# GAṆITĀNUYOGA

[An Authoritative classified Selection of Geographical & Astronomical datas from Jain Angas & Upangas]

*Editor*

Agam Ratnakar, Anuyog Pravartak

Muni Srı Kanhiya Lal 'Kamal'

*Assistant Editor*

**Dalsukhbhai Malvaniya**

*Publishers*

**Agam Anuyoga Trust**

AHMEDABAD-13

## गणितानुयोग का द्वितीय संस्करण और उसका संकलन :— [विशेष ज्ञातव्य]

जैनागमों में भूगोल-खगोल एवं अन्तरिक्ष सम्बन्धी जितने पाठ हैं इसमें उन सबके संकलन का प्रयत्न किया गया है।

प्रथम संस्करण के क्रम में और इस द्वितीय सस्करण के क्रम में सामान्य-सा अन्तर किया गया है।

प्रथम संस्करण में सर्व प्रथम अलोक का वर्णन, बाद में लोक का वर्णन और अन्त में परिशिष्ट थे।

द्वितीय संस्करण में सर्व प्रथम लोक का वर्णन, बाद में अलोक का वर्णन और अन्त में लोकालोक के कतिपय सूत्र तथा कुछ परिशिष्ट हैं।

सभी परिशिष्ट श्री विनयमुनिजी ने व्यवस्थित किये हैं।

शब्द-कोश श्रीयुत श्रीचन्दजी सुराना ने सम्पन्न किया है।

प्रथम संस्करण में समस्त आगम पाठों का अनुवाद डा० श्री मोहनलाल मेहता ने किया था।

द्वितीय संस्करण में भी प्रायः डा० मेहता का ही अनुवाद रखा गया है किन्तु वर्गीकरण के अनुसार कहीं-कहीं परिवर्तन-परिवर्धन-संशोधन आदि भी किया गया है।

## सम्पादन पद्धति

१. भूगोल-खगोल अन्तरिक्ष सम्बन्धी आगम पाठ जो भाव एवं भाषा में साम्य रखते हैं, उनमें से एक आगम पाठ मूल संकलन में लिया गया है। शेष आगम पाठों के स्थल निर्देश टिप्पण में अंकित किये गये हैं।

२. जैनागमों में भूगोल-खगोल एवं अन्तरिक्ष सम्बन्धी कुछ पाठ ऐसे हैं जिनमें एक सूत्र अल्प संख्या सूचक होता है और दूसरा सूत्र बहु संख्या सूचक होता है तो उनमें से बहु संख्या सूचक एक सूत्र मूल संकलन में लिया है। शेष अल्प संख्या सूचक सभी सूत्रों के स्थल निर्देश टिप्पण में दिये हैं। उदाहरण के लिए देखिए पृष्ठ १३, सूत्र २६ के टिप्पण।

पृष्ठ १४ पर सूत्र ३० बहु संख्या सूचक सूत्र से भिन्न प्रकार का है। अतः मूल संकलन में लिया गया है।

३. संकलित आगम पाठों पर जहाँ १,२ आदि अंक दिए हैं वे सब टिप्पण के अंक हैं।
जितने अंश पर अंक हैं उतने ही अंश से साम्य वाले आगम पाठों के स्थल निर्देश टिप्पण में दिये गये हैं।

४. प्रस्तुत संकलन में विषय वर्गीकरण की पद्धति प्रथम संस्करण से भिन्न प्रकार की है।
इसमें प्राकृतिक स्थिति का क्रम लिया है। यथा—
सर्व प्रथम अधोलोक, मध्यलोक और ऊर्ध्वलोक,
अधोलोक में नरक, भवन आदि
मध्यलोक में द्वीप, क्षेत्र, पर्वत, कूट, प्रपात, द्रह, नदियाँ, समुद्र आदि।
ऊपर ज्योतिष चक्र के चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, तारा आदि।
ऊर्ध्वलोक में कल्प, अनुत्तर विमान, ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी आदि।

५. प्रथम संस्करण में आगमपाठों का मूल ऊपर और नीचे हिन्दी अनुवाद था।
द्वितीय संस्करण में प्रत्येक पृष्ठ पर दो कालम हैं। एक में मूलपाठ और दूसरे कालम में हिन्दी अनुवाद है।
मूल पाठ के सामने हिन्दी अनुवाद है इसलिए मूलपाठ के भाव को समझने में पाठक को सुविधा रहेगी।

६. मूल हिन्दी अनुवाद शब्दानुलक्षी है अतः गणित सम्बन्धी प्रक्रिया इसमें नहीं दी गई है।
जो जिज्ञासु गणित की प्रक्रियायें जानना चाहें वे सूर्यप्रज्ञप्ति, जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति टीका तथा क्षेत्र समास, लोकप्रकाश आदि ग्रन्थ देखें।

७. जैनागमों से सम्बन्धित विषयों पर शोध निबन्ध लिखने वाले अभीष्ट विषय की जानकारी शीघ्र प्राप्त कर सकें—इसके लिए मूल पाठ पर प्राकृत के शीर्षक और हिन्दी अनुवाद पर हिन्दी में शीर्षक दिये गए हैं।

# प्रकाशकीय

**द्वितीय संस्करण की पृष्ठभूमि :—**

जिज्ञासु-जगत् की जिज्ञासाओं का वैविध्य स्वयंसिद्ध है। इस जगत् में कुछ ऐसे भी जिज्ञासु हैं जिनका सर्वाधिक प्रिय विषय गणित रहा है। ऐसे जिज्ञासुओं की जिज्ञासाएँ ही गणितानुयोग के इस द्वितीय संस्करण के प्रकाशन की पृष्ठभूमि रही हैं।

आगम अनुयोग प्रकाशन परिषद साण्डेराव की ओर से गणितानुयोग का प्रथम संस्करण जिस समय प्रकाशित हुआ था, उस समय द्वितीय संस्करण की न कल्पना थी और न सम्भावना ही थी। अपितु यह आशंका थी कि गणितानुयोग की इतनी प्रतियों का कहाँ-कैसे उपयोग होगा? क्योंकि गणित सर्वसाधारण की रुचि का विषय कभी नहीं रहा।

सर्वप्रथम गणितानुयोग की प्रतियाँ अग्रिम ग्राहकों को भेजी गईं। उनमें से कुछ सज्जनों ने अपनी प्रतियाँ पुस्तकालयों में दे दीं और कुछ ने सन्तों को समर्पित कर दीं।

कुछ सुज्ञ श्रद्धालु युवकों ने अपनी-अपनी ओर से विश्वविद्यालयों के पुस्तकालयों में गणितानुयोग की प्रतियाँ भेंट स्वरूप भेजीं।

उन पुस्तकालयों से कतिपय भूगोल-खगोल के प्राध्यापकों ने गणितानुयोग का अवलोकन किया और उनकी प्रेरणा से गणित सम्बन्धित शोध निबन्ध लेखकों ने अपने-अपने निबन्धों में उसका उपयोग किया।

जिन-जिन जिज्ञासुओं ने गणितानुयोग की उपयोगिता समझी उन सबने पुस्तकें मंगाईं, पढ़ीं और सुरक्षित रखीं।

प्रथम संस्करण के प्रचार-प्रसार में पूज्य अभयसागरजी महाराज का महत्वपूर्ण योगदान रहा। इस प्रकार प्रथम संस्करण की प्रतियां शनैः शनैः दुर्लभ होती गईं।

**प्रमुख प्रेरक :—**

जैन दर्शन के मूर्धन्य विद्वान् श्री दलसुखभाई मालवणिया ने द्वितीय संस्करण के लिए हमें प्रेरणा दी और समय-समय पर मार्गदर्शन करते रहे जिनसे यह ट्रस्ट इस ग्रन्थराज को जिज्ञासु जगत् के सामने इस रूप में प्रस्तुत कर सका है। हम श्री दलसुखभाई के प्रति हार्दिक कृतज्ञ है।

**आत्मिक योगदान :—**

प्रथम और द्वितीय संस्करण के संशोधन, सम्पादन आदि सभी कार्य श्री विनयमुनिजी 'व,गीश' के आत्मिक योगदान से ही मुनि श्री सम्पन्न कर सके हैं।

मुनि श्री का अनन्य सेवाभाव तथा प्रत्येक कार्य विवेकपूर्वक सम्पन्न करने की लगन सदा अनुकरणीय एवं प्रशंसनीय है।

श्रमण संघीय महासतीजी श्री मुक्तिप्रभाजी की अन्तेवासिनी श्रमणियों का प्रतिलिपिलेखन आदि कार्यों में अत्यधिक योगदान भी प्रशंसनीय रहा।

गणित सम्बन्धी प्राचीन चित्रों की प्रतिकृति प्राप्त कराने में आचार्य श्री विजययशोदेव सूरि जी म० का सहकार प्राप्त हुआ, हम उनके प्रति हृदय से आभारी हैं।

प्रस्तुत संस्करण के संकलन, सम्पादन तथा प्रकाशन आदि के ज्ञानयज्ञ में जिन-जिन मुनिवरों, महासतियों, विद्वानों एवं श्रीमानों का उदार योगदान रहा, यह ट्रस्ट उन सब महान् आत्माओं का एवं सहयोगियों का सदैव आभारी रहेगा।

हम प्रथम संस्करण के सम्पादन सहयोगी स्व० पं० हीरालाल जी शास्त्री ब्यावर, पं० श्री शोभाचन्द्र जी भारिल्ल तथा डा. मोहनलाल जी मेहता के प्रति भी आभार-स्मरण करते हैं।

**सम्पादन सहयोग :—**

श्रीयुत श्रीचन्द सुराणाजी व्यवसायी भी हैं और विद्वान् भी है। शब्दकोश आदि परिशिष्टों के सम्पादन का योगदान आपका श्लाघ्य है। ग्रन्थ का गौरव शुद्ध सुन्दर मुद्रण से आपने ही बढ़ाया है। इसके लिए ट्रस्ट आपका चिरकृतज्ञ रहेगा।

**कर्मठ कार्यकर्ता :—**

श्री हिम्मतभाई तन से वृद्ध और मन से युवा हैं। आपकी श्रुत सेवा, एवं व्यवस्था कौशल अनुकरणीय है। शासनदेव उन्हें आरोग्य प्रदान करें।

विनीत :

*बलदेव भाई डोसाभाई पटेल*

अध्यक्ष

आगम अनुयोग ट्रस्ट, अहमदाबाद

# सम्पादकीय

आगमों में अनुयोग के दो रूप मिलते हैं—

(१) अनुयोग-व्याख्या

(२) अनुयोग-वर्गीकरण

(१) अनुयोग व्याख्या—आगमों के विशिष्ट सूत्रों की व्याख्या करने की एक पद्धति है।

जिस प्रकार नगर की चारों दिशाओं में चार द्वार हों तो उसमें प्रवेश करना सबके लिए सरल होता है, इसी प्रकार १. उपक्रम, २. निक्षेप, ३. अनुगम और ४. नय - इन चार अनुयोगद्वारों से आगम रूप नगर में प्रवेश करना सबके लिए सरल होता है। अर्थात् इन चार अनुयोगद्वारों का आधार लेकर जो आगम की व्याख्या करते हैं, उन सबके लिए आगम ज्ञान प्राप्त करना अति सरल हो जाता है।

जैनागमों की यह अनुयोग-व्याख्या पद्धति अति चिरंतन काल से उपयोगी रही है। जैनागमों की उपलब्ध टीकाओं के टीकाकारों ने भी इसी अनुयोग व्याख्या पद्धति का अपनी टीकाओं में प्रयोग किया है।[1]

नन्दी-सूत्रनिर्दिष्ट श्रुतज्ञान के विवरण में अंग-प्रविष्ट, अंग-बाह्य, कालिक और उत्कालिक आदि सभी आगमों की व्याख्या करने के लिए इन चार अनुयोग-द्वारों का ही प्रयोग करने की सूचना दी गई है और इसी आधार पर अंगबाह्य, उत्कालिक, आवश्यक की विस्तृत व्याख्या अनुयोगद्वार-सूत्र में इन चार अनुयोगद्वारों द्वारा ही की गई है।

(२) अनुयोग-वर्गीकरण

चार अनुयोगों के नाम—

१. चरणानुयोग, २. धर्मकथानुयोग, ३. गणितानुयोग, ४. द्रव्यानुयोग।

उपलब्ध अंग-उपांग आदि आगमों में इन चार अनुयोगों के नाम क्रमशः कहीं नहीं मिलते हैं।

१. द्रव्यानुयोग का नाम—स्थानांग के दशम स्थान में मिलता है।[2] और प्रज्ञापना, भगवती आदि आगमों के आधार पर इसका नामकरण हुआ है।

२. चरणानुयोग का नामकरण—आचारांग, दशवैकालिक, उत्तराध्ययन आदि आगमों के आधार पर हुआ है।

---

१ अनुयोगद्वाराणि वाच्यानि,
तथाहि—प्रस्तुताध्ययनस्य महापुरस्येव चत्वारि अनुयोग-द्वाराणि भवन्ति –
१. उपक्रमो, २. निक्षेपो, ३. अनुगमो, ४. नयश्च।
तत्र अनुयोजनमनुयोगः—सूत्रस्यार्थेन सह सम्बन्धनम्।
अथवा—अनुरूपोऽनुकूलो वा योगो—व्यापारः सूत्रस्यार्थ प्रतिपादनरूपोऽनुयोगः।
आह च—
**अणु जोजणमणुओगो, सुअस्स नियएण जमभिहेएण।**
**वावारो वा जोगो, जो अणुरूवोऽणुकूलो वा॥**
यद्वा अर्थापेक्षया अणोः—लघो पश्चाज्जात तया वाऽनु-शब्द वाच्यस्य योऽभिधेयो योगो—व्यापारस्तत् सम्बन्धो वाऽणुयोगोऽनुयोगो वेति।
आह च—
**अहवा जमत्थओ, थोवपच्छभावेहिं सुअमणुं तस्स।**
**अभिधेये वावारो, जोगो तेण व सम्बन्धो॥**
तस्य द्वाराणीव द्वाराणि प्रवेशमुखानि,
अस्य अध्ययनपुरस्यार्थाधिगमोपाया इत्यर्थः
पुर—दृष्टान्तश्चात्र
यथाहि—अकृतद्वारकं पुरमपुरमेव
कृतैकद्वारमपि दुरधिगमं कार्यातिपत्तये च स्यात्
चतुर्मूलद्वारं तु प्रतिद्वारानुगतं सुखाधिगमे कार्यानतिपत्तये च। —जम्बू. वृत्ति

२ (क) करणानुयोग का नाम—द्रव्यानुयोग के दस भेदों में एक भेद के रूप में मिलता है। देखिए—स्थानांग, स्थान १०, सूत्र ७२६.
(ख) दिगम्बर ग्रन्थों में करणानुयोग गणितानुयोग का पर्यायवाची माना गया है।
(ग) स्थानांग, स्था. १० सूत्र ७२६ में द्रव्यानुयोग दस प्रकार का कहा गया है।

३. धर्मकथानुयोग का नामकरण—ज्ञाताधर्मकथा आदि आगमों के आधार पर हुआ है।

४. गणितानुयोग का नामकरण—चन्द्र-सूर्य-प्रज्ञप्ति आदि की गणित के आधार पर हुआ है।

आगमोत्तर कालीन ग्रन्थों में तथा जैनागमों की उपलब्ध टीका, निर्युक्ति तथा भाष्य आदि में चारों अनुयोगों के नाम और अनुयोगों के अनुसार आगमों का विभाजन मिलता है।[1]

**अनुयोग वर्गीकरण के ऐतिहासिक तथ्यों का अन्वेषण**

भगवान महावीर से लेकर श्री आर्य वज्र पर्यन्त जैनागमों में वर्णित विविध विषय इन चार अनुयोगों में विभक्त नहीं हुए थे। क्योंकि प्रत्येक पद में चारों अनुयोगों का तथा सातों नयों का चिन्तन किया जाता था इसलिए विभाजन की कोई उपादेयता ही नहीं थी, किन्तु ह्रास-काल के प्रभाव से जब महान मेधावियों को भी एक पद में चारों अनुयोगों तथा सातों नयों का चिन्तन कठिन प्रतीत होने लगा तो श्री आर्यरक्षित ने आगमों में प्रतिपादित समस्त विषयों (पदों) को चार अनुयोगों में विभक्त कर दिया था।

इस अनुयोग विभाजन की क्या रूपरेखा थी ?

विषय संकलन किस क्रम से किया गया था ?

इस अनुयोग विभाजन की परंपरा कब विनष्ट हुई ?

इत्यादि ऐतिहासिक तथ्यों के अन्वेषण का उपक्रम अब तक किसी ने किया या नहीं ? यह जानने में नहीं आया है।

नन्दी-सूत्र की स्थविरावली में अनेक अनुयोगधर आचार्यों का उल्लेख है। ये आचार्य चार अनुयोग-द्वार वाली अनुयोग-व्याख्या पद्धति के धारक थे या द्रव्यानुयोग आदि चार अनुयोगों के वर्गीकरण के धारक थे ? इस सम्बन्ध में ऐतिहासिक तथ्यों का अन्वेषण होना आवश्यक है।

**अनुयोग वर्गीकरण का उद्देश्य**

विगत दो-चार दशकों में प्राच्यविद्या प्रेमियों ने प्राकृत भाषा का महत्व समझा है और कतिपय विश्वविद्यालयों में प्राकृत अध्ययन केन्द्र स्थापित भी हुए हैं, प्राकृत टेक्स्ट सोसायटियों से महत्वपूर्ण प्राचीन-ग्रन्थ आधुनिक शैली से सम्पादित होकर प्रकाशित हुए हैं। कुछ प्रकाशन-संस्थान शोधपूर्ण एवं समीक्षात्मक जैनागमों के प्रकाशन कर रहे हैं। किन्तु शोध निबन्धों के आधुनिक लेखक विषय प्रतिपादन के लिए सन्दर्भ ग्रन्थों के रूप में यदि समस्त जैनागमों को देखना चाहें, तो उन्हें आगमों के ये संस्करण देखकर निराशा ही होती है, क्योंकि आधुनिक शैली से सम्पादित सभी आगमों का मुद्रण अद्यावधि कहीं से नहीं हुआ है।

जैन पुस्तकालयों की व्यवस्था भी सर्वत्र समीचीन न होने से शोध-निबन्ध लेखकों को यथेष्ट लाभ नहीं मिल पाता। यदि साहसी शोध निबन्ध लेखक किसी प्रकार सभी जैनागमों का संग्रह कर भी लें तो उनमें से अभीष्ट विषय का परिपूर्ण शोध कर सकना उनके लिए कितना कठिन होता है इसका अनुभव तो शोध निबन्ध लेखकों को ही हो सकता है। एक विषय के पाठों को एकत्रित करने में कितने समय व श्रम की अपेक्षा होती है, यह भी एक असाधारण तथ्य है।

जैनागम सम्बन्धित शोध-निबन्ध के लेखक को प्रौढ़ आगम-अभ्यासी निर्देशक का मिलना भी उतना ही कठिन है जितना आधुनिक शैली से सम्पादित समस्त आगमों का मिलना। इन सब समस्याओं में उलझकर अनेक शोध-निबन्ध लेखक विषय परिवर्तन का संकल्प कर लेते हैं। या विषय का यथेष्ट प्रतिपादन नहीं कर पाते हैं, इसलिए शोध कार्य अधूरा रह जाता है।

इत्यादि अनेक अनुपेक्षणीय तथ्यों से प्रेरित होकर मैंने जैनागमों के समस्त विषयों का वर्गीकरण करके उसे चार अनुयोगों में विभक्त करने का संकल्प किया है। यद्यपि अनुयोग वर्गीकरण का कार्य समूह-साध्य एवं श्रम-साध्य है, साथ ही अद्यावधि उपलब्ध समस्त आगमों के प्रकाशन तथा अनेक सन्दर्भ ग्रन्थों का संग्रह भी अपेक्षित है। फिर भी उपलब्ध साधनों एवं उदार सहयोगियों के सहयोग से जितना कर सका हूँ या कर रहा हूँ उसे क्रमशः प्रस्तुत करते रहने का संकल्प है।

---

१ अनुयोगः प्रारभ्यते—स च चतुर्द्धा—

१. धर्मकथानुयोगः उत्तराध्ययनादिकः

२. गणितानुयोगः सूर्यप्रज्ञप्त्यादिकः

३. द्रव्यानुयोगः पूर्वाणि सम्मत्यादिकश्च

४. चरण-करणानुयोगश्च आचारांगादिकः

—जम्बूद्वीप. वृत्ति. पत्र १, २,

### अनुयोग वर्गीकरण के लाभ

इन अनुयोग-विभागों के स्वाध्याय का सुफल यह होगा कि—

प्राचीन चिन्तन का किस प्रकार क्रमिक विकास हुआ है ?

कौन सा पाठ आगम संकलन काल के पश्चात परिवर्धित या प्रक्षिप्त किया गया है ?

आगमों के लिपिबद्ध होने के पश्चात कौन सा आगम विच्छिन्न हुआ और कौन सा नया अंग आगम स्थानापन्न हुआ है ?

किस आगम पाठ की कहाँ पूर्ति हुई है ?

कौन सा आगम पाठ परमत की मान्यता का है और कौन सा स्वमत की मान्यता का है ?

कौन सा परमत का पाठ भ्रान्ति से स्वमत का मान लिया गया है ?

इत्यादि जटिल प्रश्नों की कुछ समाधानकारी उपलब्धियाँ शोध-निबन्ध लेखकों के लिए यदि उपयोगी हुई तो यह श्रम सफल होगा।

### अनुयोग वर्गीकरण का प्रारम्भ और प्रगति

गणितानुयोग वर्गीकरण का कार्य स्वर्गीय गुरुदेव के सान्निध्य में प्रारम्भ किया था। उनके सान्निध्य में ही परिपूर्ण हो गया था और प्रकाशन भी।

धर्मकथानुयोग का सम्पादन-प्रकाशन बाद में हुआ है।

चरणानुयोग का सम्पादन कार्य पूर्ण हो गया है और प्रकाशन प्रारम्भ हो रहा है।

द्रव्यानुयोग का सम्पादन हो रहा है, प्रकाशन भी शीघ्र होने की सम्भावना है।

अस्वस्थ शरीर और यथेष्ट अनुकूलताओं के अभाव में भी गणितानुयोग का यह द्वितीय संस्करण सम्पन्न किया गया है। आशा है, स्वाध्यायशील सज्जन इसके स्वाध्याय से अवश्य लाभ लेंगे।

संकलन एवं सम्पादन में स्वाध्यायशील महान आत्माओं को जहाँ कहीं संशोधन आवश्यक प्रतीत हो वो अवश्य सूचित करें।

उन सब महान् आत्माओं का मैं सदैव विनम्र भाव से आभार मानकर संशोधन करने के लिए प्रयत्नशील रहूँगा।

### गणितानुयोग की सामान्य रूपरेखा

लोकाकाश—अनन्त पदार्थ सद्भावी—आकाश।

जिस आकाश में लोक है, वह लोकाकाश है। लोक का व्युत्पत्तिपरक अर्थ है कि—"जो देखा जाता है वह लोक है।" लोक में जो इन्द्रियप्रत्यक्ष पदार्थ हैं, उनके दृष्टा छद्मस्थ/असर्वज्ञ हैं और जो लोक में अतीन्द्रिय पदार्थ हैं, उनके दृष्टा सर्वज्ञ हैं। इस प्रकार लोक दृश्य है अत: सर्वज्ञ और असर्वज्ञ द्वारा देखा जाता है। लोक के अनेक पर्यायवाची शब्द हैं—विश्व, संसार आदि।

लोक की व्याख्या अनेक प्रकार से की गई है।

(१) प्राचीन व्याख्या पद्धति "अनुयोग पद्धति" के नाम से प्रसिद्ध है। इस व्याख्या पद्धति को समझने के लिए पूरे अनुयोगद्वार की रचना की गई है। लोक की व्याख्या भी इस अनुयोग पद्धति से की गई है।

(क) १. नामलोक, २. स्थापनालोक ३. द्रव्यलोक।

(ख) १. द्रव्यलोक, २. क्षेत्रलोक, ३. काललोक। ४. भावलोक।

(ग) १. अधोलोक, २. तिर्यक्‌लोक, ३. ऊर्ध्व लोक।

(घ) १. ज्ञानलोक, २. दर्शनलोक, ३. चारित्र लोक।

(१) नाम लोक।

(२) स्थापना लोक—लोक का आकार अर्थात्—लोक का संस्थान।

अलोकाकाश के मध्य में लोकाकाश है। परन्तु सान्त ससीम है। इसका आकार त्रिसराव सम्पुटाकार है। एक सराव (शिकोरा) उल्टा, उस पर एक सराव सुल्टा (सीधा) और एक उल्टा रखने से जो आकार बनता है उसे "त्रिसराव" सम्पुटाकार कहते हैं। शास्त्रीय भाषा में यह "सुप्रतिष्ठक" आकार कहा जाता है। यह लोक नीचे से विस्तृत, मध्य में संक्षिप्त और ऊपर से पुन: विस्तृत है।

### लोक-पुरुष और विराट् पुरुष

आगमोत्तरकालीन जैन ग्रन्थों में समस्त लोक (अधोलोक, मध्यलोक, ऊर्ध्वलोक) को लोक-पुरुष के रूप

में चित्रित किया है। किन्तु जैनागमों में कहीं भी लोक-पुरुष का वर्णन नहीं है।

अतः विचारणीय प्रश्न यह है कि जैनागमों में जो "ग्रैवेयक" देवों के नाम गिनाए गये हैं, उनके नामकरण का हेतु क्या है ? उनके विमान लोक-पुरुष की ग्रीवा के स्थान पर हैं, इसलिए वे "ग्रैवेयक" देव कहे गये हैं। यदि यह व्युत्पत्तिपरक अर्थ संगत है तो आगमों में भी किसी समय लोक-पुरुष की कल्पना का अस्तित्व रहा होगा।[1] जब कुटिल काल के कुचक्र से आगमों के अनेक अंश विच्छिन्न हुए हैं तो सम्भव है उस समय लोक-पुरुष की कल्पना का अंश भी विच्छिन्न हो गया होगा।

लोक-पुरुष की कल्पना के समान विराट् पुरुष की कल्पना वैदिक ग्रन्थों में भी मिलती है—

**विराट्-पुरुष**

भूर्लोकः कल्पितः पद्भ्यां, भूवर्लोकाऽस्य नाभितः।
हृदा स्वर्लोक उरसा, महर्लोको महात्मनः॥
ग्रीवायां जनलोकश्च, तमोलोकः स्तनद् वयात्।
मूर्धनि सत्यलोकस्तु, ब्रह्मलोकः सनातनः॥
तत्कट्यां चातलक्लृप्तमुभ्यां वितलं विभोः।
जानुभ्यां सुतलं शुद्ध, जंघाभ्यां लु तलातलम्॥
पातालं पादतलत, इति लोकमयः पुमान्।

—भागवत् पुराण २/५/३८-४०
(गीता प्रेस) प्रथम भाग पृ० १६६।

**द्रव्य-लोक**

लोक में छः द्रव्य है, अतः यह द्रव्य-लोक है।

छः द्रव्यों के नाम :—

१. धर्मास्तिकाय - गति सहायक द्रव्य,
२. अधर्मास्तिकाय—स्थिति सहायक द्रव्य,
३. आकाशास्तिकाय—आश्रयदाता द्रव्य,
४. काल द्रव्य—स्थिति नियन्ता द्रव्य,
५. जीवास्तिकाय—चेतनाशील द्रव्य,
६. पुद्गलास्तिकाय—मूर्त जड़ द्रव्य,

(क) इन छः द्रव्यों में—एक जीव है, शेष पांच अजीव हैं।

(ख) इन छः द्रव्यों में—एक मूर्त है,[1] शेप पांच अमूर्त हैं।

(ग) इन छः द्रव्यों में—एक काल द्रव्य है, शेप पांच अस्तिकाय हैं।

(घ) इन छः द्रव्यों में—चार अस्तिकाय—लोक, अलोक के विभाजक हैं—धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय, जीवास्तिकाय, और पुद्गलास्तिकाय।

धर्मास्तिकाय और अधर्मास्तिकाय—एक-एक द्रव्य हैं। आकाशास्तिकाय यह भी एक द्रव्य है किन्तु लोक अलोक दोनों में व्याप्त है। जीवास्तिकाय और पुद्गलास्तिकाय अनन्त द्रव्य है।

(ङ) इन छः द्रव्यों में से एक काल द्रव्य के प्रदेश नहीं हैं। क्योंकि अतीत के समय नष्ट हो जाते हैं—और भविष्य के समय अनुत्पन्न हैं, इसलिए इनका कोई अस्तित्व नहीं है, केवल वर्तमान का एक समय[2] ऐसा

---

१. लोकाकाश के आकार को समझाने के लिए श्वेताम्बर और दिगम्बर आगमों में विविध उपमायें दी गई हैं—

| श्वेताम्बर आगम | दिगम्बर आगम |
|---|---|
| अधोलोक का आकार | अधोलोक का आकार |
| १. उल्टे सराव का आकार (भ. श. ७, उ. १) | १. वेत्रासन का आकार (त्रिलोक प्रज्ञप्ति) |
| | मध्यलोक का आकार |
| | १. झल्लरी का आकार |
| २. पल्यंक का आकार (भ. श. ७, उ. १) | २. आधे उर्ध्व मृदंग का आकार (जंबुद्वीपप्रज्ञप्ति संग्रह) |
| | ऊर्ध्वलोक का आकार |
| ३. तनाकार का आकार (भ. श. ११, उ. १०) | १. ऊर्ध्व मृदंग का आकार (त्रिलोकप्रज्ञप्ति) |

कतिपय जैन ग्रन्थों में लोक का आकार पुरुष संस्थान के समान भी बतलाया है—दोनों हाथ कमर पर रखकर तथा दोनों पैरों को फैलाकर कोई पुरुष खड़ा हो, वैसा ही यह लोक है। (लोक प्रकाश १२-३)

वैदिक ग्रन्थों में विश्व का आकार विराट् पुरुष के रूप में लिया है।

---

१ पुद्गलास्तिकाय।

२ मुक्त आत्मा को मध्यलोक से, लोक के अग्रभाग तक पहुंचने में एक समय लगता है। मुक्त आत्मा जब मध्य लोक से एक रज्जु जितनी ऊँचाई तक पहुंचता है, तब तक उसे जितना समय लगता है उतना समय, उस एक समय का विभाज्य अंश मान लिया जाए तो क्या आपत्ति है ?

काल द्रव्य है, जो अविभाज्य है, अतः इसके प्रदेश नहीं हैं। और प्रदेशों के न होने से ही यह काल द्रव्य अस्तिकाय नहीं है।[1] शेष पांच द्रव्यों के प्रदेश हैं अतः वे अस्तिकाय हैं। इन्हीं पंचास्तिकायों से यह लोक, द्रव्यलोक कहा जाता है।

### क्षेत्र-लोक : लोक का विस्तार

इस अनन्त आकाश में प्रतिदिन होने वाले चन्द्र-सूर्य के उदायस्त को तथा झिलमिलाते अनगिनत तारों को देखकर जब कभी मानव ने चिन्तन किया तो उसके मन में विश्व के विस्तार की परिकल्पना जागृत हुई और वह सोचने लगा कि नीचे-ऊपर और दायें-बायें यह लोक (विश्व) कितनी दूरी तक फैला हुआ है? यह असीम-अनन्त है या ससीम-सान्त है?

जैनागमों में तथा ग्रन्थों में उक्त जिज्ञासाओं के तीन समाधान मिलते हैं :—

(१) यह लोक नीचे-ऊपर और दायें-बायें असंख्य कोटा-कोटी योजन पर्यन्त फैला हुआ है यह असत्कल्पना से लोक के विस्तार का अंकन है।

(२) जम्बूद्वीप के मध्य में स्थित मेरु-पर्वत की चूलिका को छह देव घेर कर खड़े रहें और नीचे जम्बूद्वीप की परिधि पर चार दिग्कुमारियाँ चारों दिशाओं में बाहर (लवण-समुद्र) की ओर मुँह करके खड़ी रहें। वे चारों एक साथ चारों बलिपिण्डों को बाहर की ओर फेंके। पृथ्वी पर गिरने से पूर्व उन बलिपिण्डों को वे देव एक साथ ग्रहण कर सकें, ऐसी दिव्यगति वाले वे देव, लोक का अन्त पाने के लिए पूर्व, पश्चिम, दक्षिण, उत्तर, ऊपर और नीचे की ओर एक साथ चलें। जिस समय वे देव मेरु की चूलिका से चलें, उस समय एक हजार वर्ष की आयु वाला व्यक्ति व उसकी सात पीढ़िया भी समाप्त हो जाएँ और उसके नाम-गोत्र भी नष्ट हो जाए फिर भी वे देव-लोक के अन्त को न पा सकें। किन्तु इस समय तक देवताओं ने जितना क्षेत्र पार किया है वह अधिक है और शेष क्षेत्र अल्प है।[2]

(३) चौदह रज्जु प्रमाण लोक तथा एक रज्जु का औपमिक माप।

तीन क्रोड, इक्यासी लाख, सत्ताइस हजार, नौ सौ सत्तर मण वजन का "एक भार" होता है। ऐसे हजार भार अर्थात्—३८ अरब, १२ क्रोड, ७९ लाख, ७० हजार मण वजन का एक लोहे का गोला छः मास, छः दिन, छः प्रहर, और छः घड़ी में जितनी दूरी तय करे उतनी लम्बी दूरी एक रज्जु होता है। ऐसे चौदह रज्जु प्रमाण यह लोक नीचे से ऊपर पर्यन्त है।

उक्त तीन समाधानों की क्रमशः समीक्षा :—

(१) प्रथम समाधान, द्वितीय और तृतीय समाधान की अपेक्षा प्राचीन तथा तर्कसंगत प्रतीत होता है। आधुनिक विज्ञान भी विश्व का विस्तार असंख्य योजन का ही मानता है। यथा एक घण्टे में प्रकाश की गति ६७८७४४० मील है। इस अनन्त आकाश में अनेक ग्रह ऐसे हैं जिनका प्रकाश पृथ्वी पर अनेक वर्षों में पहुँचता है अतः लोक का विस्तार असंख्य कोटा-कोटी योजन मानना ही ठीक है।

(२) प्रस्तुत असत्कल्पना के सम्बन्ध में निम्नलिखित मुद्दे विचारणीय हैं—

(क) पूर्व, पश्चिम, दक्षिण और उत्तर में जाने वाले देवों को केवल आधे रज्जु की दूरी ही तय करनी है। अतः समान वेग वाले देवों ने समान समय में, समान दूरी तय कर ली—यह कैसे संगत हो सकता है?

टीकाकार आचार्य ने भी इस सम्बन्ध में अपना अभिमत प्रस्तुत करते हुए कहा है कि लोक का आकार यदि समचतुरस्र मान लिया जाये तो समान वेग वाले देव समान समय में समान दूरी तय कर सकते हैं, अन्यथा आगमोक्त उदाहरण की संगति सम्भव नहीं है।

(ख) देवों द्वारा नहीं पार किया हुआ क्षेत्र, पार किये हुए क्षेत्र के असंख्यातवें भाग जितना है। अर्थात् देवों द्वारा नहीं पार किये हुए क्षेत्र से पार किया हुआ क्षेत्र असंख्यात गुणा अधिक है। इस आगम निर्णय की संगति किस प्रकार की जाए?

---

१ काय अर्थात्—शरीर के देश-प्रदेशों के समान काल-द्रव्य के देश-प्रदेश नहीं है। इसलिए काल द्रव्य होते हुए भी अस्तिकाय नहीं है।

२ भगवती, श. ११. उ. १०।

(ग) बलि-पिण्ड लेने के लिए जिस देव को मेरु की चूलिका से जम्बूद्वीप के विजय द्वार तक आना होता है, उसे लगभग १,१२,२०० योजनों की दूरी तय करनी पड़ती है। इतनी दूरी कम से कम एक चुटकी बजे जितनी देर में तय कर लेता होगा, जबकि कुछ ऐसे दिव्य गति वाले देव हैं जो एक चुटकी बजे जितनी देर में पूरे जम्बूद्वीप की परिक्रमा कर लेते हैं। अर्थात् बलि-पिण्ड पकड़ने वाले देव से एक चुटकी में तिगुनी दूरी तय कर लेते हैं। कुछ देव ऐसी दिव्य गति वाले भी हैं जो तीन चुटकी बजे उतनी देर में इक्कीस परिक्रमा कर लेते हैं। अब विचारणीय विषय यह है कि उक्त कल्पना में लोक का अन्त पाने के लिए ऐसी दिव्य गति वाले देवों की गति का उदाहरण क्यों नहीं दिया गया ?

(घ) उक्त कल्पना में लोक का अन्त पाने के लिए जाने वाले देव लगभग आठ हजार वर्ष में भी लोक का अन्त नहीं पा सकते, जबकि तीर्थंकर भगवान के जन्माभिषेक आदि महोत्सवों में अच्युतेन्द्र आदि आते हैं तो वे एक मुहूर्त (लगभग ४८ मिनट) में पोने चार रज्जु की दूरी तय कर लेते हैं। यदि (असत्कल्पना से) अच्युतेन्द्र लोक का अन्त पाने के लिए तीव्रतम गति से चलें तो लगभग चार मुहूर्त में लोक के अन्त तक पहुँच सकते हैं। अतः आठ हजार वर्ष तक लोक का अन्त न पा सकना विचारणीय अवश्य है।

(ङ) चमरेन्द्र भगवान महावीर की शरण लेकर शक्रेन्द्र को अपमानित करने के लिए सौधर्म देवलोक तक गया। और वज्र की मार से बचने के लिए वह वहाँ से लौट कर भगवान महावीर के समीप पहुँचा। शक्रेन्द्र भी वज्र को पकड़ने के लिए तीव्रगति से चला। प्रस्तुत प्रसंग में चमरेन्द्र लगभग डेढ़ रज्जु गया और आया, शक्रेन्द्र केवल डेढ़ रज्जु आया। चमरेन्द्र को आने जाने में अधिक से अधिक एक मुहूर्त लगा होगा। जबकि उक्त असत्कल्पन में देव लोकान्त तक आठ हजार वर्ष में भी नहीं पहुँच पाते। अतः यह अवधि विचारणीय है।

(३) एक रज्जु के औपमिक परिमाण के सम्बन्ध में निम्नलिखित तथ्य विचारणीय हैं—

(क) एक रज्जु का जो औपमिक परिमाण बताया है उस हिसाब से उक्त भार वाला लोहे का गोला सात वर्ष, तीन मास और आठ दिन में चौदह रज्जु की दूरी पार कर सकता है। जबकि उक्त असत्कल्पना में तीव्रतम गति वाले देव भी आठ हजार वर्ष में लोकान्त तक नहीं पहुँच सके। इसका फलितार्थ यह हुआ कि लोहे के गोले की गति से देवताओं की गति मन्द है जबकि देवताओं की गति से लोहे के गोले की गति मन्द होनी चाहिए। "शक्रेन्द्र की गति से वज्र की गति मन्द रही है।" यह तथ्य व्याख्याप्रज्ञप्ति में वर्णित है।

(ख) एक रज्जु का यह औपमिक परिमाण "जैनतत्व-प्रकाश" (स्व० पूज्य श्री अमोलक ऋषिजी म० लिखित) में दिया गया है। किन्तु किस ग्रन्थ से उद्धृत किया गया, यह अज्ञात है। यदि किसी प्राचीन ग्रन्थ में यह है तो अवश्य विचारणीय है।

(ग) आधुनिक वैज्ञानिकों की यह मान्यता है कि लोहे का गोला एक मण वजन का हो चाहे हजार मण वजन का हो, परन्तु किसी निर्धारित ऊँचाई से गिराने पर सदा समान गति से गिरता है। एक घण्टे में लोहे की गति ऊपर से नीचे की ओर केवल ७८ हजार ५५२ माइल की होती है। पृथ्वी के गुरुत्वाकर्षण में ही यह गति आधुनिक वैज्ञानिकों ने मानी है। यदि विज्ञानसम्मत लोहे के गोले की गति का आधार लेकर एक रज्जु का परिमाण निकालें तो इस प्रकार आयेगा—

यथा—छः मास, छः दिन, छः प्रहर और छः घड़ी के ४४८४ घण्टे और २४ मिनट होते हैं। इतने समय में लोहे का गोला ३५ करोड़ २२ लाख ५८ हजार और ५८६ माइल की दूरी पार कर लेगा—ये एक रज्जु के माइल हुए। इस प्रकार चौदह रज्जु के ४ अरब, ९३ करोड़, १७ लाख और २४३ माइल हुए। लोहे के गोले की गति से लोक का विस्तार इतना ही होता है, किन्तु यह लोक का विस्तार सर्वथा असंगत है।

(घ) तोल में 'मण' संज्ञा किस युग में निर्धारित की गई है ? इसका ऐतिहासिक दृष्टि से निर्णय होना आवश्यक है। क्योंकि राजाओं के शासन काल में तोल में 'मण' प्रचलित था।

(ङ) आगम काल में 'मण' तोल प्रचलित नहीं था, अतः यह मध्यकालीन तोल का नाम है। फिर भी इस सम्बन्ध में शोध कार्य होना आवश्यक है।

काल-लोक

यह लोक (विश्व) सान्त है या अनन्त ? यह एक

प्रश्न है। इसका समाधान वैदिक-परम्परा ने इस प्रकार किया है—"विश्व का आदि भी है, और अन्त भी है, अर्थात् सृष्टि का सृजन और संहार दोनों होते हैं।" जैन-दर्शन ने इसका समाधान अनेकान्त-दृष्टि से इस प्रकार किया है—

"यह लोक द्रव्य[1] और क्षेत्र[2] की अपेक्षा से सान्त है, काल[3] और भाव[4] की अपेक्षा से अनन्त है।

**भाव लोक**

भाव पांच प्रकार के हैं—१. औपशमिक[5], २. क्षायोपशमिक[6], ३. क्षायिक[7], ४. औदयिक[8], ५. पारिणामिक[9]। ये पांचों भाव जीव के स्वरूप हैं। इन पांचों में एक औदयिक भाव वैभाविक है– शेष चार स्वाभाविक हैं। औपशमिक आदि तीन भाव उत्तरोत्तर आत्मशुद्धि के हैं।[10]

मुक्त जीवों में दो भाव हैं—१. क्षायिक और २ पारिणामिक।

संसारी जीवों में से किसी के तीन भाव, किसी के चार भाव और किसी के पांच भाव हैं। दो या एक भाव किसी संसारी जीव में नहीं होते। यह लोक अनन्त जीवों से व्याप्त है। और वे अनन्त जीव इन पांच भावों से युक्त हैं। इसलिए यह भावलोक भी है।

**उदार योगदान**

गणितानुयोग के प्रस्तुत परिवर्धित/संशोधित द्वितीय संस्करण के सम्पादन काल में सभी सेवा कार्य करते हुए संशोधन आदि अनेक महत्वपूर्ण कार्य श्री विनयमुनि जी "वागीश" ने विवेक पूर्ण सम्पन्न किये हैं।

सम्पादन सम्बन्धी अनेक विषम समस्याओं के समाधान के समय न्याय-साहित्य व्याकरणाचार्य श्री महेन्द्र ऋषि जी ने विचार विमर्श का योगदान किया है।

शुद्ध सुन्दर लेखन आदि श्रमसाध्य कार्यों का उदार योगदान श्रमणी प्रवरा श्री मुक्तिप्रभा जी एवं श्री दिव्यप्रभा जी का तथा उनकी शिष्याओं का रहा है।

इन सब चारित्र आत्माओं के उदार योगदान से ही यह संस्करण सम्पन्न हुआ अतएव इनके प्रति मैं कृतज्ञता का भाव व्यक्त करता हूँ।

*—मुनि कन्हैयालाल 'कमल'*

---

१ जहाँ तक यह लोक है वहाँ तक ही धर्मास्तिकाय और अधर्मास्तिकाय है। जीवास्तिकाय और पुद्गलास्तिकाय भी लोकान्त तक ही है। अतः यह लोक द्रव्यापेक्षया सान्त है।

२ यह लोक क्षेत्र से असंख्य कोटा-कोटी योजन पर्यन्त है, आगे अलोक है। अतः यह लोक क्षेत्रापेक्षया भी सान्त है।

३ काल दो प्रकार का है :—नैश्चयिक काल और व्यावहारिक काल। नैश्चयिक काल अनन्त है। अतः इसकी अपेक्षा यह लोक भी अनन्त हैं। और यह काल लोकव्यापी है। अतः यह धर्मास्तिकाय के समान लोक-अलोक का विभाजक भी है। समय, आवलिका-यावत्-कालचक्र पर्यन्त व्यावहारिक काल है। चन्द्र, सूर्य आदि ग्रहों के गमन और उदयास्त के निमित्त से मानव ही व्यावहारिक-काल के विभाग स्थिर करता है। इसलिए मनुष्य-क्षेत्र को समय क्षेत्र कहते हैं। यह मनुष्य-क्षेत्र अढाई द्वीप पर्यन्त है।

४ जीव-द्रव्य, काल की अपेक्षा से अनन्त हैं, अतः जीव समुदाय के औपशमकादि भाव भी काल की अपेक्षा से अनन्त हैं। और इन औपशमिकादि भावों की अपेक्षा यह लोक अनन्त है।

५ औपशमिक भाव दो प्रकार का है :—१. सम्यकत्व, २. चारित्र।

६ क्षायिक भाव नव प्रकार का है :—१. ज्ञान, २. दर्शन, ३. दान, ४. लाभ, ५. भोग, ६. उपभोग, ७. वीर्य, ८. सम्यक्त्व, ९. चारित्र।

७ क्षायोपशमिक भाव अठारह प्रकार का है :—
१. चार ज्ञान, २. तीन अज्ञान, ३. तीन दर्शन, ४. पांच दानादि लब्धियाँ, ५. सम्यक्त्व, ६. चारित्र-सर्वविरति, और ७. संयमासंयम-देशविरति।

८ औदयिक भाव इक्कीस हैं :—१, चार गतियां, २. चार कषाय, ३. तीन लिंग-भेद, ४. एक मिथ्यादर्शन, ५. एक अज्ञान, ६. असंयम, ७. एक असिद्ध भाव, ८. छः लेश्यायें।

९ पारिणमिक भाव अनेक प्रकार के हैं :—जीवत्व, भव्यत्व और अभव्यत्व ये तीन तथा अन्य भी पारिणामिक भाव हैं।

१० स्थानांग—स्था. ३, उ. २, सूत्र १५३ में ज्ञान, दर्शन, चारित्र को ही भाव-लोक कहा है। केवलज्ञान, केवलदर्शन और यथाख्यातचारित्र क्षायिक भाव हैं। शेष चार चारित्र क्षायोपशमिक भाव एवं औपशमिक भाव हैं। आत्मशुद्धि की अपेक्षा से औपशमिकादि तीन भाव लोक हैं।

# आगम अनुयोग ट्रस्ट, अहमदाबाद

## सहयोगियों की नामावली

सेठ श्री चुन्नीलाल नरभेराम मेमोरियल ट्रस्ट, बम्बई
हस्ते श्री मनुभाई बेकरीवाला
गांधी परिवार हैदराबाद
श्री बलदेवभाई डोसाभाई पब्लिक चेरिटेबल ट्रस्ट, अहमदाबाद। हस्ते बलदेवभाई डोसाभाई पटेल
श्री आत्माराम माणेकलाल पब्लिक चेरिटेबल ट्रस्ट, अहमदाबाद। हस्ते बलवन्तलाल शान्तिलाल
श्री पार्श्वनाथ चेरिटेबल ट्रस्ट, अहमदाबाद
हस्ते नवनीतभाई चुन्नीलाल पटेल
श्री रमणलाल माणेकलाल शाह अहमदाबाद
हस्ते सुभद्रा बहिन
श्री हिम्मतलाल शामलभाई शाह, अहमदाबाद
श्री पंजाब जैन भ्रातृ सभा; खार, बम्बई
श्री रतनकुमार जी जैन बम्बई
"नित्यानंद स्टील रोलर मिल"
श्री तेजराजजी रूपराजजी बंब; इचलकरंजी महाराष्ट्र
हस्ते, माणकचंद रूपचंद बंब भादवावाले
श्रीमती सुगनीबाई मोतीलाल जी बंब; हैदराबाद
हस्ते श्री भीवराज बंब पीहवाला
श्री "प्रेमग्रुप" अहमदाबाद "प्रेमराज गणपतराज वोहरा"
हस्ते पूरणचंद जी वोहरा
श्री कालूपुर मरकेन्टाईल कोपरेटिव बैंक लि. अहमदाबाद
श्री मोहनलाल जी मुकनचन्दजी बालिया अहमदाबाद
श्री माणेकलाल रतनशी बगड़िया बम्बई
श्री राजमल रिखबचंद मेहता चेरिटेबल ट्रस्ट बम्बई
हस्ते, सुशीला बहिन रमणीकलाल मेहता, पालनपुर
श्री हरिलाल जेचंद दोसी; विश्व वात्सल्य ट्रस्ट बम्बई
श्री जगजीवनदास रतनशी बगड़िया; दामनगर गुजरात
श्रीमती केजीबहिन चौधरी ट्रस्ट तिरुपति (तामिलनाडु)
हस्ते, शान्तिलाल धर्मीचन्द चौधरी

श्री विजयराजजी बालाबक्षजी वोहरा साबरमती अहमदाबाद
श्री अजयराज जी मेहता ऐलिसब्रिज, अहमदाबाद
श्री माणेकलाल सी. गाँधी अहमदाबाद
श्री जसवन्तलाल शान्तिलाल शाह बम्बई
श्री स्वस्तिक कार्पोरेशन अहमदाबाद
हस्ते, श्री हंसमुखलाल कस्तूरचन्द
श्री विजय कन्सट्रकशन कम्पनी अहमदाबाद
हस्ते रजनीकांत कस्तूरचन्द
श्री वाडीलाल छोटालाल डेलीवाला बम्बई
हस्ते, चन्द्रकांत बी० शाह
श्री करसनभाई लधुभाई निसर दादर बम्बई
श्रीमती चन्द्रादेवी गंभीरमल जी बंब टोंक, राजस्थान
श्रीमती लीलावती बेन जयंतीलाल चेरीटेबल ट्रस्ट, बम्बई
श्री सेठ चेरिटी ट्रस्ट बम्बई
श्री हरिश सी. जैन बम्बई
श्री भंवरलाल जी मोहनलाल जी भंडारी, अहमदाबाद
श्री नगीनभाई दोसी अहमदाबाद
श्री कंवरलाल जी धर्मचन्द जी बेताला गोहाटी, आसाम
श्री भंवरीलालजी जुगराजजी फुलफगर, घोड़नदी (महा.)
श्री दिनेश भाई चन्द्रकान्त बेंकर सिकन्द्राबाद
श्री प्रेमचन्दजी पोमाजी साकरिया सांडेराव
श्रीमती हंजाबाई प्रेमचन्द जी साकरिया सांडेराव
श्रीमती पारसदेवी मोहनलाल जी पारख हैदराबाद
श्री जादवजी लालजी वेलजी बम्बई
श्री गणसी देवराज जालना (महा.)
श्री नवरत्नमलजी कोटेचा (बम्सी वाले) हैदराबाद
श्री वृद्धिचन्दजी मेघराज जी साकरिया सांडेराव
श्री जुहारमलजी लुम्बाजी साकरिया सांडेराव
श्री ताराचन्द जी भगवानजी साकरिया सांडेराव
श्री कस्तूरचन्दजी प्रतापजी साकरिया सांडेराव

श्री गेहरीलालजी कोठारी, कोठारी ज्वेलर्स बम्बई
श्री मूलचन्दजी जवाहरलालजी बरड़िया मणिनगर अहमदाबाद
श्री धीगड़मलजी मुलतानमलजी कानुंगा अहमदाबाद
श्री हिम्मतमल निहालचन्द दोसी बम्बई
श्री आर० चौधरी बम्बई
श्री चंपालाल जी पारसमल जी चोरडिया मदनगंज
श्री जबरसिंह जी सुमेरसिंह जी बरडिया, रूपनगढ़
श्री कांतिलालजी रतनचन्दजी बांठिया पनवेल महाराष्ट्र
मै० कन्हैयालाल माणकचन्द एण्ड सन्स बड़गाँव पुना
श्रीमती बिदाम बहिन घीसालालजी कोठारी हैदराबाद हस्ते, मिलापचन्द घीसालाल
श्री रणजीतसिंह ओमप्रकाश जैन काला वाली मंडी (हरियाणा)
श्री माणेकचन्दजी धर्मीचन्दजी प्रेमचन्दजी लुणावत हरमाड़ा (अजमेर)
श्री कांतिलाल जीवणलाल अहमदाबाद
श्री शान्तिलाल टी० अजमेरा, अहमदाबाद
श्री चन्दुलाल शिवलाल संघवी अहमदाबाद हस्ते जयन्तीलाल संघवी
श्रीमती पार्वती बहिन शिवलाल तलक्सीभाई अजमेरा ट्रस्ट अहमदाबाद। हस्ते नवनीतलाल मणीलाल अजमेरा
श्री शांतिलाल अमृतलाल बोरा अहमदाबाद
श्री कांतिलाल मनसुखलाल शाह पालियाद वाला अहमदाबाद
श्री वाडिलाल मोहनलाल शाह सायन बम्बई
श्री गिरधरलाल पुरुषोत्तमदास ऐलिसब्रिज अहमदाबाद
श्री जयन्तीलाल भोगीलाल भावसार सरसपुर अहमदाबाद
श्री भोगीलाल एण्ड कम्पनी अहमदाबाद-२ हस्ते दीनुभाई भोगीलाल भावसार
श्री चिमनलाल डोसाभाई पटेल अहमदाबाद
श्री अहमदाबाद स्टील स्टोर अहमदाबाद हस्ते जयन्तीलाल मनसुखलाल लोखण्डवाला
श्री जादवजी मोहनलाल शाह अहमदाबाद

डा० धीरजलाल एन० गोमल्या नवरंगपुरा अहमदाबाद
श्री सज्जनसिंहजी भंवरलालजी कांकरिया पिपाड़ सिटी (वर्तमान अहमदाबाद)
श्री कांतिलाल प्रेमचंद मुंगफली वाला अहमदाबाद
प्लाजा इण्डस्ट्रीज अहमदाबाद हस्ते, धनकुमार भोगीलाल पारीख
स्व० मणीलाल नेमचन्द अजमेरा तथा स्व० कस्तुरी बहिन मणीलाल की स्मृति में। हस्ते चम्पकभाई मणीलाल अजमेरा बम्बई
श्री नगीनदास शिवलाल अहमदाबाद
श्रीमती कांताबेन भंवरलालजी के वर्षीतप के उपलक्ष में हस्ते सखीदास महासुखभाई अहमदाबाद
श्रीमती समरतबेन चतुर्भुज बम्बई हस्ते, कांतिभाई बेकरीवाला
श्री छगनलाल शामजी भाई विराणी राजकोट बम्बई
श्री रसीकलाल हीरालाल झवेरी बम्बई
श्रीमती तरूलता बेन रमेशचन्द दफ्तरी बालकेश्वर बम्बई
श्री ताराचन्द चतुरभाई वोरा बालकेश्वर बम्बई हस्ते, नंदलाल वोरा
श्री चंपकलाल एम० लाखाणी बम्बई
श्री हीरजी सोजपाल कच्छकपाया वाला बम्बई
श्री अमृतलाल सोभागचन्द की स्मृति में हस्ते, गुणवंतलाल राजेन्द्रकुमार बम्बई
श्री दलिचन्दभाई अमृतलाल देसाई अहमदाबाद
श्री एच० के० गांधी मेमोरियल ट्रस्ट घाटकोपर बम्बई हस्ते, वजुभाई गांधी
श्री भाईलाल जादवजी सेठ कोल्हापुर, महाराष्ट्र
श्री जुहारमल दीपचन्द नाहटा सर्राफ केकडी (राज.) हस्ते, धनराज लालचंद नाहटा
श्री नाहरमल जी बागरेचा राबडियाद हस्ते नौरतमल बागरेचा
श्री शीवजी माणेक भेदा तथा उमरबाई शीवजी भेदा की स्मृति में कच्छ बरेजा
अ. सौ. रतनजी केशवजी छेड़ा की स्मृति में हस्ते उमर बाई शिवजी भेदा कच्छ कुंदरोडी
श्री पी. के. गांधी बम्बई
श्री सुखलालजी कोठारी खार बम्बई
श्री नागरदास मोहनलाल, खार, बम्बई

श्री आनन्दीलालजी कटारिया वड़ाला वम्वई
श्री वसन्तलाल के. दोसी विर्लेपारला वम्वई
दी प्रीसीसन टेक्सटाइल इन्जीनियरिंग एण्ड काम्पोन्नटस वम्बई
श्री मेहता इन्द्रजी पुरुपोत्तमदास दादर वम्वई
स्व० भाई अमृतलाल की स्मृति में
श्री पारसमल जी कावडिया सादड़ी मारवाड़ (आरकाट)
श्री हिम्मतमल जी प्रेमचन्द जी साकरिया सांडेराव
श्री कोरसीभाई हीरजीभाई चेरिटेवल ट्रस्ट वम्वई
श्री जयसुखभाई रामजीभाई कांदावाडी वम्वई
श्री चिमनलाल गिरधरलाल कांदावाडी वम्वई
श्री मेघजी भाई थोभण हस्ते मणीलाल वीरचन्द कांदावाडी वम्बई
श्री प्रितमलाल मोहनलाल दफ्तरी कांदावाडी वम्वई
मैसर्स सिलमोहन एण्ड कम्पनी वम्वई (टाइपराइटर हेतु) हस्ते रमणीकलाल धानेरा
श्री नरोतमदास मोहनलाल वम्वई
श्री रत्तीलाल विट्ठलदास गोसलिया माधवनगर, (महा०)
श्री वाडीलाल जेठालाल शाह वाल्केश्वर बम्वई
श्री जैन संस्कृति कला केन्द्र मरीन लाइन वम्वई
आचार्य यशोदेव सुरीश्वरदेव महाराज की प्रेरणा से,
श्री मेघजी खिमजी तथा श्रीमति लक्ष्मी वेन मेघ जी खिमजी वम्बई
श्री हरखराजजी दौलतराजजी धारीवाल हैदरावाद
श्री लादूसिंह जी गांग एडवोकेट शाहपुरा (राजस्थान)
श्री एस० एन० भीकमचन्द जी सुखाणी लाल वाजार सिकन्द्रावाद
श्री ताराचन्द गुलावचन्द वम्वई
श्री गिरधरलाल मंछाचन्द झवेरी धानेरावाला वम्बई
श्री पुखराजजी कावडिया सादड़ी मारवाड़ (वम्बई)
श्रीमति भूरीवाई भंवरलाल जी कोठारी सेमा (मेवाड़) हस्ते सागरमल मदनलाल रमेशचन्द्र, वम्वई
श्री प्रेमराज जी चोरडिया मदनगंज (अजमेर)
श्री शान्तिलाल जी संचेती मदनगंज, (अजमेर)
श्री चुन्नीलाल जी वागरेचा वालाघाट
श्री रसीकलाल हीरालाल झवेरी, वम्वई
श्री सूरजमल कनकमल ; मदनगंज
श्री मांगीलाल जी सोलंकी, सादड़ी वाले पूना
श्री प्रवीण भाई के. मेहता वम्वई
श्री सज्जनराज जी कटारिया सिकन्द्रावाद
श्री वावूलाल जी कांकरिया, हैदरावाद
श्री भरत भाई जे. शाह अहमदावाद
श्री सोहनराज जी चौथमल जी संचेती (सोजत वाले) सुरगाणा





# आगम अनुयोग ट्रस्ट :

## आगम ज्ञान प्रचार का महान् उपक्रम

☐ आगम अनुयोग ट्रस्ट, (पंजीकृत) अहमदाबाद—जैन आगमों को अनुयोग शैली में वर्गीकृत करके शुद्ध मूल पाठ एवं अनुवाद के साथ प्रकाशित करने की योजना को मूर्त रूप दे रहा है।

☐ कम से कम 500 रुपया देकर इच्छुक व्यक्ति अग्रिम ग्राहक सदस्य बना सकता है।

☐ मान्य सदस्यों को सभी आगम ग्रन्थ निःशुल्क दिये जाते हैं।

☐ योजनानुसार ये ग्रन्थ मूल पाठ के साथ-हिन्दी, गुजराती तथा अंग्रेजी—तीन भाषाओं में अलग-अलग अनुवाद के साथ प्रकाशित किये जायेंगे।

☐ अग्रिम सदस्य किसी भी एक भाषा का एक सेट अपनी रुचि के अनुसार सुरक्षित करवा सकते हैं। और जैसे-जैसे प्रकाशित होंगे, उन्हे प्राप्त होते रहेंगे।

सम्पर्क के लिये—

*श्री हिम्मतलाल एस. शाह*
**मन्त्री—आगम अनुयोग ट्रस्ट**
अमर निवास, सोहराबजी कम्पाउन्ड,
वाड्ज, अहमदाबाद—13

## श्री बलदेवभाई डोसाभाई पटेल, अहमदाबाद



आप मूलतः साणंद (गुजरात) के निवासी हैं। बहुत वर्षों से अहमदाबाद में ही व्यापार व्यवसाय कर रहे हैं। व्यापारी समाज में आपकी महत्वपूर्ण प्रतिष्ठा है। आपके कॉटन का बहुत बड़ा व्यापार है, आप गुजरात व्यापारी महामण्डल के प्रमुख भी रहे हुए हैं। आप अखिल भारतीय शास्त्रोद्धार समिति के प्रमुख हैं एवं अनेक सामाजिक संस्थाओं के सक्रिय कार्यकर्ता हैं। लोककल्याण के कार्यों में सदा तत्पर रहते हैं। अनेक वर्षों से आप ब्रह्मचर्य व्रत एवं रात्रि में चौविहार आदि का पालन करते हैं। प्रतिदिन सामायिक, प्रति-क्रमण तथा धार्मिक ग्रन्थों का स्वाध्याय ही आपकी दिनचर्या का प्रमुख अंग है। आप दृढ़ धर्मी, उदार हृदयी श्रावक हैं अतः स्थानीय समाज के अग्रणी माने जाते हैं। कालूपुर बैंक के आप चेयरमेन हैं।

अनुयोग प्रवर्तक पूज्य गुरुदेव श्री कन्हैयालालजी म० 'कमल' के सम्पर्क में आप सन् 1976 में आये। उनके अनुयोग लेखन कार्य से प्रभावित होकर आपने आगम अनुयोग ट्रस्ट की स्थापना की, इस समय ट्रस्ट के प्रमुख भी आप ही हैं। आपकी धर्मपत्नि श्रीमती रुक्मणी बहिन भी धार्मिक भावना वाली हैं, आपके सुपुत्र बच्चूभाई, बकुलभाई में धर्म के सुसंस्कार दृढ़ हैं।





## श्री हिम्मतलाल शामलभाई शाह, अहमदाबाद

आप बहुत ही उत्साही कार्यकर्ता हैं। शामलभाई अमरशी के आप सुपुत्र हैं। आपके घर पर एक विशाल पुस्तकालय है, उसमें अनेक महत्वपूर्ण ग्रन्थों का संग्रह है। शोध निबन्ध लेखकों के लिए यह संग्रह अत्यन्त उपादेय है। आप साधु-साध्वियों की ज्ञान वृद्धि के लिए सतत प्रयत्नशील रहते हैं। आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप ट्रस्टी हैं। प्रकाशनों की प्रगति में आपका महत्वपूर्ण सक्रिय योगदान रहता है। वृद्धावस्था में भी आपका पुरुषार्थ, धर्म एवं स्वाध्याय की रुचि अनुकरणीय है।

अनुयोग प्रकाशन के प्रति आप विशेष प्रयत्नशील हैं।





## श्री रमणलाल माणेकलाल शाह, अहमदाबाद



आप नवरंगपुरा अहमदाबाद के निवासी हैं। आपके मातुश्री लहरी बहन तथा धर्मपत्नी सुभद्रा बहन बहुत ही धार्मिक भावना वाली श्राविका हैं। आपने स्था० जैन उपाश्रयों में बहुत बड़ा योगदान दिया है। पूज्य गुरुदेव के दीक्षा अर्द्ध शताब्दी के अवसर पर श्री वर्धमान महावीर बाल निकेतन के उद्घाटन पर भी आपने बहुत बड़ा योगदान दिया है। आप आगम अनुयोग ट्रस्ट के ट्रस्टी हैं। अनेक बार व्यापार के कारण विदेश जाना होता है परन्तु वहाँ भी धर्म के प्रति वही दृढ़ श्रद्धा रहती है। मानव राहत कार्यों में अपनी सम्पत्ति का सदुपयोग विशेष रूप से करते रहते हैं।



## श्री बलवन्तलाल शान्तीलाल शाह; अहमदाबाद



[illegible] में रुई (कॉटन) के प्रतिष्ठित व्यापारी हैं। [illegible] माणेकलाल नाम की बहुत बड़ी फर्म है। [illegible] उदार, गुप्तदानी श्रावक हैं। दरियापुरी [illegible] एवं अनेक संस्थाओं के आप [illegible] है। आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप ट्रस्टी हैं।





## स्व. तेजराजजी घेवरचंदजी बंब, इचलकरंजी

*

आप मूलतः भादवा मारवाड़ निवासी थे। आप आठ भाई थे; श्री मूलचन्द जी, श्री तेजराज जी, श्री मदनलाल जी, श्री माणकचन्द जी, श्री सोहनलाल जी, श्री मोतीलाल जी, हिराचन्द जी एवं श्री श्रीचन्द जी।

श्री तेजराज जी सा० का तीन वर्ष पूर्व निधन हो गया। आप बहुत ही धर्मनिष्ठ उदार हृदयी श्रावक थे। आप पूज्य गुरुदेव श्री फतेहचन्द जी म० के सुशिष्य अनुयोगप्रवर्तक मुनि श्री कन्हैयालाल जी म० "कमल" के अनन्य भक्त थे। आपके सुपुत्र रूपचन्द जी भी धार्मिक भावना वाले उदार हृदय युवक हैं।

आपका वर्तमान में व्यवसायिक क्षेत्र इचलकरंजी है। आप आगम अनुयोग ट्रस्ट के ट्रस्टी थे।



## स्व० जगजीवनदास रतनसी बगड़िया

## दामनगर



आप दामनगर के प्रतिष्ठित सुश्रावक थे। आगमों के बहुत बड़े अभ्यासी थे। अनेक शास्त्रों का प्रकाशन भी आपने करवाया था। बहुत ही नम्र स्वभाव के थे। साध्वीयों के प्रति आपकी असीम श्रद्धा थी। बोटाद सम्प्रदाय के श्री अमीचन्द जी म० की प्रेरणा से आपके सुपुत्र भोगी भाई के चतुर्थ व्रत के प्रत्याख्यान के उपलक्ष्य में आगम अनुयोग ट्रस्ट को बहुत बड़ा योगदान दिया है।





# स्व० श्री राजमल रिखवचंद मेहता
# एवं
# स्व० श्रीमती मणीबेन राजमल मेहता
# पालनपुर

पूज्य मातुश्री तथा पिताश्री;

आपका हमारे ऊपर बहुत उपकार है। क्योंकि संस्कार सिंचन करने वाले एवं जीवन में धर्म रूप पाया डालने वाले माता पिता ही होते हैं। हम आपके बहुत-२ ऋणी हैं।

विनीत—रमणिकलाल राजमल
सौ० सुशीला बहन रमणिकलाल

[श्रीमती सुशीला बहन मेहता—पालनपुर स्थानकवासी समाज की अग्रणी महिला है। वर्तमान में बालकेश्वर संघ की प्रमुख हैं। बहुत ही उदार दानवीर महिला हैं। उपाश्रय आदि के लिए आपका विशेष योगदान रहता है।]



# श्री नवनीत भाई चुन्नीलाल पटेल, अहमदाबाद



आपने अनेक स्थानकों के निर्माण में महत्वपूर्ण योगदान दिया है। तपस्वियों का सम्मान करने में आपको विशेष रुचि रही है। पार्श्वनाथ कॉर्पोरेशन के आप मैनेजिंग डाइरेक्टर हैं। बरवाला संप्रदाय के आचार्य श्री चम्पक मुनिजी म० के अनन्य भक्त हैं। हरसिद्ध कोपरेटिव बेंक के आप चेयरमेन हैं। अपनी जन्मभूमि सुणाव में होस्पिटल के लिए पाँच लाख का महत्वपूर्ण दान दिया है। नवरंगपुरा, नारायणपुरा, नवावाडज आदि अनेक संघों के एवं संस्थाओं के आप ट्रस्टी एवं प्रमुख हैं।

आपके पिता श्री चुन्नीलाल भाई, माता सूरजबेन भी बहुत ही धर्मपरायण हैं। साधु साध्वी जी की वैयावच्च हेतु अग्रणी रहते हैं।

आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप ट्रस्टी हैं।





## स्व. श्री हरिभाई जयचन्द दोशी

### विश्व वात्सल्य ट्रस्ट बम्बई





आप बड़े ही सादगीप्रिय तत्वज्ञानी श्रावक थे। धर्म के प्रति गहरी श्रद्धा रखते थे। साधु-साध्वियों के प्रति भक्ति एवं दान की भावना विशेष थी।

आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप भी प्रथम श्रेणी के सहयोगी रहे हैं।





## धर्मशीला उदयकंवर बाई मोहनलाल जी बालीया



आप मुकनचन्द जी बालिया के सुपुत्र श्री मोहनलाल जी की धर्मपत्नी हैं। बहुत ही उदार, धर्मशीला श्राविका हैं। बालीया जी साहब मूलतः पाली मारवाड़ के प्रतिष्ठित कुल के हैं। अनेक संस्थाओं के प्राण हैं। वर्धमान महावीर केन्द्र आबू पर्वत पर प्रथम बार आपने बड़े पैमाने पर आयंबिल ओली का भव्य आयोजन करवाया। पाली में निर्मित आचार्य रघुनाथ स्मृति भवन का उद्घाटन आपके द्वारा हुआ। आगम अनुयोग ट्रस्ट के विशेष सहयोगी हैं। पूज्य प्रवर्तक स्व० मरुधरकेसरी जी महाराज एवं अनुयोग प्रवर्तक श्री जी के प्रति विशेष श्रद्धा रखते हैं।



## स्व० श्री मेघराज जी बम्ब, हैदराबाद



आप मूलतः पीही मारवाड़ निवासी हैं। हैदराबाद में रह कर आपने बहुत बड़ा व्यापार किया। अनेक सुकृत कार्यों में उदार मन से जीवन पर्यन्त सहयोग करते रहे। शमशेरगंज में धर्म आराधना हेतु एक भवन का निर्माण भी कराया।

आपका स्वास्थ्य कुछ वर्षों से अच्छा नहीं था, कुछ वर्ष पूर्व आपका स्वर्गवास हो गया। आप पूज्य गुरुदेव श्री महाराज के अनन्य भक्त थे, आप अन्तिम समय तक गुरुदेव के चातुर्मास की प्रबल भावना करते रहे। वह भी सफल हुई और गुरुदेव का चातुर्मास वि० सं० २०२८ का हुआ। आपके भाई चांदमल जी भीमराज जी शिवराज जी भी बहुत ही धार्मिक उदार व गुरुभक्त हैं। आप आगम अनुयोग ट्रस्ट के प्रथम श्रेणी के सहयोगी बने।





## श्री माणिकलाल एम० बगड़िया



आप मूलतः दामनगर (सौराष्ट्र) निवासी है। वहाँ का बगड़िया परिवार धर्म के प्रति उत्साह शील तथा ज्ञान के प्रति विशेष रुचि रखता है। आप बहुत ही उदारमना, सुश्रावक है। आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप प्रथम श्रेणी के सक्रिय सदस्य है।

बोटाद सम्प्रदाय के पूज्य श्री अमीचन्द जी म० के भक्त धर्म-अनुरागी श्रावक हैं।



# श्रीमती केलीबाई देवराज जी चौधरी

## जैतारण, (मारवाड़)

आप बहुत ही धार्मिक दानवीर महिला हैं। आपके सुपु
श्री शान्तिलाल जी एवं श्री धर्मीचन्द जी चौधरी कर्मठ कार्यक
हैं। आपका व्यवसाय तिरुपतिबालाजी में है। आपने अनेक बा
बहुत लम्बे-लम्बे मुनि दर्शनार्थ संघ निकाले हैं स्थान-स्थान पर दा
देकर सम्पत्ति का सदुपयोग कर रहे हैं। आपने आगम अनुयोग ट्र
को भी सहयोग प्रदान किया है।

## [illegible] जैन, टोंक (राज०)

[illegible] में हुआ। [illegible]



# श्रीमान प्रेमचन्दजी पोमाजी साकरिया (सांडेराव)





आप सांडेराव के प्रमुख श्रावक श्री पोमाजी दलीचन्दजी के सुपुत्र थे। श्री पोमाजी तपस्वी गुरुदेव श्री वख्तावरमल जी म० के अनन्य भक्त थे। आपका भी जीवन बहुत धर्ममय सादगी पूर्ण था। आप सरल हृदय के श्रद्धाशील श्रावक थे। आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप सक्रिय सहयोगी थे।



# श्रीमान ताराचन्दजी भगवानजी (सांडेराव)



आप धार्मिक आराधना उपासना में विशेष प्रबल भावना रखते हैं। आपका व्यवसाय क्षेत्र बम्बई है : आप शरीर से अस्वस्थ होते हुए भी सदा प्रसन्न चित्त रहते हैं। सहिष्णुता सज्जनता आपके स्वभाव के सहज गुण है। आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप सक्रिय सहयोगी हैं।









## धर्मशीला श्रीमती हंजाबाई प्रेमचन्द जी साकरिया

आपका जीवन बहुत ही धर्ममय त्याग मय है। आपके सुपुत्र श्री साकलचन्दजी डा० घीमुलाल जी आदि सभी परिवार की पूज्य गुरुदेव के प्रति गहरी श्रद्धा एवं भक्ति है। साकरिया ब्रादर्स नाम से बम्बई (सायन) में आपके परिवार का मेडिकल व्यवसाय है।

आगम अनुयोग ट्रस्ट को आपका सक्रिय सहयोग मिला है।

★



## श्रीमती गैहरीलालजी कोठारी [ बम्बई ]

श्रीमान गैहरी लाल जी कोठारी मेवाड मंत्र शिरोमणि प्रवर्तक श्री अम्बालालजी म० के प्रति विशेष भक्ति-भाव रखने वाले धर्मप्रेमी उदार हृदय सज्जन है। आप समाज के सभी कार्यों में तन-मन-धन से आगे रहकर सेवा करते हैं। बड़े ही हँसमुख, सरल स्वभावी और दानी सज्जन है। आपकी धर्मपत्नी सुश्राविका भी आपकी भांति दान-शील-तप-आदि धर्माचरण में विशेष रुचि रखती है। आगम अनुयोग ट्रस्ट के प्रकाशन कार्य में आपका सहयोग प्राप्त हुआ है। आप मूलतः सेमा (मेवाड़) निवासी है। वर्तमान में कोठारी ज्वेलर्स, नाम से सायन (बम्बई) में आपका व्यवसाय है।



## श्रीमती पारस देवी मोहन लाल जी पारख, हैदराबाद

श्रीमान मोहनलाल जी मूलतः लाम्बिया (मारवाड़) निवासी है। आप बहुत ही उदार हृदय के धर्म प्रेमी सज्जन है। सामाजिक एवं धार्मिक कार्यों में सदा सहयोग प्रदान करते रहते हैं। हैदराबाद में आपका फाइनेन्स का व्यवसाय ही श्रीमती पारसदेवी पीही निवासी श्रीमान घीसुलाल जी कोठारी की बहन है। साधु सन्तों के प्रति विशेष भक्तिभाव है।

आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप सक्रिय सहयोगी है।

卐

## श्री रणजीतसिंह जी जैन



आप प्रसिद्ध श्रावक श्री लक्खूराम जी जैन मन्डी कालावाली (जि. सिरसा-हरियाणा) के सुपुत्र हैं। स्वामी श्री छगन लाल जी महाराज के आप परम भक्त हैं। तपस्वी श्री रोशन मुनि जी म० के प्रति भी आपकी विशेष भक्ति है। सामाजिक धार्मिक कार्यों में आप उदारतापूर्वक सहयोग देते हैं। आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप सक्रिय सदस्य हैं।





## श्रीमान जुहारमलजी लुम्बाजी साकरिया (सांडेराव)



आपका परिवार बहुत ही धर्मनिष्ठ तथा उदार मना है। आपकी भांति आपकी धर्मपत्नी सौ० पानीबाई भी बहुत ही धर्मशीला, सेवापरायण सुश्राविका है। आपके सुपुत्र श्री चम्पालाल जी, फुटरमल जी हस्तीमल जी, और सागरमल जी और रमेशचन्द जी सभी भाई धर्मप्रेमी व गुरुदेव श्री के परम भक्त हैं। आगम अनुयोग ट्रस्ट ; श्री वर्द्धमान महावीर केन्द्र आबू पर्वत आदि संस्थाओं में आपका सक्रिय सहयोग मिलता रहता है।



## श्रीमान कँवरलालजी बेताला
## (गोहाटी)



आप मूलतः डेह (नागौर) निवासी हैं। आपके पिताश्री सेठ श्री पूनमचन्द जी एवं माता श्रीमती राजबाई बहुत ही धार्मिक विचारों के उदार हृदय थे। आप भी सन्तसेवा, समाज सेवा, शिक्षा, चिकित्सा, धर्मस्थान-निर्माण एवं साहित्य प्रकाशन आदि विभिन्न क्षेत्रों में उदारतापूर्वक सहयोग प्रदान करते रहते हैं। स्व० युवाचार्य श्री के आप अनन्य भक्त हैं। ज्ञानचन्द धर्मचन्द बेताला, के नाम से गौहाटी में आपका मोटर फाइनेन्स व्यवसाय है। आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप सक्रिय सहयोगी हैं।

श्री वर्धमान महावीर बाल निकेतन आबू पर्वत के ट्रस्टी हैं।



## *श्री हरीश सी. जैन (बम्बई)*

आपका जन्म पंजाब में हुआ, तथा बम्बई आकर आपने विज्ञापन व्यवसाय प्रारम्भ किया। कठिन परिश्रम तथा गहरी सूझबूझ, मृदु व्यवहार के कारण आप प्रगति के शिखर पर चढ़ते गये। आज आपका संस्थान जैसन्स (इन्डिया लि०) सम्पूर्ण विश्व के विज्ञापन व्यवसाय में प्रमुख स्थान रखता है। आप सामाजिक सेवा कार्यों में विशेष रुचि रखते हैं। साधु सन्तों के प्रति आपकी गहरी श्रद्धा भावना है। पंजाब जैन भ्रातृ सभा खार के आप अध्यक्ष हैं। तथा अनेक संस्थाओं से सम्बद्ध है।

आगम अनुयोग ट्रस्ट के आप सक्रिय सहयोगी है।









## स्व० शा० कस्तूरचन्दजी प्रतापजी साकरिया (सांडेराव)

[illegible]



## श्री वृद्धिचन्द जी मेघराज जी (सांडेराव)

श्री स्थानकवासी जैन श्रावक संघ सांडेराव एवं वर्धमान महावीर केन्द्र आबू पर्वत के आप प्रमुख कार्यकर्ता है। श्री मूलचन्द जी, शोभमलजी, उमेदमलजी एवं आप चार भाइयों में सबसे बड़े है। पूज्य गुरुदेव के अनन्य भक्त है।



## श्रीमान धनराजजी नाहटा, (केकड़ी) (राज०)

आप श्री दीपचन्द जी नाहटा के सुपुत्र हैं। चित्रकला, कविता, नाटक कला, व्यायाम आदि में आपकी विशेष रुचि है। साथ ही धार्मिक ज्ञान, तत्वचर्चा तथा वाद-विवाद में भी कुशल है। स्थानकवासी जैन संघ केकड़ी के मन्त्री है। पूज्य स्वामीदास जी म० की परम्परा के प्रति अत्यन्त निष्ठा रखते हुए गुरुदेव मुनि श्री कन्हैयालाल जी म० 'कमल' के अनन्य भक्त है। श्रमण संघ के प्रति आपकी गहरी निष्ठा है। आगम अनुयोग ट्रस्ट के सहयोगी है।



## श्रीमान धींगड़मल जी कानुगा

(गढ़ सिवाना) अहमदाबाद

आप दानवीर धर्म निष्ठ सुश्रावक है। आपकी धर्म पत्नी पानीबाई भी धर्मशीला श्राविका है। धार्मिक कार्यों में लक्ष्मी का सदुपयोग करते रहते हैं।



## श्रीमान सज्जनराज जी कांकरिया

(पीपाड़ सिटी)

आप बहुत ही उत्साही युवक हैं। आपका अहमदाबाद में फाइनेन्स का व्यवसाय है।



## स्व० श्रीमान अमरचंद जी लुणावत

(हरमाड़ा) अजमेर (राज०)

आप पूज्य गुरुदेव श्री फतेहचन्द जी महाराज के अनन्य भक्त थे। श्री माणकचन्द जी, श्री धर्मीचन्द जी, श्री प्रेमचन्द जी लुणावत आपके सुपुत्र हैं।

# गणितानुयोग : प्रस्तावना

## १. गणितानुयोग—एक परिचय

मुनि श्री कन्हैयालाल जी 'कमल' द्वारा संकलित यह संकलन ग्रन्थ है जिसमें श्वेताम्बर मान्य जैन आगमों में वर्णित भूगोल एवं खगोल सम्बन्धी ऐसे समग्र सूत्रों का संकलन किया गया है जिनमें गणित का स्वाभाविक रूप से उपयोग हुआ है। इस ग्रन्थ में उक्त संकलन का वर्गीकरण लोक संरचना के माध्यम से किया गया है जिसमें खगोल, ज्योतिष एवं भूगोल विषयक सामग्री वर्गीकृत हो जाती है। लोक संरचना में विभिन्न प्रकार के लोकों का अलग-अलग विवरण चुना गया है जिसमें लोक (सामान्य), द्रव्य-लोक, क्षेत्रलोक, अधोलोक, तिर्यक्लोक, (मध्य लोक), ऊर्ध्व लोक काल लोक, अलोक एवं लोकालोक विषय लिये गये हैं।

**गणितानुयोग** का शब्दार्थ गणित सम्बन्धी पृच्छा अथवा गणित सम्बन्धी सूत्रों का विस्तार से अर्थ प्रतिपादन होता है। साहित्य का द्रव्यात्मक एवं भावात्मक स्वरूप होता है।

वैदिक साहित्य के एक अंग उपनिषत् में जो उपदेश **गौतम** का नाम लेकर सुनाया गया है[1] वह **वर्द्धमान महावीर** के प्रधान शिष्य इन्द्रभूति **गौतम** का स्मरण दिलाता है जिन्हें श्वे० जैनागमों में गौतम नाम से ही सम्बोधित करके सुनाये गये हैं।

इसी शैली में अर्द्धमागधी के सूत्रों को उद्धृत कर एवं उनके ठीक सम्मुख हिन्दी अनुवाद देते हुए यह संकलन शोध छात्रों के लिए अत्यन्त उपयोगी बन पड़ा है।

उपलब्ध अर्धमागधी जैनागम ११ अंगों, १२ उपांगों, **१० प्रकीर्णकों, २ चूलिका सूत्रों** में निहित है। आगमों पर टीका साहित्य भी उपलब्ध है, किन्तु इस संकलन में केवल [illegible] के मूल सूत्रों का संकलन इस प्रकार किया गया है कि [illegible] प्राचीनतम सामग्री का लोक [illegible] इस प्रकार

इस ग्रन्थ का नाम गणितानुयोग युक्त लोक प्रज्ञप्ति [illegible] है। साथ ही मूल सूत्र का उसी पृष्ठ पर अर्द्ध भाग में और हिन्दी अनुवाद का उसी पृष्ठ पर शेष अर्द्ध भाग में आमने-सामने दिये जाने से इस नवीन संकलन का महत्व अनेक भाव से अत्यधिक बढ़ गया है, जो न केवल देशी वरन् विदेशी छात्रों के लिए अत्यन्त लाभकारी सिद्ध होगा।

अब हम इस विशिष्ट रूप से संकलित सामग्री के [illegible] रूप को निखारने का निम्नलिखित रूप से प्रयास करेंगे। विवरण सूत्र की संख्यानुसार होगा।

### लोक सम्बन्धी गणितीय विवरण

सूत्र १, पृ० [illegible] :

अनन्त शब्द दार्शनिक ही नहीं वरन् अनन्त [illegible] का प्रतीक है। अनन्त दर्शन, अनन्त ज्ञान, अनन्त वीर्य और अनन्त सुख के लिए इसका उपयोग सिद्ध भगवानों के लिए हुआ है। यहाँ अनन्त ज्ञान की **अविभागी प्रतिच्छेद राशि** [illegible]

सूत्र [illegible]

[illegible]

---

१ हन्त तेऽदम् प्रवक्ष्यामि गुह्यं ब्रह्म सनातनम्।
यथा च मरणं प्राप्य, आत्मा भवति गौतम ॥ [illegible]
योनिमन्ये प्रपद्यन्ते [illegible]
स्थाणुमन्येऽनुसंयन्ति [illegible]

"असंख्य" संख्यामान से अवतरित होता है।

"कोटाकोटि" **दाशमिक पद्धति** से अवतरित है।

"योजन" खगोल विषयक माप योजना से सम्बन्धित है।

इन शब्दों के लिए जै. सि० को०, जै० ल० एवं रा० अ० को० देखिये।

सूत्र २४, पृ० ११

इस सूत्र में "वाससहस्साउए' अर्थात् १००० वर्ष की आयु वाला शब्द महत्वपूर्ण है, जो गणित विधि में दाशमिक संकेतना के रूप में विशेष प्रयुक्त हुआ है।

सूत्र २५, पृ० १२

लोक का **आयाम-मध्य** रत्नप्रभा पृथ्वी के **अवकाशान्तर** का **असंख्यातवां भाग** उल्लंघन करने पर पाया जाता है।

यहाँ आयाम-मध्य शब्द ज्यामितीय है और सान्त आयाम (लम्बाई) के मध्यभाग की कल्पना कर दो समान भागों में बाँटने का निर्देश है। अवकाशान्तर भी ज्यामिति से दूरी के अन्तर को निर्देशित करता है। इसी प्रकार **असंख्यातवें भाग** की कल्पना भी अद्वितीय है जो गणित में सीमा निकालने में प्रयुक्त होती है। देखिये जै० सि० को० भाग १, पृ० २१४ इत्यादि।

सूत्र २६, पृ. १२

लोक का **"सम भाग"** और **"संक्षिप्त भाग"** लोकस्वरूप की संकल्पनाएँ हैं। इसमें **ज्यामिति** अभिप्रेत हैं।

सूत्र २७, पृ. १२

लोक का **"वक्रभाग"** भी विग्रह कांडक अर्थात् ज्यामितीय संकल्पना है। श्वेताम्बर-परम्परा की मूल मान्यता के आधार पर इसके विचार हेतु देखिये वि० ८०, पृ० ३०२ आदि। इनका **तात्पर्य शोध** का विषय है।

सूत्र २८, पृ० १३

नीचे से विस्तीर्ण, मध्य में संक्षिप्त और ऊपर से ऊर्ध्व मृदंग के **ज्यामितीय आकार** का लोक निर्दिष्ट है।

सूत्र २९, पृ० १३

आठ प्रकार की लोकस्थिति खगोल विज्ञान से सम्बन्ध रखती है।

सूत्र ३०, पृ० १४

दस प्रकार की लोकस्थिति जीव और पुद्‌गल की गमनशीलता सम्बन्धी पर्यायों से सम्बन्ध रखती है। उनकी सीमाएँ निर्धारित करती है। अतः यह **गति एवं स्थिति विज्ञान** से सम्बन्धित है।

सूत्र ३१, पृ० १५

यहाँ **खगोल विज्ञान** विषयक पृच्छा है। काल के अनादि और अनन्त से सम्बन्ध रखने वाली लोक संरचना से अभिप्रेत है। यहाँ ध्रुव, नियत, शाश्वत, अक्षय, अव्यय, अवस्थित, नित्य शब्दों के अभिप्राय **खगोल विज्ञान** सम्बन्धी भिन्न-भिन्न हैं। यहां काल के दो बड़े युग अवसर्पिणी काल एवं उत्सर्पिणी काल शब्द **युग विज्ञान** से सम्बन्धित हैं। भारत में **युग विज्ञान** द्वारा ग्रहादि भ्रमण का ज्योतिष में उपयोग आर्यभट्ट (लगभग ई० पांचवीं शती) ने किया। इसके पूर्व भी न केवल वैदिक ग्रन्थों में अपितु जैन ग्रन्थों में भी युग विभिन्न प्रकार से संरचित किये गये। इस पर विशेष शोध फ्रांस के रोजर बिलर्ड ने कम्प्यूटर द्वारा की है।

सूत्र ३२, पृ० १६

लोक सान्त है या अनन्त है का समाधान द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव प्रमाणादि के सापेक्ष उत्तर देकर किया गया है। विभिन्न प्रमाण प्रस्तुत करते हुए निर्देश है कि द्रव्य की अपेक्षा लोक सान्त, क्षेत्र की अपेक्षा लोक सान्त, काल की अपेक्षा यह लोक अनन्त और भाव की अपेक्षा से लोक अनन्त है। इस प्रकार यहाँ गणितीय सापेक्षता द्वारा समाधान निहित है।

## द्रव्य लोक सम्बन्धी गणितीय विवरण

सूत्र ४१, पृ० १८

लोक में दो प्रकार के अस्तित्व रूप वस्तुएँ अथवा पदार्थ उल्लिखित हैं जो खगोल विज्ञान एवं खगोल संरचना विषयक हैं। अगले दो सूत्रों में भी इसी प्रकार खगोल विषयक विज्ञान एवं संरचना बतलाई गई है।

सूत्र ५०, पृ० २०

लोक विषयक द्रव्यों को और उनकी संख्या को बतलाकर खगोल संरचना रूप कहा है।

सूत्र ५१, पृ० २०

**दश दिशाओं** के भेद और स्वरूप ज्यामिति गणित में प्रयुक्त होते हैं। आगे के सूत्र में इनके नाम भी दिये गये हैं।

सूत्र ५३, पृ० २१

इसमें **इन्द्रा** एक दिशा अनेक प्रदेश वाली **सीधी** रेखा का विवरण है। लोक की अपेक्षा वह असंख्य प्रदेश वाले और अलोक की अपेक्षा अनन्त प्रदेश वाले हैं। सीधी रेखा में प्रदेश स्थापित कर (अथवा परमाणु-रूप प्रदेश स्थापित कर) गणितीय माप संरचित होता है। आदि में दो प्रदेश होने से इसकी दिशा निर्दिष्ट हो जाती

## क्षेत्रलोक सम्बन्धी गणितीय विवरण

त्रसू ६६, पृ० ३४

तीन प्रकार के लोक क्रमशः अधोलोक, तिर्यक् लोक, ऊर्ध्व लोक ज्यामितीय शब्द हैं जो पूर्वानुपूर्वी एवं पश्चानुपूर्वी से कथित हैं। अन्य **गणितीय** शब्द गच्छ, अन्योन्याभ्याम, न्यून रहित हैं। अनानुपूर्वी, एकोत्तरिक शब्द भी गणितीय अभिप्राय युक्त हैं।

## अधोलोक सम्बन्धी गणितीय विवरण

सूत्र ७८, पृ० ३७

इस सूत्र में दाशमिक संकेतना में पृथ्वियों की मोटाई बतलाई गयी है। यहाँ योजन का भी उल्लेख है। बाहल्य शब्द **गणितीय** है।

सूत्र ७९, पृ० ३८

यहाँ **ज्यामितीय शब्द** आयाम, विष्कम्भ तथा परिधि हैं। एक **विशेष शब्द** असंख्य सहस्र योजन है। सहस्र के साथ असंख्य का प्रयोग अलग हटकर है। असंख्य योजन सहस्र लिखा गया है।

सूत्र ८२, पृ. ३८

यहाँ **गणितीय शब्द विस्तार**, **बाहल्य**, **तुल्य**, **विशेष अधिक**, **संख्येयगुण**, **संख्येयगुणहीन** है।

सूत्र ८३, पृ. ३९

**गणितीय शब्द संस्थान**, झल्लरि हैं।

सूत्र ८४, पृ. ३९

यहाँ सिय (स्यात् या कथंचित्) शब्द दार्शनिक हैं।

सूत्र ८६, पृ. ४०

यहाँ घनोदधि, घनवात, तनुवात **खगोल संरचना** से संबन्धित हैं।

सूत्र ८९, पृ. ४१

इस सूत्र में अनेक शब्द **गणितीय** हैं। क्षेत्र-छेद, परिमण्डल, वृत्त, त्र्यस्र, चतुरस्र, आयत, अन्योन्य, बद्ध, अवगाढ़, प्रतिबद्ध ग्रथित छिद्यमान शब्द प्रयुक्त हुए हैं।

सूत्र ८८, पृ. ४२

अवाधा अन्तर शब्द **गणितीय** है।

सूत्र १०६, पृ. ४८

यहाँ कोस शब्द का उपयोग हुआ है जो **गणितीय** है।

सूत्र १०६, पृ. ४९

वलय, वलयाकार, संपरिधि **गणितीय** शब्द हैं।

सूत्र ११६ पृ. ५२

यहाँ अस्सी उत्तर शत सहस्र, तथा असंख्य योजन शत सहस्र का उपयोग **दाशमिक संकेतना** में हुआ है। इसी प्रकार बत्तीस उत्तर योजन शत सहस्र तथा बावन उत्तर योजन शत सहस्र **दाशमिक संकेतना में** हैं। इत्यादि।

सूत्र ११७, पृ. ५४

बहुमध्य देशभाग **ज्यामितीय** शब्द है।

सूत्र १२०, पृ. ५५

यहाँ **आगमिक विशेष अर्थ सूचक शब्द** अचरम, अचरम अन्त प्रदेश हैं।

सूत्र १२१, पृ० ५६

यहाँ **अल्पबहुत्व** गणित का उपयोग है जो अचरमादि पदों से सम्बन्धित है।

सूत्र १२३, पृ. ५७

यहाँ द्रव्य और काल की अपेक्षा से निरूपण है, तथा यहाँ नवीन शब्द पर्यव है। अनन्तात्मक गणितीय प्रतिबोध से इसे विभिन्न गुण विषय की पर्यायों से संबंधित किया है। गुरु लघु तथा अगुरुलघु पर्यायों का **अनन्तत्व** बतलाया गया है।

सूत्र १२५, पृ. ५८

यहाँ **वैज्ञानिक** शब्द **गुरुलघु** एवं **अगुरुलघु** हैं। इनका उपयोग अवकाश अंतर में हुआ है जो महत्वपूर्ण है।

सूत्र १२७, पृ० ६०

यहाँ **समुद्घात** शब्द कर्मविज्ञान रूप है।

सूत्र १३७ से १४६, पृ. ६५, ६६

इनमें **दाशमिक संकेतना** का प्रयोग करते हुए संख्याएँ निदर्शित हैं।

सूत्र १४७, पृ. ६६

यहाँ भी **दाशमिक संकेतना** प्रयोग है ही, साथ ही टिप्पणी में आवलिका शब्द का उपयोग हुआ है। आवलिकाप्रविष्ट और आवलिकाबाह्य शब्द विचारणीय हैं।

सूत्र १४९, पृ. ७०

यहाँ संख्येय, असंख्येय, विस्तार, आयाम, विष्कम्भ, तथा **दाशमिक संकेतना का** उपयोग है। **नवीन** शब्द धनुप, अंगुल हैं। ऐसा ही उपयोग सूत्र १५१, पृ. ७१ पर हुआ है।

योजन से कुछ न्यून वतलाई गई है। यह अनुमानतः है। कारण, $\pi$ का मान $\sqrt{१०}$ लेने पर

१०२२ × ३·१६२२७ = ३२३१·८३६९४ आता है।

अतः यह मान ३२३२ से कुछ न्यून है।

इसी प्रकार राजधानी एक लाख योजन लम्बी चौड़ी है। उसकी परिधि भी तीन लाख सोलह हजार दो सौ सत्तावीस योजन, तीन कोस, एकसौ अट्ठावीस धनुष, तेरह अंगुल तथा आधे अंगुल से कुछ अधिक कही गई हैं, जो सूत्र १५१ के अनुसार ही है। यहाँ भी $\pi = \sqrt{१०}$ अनुमानतः ३·१६२२७ लेने पर उक्त मान स्पष्ट हो जाते हैं।

इसी प्रकार जिस राजधानी का आयाम विष्कम्भ चौरासी हजार योजन का है, उसकी परिधि दो लाख पैंसठ हजार छः सौ वत्तीस योजन से कुछ अधिक वतलाई गई है। यहाँ भी $\pi = \sqrt{१०}$ = ३·१६२२७ लेने पर ८४००० × ३·१६२२७

= २६५६३०·६८

यहाँ ज्ञात नहीं है कि **उपर्युक्त मान कैसे प्राप्त किया गया।** वहाँ वत्तीस के स्थान में तीस होना चाहिए था।

सूत्र १६७, पृ० ६६

यहाँ गणितीय शब्द **सागरोपम** ध्यान देने योग्य है। **उपमा** प्रमाण की यह **काल-समयों** की राशि है जो यहाँ स्थिति निर्दशित कर रही है। देखिये वि० प्र० पृ० २५२, श्वेताम्वर परम्परा तथा दिगम्वर परम्परा में इसके मान दिये गये हैं। इसका संवंध **पल्योपम काल** राशि से है।

सूत्र २२६, पृ० ११२

इसमें भी लोक के असंख्यातवें भाग का कथन है।

सूत्र २३१, पृ० ११३

उपरोक्त सूत्र की भाँति यहाँ भी लोक के असंख्यातवें भाग का कथन है। इसी प्रकार सूत्र २३४, २३५, २३८, २३९, २४१-२४५ में इसी प्रकार के कथन हैं।

## तिर्यक् लोक (मध्य लोक) सम्बन्धी गणितीय विवरण

सूत्र २, पृ० १२१

तिर्यक् लोक का क्षेत्रलोक **असंख्येय प्रकार** का कहा गया है। यहाँ अभिप्राय जम्बूद्वीप से लेकर स्वयंभूरमण समुद्र तक के क्षेत्रलोक का उदाहरण दिया गया है।

सूत्र ३, पृ० ११२

यहाँ ज्यामितीय रूप से तिर्यक् लोक के क्षेत्रलोक का **संस्थान** झालर कहा गया है।

सूत्र ४, पृ० १२२

तिर्यक् लोक का मध्यभाग **आठ प्रदेशों** का **रुचक** प्रदेश कहा गया है। ज्यामितीय रूप से दस दिशाएं इसी से निकलती हैं।

सूत्र ५, पृ० १२२-१२३

तिर्यक् लोक में **असंख्य** द्वीप समुद्र, **वृत्त संस्थान वाले** जम्बूद्वीप से लेकर स्वयंभूरमण समुद्र तक वतलाये गये हैं। अगले-अगले वृत्त संस्थान पिछले-पिछले **वृत्त संस्थानों** से **द्विगुणित विस्तार** वाले हैं। यहाँ गुणश्रेणी वनती है जहाँ गुणकार २ होता है। जम्बूद्वीप का विस्तार इसका मुख या प्रथम पद आदि वनता है। यह **गुणश्रेणी** असंख्य पद वाली या गच्छ वाली होती है। जम्बूद्वीप के आयाम-विष्कम्भ को एक लाख योजन लेकर उसकी परिधि तीन लाख सोलह हजार दो सौ सत्तावीस योजन, तीन कोस, अट्ठावीस धनुष, तेरह अंगुल और आधे अंगुल से कुछ अधिक वतलाई गई है। यहां भी $\pi$ का मान $\sqrt{१०}$ अथवा अनुमानरूपेण ३·१६२२७ का उपयोग किया गया है। इस प्रकार गणना १००००० × ३·१६२२७ को लेकर विभिन्न **दूरी** इकाइयों को यहाँ प्राप्त किया गया है। पूर्वोल्लिखित डॉ० आर० सी० गुप्ता का लेख देखिये।

यहाँ ज्यामिति रूप से जम्बूद्वीप की स्थिति द्वीप-समुद्रों के भीतर सवसे क्षुद्र रूप में, विभिन्न प्रकार की उपमा लिए **वृत्त संस्थान** रूप में है।

सूत्र ६, पृ० १२४

जम्बूद्वीप की स्थिति द्वीप-समुद्रों के सर्वअभ्यंतर वतलाई गई है। पुनः उसे सवसे छोटा, तथा पूर्वोक्त **आयाम-विष्कम्भ** एवं **परिधि वाला** वतलाया गया है।

सूत्र ७, पृ० १२५

**जम्बूद्वीप** की गहराई एक हजार योजन तथा ऊंचाई कुछ अधिक निन्यानवे हजार योजन है, इस प्रकार कुल परिमाण कुछ अधिक एक लाख योजन वतलाया गया है। ऐसा प्रतीत होता है मानो गहराई का सम्बन्ध **भूगोल** से हो और ऊंचाई का सम्बन्ध ज्योतिष या खगोल से स्थापित किया गया हो। यदि **भूगोल** सम्बन्धी नाप के लिये १ योजन को ४ कोस लिया जाये और १ कोस को २ मील लिया जाये तो गहराई ८००० मील प्राप्त होती है जो आज की पृथ्वी का **आनुमानिक** रूप से व्यास प्रतीत होता है।

तिलोय पण्णत्ति, भाग १, महा० ४, सू० १७८१ पृ० ३७५ पर मन्दर महापर्वत को एक हजार योजन गहरा, निन्यानवे हजार योजन ऊँचा वतलाया गया है। ज्योतिष एवं खगोल से मेरु पर्वत का सम्बन्ध ग्रहगमनादि से है ही। किन्तु **ज्योतिष** एवं **खगोल**

अथवा वाण का मान यह ले लेने पर **धनुष** का प्रमाण निम्न-लिखित सूत्र से निकालते हैं—

वाण से युक्त व्यास के वर्ग में से व्यास के वर्ग को घटाकर शेष को दुगुणा करने से जो प्राप्त होता है वह धनुष का वर्ग होता है और उसका वर्गमूल **धनुष** का प्रमाण होता है। यथा

वाण $=२३८\frac{३}{१९}$ योजन, व्यास $=१००००००$ योजन

अतः धनुष $=$

$$=\sqrt{२\left(१००००००+२३८\frac{३}{१९}\right)^2-(१००००००)^2}$$

$$=९७६६\frac{३}{१९}\text{ योजन}$$

**नोट**—प्रकृत *गणितायुयोग* में इसका मान इससे किंचित विशेष अधिक कहा गया है।

$$\text{वाण } २३८\frac{३}{१९}=\left(५२६\frac{६}{१९}-५०\right)\div २ \text{ योजन होता है।}$$

इसी प्रकार जीवा निकालने का सूत्र है—

वाण से रहित अर्द्धविस्तार का वर्ग करके उसे विस्तार के अर्द्धभाग के वर्ग में से घटा देने पर अवशिष्ट राशि को चार से गुणा करके प्राप्त राशि का वर्गमूल निकालने पर **जीवा का प्रमाण** प्राप्त होता है—

यथा : विष्कंभ १०००००० योजन,

वाण $२३८\frac{३}{१९}=\frac{४५२५}{१९}$ योजन

∴ जीवा

$$=\sqrt{४\left\{\left(\frac{१०००००}{२}\right)^2-\left(\frac{१०००००}{२}-\frac{४५२५}{१९}\right)^2\right\}}$$

$=९७४८\frac{१२}{१९}$ योजन दक्षिणार्ध (दक्षिण विजयार्ध) की जीवा प्राप्त होती है।

इसी प्रकार यदि जीवा दी गई हो तो वाण प्राप्त करने हेतु जीवा के वर्ग के चतुर्थ भाग को अर्द्ध विस्तार के वर्ग में से घटा कर शेष का वर्गमूल निकालने पर जो प्राप्त हो उसे विस्तार के अर्द्धभाग में से कम कर देने पर शेष **वाण का प्रमाण** प्राप्त होता है।

यथा :

जीवा $=९७४८\frac{१२}{१९}$ योजन $=\frac{१८५२२४}{१९}$ योजन;

विस्तार १०००००० योजन

$$\therefore \text{ वाण}=\frac{१०००००}{२}$$

$$-\sqrt{\left(\frac{१०००००}{२}\right)^2-\left\{\left(\frac{१८५२२४}{१९}\right)^2\times\frac{१}{४}\right\}}$$

$$=२३८\frac{३}{१९}\text{ योजन}$$

देखिए ति० प० भाग १, महा० ४, गाथा १८०-१८२.

सूत्र २५९, पृ० १९८

यहाँ प्रमाण $१८९२\frac{७}{१९}+\frac{१}{२}$ योजन अर्थात् $१८९२\frac{३३}{३८}$ योजन है।

ति० प० भाग १/४ गाथा १९४ में यह प्रमाण $१८९२\frac{१५}{३८}$ दिया गया है।

सूत्र २६०, पृ० १९९

यहाँ प्रमाण $१४४७१\frac{६}{१९}$ योजन से कुछ कम वतलाया गया है।

ति० प० भाग १/४, गाथा १९१ में यह प्रमाण $१४४७१\frac{५}{१९}$ वतलाया गया है।

सूत्र २६१, पृ० १९९

यहाँ प्रमाण $१४५२८\frac{११}{१९}$ योजन वतलाया गया है।

ति० प० भाग १/४, गाथा १९२ में भी यही प्रमाण वतलाया गया है।

सूत्र २६६, पृ० २००

यहाँ प्रमाण $३३६८४\frac{४}{१९}$ योजन दिया गया है।

ति० प० भाग १/४ गाथा १७७५ में भी यही मान दिया गया है।

सूत्र ३११, पृ० २१३—

उसका धनुपृष्ठ ६०४१८$\frac{१२}{१९}$ योजन दिया गया है जो उपरोक्त सूत्र द्वारा प्राप्त किया जा सकता है। यह **दाशमिक संकेतना** में है।

सूत्र ३१६, ३१७, ३१८, पृ० २१५—

यहाँ के प्रमाण उपरोक्त गाथाओं सूत्र ३०९, ३१०, ३११ जैसे ही हैं।

सूत्र ३१९, पृ० २१५-२१६—

यहाँ धनुष शब्द का उपयोग उत्तरकुरु के मनुष्यों की ऊँचाई में हुआ है। यहाँ पल्योपम के संख्यातवें भाग से कुछ कम **तीन पल्योपम** का आयु में उपयोग हुआ है।

सूत्र ३३२, पृ० २२३—

यहाँ **दाशमिक संकेतना** में १६५९२$\frac{२}{१९}$ योजन का कथन है।

सूत्र ३३६, पृ० २२६—

क्षुद्र हिमवान पर्वत १०० योजन ऊँचा, २५ योजन गहरा १०५२$\frac{१२}{१९}$ योजन चौड़ा, पार्श्व भुजा ५३५०$+\frac{१५}{१९}+\frac{१}{२\times१९}$ अथवा ५३५०$\frac{३१}{३८}$योजन है। इसकी उत्तर जीवा २४९३२$\frac{१}{२}$ योजन से कुछ कम कही गयी है। यही मान ति० प० भाग १/४ गाथा १६२४, १६२७ में दिये गये हैं किन्तु गाथा १६२६ में उत्तर जीवा २४९३२$\frac{४}{१९}$ दी गयी है।

नोट— ५३५०$\frac{१५}{१९}$ में $\frac{१}{२}$ जोड़ने के लिए कहा गया है, किन्तु यदि $\frac{१५}{१९}$ में १९ भागों के भाग का आधा $\frac{१}{३८}$ जोड़ा जाये तभी $\frac{३१}{३८}$ प्राप्त हाता है जो ति० प० की गाथा से मिलते हैं अन्यथा नहीं।

उसी का **धनुपृष्ठ** दक्षिण में है जो २५२३०$\frac{४}{१९}$ योजन है जो ति० प० भाग १/४ गाथा १६२६ में इसी रूप में दिया गया है।

सूत्र ३३८, पृ० २२७-२२८—

महाहिमवान् की ऊँचाई २०० योजन, विस्तार ४२१०$\frac{१०}{१९}$ अथवा $\frac{८००००}{१९}$ योजन दिया गया है जो ति० प० भाग १/४ गाथा १७१७ में दिया गया है।

इसी प्रकार बाहु ९२७६ $\frac{९}{१९}+\frac{१}{२}$ दी गई है। ति० प० भाग १/४ गाथा १७२१ में इसका मान ९२७६$\frac{१९}{३८}$दिया गया है।

पूर्वोक्त अर्थ लेना उचित होगा अर्थात् ९२७६$+\frac{९}{१९}+\frac{१}{२}$ $=$९२७६ $\frac{३७}{३८}$ होगा।

इस प्रकार यह पुनः शोध का विषय है।

यदि यहाँ $\frac{१}{२}$ के स्थान में १९ भागों के भाग करते हैं तो $\frac{१}{३८}$ योजन होता है इस प्रकार ९/१९+१/३८= १९/३८ हो जाता है।

इसकी लम्बाई (जीवा) ५३९३१$\frac{६}{१९}$ से कुछ अधिक योजन दी गयी है। ति० प० भाग १/४, गाथा १७१९ इसका मान ५३९३१$\frac{६}{१९}$ योजन दिया गया है। यह भी **शोध** का विषय है।

इसका **धनुपृष्ठ** ५७२९३ $\frac{१०}{१९}$ योजन दिया गया है जो ति० प० भाग १/४ गाथा १७२० से मिलता है।

सूत्र ३४०, पृ० २२९—

निषध पर्वत ४०० योजन ऊँचा और ४०० योजन गहरा दिया गया है।

इसकी चौड़ाई १६८४२$\frac{२}{१९}$ योजन है जो ति० प० भाग १/४ गाथा १७५० में इसी के समान दी गई है।

यहाँ सभी **मान दाशमिक संकेतना** में दिये गये हैं।

सूत्र ३९०, पृ० २४५—

इस सूत्र में दाशमिक संकेतना के अतिरिक्त **भिन्नों** का भी निपरूण संकेत दिया गया है। यथा **"बावट्ठिं जोयणाइं अद्धजोयणं च उद्धं उच्चत्तेणं, इक्कतीसं जोयणाइं कोसं च आयाम-विक्खंभेणं"** **भिन्नरूप** ६२½ तथा ३१¼ का निरूपण करता है।

सूत्र ३९२, पृ० २४६—

इस सूत्र में यमक की चौड़ाई १२००० योजन और परिधि ३७९४८ योजन से किंचित अधिक बतलाई गई है।

सूत्रानुसार, **परिधि** निकालने हेतु

$$१२००० \times \sqrt{१०} = १२००० \times ३\cdot१६२२७$$

$$\therefore \text{ परिधि } = ३७९४७\cdot२४ \text{ योजन}$$

होती है। अतः ग्रन्थकार ने इसे ३७९४८ योजन से कुछ अधिक बतलाया है।

यह मान **दाशमिक संकेतना में** है, तथा प्रासादों की ऊँचाई **"एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च उद्धं उच्चत्तेणं"** अर्थात् ३१¼ योजन तथा आयाम विष्कम्भ **"साइरेगाइं अद्ध सोलस जोयणाइं"** अर्थात् १५½ योजन बतलाई गई है।

इसी प्रकार अन्य माप भी भिन्न निरूपित करने की इसी शैली के साथ बतलाये गये हैं।

सूत्र ३९३, पृ० २५०—

जो पर्वत १०० योजन चौड़ा है। उसकी **परिधि** ३१६ योजन से अधिक बतलाई गई है। यहाँ १०० × ३·१६२२७ द्वारा ही यह मान $\pi = \sqrt{१०}$ या ३·१६२२७ लेकर निकाला गया है।

इसी प्रकार अन्य प्रमाण दृष्टव्य हैं।

सूत्र ३९७, पृ० २५२—

यहाँ वैताढ्य पर्वत की बाहु ४८८ $\frac{१६}{१९}$ तथा अद्धभाग दी गयी है। इसे ४८८ $\frac{३३}{३८}$ रूप में ति० प० १/४ गाथा १८६, १९० में प्राप्त किया गया है। यहाँ $४८८ + \frac{१६}{१९} + \frac{१}{३८} = ४८८\frac{३३}{३८}$ होता है। यहाँ **१** योजन के **१९** भाग और उन १९ भाग में से एक भाग का भी आधा भाग आशय प्रतीत होता है, इस प्रकार एक **योजन के उन्नीसिया** भाग का **आधा भाग** यहाँ अभिप्रेत प्रतीत होता है।

इसी प्रकार उसका आयाम १०७२० $\frac{१२}{१९}$ योजन दिया गया है, जो ति० प० भाग १/४, गाथा १८५ में विजयार्द्ध की जीवा १०७२०$\frac{११}{१९}$ योजन दी गयी है। उसका **धनुपृष्ठ** १०७४३$\frac{१५}{१९}$ दिया गया है जो इसी प्रमाण में ति० प० भाग १/४ गाथा १८६ में दिया गया है। इस प्रकार यह सूत्र **शोध** का विषय प्रस्तुत करता है।

सूत्र ४००, पृ० २५३

यहाँ **पल्योपम स्थिति** का उल्लेख है।

सूत्र ४०२, पृ० २५५—

यहाँ वृत्त वैताढ्य पर्वत, **शब्दापाती** नाम का १००० योजन आयाम विष्कम्भ वाला है जिसकी **परिधि** ३१६२ योजन से कुछ अधिक की परिधि वाला बतलाया गया है। स्पष्ट है कि १००० × ३·१६२२७ = ३१६२·२७ परिधि का मान $\sqrt{१०}$ को अनुमानतः ३·१६२२७ लेकर व्यवहृत करने से उक्त मान आता है। शेष संख्याएँ **दाशमिक संकेतना में** हैं।

सूत्र ४०३, पृ० २५५—

यहाँ **पल्योपम स्थिति** का उल्लेख है।

सूत्र ४०८, पृ० २५९—

यहाँ मूल में चौड़ाई ८ योजन है, परिधि ८ × ३·१६२२७ = २५·२९८१६ योजन होगी जो यहाँ २५ योजन से कुछ अधिक बतलाई गई है। इसी प्रकार अन्य प्रमाण दृष्टव्य हैं।

सूत्र ४१३, पृ० २६३—

यहाँ **अश्व** स्कन्ध के सदृश **अर्धचन्द्र** के **संस्थान** का उल्लेख है जो ज्यामितीय है। **"बहुसमतुल्ला—जाव—परिणाहेणं"** गणितीय उल्लेख है। इसी प्रकार अगला सूत्र ४१४ पृ० २६३ दृष्टव्य है।

सूत्र ४१७, पृ० २६४—

यहाँ संख्याएँ **दाशमिक संकेतना** में दी गई हैं।

सूत्र ४२९, पृ० २६७—

यहाँ गंधमादन वक्षस्कार पर्वत का आयाम ३०२०९ $\frac{६}{१९}$ योजन दिया गया है, अन्त में इसका माप चौड़ाई में **अंगुल के असंख्यातवाँ** भाग बतलाया गया है। माप दाशमिक संकेतना में

'**सहस्स**' शब्द का उपयोग सूत्र ५५६, ५५७, ५५८, ५५९ में भी हुआ है।

सूत्र ५७१ पृ० ३१९—

इस में १६०५ ५/१९ को "**सोलस पंचुत्तरे जोअण सए पंच य एगूणवीसइभाए जोअणस्स**" रूप में उल्लिखित किया गया है। यहाँ एक हजार छः सौ पाँच न कहकर सोलह सौ आदि कहा है। इसी प्रकार सूत्र ५८० दृष्टव्य है। किन्तु सूत्र ५८८ पृ० ३२२ में ७४२१ १/१९ योजन को "**सत्त जोयण सहस्साइं चत्तारि अ एकवीसे जोअण सए एकं च एगूण वीसइभागं जोअणस्स** रूप में उल्लिखित किया गया है। इस प्रकार **दो विधियाँ** महत्वपूर्ण हैं।

सूत्र ५९६, पृ० ३२५—

चौदह हजार को "**चोद्दस सलिला सहस्सेहिं**" वतलाया है। इसी प्रकार की **दाशमिक संकेतना** हेतु सूत्र ५९७, ५९८, ६००, ६०३, ६०४ दृष्टव्य हैं।

सूत्र ६०९ पृ० ३३१—

अनेक प्रकार के वृक्षों का वर्णन सूत्र ६१८ पृ० ३२६ तक दिया गया है।

सूत्र ६२५ पृ० ३३८ —

यहाँ चतुर्थद्वीप का **आयाम विष्कम्भ** ६०० योजन और उसकी परिधि १८९० योजन वतलाई गई है। π का मान √१० या ३·१६२२७ लेने पर परिधि ६०० × ३·१६२२७ अथवा, १८९७·३६२ प्राप्त होती है। इसी प्रकार अन्य की परिधि **दृष्टव्य** है।

सूत्र ६३०, पृ० ३४०—

यहाँ **दाशमिक संकेतना** दृष्टव्य है। इसी प्रकार सूत्र ६३२, ६३४, ६३५, दृष्टव्य है। लवण समुद्र की चौड़ाई २००००० योजन होने से वृत्त का सम्पूर्ण विष्कम्भ ५००००० योजन हो जाता है अतएव परिधि √१० मान π का लेकर १५८११३५ प्राप्त होगी। किन्तु यहाँ १५८११३९ योजन से कुछ अधिक कही गई है।

सूत्र ६३८, पृ० ३४१—

यहाँ विचारणीय तथ्य है, "**पंचानवे पंचानवे प्रदेश** जाने पर एक एक **प्रदेश की** गहराई वृद्धि कही गई है।" इसी प्रकार, "पंचानवे पंचानवे बालाग्र जाने पर एक एक **बालाग्र** गहराई की वृद्धि कही गई है। इस प्रकार अन्य अनेक दमों से सम्बन्धित इकाइयाँ, **लीक्षा**, **यव**, **यवमध्य**, **अंगुल**, **वितस्ति**, **रत्नि**, **कुक्षि**, **धनुष**, **गाउ**, **सौ योजन**, पर तत्सम्बन्धी वृद्धि कही गयी है जो विचारणीय है। इसमें '**यावत्**' शब्द का भी उपयोग किया गया है। **प्रश्न है** कि ९५ इकाइयाँ जाकर ही वृद्धि का वर्णन क्यों किया गया है।

सूत्र ६३९, पृ० ३४१-३४२—

यहाँ शिखा वृद्धि के विषय में वतलाया गया है कि लवण समुद्र के दोनों ओर पंचानवे पंचानवे प्रदेश जाने पर **सोलह प्रदेशों की शिखा वृद्धि** होती है।

सूत्र ६४०, पृ० ३४२—

यहाँ भी पंचानवे हजार योजन का उल्लेख है। **दाशमिक संकेतना** में संख्याएँ दी गयी हैं। इसी प्रकार सूत्र ६४१, ६४२, ६४४, ६४९, ६५१ में है। एक-एक प्रदेश की श्रेणी से वढ़ते-वढ़ते मध्य में **योजन शत सहस्र** विष्कम्भ कहा गया है। इसी प्रकार मुख का मूल दस हजार योजन चौड़ा वतलाया गया है।

यहाँ भी **पल्योपम स्थिति** का उल्लेख है। सूत्र ६४३ में **अर्द्ध पल्योपम** का उल्लेख है।

सूत्र ६४६ पृ० ३४४—

यहाँ '**मुहूर्त**' का उपयोग हुआ है। **तीस मुहूर्त एक अहोरात्रि** रूप है।

सूत्र ६६८, पृ० ३५१—

यहाँ संख्याएँ **दाशमिक संकेतना** में हैं। इसी प्रकार सूत्र ६७०, ६७१, ६७२, ६७३, ६७४ में **दाशमिक संकेतना** का उपयोग है।

सूत्र ६७५, पृ० ३५२—

यहाँ लवण समुद्र की चौड़ाई २ लाख योजन होने से वृत्त का विषम्भ ५ लाख योजन होता है। परिधि भी √१० = ३·१६२२७ लेने पर १५८११३५ योजन प्राप्त होती है। किन्तु सूत्र ६३० से अलग यहाँ कथन है कि परिधि १५८११३९ योजन से कुछ कम है। शेष संख्याएँ भी दाशमिक संकेतना में हैं। **पल्योपम स्थिति** का कथन है। सूत्र ६८६, ६८८, ६८९, ६९१, ६९२, ६९४, ६९५ में **दाशमिक संकेतना में संख्याएं** हैं तथा सूत्र ६८७ में **पल्योपम स्थिति** का उल्लेख है।

सूत्र ७०१, पृ० ३६१—

यहाँ धातकीखंडद्वीप की चौड़ाई ४००००० योजन होने से परिधि का मान √१० = ३·१६२२७ लेने पर कुल व्यास १३००००० में गुणा करने पर ४११०९५१ योजन प्राप्त होते हैं। किन्तु ग्रन्थ में ४११०९६१ योजन से कुछ कम की परिधि वतलाई गई है।

सूत्र ६३१, पृ० ४३३—

जम्बूद्वीप में ताराओं की संख्या [१३३९५०] $(१०)^{14}$ दी गई है। यही संख्या ति० प० भाग १/७ गाथा ४६४ में उल्लिखित है। यह **दाशमिक संकेतना** में है।

सूत्र ६३२, पृ० ४३४—

लवण समुद्र में (२६७९००) $(१०)^{14}$ ताराओं की संख्या दी गयी है जो ति० प० भाग १/७ गाथा ५६६ में इसी रूप में दी गई है। यहाँ भी **दाशमिक संकेतना** है। ग्रह ३५२ दोनों में समान हैं। नक्षत्र ११२ हैं जो दोनों में समान हैं। (अनुवाद पुनः देखें)

सूत्र ६३३-६३६ पृ० ४३५-४३८—

| द्वीप समुद्र | ताराओं की संख्या |
|---|---|
| **धातकीखण्डद्वीप** | (८०३७००) $(१०)^{14}$ |
| **कालोद समुद्र** | (२८१२९५०) $(१०)^{14}$ |
| **पुष्करवरद्वीप** | (६६४४४००) $(१०)^{14}$ |
| **पुष्करार्ध द्वीप** (आभ्यन्तर) | (४८२२२००) $(१०)^{14}$ |

उपरोक्त प्रमाण ति० प० भाग १/७ गाथा ६००; ६०१, ६०२ में (पुष्करवरद्वीप छोड़ कर) इसी रूप में वर्णित हैं।

सूत्र ६३७, पृ० ४३८—

पुष्करोद समुद्र में संख्येय चंद्र, संख्येय सूर्य, संख्येय ग्रह, संख्येय नक्षत्र, संख्येय कोटाकोटि तारागण रूप में संख्याएँ वर्णित हैं। **दाशमिक संकेतना** का उपयोग तारागण की संख्या के साथ किया गया है। यह **ऐतिहासिक रूप** से महत्वपूर्ण है।

सूत्र ६३८, पृ० ४३९—

**मनुष्य क्षेत्र** में १३२ चन्द्र, १३२ सूर्य, ११६१६ महाग्रह, ३६९६ नक्षत्र, (८८४०७००) $(१०)^{14}$ तारागण बतलाये गये हैं। ति० प० भाग **१**/७, गाथा ६०६, ६०७ एवं **६०८** में ये ही संख्याएँ दी गयी हैं। ये सभी **दाशमिक संकेतना** में दी गयी हैं।

सूत्र ६४०, पृ० ४४०—

यहाँ रुचक द्वीप में असंख्य चन्द्र बतलाये गये हैं। असंख्य कोटाकोटि तारागण बतलाये गये हैं। यहाँ भी **दाशमिक संकेतना** में साथ-साथ असंख्य का उपयोग **इतिहास की दृष्टि** से महत्वपूर्ण है।

सूत्र ६४२, पृ० ४४१—

ज्योतिष्कों का **अल्पबहुत्व** (Comparability) इतिहास की दृष्टि से महत्वपूर्ण है। यहाँ **तुल्य, अल्प, संख्येय** गणितीय शब्द हैं। यथा चन्द्र और सूर्य तुल्य हैं। सबसे अल्प नक्षत्र हैं। ग्रह संख्येय गुण हैं और तारा संख्येयगुण हैं। ये क्रमानुसार **अल्पबहुत्व** की शैली है।

सूत्र ६४३, पृ० ४४१—

मन्दर पर्वत से ११२१ योजन के अन्तर पर **ज्योतिष्क गति** बतलायी गई है। यह महत्वपूर्ण तथ्य है। यहाँ से ज्योतिषियों का गमन प्रारम्भ होता है।

**यह शोध का विषय है।**

सूत्र ६४४, पृ० ४४२—

लोकान्त से **११११** योजन के अन्तर पर ज्योतिष्क कहे गये हैं। यह भी शोध का विषय है।

सूत्र ६४५, पृ० ४४२—

ज्योतिषियों का **भूभाग से ऊँचाई** का प्रमाण निम्नलिखित रूप में दिया गया है जो महत्वपूर्ण है। इस ऊँचाई का अर्थ रहस्यमय है क्योंकि योजन भिन्न योजनाओं के अनुसार विभिन्न प्रकार के अंगुलों पर आधारित, भूगोल, ज्योतिष तथा खगोल प्रमाणों के लिए योजनाबद्ध रूप में बांधे गये होंगे। अतएव यह **गहन शोध** का विषय है। फिर भी इस पर शर्मा, त्रिश्क और जैन ने शोध लेखादि लिखे हैं जो रहस्य के एक अंश को प्रकाशित करते हैं।

| **ज्योतिषी का नाम** | **रत्नप्रभा पृथ्वी के अतिसम भूभाग से ऊँचाई** |
|---|---|
| **तारा** (नीचे का) | ७९० योजन |
| **चन्द्र** | ८८० योजन |
| **सूर्य** | ८०० योजन |
| **तारा** (ऊपर का) | ९०० योजन |

ति० प०, भाग १/७, के अनुसार ज्योतिषी निम्नलिखित रूप में दिये गये हैं।

| **ज्योतिषी का नाम** | **चित्रा पृथ्वी से ऊपर माप** | **गाथा** |
|---|---|---|
| **चन्द्र** | ८८० योजन | ३६ |
| **सूर्य** | ८०० योजन | ६५ |
| **ग्रह** | ८८८ योजन (बारह योजन मात्र बाहल्य) | ८२ |
| **बुध** | ८८८ योजन | ८३ |
| **शुक्र** | ८९१ योजन | ८९ |
| **गुरु** | ८९४ योजन | ९३ |
| **मंगल** | ८९७ योजन | ९६ |
| **शनि** | ९०० योजन | ९९ |
| **अवशिष्ट ग्रह** | (बुध और शनि के अन्तराल ८८८ से ९०० योजन के बीच में) | १०१ |
| **नक्षत्र** | ८८४ योजन | १०४ |
| **तारा** | ७९० योजन (११० योजन मात्र बाहल्य में) | १०८ |

सूत्र ९५०, पृ० ४५६—

चन्द्रमा एक मुहूर्त में मण्डल के १०९८०० भाग में से परिधि के १८३० भाग **गति** करता है।

सूर्य एक मुहूर्त में मण्डल के १०९८०० भागों में से परिधि के १८३५ भाग **गति** करता है।

ति० प० भाग १/७ में इन भागों को **गयणखंड** (गगनखंड) कहा गया है।

सूत्र ९५१, पृ० ४५६-४५७—

गति **अल्पबहुत्व** में शीघ्र, अल्प का उपयोग हुआ है।

सूत्र ९५२, पृ० ४५७—

ऋद्धि **अल्पबहुत्व** में महा और अल्प का उपयोग हुआ है।

सूत्र ९५३, पृ० ४५७—

यहाँ चन्द्र सूर्यादि के समूह अलग-अलग समूहों के लिए पिटक शब्द का भी प्रयोग हुआ है। प्राकृत में इसे **पिडय** या **पिडग** कहा है। पिटक का शब्दार्थ सन्दूक, पिटारी आदि हो सकता है। प्रत्येक पिटक में दो चन्द्र, दो सूर्य, १७६ ग्रह, ५६ नक्षत्र हैं। इस प्रकार के ६६ पिटक ग्रहों तथा नक्षत्रों के मनुष्य लोक में हैं। **पिटक** शब्द महत्वपूर्ण है।

सूत्र ९५४, पृ० ४५७—

यहाँ **पंक्तियां** शब्द महत्वपूर्ण हैं। प्रत्येक पंक्ति में ६६ चन्द्र-सूर्य हैं। ऐसी ४ पंक्तियां मनुष्य लोक में हैं।

प्रत्येक **पंक्ति** में ६६ ग्रह हैं। ग्रहों की १७६ **पंक्तियां** मनुष्य लोक में हैं।

प्रत्येक **पंक्ति** में ६६ नक्षत्र हैं। नक्षत्रों की ५६ पंक्तियाँ हैं।

सूत्र ९५५, पृ० ४५८—

चन्द्र, सूर्य, ग्रहों के **सभी मण्डल** (वीथियां) **अनवस्थित** हैं वे मेरु की प्रदक्षिणा करते हैं। यह "**अनवस्थित**" अत्यन्त महत्वपूर्ण है।

नक्षत्र और ताराओं के सभी मण्डल **अवस्थित** हैं और वे भी मेरु की प्रदक्षिणा करते हैं।

सूत्र ९५६, पृ० ४५८—

यहाँ महत्वपूर्ण तथ्य है कि चन्द्र सूर्य केवल अपने-अपने मण्डलों—आभ्यन्तर, बाह्य तथा तिर्यक् क्षेत्र में मण्डल संक्रमण करते हैं, किन्तु मण्डलों में **ऊर्ध्व** और **अधो** क्षेत्र में **संक्रमण** नहीं करते हैं। अतः ये इस प्रकार Orbital planes हैं। आधुनिक संदर्भ में तुलनीय है।

सूत्र ९५७, पृ० ४५८—

यहाँ मनुष्य क्षेत्र में चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, तारे अनवस्थित तथा **मनुष्य क्षेत्र** के बाहर वे अवस्थित (गति-संचरण हीन) बताये गये हैं। यह **शोध** का विषय है तथा आधुनिक संदर्भ में उपयुक्त है।

सूत्र ९५८, पृ० ४५८-४५९—

द्वीप समुद्रों के ज्योतिष्कों की संख्या निकालने हेतु यहाँ प्रारम्भिक विधि दी गई है। ति० प० भाग १/७ पृ० ७६४ आदि में सपरिवार चन्द्रों को लाने का विधान दृष्टव्य है। वहाँ **रज्जु के अर्द्धच्छेद** एवं अन्य गणना का अवलम्बन लिया गया है।

सूत्र ९६०, पृ० ४५९—

चन्द्र, सूर्य, ग्रह और नक्षत्रों के योग के सम्बन्ध में **नियम** बतलाये गये हैं। इस सम्बन्ध में चन्द्र सूर्य का ग्रह-नक्षत्रों से अथवा विलोमरूपेण पूर्व-पश्चिम से या दक्षिण-उत्तर से **योगयुक्ति** होती है। नक्षत्र मण्डल के कुल विभागों की संख्या १०९८०० है।

सूत्र ९६१, पृ० ४६०—

एक मुहूर्त में नक्षत्र सूर्य की अपेक्षा ५ भाग मण्डल अधिक, तथा चन्द्रमा से ६७ भाग अधिक गमन करते हैं।

**नक्षत्र**—१८३५ भाग मण्डल के
**सूर्य**—१८३० " "
**चन्द्र**—१७६८ " "

सूत्र ९६२, पृ० ४६०—

सूर्यप्रज्ञप्ति का दसवां पाहुड़ का दूसरा अन्तर पाहुड़ देखिये।

चन्द्र एवं नक्षत्र योग में यहाँ अभिजित नक्षत्र से **चन्द्रमा का योगकाल** निकालने हेतु ज्ञात है कि अभिजित नक्षत्र गगनमण्डल के ६३० भागों में व्याप्त है। चन्द्र से नक्षत्र गति ६७ मण्डल भाग अधिक होने से इस **सापेक्ष राशि** द्वारा ६३० को भाजित करने पर $\frac{६३०}{६७}$ अथवा ९ मुहूर्त एवं $\frac{२७}{६७}$ मुहूर्त योग काल प्राप्त हो जाता है। इनको **विलोम रूपेण** भी सिद्ध किया जा सकता है।

इसी प्रकार श्रवण नक्षत्र का **गगन मण्डल** फैलाव २०१० भाग में है। अतएव चन्द्र से इस नक्षत्र का योगकाल $\frac{२०१०}{६७}$ अथवा ३० मुहूर्त पर्यन्त रहेगा।

सूत्र ६५०, पृ० ४५६—

चन्द्रमा एक मुहूर्त में मण्डल के १०९८०० भाग में से परिधि के १८३० भाग **गति** करता है।

सूर्य एक मुहूर्त में मण्डल के १०९८०० भागों में से परिधि के १८३५ भाग **गति** करता है।

ति० प० भाग १/७ में इन भागों को **गयणखंड** (गगनखंड) कहा गया है।

सूत्र ६५१, पृ० ४५६-४५७—

गति अल्पबहुत्व में शीघ्र, अल्प का उपयोग हुआ है।

सूत्र ६५२, पृ० ४५७—

ऋद्धि अल्पबहुत्व में महा और अल्प का उपयोग हुआ है।

सूत्र ६५३, पृ० ४५७—

यहाँ चन्द्र सूर्यादि के समूह अलग-अलग समूहों के लिए पिटक शब्द का भी प्रयोग हुआ है। प्राकृत में इसे **पिडय** या **पिडग** कहा है। पिटक का शब्दार्थ सन्दूक, पिटारी आदि हो सकता है। प्रत्येक पिटक में दो चन्द्र, दो सूर्य, १७६ ग्रह, ५६ नक्षत्र हैं। इस प्रकार के ६६ पिटक ग्रहों तथा नक्षत्रों के मनुष्य लोक में हैं। **पिटक** शब्द महत्वपूर्ण है।

सूत्र ६५४, पृ० ४५७—

यहाँ **पंक्तियाँ** शब्द महत्वपूर्ण हैं। प्रत्येक पंक्ति में ६६ चन्द्र-सूर्य हैं। ऐसी ४ पंक्तियाँ मनुष्य लोक में हैं।

प्रत्येक **पंक्ति** में ६६ ग्रह हैं। ग्रहों की १७६ **पंक्तियाँ** मनुष्य लोक में हैं।

प्रत्येक **पंक्ति** में ६६ नक्षत्र हैं। नक्षत्रों की ५६ पंक्तियाँ हैं।

सूत्र ६५५, पृ० ४५८—

चन्द्र, सूर्य, ग्रहों के **सभी मण्डल** (वीथियाँ) **अनवस्थित** हैं वे मेरु की प्रदक्षिणा करते हैं। यह **"अनवस्थित"** अत्यन्त महत्वपूर्ण है।

नक्षत्र और ताराओं के सभी मण्डल **अवस्थित** हैं और वे भी मेरु की प्रदक्षिणा करते हैं।

सूत्र ६५६, पृ० ४५८—

यहाँ महत्वपूर्ण तथ्य है कि चन्द्र सूर्य केवल अपने-अपने मण्डलों—आभ्यन्तर, बाह्य तथा तिर्यक् क्षेत्र में मण्डल संक्रमण करते हैं, किन्तु मण्डलों से **उर्ध्व** और **अधो** क्षेत्र में **संक्रमण** नहीं करते हैं। इनके इस प्रकार Orbital planes हैं। आधुनिक सन्दर्भ में तुलनीय हैं।

सूत्र ६५७, पृ० ४५८—

यहाँ मनुष्य क्षेत्र में चन्द्र, सूर्य, ग्रह, नक्षत्र, तारे अनवस्थित तथा **मनुष्य क्षेत्र** के बाहर वे अवस्थित (गति-संचरण हीन) बताये गये हैं। यह **शोध** का विषय है तथा आधुनिक संदर्भ में उपयुक्त है।

सूत्र ६५८, पृ० ४५८-४५९—

द्वीप समुद्रों के ज्योतिष्कों की संख्या निकालने हेतु यहाँ प्रारम्भिक विधि दी गई है। ति० प० भाग १/७ पृ० ७६४ आदि में सपरिवार चन्द्रों को लाने का विधान दृष्टव्य है। वहाँ **रज्जु के अर्द्धच्छेद** एवं अन्य गणना का अवलम्बन लिया गया है।

सूत्र ६६०, पृ० ४५९—

चन्द्र, सूर्य, ग्रह और नक्षत्रों के योग के सम्बन्ध में नियम बतलाये गये हैं। इस सम्बन्ध में चन्द्र सूर्य का ग्रह-नक्षत्रों से अथवा विलोमरूपेण पूर्व-पश्चिम से या दक्षिण-उत्तर से **योगयुक्ति** होती है। नक्षत्र मण्डल के कुल विभागों की संख्या १०९८०० है।

सूत्र ६६१, पृ० ४६०—

एक मुहूर्त में नक्षत्र सूर्य की अपेक्षा ५ भाग मण्डल अधिक, तथा चन्द्रमा से ६७ भाग अधिक गमन करते हैं।

**नक्षत्र**—१८३५ भाग मण्डल के

**सूर्य**—१८३० " "

**चन्द्र**—१७६८ " "

सूत्र ६६२, पृ० ४६०—

सूर्यप्रज्ञप्ति का दसवाँ पाहुड़ का दूसरा अन्तर पाहुड़ देखिये।

चन्द्र एवं नक्षत्र योग में यहाँ अभिजित नक्षत्र से **चन्द्रमा का योगकाल** निकालने हेतु ज्ञात है कि अभिजित नक्षत्र गगनमण्डल के ६३० भागों में व्याप्त है। चन्द्र से नक्षत्र गति ६७ मण्डल भाग अधिक होने से इस **सापेक्ष राशि** द्वारा ६३० को भाजित करने पर $\frac{६३०}{६७}$ अथवा ९ मुहूर्त एवं $\frac{२७}{६७}$ मुहूर्त योग काल प्राप्त हो जाता है। इसको **विलोम रूपेण** भी सिद्ध किया जा सकता है।

इसी प्रकार श्रवण नक्षत्र का **गगन मण्डल** फैलाव २०१० भाग में है। अतएव चन्द्र से इस नक्षत्र का योगकाल $\frac{२०१०}{६७}$ अथवा ३० मुहूर्त पर्यन्त रहेगा।

इसी प्रकार जिन नक्षत्रों का फैलाव १००५ **गगन खंडों** में है उनका चन्द्र से योग काल $\frac{१००५}{६७}$ = १५ मुहूर्त होगा। पुनः जिन नक्षत्रों का फैलाव ३०१५ मण्डल भाग है उनका चन्द्र से योग काल $\frac{३०१५}{६७}$ = ४५ मुहूर्त होगा।

अगली गाथा में इसी प्रकार **चन्द्र ग्रह योगकाल** का संख्या रहित उल्लेख है।

सूत्र ६६४, पृ० ४६१

यहाँ सूर्य **नक्षत्र योगकाल** का विवरण है। **अभिजित नक्षत्र** का फैलाव ६३० **गगन खंड** होने से तथा **सापेक्ष गति** सूर्य की ५ गगनखण्ड कम होने से योगकाल $\frac{६३०}{५}$ = १२६ मुहूर्त अथवा ४ अहोरात्रि एवं ६ मुहूर्त है।

इसी प्रकार १००५ फैलाव वाले नक्षत्र सूर्य से योगकाल $\frac{१००५}{५}$ = २०१ मुहूर्त अथवा ६ अहोरात्र २१ मुहूर्त होता है। जिन नक्षत्रों का फैलाव २०१० गगनखण्ड होगा उनका सूर्य से योगकाल $\frac{२०१०}{५}$ = ४०२ अथवा १३ अहोरात्र १२ मुहूर्त होता है। इसी प्रकार जिन नक्षत्रों का फैलाव ३०१५ मण्डल भाग होता है वे **सूर्य से योग** $\frac{३०१५}{५}$ = ६०३ मुहूर्त अथवा २० अहोरात्र एवं ३ मुहूर्त काल तक करते हैं।

अगले सूत्र में **सूर्य-ग्रह योग काल** का संख्या रहित उल्लेख है।

सूत्र ६६६, पृ० ४६१—

एक अहोरात्र में ३० मुहूर्त होते हैं। एक मुहूर्त में चन्द्र गमन १७६८ **गगनखंड** होता है ∴ ३० मुहूर्त में ५३०४० **गगनखंड** होंगे। कुल मण्डल **गगनखंड** १०९८०० है, जिनका **अर्द्धमंडल** ५४९०० होता है। अतएव चन्द्र एक अहोरात्र में एक **अर्द्धमंडल** में १८६० भाग कम चलता है। किन्तु ग्रन्थ में एक **अर्धमंडल और अर्धमंडल के नौ सौ पन्द्रह** भागों में ३१ भाग कम पर्यंत चन्द्र गति बतलाई गई है। यह किस आधार पर बतलाई गयी है—यह **शोध** का विषय है।

दृष्टव्य है कि अनुपात $\frac{५३०४०}{५४९००}$ = १ — $\frac{३१}{९१५}$ होते हैं। अतएव अनुवाद का अर्थ उक्त होना चाहिए।

इसी प्रकार सूर्य गमन ३० मुहूर्त में १८३० × ३० = ५४९०० **गगन मंडल खंड** अथवा **अर्धमंडल** होता है।

इसी तरह नक्षत्र गमन ३० मुहूर्त में १८३५ × ३० = ५५०५० **गगनखंड** होता है। एक **अहोरात्र** में नक्षत्र १५० खण्ड अधिक एक **अर्द्धमंडल** चलते हैं। अनुपात अपेक्षा $\frac{५५०५०}{५४९००}$ = १ + $\frac{२}{७३२}$ अर्द्धमण्डल चलते हैं।

भिन्न की उपरोक्त प्रणाली **ऐतिहासिक दृष्टि** से अत्यन्त महत्वपूर्ण है।

सूत्र ६६७, पृ० ४६२

(१) चन्द्रमा प्रत्येक मण्डल को कितने मुहूर्त में तय करता है?

यहाँ अनुपात रूप से गणना की गयी है। चन्द्रमा १७६८ मण्डल चलने पर १८३० × २ **अहोरात्र** लगाता है, वहीं उसे यदि १ मण्डल तय करना पड़े तो $\frac{१८३० \times २}{१७६८}$ मुहूर्त अर्थात् $\frac{९१५}{४४२}$ अथवा २ $\frac{३१}{४४२}$ अहोरात्र लगेंगे।

(२) इसी प्रकार सूर्य प्रत्येक मण्डल को कितने मुहूर्त में तय करता है?

यहाँ भी अनुपात उसी प्रकार होगा। १८३० मण्डल सूर्य १८३० × २ अहोरात्र में तय करता है। यदि १ मण्डल तय करना पड़े तो उसे $\frac{१८३० \times २}{१८३०}$ अहोरात्र अथवा २ अहोरात्र लगेंगे।

(३) दूसरी तरह से १७६८ भाग मण्डल के १ अन्तर्मुहूर्त में, ∴ १ अहोरात्र में १७६८ × ३० भाग चन्द्र चलता है। अतएव १०९८०० या १ मण्डल के भागों को तय करने में चन्द्र $\frac{१०९८००}{१७६८ \times ३०}$ = २ $\frac{३१}{४४२}$ अहोरात्र लगाता है।

इसी प्रकार सूर्य पर भी घटित करना चाहिए।

सूत्र ६६८, पृ० ४६२—

चन्द्र १ **युग में कितने मंडल** चलता है ?

१ युग में **समस्त मुहूर्त संख्या** ५४६०० होती है।

चन्द्र १ मुहूर्त में १७६८ भाग गमन करता है।

∴ १ युग में कुल चन्द्र द्वारा चले भाग

$$५४९०० \times १७६८ = ९७०६३२००$$

चूंकि १०९८०० भागों का एक मण्डल होता है

∴ ९७०६३२०० भागों के $\frac{९७०६३२००}{१०९८००}$ मण्डल होते हैं।

अर्थात् $\frac{९७०६३२००}{१०९८००} = ८८४$ मण्डल

इसी प्रकार सूर्य १ युग में कितने मण्डल चलता है ?

१ युग में **समस्त मुहूर्त संख्या** ५४९०० होती है।

सूर्य १ मुहूर्त में १८३० भाग चलता है।

∴ १ युग में सूर्य द्वारा चले गये कुल भाग =

$$५४९०० \times १८३०$$

पुनः १०९८०० भागों का एक मण्डल होता है

∴ ५४९०० × १८३० भागों का $\frac{५४९०० \times १८३०}{१०९८००} =$

९१५ मण्डल।

इसी प्रकार नक्षत्र १ युग में कितने मण्डल चलता है ?

यहाँ एक युग में समस्त मुहूर्त संख्या ५४९०० होती है।

नक्षत्र १ मुहूर्त में १८३५ भाग चलता है।

∴ नक्षत्र ५४९०० मुहूर्तों में ५४९०० × १८३५ भाग चलता है।

∵ १०९८०० भागों का १ मण्डल होता है

∴ ५४९००० × १८३५ भागों का $\frac{५४९०० \times १८३५}{१०९८००}$ मंडल

अथवा $\frac{१८३५}{२}$ मण्डल या १८३५ अर्द्धमण्डल तय करता है।

सूत्र ६६९ पृ० ४६२-४६३—

चन्द्र मास में चन्द्र कितने **मण्डल** तक गति करता है ? यहाँ इसके निकालने हेतु ज्ञात है कि एक पंचवर्षीय युग में १२४ पर्व होते हैं तथा ८८४ मंडल होते हैं। एक चन्द्र मास में दो पर्वणी होती हैं। इसलिए १ चन्द्र मास में $\frac{८८४ \times २}{१२४}$ मण्डल होंगे अथवा $१४\frac{३२}{१२४}$ मण्डल होंगे। ग्रन्थ में इसे पंद्रहवें मण्डल का चौथा भाग तथा मण्डल के १२४ भागों में से १ भाग तथा पूर्ण चौदह मण्डल बतलाया है। वास्तव में १२४ भाग का चौथाई भाग ३१ होता है और १ भाग सहित यह १२४ में से कुल ३२ भाग होता है। अस्तु।

पुनः चन्द्र मास में सूर्य कितने **मण्डल** गति करता है ? एक युग में सूर्य के ९१५ मण्डल होते हैं। चन्द्र मास में २ पर्व होते हैं। इस प्रकार १२४ पर्वों में ९१५ सूर्य मण्डल होते हैं इसलिए २ पर्वों में $\frac{९१५ \times २}{१२४} = \frac{१८३०}{१२४} = १४\frac{९४}{१२४}$ मण्डल प्राप्त होते हैं।

यहाँ $९४ = \left( १२३ \times \frac{३}{४} \right) + १$ होता है जो ग्रंथ में उल्लिखित है।

इसी प्रकार चन्द्र मास में नक्षत्र कितने **मण्डल** गति करता है ? यहाँ नक्षत्र के १ युग में १८३५ **अर्द्धमंडल** होते हैं और चन्द्र मास में २ पर्व होते हैं। अतएव १२४ पर्वों में $\frac{१८३५}{२}$ नक्षत्रों के मण्डल होते हैं इसलिए २ पर्व में $\frac{१८३५}{२} \times \frac{२}{१२४} = \frac{१८३५}{१२४} =$ $१४\frac{९९}{१२४}$ मण्डल प्राप्त होते हैं। यहाँ $९९ = \left( १२४ \times \frac{३}{४} \right) + ६$ होते हैं। अतएव ग्रन्थ में उल्लिखित मान प्राप्त होता है।

सूत्र ६७०, पृ० ४६३—

**आदित्यमास** में चन्द्र कितने **मण्डल** पर्यन्त गति करता है ? यहाँ एक युग में ६० सौर मास होते हैं और ८८४ चन्द्र मण्डल होते हैं। इसलिए १ सौर मास में $\frac{८८४}{६०} = १४\frac{११}{१५}$ मण्डल प्राप्त होते हैं।

**आदित्यमास** में **सूर्य** कितने **मण्डल** चलता है ? यहाँ एक युग में ६० सौर मास होते हैं और ९१५ चन्द्रमण्डल होते हैं। इसलिए १ सौर मास में $\frac{९१५}{६०} = १५\frac{१}{४}$ मण्डल प्राप्त होता है।

**आदित्यमास** में **नक्षत्र** कितने **मण्डल** चलता है ? यहाँ १ युग में ६० सौर मास और $\frac{१८३५}{२}$ नक्षत्र मण्डल होते हैं। इसलिए १ सौर मास में $\frac{१८३५}{२}\times\frac{१}{६०}=१५\frac{३५}{१२०}$ । यहाँ ग्रन्थ में १२० के स्थान में १२४ लिखा है जो प्रामाणिक नहीं है।

सूत्र ६७१ पृ० ४६३

नक्षत्र मास में चन्द्र कितने **मण्डल** चलता है ? यहाँ १ युग में ६७ नक्षत्र मास और ८८४ चन्द्र मण्डल होते हैं। इसलिए १ नक्षत्र मास में $\frac{८८४}{६७}=१३\frac{१३}{६७}$ मण्डल होंगे।

सूत्र ६७१ पृ० ४६४

नक्षत्र मास में सूर्य कितने मण्डल चलता है ? यहाँ **पंचवर्षात्मक १ युग** में ६७ **नक्षत्रमास** तथा ९१५ **सौर मण्डल** होते हैं। इसलिए १ नक्षत्र मास में $\frac{९१५}{६७}=१३\frac{४४}{६७}$ मण्डल होते हैं।

नक्षत्रमास में नक्षत्र कितने मण्डल चलता है ? यहाँ १ युग में ६७ नक्षत्र मास तथा $\frac{१८३५}{२}$ नक्षत्र मंडल होते हैं। इसलिए १ नक्षत्र मास में $\frac{१८३५}{२}\times\frac{१}{६७}=\frac{२७\frac{२६}{६७}}{२}$ अथवा $१३\frac{४६\frac{१}{२}}{६७}$ मण्डल होते हैं। इसे ग्रन्थ में $४६\frac{१}{२}$ के स्थान में $४७\frac{१}{२}$ दिया गया है जो प्रामाणिक प्रतीत नहीं होता है।

सूत्र ६७२ पृ० ४६४—

**ऋतुमास में चन्द्र** कितने **मंडल** चलता है। १ युग में ६१ **ऋतु या कर्म मास** होते हैं और ८८४ चन्द्र मण्डल होते हैं। इसलिए १ **ऋतुमास** में $\frac{८८४}{६१}=१४\frac{३०}{६१}$ मण्डल होते हैं।

**ऋतुमास** में **सूर्य** कितने **मंडल** चलता है ? १ युग में ६१ **ऋतुमास** और ९१५ **सूर्य मंडल** होते हैं। इसलिए १ **ऋतुमास** में $\frac{९१५}{६१}=१५$ मण्डल होते हैं।

**ऋतुमास** में **नक्षत्र** कितने **मण्डल** चलता है ? १ युग में ६१ **ऋतुमास** और $\frac{१८३५}{२}$ नक्षत्र मण्डल होते हैं। इसलिए १ ऋतुमास में $\frac{१८३५}{२}\times\frac{१}{६१}=१५\frac{५}{१२२}$ मण्डल होते हैं।

सूत्र ६७३ पृ० ४६४

**अभिवर्द्धितमास** में **चन्द्र** कितने **मंडल** चलता है ? **१ अभिवर्धित** सवत्सर वाले युग में ५७ मास ७ अहोरात्र ११ $\frac{२३}{६२}$ मुहूर्त होते हैं (सू० प्र०, भाग २, पृ० ४६०)। त्रैराशिक हेतु इस संख्या में १५६ का गुणा करने पर १५६ युग में ८९२८ परिपूर्ण अभिवर्द्धित मास होते हैं। यह अनुमान से यहाँ लिया गया है। अब ८९२८ अभिवर्धित मास से १५६ युग में भावि चन्द्र मण्डल संख्या ८८४ × १५६ = १३७९०४ होती है। इसलिए १ अभिवर्धित मास में $\frac{१३७९०४}{८९२८}=$ $१५\frac{३९८४}{८९२८}=१५\frac{८३}{१८६}$ प्राप्त होती है जो ग्रन्थ में $१५\frac{८३}{८६}$ कही है। यह **शोध** का विषय है। इसे सू० प्र० भाग २, पृ० ७७६ में **"पण्णरस मण्डलाइ तेसीति छलसीय सय भागे मण्डलस्स"** उद्धृत किया गया है।

एक **अभिवर्द्धित** मास में **सूर्य** कितने **मंडल** चलता है ? १५६ युग में ८९२८ अभिवर्द्धित मास ९१५ × १५६ = १४२७४० सूर्य मण्डल होते हैं। इसलिए १ अभिवर्द्धित मास में $\frac{१४२७४०}{८९२८}=$ $१५\frac{८८२०}{८९२८}=१५\frac{२४५}{२४८}$ (ऊपर नीचे ३६ का अंश और हर को छेदने पर)

एक **अभिवर्द्धित** मास में **नक्षत्र** कितने **मंडल** चलता है ? १५६ युग में ८९२८ अभिवर्द्धित मास तथा $\frac{१८३५}{२}\times१५६=$ १४३१६० मण्डल नक्षत्र चलता है।

इसलिए १ अभिवर्द्धित मास में $\frac{१४३१३०}{८९२८} = १६\frac{२८२}{८९२८} = १६\frac{४७}{१४८८}$ **नक्षत्र मन्डल** प्राप्त होते हैं। (सू० प्र०, भाग २, पृ० ७७९)।

सूत्र ९७५, पृ० ४६५

इस गाथा में विभिन्न कालों में **चन्द्र उदय की दिशाएँ** दी गईं हैं जो **ऐतिहासिक दृष्टि** से महत्वपूर्ण हैं।

सूत्र ९७६, पृ० ४६६

यहाँ चन्द्र की **वृद्धि हानि** का कारण **राहु** के द्वारा आवृत्त होना बतलाया गया है। प्रतिदिन पन्द्रहवां भाग को बासठिया भाग भी कहा है। अर्थात ६२ में से १५ भाग करने पर $४\frac{२}{१५}$ भाग प्रतिदिन आच्छादित अथवा अनावरित होना माना जायेगा।

सूत्र ९७७, पृ० ४६७

शुक्लपक्ष में चन्द्र **राहु** द्वारा $४४२\frac{४६}{६२}$ मुहूर्त अनावृत्त होता है और कृष्णपक्ष में $४४२\frac{४६}{६२}$ मुहूर्त आच्छादित होता है।

६२ भाग अनावृत्त/आच्छादन प्रतिदिन मानने पर ९३० कल्पित भाग होते हैं। एक भाग अमावस्या की रात्रि में भी **नित्य राहु** से अनावृत्त होने से कुल ९३१ कल्पित चन्द्र भाग होते हैं। यह **ऐतिहासिक दृष्टि** से महत्वपूर्ण है।

सूत्र ९८१, पृ० ४६९

जम्बूद्वीप में १८० योजन अवगाहन से पाँच चन्द्र मंण्डल और लवण समुद्र में ३३० योजन अवगाहन से दस चन्द्र मण्डल होते हैं। इस प्रकार कुल ५१० योजन का अवगाहन से १५ चन्द्र मण्डल कहे गये है जो **इतिहास की दृष्टि से** महत्वपूर्ण हैं।

सूत्र ९८२, ९८३, पृ० ४३९, ४७४

इन गाथाओं में प्रत्येक चन्द्र मण्डल का योजनों में अन्तर, **सर्वाभ्यंतर** एवं **सर्वबाह्य** चन्द्र मण्डलों का अन्तर, सर्व आभ्यन्तर और बाह्य चन्द्र मण्डलों का आयाम-विष्कम्भ तथा परिधि दी गई है। इनमें दाशमिक संकेतना, π का मान, महत्वपूर्ण है। पुनः सर्वाभ्यंतर और बाह्य चन्द्र मन्डलों में चन्द्र की १ मुहूर्त की गति का प्रमाण भी दिया गया है। स्पष्ट है कि **योजन** और **मुहूर्त** का यहाँ गतिविधि सम्बन्ध जोड़ा गया है। मुहूर्त गति भी बढ़ती-बढ़ती, सर्वबाह्य मण्डल की ओर ली गई हैं। ये मान **माध्यमान** की दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं। इसी प्रकार मुहूर्त गति घटती-घटती सर्व अभ्यंतर मण्डल की ओर गति करता है। इस प्रकार यहाँ **त्वरण** (acceleration), मुहूर्त-गति की हानि वृद्धि की कल्पना की गई है।

सूत्र ९८८ पृ० ४७६

सूर्य नक्षत्रों से योगों में चन्द्र योग १० प्रकार के बतलाये गये हैं, जो १ युग में घटित होते हैं। इनमें **छत्रातिछत्र योग** कदाचित् कोईक देश में होता है, क्योंकि वह योग नियत एक रूप ही रहता है। यहाँ चित्रा नक्षत्र में उक्त योग को अवलोकन करने हेतु गणित भावना दी गयी है। **ऐतिहासिक दृष्टि** से इस योग का **शोध** होना चाहिए।

सूत्र ९८९ पृ० ४७६, ४७८

इस सूत्र में ६२ **पूर्णिमाओं** सम्बन्धी चन्द्र सूर्य के मण्डल प्रदर्शभाग का विचार किया गया है। **पंचवर्षात्मक युग** में ६२ **पूर्णिमाएँ** एवं ६२ **अमावस्याएँ** इस प्रकार कुल १२४ सूर्यचन्द्र योग होते हैं। प्रथम पूर्णिमा को चन्द्र, ६२वीं पूर्णिमा को जिस प्रदेश में समाप्त करता है, उसके **परवर्ती** मण्डल के १२४ विभाग में से ३२वें विभाग को ग्रहण करते हैं जहाँ चन्द्र प्रथम पूर्णिमा का योग होता है। इसी प्रकार **परवर्ती** मण्डल का १२४ विभाग कर पुनः ३२वें भाग में दूसरी पूर्णिमा का योग होता है।

वास्तव में पूर्णिमायोग आधुनिक मान्यतानुसार सूर्यचन्द्र आमने-सामने पृथ्वी के विरुद्ध दिशाओं में रहते हैं। किन्तु जैन ज्योतिष में १८४ मण्डलों का **गणित** दूसरे प्रकार का है। १२४ में से ३२ भाग प्रथम पूर्णिमा के होने से निकल जाने पर, पुनः ३२ भाग जाने पर, पाँच संवत्सरों वाले युग मध्य की दूसरी पूर्णिमा का प्रदेश प्राप्त होता है जब उक्त मण्डल के १२४ भाग में से अगले ३२ भाग लेते हैं। ये **पांच संवत्सर** क्रमशः **चन्द्र, चन्द्र, अभिवर्द्धित, चन्द्र** एवं **अभिवर्द्धित** नाम वाले हैं। अब **तीसरी पूर्णिमा** के मण्डल प्रदेश को जानने के लिए **दूसरी पूर्णिमा** के परिसमापक स्थान के **परवर्ती** मण्डल को ग्रहण कर उसके १२४ भाग करते हैं उसमें ६४ भाग निकल जाने पर ३२ और आगे के भाग १२४ में से लेते हैं।

यदि प्रश्न हो कि इस पंच संवत्सर वाले युग के प्रथम वर्ष के अन्त की बारहवीं आषाढ़ी पूर्णिमा को चन्द्र किस प्रदेश में रहकर समाप्त करता है। यहाँ ज्ञात है कि बारहवीं पूर्णिमा तीसरी पूर्णिमा से नवमी होती है। यहाँ **ध्रुवांक** ३२ होता है और ९वीं पूर्णिमा के लिए **तीसरी पूर्णिमा** वाले मण्डल के स्थान से ३२ × ९ = २८८ भाग आगे जाकर होती है।

**चौबीसवीं पूर्णिमा** ग्रहण करने हेतु, बारहवीं पूर्णिमा जहाँ होती है उससे १२ और पूर्णिमाएँ होती हैं। **बारहवीं पूर्णिमा** का ध्रुवांक २८८ होता है इसलिए २४वीं पूर्णिमा को २८८×१२= ३४५६ भाग आगे जाकर प्राप्त करते हैं। इस प्रकार २३वीं पूर्णिमा की समाप्ति स्थल से पर मण्डल को १२४ से विभक्त कर उसमें का ३४५६ भाग ग्रहण कर २४वीं पूर्णिमा को चन्द्र समाप्त करता है।

इसी प्रकार ६२वीं पूर्णिमा का मण्डल प्रदेश ज्ञात करने हेतु ६२ को ३२ से गुणित पर १९८४ प्राप्त होता है। इसे १२४ द्वारा विभक्त करने पर १६ प्राप्त होता है। यह मण्डल **पूर्णांक** है जिसमें **युग की अन्तिम पूर्णिमा** समाप्त होती है। जम्बूद्वीप में **जीवा** रूपरेखा से **पूर्णिमा परिणमनरूप मंडल** को १२४ से विभक्त करते हैं। चार दिशाओं में ३१-३१ भाग होते हैं।

इनमें २७ भागों को लेकर अलग रख देते हैं। पश्चात् २८वें भाग के २० भाग करके उनमें से १८ भागों को पृथक करते हैं, जिससे यहां २ भाग शेष रहते हैं। ३१ में से २७ भाग निकल जाने पर ४ भाग रहते हैं। जिनमें ३ भाग ३१—२८=३ शेष रहते हैं और यहां २०—१८=२ शेष रहते हैं। अतः ३ शेष भागों से चतुर्थ भाग २ कला पश्चात् स्थित अर्थात् २९वें चतुर्भाग मण्डल को बिना प्राप्त किये अर्थात् २९वें मण्डल के चतुर्थ भाग मण्डल में २ कला से अधिक प्रदेश में चन्द्र गमन नहीं करता है—अतः वहीं ६२वीं पूर्णिमा समाप्त होती है।

**यह शोध का विषय है**। इसे चित्र द्वारा तथा सूर्य चन्द्र की मण्डल गति द्वारा भी स्पष्ट किया जाना चाहिए। यहाँ ३२ को ध्रुवांक माना गया है। इसे Pole—Number कहना चाहिए जो Modulus के रूप में स्थिति की व्यवस्था करता है। शेष पूर्णिमाएँ ३२ के गुणनखण्ड रूप मण्डलों में प्रकट होती हैं। १२४ भाग क्यों लिए गये, क्यों ६२+६२=१२४ कुल ये घटनास्थल हैं जो मण्डल में ही प्रकट होते हैं।

सूत्र ९९०, पृ० ४७८—

इसी प्रकार चन्द्र का **अमावस्याओं** में योग की गणना हेतु ध्रुवांक पुनः ३२ है और पर मण्डल के १२४ विभाग कर उनमें ३२—३२ भागों पर ६२वीं अमावस्या समाप्ति मण्डल के आगे प्रदेश प्राप्त करना होता है। ६२वीं अमावस्या का मण्डल प्रदेश प्राप्त करने हेतु ६२वीं पूर्णिमा समाप्ति मण्डल के पर मण्डल के १६ भागों को लेकर १२४ विभक्त मण्डल में से अलग रहते हैं। अर्द्ध-अर्द्ध भागों में पूर्णिमा अमावस्या होना इसका कारण है। इस प्रकार उस मण्डल प्रदेश से पहले १२४ या सोलह भागों से न्यून मण्डल प्रदेश में ६२वीं अमावस्या समाप्त होती है। **यह भी शोध का विषय है**।

सूत्र १००२, पृ० ४८६—

**दिनमान** की व्यवस्था इस सूत्र में १८ मुहूर्त से लेकर १२ मुहूर्त तक की गयी है। यह किसी विवक्षित स्थान की उत्तरी अक्षांश वाले प्रदेश में जो **अफगानिस्तान** के **चित्राल** के समीपवर्ती हो वहाँ होती रहती है, जहाँ से ये अवलोकन किये गये होंगे। प्रश्न है कि क्या चित्रा पृथ्वी का जो वर्णन आया है, वह उक्त अवलोकनकर्ता का स्थल वही था? क्या **बेबिलन निवासी** से सम अक्षांशों में रहने वाले भारतीयों ने उत्तर और दक्षिण गोलार्धों में अपने ऐसे ही अवलोकन केन्द्र बनाये थे। इस सम्बन्ध में शर्मा एवं लिश्क का निम्नलिखित शोध लेख दृष्टव्य है:

"लेंग्थ ऑफ डे इन जैन एस्ट्रानामी, सेंटारस, १९७८; भाग २२, क्र० ३, पृ० १६५-१७६। इनके अनुसार हो सकता है उक्त स्थल **गान्धार** रहा हो।"

**भूमध्यरेखावर्ती स्थलों** पर १५—१५ मुहूर्त का दिन होता है। कुल १८३ मण्डलों में प्रतिदिन चलते हुए $\frac{६}{१८३}$ मुहूर्त अथवा $\frac{२}{६१}$ मुहूर्त वृद्धि होती है। इसी प्रकार **दिन हानि** का प्रकरण है। यह **माध्य** रूप है। देखिए ति० प०, भाग २, गाथा २७९, २८०।

सूत्र १००३ पृ० ४९५-४९८—

यहाँ सूर्य का गमन **सर्वाभ्यन्तर मंडल** से **सर्वबाह्यान्तर मंडल** तक तथा इसका **विलोम रूप** वर्णन किया है। स्पष्ट है कि ६ माह तक सूर्य १८३ मण्डलों में किसी एक दिशा में चलता अवलोकित होता है और उसके पश्चात् निश्चित उससे विलोम दिशा में गमन करता दृष्टिगत होता है। इससे स्पष्ट है कि उत्तरी ध्रुव में ६ माह का दिन और ६ माह की रात्रि कही गई है। यहाँ उसे ही दूसरे रूप में प्रकाश को लेकर कथन है कि इस प्रकार ६ माह तक प्रकाश सूर्य के दक्षिणायन से लेकर उत्तरायण होने तक बढ़ता रहता है। यह उत्तरार्ध में पाया जाता है। इसी प्रकार **विलोम रूपेण** प्रक्रिया देखने में आती है। इस प्रकार गणित द्वारा जैन सिद्धान्त के मर्म को आधुनिक अन्य घटनाओं को समझाने में प्रयुक्त करना आवश्यक है। जो प्रतिरूप जैन सिद्धान्त में निर्मित किये गये उनका आशय विषय को समझाना था और उनके द्वारा हजार डेढ़हजार वर्षों तक समस्त ज्योतिष की घटनाएँ स्पष्ट की जाती रहीं।

यहाँ बतलाया गया है कि किस प्रकार उक्त **अवलोकन केन्द्र** पर प्रतिदिन सूर्य के उल्लिखित गमन के कारण वर्ष के कौन से भाग में कितना दिन प्रतिदिन घटता बढ़ता था। यहां **उत्कृष्ट** एवं **जघन्य** दिनमान मुहूर्त १८ और १२ उक्त अवलोकन केन्द्र के लिए किये गये थे।

सूत्र १०१०, पृ० ५०४—
१०११, पृ० ५०५—

सूर्य के **ताप क्षेत्र** की **संस्थिति** हेतु विभिन्न प्रकार की ज्यामिति आकारों का वर्णन है।

सूत्र १०१२, पृ० ५०६—
१०१३, पृ० ५०७—

ताप क्षेत्र **संस्थिति** की परिधि तथा **ताप क्षेत्र** एवं अन्धकार क्षेत्र के **आयामादि** का प्ररूपण इन गाथाओं में किया गया है। इनके विस्तृत वर्णन के लिए देखिये ति० प०, भाग २, अधिकार ७, गाथा २९२—४२० जहाँ ताप एवं तम क्षेत्रों का विशद वर्णन **सूत्र** देकर दिया गया है। यह **गहन शोध का विषय है**। उदाहरणार्थ : इष्ट परिधि राशि को तिगुणा करके दश का भाग देने पर जो लब्ध आवे उतना सूर्य के प्रथम पथ में स्थित रहने पर उस **आतप क्षेत्र की परिधि** का प्रमाण होता है।

इसे इस ग्रन्थ में **परिधिविशेष** कहा गया है।

इस **शोध से** भूगोल सम्बन्धी अनेक रहस्य खुल सकते हैं। तदनुसार इनका आशय समझकर आधुनिक सन्दर्भ में निर्वचन देना अत्यन्त महत्वपूर्ण सिद्ध होगा।

सूत्र १०२०, पृ० ५१५—

इसी प्रकार सर्ववाह्य पथ में स्थित सूर्य हेतु ताप क्षेत्र निकालने हेतु परिधि में दो का गुणा कर १० का भाग देते हैं।

इस सूत्र में **पौरुषी छाया** निरूपण प्रमाण द्वारा किया गया है।

सूर्य को ५९ **पौरुषी छाया** की निष्पत्ति करने वाला कहा गया है। इनमें बतलाया गया कि दिन का कितना भाग बीतने पर कितनी **पौरुषी छाया** रहेगी? अथवा दिन का कितना भाग शेष रहने पर कितनी **पौरुषी छाया** रहेगी? इस प्रकार ५९ **पौरुषी छाया** के प्रकारों को गणित द्वारा दिनमान को निकालने में प्रयुक्त किया जा सकता है। इसी सूत्र में २५ प्रकार की छाया कही गयी है तथा उनमें से गोल छाया के भी ८ प्रकार बतलाये हैं।

यह भी **गहन शोध का** विषय है। इस पर **शर्मा एवं लिश्क** ने सूत्र रचना की है जो अग्र प्रकार है :—

| **पौरुषी इकाई में छाया की लम्बाई** | **तत्सम्बन्धी क्रमिक समय में बीता हुआ दिन का भाग** |
|---|---|
| $\frac{१}{२}$ इसका प्रतीक मान लो प है। | $\frac{१}{३}$ इसका प्रतीक मान लो द है। |
| १ | $\frac{१}{४}$ |
| $१\frac{१}{२}$ | $\frac{१}{५}$ |
| ═══ | ═══ |
| $५८\frac{१}{२}$ | $\frac{१}{११९}$ |
| ५९ | ० |

उपरोक्त से स्पष्ट है कि **पौरुषी छाया समान्तर श्रेणी** में है, जहाँ चय $\frac{१}{२}$ है। तत्सम्बन्धी बीता हुआ दिन का भाग यदि उलट दिया जाये तो ३, ५,....... भी **समान्तर श्रेणी** रूप हो जाती है जहाँ चय १ है, जहाँ उपान्तिम पद तक जाते हैं। इस प्रकार की श्रेणी को **हारमोनिक प्रोग्रेशन** कहते हैं।

उपर्युक्त में निम्नलिखित सम्बन्ध है—

$$द = \frac{१}{२(१+प)} \text{ जबकि } \frac{१}{२} \leqslant प \leqslant ५८\frac{१}{२}$$

$$= ० \qquad \text{जबकि } प \geqslant ५९$$

द और प के मान पूर्व में दिये गये हैं।

यदि प से लेकर $प+\frac{१}{२}$ के बीच समय "स" बीतता हो तो

$$स = \frac{१}{२(१+प)} - \frac{१}{२(१+प+\frac{१}{२})} \text{ दिन}$$

$$= \frac{१}{२(१+प)(३+२प)} \text{ दिन होगा।}$$

∴ गति जो **पौरुषी छाया** को बदलना बतलाती हो, उसका मान 'ग' संकेत में $ग = \frac{१}{२} प \div स = (१+प)(३+२प)$ **पुरुष प्रतिदिन** होगी।

इन सूत्रों से अनेक रहस्य ज्ञात किये जा सकते हैं।

*वास्तव में* **पुरुष** *का अर्थ दोपहर को शंकु का छाया आयाम प्रतीत होता है।* **पुरुष** *किसी भी मानव द्वारा अपनी ही अंगुली से मानव की ऊँचाई प्ररूपित करता है। यह अर्थ* **बेबिलन गोलिका मूल अपिन** *में भी लिया गया है। ये अवलोकन किस स्थान पर लिये गये यह ज्ञात करना महत्वपूर्ण है।*

**महावीराचार्य** के **गणितसार संग्रह** ग्रन्थ में छाया व्यवहार पृ० २६६ से पृ० २८१ तक दिया गया है। उसमें कुछ नियम-सूत्र निम्नलिखित हैं :

(१) **विषुवद्भा** (अर्थात् जब दिन-रात बराबर होते हैं उस समय पड़ने वाली छाया) वास्तव में उन दिनों के मध्यान्ह (दोपहर) समय प्राप्त छाया के मापों के योग की आधी होती है, जबकि सूर्य मेष राशि या तुला राशि में प्रवेश करता है।

(२) किसी वस्तु (शंकु) की ऊँचाई के पदों में व्यक्त छाया के माप में एक जोड़ा जाता है, और इस प्रकार परिणामी योग दुगुना किया जाता है। परिणामी राशि द्वारा पूर्ण दिनमान भाजित किया जाता है। यह समझना चाहिए कि सारसंग्रह नामक गणितशास्त्र के अनुसार, यह प्राप्त फल पूर्वाह्न और अपराह्न के शेष भागों (अथवा दोपहर के पहले दिन के बीते हुए भाग और दोपहर के पश्चात् दिन के शेष रहने वाले भाग) को उत्पन्न करता है। [यहाँ विषुवच्छाया नहीं होती।]

(३) दिनमान के ज्ञात माप को, दिन के बीते हुए अथवा बीतने वाले भाग का निरूपण करने वाले भिन्न के अंश द्वारा गुणित करने और हर द्वारा भाजित करने से, पूर्वाह्न के सम्बन्ध में बीती हुई घटिकाएँ और अपराह्न के सम्बन्ध में बीतने वाली घटिकाएँ उत्पन्न होती हैं।

(४) किसी स्तम्भ की छाया के माप को स्तम्भ की ऊँचाई द्वारा भाजित करने पर **पौरुषी छाया माप** प्राप्त होता है।

(५) विषुवच्छाया वाले स्थान के लिये नियम :

शंकु की ज्ञात छाया के माप में शंकु का माप जोड़ा जाता है। यह योग विषुवच्छाया के माप द्वारा ह्रासित किया जाता है। परिणामी अंतर को दुगना कर दिया जाता है। जब शंकु का माप इस परिणामी राशि द्वारा भाजित किया जाता है, तब दशानुसार पूर्वाह्न में दिन में बीते हुए अथवा अपराह्न में दिन में बीतने वाले दिनांश का माप उत्पन्न होता है।

(६) शंकु का माप दिन के दिये गये भाग के माप को दुगुनी राशि द्वारा भाजित किया जाता है। परिणामी भजनफल में से शंकु का माप घटाया जाता है, और उसमें विषुवच्छाया का माप जोड़ दिया जाता है। **यह दिन के इष्ट समय पर** छाया का माप उत्पन्न करता है।

इसी प्रकार अन्य सूत्र भी दिये गये हैं जो **ऊर्ध्वाधर दीवाल पर आरूढ़ छाया** से सम्बन्धित हैं।

डा० ए० के० **बाग** के अनुसार पुरुष का अर्थ मानव की उसकी ही अंगुलियों द्वारा नापी गई ऊँचाई है और बौद्धायन शुल्व के अनुसार १२० अंगुल से एक पुरुष होता है। पाद और अंगुल का सम्बन्ध पूर्व में ज्ञात है।

एक और महत्वपूर्ण तथ्य यह है कि चूंकि **पौरुषी पादांगुल** में प्रतिदिन बदलती रहती है, इसलिए उसके द्वारा दत्त अवलोकनों द्वारा वर्ष की ऋतु या कोई भी भाग ज्ञात किया जा सकता है। देखिये जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति, ६/१७-१६।

सूत्र १०२३-१०४६, पृ० ५१६-५५६—

इस सूत्रों में सूर्य की विभिन्न प्रकार की **गतियों** का विवरण **मुहूर्त** एवं **मण्डलों** के पदों में दिया गया है जो अत्यत महत्वपूर्ण है। इनमें **योजन** भी सम्मिलित हैं। ऐसी अनेक कठिनाइयां हैं जिनसे विभिन्न प्रकार के जो रहस्य उद्घाटित किये गये हैं उन्हें पुष्ट करना आवश्यक है। ५१० योजन जो प्रथम और अंतिम सौर्य मण्डल के बीच का अंतर है, **आधुनिक महत्तम डिक्लिसेशन** का द्विगुणित है अर्थात् ४७° है, वही सूर्य पथ की आब्लिक्विटी जो २३·५° है, से सम्बन्धित प्रतीत होती है।

उपरोक्त **सूर्य गति** जो मुहूर्त और योजन को विभिन्न मण्डलों में सम्बन्धित करती है किसी भी समय की सूय की गतिशीलता को निकालने में आनुमानिक रूप से सहायक सिद्ध हो सकती है। साथ ही उसके द्वारा आनुमानिक रूप से अवलेकन कर्ता की स्थिति भी ज्ञात की जा सकती है।

सूत्र १०५० पृ० ५५७—

जिस प्रकार चन्द्र की ६२ **पूर्णमासी** सम्बन्धी उसके मंडल के तत्सम्बन्धी देश विभाग को पूर्व में ज्ञात किया उसी प्रकार यहाँ सूर्य सम्बन्धी प्रश्न प्रस्तुत है। वहाँ ३२ ध्रुवांक था किंतु यहाँ ध्रुवांक ६४ है। पूर्व प्रकार १ युग के पांच संवत्सर चन्द्र, चन्द्र, अभिवर्द्धित, चन्द्र एवं अभिवर्द्धित होते हैं। इनमें पहली पूर्णिमा को सूर्य किस मण्डल प्रदेश में रहता है? सूर्य के १८४ मण्डल हैं। सूर्य युग की अन्तिम ६२वीं पूर्णिमा परिसमाप्ति स्थान से पर के मण्डल के १२४ विभाग कर उनमें से ६४ भागों को ग्रहण कर सूर्य प्रथम युग की प्रथम मास पूर्णबोधक पूर्णिमा को योग करता है। कारण यह है कि ३० अहोरात्र समाप्ति पर वही सूर्य उसी मण्डल प्रदेश में गति करता रहता है, इससे न्यूनाधिक कोई भी भाग में नहीं दिखता है। चन्द्र मास के अंत में पूर्णिमा समाप्त होती है। जो $२९\frac{३२}{६२}$ अहोरात्र होता है। इस लिए सूर्य तीनवें अहोरात्र में $\frac{३२}{६२}$ भाग में ६२वीं पूर्णिमा परिसमाप्ति स्थान से $\frac{६४}{१२४}$ भाग गत होने पर **प्रथम पूर्णिमा** को समाप्त करता है। यह ३० भागों में उसी प्रदेश को बिना प्राप्त

किये समाप्त नहीं करता है। कारण यह है कि १ अहोरात्र का $\frac{३०}{६२}$ भाग स्थित रहने से उस प्रकार के प्रदेश में प्रवर्तमान होकर कदापि संप्राप्त नहीं होता है इसलिए नियम से २९ अहोरात्र पूर्ण होने पर उक्त पूर्णिमा समाप्त करता है, आगे की **दूसरी पूर्णिमा** पर वह $\frac{२ \times ९४}{१२४}$ भाग गत होता है। १२वीं पूर्णिमा को वह **तीसरी पूर्णिमा** से ९४ × ९ = ८४६ भागों को १२४ भाग में से ग्रहण करता हुआ समाप्त करता है। यहाँ ९४ modulus है और उस चक्र को बतलाता है जो पुनः पुनः ९४ के गुणनफलों में प्रकट होता है। इसी प्रकार २७वीं पूर्णिमा के लिए ९४ × २५ = २३५० भाग लेने के लिए कहा गया है जो वास्तव में ९४ × २४ होना चाहिए। (देखिये सू० प्र०, भाग २, पृ० २१९)।

इस प्रकार ६२वीं **पूर्णिमा स्थल** ९४ × ६२ = ५८२८ भाग पश्चात् होगा। अर्थात् यह $\frac{५८२८}{१२४}$ या ४७ सम्पूर्ण मण्डल होने पर प्राप्त होगी।

**मंडल प्रदेश** ज्ञात करने हेतु पूर्व मण्डल के १२४ के ४ भाग करने पर ३१ भाग पूर्व दिशा सम्बन्धी प्राप्त होते हैं। इनमें से २७ भाग अलग रखते हैं, पुनः शेष में से २८वें भाग के २० खण्ड कर उन २० खण्डों में से १८ खण्ड लेते हैं। साथ ही तीन भागों से अन्यत्र स्थापित चतुर्थ भाग के २०वें की २ कलाओं से दक्षिण में रहा हुआ **बाह्यमण्डल के चतुर्भाग मंडल** को उस चतुर्भाग मंडल से पूर्व में स्थित होकर **उसी मंडल प्रदेश में** युग की ६२वीं पूर्णिमा समाप्त करता है।

उपर्युक्त की और भी गहरी जानकारी हेतु **शोध करना आवश्यक है।**

सूत्र १०५१, पृ० ५५८-५५९—

इस सूत्र में पूर्वोक्त सूत्र के अनुसार **सूर्य के मण्डल प्रदेश** को ज्ञात करना बतलाया है जबकि प्रथम, द्वितीयादि अमावस्याएँ होती हैं। यहाँ भी **ध्रुवांक** ९४ लिये गये हैं। ६२ के आगे ३२ **ध्रुवांक** लेने पर ९४ ध्रुवांक प्राप्त होता है। पुनः ३१ के आगे ३२ **ध्रुवांक** प्राप्त होता है जहाँ ६२ का अर्द्धभाग ३१ है। इस प्रकार ३१ को चारों ओर लेने पर १२४ भाग बनते हैं। इस प्रकार जो ६२ **अमावस्या** और ६२ **पूर्णिमाओं** के घटना स्थल हो सकते हैं वे १२४ बनते हैं। यही कारण है कि प्रत्येक मण्डल और उसके परवर्तियों को १२४ में विभाजित करते जाते हैं। और चन्द्र या सूर्य को क्रमशः पूर्णिमा या अमावस्या मण्डल प्रदेश निकालने पर मण्डल के ३२ तथा ९४ भाग लेते जाते हैं जो १२४ में से आगे आगे के मण्डल के लेते जाते हैं तभी जबकि ये भाग लेने पर एक मण्डल समाप्त हो जाये।

इस प्रकार विगत गणनानुसार ही ६२वीं अमावस्या को सूर्य पूर्णिमा स्थान से आगे वाले मण्डल के १२४ विभक्त कर उनमें से ४७ भाग पीछे रखकर शेष भागों में सूर्य योग करता है। यह भी पूर्व की भांति शोध का विषय है।

एक तथ्य स्पष्ट है कि **अवलोकन** किया गया मान सिद्धान्त से मिलना चाहिए। जैन ज्योतिष सिद्धान्त को और भी गहराई से अध्ययन कर इन सभी गणनाओं को **मंडल मुहूर्त, योजन गति** से सिद्ध करने हेतु **शोध** आवश्यक है।

सूत्र १०५७ पृ० ५६२, ५६३—

यहाँ चन्द्र सूर्य के मण्डलों के **ज्यामिति संस्थान** दिये गये हैं जो गणितीय दृष्टि से महत्वपूर्ण हैं। **छत्राकार मंडल** गोलीय त्रिकोणमिति की रचना करते हैं अतएव इस पर शोध आवश्यक है।

सूत्र १०५८, १०५९, पृ० ५६३, ५६५—

यहाँ भी ज्यामितीय दृष्टि से चन्द्र सूर्य मण्डल के **समांश** तथा पुनः किसी नय दृष्टि से **संस्थिति** कही गयी है जो महत्वपूर्ण है। इसमें शोध आवश्यक है।

सूत्र १०६१, पृ० ५६६-५६८—

यहाँ चन्द्र सूर्य के **अवभास क्षेत्र, उद्योत क्षेत्र, ताप क्षेत्र** और **प्रकाश क्षेत्रों** के सम्बन्ध में जम्बूद्वीप को जो पाँच चक्रभाग-संस्थानों में विभक्त किया है, उस पर **शोध होना** आवश्यक है। इस सम्बन्ध में पूर्वोक्त ति० प० भाग २ के सातवें अधिकार में **ताप क्षेत्र, तम क्षेत्र** का विषय भी दृष्टव्य है।

सूत्र १०६२, पृ० ५६८-५६९—

एक **नक्षत्रमास** २७ $\frac{२१}{६७}$ दिन का होता है। इसमें ८१९ $\frac{२७}{६७}$ मुहूर्त होते हैं।

सिद्धान्ततः १ युग में चन्द्र के साथ नक्षत्र ६७ बार योग करते हैं और सूर्य के साथ पाँच बार योग करते हैं। अभिजित ९ $\frac{२७}{६७}$ मुहूर्त तक चन्द्र से योग करता है। १ युग में **चन्द्र, चन्द्र, अभिवर्धित, चन्द्र और अभिवर्धित रूप चन्द्रपंचक** संवत्सर में ६७ नक्षत्र मास होते हैं। ऐसे युग में १८३० अहोरात्र होते हैं। अर्थात्

३६६ × ५ वर्ष = १८३० अहोरात्र होते हैं। इसलिए ६७ का भाग १८३० में देने पर नक्षत्रमास में $२७\frac{२१}{६७}$ अहोरात्र होते हैं अथवा $८१९\frac{२७}{६७}$ मुहूर्त होते हैं। १ युग में सूर्यमास ६० होते हैं और १८३० अहोरात्र होते है, इसलिए १ सूर्यमास में $\frac{१८३०}{६०}$ $३०\frac{१}{२}$ अहोरात्र होते हैं। १ अहोरात्र ३० मुहूर्त का है इसलिये १ **सूर्यमास** = ९१५ मुहूर्त। १ युग में पाँच संवत्सर और इसमें अभिजित नक्षत्र सूर्य के साथ ५ बार और उत्तराषाढ़ा नक्षत्र भी ५ बार सूर्य के साथ योग करता है।

इसी प्रकार १ युग में **चन्द्रमास** ६२ होते हैं जो एक मास का मान $\frac{१८३०}{६२} = २९\frac{३२}{६२}$ अहोरात्र होता है क्योंकि १ युग में १८३० अहोरात्र होते हैं। १ अहोरात्र ३० मुहूर्त का होता है इसलिए १ चन्द्रमास = $२९\frac{३२}{६२} \times ३० = ८८५\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त का होता है।

१ युग में ६१ **कर्ममास** हैं। १ **कर्ममास** $\frac{१८३०}{६१} = ३०$ अहोरात्र का होता है। १ अहोरात्र में ३० मुहूर्त होते हैं इसलिए १ कर्ममास में ३० × ३० = ९०० मुहूर्त होते हैं।

व्यवहार योग्य मास चार प्रकार के होते हैं :—

| एक युग में | मास | १ मास में मुहूर्त | १ वर्ष में दिन | १ मास में अहोरात्र |
|---|---|---|---|---|
| नक्षत्र | ६७ | $८१९\frac{२७}{६७}$ | $३२७\frac{५१}{६७}$ | $२७\frac{२१}{६७}$ |
| चन्द्र | ६२ | $८८५\frac{३०}{६२}$ | $३५४\frac{१२}{६२}$ | $२९\frac{३२}{६२}$ |
| | | | अभि. $३८३\frac{४४}{६२}$ | |
| सूर्य | ६० | ९१५ | ३६६ | $३०\frac{१}{२}$ |
| कर्म | ६१ | ९०० | ३६० | ३० |

सूत्र १०६३, पृ० ५९६—

**चन्द्र अर्द्धमास** अर्थात् १ पक्ष में चन्द्र $१४\frac{१}{४}$ मण्डल में **भ्रमण** करता है। वह इस प्रकार है कि १ मण्डल के १२४ भाग होते हैं। पाँच वर्ष वाले युग में १२४ पर्व होते हैं तथा ६२ मास होते हैं। १ युग में १७६८ मण्डल होते हैं। इस प्रकार १ पर्व में $\frac{१७६८}{१२४}$ मण्डल अथवा $१४\frac{३२}{१२४}$ या $१४\frac{१६}{६२}$ मण्डल प्राप्त होते हैं। इस प्रकार जो $१४\frac{१}{४}$ मण्डल कहा है वह यथार्थतः $१४\frac{१६}{६२}$ मण्डल है।

सूर्य अर्धमास में १६ मण्डलों में गतिशील होता है तथा जब वह १६वें मण्डल में गति कर रहा होता है उस समय अन्य दो अष्टक भागों में चन्द्र किसी असामान्य गति से स्वयं प्रवेश कर गति करता है। ये दो अष्टक भाग निम्न प्रकार हैं :

(१) **सर्वाभ्यंतर मण्डल** से निष्क्रमण करता हुआ चन्द्र अमावस्या के **प्रथम अष्टक** अर्थात् $\frac{८}{१२४}$वें भाग में किसी **असामान्य गति** से स्वयं प्रवेश करके गति करता है।

(२) **सर्वबाह्य मण्डल** से प्रवेश करता हुआ चन्द्र पूर्णिमा की द्वितीय अष्टक अर्थात् $\frac{८}{१२४}$वें भाग में किसी **असामान्य गति** से स्वयं प्रवेश करके गति करता है।

एक अमावस्या से पूर्णिमा तक $४४२\frac{४६}{६२}$ मुहूर्त होते हैं और अमावस्या से अमावस्या तक $८८५\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त होते हैं। १ युग में ६२ अमावस्या और ६२ पूर्णिमा होने से १२४ विभाजन करते हैं। चन्द्रमास इस प्रकार $८८५\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त का होता है और १ युग में १२४ पर्व इसी प्रकार होते हैं।

जहाँ तक १६ मण्डल सूर्य के गमन का पाठ है वह अशुद्ध प्रतीत होता है क्योंकि १ युग में चन्द्र १७६८ मण्डल चलता है और १ युग में सूर्य अर्द्धमास १२० होते हैं तथा १ युग में सूर्य मण्डल १८३० है, इस प्रकार १ अर्द्धमास में $\frac{१८३०}{१२०}$ अथवा

$१५\frac{३०}{१२०}$ मण्डल आते हैं, अर्थात् सूर्य १६वें मण्डल में $\frac{३०}{१२०}$ भाग पर रहता है। साथ ही यदि १७६८ में १२० का भाग दिया जाये तो $१४\frac{८८}{१२०}$ मण्डल प्राप्त होते हैं जो यहाँ प्रयुक्त हुए प्रतीत नहीं होते हैं अतः १२० के स्थान में क्या लिया जाये यह **शोध का विषय** बनता है।

इसी प्रकार नक्षत्र के अर्धमास में चन्द्र $१३\frac{१३}{६७}$ मण्डल चलता है। कारण कि १ युग में चन्द्र १७६८ मण्डल चलता है और नक्षत्र के अर्द्धमास १ युग में १३४ होते हैं ∴ १ अर्धमास में चन्द्र $\frac{१७६८}{१३४} = १३\frac{१३}{६७}$ मण्डल चलेगा। **चन्द्र प्रथम अयन** में जाते **दक्षिण** से ७ अर्धमण्डल जाकर **दक्षिण** से प्रविष्ट कर **नैऋत्य कोण** में से निकलकर **ईशान कोण** में जाकर दूसरा, चौथा, छठवाँ, आठवाँ, दसवाँ, बारहवाँ और चौदहवाँ अर्द्धमण्डल स्पर्श करते चाल चलता है। इसी प्रकार वह **उत्तरार्द्ध भाग** से अर्थात् **ईशान कोण** से प्रथम अयन में प्रवेश करता हुआ **नैऋत्य कोण** में जाता हुआ तीसरा, पाँचवाँ, सातवाँ, नवमा, ग्यारहवाँ और तेरहवाँ मण्डल तथा पन्द्रहवें मण्डल का $\frac{१३}{६७}$ वाँ भाग स्पर्श करता हुआ चलता है।

**दूसरे चन्द्रायण** में चन्द्र सर्वाभ्यंतर मण्डल के पश्चिम भाग से निष्क्रमण करता हुआ अर्द्धमण्डल के $\frac{५४}{६७}$ भागों में जिनमें अन्य संचरित मण्डल के भागों में चन्द्र गति करता है और अर्द्धमण्डल के $\frac{१३}{६७}$ भागों में जिनमें **स्वयं संचरित** मण्डल के भागों में चन्द्र गति करता है। वे दूसरे दो प्रकार के $\frac{१३}{६७}$ भाग हैं, जिनमें क्रमशः चन्द्र सर्व अभ्यंतर मण्डल के और सर्व बाह्य मण्डल के उक्त भागों में स्वयं प्रवेश कर गति करता है।

यहाँ दृष्टव्य है कि १२४ पर्वों में चन्द्रमा के १७६८ मण्डल होते हैं इसलिए एक पर्व में $\frac{१७६८}{१२४}$ अथवा $१४\frac{८}{३१}$ मण्डल होते हैं किन्तु नक्षत्र के $१३\frac{१३}{६७}$ मण्डल होते हैं। अर्थात् यहाँ अन्तर $१४\frac{८}{३१} - १३\frac{१३}{६७}$ मण्डल होता है अथवा

$$(१४-१३)+\left(\frac{८}{३१}-\frac{१३}{६७}\right)=१+\frac{८\times६७-१३\times३१}{३१\times६७}$$

$$=१+\frac{१३३}{३१\times६७}=१+\frac{१२४}{३१\times६७}+\frac{९}{३१\times६७}$$

$$=१+\frac{४}{६७}+\frac{९}{३१\times६७}=१+\frac{४}{६७}+\frac{९}{२०७७}$$

। इतना अन्तर १ अर्ध चन्द्रमास गति का प्रमाण और १ नक्षत्र अर्द्धमास गति से अधिक रूप में होता है। इस प्रकार चन्द्र, १ चन्द्र अर्द्ध मास में नक्षत्र अर्द्धमास से संपूर्ण १ अर्द्ध मण्डल, तथा दूसरे अर्द्ध मण्डल से $\frac{४}{६७}$ भाग; तथा $\frac{९}{३१\times६७}$ वां भाग अधिक संचरण करता है।

**नोट**—यहाँ **शोध का विषय** इस प्रकार हो सकता है कि अलग-अलग तीन प्रकार से अन्तर निकालने हेतु अलग अलग चन्द्र गमन **संचरण चीर्ण रूप से प्रस्थापित किया जा सकता** है। यहाँ प्रतीत होता है कि **अधिचक्र** (epicycle) सिद्धान्त का प्रचलन यूनान एवं भारत में ये ही अन्तर रूपों—शुद्धतर एवं शुद्धतम रूपों को निकालने के प्रयास किये गये होंगे। इसी प्रकार सूर्य गमन का अधिचक्र सिद्धान्त भी बाद में आविष्कृत हुआ होगा, ऐसा प्रतीत होता है।

इस प्रकार **प्रथम चन्द्रायण** में जो दक्षिण भाग से **अभ्यन्तराभिमुख** प्रवेश करता चन्द्र ७ अर्द्धमण्डलों को और उत्तर भाग से **अभ्यन्तराभिमुख** प्रवेश करता ६ $\frac{१३}{६७}$ अर्द्ध मण्डल में संचरण करता है। **दूसरे चन्द्रायण** का मण्डल क्षेत्र परिमाण भी $१४\frac{१३}{६७}$ अर्द्ध मण्डल होता है। यहाँ $\frac{५४}{६७}$ वां भाग पन्द्रहवें मण्डल का शेष रह जाता है।

पुनः यहाँ स्मरण रहे कि मण्डल उक्त अलग-अलग दिशाओं में बनते हैं जहाँ से चन्द्र प्रवेश करता है अथवा निकलता है। इस प्रकार प्रथम अयन में ईशान कोण से निकल कर $\frac{१३}{६७}$ मंडल जाता

हुआ दूसरे अयन में $\frac{५४}{६७}$ मण्डल चलता हुआ नैऋत्यकोण के १५वें मण्डल पर जाता है। यह अन्य चन्द्र मण्डलों में चलता है। दूसरे नक्षत्र अर्द्धमास में $\frac{२६}{६७}$ भाग चन्द्र **असामान्य गति** से प्रवेश करके चलता है। १ युग में ६७ नक्षत्र मास होते हैं और १७६८




चंद्र मण्डल होते हैं। इसलिए १ नक्षत्रमास में $\frac{१७६८}{६७}=$ २६$\frac{२६}{६७}$ मण्डल चलता है। १ चन्द्र की अपेक्षा से १४वें मण्डल पर चन्द्रायण होता है। शेष १२ मण्डल अनन्तर मण्डल के $\frac{२६}{६७}$ भाग जाकर नक्षत्रमास पूर्ण हो जाता है। इस नक्षत्र मास की आदि से चन्द्र वाह्यमण्डल में प्रवेश करता १३वें मण्डल से निकलकर १४वें मण्डल के $\frac{२६}{६७}$ वें भाग में नक्षत्र मास को पूर्ण करता है। यहाँ दूसरा **चन्द्रायण** नक्षत्र मास की अपेक्षा से पूर्ण होता है।

यहां तक चन्द्र अर्द्ध मण्डल की अपेक्षा २ अर्द्ध मण्डल $+\frac{८}{६७}$ अर्द्ध मण्डल $+\frac{१८}{६७\times३१}$ अर्द्ध मण्डल अधिक चल चुकता है। यहां **तृतीय चन्द्रायण** गत चन्द्र पश्चिमी वाह्यनन्तर अर्द्ध मण्डल के **स्वसंचरित** $\frac{४१}{६७}$ भाग से प्रवेश करता हुआ गति करता है। चन्द्र $\frac{१३}{६७}$ पर संचरित भागों में गति करता है। उसी अर्द्ध मण्डल में **स्व-पर-संचरित** $\frac{१३}{६७}$ भाग पर भी वह गति करता है। यहाँ पश्चिमी भाग को नैऋत्य श्री अमोलक ऋषि द्वारा कहा है। एकी मण्डल से २की मण्डल तक $\frac{४१}{६७}$ अर्द्ध मण्डल पर चलकर अर्द्धमण्डल $\frac{१३}{६७}+\frac{१३}{६७}+\frac{४१}{६७}=\frac{६७}{६७}$ पूर्ण करता है। १ मण्डल के $६७\times२=१३४$ भाग होते हैं। इसके ६७ भाग में २ सूर्य व अन्य ६७ भाग में २ चन्द्र गमनशील हैं।

अर्थात् एक एक विभाग ३३$\frac{१}{२}$ का होता है। किन्तु $\frac{४१}{६७}$ चलकर **ईशान कोण** में आता है। इनमें से २४$\frac{१}{४}$ भाग वायव्य कोण में सूर्य का क्षेत्र स्पर्श करता है जो पर-क्षेत्र है। साथ ही १५$\frac{३}{४}$ क्षेत्र **ईशान कोण** में चन्द्र का स्पर्श करता है जो स्वक्षेत्र है। कारण कि शेष मण्डल स्वतः का है। इस प्रकार १३ भाग पर-क्षेत्र १५$\frac{३}{४}$ भाग स्वक्षेत्र है। जो १३ भाग स्व-पर का कहा उसमें ३$\frac{३}{४}$ भाग स्वक्षेत्र और ९$\frac{१}{४}$ भाग अग्निकोण में सूर्य का पर-क्षेत्र है। इस वर्णन को शोध का विषय बनाया जा सकता है क्योंकि पाठार्थ से यह निकालना विचार का विषय है। यहाँ **मूल पाठ में क्षेत्र शब्द आया है।** कारण यह है कि एकी मण्डल से निकलकर बेकी **मण्डल** पर $\frac{४१}{६७}$ भाग चलता है तब बेकी मण्डल का अपने नवमें अंक में कहा है। उसमें अपने मण्डल पर चलता है किन्तु यहां स्व व पर का कहने का कारण यह है कि सम्पूर्ण मण्डल १३ भाग का है। इसके ६७ भाग दो सूर्य के और ६७ भाग दो चंद्र के यो प्रत्येक भाग ३३$\frac{१}{२}$ का हुआ। किन्तु $\frac{४१}{६७}$ चलकर **नैऋत्य** कोण के मण्डल पर आता है जिसमें ४१

भाग **अग्निकोण** के क्षेत्र स्पर्श करता है वह **स्वक्षेत्र** ज्ञातव्य है। किन्तु पाठ में पर-क्षेत्र कहा और १३ भाग स्व व पर का कहा जिसमे $३\frac{३}{४}$ भाग अपना क्षेत्र स्पर्श करता है और ९ भाग **वायव्य कोण** में सूर्य का क्षेत्र स्पर्श यह होना चाहिए। देखिये सू० प्र०, टीका श्री अमोलक ऋषि)। यह **शोध** का विषय है।

**चंद्र की तीसरी अयन** में गया हुआ, पश्चिम भाग में प्रवेश करता हुआ बाहर के १५वें मण्डल से १४वें मण्डल पश्चिम के अर्द्धमण्डल के $\frac{३४}{६७}$ भाग और $\frac{१८}{६७ \times ३१}$ चूर्णि भाग चंद्र अपने मण्डल पर व पर के मण्डल पर चलता है। अर्थात् $\frac{१६\frac{३}{४}}{६७}$ भाग **ईशान कोण** के **स्वक्षेत्र** चल कर $\frac{१७\frac{१}{४}}{६७}$ और $\frac{१८}{६७ \times ३१}$ चूर्णि भाग **अग्निकोण** के सूर्य के पर क्षेत्र पर चलता है। इस प्रकार बाहर से १४वां **नैऋत्य कोण** के अर्द्धमण्डल पर १ चन्द्र मास सम्पूर्ण होता है। कारण यह है कि चन्द्र मास १ युग में ६२ हैं और चन्द्र अर्द्ध मण्डल १७६८ हैं।

$\therefore$ १ मास में चन्द्र अर्द्ध मण्डल $= \frac{१७६८}{६२} = २८\frac{३२}{६२}$ अर्द्धमंडल।

यदि ६७वें भाग करना हो तो ३२ में ६७ का गुणाकर पुनः ६२ × ६७ का भाग देते हैं, इससे $\frac{२१४४}{६२ \times ६७}$ या $\frac{३४}{६७}$ प्राप्त होता है और शेष ३६ रहते हैं। इनके ३१ये भाग करने हेतु $\frac{३६ \times ३१}{६२ \times ६७ \times ३१} = \frac{१११६}{६२ \times ६७ \times ३१}$ प्राप्त होता है। इसका मान $\frac{१८}{६७ \times ३१}$ होता है।

इस प्रकार १ चन्द्र मास में **अर्द्ध मण्डल** $२८ + \frac{३४}{६७} + \frac{१८}{६७ \times ३१}$ होते हैं।

**नोट**—स्मरण रहे कि यहां **इकाइयां** ६२, ६७ एवं ३१ के क्रमशः भाग के भागों पर आधारित स्थापित की गई हैं। ६२ एवं संख्या है या १ युग में चन्द्र मास की संख्या है। १ युग में नक्षत्र मास की संख्या ६७ है। ३१ भाग सम्भवतः १२४ भागों को ४ दिशाओं में बाँट देने पर ३१ भाग प्रत्येक दिशा को प्राप्त हुए भाग हैं। इन्हें **चूर्णिये भाग** कहते हैं। १ युग के ६२ चन्द्र मास हैं। यहाँ **मास इकाई** है जो चन्द्र मास की है।

पुनः $२८ + \frac{३४}{६७} + \frac{१८}{६७ \times ३१}$ इतने अर्द्ध मण्डल चन्द्र १ मास में चलता है, इसलिए १४वें मण्डल पर १ अयन सम्पूर्ण हो जाता है तथा २८ मण्डल पर दो चन्द्रायण सम्पूर्ण होते हैं। पुनः ३रे अयन में पन्द्रहवें मण्डल से प्रवेश करते १४वें मण्डल पर $\frac{३४}{६७} + \frac{१८}{६७ \times ३१}$ चलने पर चन्द्रमास सम्पूर्ण होता है। एक चन्द्र मास में चन्द्रमा १ नक्षत्र व २ अर्द्धमण्डल और ३रे अर्द्धमण्डल के $\frac{८}{६७} + \frac{१८}{६७ \times ३१}$ भाग चलता है। **प्रश्न है** कि यह कौन-से २ क्षेत्र में सम्पूर्ण करता है। यह नक्षत्र मास सम्पूर्ण होते वा चन्द्र निकलते १४वें अर्द्धमण्डल के $\frac{२६}{६७}$ भाग आकर नक्षत्र सम्पूर्ण करता है, क्योंकि १ युग में नक्षत्र मास ६७ हैं इसलिए १ युग में १७६८ अर्द्धमण्डल चन्द्र होने से १ नक्षत्रमास में चन्द्र अर्द्धमण्डल की संख्या $\frac{१७६८}{६७} = २६\frac{२६}{६७}$ होती है। इस प्रकार एक नक्षत्र मास में २६ अर्द्धमण्डल हैं उन्हें तथा २७वें अर्द्धमण्डल में $\frac{२६}{६७}$ भाग चन्द्र चल-कर **नक्षत्र मास** पूर्ण करता है।

इस प्रकार १ अयन के १४ अर्द्धमण्डल निकलते ही दूसरी अयन के १२ अर्द्धमण्डल $+ \frac{२६}{६७}$ भाग चलता है। किन्तु पहले १४वें अर्द्धमण्डल पर $\frac{२६}{६७}$ भाग कहा है। कारण कि दूसरी अयन का दूसरे अर्द्धमण्डल से प्रारम्भ होता है, इसलिए १३वें अर्द्ध-मण्डल में १ मिलाने पर १४ $\frac{२६}{६७}$ में एक नक्षत्र मास सम्पूर्ण होता है। इसके पश्चात् $२ + \frac{८}{६७} + \frac{१८}{६७ \times ३१}$ अर्द्ध मण्डल

चलकर चन्द्र मास पूर्ण होता है। पुनः $\frac{१०८}{६७}$ या $१\frac{४१}{६७}$ अर्द्धमंडल पर-क्षेत्र से व स्वक्षेत्र में चन्द्र चलता है क्योंकि **ईशान कोण** में से निकलता हुआ चन्द्र १४वें अर्द्धमण्डल पर $\frac{२४\frac{१}{२}}{६७}$ भाग **अग्नि कोण** में सूर्य का क्षेत्र चलता है और $\frac{१६\frac{३}{४}}{६७}$ भाग स्वक्षेत्र चलकर १४वां अर्द्धमण्डल पूर्ण करता है। इसके पश्चात् पन्द्रहवें अर्द्धमण्डल पर चलते $\frac{१६\frac{३}{४}}{६७}$ स्वक्षेत्र और $\frac{३३\frac{१}{२}}{६७}$ **वायव्य कोण** में सूर्य के क्षेत्र में चले, $\frac{१६\frac{३}{४}}{६७}$ **ईशान कोण** में चन्द्र के क्षेत्र प्रति चलता है। पन्द्रहवें अर्द्धमण्डल को इस प्रकार **ईशान कोण** में संपूर्ण करता है।

इसी प्रकार **नैऋत्य कोण** से निकलता हुआ चन्द्र १४वें अर्धमण्डल पर $\frac{२४\frac{१}{२}}{६७}$ **वायव्य कोण** सूर्यक्षेत्र चलकर व $\frac{१६\frac{३}{४}}{६७}$ ईशान कोण **में** अपना क्षेत्र चलकर **ईशान कोण** में १४वां अर्द्धमण्डल पूर्ण करता है। इसके पश्चात् १५वें अर्द्धमण्डल पर चलते $\frac{१६\frac{३}{४}}{६७}$ ईशान कोण में स्वक्षेत्र चलकर और $\frac{३३\frac{१}{२}}{६७}$ भाग अग्निकोण में पर-क्षेत्र पर चलता है तथा $\frac{१६\frac{३}{४}}{६७}$ भाग पर-क्षेत्र पर चलकर पन्द्रहवां अर्धमण्डल सम्पूर्ण करता है। चन्द्र स्व १४वें अर्द्धमण्डल में $\frac{१३}{६७}$ भाग प्रवेश कर पर-क्षेत्र में चलता है। इस प्रकार **नैऋत्य कोण** से निकल कर चन्द्र **नैऋत्य कोण** में $\frac{१३}{६७}$ भाग पर-क्षेत्र में चलता है और **ईशान कोण** में निकलकर **ईशान कोण** में $\frac{१३}{६७}$ भाग पर-क्षेत्र पर चलता है। इसके पश्चात् $\frac{४२}{६७}$ भाग का आधा $\frac{२१}{६७}$ एवं $\frac{१८}{६७\times३१}$ चलते हुए चन्द्र अपने १४वें अर्धमण्डल पर जाते हुए पर क्षेत्र-पर चलकर चन्द्र मास पूर्ण करता है। **ईशान कोण** से निकलता चन्द्र $\frac{३\frac{३}{४}}{६७}$ **ईशान कोण** के चन्द्र का पर-क्षेत्र चलकर $\frac{१७\frac{१}{२}}{६७}+\frac{१८}{६७\times३१}$ **अग्नि कोण** में सूर्य का पर-क्षेत्र चलकर चन्द्र मास पूर्ण करता है। **नैऋत्य कोण** से निकलता चन्द्र $\frac{३\frac{३}{४}}{६७}$ नैऋत्य कोण में चन्द्र का पर क्षेत्र वा $\frac{१७\frac{१}{२}}{६७}+\frac{१८}{६७\times३१}$ **वायव्य कोण** से सूर्य का पर-क्षेत्र चलकर चन्द्र मास पूर्ण करता है। दूसरे समय $\frac{२६}{६७}$ जाता हुआ चन्द्र १४वें मण्डल में **स्वयमेव प्रवेश** कर चाल चलकर नक्षत्र मास पूर्ण करता है।

यह गमन की चन्द्र मास में वृद्धि **अनवस्थित रूप** से कही गयी है।

यहाँ श्री अमोलक ऋषिजी ने $\frac{१८}{६७\times६१}$ एक दो स्थानों में **गलत** रूप से लिया है। इसे $\frac{१८}{६७\times३१}$ रूप में लेना चाहिए था।

**कोण का निरूपण ऐतिहासिक दृष्टि से शोध का विषय है** तथा महत्वपूर्ण है। यहाँ ओ० न्युगेबाएर का ग्रन्थ, *"The Exact Sciences in Antiquity"*. Providence 1957. दृष्टव्य है। साथ ही बेबीलोनिया के उनके **एस्ट्रानामिकल क्यूनिफार्म टेक्स्ट्स** (Astronomical Qunieform Texts) भी दृष्टव्य हैं, जिन पर उनका अनेक वर्षों तक कार्य चला है।

सूत्र १०६४, पृ० ५७३—

सर्वप्रथम **चन्द्र से नक्षत्रों** के **योग काल** को लेते हैं। यहाँ **देश, काल दोनों** की स्थिति माप लेकर चन्द्र से उसी नक्षत्र का योग अगले काल में अन्य देश में लेते हैं। जो चन्द्र मण्डल के जिस देश में जिस नक्षत्र से आज योग करता है तो २८ नक्षत्रों के योगकाल के ८१९ $+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}$ मुहूर्त काल व्यतीत होने पर वह चन्द्र मण्डल के अन्य देश (भाग) में अन्य सदृश नक्षत्र से योग करता है। समस्त नक्षत्रों के साथ योग करने हेतु चन्द्र अलग-अलग विस्तार वाले नक्षत्रों से भिन्न-भिन्न कालों में योग करता हुआ चक्रकाल को पूर्ण करता है। उपरोक्त कुल मुहूर्त काल की उत्पत्ति का **कारण गणित द्वारा बतलाते हैं**—

अभिजित नक्षत्र का अतिक्रमण $९+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}$ मुहूर्त में करता है।

१५ मुहूर्त योग वाले ६ नक्षत्रों का अतिक्रमण $१५\times६=९०$ मुहूर्त में करता है।

४५ मुहूर्त योग वाले ६ नक्षत्रों का अतिक्रमण $४५\times६=२७०$ मुहूर्त में करता है।

३० मुहूर्त योग वाले १५ नक्षों का अतिक्रमण $३०\times१५=४५०$ मुहूर्त में करता है।

∴ चक्रवाल के समस्त नक्षत्रों का चन्द्र से योग काल $=८१९+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}$ मुहूर्त में करता है।

दूसरे चक्र में पुनः इतना समय लगता है, इसलिए ५६ नक्षत्रों का योग काल

$$=२\times\left(८१९+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}\right)$$

$$=१६३८+\frac{४८}{६२}+\frac{१३२}{६२\times६७}$$

$$=१६३८+\frac{४८}{६२}+\frac{६५+६७}{६२\times६७}$$

$$=१६३८+\frac{४८}{६२}+\frac{६५}{६२\times६७}+\frac{६७}{६२\times६७}$$

$$=१६३८+\frac{४९}{६२}+\frac{६५}{६२\times६७}$$ मुहूर्त लगते हैं।

**नोट**—उपरोक्त भिन्नों की गणना जहाँ ६२वाँ भाग और ६२ के एक भाग का ६७वाँ भाग लिया जाता है, वहाँ योग उपरोक्त प्रकार से सम्पन्न होगा। इन्हें क्रमशः ८१९ | $\frac{२४}{६२}$ | $\frac{६६}{६७}$ | और १६३८ | $\frac{४९}{६२}$ | $\frac{६५}{६७}$ | रूप में संस्कृत टीका **मु. घासीलाल जी** ने व्यक्त किया है।

अब **१ युग** में २८ नक्षत्रों के चन्द्र योग काल को यहाँ ५४९०० मुहूर्त बतलाया है। स्पष्टीकरण इस प्रकार है—१ युग में १८३० अहोरात्र होते हैं। १ अहोरात्र में ३० मुहूर्त होते हैं। अतएव १ युग में $१८३०\times३०=५४९००$ मुहूर्त होते हैं। **१ युग पश्चात्** जैन गणना में उसी नक्षत्र और चन्द्र पुनः उसी मण्डल के भाग में इतने मुहूर्त पश्चात् मिलते हैं। यह चक्र पुनः चलता है और $२\times(५४९००)=१०९८००$ मुहूर्त व्यतीत होने पर २ **युग की** समाप्ति पर पुनः उसी नक्षत्र और चन्द्र का **उसी मण्डल प्रदेश में** योग होता है।

**सूर्य नक्षत्र योग**

**सूर्य विवक्षित दिवस** में जिस नक्षत्र के साथ जिस मण्डल प्रदेश में योग प्राप्त करता है, स्वमण्डल में भ्रमण करता वही सूर्य ३६६ अहोरात्र अतिक्रमण कर पुनः उसी मण्डल प्रदेश में उसी के समान नक्षत्र के साथ योग करता है। दृष्टव्य है कि **उसी** नक्षत्र से योग नहीं होता **अन्य उसी के समान** नक्षत्र से ही योग होता है।

**स्पष्टीकरण इस प्रकार है—**

जहाँ तक चन्द्र का प्रश्न है, चन्द्र चक्रवाल **मण्डल** के परिभ्रमण क्रमण में, १ मास में २८ नक्षत्रों का उपभोग करता है। उन नक्षत्रों को सूर्य २८(३६६) अहोरात्र में भोगता है। **एक सूर्य संवत्सर** ३६६ अहोरात्र का होता है। पूर्वोक्त नियमानुसार अन्य ३६६ अहोरात्र दूसरे २८ नक्षत्रों का उपभोग करता है। तत्पश्चात् फिर से वही पूर्व के २८ नक्षत्रों को उतनी ही अहोरात्र संख्या से धीरे-धीरे गमन करके योग करता है। पश्चात् ३६६ अहोरात्र को व्यतीत करके सूर्य उसी मण्डल प्रदेश में उसी प्रकार के दूसरे नक्षत्र के साथ योग करता है, उसी नक्षत्र के साथ नहीं। विवक्षित दिवस में जिस नक्षत्र के साथ रहा हुआ सूर्य जिस मण्डल प्रदेश में योग करता है, तत्पश्चात् धीरे-धीरे स्वकक्षा में भ्रमण करता वही सूर्य उसी नक्षत्र के साथ उसी मण्डल प्रदेश फिर से दूसरे सूर्य संवत्सर के अन्त में योग प्राप्त करता है। द्वितीय चक्र में $२(३६६)=७३२$ अहोरात्र का प्रमाण होता है। इसी प्रकार ५ वर्ष में $५\times३६६=१८३०$ अहोरात्र होते हैं। यहाँ **वक्ष्यमाण** शब्द का प्रयोग किया गया है। उपरोक्त को **वक्ष्यमाण** कहा गया है। **वक्ष्यमाण** शब्द का अर्थ व्याख्यान मान होता है। परीक्षण दृष्टि से भी यह देखने में आया है कि उसी नक्षत्र से योग न होकर उसी के समान अन्य नक्षत्र से होता है। दूसरे युग के अन्त में वही प्रमाण दुगुना होता है। अर्थात् $२\times१८३०=३६६०$ होता है। इत्यादि। यहाँ कहा गया है कि ३६६० अहोरात्र के बाद पुनः वही सूर्य मण्डल के उसी देश में उसी नक्षत्र से योग करता है।

सूत्र १०६५, पृ० ५७४—

**युग** के पाँच संवत्सरों की **प्रथमा पूर्णमासी में चन्द्र** किस नक्षत्र से योग करता है? धनिष्ठा नक्षत्र के साथ $३+\frac{१९}{६२}+\frac{६५}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्रमाण काल योग रहने पर चन्द्र **प्रथम पूर्णिमा** सम्पूर्ण करता है।

इस समय सूर्य पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र के साथ योग करता है। इस नक्षत्र के $२८+\frac{३८}{६२}+\frac{३२}{६२\times६७}$ मुहूर्त शेष रहने पर सूर्य इस नक्षत्र के साथ योग करता है। इतना मुहूर्त शेष रहने पर **प्रथम पूर्णिमा** पूर्ण होती है।

**गणित स्पष्टीकरण**—जिस नक्षत्र के साथ योग करके चन्द्रमा पूर्णिमा पूर्ण करता है उस नक्षत्र को निकालने के लिए ध्रुवराशि बनाते हैं। पांच संवत्सरों के चन्द्रमास ६२ होते हैं। पांच संवत्सरों में नक्षत्र ६७ बार चन्द्र के साथ योग करते हैं। पांच संवत्सरों की १८३० अहोरात्रि होती है। उसे ६७ का भाग देने पर २७ दिन तथा $९+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}$ मुहूर्त होते हैं। जैसे ६६ चूर्णिया भाग ६७या है, उसी प्रकार इस मान के चूर्णिभाग कुल प्राप्त करने हेतु पहले मुहूर्त बनाते हैं जो $२७\times३०+(९)$ $=८१९$ मुहूर्त होते हैं। इसके ६२या भाग बनाने हेतु उसमें ६२ का गुणा कर २४ जोड़ते हैं—$८१९\times६२+(२४)=$ $५०८०२०$ भाग प्राप्त होते हैं। इन्हें ६७या भाग बनाने हेतु उसमें ६७ का गुणा कर ६६ जोड़ते हैं—

$५०८०२०\times६७+(६६)=३४०३८००$ कुल भागापभाग प्राप्त होते हैं। इसे ही एक **नक्षत्र मास की ध्रुवराशि** कहते हैं। यह **प्रथम ध्रुवराशि** हुई।

अब **चन्द्रमास** की **ध्रुवराशि** बनाते हैं। पांच संवत्सर के १८३० दिन होते है और इसमें चन्द्रमास ६२ होते हैं। ∴ ६२ का भाग देने पर $\frac{१८३०}{६२}=२९$ दिन एवं $१५+\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त होते हैं। इसके कुल चूर्णिभाग करने हेतु पहले कुल मुहूर्त बनाते है और उसमें १५ मुहूर्त जोड़ते है—$२९\times३०+१५=८८५$ मुहूर्त।

पुनः इसके बासठिया भाग बनाने हेतु ६२ का गुणा कर उसमें ३० जोड़ते हैं—$८८५\times६२+३०=५४९००$ भाग।

पुनः इसके सड़सठिया चूर्णिभाग बनाने हेतु ६७ का गुणा करने पर $५४९००\times६७=३६७८३००$ चूर्णिये भाग प्राप्त होते है। यह **चन्द्र ध्रुवराशि** हुई। इसे **दूसरी ध्रुवराशि** कहेंगे।

**प्रथम पूर्णिमा**—अब ज्ञात करना है कि चन्द्र कौन से नक्षत्र के साथ कर प्रथम मास पूर्ण करे। यह जानने के लिए **दूसरी ध्रुवराशि** को १ से गुणित कर **प्रथम ध्रुवराशि** द्वारा भाजित करते हैं। यथा :

$(३६७८३००\times१)\div३४०३८००$ इससे पूर्ण संख्या तथा ६७ और फिर ६२ से भाग देने पर मुहूर्तादि प्राप्त होते हैं—यह विधि ध्रुवराशि से विपरीत चलती है।

इससे एक मास पूर्ण होने में १ नक्षत्र मास $+$ ६६ मुहूर्त $+\frac{५}{६२}$ मुहूर्त $+\frac{१}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं। **युग के प्रारम्भ से ही चन्द्रमा के साथ अभिजित नक्षत्र का योग होता है।** वह नक्षत्र ९ मुहूर्त $+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}$ मुहूर्त तक रहता है। इससे आगे श्रवण नक्षत्र ३० मुहूर्त तक रहता है। इसलिए $६६+\frac{५}{६२}+\frac{१}{६२\times६७}$ मुहूर्त में से $३९+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}$ मुहूर्त घटा देने पर $२६+\frac{४२}{६२}+\frac{२}{६२\times६७}$ मुहूर्त शेष रहते हैं। यही शेष प्रमाण चन्द्र धनिष्ठा नक्षत्र के साथ योग करता है। इसको धनिष्ठा के ३० मुहूर्त में से घटने पर $३+\frac{१९}{६२}+\frac{६५}{६२\times६७}$ मुहूर्त शेष रहते हैं। इतना काल **धनिष्ठा नक्षत्र पूर्णिमा सम्पूर्ण** होने पर शेष रहता है।

इसी प्रकार **सूर्य के साथ नक्षत्र के योग पूर्णिमा** सम्पूर्ण होती है जिसे निकालने की विधि निम्न प्रकार है—

**पांच संवत्सरों में** चन्द्रमास ६२ है और सूर्य के साथ १-१ नक्षत्र पांच बार परिभ्रमण करते है। पांच संवत्सर की १८३० अहोरात्र है। इसलिए $\frac{१८३०}{५}=३६६$ दिनों में सूर्य सम्पूर्ण २८ नक्षत्रों के साथ योग करता है। इसके मुहूर्त के बासठिये भाग करने हेतु $३६६\times३०\times६२=१०९८०\times६२=६८०७६०$ ये मुहूर्त के बासठिये भाग आये। यह १ नक्षत्र वर्ष होता है। इस विधि हेतु यह **प्रथम ध्रुवराशि** हुई। चन्द्रमास की **ध्रुवराशि** हेतु पांच संवत्सर के १८३० दिन होते है। इसको ६२ से भाग देने पर $\frac{१८३०}{६२}=२९$ दिन $१५+\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त होते हैं। इसके $२९\times३०+१५=८८५$ मुहूर्त हुए। इसके बासठिये भाग करने के लिए ६२ से गुणित कर ३० बासठिया भाग मिलाते हैं। अन्तु $८८५\times६२+(३०)=५४९००$ मुहूर्त के बासठिये भाग होते है। यह चन्द्र मास के भाग हुए। इसे **दूसरी ध्रुव राशि** कहते हैं।

अब यह निकालना है कि **सूर्य** कौन से **नक्षत्र** के साथ योग करता हुआ **प्रथम चन्द्र** मास समाप्त करता है। यह निकालने को दूसरी ध्रुवराशि को १ से गुणा कर **प्रथम ध्रुव राशि** से भाजित करते हैं। यह विधि बासठिये भाग निकालने की विलोम है। भाग नास्ति शून्य है, तब मुहूर्त करने को ६२ से भाग देते हैं जिससे ८८५ मुहूर्त तथा $\frac{३०}{६२}$ भाग होते हैं। अब **प्रथम युग** बैठने के समय सूर्य के साथ पुष्य नक्षत्र १३८ मुहूर्त में पूर्ण होकर १३९वें मुहूर्त से २६४ मुहूर्त पर्यंत योग करके नक्षत्र की समाप्ति होती है। इसलिए पुष्य नक्षत्र से गिनती करते हैं। प्रथम पूर्णमास सम्पूर्ण होते सूर्य ८८५ मुहूर्त एवं $\frac{३०}{६२}$ भाग मुहूर्त तक नक्षत्र के साथ योग करता है। पुनः मघा नक्षत्र ८६७ मुहूर्त में सम्पूर्ण होता है। इसलिए ८८५ मुहूर्त एवं $\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त में से ८६७ मुहूर्त घटाने पर

१८ मुहूर्त $+\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र के साथ योग करते हैं। यह पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र ४०२ मुहूर्त का होता है। इसमें से १८$\frac{३०}{६२}$ मुहूर्त घटाने पर ३८३ $\frac{३२}{६२}$ पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र के शेष रहते हैं। इस समय **सूर्य प्रथम पूर्णमास** सम्पूर्ण करता है।

**सूर्य नक्षत्र** ३८३ $\frac{३२}{६२}$ मुहूर्त शेष रहे तब **चन्द्र नक्षत्र** कितना शेष रहता है? इसके बासठिया भाग ३८३ × ६२ + (३२) = २३७७८ होते हैं। अब अनुपात लेते हैं—पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र ३० मुहूर्त तक चन्द्र के साथ योग करता है। इससे इसे ३० से गुणित करने पर २३७७८ × ३० = ७१३३४०। पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र ४०२ मुहूर्त तक सूर्य के साथ योग करता है। इससे ७१३३४० को ४०२ द्वारा भाजित करते हैं तब १७७४ $\frac{१९२}{४०२}$ प्राप्त होते हैं। इसके सड़सठिया भाग करने को ६७ से गुणित करते हैं, जिससे १९२ × ६७ = १२८६४ होते हैं। इसे पुनः ४०२ का भाग देने पर ३२ भाग प्राप्त होते हैं। १७७४ के बासठिया भाग के मुहूर्त बनाने पर २८ मुहूर्त तथा ३८ शेष रहते हैं। इससे चन्द्र नक्षत्र सूर्य के साथ २८ $+\frac{३८}{६२}+\frac{३२}{६२\times६७}$ मुहूर्त शेष रहने पर **प्रथम पूर्णिमा** सम्पन्न होती है।

**द्वितीय पूर्णिमा**—पुनः प्रश्न है कि पाँच संवत्सरों में **दूसरी पूर्णिमा** होते चन्द्र कौन से नक्षत्र के साथ योग करेगा? उत्तराभाद्रपद नक्षत्र के साथ योग करके दूसरी पूर्णिमा २७ $+\frac{१४}{६२}+\frac{६४}{६२\times६७}$ मुहूर्त शेष रहे तब दूसरा मास सम्पूर्ण होता है।

**नोट**—दृष्टव्य है कि सू०प्र० टीका श्री घासीलाल जी म०, भाग २ पृ० २४४ आदि पर **भिन्न** द्वारा ही उपरोक्त प्रथम पूर्णिमा सम्बन्धी गणनाएँ **धूलिकर्म** द्वारा प्रस्तुत की गयी हैं। पाटी गणित और धूलि (रेत) पर गणित का उच्चरूप हल किया जाता था। किसी तख्ते अथवा भूमि पर रेत बिछाकर गणित किया जाता था। यह गणित अरब देशों तक भारत से पहुँचा था।

यहाँ इस टीका में प्रस्तुत **दूसरी पूर्णिमा** सम्बन्धी प्रश्न को हल किया गया है:—

पूर्व विधि से यहाँ भिन्न विधि ली गई है, जहाँ ध्रुव राशि तो वही लेते हैं; किन्तु गणना दूसरी विधि से करते हैं:—

यहाँ पर भी **ध्रुव राशि** ६६ $+\frac{५}{६२}+\frac{१}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्रमाण लेते हैं।

**दूसरी पूर्णिमा** की गणना हेतु इस **ध्रुव राशि** में २ का गुणा करने पर १३२ $+\frac{१०}{६२}+\frac{२}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं। इसमें से पूर्व प्रतिपादित युक्ति से अभिजित नक्षत्र का शोधनक ९ $+\frac{२४}{६२}+\frac{६६}{६२\times६७}$ मुहूर्त घटाते हैं तो १२२ $+\frac{४७}{६२}+\frac{३}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं। अब ज्ञात है, कि अभिजित के पश्चात् चन्द्र के साथ श्रवण ३० मुहूर्त, धनिष्ठा ३० मुहूर्त, शतभिषा १५ मुहूर्त, पूर्वाभाद्रपद ३० मुहूर्त और उत्तराभाद्रपद ४५ मुहूर्त रहते हैं। इनका योग १५० मुहूर्त होता है जिसमें से १२२ $+\frac{४७}{६२}+\frac{३}{६२\times६७}$ घटाने पर २७ $+\frac{१४}{६२}+\frac{६४}{६२\times६७}$ मुहूर्त शेष रहने पर चन्द्र **दूसरी पूर्णिमा** को समाप्त करता है।

इसी प्रकार सूर्य-इन्द्र दूसरी पूर्णिमा को किस नक्षत्र से योग करता है। यह निकालने हेतु यहाँ भी ध्रुव राशि $६६+\frac{५}{६२}+\frac{१}{६२\times६७}$ है जिसे दो से गुणित करने पर $१३२+\frac{१०}{६२}+\frac{२}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं। इस गुणितांक रूप गुणनफल में से पुष्य नक्षत्र का शोधनक $१९+\frac{४३}{६२}+\frac{३३}{६२\times६७}$ को घटाया जाता है।

**नोट**—यह शोधनक किस प्रकार प्राप्त करते हैं? पूर्व युग की समाप्ति के अवसर पर पुष्य नक्षत्र का $\frac{२३}{६७}$ भाग समाप्त होकर $\frac{४४}{६७}$ भाग शेष रहता है। इसके मुहूर्त बनाने हेतु ३० का गुणन करने से $\frac{४४}{६७}\times ३०=१९+\frac{४३}{६२}+\frac{३३}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं।

अतः इसे $१३२+\frac{१०}{६२}+\frac{२}{६२\times६७}$ में से घटाने पर $११२+\frac{२८}{६२}+\frac{३६}{६२\times६७}$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं। इसमें से अतिक्रमित ३० मुहूर्त पुष्य के, १५ मुहूर्त अश्लेषा के, ३० मुहूर्त मघा के तथा ३० मुहूर्त पूर्वाफाल्गुनी के निकाल देने पर शेष मुहूर्त उत्तराफाल्गुनी के साथ योग के रह जाते हैं जो $७+\frac{३३}{६२}+\frac{२१}{६२\times६७}$ मुहूर्त होते हैं।

इसी प्रकार अगली-अगली पूर्णिमाओं की गणना होती है।

सूत्र १०६६, पृ० ५७५, ५७६—

यहाँ पूर्वोक्त विधि के अनुसार ध्रुव राशि द्वारा अमावस्याओं में चन्द्र और सूर्य के साथ नक्षत्रों के योगों का विवरण है।

सूत्र १०६७, पृ० ५७६-५७७

यहाँ हेमंत ऋतु संबंधी पांच आवृत्ति में चन्द्र सूर्य का नक्षत्र योग प्रतिपादित हुआ है।

जब हस्त नक्षत्र का $५+\frac{५०}{६२}+\frac{६०}{६२\times६७}$ मुहूर्त शेष रहता है तब चन्द्र वर्तमान होकर हेमन्त ऋतु की प्रथम आवृत्ति को प्रवर्तित करता है।

**गणितीय प्रक्रिया**

पूर्व क्रम की अपेक्षा से हेमन्त ऋतु की **प्रथम आवृत्ति** वास्तव में दूसरी होती है। युगसम्बन्धी दस अयनों के प्रवर्तन अवसर में प्रथम की दोनों ओर गणना होती है। अतः उसके स्थान में दो ध्रुवांक रखते हैं। पूर्व कथित गाथानुसार क्रम से इनमें से १ घटाने पर २—१ = १ प्राप्त होता है। यहाँ पूर्वकथित ध्रुवराशि $५७३+\frac{३६}{६२}+\frac{६}{६२\times६७}$ होती है।

नोट—उपर्युक्त ध्रुवराशि को निम्न प्रकार से प्राप्त करते हैं—

१ युग में सूर्य के १० अयन होते हैं। सूर्य के १० अयन में चंद्र नक्षत्र के ६७ पर्याय उपलब्ध होते हैं। अतः १ अयन में $\frac{६७}{१०}=६\frac{७}{१०}$ पर्याय प्राप्त होंगे। यहाँ ६ पूर्णांक होने से उन्हें छोड़कर इतनी पर्याय में मुहूर्त निकालने हेतु त्रैराशिक करते हैं। यहाँ १० भागों से $२७\frac{२१}{६७}$ भाग लब्ध होते हैं, अतः ७ भागों में कितना लब्ध होगा :

$$२७\frac{२१}{६७}\times ७\div १०=\left(१८+\frac{९}{१०}\right)+\left(\frac{२१}{६७}\times\frac{७}{१०}\right)$$ दिवस प्राप्त होते हैं।

(वास्तव में संक्षेप में $२७\frac{२१}{६७}\times ७\div १०=१२८१\div ६७$ होते हैं।)

इनके मुहूर्त निकालने हेतु ३० का गुणा करने पर

$\left(१८+\frac{९}{१०}\right)\times ३०=५४०+२७=५६७$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं।

इसी प्रकार $\frac{२१}{६७}\times\frac{७}{१०}\times ३०=\frac{४४१}{६७}=६\frac{३९}{६७}$

अतः $५६७+६\frac{३९}{६७}=५७३\frac{३९}{६७}$ मुहूर्त होते हैं।

अब $\frac{३९}{६७}$ भाग के मुहूर्त बनाने हेतु ३९ में ६२ का गुणा कर ६७ का भाग होते हैं।

अतः $\frac{३९}{६७} \times ६२ = \frac{२४१८}{६७} = \frac{३६}{६२} + \frac{६}{६२ \times ६७}$ मु० होते हैं।

इस प्रकार **ध्रुवराशि** $५७३ + \frac{३६}{६२} + \frac{६}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त प्राप्त होती है। इसे **सूर्य आवृत्ति में** चंद्र नक्षत्र योग जानने में प्रयुक्त करते हैं।

अब **ध्रुव राशि** को १ से गुणित करने पर यह उसी रूप रहती है। अब इस राशि में से १९ नक्षत्र (अभिजित नक्षत्र से लेकर उत्तराफाल्गुनी पर्यंत) के विस्तार के $५४९ + \frac{२४}{६२} + \frac{६६}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त को शोधित करने पर $\left(५७३ + \frac{३६}{६२} + \frac{६}{६२ \times ६७}\right) - \left(५४९ + \frac{२४}{६२} + \frac{६६}{६२ \times ६७}\right)$

$= २४ + \frac{११}{६२} + \frac{७}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त प्राप्त होते हैं। पर इस संख्या से हस्त नक्षत्र शुद्ध नहीं होता है। हस्त नक्षत्र ३० मुहूर्त का होता है। इसलिए $३० - \left(२४ + \frac{११}{६२} + \frac{७}{६२ \times ६७}\right)$

$= ५ + \frac{५०}{६२} + \frac{६०}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त हस्त नक्षत्र के शेष रहने पर चंद्र वर्तमान रहकर उत्तरायण गतिरूप पहली **हेमन्त ऋतु की आवृत्ति को** प्रवर्तित करता है।

**अगला प्रश्नोत्तर**

**प्रथम आवृत्ति** के प्रवर्तन काल में सूर्य उत्तराषाढ़ा नक्षत्र के साथ रहता है।

**गणितीय प्रक्रिया**

यहाँ १० अयन से ५ सूर्य नक्षत्र पर्याय लभ्य होते हैं, अतः १ अयन से $\frac{५}{१०} = \frac{१}{२}$ पर्याय लब्ध होंगे। यह ज्ञात है कि अभिजित नक्षत्र समाहृत स्वरूप वाला सबसे अधोवर्ती रहता है। उसका सड़सठिया भाग २१ होता है। अतः सब का योग $= २०१ + ६०३ + १००५ + २१ = १८३०$।

अतः सड़सठिया १८३० होते हैं : $३३\frac{१}{२} \times ६ = २०१, \frac{२०१}{२} \times ६ = ६०३$, $६७ \times १५ = १००५$, अधोवर्ती $= २१$

इस प्रकार सड़सठ भागात्मक नक्षत्र पर्याय १८३० होता है, जिसका $\frac{१}{२}$ करने पर ९१५ प्राप्त होता है। इसमें पिछले अयन में पुष्य नक्षत्र का सड़सठिया $\frac{२०}{६७}$ भाग बीता है। और $\frac{४४}{६७}$ भाग शेष है। उसको भी जोड़ने पर $\frac{२०}{६७} + \frac{४४}{६७} = \frac{६४}{६७}$ प्राप्त होता है।

अब $\frac{९१५}{६७}$ को शोधित करने पर $\frac{९१५}{६७} - \frac{४४}{६७} = \frac{८७१}{६७}$ $= १३$ प्राप्त होते हैं। अतः १३ से आश्लेषादि उत्तराषाढ़ा पर्यन्त के नक्षत्र शोधित होते हैं। इससे स्पष्ट है कि अभिजित् नक्षत्र के प्रथम समय में माघ मास भाविनी **प्रथम आवृत्ति** प्रवर्तित होती है।

इसी प्रकार **ध्रुवराशि** के द्वारा अन्य आवृत्तियों की गणना की जाती है। गणित ज्योतिष इतिहास के दृष्टिकोण से **ध्रुवराशि** का उपयोग अत्यन्त महत्वपूर्ण है।

सूत्र १०६८, पृ० ५७८

इस सूत्र में वार्षिकी आवृत्तियों में चन्द्र और सूर्य के नक्षत्रों का योग काल वर्णित है।

**उदाहरणार्थ** चन्द्र अभिजित के प्रथम समय में अभिजित नक्षत्र से योग करता है। **सूर्य प्रथम आवृत्ति में** पुष्य के $१९ + \frac{४३}{६२} + \frac{३३}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त शेष रहने पर **नक्षत्र से योग** करता है।

**प्रथम आवृत्ति विषयक चन्द्र नक्षत्र योग :**

यहाँ **प्रथम आवृत्ति** इष्ट होने से प्रथम आवृत्ति के स्थान में १ का अंक रखते हैं। गाथानुसार (सू० ज्ञ० प्र०, पृ० ५७५) रूपोन करने पर $१ - १ = ०$, शून्य प्राप्त होता है। अतः आगे की क्रिया संभव नहीं है। अतः यहाँ पाश्चात्य युग भाविनी आवृत्ति में जो दशवी आवृत्ति की संख्या १० को रखकर उसमें

ध्रुवराशि मुहूर्त $५७३ + \frac{३६}{६२} + \frac{६}{६२ \times ६७}$ से गुणित करने पर $५७३५ + \frac{५०}{६२} + \frac{६०}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त होते हैं। इनमें से अभिजितादि नक्षत्र के शोधनक को शोधित करना चाहिए। वह इस प्रकार अभिजित नक्षत्र से लेकर उत्तराषाढा पर्यन्त २८ नक्षत्रों का १ पर्याय का शोधनक $८१९ + \frac{२४}{६२} + \frac{६०}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त होता है। अब ७ पर्याय का शोधनक बनाने हेतु इसमें ७ का गुणा करते हैं। स्थूल रूप से केवल ८१९ लेने पर $८१९ \times ७ = ५७३३$ होता है। ५७३५—५७३३=२ मुहूर्त अथवा १२४ बासठिया मुहूर्त भाग होते हैं। अतः $\frac{५०}{६२} + \frac{१२४}{६२} = \frac{१७४}{६२}$ होता है।

इसी प्रकार ८१९ के पश्चात् शेष रहे $\frac{२४}{६२}$ में भी ७ का गुणा करने पर $\frac{१६८}{६२}$ भाग होते हैं जिन्हें $\frac{१७४}{६२}$ में से शोधित करने पर $\frac{१७४}{६२} - \frac{१६८}{६२} = \frac{६}{६२}$ मूहूर्त बचते हैं। इसका सड़सठिया चूर्णि भाग $\frac{६}{६२} \times \frac{६७}{६७} = \frac{४०२}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त होता है। इसे शेष $\frac{६०}{६२ \times ६७}$ में जोड़ने पर कुल $\frac{४०२}{६२ \times ६७} + \frac{६०}{६२ \times ६७} = \frac{४६२}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त होता है जिसमें से अब $८१९ + \frac{२४}{६२}$ के बाद शेष रहे $\frac{६६}{६२ \times ६७}$ में ७ का गुणन करके शोधित करेंगे। इस प्रकार $\frac{६६ \times ७}{६२ \times ६७} = \frac{४६२}{६२ \times ६७}$ आता है।

अतः पूर्वोक्त $\frac{४६२}{६२ \times ६७}$ में से $\frac{४६२}{६२ \times ६७}$ प्राप्त राशि घटाने पर शून्य रहता है। अतः समग्र उत्तराषाढा नक्षत्र का चन्द्र के साथ योग होने पर तत्पश्चात् अभिजित नक्षत्र के प्रथम समय से युग की प्रथम आवृत्ति होती है। यह पाँच संवत्सरों में प्रथम वर्षा काल भाविनी श्रावण मास में होने वाली सूर्य की दक्षिणायन गति रूप चन्द्र अभिजित नक्षत्र के साथ संपन्न होती है।

**प्रथम आवृत्ति विषयक सूर्य नक्षत्र योग :**

पंच वर्षात्मक युग में १० अयन होते हैं। उनमें ५ अयन वर्षा काल में होते हैं जो दक्षिणायन गतिरूप है। शेष पाँच अयन उत्तरायण रूप हेमंत काल में होते हैं। १ संवत्सर में २ अयन होते हैं पर सूर्य नक्षत्र पर्याय एक ही होता है। अतः ५ वर्षीय युग में सूर्य नक्षत्र पर्याय ५ होते हैं। १० अयन में ५ पर्याय होते हैं अतः १ अयन में $\frac{५}{१०}$ अथवा $\frac{१}{२}$ पर्याय होता है।

यहाँ नक्षत्र पर्याय १८३० होते हैं जो सड़सठ रूप होते हैं। अब शतभिषक आदि ६ नक्षत्र अर्द्धक्षेत्र वाले होने से $\frac{६७}{२}$ अथवा $३३\frac{१}{२}$ वाले होते हैं जो $\frac{६७}{२} \times ६ =$ कुल २०१ होते हैं। इसी प्रकार उत्तराभाद्रपदादि ६ नक्षत्र द्व्यर्द्ध क्षेत्र वाले होने से प्रत्येक का मान $६७ + ३३\frac{१}{२}$ अथवा $\frac{२०१}{२}$ होता है जो $\frac{२०१}{२} \times ६ =$ कुल $\frac{१२०६}{२} = ६०३$ होते हैं। अब १५ नक्षत्र शेष रहते हैं जो समक्षेत्र वाले ३० मुहूर्त प्रमाण के ६७ भाग रहते हैं अतः ये $६७ \times १५ =$ कुल १००५ होते हैं। अभिजित नक्षत्र समाहार स्वरूप वाला सबसे अधोवर्ति होता है; इसका सड़सठिया भाग २१ होता है। इन सभी का योग $२०१ + ६०३ + १००५ + २१ = १८३०$ होता है।

इस प्रकार सड़सठिया भाग कुल १८३० आवश्यक परिपूर्ण नक्षत्र पर्याय होता है जिसका आधा ९१५ होता है। इसमें से अभिजित के २१ घटाने पर $९१५ - २१ = ८९४$ शेष रहते हैं। इनको ६७ से विभाजित करने पर $\frac{८९४}{६७} = १३ + \frac{२३}{६७}$ रहता शेष होता है। इसमें से १३ द्वारा पुनर्वसु पर्यन्त के नक्षत्र शुद्ध होते हैं। शेष जो $\frac{२३}{६७}$ रहता है उसे $\frac{२३}{६७} \times ३० = \frac{६९०}{६७}$ मुहूर्त होते हैं जो $१० + \frac{१८}{६२} + \frac{३४}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त होते हैं। [illegible]

होता है कि पुष्य नक्षत्र का उक्त मुहूर्त समाप्त होने पर, अथवा

$$३० - \left(१० + \frac{१८}{६२} + \frac{३४}{६२ \times ६७}\right) = १९ + \frac{४२}{६२} + \frac{३३}{६२ \times ६७}$$

मुहूर्त शेष रहने पर **प्रथम श्रवण मास** भाविनी **आवृत्ति** प्रवर्तित होती है।

अगली आवृत्तियों के नक्षत्र योग **ध्रुवराशि** का उपयोग करते हुए उपरोक्त विधि से प्राप्त कर लेते हैं।

**गणित ज्योतिष इतिहास** की दृष्टि से ये गाथाएँ **ध्रुवराशि** के उपयोग सम्बन्धी होने से महत्वपूर्ण हैं। इनमें जो पारिभाषिक शब्द आये हैं वे भी भाषा इतिहास की दृष्टि से ज्योतिष सम्बन्धी गणना-काल के सूचक हैं।

सूत्र १०९७-९८, पृ० ६१०-६१९

इस सूत्र में **कुल**, **उपकुल** और **कुलोपकुल** संज्ञक नक्षत्र के योग का बोध दिया गया है। मास समान नाम वाले नक्षत्रों की **कुल** संज्ञा होती है। ये १२ हैं। पर यहाँ १३ नक्षत्र होते हैं। मास बोधक **कुल संज्ञक** नक्षत्र के समीपवर्ती होने से ११ नक्षत्र **उपकुल** संज्ञक कहे जाते हैं। वक्ष्यमाण अधोनिर्दिष्ट चार नक्षत्र **कुलोपकुल** संज्ञक कहे गये हैं जो **कुल संज्ञक** एवं **उपकुल** संज्ञक नक्षत्रों के मध्य में कहीं-कहीं रहते हैं : अभिजित्, शतभिषा, आर्द्रा और अनुराधा। (देखिये सू० ज्ञ० प्र०, पृ० ७५१ आदि)

युग की आदि में **प्रथम श्राविष्ठी अमावस्या** कौन चन्द्र योग से युक्त नक्षत्र वाली होकर समाप्त होती है, ऐसा प्रश्न हल करने हेतु **अवधार्य** राशि $६६ + \frac{५}{६२} + \frac{१}{६२ \times ६७}$ का उपयोग करते हैं।

**अवधार्य राशि निकालने की प्रक्रिया**

१२४ पर्व संख्या से ५ सूर्य नक्षत्र का पर्याय लभ्य होता है, अतः २ पर्व से $\frac{२ \times ५}{१२४} = \frac{५}{६२}$ राशि प्राप्त होती है। इस अंक राशि का नक्षत्र करने हेतु अंश में १८३० का गुणा करते हैं तथा हर या छेद राशि में ६७ का गुणा करते हैं।

इस प्रकार $\frac{५ \times १८३०}{६२ \times ६७} = \frac{९१५०}{४१५४}$ राशि प्राप्त होती है। अब इसके मुहूर्त बनाने हेतु अंश में ३० का गुणा करने पर यह राशि $\frac{९१५० \times ३०}{४१५४} = \frac{२७४५००}{४१५४}$ मुहूर्त अथवा $६६ + \frac{५}{६२} + \frac{१}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त रूप में प्राप्त हो जाती है जिसे **अवधारित राशि** कहा गया है। **ध्रुवराशि** और **अवधार्य राशि** में जो भी भेद हो उसे समझना चाहिए। किन्तु यहाँ कोई भेद प्रतीत नहीं होता है।

अब प्रश्नोत्तर हेतु प्रथम अमावस्या का अंक १ लेकर इससे **अवधार्य राशि** को गुणित करते हैं। अब पुनर्वसु नक्षत्र का $२२ + \frac{४६}{६२}$ मुहूर्त शोधनक होने से उसे अवधार्य राशि में घटाने पर $४३ + \frac{२१}{६२} + \frac{१}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त शेष रहते हैं। अतः पुष्य नक्षत्र के ३० मुहूर्त से शोधित होने पर $१३ + \frac{२१}{६२} + \frac{१}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त शेष रहते हैं। अब अश्लेपा नक्षत्र द्विक्षेत्रात्मक होने से १५ मुहूर्त प्रमाण होता है जिसे उपरोक्त राशि से शोधित करने पर $१ + \frac{४४}{६२} + \frac{६६}{६२ \times ६७}$ मुहूर्त शेष रहने पर **श्राविष्ठी अमावस्या** समाप्त होती है।

दूसरी अमावस्या पर विचार करने हेतु युग की आदि से वह १३वीं संख्या होने से **अवधार्य राशि** को इससे गुणित कर पुनः विगत-प्रक्रिया द्वारा चन्द्र नक्षत्र योग निकालते हैं। तीसरी श्राविष्ठी हेतु युग की आदि से २५वीं संख्या होने से **अवधार्य राशि** को २५ से गुणित कर पुनः वही गणना करते हैं। क्या यहाँ **अवधार्य राशि** और **ध्रुवराशि** एक सी प्रतीत नहीं होती है? यह स्पष्ट नहीं हुआ है।

इस प्रकार उपरोक्त विधि से १२ अमावस्याओं में चन्द्र योग नक्षत्र विवेचन करते हैं। इसी सूत्र में इन्ही अमावस्याओं का **कुलादि नक्षत्र योग** योजना बतलाई गई है।

सूत्र १०९९, पृ० ६१९-६२१

इस सूत्र में नक्षत्रों का पूर्वादि भागों से **योग, क्षेत्र** और **काल** प्रमाण दिया गया है। यह योग चन्द्र और नक्षत्र के विस्तार तथा उनकी **सापेक्ष गति** पर निर्भर है और दिन के प्रारम्भ एवं अन्त सम्बन्धी है। इसकी गणना सरल है। यह अवलोकन, स्पष्ट है कि **विभिन्न स्थलों** के लिए भिन्न-भिन्न होगा।

सूत्र ११०६, पृ० ६२८-६३२

पूर्वाचार्यों ने आठ गाथाओं द्वारा **पौरुषी** का परिमाण प्रतिपादित किया है। इनका भावार्थ इस प्रकार है

(देखिए सू० ज्ञ० प्र०, भाग १, पृ० ९४७)

युग में जिस पर्व का जिस तिथि में पौरुषी का परिमाण जानना चाहें तो पहले युग के आदि से आरम्भ करके जितने पर्व बीत चुके हों उनको लेकर १५ से गुणा करें। गुणा करके विवक्षित तिथि से पहले जितनी तिथियाँ व्यतीत हुई हों उन तिथियों को जोड़ें। जोड़कर १८६ से उनका भाग करें तो इस प्रकार १ अयन में १८३ मण्डल परिमाण में चन्द्र निष्पादित तिथियों की संख्या १८६ होती है, उनका भाग करने पर जो भागफल आता है वह पौरुषी का प्रमाण होता है। उनमें जो लब्ध विषम हो, जैसे कि १, ३, ५, ७, ९, .... तो उसके समीपस्थ दक्षिणायन समझना चाहिए। यदि लब्ध सम हो, जैसे २, ४, ६, ८, १० आदि तो उसके पर्यन्त उत्तरायण समझना चाहिए।

यदि १८६ द्वारा भाग देने पर पूरा भाग न जावे तो शेष बचने की विधि यह है—अयन बीतने इत्यादि जो पर्व भाग करने पर या भाग के असम्भवपन की दशा में शेष रूप अयन गत तिथि का समूह होता है। उनको ४ से गुणित करते हैं। गुणा करके पर्व पाद से युग में जितनी पर्व संख्या से (ग्रन्थाग्र ४०००) पर्व १२४ होते हैं, उनके पाद से अर्थात् चतुर्थांश से अर्थात् ३१ से भाग करने पर जो भागफल आता है उतने अंगुल और अंगुल के अंश पौरुषी का क्षय वृद्धि जानना चाहिए। दक्षिणायन में पाद ध्रुवराशि के ऊपर वृद्धि रूप से तथा उत्तरायण में पाद ध्रुवराशि के क्षयरूप जानना चाहिए।

**गुणकार और भागकार उत्पत्ति**—यदि १८६ तिथि से २४ अंगुलों के क्षय या वृद्धि में प्राप्त हो तो १ तिथि में $\frac{२४}{१८६}$ अथवा $\frac{४}{३१}$ क्षय या वृद्धि होती है। जो लब्ध फल है उतने अंगुल क्षय-वृद्धि होती है।

दक्षिणायन में दो पाद के ऊपर अंगुलों से वृद्धि होती है तथा उत्तरायण में ४ पाद से अंगुलों की हानि या क्षय होता है।

युग के प्रथम संवत्सर में श्रावणमास के कृष्ण पक्ष की प्रतिपदा में २ पाद प्रमाणवाली पौरुषी निष्पन्न होती है। उसकी प्रतिपदा से आरम्भ कर प्रत्येक तिथि का क्रम से यावत् प्रत्येक बढ़ाते हैं यावत् पौषमास के साढ़े तीन अहोरात्र पर्यन्त से चन्द्र मास की अपेक्षा से ३१ तिथि में ४ अंगुल की वृद्धि होती है। कारण कि १ तिथि में $\frac{४}{३१}$ भाग हानि वृद्धि होती है।

युग के प्रथम संवत्सर में माघ के कृष्णपक्ष में सप्तमी से आरम्भ कर ४ पाद से प्रत्येक तिथि $\frac{४}{३१}$ भाग घटती हुई उत्तरायण पर्यन्त दो पाद पौरुषी हो जाती है।

**पर्व-तिथि में पौरुषी गणना**

यदि युग के प्रारम्भ से ८४वें पर्व की ५वीं तिथि में पौरुषी पाद गणना में निकालना हो तो सर्वप्रथम एक ओर ८४ रखते हैं और उसके नीचे ५वीं तिथि के लिए में प्रश्न होने से ५ रखते हैं। तथा ८४ को १५ से गुणा करते हैं। इस प्रकार ८४×१५ =१२६० होते हैं जिनमें उस ५ जोड़ने पर १२६५ होते हैं।

इसे १८६ का भाग देने पर $\frac{१२६५}{१८६}=६+\frac{१४९}{१८६}$ प्राप्त होते हैं। यहाँ ६ लब्ध पूर्ण होते हैं छह अयन पूरा होकर सातवाँ अयन प्रवर्तता है। ध्रुव १४९ से ४ का गुणा करते हैं तब १४९×४=५९६ प्राप्त होता है। इसमें ३१ का भाग देने पर $१९+\frac{७}{३१}$ प्राप्त होते हैं। १९ अंगुल में, १२ अंगुल का १ पाद होने के कारण १ पाद लब्ध होकर ७ अंगुल शेष रहता है। इस प्रकार ६ उत्तरायण निकल चुके होते हैं और ७वां दक्षिणायन प्रवर्तता है। अब इस १ पाद को २ पाद वाली ध्रुवराशि में प्रक्षिप्त करने पर ३ पाद होते हैं तथा ७ अंगुल होते हैं। अब $\frac{७}{३१}$ भाग के यव बनाने के लिए १ अंगुल = ८ यव लेकर ७ को ८ से गुणित करते हैं तो ७×८=५६ प्राप्त होते हैं। अतः $\frac{५६}{३१}=१+\frac{२५}{३१}$ यव होते हैं। इसी प्रमाण की पौरुषी प्राप्त होती है।

इसी प्रकार उत्तरायण की ध्रुवराशि ४ पाद लेकर यथोचित प्रश्न हल करना है।

## २. प्राचीन गणित का आधुनिक गणित में क्रमशः विकास

प्राचीन गणित विश्व के कुछ सभ्यता के केन्द्रों पर अपने अभिलेख सुरक्षित रहे होने के कारण प्रकाश में आया। इन केन्द्रों में विशेषकर बेबिलन, मिस्र और भारत सुप्रसिद्ध हैं।* बीज, संख्या और आकृति द्वारा गणित के रूप का विकास हजारों वर्ष तक चला किन्तु सर्वाधिक क्रान्ति वर्द्धमान महावीर के युग में तथा विगत शताब्दी में दृष्टिगत हुई है, जिसे महात्मा गांधी युग कहा जा सकता है। अहिंसा का आन्दोलन सर्वव्यापी होता है और महान् तीर्थ का प्रवर्तन करता है। तीर्थंकर महावीर की क्रान्ति आत्मिक थी और महात्मा गांधी की राजनैतिक।

प्राचीन काल में नदियों के किनारे विकसित हुई प्रायः ५००० वर्ष पूर्व में विकसित सभ्यताओं वाले उक्त देशों में ज्योतिष एवं लौकिक गणनाओं हेतु रेखागणित, अंकगणित और बीजगणित के आदिम रूप को खोजा गया होगा। कृषि सम्बन्धी काल गणना हेतु पंचांग को विकसित किया गया होगा और भवन सम्बन्धी रचना के लिए यांत्रिकी को विकसित किया गया होगा। इनमें प्रयुक्त गणित का विकास हुआ होगा।

गणित में मुख्यतः पाँच धाराएँ गतिशील रही हैं। प्राचीनतम काल में संख्या और आकृति से काम चलता रहा। बाद में संख्याओं और आकृतियों में सम्बन्ध स्थापित किये जाने लगे। इन सम्बन्धों के सहारे और पूर्णांक संख्याओं के सिवाय ऋणात्मक, भिन्नात्मक और वर्गात्मक, वर्गमूलात्मक संख्याओं को रेखाकृतियों द्वारा निरूपित किया गया। अखण्डता अथवा संलग्नता के प्रसंग को गणितीय विधियों द्वारा निरूपित करने के प्रयास किये जाने लगे।

इस प्रकार पूर्णांक संख्याओं से सम्बन्धित समस्याओं से रुचि रखने वाले गणितज्ञ संख्यासिद्धान्त, आधुनिक बीजगणित, और गणितीय तर्क की ओर बढ़ गये। अपूर्णांक संख्याओं की समस्याओं में रुचि रखने वाले गणितज्ञ ज्यामिति, विश्लेषण-गणित और प्रयुक्त गणित को लेकर विज्ञान तथा यन्त्रादि कला की ओर लग गये।

उपर्युक्त चार प्रकार की धाराओं के सिवाय एक और महत्वपूर्ण धारा गतिशील हुई। ज्योतिष एवं यांत्रिकी से लेकर जीवशास्त्र, मनोविज्ञान, समाजविज्ञान, आदि में ज्यों-ज्यों गहराई में जाने की आवश्यकता प्रतीत हुई, त्यों-त्यों गणित का अवलंबन किया जाने लगा। इस प्रकार प्रायः सत्रहवीं सदी के प्रारंभ से कुछ वर्षों बाद गणित एवं विज्ञान अगम्य और अपार रूप से विकसित होता चला गया। उद्योग और शोध कार्यों में प्रायः अठारहवीं सदी के अंत और उन्नीसवीं सदी के प्रारम्भ में क्रांति प्रारम्भ हुई। इस क्रांति से गणितीय क्षेत्र में जो गति आई उसने गणित को अनेक नये रूप दिये। इस प्रकार शुद्ध गणित को और भी विस्तृत होने का अवसर नित्य प्रति प्राप्त होता चला गया। प्राचीनकाल में हुए प्रमुख गणितज्ञों को अंगुली पर गिना जा सकता है, किन्तु विगत दो, तीन एवं आधुनिक शताब्दी में उनकी संख्या में विशेष वृद्धि अवलोकित की जा सकती है।

आज से प्रायः तीन सौ वर्ष पूर्व के गणित को चिरप्रतिष्ठित गणित कहा जाता है। वह आज भी अपनी शक्ति एवं केन्द्रीय स्थिति प्रतिष्ठित किये है। केलकुलस अर्थात् सूक्ष्मतम परिवर्तन का संकलन और विकलन, लिमिट अर्थात् सीमा, फंक्शन अर्थात् दो वस्तुओं आदि के सम्बन्धों का फलन, विश्लेषण, चलन और अवकल कलन एवं समीकरण आज भी आधुनिक गणित पर छाये हुए हैं। ज्यामिति में फलन और संख्यात्मक संलग्नता की धारणा से स्थल विज्ञान और चलन ज्यामिति की उत्पत्ति हुई। ये दोनों ही आधुनिक गणित की सर्वाधिक क्रियाशील शाखाएँ हैं।

आज भी आधुनिक गणित का आधार संख्या ज्यामिति और बीजगणित हैं किन्तु उनके रूप व्यापक हो चुके हैं। जब विज्ञान के सिद्धांतों में गणित को प्रविष्ट किया गया तो गणितीय सिद्धान्तों को नया मोड़ लेना पड़ा। अब संख्याएँ अनन्त के क्षेत्र में प्रवेश कर अनन्तात्मक राशियों की रचना विज्ञान को समुन्नत कर चुकी हैं। ज्यामिति पूर्व में रेखा तथा ठोस और आकाश के बिन्दुओं तक ही सीमित थी, किन्तु अब वह सभी संभाव्य काल्पनिक आकाशों की वस्तु हो गई है। उच्च बीजगणित द्वारा अब कोई भी विषय अछूता नहीं रहा है।

प्रायिकता गणित की उत्पत्ति खेल-खेल में हुई थी। परन्तु आज इसके द्वारा उन होने वाली घटनाओं का ज्ञान हो जाता है जिनकी प्रागुक्ति पूर्ण रूप से नहीं की जा सकती है। घटनाओं को राशियों के और प्रायिकता को क्षेत्रफल या घनफल के रूप में लेकर समस्याओं को प्रमाण सिद्धान्त का विषय बना लिया जाता है जिसे मेज़र थ्योरी कहते हैं। विगत तीस वर्षों में गणितज्ञों ने ऐसी घटनाओं के सिद्धान्त पर खोज की है जो काल के प्रवाह में लगातार परिवर्तित होती हैं। घटनाओं के इस सिद्धान्त जो स्टाकेस्टिक प्रक्रमों का सिद्धान्त कहते हैं। प्रायिकता का विषय आज सूचना सिद्धांत, कतारों का सिद्धांत, विसरण सिद्धान्त और गणितीय सांख्यिकी जैसे नवीन विस्तृत क्षेत्रों को आलिंगित करता है।

---

* विशद वर्णन हेतु देखिये महावीराचार्य का गणितसार संग्रह, प्रस्तावना, शोलापुर, १९६३।

जब कभी कोई नवीन गणितीय कल्पना उपयोगी पाई जाती है तो उसके आधार पर एक उपरिव्यूहन उदित हो जाता है। बाद में उक्त मौलिक कल्पना यदि स्खलित सिद्ध होने लगे तो उपरिव्यूहन को बिना मिटाये उस कल्पना को सुधारने का प्रयास किया जाता है। अनन्तात्मक राशियों के सम्बन्ध में बहुत कुछ ऐसी ही स्थिति उत्पन्न हुई। उनके अल्पबहुत्व के प्रकरण आधुनिक गणित में अभी भी उलझे हुए हैं। राशि सिद्धान्त और अनन्तों के जन्मदाता उन्नीसवीं सदी के अन्त में जार्ज केन्टर माने जाते हैं, परन्तु राशि सिद्धान्त को पुनर्गठित करने वाले विभिन्न विचारधाराओं वाले विश्वविख्यात गणितज्ञ रसेल, ब्रौवर, और हिल्बर्ट हैं। उनकी विचारधाराएँ क्रमशः तर्क, अन्तःप्रज्ञा और औपचारिकता पर आधारित हैं। इस प्रकार गणितीय बुनियादों पर तीव्र कार्य हुआ है।

भौतिकशास्त्र में गणित के समूह-सिद्धान्त या ग्रूप-थियोरी द्वारा मूलभूत कणों का निदर्शन होता है।। समूह-रूपान्तरणों द्वारा भौतिक जगत की वास्तविकताओं का पता लगाया जाता है कि वे कौन से द्रव्य और गुण हैं जो घटनाओं के परिवर्तन में अक्षुण्ण, अचर, अपरिवर्ती बने रहते हैं। आइंस्टाइन ने सापेक्षता सिद्धान्त को मूर्तिक कल्पनाओं के सहारे अमूर्तिक कल्पना और व्यापकीकरण द्वारा अमरत्व प्रदान किया। इसी प्रकार जॉन-वॉन न्यूमन ने हिलबर्ट आदि के स्पेक्ट्रल सिद्धान्त को व्यापक बनाकर असीम क्षेत्र प्रदान किया।

जीवविज्ञानवेत्ता भी गणित का उपयोग करते हैं किन्तु जिन जटिल प्रणालियों का वे अध्ययन करते हैं वे गणितीय विवरण में प्रतिरोध लाती हैं। जीव रसायन में ऊष्मागतिविज्ञान के गणितीय समीकरण लगते हैं और सांख्यिकी के सहयोग से आनुवंशी विज्ञान सम्बन्धी खोजें हुई हैं। गणक मशीनों में आज केन्द्रभूत धारणा "आटोमेटन" सिद्धान्त की है ताकि वह मस्तिष्क की भांति विचार कर सके। गणक मशीनें वहां अधिक उपयोगी सिद्ध हुई हैं जहां उच्च गतिशील यानों या मशीनों में जटिल निर्णय शीघ्रातिशीघ्र लेने पड़ते हैं।

अर्थशास्त्र जैसे कुछ सामाजिक विज्ञान हैं जिनका कार्य ऐसे तथ्यों से चलता है जिन्हें बहुधा संख्याओं द्वारा निरूपित करते हैं। समस्त जनसमूहों के गणितीय विश्लेषण की सूचना देते हुए इन संख्याओं को सम्बन्धित करने वाले तकनीक सामने आये हैं। शिक्षण पद्धतियों के विश्लेषण और पूंजी निवेश का प्रोग्राम बनाने में जो कुछ समस्यायें आती हैं वे गणितीय रूप से हल की जाती हैं। समाजशास्त्र विषय की खोज के दो क्षेत्र हैं। एक तो यह कि समाज की प्रणालियाँ किस प्रकार कार्य करती हैं तथा उनके विभिन्न अंगों के बीच क्या सम्बन्ध है। दूसरा क्षेत्र उनके नियन्त्रण और नीति निर्धारण का है। इन दोनों क्षेत्रों में एक से प्रकार के गणितों का प्रयोग हुआ है। अर्थव्यवस्था गणित द्वारा एक ऐसी प्रणाली के रूप में देखी जा सकती है जो सूचना को निर्णयों में रूपान्तरित कर देती है।

टेक्नालाजी में गणित का सर्वाधिक अवसर प्रयोग ऐसी मशीनों की डिजायन में होता है जो अपने आप को स्वयं नियन्त्रित करती हैं। ऐसी ही विधियाँ जीवित आर्गेनिज्म और जनसमूहों की क्रियाविधि के नियन्त्रण से सम्बन्धित होती हैं। अन्य विस्तृत सिद्धान्तों की भांति नियन्त्रण सिद्धान्त गणितीय वैज्ञानिक अथवा तकनीकी विधियों के मिश्रण के बजाय मनोस्थिति का सिद्धान्त है। नियन्त्रण समस्याएँ जो टेक्नालाजी, अर्थशास्त्र, औषधि और राजनीति में आती हैं वे मल्टीस्टेज डिसीजन प्रोसेस कहलाती हैं। इन सभी में गणित का उपयोग हुआ है।

गणक मशीनों (कम्प्यूटरों) से उच्च गतिशील अंककलना द्वारा गणित के प्रयोगों की आवश्यकता की पूर्ति हुई है। सबसे बड़ी इलेक्ट्रानिक गणक मशीनों में स्मृति-क्षमता प्रायः एक अरब शब्दों या कई लाख व्यक्तिगत डिजिट अंक रहती है। ऐसी स्मृति-क्षमता एक माइक्रो सेकण्ड होती है। यह भविष्य में कई गुना बढ़ जायेगी। अब माइक्रो इलेक्ट्रानिक परिपथ का उपयोग होने से हजार गुनी छोटी गणक मशीनें बनने लगी हैं।

## २ वैदिक, जैन एवं बौद्ध संस्कृति में गणित का महत्व

गणित विज्ञान का वैदिक संस्कृति में क्या महत्व माना जाता रहा है, इस सम्बन्ध में डा० दत्त एवं डा० सिंह ने लिखा है,[1] "कहा जाता है कि प्राचीन भारतवर्ष में किसी विज्ञान ने न तो स्वाधीन अस्तित्व ही प्राप्त किया और न उसका स्वतन्त्र रूप से विकास ही हुआ। वैदिक-कालीन भारत में जिन किसी विज्ञान का जो कुछ भी रूप मिलता है, उसकी उत्पत्ति और विकास किसी न किसी वेदांग के अन्तर्गत है, और इसलिए वैदिक क्रियाओं के सहायतार्थ माना जाता है। कभी-कभी यह भी कल्पना की जाती है कि वैदिक-कालीन हिन्दू लोग किसी विज्ञान की विशेष उन्नति को निरुत्साहित करते थे, यह समझकर कि वह उनकी चित्तवृत्ति को अन्य मार्गों की ओर ले जाकर उनकी ब्रह्म-ज्ञान की खोज में बाधक सिद्ध होगी। वस्तुतः यह धारणा सर्वथा सत्य नहीं है। कदाचित् यह सत्य है कि प्रारम्भिक वैदिक काल में विज्ञानों का विकास इसलिये हुआ कि वे धर्म में सहायक थे। परन्तु साधारणतया यह देखा गया है कि प्रत्येक काल और प्रत्येक देश में लोगों का किसी ज्ञानविशेष में अनुराग सदैव कुछ विशेष कारणों से ही हुआ है। प्राचीन हिन्दुओं का अधिकतर समय धर्म-कर्म में व्यतीत होता था। अतएव यह अस्वाभाविक नहीं है कि अन्य विषयों का ज्ञान उसी के सहायतार्थ बढ़ा और उसी के अन्तर्गत रखा गया। यह दिखाने के लिए पर्याप्त प्रमाण हैं कि समय पाकर सभी विज्ञान अपने मूल उद्देश्य का अतिक्रमण कर गये और उनका स्वतन्त्र रूप से विकास हुआ। इसमें सन्देह नहीं है कि वैदिक काल के उत्तरार्ध में एक नवीन धारा बह निकली।"

**छांदोग्य उपनिषद्** में भी **सनत्कुमार-नारद** संवाद में नक्षत्र-विद्या और राशि विद्या का उल्लेख आया है।[2] कौटिल्य के **अर्थशास्त्र** में भी लिपि और संख्यान को महत्व दिया गया है।[3]

जगद्गुरु स्वामी भारती कृष्णतीर्थ जी ने, "**Vedic Mathematics**" में वैदिक संस्कृति में गणित महत्व भावना को निम्नलिखित शब्दों में प्रस्तुत किया है,[4] "The modern scientist has his own theory and art (technique) for producing the result. The old seer scientist had his both also, but different from these now availing. He had his science and technique, called **Yajna**, in which **Mantra, Yantra** and other factors must cooperate with mathematical determinateness and precision. For this purpose, he had developed the six auxiliaries of the Vedas in each of which mathematical skill and adroitness, occult or otherwise, play the decisive role. The **Sutras** lay down the shortest and surest lines. The correct intonation of the **Mantra**, the correct configuration of the **Yantra** (in the making of the vedi etc., e. g., quadrature of a circle), the correct time or astral conjugation factor, the correct rhythms etc., all had to be perfected so as to produce the desired result effectively and adequately. Each of these required the calculus of mathematics."

एस. एन. सेन एवं ए. के. बाग ने, "**The Shulbasutras of Baudhayana, Apastamba, Katyayana and Manava**." में ग्रन्थ की भूमिका में वैदिक संस्कृति में गणित के महत्व को दिखलाया है।"[5] The **Vedangas**, then important group of literature often referred to as the appendages of the **Vedas**, constitute an important source in the history of science in ancient India. This is evident from such subjects as phonetics (shiksha), ritual (kalpa), grammar (Vyakarana), etymology (nirukta), metrics (chhanda) and astronomy (Jyotisha). These branches of study arose within the vedic schools themselves as a necessary condition for mastering the Vedas. उन्होंने यहीं आगे लिखा है,[6] "The Shulbasutras are of special importance because these deal specifically with rules for the measurements and construction of the various sacrificial fires and altars and consequently involve geometrical propositions and problems.

१ देखिये, डा० विभूतिभूषणदत्त एवं डा० अवधेश नारायण सिंह, हिन्दू गणितशास्त्र का इतिहास, भाग १, लखनऊ, १९५६, पृ० २-३। वेदांग ज्योतिष में उल्लेख है, "जिस प्रकार मयूरों की शिखाएँ एवं नागों की मणियां हैं, ठीक इसी प्रकार वेदांगशास्त्रों में गणित का स्थान सबसे ऊँचा है।" (श्लोक ४)

२ छांदोग्य उपनिषद, ७·१, २, ४।

३ अर्थशास्त्र, आर० शाम शास्त्री द्वारा संपादित, १·५, २।

४ 'Vedic Mathematics," Motilal Banarasidas, Delhi, 1982, p. 14.

५ Indian National Science Academy, New Delhi: 1983, Intro, p. 1.

६ वही, पृष्ठ १

गणित-ज्योतिष संबंधी टीकाओं में **ध्रुव राशि** के उपयोग द्वारा विषय को सुलभ बनाया गया वहाँ **दिगम्बर आम्नाय** में गणित-कर्म संबंधी टीकाओं में अनेक प्रकार की राशियों की संदृष्टियों द्वारा विषय को सुलभ बनाया गया। यह तथ्य प्रमुखता को लेकर बतलाया जा रहा है। वास्तव में **माधवचंद त्रैविद्य** की त्रिलोकसार टीका में भी गणित-ज्योतिष को सुलभ बनाया गया है। इसी प्रकार उनकी अन्य टीका में गणित-कर्म को भी सुलभ बनाया गया है।

दिगम्बर आम्नाय में जगत्प्रसिद्ध **महावीराचार्य** का लौकिक गणित ग्रन्थ **गणितसार संग्रह,** ईसा की नवीं सदी की उन्नत गणित का परिचायक है जिसमें निम्नलिखित विषय प्रतिपादित हैं : **संज्ञा अधिकार** (क्षेत्र परिभाषा, काल परिभाषा, धान्य परिभाषा, सुवर्ण परिभाषा, रजत परिभाषा, लोह परिभाषा, परिकर्म नामावलि, शून्य तथा धनात्मक एवं ऋणात्मक राशि सम्बन्धी नियम, संख्या संज्ञा, स्थान नामावलि, गणक गुणनिरूपण); **परिकर्म व्यवहार** (प्रत्युत्पन्न, भागहार, वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल, संकलित, व्युत्कलित); **कलासवर्ण व्यवहार** (भिन्न प्रत्युत्पन्न, भिन्न भागहार, भिन्न संबंधी वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल, भिन्न संकलित, भिन्न व्युत्कलित, कलासवर्ण, षड्जाति, भागजाति, प्रभाग और भागाभाग जाति, भागानुबन्ध जाति, भागापवाह जाति, भाग-मातृ जाति); **प्रकीर्णक व्यवहार** (भाग और शेष जाति, मूल जाति, शेषमूल जाति, द्विरग्र शेषमूल जाति, अंशमूल जाति, भाग संवर्ग जाति, ऊनाधिक अंशवर्ग जाति, मूल मिश्र जाति, भिन्न दृश्य जाति), **त्रैराशिक व्यवहार** (अनुक्रम त्रैराशिक, व्यस्त त्रैराशिक, व्यस्त पंचराशिक, सप्त राशिक, नवराशिक, भाण्ड प्रति भाण्ड, क्रय विक्रय); **मिश्रक व्यवहार** (संक्रमण और विषम संक्रमण, पंचराशिक विधि, वृद्धि विधान, प्रक्षेपक कुट्टीकार, वल्लिका कुट्टीकार, विषम कुट्टीकार, सकल कुट्टीकार, सुवर्ण कुट्टीकार, विचित्र कुट्टीकार, श्रेढीबद्ध संकलित); **क्षेत्रगणित व्यवहार** (व्यवहारिक गणित, सूक्ष्म गणित, जन्य व्यवहार, पैशाचिक व्यवहार); **खात व्यवहार** (सूक्ष्म गणित, चिति गणित, क्रकचिका व्यवहार,); **और छाया व्यवहार।**

यह ग्रन्थ सम्पूर्ण गणित ग्रन्थ है जिसका प्रचार संभवत: दक्षिण भारत में रहा। **महावीराचार्य** द्वारा संभवत: निम्नलिखित चार कृतियाँ और रचित मानी जाती हैं।[1] परन्तु यह विषय विवादास्पद है।

(१) **षट्त्रिंशिका** (संभवत: बीजगणित ग्रन्थ, या टीका माधवचंद त्रैविद्य द्वारा)
(२) **ज्योतिष पटल** (संभवत: ग्रह नक्षत्रादि गणित संबंधी)
(३) **क्षेत्रगणित**
(४) **छत्तीस पूर्वा उत्तर प्रतिसह**

अनुपम जैन ने गणितसार संग्रह से सम्बन्धित ३४ पाण्डुलिपियों का विवरण दिया है।[2] गणितसार संग्रह में विकसित गणित स्रोत के विषय में स्वयं महावीराचार्य का कथन पुन: उल्लेखनीय है : मैं तीर्थ को उत्पन्न करने वाले कृतार्थ और जगदीश्वरों से पूजित (तीर्थंकरों) **की शिष्य प्रशिष्यात्मक प्रसिद्ध गुरुपरम्परा से आये हुए संख्या ज्ञान महासागर से उसका कुछ सार एकत्रित कर,** उसी तरह, जैसे कि समुद्र से रत्न, पाषाणमय चट्टान से स्वर्ण और शुक्त से मुक्ताफल प्राप्त करते हैं; अल्प होते हुए भी अनल्प अर्थ को धारण करने वाले सार संग्रह नामक गणित ग्रन्थ को अपनी बुद्धि की शक्ति के अनुसार प्रकाशित करता हूँ।[3] स्पष्ट है कि इसमें **लोकोत्तर गणित** का कुछ सार एकत्रित किया गया है। यह भी स्पष्ट है कि इसमें **परिकर्म व्यवहार, कलासवर्ण व्यवहार,** त्रैराशिक व्यवहार, क्षेत्र गणित व्यवहार, **और छाया व्यवहार, लोकोत्तर विकसित गणित** से सार रूप लिया गया होगा।

इस प्रकार इस ग्रन्थ में जैन आचार्यों द्वारा प्राय: १००० वर्षों में विकसित किये गये **लोकोत्तर गणित** का कुछ स्वरूप प्राप्त है। नवीं सदी में हुए **दिगम्बर आम्नाय** में **वीरसेनाचार्य** द्वारा किसी गणित ग्रन्थ **"सिद्ध-भू-पद्धति"** की टीका लिखी जाना प्रमाणित होता है। स्पष्ट होता है कि **धवला** टीकाकार ने **लोकोत्तर गणित** ग्रंथ **"सिद्ध-भू-पद्धति"** को सुलभ बनाने हेतु टीका की रचना की होगी। यह ग्रन्थ अब उपलब्ध नहीं है, न ही उसकी टीका। जैन साहित्य का बृहद इतिहास, भाग ५ में निम्नलिखित अन्य जैन आचार्यों द्वारा निर्मित गणित ग्रन्थों का परिचय दिया है :[4]

विक्रम संवत् १३७२-१३८० में रचित, गणित सार कौमुदी (प्राकृत) के रचियता ठाकुर फेरू हैं। इसमें भास्कराचार्य की **"लीलावती"** एवं **महावीराचार्य** के गणित सार संग्रह का उपयोग हुआ है। तथापि नवीन लोकभाषा शब्द एवं कुछ नवीन मूलव्यवहार प्रकरण भी हैं। इसमें वर्णित यंत्रों पर शोध होना आवश्यक है।

विक्रम संवत् १२६१ के लगभग **पल्लीवाल अनन्तपाल** द्वारा पाटीगणित की रचना की गयी।

१. देखिये महावीराचार्य, द्वारा अनुपम जैन एवं सुरेशचन्द्र अग्रवाल हस्तिनापुर, १९८५, पृ० २.
२. देखिये, वही, सारिणी पृ० ८ के समक्ष।
३. महावीराचार्य, गणितसार संग्रह, सोलापुर, १९६३, पृ० ३.
४. लेखक पं० अम्बालाल प्रे० शाह, वाराणसी, १९६९, पृ० १६०-१६६.

(१६) कुलोपकुल का विभाजन पूर्णमासी को होने वाले नक्षत्रों के आधार पर है। यह स्वतंत्र विषय है।

(१७) जैनाचार्यों ने गणित ज्योतिष संबंधी विषय का प्रतिपादन करने के लिए पाटी गणित, बीजगणित, रेखागणित, त्रिकोणमिति, गोलीय रेखागणित, चापीय एवं वक्रीय त्रिकोणमिति, प्रतिभा गणित, शृंगोन्नति गणित, पंचांग निर्माण गणित, जन्म पत्र निर्माण गणित, ग्रहयुति, उदयास्त सम्बन्धी गणित एवं यंत्रादि साधन सम्बन्धी गणित का प्रतिपादन किया है।

(१८) चंद्र स्पष्टीकरण एवं मुख्यतः विंशोत्तरी का कथन।

**जैन ज्योतिष-साहित्य** के अब तक प्रायः पांच सौ ग्रन्थों का पता लग चुका है जिनका विवरण वर्णी अभिनन्दन ग्रन्थ में दिया गया है। (देखिये शोध लेख वही)। इनमें प्रायः ५६ ग्रन्थ **गणितः ज्योतिष** सम्बन्धी हैं। इनके अतिरिक्त जैनेतर ग्रन्थों पर प्रायः २४ टीकाएँ जैनाचार्यों ने की हैं।

लोकोत्तर गणित सम्बन्धी अनेक शोध लेख निकल चुके हैं। इनमें जैनाचार्यों द्वारा विकसित विभिन्न प्रकार के गणित सूत्रों आदि का विशेष विवरण है। ये लेख शोध हेतु दृष्टव्य हैं: कुछ मुख्य लेख निम्नलिखित हैं:—

(क) लक्ष्मीचन्द्र जैन, **आगमों में गणितीय सामग्री तथा उसका मूल्यांकन**, तुलसी प्रज्ञा, खण्ड ६, अंक ६, १६८० पृ० ३५-६६.

(ख) लक्ष्मीचन्द्र जैन, **तिलोय पण्णत्ति का गणित**, शोलापुर, १६५८, पृ० १-१०५.

(ग) लक्ष्मीचन्द्र जैन, **लोकोत्तर गणित विज्ञान के शोध पथ**, भिक्षुस्मृति ग्रन्थ, कलकत्ता, १६६१, पृ० २२२-२३१.

(घ) लक्ष्मीचन्द्र जैन, **आन दा जैन स्कूल ऑफ मेथमेटिक्स**, छोटेलाल स्मृति ग्रन्थ, कलकत्ता, १६६७, पृ० २६६-२६२.

(च) एल. सी. जैन, **सेट थ्योरी इन जैन स्कूल आफ मेथामेटिक्स**, आई. जे. एच. एस. कलकत्ता, भाग ८, क्र. १, १६७३, पृ० १-२७

(छ) एल. सी जैन, **काइनेमेटिक्स ऑफ दी सन एण्ड दी मून इन तिलोय पण्णत्ति**, तुलसीप्रज्ञा, लाडनूँ, फ० १६७५, पृ० ६०-६७

(ज) एल. सी. जैन, **दी काइनेमेटिक मोशन आफ एस्ट्रल रीयल एण्ड काउण्टर बाडीज इन त्रिलोकसार**, आई० जे. एच. एस., कलकत्ता, भाग ११, क्र. १, १६७५, पृ० ५८-७४

(झ) एल. सी. जैन, **आन सरटेन मेथामेटिकल टापिक्स ऑफ दा धवल टेक्ट्स**, आई. जे. एच. एस., कलकत्ता, भाग ११, क्र. २, १६७६, पृ. ८५-१११

(ट) एल. सी जैन, **डाइवर्जेण्ट सीक्वेन्सेज लोकेटिंग ट्रांस्फाइनाइट, सेट्स इन त्रिलोकसार**, आई. जे. एच. एस., कलकत्ता, भाग १२, क्र. १, १६७७, पृ. ५७-७५

(ठ) एल. सी. जैन, **सिस्टम थ्योरी इन जैन स्कूल आफ मेथामेटिक्स**, आई. जे. एच. एस., कलकत्ता, भाग १४, क्र. १, १६७६, पृ. ३१-६५

(ड) एल. सी. जैन, **आर्यभट-प्रथम एण्ड यतिवृषभ-ए स्टडी इन कल्प एण्ड मेरू**, आई. जे. एच. एस., भाग १२, क्र. २, १६७७, पृ. १३५-१४६

उपरोक्त शोधलेखों में जैनाचार्यों द्वारा विभिन्न आम्नायों में विकसित लोकोत्तर गणित के स्वरूप को दिखलाते हुए उसकी तुलना अन्यत्र विकसित गणित से की गयी है।

प्रारम्भ में विभूतिभूषण दत्त ने अनेक **श्वेताम्बर ग्रन्थों** से लोकोत्तर गणित के विकास का मूल्यांकन करने का प्रयत्न किया था तथा **हिन्दू गणित के इतिहास** में उनके योगदान को अंकित किया था। यह प्रयास १६२६ के लगभग प्रारम्भ हुआ था। उन्होंने लिखा है, "जैनियों द्वारा गणितीय संस्कृति को बड़ा महत्व दिया जाता है। उनके धार्मिक साहित्य को साधारणतः चार समूहों में विभाजित किया गया है। इसे **अनुयोग** कहते हैं जिसका अर्थ है '(जैन धर्म के) सिद्धान्त का प्रकाशन'। इनमें से एक **गणितानुयोग** है, अथवा 'गणित के सिद्धान्त का प्रकाशन'। इसकी जैन धर्म में आवश्यकता होती है। जैन पंडित की प्रमुख उपलब्धियों में से एक यह है कि उसे संख्यान (अर्थात् 'संख्याओं का विज्ञान अथवा अंकगणित') तथा ज्योतिष का ज्ञान हो।"[1] इस शोधलेख में मुख्यतः निम्नलिखित ग्रन्थों की ओर संकेत था:—

(१) **भगवती सूत्र** अभयदेव सूरि टीका (ल० १०५०), उत्तराध्ययन सूत्र, अनु० हरमाँ जैकोबी, आक्सफर्ड, १८६५;

(२) **जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति**, शान्तिचन्द्र गणि टीका (ई० १५६५) भूमिका

(३) **कल्पसूत्र**, भद्रबाहु (ल० ३५० ई० पू०) अनु० ह० जैकोबी;

(४) **अंतगडदसाओ** एवं **अनुत्तरोववाइयदसाओ**, अनु० वर्नेट, १६०७.

इस समय तक, कर्म सिद्धान्त वाले ग्रन्थ: **कसाय पाहुड एवं षट्खण्डागम**, जयधवला तथा धवला टीकाओं सहित प्रकाशित नहीं

१ बुले. केल. मेथ० सो०, २७.२, १६२६, पृ० ११५-१४५

हो पाये थे। जब १९३५ में दत्त और सिंह ने "हिन्दू **गणित का इतिहास**" अंग्रेजी में प्रकाशित करवाया, वे पूर्व खोजों में कोई अतिरिक्त सामग्री नहीं जोड़ पाये; *तथापि* इन लेखकों को प्रतीत हुआ कि जैन आम्नाय का गणित-क्षेत्र मुख्यतः स्थानांग सूत्र (श्लोक ७४७) में प्राप्त एक श्लोक में उल्लिखित है, जिस पर खोज की जानी चाहिये :

**'परिकम्मं ववहारो रज्जु रासी कलासवण्णे य।**
**जावत्तावति वग्गो घणो त तह वग्गवग्गो विकप्पो त ॥'**

यहाँ **परिकर्म** (मूलभूत गणित की प्रक्रियाएं), **व्यवहार**, **रज्जु** (विश्व-लोक माप की इकाई), **राशि** (सेट), **कला सवर्ण** (भिन्न सम्बन्धी कलन), **यावत् तावत्** (सरल समीकरणादि), **वर्ग** (वर्ग समीकरणादि), **घन** (घनसमीकरणादि), **वर्गवर्ग** (द्विवर्ग समीकरणादि), एवं **विकल्प** (धाराएँ, क्रम, संचय आदि) अनेक पारिभाषिक शब्दों से है जिनमें से कुछ गणितसारसंग्रह में आये हैं। दत्त ने इसी प्रकार के अन्य पारिभाषिक गणितीय शब्द एकत्रित किये थे जो मुख्यतः श्वेताम्बर आम्नाय के ग्रन्थों में से उपलब्ध किये गये।

जब सिंह ने **धवला** टीकाओं (भाग ३ और ४)[1] का अध्ययन किया तो उन्होंने प्रथम तो यह सिद्ध करने का प्रयास किया कि किसी भी ग्रन्थ में जो गणितीय सामग्री पाई जाती है वह प्रायः ३०० से ४०० वर्ष पूर्व की संरचित होती होगी। उनकी ओर आगे अभ्युक्ति है, "यद्यपि अनेक जैन गणितज्ञों के नाम ज्ञात हैं उनके ग्रन्थ विलुप्त हो गये हैं। सर्वाधिक पूर्व के **भद्रबाहु** हैं जिनका देहावसान २७८ई० पू० हुआ। कहा जाता है कि उन्होंने दो ज्योतिष सम्बन्धी ग्रन्थ रचे : (i) **सूर्यप्रज्ञप्ति टीका** (ii) **भद्रबाहु संहिता**। इसका उल्लेख **सूर्यप्रज्ञप्ति** की टीका में **मलयगिरि** (लग० ११५०) द्वारा भट्टोत्पल (९६६ ई०) द्वारा हुआ है। अन्य जैन ज्योतिषी का नाम सिद्धसेन है जिसका उल्लेख **वराहमिहिर** (५०५ ई०) तथा **भट्टोत्पल** ने किया है। अनेक ग्रन्थों में गणितीय उल्लेख अर्धमागधी तथा प्राकृत में मिलते हैं। **धवला** में ऐसे अनेक उद्धरण पाये गये हैं। इन उद्धरणों पर उपयुक्त स्थान पर विचार किया जायेगा, किन्तु यहाँ स्मरण रखना चाहिये कि जैन विद्वानों द्वारा लिखित ऐसे गणितीय ग्रन्थों का निस्सन्देह रूप से अस्तित्व था जो अब विलुप्त हो गये हैं। **क्षेत्र समास** तथा **करण भावना** नामक ग्रन्थ जैन विद्वानों द्वारा रचित हुए किन्तु अब वे अप्राप्य हैं। जैन गणित सम्बन्धी हमारा ज्ञान जो कि अधूरा है, कुछ ऐसे अगणितीय ग्रन्थों से प्राप्त हुआ है जिनमें **उमास्वाति** का **तत्त्वार्थाधिगमभाष्य**, **सूर्यप्रज्ञप्ति**, **अनुयोगद्वार सूत्र**, **त्रिलोकप्रज्ञप्ति**, **त्रिलोकसार** इत्यादि सम्मिलित हैं। इनमें अब **धवला** को जोड़ा जा सकता है।"[2]

**वीरसेनाचार्य** ने धवला में निम्नलिखित गणितीय अथवा अगणितीय ग्रन्थों से उद्धरण दिये हैं और कुछ उद्धरण ऐसे हैं जिन ग्रन्थों के कर्त्ताओं के नाम अज्ञात हैं :—

कषाय प्राभृत, काल सूत्र, तत्त्वार्थभाष्य, वर्गणा सूत्र, वेदना क्षेत्र विधान, सत्कर्म प्राभृत, सम्मति सूत्र, अप्पाबहुग सुत्त, खुद्दाबंधसुत्त, जीवट्ठाण, तत्वार्थसूत्र, तिलोयपण्णत्ति, परियम्म, पिंडिया, वियाहपण्णत्ति, वेयणा सुत्त, संतकम्म पाहुड, संतसुत्त खेत्तणिओगद्दार, गाहासुत्त (कसाय पाहुड), जीव समास, णियासु बंधसुत्त, दव्वाणि ओगद्दार, पंचत्थि पाहुड, संताणि ओगद्दार, उच्चारण, काल विहाण, कालाणि ओगद्दार, निक्षेपाचार्य प्ररूपित गाथा, प्रदेश बंध सूत्र, प्रदेश विरचित अर्थाधिकार, बंधसूत्र, महाकर्म प्रकृति प्राभृत, महाबंध, काल निर्देश सूत्र, चूर्णिसूत्र, खण्डग्रन्थ, भावविधान, मूलतंत्र, योनि प्राभृत, सिद्धि विनिश्चय, बाहिर वग्गणा, वेयणा सुत्त, पोत्थिय, कर्मप्रवाद, सूत्र विशेष, इत्यादि।

**नेमिचंद्र सिद्धान्त चक्रवर्ती** ने **त्रिलोकसार** में **वृहद्धारा परिकर्म** का उल्लेख किया है जो अब अप्राप्य है। इसी प्रकार **तिलोय पण्णत्ति** में ग्रहों का गमन विवरण का उस समय कालवश नष्ट होना बताया गया है। हो सकता है कि **पंचवर्षीय युग पद्धति** जैसी ही वह अनेक **वर्षीय युग पद्धति** में बांधा गया हो, जो **आर्यभट** काल से प्रकट होती देखी गयी है।

**सूर्य प्रज्ञप्ति भाग** (१) में **मुनि घासीलाल** ने पृ० ८९ में कुछ गाथाओं के विलुप्त होने से अर्थ निकालने में कठिनाई का अनुभव किया है।[3] यहाँ क्या एपिसाइकिल का सिद्धान्त शोधन हेतु १२४ तथा १४४ संख्याओं का किस तरह उपयोग हुआ है वह अत्यंत महत्वपूर्ण है।

## ५. वैदिक संस्कृति में भूगोल, ज्योतिष एवं खगोल आदि संबंधी गणित

भारत में मुख्यतः दो संस्कृतियों की चर्चा आती है—**वैदिक संस्कृति** और **श्रमण संस्कृति**। **वैदिक संस्कृति** का दर्पण **वेद** एवं **उपनिषद** हैं जिनमें हमें देखना है कि गणित का क्या स्वरूप था। यह साहित्य कब रचा गया, इस पर मत पूर्वीय एवं पाश्चात्य विद्वानों में अलग-अलग हैं। प्राचीनतम उपलब्ध वेद, जो सिंह के अनुसार ३००० ई० पू० *अथवा संभवतः* इससे अधिक प्राचीन[4]

---

१ **मेथमेटिक्स ऑफ धवला**, षड्० iv, १९४२, पृ० i—xxiv

२. देखिये **वही** पृ० iii

३ श्री **सूर्यप्रज्ञप्ति**, प्रथम भाग, अहमदाबाद, १९८१

४ **हिन्दू गणितशास्त्र का इतिहास**, भाग १, लखनऊ, १९५६, पृ० १।

है विशेषकर देवताओं के गुणगान, वंदना-मात्र हैं, उच्च सभ्यता के द्योतक हैं। **वेदों** के बाद का **ब्राह्मण साहित्य** (लगभग २०००-१००० ई० पू० ?) अंशतः धार्मिक और अंशतः दार्शनिक है। इन्हीं ग्रन्थों में ही **अंकगणित, क्षेत्रगणित** और **बीजगणित** आदि तथा **गणित ज्योतिष** का प्रारम्भ मिलता है। इसके पश्चात् **बौद्ध** एवं **जैन संस्कृतियों** का साहित्य स्पष्ट रूप से अहिंसा-क्रांति का रूप लेकर एवं नयी चेतना का स्वरूप लेकर प्रकाश में आया। इनमें जैन संस्कृति में गणित ने अत्यन्त सुन्दर एवं गहरी भूमिका अदा की तथा सृष्टि रचना, ज्योतिष एवं कर्म सिद्धान्त की जड़ों को सबल, पुष्ट एवं गहरा बनाने की श्रेयस्कर भूमिका निभाई।

डा० ए० के० बाग ने अपने ग्रन्थ[1] में गणित विकास के व्यवस्थित अध्ययन हेतु उसे प्राचीन भारत के वैदिक युग (लगभग १५०० ई० पू० से २०० ई० पू०) तथा पश्च-वैदिक युग (लगभग २०० ई० पू० से ४०० ई० प०) की अनुवर्ती अवस्थाओं में विभाजित किया है। उन्होंने वैदिक युग में गणितीय ज्ञान के उद्गम के सम्बन्ध में व्यक्त किया है—"About two thousand years before the Christian era, the Indus Valley was invaded by an Aryan race. Following this, an about 1500 B. C., a crude civilisation known as the Vedic civilisation began to emerge in India."

वैदिक सभ्यता का विकास चार प्रक्रमों में हुआ (१) **संहिता** (ऋक्, साम, यजुर् एवं अथर्वन्,) (२) **ब्राह्मण** (आध्यात्मिक एवं धार्मिक ग्रन्थ) (३) **आरण्यक** (जो ब्राह्मण ग्रन्थों के आधिभौतिकीय परिशिष्ट रूप में थे), और **उपनिषद** (दार्शनिक ग्रन्थ) तथा (४) **वेदांगों** का अंतिम प्रक्रम।

वैदिक युग के प्रथम तीन प्रक्रमों में जो साहित्य है उसमें **गणितीय विचार** संबंधी सूचना अत्यल्प है। इस प्रकार डा० बाग के अनुसार **वेदांग साहित्य** जो सम्पूर्ण सूत्र साहित्य के रूप में जाना जाता है। यहाँ सूत्र शब्द गम्भीरता से लिया गया है। यह **वेदांग साहित्य** ६ प्रकार का है : (१) **शिक्षा** (२) **कल्प** (यज्ञादि-नियम) (३) **व्याकरण** (४) **निरुक्त** (५) **छंद** (६) **ज्योतिष**।

इस सूत्र साहित्य के आलोचनात्मक गणितीय ज्ञान से यह मानना पड़ सकता है कि इससे भी पूर्व युग में गणितीय ग्रन्थ रहे होंगे जो विलुप्त हो गये। सात **शुल्बकार** : **आपस्तम्ब, कात्यायन, मानव, मैत्रायन, वाराह** एवं **हिरण्यकेशी**, विख्यात हैं, जिन्होंने वैदिक बलि वेदियों की रचना संबंधी विभिन्न प्रश्नों के हल दिये हैं।[2] यह रेखागणित का स्वरूप था। सबसे पूर्व के **बौद्धायन शुल्बकार** ने **पिथेगोरस** के **साध्य** का प्रतिज्ञापन किया है। यहाँ $\sqrt{२}$ का मान दशमलव के पाँच अंकों तक निकाला गया है। इनके पश्चात् जैन जाति का उदय ई० पू० ५००-३०० के लगभग होता है।

**वेदांग ज्योतिष** के गणित के संबंध में तीन बार संशोधन (recensions) जो **आर्च ज्योतिष, याजुष ज्योतिष** और **अथर्व-ज्योतिष** कहलाए और उनका गणित वैदिक गणित के उद्गम रूप में माना जा सकता है। **आधुनिक विद्वान साधारणतः वेदांग ज्योतिष को २०० ई० पू० का मानते** हैं।[3]

वैदिक भारत में संख्याओं की गिनती **दसार्हा पद्धति** के आधार पर मानी जाती है। **यजुर्वेद संहिता, तैत्तरीय संहिता, मैत्रायणी संहिता** आदि में दश, शत, सहस्र, अयुत ($१०^{४}$), नियुत ($१०^{५}$) आदि संख्याएँ आई हैं। एकादश, सप्तविंशति, आदि संयुक्त शब्दों द्वारा संख्याओं को प्ररूपित किया जाता रहा।[4] इन्हें शुल्व सूत्र तथा बाद के ग्रन्थों में भी समझाया जाता रहा। **आपस्तम्ब शुल्व** में ९७२ को **अष्टविंशत्यूनम्** सहस्र अर्थात् १०००—२८ रूप में व्यक्त किया गया।

**तैत्तरीय संहिता** (७.२.१२-१३) में विषम, सम संख्याओं का विभाजन प्रकट हुआ। भिन्नों का उल्लेख अर्द्ध, पाद, सफ और कला के रूप में क्रमश : $\frac{१}{२}$, $\frac{१}{४}$, $\frac{१}{८}$, $\frac{१}{१६}$, के रूप में वैदिक साहित्य में मिलता है।[5] शुल्बों में भी $\frac{१}{८}$, $\frac{१}{१०}$, आदि भिन्नात्मक संख्याएं मिलती हैं।[6] इस प्रकार शुल्बकारों को चार परिकर्म एवं भिन्न का प्रारंभिक रूप ज्ञात था। शतपथ ब्राह्मण, तैत्तरीय ब्राह्मण, **छांदोग्य उपनिषद, वेदांग ज्योतिष** आदि में संख्याओं को दसार्हा पद्धति पर आधारित शब्दों के द्वारा व्यक्त किया है।

**वैदिक हिन्दुओं** की प्रमुख धार्मिक प्रथा बलि थी जिसके लिए उपयुक्त समय निकालने हेतु ज्योतिष विकसित होना माना जाता है। वैदिक वेदियाँ मुख्यतः **आह्वनीय, गार्हपत्य, दक्षिणाग्नि महावेदी, सौत्रमणि, प्राग्वंश, श्येनसित, वक्रपक्ष, व्यस्तपुच्छ, श्येन, कंक, अलज, प्रौग** आदि रूपों में विकसित की गई थीं। तदनुसार उनकी रचना आदि की पूर्ण व्यवस्था **शुल्बकार** किया करते थे।

---

१ **Mathematics in Ancient and Medieval India,** चौखम्भा ओरियण्टकिया, वाराणसी, कोर्स-१६, पृ० ३ आदि।

२ विशेष अध्ययन हेतु देखिए, Sen, S. N. and Bag, A. K., **"The Shulbasutras"** INSA, New-Delhi, 1983.

३ देखिये, बाग, ए. के., वही, पृ० ७

४ **यजुर्वेद संहिता,** (१७.२); **तैत्तरीय संहिता,** (४.४०. ११.४); आदि; **आपस्तम्ब शुल्ब,** (५.७)

५ दत्त एवं सिंह, **हिन्दू गणितशास्त्र का इतिहास,** भाग १, पृ० १८५, मोतीलाल बनारसीदास, लाहोर, १९३५, (अंग्रेजी)

६ दत्त, वि०, **दा साइंस ऑफ शुल्ब,** कलकत्ता वि० वि०, पृ० २१२, १९३२.

इनके लिये यंत्र, माप की इकाइयां तथा ईंटों की आवश्यकता होती थी। इनमें शंकु, वंशदंड, रज्जु इत्यादि यंत्ररूप में तथा अंगुल, पद, अरत्नी, व्यायाम आदि इकाइयां होती थीं। विभिन्न वेदियों के आकार वर्ग, वृत्त, अर्द्ध वृत्त, समलम्ब चतुर्भुज, आयत, पक्षी, (वर्गाकार शरीरादि रूपों में) त्रिभुज, विषम कोण चतुर्भुज, कछुवा आदि रूपों वाला होता था। छाया द्वारा कृत्तिका तारे की दिशा निकाली जाती थी। इस प्रकार शुल्वसूत्रों में पिथेगोरस का साध्य, सम आकृतियों के गुण, वृत्तवर्गणा, समकोण त्रिभुज की रचना और क्षेत्रफलों की गणना होती थीं।

सूचि इकाइयां उनमें निम्न प्रकार थी :[1]

१ अंगुल = २४ अणु = ३८ तिल ;

१ क्षुद्रपद = १० अगुल ; १ पद = १५ अंगुल, १ प्रक्रम = २ पद = ३० अंगुल ;

१ अरत्नी = २ प्रदेश = २४ अंगुल ; १ पुरुष = १ व्याम = ५ अरत्नी = १२० अंगुल;

१ व्यायाम = ४ अरत्नी = ९६ अंगुल ; १ प्रथा = १३ अंगुल ; १ बाहु = ३६ अंगुल,

१ जानु = ३० या ३२ अंगुल ; १ दूण = १०८ अंगुल ; १ अक्ष = १०४ अंगुल ;

१ युग = ८८ अंगुल ; १ शम्या = ३६ अंगुल ; १ अंगुल = $\frac{3}{4}$ इंच (अनुमानतः)

इनसे क्षेत्रफल और घनफल भी निकाले जाते थे। रचना के सिवाय रूपांतरण संबंधी नियम भी उन्हें ज्ञात थे। उन्होंने ज्यामितीय पारिभाषिक शब्दावली भी बनाई थी, यथा अक्ष = विकर्ण, अंत = मिथच्छेदन बिंदु, भूमि = क्षेत्रफल, कर्ण = कोण, करणी = रैखिक आकृति की भुजा या वर्गमूल, द्विकरणी = वर्ग का कर्ण तथा $\sqrt{२}$ इत्यादि। इनसे बीजगणित समीकरण बने।

शुल्व सूत्र युग के पश्चात् १९वीं सदी तक इन सूत्रों का कहीं कोई उल्लेख नहीं मिलता और वे निरुपयुक्त रहे। उनमें वर्ग समीकरणों का रूप कुछ इस प्रकार था : महावेदी के क्षेत्र को म एकक बढ़ाने के लिए अज्ञात भुजा क्ष मानने पर य का मान निम्नलिखित होता था। यहाँ आधार ३०, भुजा २४, ऊँचाई ३६ एकक वाली महावेदी हेतु, जिसका आकार समद्विबाहु समलम्ब चतुर्भुज था।

$$३६\ य \times \frac{(२४\ य + ३०\ य)}{२}$$

$$= ३६ \times \frac{२४ + ३०}{२} + म$$

$$\text{या, } ९७२\ य^2 = ९७२ + म,$$

$$\text{या, } \quad य = \pm\sqrt{१ + \frac{म}{९७२}}$$

इसी प्रकार अनिर्धारित समीकरण भी वेदियों की रचना में प्रयुक्त होते थे यथा $क^2 + ख^2 = ग^2$ जहाँ तीनों, अथवा दो अज्ञात हैं।

$$\left.\begin{array}{l}\text{साथ ही } अक + बख + सग + दघ = प \\ \text{और } \quad क + ख + ग + घ = फ\end{array}\right\}$$

यहाँ क, ख, ग और घ अज्ञात हैं।

जहाँ तक वेदांग ज्योतिष का गणित है, उसकी प्रणाली और जैन प्रणाली में विशेष भेद हैं जिन्हें पूर्व में बतलाया जा चुका है। ऋग्वेद ज्योतिष के संग्रहकर्ता लगध नाम ऋषि माने जाते हैं जिन्होंने किसी स्वतन्त्र ज्योतिषग्रन्थ के आधार पर यज्ञ की सुविधा हेतु उसे संग्रहीत किया जो काबुल के आस पास रचित हुआ माना जाता है। इसमें ३६ कारिकाएँ हैं। यजुर्वेद ज्योतिष में ४९ कारिकाएँ हैं और अथर्व ज्योतिष में १६२ श्लोक हैं। नेमिचन्द्र शास्त्री लिखते हैं—[2]

"आलोचनात्मक दृष्टि से वेदांग ज्योतिष में प्रतिपादित ज्योतिष मान्यताओं को देखने से ज्ञात होगा कि वे इतनी अविकसित और आदि रूप में हैं जिससे उनकी समीक्षा करना दुष्कर है।"

डा० जे० बर्गेस ने 'नोट्स आन हिंदू एस्ट्रानामी' नामक पुस्तक में वेदांग ज्योतिष के अयन, नक्षत्र गणना, लग्नसाधन आदि विषयों की आलोचना करते हुए लिखा है कि 'ईस्वी सन् से कुछ शताब्दीपूर्व प्रचलित उक्त विषयों के सिद्धान्त स्थूल हैं। आकाश-निरीक्षण की प्रणाली का आविष्कार इस समय तक हुआ प्रतीत नहीं होता है; लेकिन इस कथन के साथ इतना स्मरण और रखना होगा कि वेदांग-ज्योतिष की रचना यज्ञ-यागादि के समय-विधान के लिए ही हुई थी, ज्योतिष-तत्त्वों के प्रतिपादन के लिए नहीं।" पुनः उन्होंने लिखा है—[3]

"ऋक् ज्योतिष के रचना काल तक ग्रह और राशियों का स्पष्ट व्यवहार नहीं होता था। इस ग्रन्थ में नक्षत्रोदय रूप लग्न का उल्लेख अवश्य है, पर उसका फल आजकल के समान नहीं बताया गया है। यदि गणित ज्योतिष की दृष्टि से ऋक् ज्योतिष को परखा जाय तो निराश ही होना पड़ेगा, क्योंकि उसमें गणित ज्योतिष की कोई भी महत्वपूर्ण बात नहीं है।

१. देखिये, बाग, ए. के., वही, पृ० ११४. २ भारतीय ज्योतिष, पृ० ७९-८० ३ वही, पृ० ८८।

सिर्फ यही कहा जा सकेगा कि यज्ञ-यागादि के समयज्ञान के लिए नक्षत्र, पर्व, अयन आदि का विधान बताया गया है।"

इसी प्रकार **यजुर्वेदज्योतिष** प्रायः **ऋक् ज्योतिष** से मिलता जुलता है। विषय के प्रतिपादन में कोई विशेष भेद नहीं है। **अथर्वज्योतिष** को ज्योतिष का स्वतन्त्र ग्रन्थ कहा जा सकता है जिसमें फलित ज्योतिष प्रधान है।

**कल्प, सूत्र, निरुक्त** और **व्याकरण** में ज्योतिष चर्चा मिलती है। **बौधायन** सूत्र में **"मीनमेषयोर्मेषवृषभयोर्वसन्तः"** लिखा है जिससे ज्ञात होता है इन सूत्र ग्रन्थों के समय में **राशियों** का प्रचार भारत में था। **निरुक्त** में दिनरात्रि, पक्ष, अयन का वर्णन है तथा युग पद्धति की मीमांसा मिलती है। **याज्ञवल्क्य स्मृति में** क्रान्तिवृत्त के १२ भागों के कथन से मेषादि १२ **राशियों** का प्रमाण सिद्ध होता है। इसी प्रकार **महाभारत** में ज्योतिष शास्त्र की अनेक चर्चाएँ मिलती हैं।

ई० १०० के लगभग जो स्वतन्त्र ज्योतिष ग्रन्थ लिखे गये उनकी चर्चा **वराहमिहिर** ने **पंच सिद्धान्तिका** में की है। ये ५ सिद्धान्त क्रमशः **पितामह, वसिष्ठ, रोमक, पौलिश** और **सूर्य** है। थीवो की **पंच सिद्धान्तिका** भूमिका के अनुसार **पितामह सिद्धान्त सूर्य प्रज्ञप्ति** के समान प्राचीन है। इसे ब्रह्मगुप्त और भास्कर ने आधार माना है। इससे **वसिष्ठ सिद्धान्त** संशोधित एवं परिवर्धित रूप में है जिसमें केवल १२ श्लोक हैं। वर्तमान **लघु वसिष्ठ सिद्धान्त** ९४ श्लोक वाला है। इसका गणित परिमार्जित और विकसित है।

**लाटदेव** का **रोमक सिद्धान्त** ग्रीक-सिद्धान्तों के आधार पर बनाया गया बतलाते हैं जिसमें यवनपुर के मध्याह्नकालीन सिद्ध किये गये **अहर्गण** हैं। थीबो नहीं मानते कि मूलतः इसे **श्रीषेण** ने रचा। इसका गणित स्थूल है और वह सम्भवतः ई० १००-२०० का हो सकता है। फिर भी इससे **युग पद्धति** के निर्माण की शुरुआत कही जा सकती है। **सैद्धान्तिक विवरण** इसमें निम्नलिखित रूप में है :[1] **आर्या** में **चन्द्र साधन विधि** अशुद्ध है।

| | | |
|---|---|---|
| **महा युगान्त** | ४३२०००० वर्षों का; | युगान्त (२८५० वर्षों का) |
| **नक्षत्र भ्रम** | १५८२१८५६०० | १०४३८०३ |
| **रविभ्रम** | ४३२०००० | २८५० |
| **सावन दिवस** | १५७७८६५६४० | १०४०९५३ |
| **चन्द्रभगण** | ५७७५१५७८ १८/१९ | ३८१०० |
| **चन्द्रोच्चभगण** | ४८८२५८ १३७०८/५७५८९ | ३२२ २२८/३०३१ |
| **चंद्रपातभगण** | २३२१६५ १०९०८५/१६३१११ | १५३ २६८८९/१६३१११ |
| **सौर मास** | ५१८४०००० | ३४२०० |
| **अधिमास** | १५९१५७८ १८/१९ | १०५० |
| **चन्द्रमास** | ५३४३१५७८ १८/१९ | ३५२५० |
| **तिथि** | १६०२९४७३६८ ८/१९ | १०५७५०० |
| **तिथिक्षय** | २५०८१७६८ ८/१९ | १६५४७ |

थीवो के अनुसार उपरोक्त ई० ४०० के लगभग रचित हुए।

**पौलिश सिद्धान्त का** ग्रह गणित भी अंकों द्वारा स्थूलरीति से निकाला गया है। **अलबेरूनी** के अनुसार यूनानी सिद्धान्तों के अनुसार इसकी रचना हुई। किन्तु कर्व ने इसका खंडन किया है। **सूर्य सिद्धान्त** में युगादि से **अहर्गण** लाकर **मध्यम ग्रह** सिद्ध किये गये हैं। आगे संस्कार देकर **स्पष्टग्रह विधि** प्रतिपादित की है। ग्रहगमन परिधि के अनुसार सिद्ध किये गये हैं, जिससे ग्रहों की **योजनात्मक** और **कलात्मक** गतियाँ प्रमाणित हो जाती हैं। इस गन्थ में **मध्यम, स्पष्ट, त्रिप्रश्न, चन्द्रग्रहण, सूर्यग्रहण, परलेख, ग्रहयुति, नक्षत्रग्रहयुति, उदयअस्त, श्रृंगोन्नति, पात अधिकार** तथा **भूगोल** अध्याय दिये गये हैं।

**पंच सिद्धान्तों** के सिवाय **नारद संहिता, गर्ग संहिता** आदि और ग्रन्थ भी हैं। **पाराशर** द्वारा भी फलित ज्योतिष का **वृहत्पाराशर होराशास्त्र** प्रसिद्ध है।[2]

## ६. बौद्ध संस्कृति में भूगोल, ज्योतिष एवं खगोलादि सम्बन्धी गणित

ज्ञात हुआ है कि **वेदांग ज्योतिष** के स्तर पर गणित-ज्योतिष सम्बन्धी बौद्ध ग्रन्थ **शार्दूलकरण-अवदान** है। गणित-ज्योतिष का ऐसा विवरण चीनी बौद्ध ग्रन्थों में है जिनमें इस ग्रन्थ के दो

१ देखिए—वही, पृ० १००।

२ विशेष विवरण हेतु देखिए, शंकर बालकृष्ण दीक्षित, **भारतीय ज्योतिष** (अनु० शि० झारखण्डी) लखनऊ, १९७५।

अनुबन्द भी सम्मिलित हैं। इसके पश्चात् के ग्रन्थ तिब्वती तान्त्रिक ग्रन्थ हैं जिनके नाम कालचक्रतन्त्र (ल० १०वीं सदी) और उसकी टीका विमलप्रभा हैं।

बौद्ध मतानुसार लोकवर्णन आ० वसुबन्धु के अभिधर्मकोश में मिलता है।[1] इसमें इकाइयाँ योजन और कल्प के विभाजन रूप हैं।

क्षेत्रमाप इस ग्रन्थ में निम्न प्रकार हैं।

| | |
|---|---|
| ७ परमाणु = १ अणु; | ७ अणु = १ लोहरज; |
| ७ लोहरज = १ जलरज; | ७ जलरज = १ शशरज; |
| ७ शशरज = १ मेषरज; | ७ मेषरज = १ गोरज; |
| ७ गोरज = १ छिद्ररज; | ७ छिद्ररज = १ लिक्षा; |
| ७ लिक्षा = १ यव; | ७ यव = १ अंगुलीपर्व; |
| २४ अंगुलीपर्व = १ हस्त; | ४ हस्त = १ धनुष; |
| ५०० धनुष = १ कोश; | ८ कोश = १ योजन |

कालमाप निम्न प्रकार है :[2]

१२० क्षण = १ तत्क्षण; ६० तत्क्षण = १ लव; ३० लव = १ मुहूर्त; ६० मुहूर्त = १ अहोरात्रि; ३० अहोरात्रि = १ मास; १२ मास + ऊन रात्र = १ वर्ष या संवत्सर। इसके अनुसार लोक धातु अनन्त हैं (वही, पृ० ४१३)।

यहाँ कल्प का भी विचार किया गया है।[3] (१) संवर्तकल्प (२) विवर्त कल्प (३) अन्तर कल्प। अस्सी अन्तःकल्पों का एक महाकल्प होता है। इनका विवरण थोड़ा जैन उत्सर्पिणी अवसर्पिणी कालादि से तुलनीय है।

जहाँ तक संकेतना दाशमिक के प्रक्रमों का विवरण है इसके सम्बन्ध में वी० एल० वान्डर वाएर्डेन का मत[4] उल्लेखनीय है, "In this manner Buddha continues through 23 stages. According to an arithmetic book, koti is a hundred times one hundred thousand (sata sata sahassa), so that the largest number mentioned by Buddha is $10^7 . 10^{46} = 10^{53}$. But in most arithmetics, these same words ayuta and niyuta have other values, viz. $10^4$ and $10^5$.

But Buddha has not yet reached the end : This is only the first series, he says. Beyond this there are 8 other series.

It is clear that these numerals were never used for actual counting or for calculations. They are pure fantasies which, like Indian towers, were constructed in stages to dazzling heights."

इस प्रकार बौद्ध ग्रन्थों में बड़ी संख्याओं का गणनादि में उपयोग नहीं हुआ। उपरोक्त अभ्युक्ति बौद्ध ग्रन्थ ललित विस्तर (प्रथम शताब्दी ई० पू०), से गणितज्ञ अर्जुन और राजकुमार गौतम (बोधिसत्व) के संवाद में अवतरित अनेक संकेतनास्थानों तक जाने वाली संख्याओं के सम्बन्ध में है। किन्तु वाएर्डेन के अनुसार वही शब्द दूसरी संख्याओं को भी दिखलाता है। कोटि गुणोत्तर संज्ञाओं के पश्चात् विन्दु, अब्बुद, निरब्बुद, अहह, अबब, अतत, सोगंधिक, उप्पल, कुमुद, पुण्डरीक, पदुम, कथान, महाकथान, और असंख्येय बनती हैं—किन्तु उनका दर्शनादि में कहीं कोई उपयोग न होने से वे शुद्ध कल्पनाएँ रूप, वाएर्डेन की दृष्टि में हैं।

बौद्धों ने गणित ज्योतिष पर अधिक रुचि नहीं दिखलाई, जिसका कारण बोसादि ने निम्न प्रकार बतलाया है।[6] "The Buddhists did not evince much interest in astronomy due probably to the degeneration in their time of astronomy into astrology, and to the difficulty of distinguishing between the two. We find in their literature the term nakshatra-pathaka (a reader of stars) which refers both to an astronomer and an astrologer. Buddha referred to astronomy and astrology as low forms of arts (tiracchanavijja) and advised Buddhist monks to refrain from the study of astronomy. This opinion, however, was modified later on and the bhikshus dwelling in the woods were advised to learn the elements of astronomy."

उपरोक्त विवरण केवल भारत में प्राप्य बौद्ध साहित्य पर आधारित है। बौद्ध संस्कृति में भारत में जो गणित के अंशदान हुए हों ऐसा भारत में उपलब्ध साहित्य में दृष्टिगत नहीं होता। भारत से बाहर अन्य देशों में बौद्ध संस्कृति में क्या विकास हुआ यह कठिन तो है किन्तु ज्ञात किया जा सकता है। इस संबन्ध में

१ अभिधर्मकोश, लेखक आ. वसुबन्धु, अनु. आचार्य नरेन्द्रदेव, प्र. हिन्दुस्तानी अकादमी, इलाहाबाद; सन् १९५८।

२ वही, ३.८८-८९।

३ वही, ३,८९-१०१।

४ Science Awakening, हालैण्ड, (अं. अनु.) १९४५, पृ० ५२।

६ देखिए, Bose, D. M., Sen, S. N. and Subbarayappa, **A Concise History of Science in India**, New Delhi, 1971, p. 60.

नीधम एवं लिंग का ग्रन्थ दृष्टव्य है।[1] इसमें मुख्यतः चीन से सम्बन्धित विवरण प्राप्य है। शेष आसपास के देशों में जहाँ बौद्ध भिक्षु भारत से पहुँचे, संभव है वहाँ के देशवासियों ने बाद में उत्तरोत्तर विकास किया हो।

## ७. जैन संस्कृति में भूगोल, ज्योतिष एवं खगोलादि संबन्धी गणित

**जैन आगम का सिंहावलोकन :**

डा० हीरालाल जैन ने पारम्परिक एवं आगमिक ज्ञान का वर्द्धमान महावीर से पूर्व के अस्तित्व का अवलोकन श्रमणों की सांस्कृतिक परम्परा में किया है।[2] परम्परा को भाषा या विचारों के शब्दों द्वारा द्रव्यश्रुत एवं भावश्रुत रूप में निरन्तर प्रचलित किया जा सकता है। अनुमानतः "**कथित पूर्व**" प्राचीन श्रमण परम्परा का साहित्य रहा होगा। इस परम्परा में तीर्थंकर **ऋषभनाथ** (वैदिक ऋषभ ?), **नेमिनाथ**, (वैदिक अरिष्टनेमि), एवं **पार्श्वनाथ** विख्यात हैं। ईसा से कुछ हजार वर्ष पहले उदित बेबिलनीय, मिस्र देशीय, एवं चीनी सभ्यताओं में प्राप्त गणितीय सूत्रों का प्रयोग जैन संस्कृति में विकसित कर्म सिद्धान्त एवं विश्व संरचना में तुलनीय हैं।[3]

जैनागम के **चौदह पूर्व** आगम के बारहवें अंग के विभाजन रूप थे। जैनागम साहित्य बारह अंगों में रचित हुआ। इसमें से बारहवें अंग में पाँच परिकर्म (**चन्द्र प्रज्ञप्ति, सूर्य प्रज्ञप्ति, जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति और व्याख्या प्रज्ञप्ति**) **सूत्र, प्रथमानुयोग, चौदहपूर्वगत** एवं **पाँच चूलिकाएँ** हैं। **जैन वर्णमाला** में ६४ अक्षर होते हैं जिनमें ३३ व्यंजन, २७ स्वर, और ४ सहायक होते हैं। इनसे $(२)^{६४}$ संचय अथवा १८४,४६७४,४०,७३,७०,९५,५१,६१५ संयोगी अक्षर बनते हैं जो सम्पूर्ण श्रुत रचना करते हैं। जब इसे मध्यम पद के अक्षरों की संख्या १६,३४८,३०७,८८८ से विभाजित किया जाता है तो जैन आगम के पदों की संख्या ११,२८३,५८,००५ प्राप्त होती है। शेष ८०,१०८,१७५ श्रुत के उस भाग के अक्षरों की संख्या होती है जो अंगों में सम्मिलित नहीं हैं। उसे अंगबाह्य कहते हैं। इसे चौदह प्रकीर्णकों में विभाजित किया गया है।

इस प्रकार श्रुत या तो **अक्षरात्मक** अथवा **अनक्षरात्मक** होता है। **अनक्षरात्मक** श्रुत के असंख्यात विभाग होते हैं जो असंख्यात लोक (प्रदेश बिन्दु राशि) रूप होते हैं।[4]

ज्ञात है कि **श्रुतकेवली भद्रबाहु** (लग० ४थी सदी ई० पू०) तक आगम का ज्ञान श्रुत रूप में पारम्परिक रूप से दिया जाता रहा, सुनकर स्मृति में संरक्षित किया जाता रहा।

उनके पश्चात् बारह वर्ष का लगातार दुर्भिक्ष पड़ने के पश्चात् जैन संस्कृति साहित्य को **श्वेताम्बर** एवं **दिगम्बर** आम्नाय में पनपने का अवसर मिला।

**कतिपय गणितीय शब्द**

विभूतिभूषण दत्त ने जैन आम्नाय के कुछ गणितीय शब्दों को एकत्रित कर उन्हें समझाने का प्रयत्न किया था।[5] उस समय तक जैन ग्रन्थों में गुंथी हुई गणित की यथासंभव भावना तक पहुँच न हो सकी थीं क्योंकि अनेक ग्रन्थ प्रकाश में नहीं आए थे। अब इन पारिभाषिक शब्दों को पुनः अवलोकितकर उनके उपयोग पर एक नयी दृष्टि संभव हो सकेगी।

**परिकर्म (प्रा० परिकम्म) :**

कहा जाता है कि **कुन्दकुन्दाचार्य** (ई० ३री सदी ?) ने प्राकृत भाषा में षट्खण्डागम के प्रथम तीन भागों पर **परिकर्म** नाम की बारह हजार श्लोकों में कुन्दकुन्दपुर में रचना की थी। **वीरसेनाचार्य** द्वारा भी **परिकर्म** ग्रन्थ के उल्लेख कई प्रसंगों में **धवला** टीका में आए हैं। **परिकम्म** का अर्थ विशेष प्रकार का गणित भी होता है, अथवा किसी प्रकार की गणना (संख्यान) भी होता है। (परि = चारों ओर, कम्म = कर्म अथवा प्रक्रिया)।

**महावीराचार्य** ने **परिकर्म व्यवहार** शब्द का उपयोग एक गणित अध्याय के लिये किया है।[6] उस समय **परिकम्म** का अर्थ आठ प्रकार की गणितीय प्रक्रियाओं के लिए होता था—**प्रत्युत्पन्न** (गुणन), **भागहार**, **वर्ग**, **वर्गमूल**, **घन**, **घनमूल**, **सकलित**, तथा **व्युत्कलित**। इस प्रकार हिन्दू गणित की मूलभूल प्रक्रियाएँ **वर्ग** एवं **घन**, **परिकर्म** में सम्मिलित हैं। चूंकि में **परिकर्म** का अर्थ, गणित की वे मूलभूत क्रियाएँ हैं जो विज्ञान के शेष, और वास्त-

---

१. Needham, J., and Ling, W., **Science and Civilization in China,** vol. 3, Cambridge, 1953.
२. **भारतीय संस्कृति में जैनधर्म का योगदान,** भोपाल, १९६२, पृ० ५१.
३. ग० सा० सं०, भूमिका।
४. **गो० सा० क०** श्लोक ३१६, इत्यादि।
५. बुले० केल० मेथ० सो० (१९२९), उल्लिखित।
६. **ग० सा० सं०,** पृ० ९, ३५

विक अध्यायों के अध्ययन हेतु विद्यार्थी को कुशल बना सकें। उसमें परिकर्म में सोलह प्रक्रियाओं का मूलभूत रूप में समावेश किया गया है। **ब्रह्मगुप्त** ने इन्हें बीस प्रक्रियाओं में दिया है, जो सभी उपर्युक्त आठ मूलभूत प्रक्रियाओं के अन्तर्गत आ जाती हैं। इस प्रकार **परिकर्म** का अर्थ का प्रयोग **करणानुयोग** एवं **द्रव्यानुयोग** में होता था। बारहवें अंग **दृष्टिवाद** के पाँच विभागों में से **परिकर्म** भी एक है। पंडित **टोडरमल** ने **परिकर्माष्टक** में गणित का पूर्ण विवरण **गोम्मटसार जीवकाण्ड** के पूर्व परिचय में दिया है।[1] इनमें शून्य से संबन्धित **परिकर्माष्टक** की प्रक्रियाएँ भी हैं।

द्रव्य के गुण विशेष का जो परिणमन किया जाता है इसे भी **परिकर्म** कहा गया है। जिस ग्रन्थ में गणित विषयक करण सूत्र उपलब्ध होते हैं उसे भी **परिकर्म** कहते हैं। चन्द्रग्रहण आदि के नियत काल से पूर्व ही जान लेने को **परिकर्म** विषयक **कालोपक्रम** कहते हैं। इसी प्रकार **परिकर्म क्षेत्रोपक्रम** आदि को भी परिभाषित किया जाता है।[2]

**राशि (प्रा० रासि)**

गणित इतिहास में इस शब्द पर ध्यान नहीं दिया गया। **राशि सिद्धान्त** को आज का सेट थ्योरी कह सकते हैं जो विश्व भर में गणित का आधारभूत विषय है। राशि सिद्धान्त का महत्व इसलिए और भी अधिक बढ़ा है कि उसका उपयोग आधुनिक विज्ञान एवं तकनीक, यांत्रिकी एवं कला आदि में हुआ है। जार्ज कैण्टर (१८४५-१६१८ ई०) आधुनिक **राशि सिद्धान्त** के मौलिक जन्मदाता माने जाते हैं।

पट्खंडागम में राशि के पर्यायवाची शब्द समूह, **ओघ, पुञ्ज, वृन्द, सम्पात, समुदाय, पिण्ड, अवशेष, अभिन्न,** तथा **सामान्य** हैं।[3] **धवला** में इस शब्द का अत्यधिक उपयोग हुआ है। **छांदोग्य उपनिषद** में एक विज्ञान राशि विद्या भी है। **राशि** शब्द के उपयोग के बाद **त्रैराशिक** एवं **पंचराशिक** आदि रूप में गणित आया।

**अभिधान राजेन्द्र कोष** में राशि का प्रयोग **समूह, ओघ, पुंज, सामान्य वस्तुओं का संग्रह, वर्ग, शालि, धान्य राशि, जीवाजीव राशि ,संस्थान राशि,** आदि रूप में बतलाया गया है। **तिलोय पण्णत्ति** में भी, **दोप्पडि राशियम्, सलाय रासिदो, उपण्ण रासिम्, असंखेज्ज रासिदो, तेउक्काइय रासि, ध्रुव रासि, जोदिसिय जीवरासि, रिण रासिस्स** आदि वर्णित है। **ध्रुव राशि** के गणितीय उपयोग **सूर्य प्रज्ञप्ति** प्रभृति ग्रन्थों में तथा **धवला** टीका में भी हुए हैं। हो सकता है, **युग पद्धतिका** सिद्धान्त ज्योतिष में विकास **ध्रुवराशि** के आधार पर किया गया हो। **षट्खंडागम** में भी निम्नलिखित शब्दों से उक्त राशियाँ ध्वनित होती हैं। **मिच्छाइट्ठी, अणंत, कोडि पुधत्तं, अभव सिद्धिया, सव्व लोगे, अन्तोमुहुत्तं, वग्गणा, फड्डयम्, समयपबद्ध, सागरोवमाणि** आदि। इस प्रकार उद्गम सामग्री में विश्वसंरचना तथा दर्शन विषयक राशियों का गहरा अध्ययन आवश्यक है।

जैन आगम में **अस्तित्व वाली राशियाँ हैं—जीव राशि, पुद्गल राशि** आदि। ऐसी राशियों के प्रमाण को **रचना राशियों** द्वारा समझाया गया है जो **संख्या प्रमाण** एवं **उपमाप्रमाण** रूप होता है। **संख्याप्रमाण संख्येय, असंख्येय** और **अनन्त** रूप है। **उपमा प्रमाण पल्य, सागर समय-राशियों** रूप, तथा **सूच्यंगुल, प्रतरांगुल घनांगुल, जगश्रेणी,** जगप्रतर और **घन लोक प्रदेश-राशियों** रूप है। इन दो प्रकार की **रचना-राशियों** के बीच का सम्बन्ध यह दिया गया है।[4]

$$(\log_2 \text{पल्य})^2 = (\log_2 \text{अंगुल})$$

सर्वाधिक महत्वपूर्ण विषय राशियों का जघन्य और उत्कृष्ट प्रमाणों का है जिस रूप में अखिल लोक की रचना गणित द्वारा प्रदर्शित की गयी है उदाहरणार्थ—

| नाम | जघन्य | उत्कृष्ट |
|---|---|---|
| द्रव्यप्रमाण | एक पुद्गल परमाणु राशि | समस्त द्रव्य राशि |
| क्षेत्रप्रमाण | एक आकाश-प्रदेश राशि | अनंतानंत आकाश प्रदेश राशि |
| कालप्रमाण | एक काल-समय राशि | अनन्त काल-समय राशि |
| भावप्रमाण | अपर्याप्त सूक्ष्म वनस्पति की ज्ञान पर्याय की अविभागी प्रतिच्छेद राशि। | केवलज्ञान अविभागी प्रतिच्छेद राशि। |

इसी प्रकार **परावर्तन राशियां, रिक्त राशि,**[5] गुणस्थान मार्गणास्थानों में **जीव राशियाँ, चल, दोलनीय** आदि ,**परिमित, अपरिमित** आदि, **गुणों के अविभागी प्रतिच्छेद** रूप आदि प्रकार की राशियाँ वर्णित हैं। उपरोक्त क्षेत्र और काल राशियों के

१. जैं० सि० को० भाग २, पृ० २२२-२२४
२. जैं० ल०, भाग २, पृ० ६७४-६७५
३. षट्०, १, २, १, १, पु० ३, पृ० ६
४. ति० प०, १·१३१, तथा १·१३२
५. धवला, १ २, २ और ३। और भी देखिये, धवला (५/प्र० २८) अतीत काल समय राशि को मिथ्यादृष्टि जीव राशि द्वारा रिक्त किया बतलाते हैं।

अंतर्गत अनेक राशियाँ गर्भित हैं। इसी प्रकार द्रव्य और भाव विषयक राशियाँ उपरोक्त के बीच स्थित हैं।

**राजू (प्रा० रज्जु)**

**रज्जु** का अर्थ "रस्सी" है जिसके द्वारा लोक-माप बनता है। ७ राजु की जगश्रेणी होती है। **जगश्रेणी** प्रदेश-राशि भी होती है। इसका सम्बन्ध द्वीप समुद्रों में स्थित चन्द्र बिम्बों के समस्त परिवारों से है जो मध्य लोकान्त में फैले हुए हैं। कैण्टर के अनुसार मिस्रदेश के प्राचीन यंत्री, हरपिदोनाप्ती, **रज्जु द्वारा पिथेगोरस के साध्य** (कर्ण)$^2$=(भुजा)$^2$+(लम्ब)$^2$ को प्रयोग में लाते थे जिसमें ५ : ४ : ३ का अनुपात रहता था ताकि समकोण बन सके।

**जैन तत्व प्रकाश में अमोलक ऋषि द्वारा राजू** के उपमा मान का उल्लेख है जिसमें यह कल्पना है कि वह एक ऐसी दूरी है जिसे एक लोहे का गोला जो ३८,१२,७९,७०,००० मन का हो और ६ माह, ६ दिन, ६ प्रहर, और ६ घटी में तय करता हो।[1] किन्तु गुरुत्वाकर्षण का कौन सा नियम इसमें लगाया है यह स्पष्ट नहीं है। प्रोफेसर जी० आर० जैन ने रज्जु का मान आइंस्टाइन द्वारा दत्त न्यास से $१\cdot४५ (१०)^{21}$ मील निकाला था।[2] यह दूरी इतनी है जिसे कोई देव ६ माह में २०५७१५२ योजन प्रतिक्षण चलते हुए तय करता है। (डेर **जैनिस्मस**—ले० वाम ग्लास नेप्पिन)। यह लगभग $१\cdot३०८ (१०)^{21}$ मील प्राप्त होती है।

**तिलोय पण्णत्ति में राजू का प्रमाण** सिद्धान्ततः प्रदेश और समय राशियों के आधार पर सूत्र रूप दिया है—

$$\text{जगश्रेणी} = ७ \text{ राजू} = [\text{घनांगुल}]\left[\frac{(\text{पल्योपम के अर्द्धच्छेद})}{(\text{असंख्येय})}\right]$$

यहाँ **घनांगुल** का अर्थ घनांगुल में समाविष्ट प्रदेश (परमाणु) संख्या है। इसी प्रकार **पल्योपम** का अर्थ पल्योपम काल समय राशि है।[3]

**वियाह पण्णत्ति** (पृ० १८२, ३·१२; पृ० २१, ४·१६) में **योजनों के पदों** में लोक के आयाम दिये गये हैं। किन्तु संख्या पुनः असंख्येय के कारण उलझ जाती है। इस प्रकार जैन साहित्य में रज्जु के उपयोग का अभिप्राय शुल्व ग्रंथों से बिलकुल भिन्न हैं, रज्जु का मान जैन साहित्य में मूलभूत रूप से प्रदेश राशि-परक है।

सर्व ज्योतिष जीव राशि का मान **तिलोय पण्णत्ति** (भाग-२ पृ० ७६४-७६७) में निकाला गया है। यह गणना द्वारा प्राप्त किया मान है जो

(जगश्रेणी)$^2$÷[६५५३६ प्रतरांगुल] सूत्र रूप में **तिलोय-पण्णत्ती** (भाग २, श्लोक १०·११) में दिया गया है)। इसमें रज्जु के अर्द्धच्छेदों का उपयोग कर द्वीप समुद्रों के समस्त ज्योतिष देवराशि प्राप्त की गई है। इसके द्वारा भी रज्जु का मान समझा जा सकता है।

**कलासवर्ण (प्रा० कला सवण्ण)**

**महावीराचार्य** के **गणितसार संग्रह** के अनुसार इसका अर्थ भिन्न (Fraction) होता है। उसमें भिन्नों से सम्बन्धित गुणन, भाग, वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल, भिन्नों की श्रेढि का संकलन एवं प्रह्लासन, तथा छः प्रकार के भिन्न और उनका विस्तृत विवरण सम्मिलित है।[4] भिन्नों पर विभिन्न प्रश्न भी हल किये गये हैं।

**षट्खण्डागम में** अगुरुलघु गुण के लिए **संख्येय, असंख्येय,** और **अनन्त भाग** वृद्धि, हानि का वर्णन मिलता है।[5] **तिलोय-पण्णत्ती** में भिन्नों का लेखन दृष्टिगत है। यहां अंश को हर के ऊपर लिखा जाता है। उसे अवहार रूप में निरूपित करते हैं।[6]

उदाहरणार्थ—एक बटे तीन या $\frac{1}{3}$ को $\frac{1}{3}$ लिखते हैं तथा "**एक्क कला तिविहत्ता**" कहा गया है।[7] **सूर्यप्रज्ञप्ति में चूर्णिया भाग** का भी उपयोग किया गया है, अर्थात् भाग का भाग किया गया है।[8] साथ ही कला शब्द का भी उपयोग है। कला का अर्थ भाग होता है और **सवण्ण** का अर्थ समान रंग वाला होता है।

**धवला** टीकाओं में भिन्नों को राशि सैद्धान्तिक रूप से अभिप्रेत किया गया है।[9] किसी राशि का अन्य राशि द्वारा विभाजन स्पष्ट करने में भाजित, खण्डित, विरलित एवं अपहृत विधियों का उपयोग किया गया है। अवधेश नारायण सिंह ने इन्हीं ग्रन्थों[10]

---

१. **गणितानुयोग** पृ० ६ आदि।

२. Cosmology : Old and New, p. 105.

३. **ति० प०**, श्लो० १·१३१

४. **ग० सा० सं०**, पृ० ३६—८०

५. **षट्**०, पृ० ५५, ६३१, ६५५, ७७३ इत्यादि।

६. **ति० प०** श्लोक १, ११८.

७. **वही** श्लोक २, ११२,

८. **गणितानुयोग** पृ० २९३,२९४, अन्यत्र भी।

९. **धवला**, पृ० ३, पु० ३९ इत्यादि।

१०. वही, पु० ३, पृ० २७—४९

में कुछ ऐसे सूत्र भिन्नों के सम्बन्ध प्राप्त किये जो अन्यत्र उपलब्ध नहीं है। इन्हें संभवतः किन्हीं पूर्व के जैन प्राकृत गणित ग्रन्थों से उद्धत किया गया होगा। इसी प्रकार **सूर्यप्रज्ञप्ति प्रभृति** ग्रन्थों की टीकाओं में प्राकृत में जो अनेक गणित सूत्र उल्लिखित किये गये हैं उन पर खोज, शोध होना आवश्यक है।

**यावत् तावत् (प्रा० जावं-तावं)**

इस शब्द का उपयोग उन सीमाओं को निर्देशित करता है जिन तक प्रमाणों को विस्तृत करना होता है। अथवा सरल समीकरण की रचना करनी होती है। इसका अर्थ "**जहाँ तक**···· **वहाँ तक**" भी होता है। यह शब्द प्राकृत ग्रन्थों में बहुधा प्रयुक्त हुआ है। **अभयदेव सूरि** ने इसका उपयोग गुणन तथा श्रेढि संकलन में निर्दिष्ट किया है। इसे '**व्यवहार**' भी कह सकते हैं। इस सम्बन्ध में उनके द्वारा n प्राकृत संख्याओं का योग S निम्न रूप में दिया है : $S = \frac{n(nx+x)}{2x}$ जहाँ x कोई विवक्षित (**यदृच्छा, वाञ्छा या यावत् तावत्**) राशि है। इस प्रकार विभूतिभूषण दत्त का अनुमान है कि **यावत् तावत्** शब्द कूट स्थिति **(Rule of false position)** से सम्बन्धित है जिसे प्रत्येक देश में रैखिक समीकरणों को साधने हेतु बीजगणित के विकास की प्राथमिक स्थिति में उपयोग में लाया गया होगा[1] **बख्शाली हस्तलिपि** में भी दोनों शब्दों का उपयोग कूट स्थिति नियम हेतु हुआ है।[2] यह भी सुझाव प्राप्त हुआ है कि इसका सम्बन्ध अनिर्धृत अथवा अपरिभाषित इकाइयों की राशि से भी है। **तिलोय पण्णत्ति** में "**उक्कस्सं संखेज्जं जावं तावं पवेत्तआ**" इस अभिप्राय से आया है कि संख्या को संख्यात से उत्कृष्ट संख्यात प्राप्त होने तक गणना कर प्राप्त किया जाये[3] जो जघन्य परीत असंख्येय से केवल एक कम होता है।

**योजन (प्रा० जोअण)**

यह शब्द एक रेखिकीय माप को प्ररूपित करता है।[4] इस माप का राशि सैद्धान्तिक आधार है क्योंकि इसका सम्बन्ध अंगुल प्रदेश राशि तथा पल्य समय राशि से भी है। यह उतना ही रहस्यपूर्ण है जितना चीनी "ली"। इसका समीपस्थ सम्बन्ध **प्रमाणांगुल** से है जिससे भौगोलिक, ज्योतिष तथा खगोलीय दूरियों का माप किया जाता है। **प्रमाणांगुल सूच्यंगुल** से ५०० गुणा होता है। परमाणुओं से स्कन्ध बनता है और एक योजन का आधारीय सम्बन्ध **सन्नासन्न, त्रुटिरेणु, त्रसरेणु,** तथा **रथरेणु-स्कन्धों** से होता है। क्रमशः इनका सम्बन्ध बाल, लीख, जूँ, जव अंगुल पाद, वितस्ति, हाथ, दण्ड और कोस से होता है। इस प्रकार १ योजन में ४ कोस अथवा ७६८०० अंगुल होते हैं। प्रमाणांगुल के आधार पर योजन का मान ४५४५.४५ मील प्राप्त होता है, और सूच्यंगुल के आधार पर उसका मान ९$\frac{1}{11}$ मील प्राप्त होता है।

जी० आर० जैन ने योजन को ४००० मील मानकर लोक की त्रिज्या निकालने का प्रयास किया है[5] श्वेताम्बर आम्नाय के अनुसार लम्बी दूरी वाला योजन ४ क्रोश वाले साधारण योजन से १००० गुणा किया जाता है। किन्तु **दिगम्बर** आम्नाय के अनुसार वह ४ क्रोश वाले साधारण योजन से ५०० गुणा किया जाता है। इस प्रकार योजन मापन योजना 'चल राशि' रूप में प्रवृत्त होती है। असंख्यात योजन का एक रज्जु होता है।

१ प्रमाण योजन = ५०० आत्मयोजन = १००० उत्सेधयोजन होते हैं।

भौगोलिक योजना में ५१० योजन को ४७° के समान मानते हैं। चाप १° गोलीय पृथ्वी पर छायामाप द्वारा ६९.९ मील स्थापित करते हैं। तदनुसार

५१० योजन = ४७ × ६९·९ मील होने पर १ योजन = ६·४ मील स्थापित होता है। यदि योजन को १६००,००० हस्त आत्मप्रणाली से लिया जाये तो वह ४५४५·४५ मील होता है। जब इसे प्रमाण प्रणाली में बदलते हैं तो वह ९$\frac{1}{11}$ मील होता है।

लिश्क[6] ने मेरु के अन्तःमण्डल को मेरु से ४९८२० योजन लेकर उसे पृथ्वी के ६६–$\frac{1^\circ}{2}$ माने हैं। इसका मान अनुमानतः चीनी ५०००० **ली** होता है। यहां भारतीय और चीनी **योजना प्रणाली** में समानता प्रतीत होती है। सूर्य की क्रांति का एक अयन से दूसरे अयन तक ४७° रूप में ५१० योजन स्वीकार करना उचित है। यह सूर्य की वीथियों सम्बन्धी अन्तःतम एवं

---

१ बुले० केल० मे० सो० (१९२९), पृ० १२२

२ दत्त (१९२९), वही, (२) [भाग xxi], पृ० १-६०। देखिये—**लोक प्रकाश** १,१६५, जहाँ व्युत्पन्न फल प्राप्त किया गया है।

३ **ति० प०**, भाग १, ४. ३०९,

४ **विश्व प्रहेलिका**, पृ० ११४

५ **Cosmology : Old and New** पृ० ११७ आदि।

६ Lishk S. S., Sharma, S. D., Tirthankar, 1.7-12., 1975, pp. 83-92.

ब्राह्यतम दूरियों का अन्तर है। पृथ्वीतल को गोलीय मानने पर १° चाप का माप ६९·९ मील भी माना जाता है, जबकि पृथ्वी की त्रिज्या ज्ञात हो, इस प्रकार योजन का माप लगभग ६·४ मील स्थापित करते हैं। इस प्रयास से जैन ग्रन्थों में ज्योतिष्कों की वर्णित ऊँचाई का रहस्य खुलने लगता है। इस प्रकार चित्रा पृथ्वी से सूर्य की ८०० योजन ऊँचाई का माप ७७°·५ प्रतीत होता है। जिसे सूर्य पथ (eclipter) की किसी समतल अथवा अवलोकनकर्ता से कोणीय दूरी माना जा सकता है। इस प्रकार चन्द्र की ऊँचाई. ८८० योजनों को इन इकाइयों में ७°.७ अधिक माना जाकर, सूर्य से चन्द्र की यह उत्तरी ध्रुवीय दूरी माना जा सकता है[1]। अन्य ग्रहों के सम्बन्ध में अभी भी शोध करना वाञ्छनीय है।

**पल्य (प्रा० पल्ल)**

साहित्यिक रूप से **पल्य** का अर्थ खात या गड्ढा होता है जिसे अनाज भरने के उपयोग में आते हैं। उसके द्वारा राशि का काल माप प्ररूपित करते हैं। पल्य तीन प्रकार के होते हैं[2] **व्यवहार, उद्धार** एवं **अद्धा**। इनके प्रमाण, गणना और गिनती विधि से निकाले जाते हैं।

**व्यवहार पल्य**$=$४.१३$\times$(१०)$^{46}$ वर्ष। इसे अविभागी समयों में बदला जा सकता है।

**उद्धार पल्य**$=$४.१३$\times$(१०)$^{44}\times$जघन्य युक्त असंख्यात $\times$१०$^{7}$ वर्ष। यहाँ जघन्य युक्त असंख्यात का मान गणना विधि से प्राप्त हो जाता है।

**अद्धा पल्य**$=$४·१३$\times$(१०)$^{44}\times$(जघन्य युक्त असंख्यात)$^{3}$ वर्ष।

यहाँ अज्ञात मध्यम संख्यात की अनिर्धृतता छोड़कर इन सभी को समय राशि में बदला जा सकता है।

जब उपरोक्त को (१०)$^{14}$ से गुणित किया जाता है तो संवादी सागर का मान प्राप्त हो जाता है। **श्वेताम्बर** तथा **दिगम्बर** आम्नायों में तत्संबन्धी अन्तर का अध्ययन विश्व प्रहेलिका में उपलब्ध हैं।[3]

यह **उपमा मान** की राशि है जिसे रचना-राशि कह सकते हैं। इस प्रकार रचित राशि के द्वारा अस्तित्व में पाई जाने वाली राशि का प्रमाण दर्शाया जाता है।

**आवनिका (प्रा० आवलिका)**

इसका अर्थ **पंक्ति** या **कतार** (trail) होता है। यह एक क्रमबद्ध समयों की राशि होती है। जघन्य युक्त असंख्यात समयों की एक **आवलिका** होती है। ४४४६$\frac{२४५८}{३७७३}$ आवलिकाओं का एक **प्राण** आदि माप बनते हैं। इस प्रकार **मुहूर्त, अहोरात्र** आदि तक पहुँचते हैं। इस प्रकार जैन विज्ञान में समय माप का राशि-सैद्धान्तिक आधार होता है जो पुनः क्षेत्र-माप से सम्बन्धित हो जाता है। इससे एक समय कम करने पर उत्कृष्ट संख्यात बनता है जिसे मुनि महेन्द्रकुमार द्वारा **शीर्ष प्रहेलिका** भी कहा गया है।[4] **काल, समय** और **अद्धा**, ये सब एकार्थवाची नाम हैं। एक परमाणु का दूसरे परमाणु के व्यतिक्रम करने में जितना काल लगता है, उसे **समय** कहा जाता है। चौदह राजु आकाश प्रदेशों के अतिक्रमण मात्रकाल से जो चौदह राजु अतिक्रमण करने में समर्थ परमाणु है, उसके एक परमाणु अतिक्रमण करने के काल का **समय** है। ऐसे असंख्यात समयों की एक आवलि होती है। **तत्प्रायोग्य** संख्यात आवलियों से **उश्वास-निश्वास** निष्पन्न होता है।[5]

**अर्द्धच्छेद (प्रा० अद्धछेद)—**

इसका शाब्दिक अर्थ **आधा भाग** होता है। **आधा भाग, आधा भाग** से निर्मित संख्या को किसी संख्या की **अर्द्धच्छेद** संख्या कहते हैं। ज्यामितिरूप से किसी रेखा में स्थित प्रदेश बिन्दुओं की भी **अर्द्धच्छेद** संख्या प्राप्त की जा सकती है, यथा रज्जु के अर्द्धच्छेद।[6] घन लोक के भी **अर्द्धच्छेदादि** राशि का विवरण मिलता है।[7] इसी प्रकार के अन्य पारिभाषिक शब्द **तिगच्छेद** (trisection), **चउक्कादिच्छेद** (quadri-etc. section) इत्यादि हैं। इस प्रकार इन सभी को लागएरिद्म टू दा बेस टू, थ्री, फोर (logarithan to base, two, three, four, etc.,) कह सकते हैं। यदि $x=2^n$ हो तो $n=\log_2 x$, अर्थात् $2^n$ के अर्द्धच्छेद $n$ कहे जाते हैं अथवा $2^n$ को २ द्वारा $n$ बार छेदा जा सकता है। जान नेपियर (१५५०-१६१७ A.D.) और जो जे० बर्जी (१५५२-१६३२ A. D.) द्वारा इस पद्धति को आविष्कृत माना जाता है।

---

१ लिश्क और शर्मा (१९७५), (१९७९)

२ ति० प० श्लोक १.११६—१.१२८

३ वि० प्र० पृ० २४५-२५२। लो० प्र० १.१६५ आदि; ति० प०, ४.३११ आदि।

४ वि० प्र०, पृ० ११७, श्वेताम्बर परम्परानुसार।

५ षट्० खं०, पु० ४, पृ० ३१८.

६ ति० प० भाग २, पृ० ७६४-७६७।

७ वही० पृ० ५९७-६००।

इसके समस्त नियमों के लिए धवला ग्रन्थ[1] और त्रिलोक सार[2] दृष्टव्य हैं।

किसी राशि की अर्द्धच्छेद राशि की भी अर्द्धच्छेद राशि निकाली जाये तो उसे **वर्गशलाका** राशि कहते हैं।[3]

**विकल्प (प्रा० वियप्प)**

इसका अर्थ **गणितीय कल्पना** (mathematical abstraction) कर सकते हैं। इसे और भी व्यापक अर्थ में **संचयक्रम संचय** गणित भी लेते हैं जिसे **भंग** भी कहते हैं। टीकाकार **शीलांक** (ल० ८६२ ई० प०) ने संचय क्रमसंचय सम्बन्धी तीन नियम बतलाये हैं।[4]

इनमें से दो संस्कृत में हैं, और एक अर्द्ध मागधी में है। प्रथम नियम द्वारा विशिष्ट संख्या की वस्तुओं के पक्षांतरण की कुल संख्या निकाली जाती है। इसे "भेद-संख्या-परिज्ञानाय" कहा है। अथवा एक से प्रारम्भ कर, दी गई पद संख्या तक (प्राकृत) संख्याओं को गुणित करने पर विकल्प गणित में परिणाम प्राप्त होता है। इसे $\underline{|m}$ अथवा $1, 2, 3....(m-2)(m-1)(m)$ कहते हैं। स्थानभंग और क्रमभंग रूप से भंग दो प्रकार के होते हैं।[5]

संचय सूत्र क्रमशः $^{m}c_1 = m$, $^{m}c_2 = \frac{m(m-1)}{1\cdot 2}$ द्वारा व्यक्त किये जा सकते हैं। शेष नियम **प्रस्तारानयनोपाय** हैं जिनसे समस्त भिन्न क्रम संचय प्राप्त हो जाते हैं।[6]

**नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती** (ल० ११वीं सदी) ने भी संचय विधि का विस्तृत विवेचन दिया है—*यथा* —

**संखा तह पत्थारो परियट्टण णट्ठ तह समुद्दिट्ठम् ।**
**एदे पंच पयारा पमाद समुक्कित्तणे णेय ॥३५॥**[7]

प्रस्तार रत्नावली मुनि रत्नचन्द्र द्वारा सम्पादित की गयी है।[8] यह विधि द्विपद प्रमेय के विकास में निर्णायक रही है।[9]

**यतिवृषभ** द्वारा १९ विकल्पों द्वारा द्वीप समुद्रों के विस्तार एवं क्षेत्रफल का अल्पबहुत्व विवरण दिया है।[10]

**वीरसेनाचार्य** ने **अधस्तन** और **उपरिम** विकल्प द्वारा किसी भी राशि का विकल्प विधि द्वारा विश्लेषण किया है। अधस्तन विकल्प तीन प्रकार का है: **द्विरूपवर्ग धारा, द्विरूपघन धारा,** तथा **द्विरूप घनाघन धारा**। उपरिमविकल्प भी तीन प्रकार का है—**गृहीत, गृहीत-गृहीत** और **गृहीत गुणकार**। जिनमें से प्रत्येक प्रकार को पूर्व विकल्प में विभाजित किया गया है। यह अत्यन्त रहस्यमय विवरण है।[11]

**संदृष्टि (प्रा० संदिट्ठि)**

इस शब्द का अर्थ प्रतीक है। इसके लिये **सहनानी** शब्द का भी प्रयोग हुआ है। प्रतीकों के कुछ चिह्न **तिलोयपण्णत्ति, धवला** में दिये हैं। किन्तु इनका सम्पूर्ण और अत्यन्त वृहद रूप **गोम्मटसार लब्धिसार क्षपणासार** की टीकाओं में उपलब्ध है। इसे अर्थ संदृष्टि अधिकारों द्वारा पं० टोडरमल ने अपनी **सम्यग्ज्ञान चन्द्रिका** टीका में स्पष्ट किया है। **अङ्कसंदृष्टि, अर्थसंदृष्टि** और **रूपसंदृष्टियाँ** प्रचलित रही हैं। "अर्थ" से वस्तुओं के द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव के प्रमाणादि का बोध होता है। प्रमाणों की संदृष्टि को ही अर्थ-संदृष्टि कहा गया है।[12] इन सभी में इकाई अवयव जैसे **समय, प्रदेश, अविभागी प्रतिच्छेद** आदि महत्वपूर्ण भूमिका निभाते हैं। **आचारांगनिर्युक्ति** गाथा ५० में निम्नलिखित उल्लेख आया है।

**"गणियं णिमित्त जुत्ती संदिट्ठी अवितहं इमं णाणं ।**
**इय एगंतमुवगया गुण पच्चाइय इमे अत्था ॥५०॥**

**घातादि के नियम** (Laws of Indices)

**अनुयोगद्वार सूत्र** में **घातों** का उपयोग बड़ी संख्याओं को निरूपित करने में किया गया है, जिन्हें **स्थानमान पद्धति** में भी दर्शाया गया है। उदाहरणार्थ, कोटि कोटि में बीस स्थान मान

१ **धवला**, भाग ३, पृ० २० आदि।
२ त्रि० सा०, गाथा १०५-१०८।
३ देखिए **धवला**, भाग ३, पृ० २१-२४, तथा पृ० ५६।
४ देखिये **भ०** सू०, ८. १, श्लो० ३१४. और भी सू० कृ० टीका, श्लो० २८, **समयाध्ययन** अनुयोगद्वार।
५ विस्तृत वर्णन हेतु देखिये कापड़िया, एच० आर०, **गणित तिलक**, बड़ौदा, १९३७, पृ० XIII.
६ देखिये **हेमचन्द्र सूरि** (१०८९ ई०) द्वारा **अनुयोगद्वार सूत्र,** श्लोक ९७ की टीका। हिन्दू गणितज्ञों ने इसे नहीं दिया है।
७ दत्त (१९३५), **मेथामेटिक्स ऑफ नेमिचन्द**, दी जैन एंटीक्वेरी, आरा, १, २, २५-४४। देखिये गो० जी० का०, गाथा ३५ आदि।
८ *प्रस्तार रत्नावली*, बीकानेर, १९३४।
९ वाग, ए० के०, (१९६९), **वायनामियल थ्योरम इन एंसिएंट इण्डिया**।
१० ति० प०, गाथा ५·२४२ आदि।
११ **धवला**, भाग ३, पृ० ४२-६३।
१२ **अर्थ संदृष्टि अधिकार गोम्मटसार एवं लब्धिसार (क्षपणासार गर्भित)** की वृहद टीकाओं में उपलब्ध है जो गांधी हरिभाई देवकरण ग्रन्थमाला, कलकत्ता से १९१९ के लगभग प्रकाशित हुए।

हैं, इसे २ के छठवें वर्ग और पाँचवे वर्ग के गुणन द्वारा प्राप्त किया जाता है। अथवा उसे २ के द्वारा ९६ बार छेदा जा सकता है।[1] इसी संख्या को २४वें स्थान के ऊपर और ३२वें स्थान के नीचे भी बतलाया गया है।

**उत्तराध्ययन सूत्र में** किसी भी गणितीय राशि की घातों को दर्शाने की विधि स्पष्ट है। किसी भी राशि की दूसरी घात को वर्ग, तीसरी घात को घन, चौथी घात को वर्ग-वर्ग, छठवीं घात को **घन वर्ग** और बारहवीं घात को **घन-वर्ग-वर्ग** कहा है।[2]

**षट्खंडागम** में, २ का **तीसरा वर्गितसंवर्गित** $(२५६)^{256}$ प्राप्त होता है। **धवला** में घातांक के सभी नियमों का उपयोग है। कोटि कोटि-कोटि और कोटि-कोटि-कोटि-कोटि के बीच संख्या $(२)^{(२)^6}$ और $(२)^{(२)^5}$ के बीच में स्थित है। यही $[(१०)^7]^3$ और $[(१०)^7]^4$ के बीच स्थित है। **गोम्मटसार** में इसे

७९,२२,८१,६२,५१,४२,६४,३३,७५,९३,५४,३९,५०,३३६ रूप में दर्शाया है।[3] यह मनुष्यों के निवास का क्षेत्रफल बतलाती है।

**हेमचन्द्र** (ल० १०८९ ई० प०) ने **यमल** शब्द का उपयोग किया। (i) **आठ स्थानमानों** के समूह से १ **यमल** पद बनता है जिससे परिभाषित संख्या २४वें स्थान से ऊपर और ३२वें स्थान से नीचे बनती है। (ii) **त्रियमल** पद का अर्थ छठवां वर्ग और **चतुर्यमल** पद का अर्थ आठवां वर्ग होता है। इससे ज्ञात होता है कि राशि छठवें वर्ग और आठवें वर्ग के बीच स्थित है। धवल ग्रन्थों के समान्तर विवरण से इसे स्पष्ट किया जा सकता है।[4] साथ ही द्वितीयवर्ग का अर्थ $क(२)^2 = क^4$ होता है। इसी प्रकार द्वितीय सूत्र का अर्थ $क^{\left(\frac{1}{2}\right)^{\frac{1}{2}}} = क^{\frac{1}{4}}$ होता है।

**स्थानमान पद्धति** (Place-value Notation)

स्थान को प्राकृत में **ठाण** कहते हैं। इसका अत्यधिक उपयोग जैन साहित्य में हुआ है। यह आकाश में या श्रेणि में, आदि प्रकरणों में क्रमादि का सूचक है। अनेक जैन ग्रन्थों में गणना के अनेक स्थानों का विवरण है। व्यवहार सूत्र में गणना स्थान पद का उपयोग है। अंकलिपि और गणित लिपि शब्द **समवायांग सूत्र** में हैं।[5] विभिन्न प्रकार की लिपि की सूची **श्यामार्य** (ल० १५१ ई० पू०) के **प्रज्ञापना सूत्र** में है। काष्ठकर्म में प्रयुक्त वर्णमाला के रूपों तथा पुस्तक कर्म में प्रयुक्त वर्णमाला के बीच भेद पाया गया है।[6] इस प्रकार भारतीय संख्या पद्धति के मूल उद्गम तथा विकास को सुनिश्चित करने हेतु केवल पेलियोग्राफिक साक्ष्य पर निर्भर रहना उचित नहीं होगा।

जैन साहित्य में पारिभाषिक शब्दावलि में चौथे **स्थानमान** के ऊपर स्वाभाविक समूहन और पुनर्समूहन है। पदों में दसों, शतों, सहस्रों और कोटियों आदि का महत्व है। अंक स्थाने ही द्वारा ७८४ स्थानमानों में संख्या $(८४,००,०००)^{28}$ निरूपित है जहाँ ८४,००,००० को पूर्वी **अनुयोगद्वार सूत्र** में बतलाया है। इसे **शीर्ष प्रहेलिका** भी कहा है।[7]

**षट्खंडागम में स्थानमान पद्धति** द्वारा संख्याओं को निरूपित किया गया है। उदाहरणार्थ, **चउवण्णम्** (चौवन), **अट्ठोत्तर** सदम् (एक सौ आठ), **कोडि** (करोड़), इत्यादि।[8]

**तिलोयपण्णत्ति में अचलात्म** अथवा $(८४)^{31} \times (१०)^{90}$ वर्षों को ८४/३१/९० रूप में दिया है।[9]

**धवला** में अनेक प्रकार से **संख्याओं के निरूपण** का उल्लेख है। साथ ही उसमें शत, सहस्रकोटि शब्दों का प्रयोग है।[10] एक प्राचीनग्रन्थ से ६१,९८,०८,४३,६६,८१,६४,१६,२०,००,००,००० **धवलाकार** ने निम्न रूप में प्रस्तुत किया है—

> **गयणट्ठ-णय कसाया चउसट्ठि नियंक वसुखरा दव्वा।**
> **चायाल वसुणमाचल पयट्ठ चन्दो रिद्दू कमसो॥**[11]

जैनाचार्यों द्वारा आवश्यकतानुसार यह विधि विकसित हुई प्रतीत होती है, क्योंकि आवश्यकता आविष्कार की जननी है। आश्चर्य है जिस ऋषिमण्डल ने यह आविष्कार किया उन्होंने अपना नाम नहीं दिया। धवला में जो शैलियाँ दी गई हैं वे संस्कृत साहित्य में उपलब्ध नहीं हैं।

---

१ अ० द्वा० सू०, गाथा १४२.
३ गो० सा० क० (अंग्रेजी), पृ० १०४
५ सम० सूत्र, गाथा १८
७ हेमचन्द्र द्वारा निरूपित गाथा ११६
९ ति० प०, गाथा ४, ३०८
११ धवला, भाग ३, पृ० २५५, १, २, ४५, ७१

२ उ० सू०, (३०; १०, ११).
४ दत्त (१९२९)।
६ प्र० सूत्र, गाथा ३७
८ षट्० १·२·९, १·२·११ आदि
१० धवला भाग ३, पृ० ९८, ९९, गाथा ५२, गाथा ५३, पृ० १०० देखिये दत्त (१९३५) पृ० २७ आदि।

**घटाने के लिए स्थानमान संकेतना** (Place-value Notation for Subtraction)

यह एक ऐसा अनुरेखण है जिससे यह ज्ञात होता है कि इसी प्रकार **स्थानमान संकेतना** की ओर जैनाचार्य बढ़े होंगे। घटाने के लिए रिण शब्द अथवा रि संकेत का उपयोग होता था। हस्तलिपियों में इसे O⁓⁓ ⏋ रूप में लिया है। इस प्रकार किसी राशि के असंख्यात में से १ घटाना हो तो इस रूप में ०-०⏋ लिखा जाता था, किन्तु बाद में इसे सरल व | रूप में 'वं छपाया जाने लगा। हम छापे की अर्थसंदृष्टि से ही घटाने के लिए **स्थानमान संकेतना** समझायेंगे। यहाँ ल लक्ष है जिसे ५, ४, ३ द्वारा गुणित किया गया है।[1]

| राशि | संकेतना |
|---|---|
| ल×५×४×३ | ल।५।४।३ |
| ल×५×४×३—१ल | १—<br>ल५।४।३ |
| ल×५×४×३—ल×५ | १—<br>ल।५।४।३ |
| ल×५×४×३—ल×५×४ | १—<br>ल।५।४।३ |
| ल×५×४×३—ल×३ | ल³ —<br>५।४।३ |
| ल×५×४×३—ल×४×३ | १—<br>ल।५।४।३ |
| ल×५×४×३—ल×५×३ | १—<br>ल।५।४।३ |
| ल×५×४×३—२ल×४×३ | २—<br>ल। ५ । ४ । ३ |
| ल×४×३—१२ | १—<br>ल ।४।३ |

उपर्युक्त से प्रकट है कि उपरोक्त व्यवहार **तिलोयपण्णत्ति** में भी प्रयुक्त होने के कारण पर्याप्त प्राचीन होना चाहिए।[2] इसका प्रयोग **गोम्मटसार** की **जीव तत्व प्रदीपिका** तथा **कर्णाट वृत्ति** में अत्यधिक हुआ है। रिण के लिए अनेक चिह्न प्रचलित रहे हैं, यथा :—ˋ, —, ⁓, ०, ‿, ⁀, + रि अथवा रिण। हस्तलिपियों में O⁓⁓ ⏋ चिह्न का प्रयोग विशेषाधिक मिलता है। ऐसा लगता है कि **ब्राह्मी** के चिह्न ⁚· जो इ के लिए है वह ० में बदल गया, ⁓ र के लिए प्रयुक्त हुआ ⏋ जो नीचे की ओर आया है वह ण के लिए हो सकता है। धन के लिए धण का उपयोग भी हुआ है। इसके साथ ० नहीं लगाते हैं। इसके लिए केवल — अथवा ⏋ का उपयोग करते रहे हैं।[3] काकपद + चिह्न का उपयोग ऋण के लिए बख्शाली हस्तलिपि में भी हुआ है।[4]

**श्रेणि** (Series or Progressions)

**सूर्यप्रज्ञप्ति** में **ध्रुवराशि** की सहायता से विभिन्न ज्योतिष्कों की **युति**, **संपात** आदि का काल एवं अन्य ज्योतिषी गणनाएँ करने हेतु **श्रेणियों** की रचना हुई प्रतीत होती है।[5] **चन्द्र प्रज्ञप्ति** प्रभृति ग्रन्थों तथा **तिलोयपण्णति** में भी **ध्रुवराशि** के उपयोग से **श्रेणि** रचना हुई हैं जिनमें **समान्तर** और **गुणोत्तर श्रेणियाँ** प्राप्त होती हैं।[6] **गोम्मटसार** में **ध्रुवभागहार** द्वारा भी इसी प्रकार की **गुणोत्तर श्रेणियाँ** प्राप्त की गई हैं।[7] चीन में प्रायः ७वीं सदी से इस प्रकार की **राशि** जिसे **तिंग** कहते थे, ज्योतिष गणित में उपयोग हुआ है। वहाँ **फिंग** शब्द का भी उपयोग हुआ है जिसे तैरनेवाला अन्तर कहा गया है।[8] यही सम्भवतः बाद में **परिमित अन्तर-विधि**[9] रूप में न्यूटन आदि ने विकसित किया।

उपर्युक्त के सिवाय **तिलोयपण्णत्ति** में निम्नलिखित प्रकार के सूत्र प्राप्त हुए हैं :

मानलो **श्रेणि योग** यो, **प्रचय** प्र, **आदि** आ और **गच्छ** ग है और **इष्ट संख्या** इ हो तो[10]

$$\text{यो} = [\text{ग}-\text{इ})\text{प्र} + (\text{इ}-१)\text{प्र} + (\text{आ}.\ २)]\ \frac{\text{ग}}{२}$$

**इष्ट संख्या** को प्रथम, द्वितीय या अन्य कोई **श्रेणि** माना जा सकता है।

**समान्तर श्रेणि** हेतु सूत्र[11]

$$\text{यो} = \left[\left\{\left(\frac{\text{ग}-१}{२}\right)^2 + \left(\frac{\text{ग}-१}{२}\right)\right\}\text{प्र} + ५\right]\text{ग}$$

---

१ अ० सं० **गो०** पृ० २०-२१

२ **ति० प०**, भाग २, पृ० ६०६

३ देखिये हस्तलिपि, अ०सं०गो० जो मन्दिरों में **गो०सा० जी०** आदि के साथ उपलब्ध है जिसमें **सम्यक्ज्ञान चन्द्रिका टीका, पं० टोडरमल** कृत भी है।

४ दत्त एवं सिंह (१९३५) भाग १, पृ० १४-१५

५ **सू० प्र०**, भाग २, पृ० ६६-७४

६ **ति० प०**, गाथा ७, १२२, २२२

७ **गो० सा० जी०**, भाग २, पृ० ६२८-६४८

८ नीधम एवं लिंग (१९५९), पृ० ४८, ४९, १२३, १२४

९ Method of Finite Difference.

१० **ति० प०**, भाग १, २·६४

११ **वही**, अगली गाथाएँ, २·७०

यहाँ ५ का सम्बन्ध पाँचवें नर्क से है।

जब कभी **श्रेणि** की संख्या इ हो तो **योग** का सामान्य सूत्र है—

$$\text{यो} = \frac{\text{ग}}{२}[(\text{ग}+\text{इ})\text{प्र} - (\text{इ}+१)\text{प्र}+२\text{आ}]$$

अन्य सूत्र हैं

$$\text{यो} = \left[\left(\frac{\text{ग}-१}{२}\right)\text{प्र}+\text{आ}\right]\text{ग}$$

नारकीबिलों सम्बन्धी दो सूत्र और हैं :[1]

$$\text{यो} = \frac{\text{ग}^2\text{प्र}+२\text{गआ}-\text{गप्र}}{२}$$

$$\text{यो} = \frac{(\text{ग}^2-\text{ग})\text{प्र}+\text{गआ}}{२}+\frac{\text{आ}}{२}\text{ग}$$

**गुणोत्तर श्रेणि** का योग निकालने हेतु[2]

$$\text{यो} = \frac{(\text{वि})^{\text{ग}}-१)\text{आ}}{\text{वि}-१}$$

जहाँ वि, **विशेष** है, जो गुणकार रूप प्रत्येक अगले पद को गुणित करता चलता है।

**अनिर्धृत समीकरणों** का उपयोग कर्मग्रन्थ में कहीं-कहीं हुआ है। यहाँ **आदि धन** को $\text{ध}_{\text{आ}}$, **मध्यम धन** को $\text{ध}_{\text{म}}$ तथा **उत्तर धन** को $\text{ध}_{\text{उ}}$ लिखेंगे। शेष संकेत उपरोक्त लेते हुए निम्न प्रकार के सूत्र प्राप्त होते हैं जो कर्मग्रन्थों से सम्बन्धित हैं। यहाँ ध=यो मान लेंगे।

$$\text{ध}_{\text{आ}}+\text{ध}_{\text{उ}} = \text{यो} \qquad (१)^{3}$$

$$\text{ध}_{\text{म}} \times \text{ग} = \text{यो} \qquad (२)$$

$$\left[\left\{\left(\frac{\text{ग}-१}{२}\right)\text{प्र}\right\}\times\text{आ}\right]\times\text{ग} = \text{यो} \qquad (३)^{4}$$

$$\left(\frac{\text{आ}+१}{२}\right)\text{ग} = \text{यो} \qquad (४)$$

$$\frac{\text{यो}}{\text{ग}^2}\div\text{संख्येय} = \text{प्र} \qquad (५)$$

$$\left(\text{यो}-\text{ध}_{\text{आ}}\right)\div\frac{\text{ग}^2-\text{ग}}{२}\text{प्र} \qquad (६)^{5}$$

$$\frac{\text{यो}-\text{ध}_{\text{उ}}}{\text{ग}} = \text{ग} \qquad (७)$$

$$\text{ध}_{\text{उ}}\ \frac{\text{ग}-१}{२}.\text{ग}.\text{प्र}. \qquad (८)^{6}$$

इसी प्रकार अन्यत्र स्थलों में उपरोक्त एवं शेष सूत्रों का प्रयोग है। विशद विवरण के लिए **गोम्मटसारादि** की **कर्णाटवृत्ति** एवं **जीवतत्व प्रदीपिका** टीकाएँ दृष्टव्य हैं। उपरोक्त शोध का विषय है जो **श्वेताम्बर** आम्नाय के **करणानुयोग** ग्रन्थों के गणित से तुलना रूप हो सकता है।

**धाराएँ एवं अल्पबहुत्व** (Sequences and Comparability)

विभिन्न **रचना-राशियों** द्वारा अस्तित्वशील राशियों की स्थिति निश्चयन **धाराएँ** एवं अल्पबहुत्व करते हैं। **व्यासों, क्षेत्रफलों** आदि से उत्पन्न **धाराओं** का अल्पबहुत्व **तिलोयपण्णत्ति** में उपलब्ध है।[7]

**राशि सिद्धान्त** में **रचना-राशियों** का बड़ा महत्व है क्योंकि उनके द्वारा **अस्तित्वशील राशियों** का मान बतलाने में सुविधा होती है। **धाराओं** की भी इसी प्रकार रचना की जाती है और उनमें उत्पन्न रचना-राशियों द्वारा अस्तित्वशील **राशियों** की स्थिति स्पष्ट करते हैं। त्रिलोकसार में **वृहद्धारा परिकर्म** से संकेत मात्र धाराओं का विवरण लिया गया है, किन्तु यह **वृहद्धारा परिकर्म ग्रन्थ** अब उपलब्ध नहीं है। सम्भवतः दक्षिण के शास्त्र भण्डारों में प्राप्त हो सके। ये धाराएँ **सुक्रमबद्ध** हैं और निम्न रूप में संक्षेप में वर्णनीय हैं—सभी **केवलज्ञान राशि** तक पहुँचाती हैं। किन्तु इनकी रचना भिन्न-भिन्न प्रकार द्वारा की जाती है। इस प्रकार **त्रिलोकसार** में १४ धाराओं का वर्णन है।[8] इस सम्बन्ध में विशेष अध्ययन हेतु लक्ष्मीचन्द्र जैन का शोध लेख दृष्टव्य है।[9] यहाँ मानलो **गच्छ** (ग), **धारा** (धा), **केवल ज्ञान अविभाग प्रतिच्छेद राशि** (के) तथा **सदस्यता** प्रतीक ∈ हो, तो निम्न रूप में **धाराओं** का विवरण हो जाता है।

| **प्रतीक** | **नाम** | **सामान्य पद** |
|---|---|---|
| $\text{धा}_1$ | सर्वधारा | $[१+(\text{ग}-१)^1]$ |
| $\text{धा}_2$ | समधारा | $[२+(\text{ग}-१)^2$ |
| $\text{धा}_3$ | विषमधारा | $[१+(\text{ग}-१)^2$ |

---

१ ति० प० भाग १, २·७४, २·८१
२ वही, ३—८०, देखिये सरस्वती (१९६१-६२),
३ गो० सा० जी०, ४९, १२१-१२४
४ त्रि० सा०, गा० १६४
५ ,, ,, ,, ४९, १२३
६ वही, ४९, १२२/३
७ ति० प० ग० श्लोक, ४·२५२५—४·२७७
८ त्रि० सा०, गाथा १४-५२ तथा ५३
९ जैन, एल० सी० (१९७७) आई० जे० एच० एस०, १२·१

| प्रतीक | नाम | सामान्य पद |
|---|---|---|
| $\text{धा}_4$ | कृतिधारा | $\text{ग}^2$ |
| $\text{धा}_5$ | अकृतिधारा | $(\text{ग} : \text{ग} \in \text{धा}_1—\text{धा}_4)$ |
| $\text{धा}_6$ | घनधारा | $\text{ग}^3$ |
| $\text{धा}_7$ | अघनधारा | $(\text{ग} : \text{ग} \in \text{धा}_1—\text{धा}_6)$ |
| $\text{धा}_8$ | कृतिमातृकधारा | $(\text{ग}^2)^{1/2}$ |
| $\text{धा}_9$ | अकृतिमातृकधारा | $[(\text{के})^{1/2}+\text{ग}]$ |
| $\text{धा}_{10}$ | घन मातृक धारा | $(\text{ग}^3)^{1/3}$ |
| $\text{धा}_{11}$ | अघन मातृक धारा | $[(\text{के})^{1/3}+\text{ग}]$ |
| $\text{धा}_{12}$ | द्विरूप वर्गधारा | $(२)^{(२)^{\text{ग}}}$ |
| $\text{धा}_{13}$ | द्विरूप घनधारा | $(२)^{३(२)^{\text{ग}—१}}$ |
| $\text{धा}_{14}$ | द्विरूप घनाघनधारा | $(२)^{(३)^2(२)^{\text{ग}—२}}$ |

यहाँ $\text{धा}_1$ के महत्व को देखना है। इसमें सम्मिलित सभी **द्रव्य गुण पर्यायों** का सभी **काल के समयों** और **प्रदेशों** उनकी **स्थिति** आदि तथा **भावों** की राशि का **क्रमबद्ध** संख्या में निरूपण है। **संचय की स्थितियाँ** भी इनमें सम्मिलित हैं। इस प्रकार यह धारा एक **सुक्रमबद्ध राशि** है जो परिमित तथा अनन्त प्रकारों की अखण्डताओं के अथवा **पुद्गल परमाणुओं या भावों की संरचना राशियों** में से होकर गुजरती है और प्रत्येक **गैप** (gap) को भरती हुई निकलती है। इसमें अनन्त से वड़े अनन्त भी समाए हुए हैं। इसी धारा में $\text{धा}_2$ से लेकर $\text{धा}_{14}$ तक की सभी **धाराएँ** समाई हैं। यहाँ अन्तिम पद **केवलज्ञान अविभाग प्रतिच्छेद राशि** है जो सबसे बड़ा, उत्कृष्ट अनन्तानन्त रूप है। जार्ज कैण्टर तथा अन्य गणितज्ञों ने ऐसी सुक्रमबद्धी राशियों की रचना की है तथा **सुक्रमबद्धी साध्य** को सिद्ध करने का प्रयास किया है।[1] इस साध्य का समतुल्य **"वरण का स्वयं सिद्ध"** है। **सुक्रमबद्धी प्रमेय** पर आधारित **व्यापक अल्पबहुत्व** का **प्रमेय** है, "कोई भी दो राशियों में से, दोनों समतुल्य होंगी अथवा उसमें से एक, दूसरे की उपराशि के समतुल्य (equivalent) होगी।" हारटग्ज ने सिद्ध किया था कि **व्यापक अल्पबहुत्व प्रमेय** स्थानीय रूप से **सुक्रमबद्धी प्रमेय** के समतुल्य है।[2]

धाराएँ $\text{धा}_{12}$, $\text{धा}_{13}$ **और** $\text{धा}_{14}$ अत्यन्त महत्वपूर्ण हैं, क्योंकि उनमें ऐसे पद स्पष्ट होते हैं जो **दो** की संख्यात्मक घातों पर उत्पन्न होते हैं। कैण्टर ने अनेक प्रकार के ऐसे पद **अलिफ** (alephs) रूप में **द्विरूपादि वर्गधारा** के आधार पर उत्पन्न किये थे। फिर भी उन्हें **अलिफों** की दिशाबद्ध इतनी **धाराएँ** प्राप्त न हो सकी हैं और जैन **धारा-गणित** में इस सम्बन्ध में शोध हेतु विशेष क्षेत्र उपलब्ध है।

**अल्पबहुत्व** तीन प्रकार का वर्णित है—**सचित्त**, **अचित्त मिश्र**। जो अल्पबहुत्व जीवों से सम्बन्धित है उसे **सचित्त**, जो शेष प्रकार के द्रव्यों से सम्बन्धित है उसे **अचित्त** प्रकार का कहते हैं। जब राशियाँ ज्ञान, दर्शन, योग, अनुभाग आदि से सम्बन्धित रहती हैं तो अल्पबहुत्व **नोआगम** प्रकार का होता है। इन सभी प्रकार के अल्पबहुत्वों को तीन मार्गों में व्यवहृत करते हैं—**स्वस्थान, परस्थान और सर्वपरस्थान**। **मिश्र** प्रकार के **अल्पबहुत्व** का एक उदाहरण सोलह राशिगत **अल्पबहुत्व** है।[3] अनन्तगुणा दर्शाने हेतु **'ख' संदृष्टि** का उपयोग होता है।[4] यदि १६ **जीवराशि** है तो १६ख **पुद्गल राशि** हैं। १६ खरव काल की **समयराशि** है और १६ख खरब समस्त **आकाश प्रदेश राशि** होती है। **अल्पबहुत्व विधि** का उपयोग वहाँ होता है जहाँ किसी राशि का स्थान निर्धारण अनेक राशियों के प्रतिवेश में तथा दूरी पर, **परिमित** अथवा **पारपरिमित** दशा में करना होता है।[5] **अतीतकाल** समय राशि (....४, ३, २, १) मानने पर उससे **अनागत काल समय राशि** (१, २, ३, ४, ....) को, जहाँ ० वर्तमान काल हो, अनन्तगुणा माना गया है।

**माविकी** (Mensuration)

**सूत्रकृतांग**[6] के अभिमत में, "गणित में रेखागणित कमल है,.......और शेष अवर है।" वास्तव में यदि बीजगणित **तर्क** पर आधारित होता है तो रेखागणित **अन्तःप्रज्ञा** पर। करणानुयोगविषयक ग्रन्थ लोक का रेखागणित पर आधारित तो हैं ही, साथ ही बीजगणितीय सम्बन्ध पर भी।

**तत्त्वार्थाधिगम भाष्य (उमास्वाति)**[7] में निम्नलिखित **मापिकी सूत्र** उपलब्ध हैं :—

---

१ देखिये ज्लाट (१९५७)। इसमें प्राय: सभी सम्बन्धित संदर्भ मिल सकते हैं।
२ **वही।**
३ **धवला**, भाग ३, पृ० ३०, ३१
४ **अ० सं० गो०** पृ० ५ आदि
५ **तत्त्वा०** १, ८, १०, पृ० ४२
६ **श्रुत स्कन्ध;** अ० १, श्लो० १५४
७ **तत्त्वा० भा०** (१९०३)

मान लो **वृत्त की परिधि** "प", **व्यास** "व्या", **क्षेत्रफल** "क्षे", **चाप** "चा", **चाप-कर्ण** "क", **बाण** "ब", एवं **त्रिज्या** "त्रि" हो तो

(i) $प = \sqrt{१० (व्या)^2}$

(ii) $क्षे = \frac{1}{4} प० व्या$

(iii) $क = \sqrt{४ बा (व्या — बा)}$

(iv) $बा = \frac{1}{2} (व्या — \sqrt{व्या^2 — क^2})$

(v) $चा = \sqrt{६ बा^2 + क^2}$

(vi) $व्या = \left( बा^2 + \frac{क^2}{४} \right) \div बा$

(vii) दो समान्तर चापकर्णों के बीच किसी वृत्त की परिधि के भाग संवादी चापों के बीच के अन्तर के आधे होते हैं।

(viii) $बा = \sqrt{चा^2 — क^2 \div ६}$

ये सभी सूत्र **जम्बू द्वीप समास** में भी उपलब्ध हैं।[1]

ये ही सूत्र **सूर्यप्रज्ञप्ति, करण भावना, उत्तराध्ययन सूत्र** में भी हैं जहाँ गोल के खण्ड समान ईषत् प्राग्भार का विवरण भी मिलता है।

**महावीराचार्य** द्वारा भी इन्हीं सूत्रों की पुनरावृत्ति हुई है[2]—

(वादर) $चा = \sqrt{५बा^2 + क^2}$

(सूक्ष्म) $चा = \sqrt{६बा^2 + क^2}$

सिकन्दरिया के हेरन (ल० २००)[3] ने **परिधि खण्ड** को **अर्द्धवृत्त** से कम लेकर निम्नलिखित सूत्र निकाला :

$\sqrt{४ वा^2 + क^2} + \frac{1}{3} बा$ अथवा

$$\sqrt{४ वा^2 + क^2} + \{\sqrt{४ वा^2 + क^2} — क\} \frac{वा}{क}$$

चीनी छेन हुओ (Chen Huo) (ल० १०७५ ई०) ने इस सूत्र को निम्न रूप में रखा :

$$चा = क + २\frac{वा^2}{व्या}$$

**सूर्यप्रज्ञप्ति**, आदि ग्रन्थों में $\pi$ का वादर मान ३ तथा सूक्ष्म मान $\pi = \sqrt{१०}$ लिया गया है। **धवला** में शुद्ध रूप में $\pi = \frac{३५५}{११३}$ है[4], जो निम्नलिखित रूप में पढ़ा जाता है

$$\pi = ३ + \frac{१६}{११३} + \frac{१६}{११३ (व्यास)}$$ यदि व्यास में स्थित प्रदेश राशि असंख्यात हो तो $\pi$ का मान $\frac{३५५}{११३}$ निकल आता है। यही सूत्र चीन में त्सु-चुंग शिह (Tsu Chung Ohih) (ल० ४७६ ई०) को ज्ञात था।[5]

**तिलोयपण्णत्ति** में निम्नलिखित सूत्र प्राप्त हैं। वहाँ **सांद्रों के घनफल, लम्बत्रिपार्श्वों** के रूप में विभिन्न प्रकार के आधार लेकर प्राप्त किये गये हैं। **वातवलयादि** के भी घनफल निकाले गये हैं। ये राजू और योजन के पदों में प्राप्त हैं।[6]

(i) $प = \sqrt{व्या^2 \times १०}$

(ii) $क्षे = प \times \frac{व्या}{४} = \frac{प}{व्या} \cdot \frac{व्या^2}{४} = \sqrt{१० त्रि^2}$

(iii) समवर्तुल रंभ (right circular cylinder) का घनफल = आधार का क्षेत्रफल × ऊँचाई[7]

(iv) $(चतुर्थभाग चाप का चाप कर्ण)^2 = \left(\frac{व्या}{२}\right)^2 \times २$

(v) $[(चतुर्थ भाग परिधि चापकर्ण)^2 \times \frac{5}{4}]$

$= [चतुर्थ भाग परिधि]^2 = \sqrt{१०} \frac{त्रि}{२}$ *

(vi) $क^2 = ४\left[\left(\frac{व्या}{२}\right)^2 — \left(\frac{व्या}{२} — वा\right)^2\right]$ †

**जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति संग्रह** में उसे निम्न रूप में दिया है :

$क = \sqrt{४ वा (व्या — वा)}$

(vii) $चा^2 = २ [(व्या + वा)^2 — व्या^2]$ §

**जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति संग्रह** में निम्न रूप में है—

$च = \sqrt{६ (वा)^2 + क^2}$

---

१ अ० ३, श्लो० ११.

२ ग० सा० सं०, ७·४३, ७३½

३ हीथ, भाग २, पृ० ३८१, (१९२१)

४ धवला, भा० ४, १, ३, ३, पृ० ४२

५ कूलिज (१९४०), पृ० ९१; नीधम और लिंग (१९५९), मिकामी (१९१३).

६ ति० प० ग०, पृ० २४-३९.

७ ति० प०, ४·९, ४·९.

* ति० प०, ४·७०

† वही, ४·१८०, ज० द्वी० प्र०, २·२३, ६·६ आदि

§ वही, ४·१८१, ज० द्वी० प्र०, २·२४, ४·२६; ६·१०

(viii) खण्ड की ऊँचाई प्राप्त करने हेतु[1]

$$\text{बा} = \frac{\text{व्या}}{२} - \left[\frac{\text{व्या}^2}{४} - \frac{\text{क}^2}{४}\right]^{\frac{1}{2}}$$

**सन्निकटता** की व्यवस्था हेतु $\sqrt{१०}$ का मान निकालने हेतु **तिलोयपण्णत्ति** का "**खखपदस्सं सस्सपुढं**" प्रकरण, डा० आर०सी० गुप्ता ने $\sqrt{(३)^2+१}$ रूप लेकर प्राप्त किया है।[2] यहाँ $\sqrt{N} = \sqrt{a^2+x} = a+\frac{x}{2a}$ रूप में रखने की जैन प्रणाली रही है। इसी प्रकार $\sqrt{N} = \sqrt{b^2-y} = b-\frac{y}{2b}$ रूप में भी इसे रख सकते हैं। इस प्रकार $\pi = \sqrt{१०} = \sqrt{(३)^2+१} = ३+\frac{१}{६} = \frac{१९}{६}$ रूप में जैन ग्रन्थों में प्रचलित है।[3]

श्वेताम्बर **चार प्रकार के प्रमाणों** का वृहद वर्णन कापड़िया[4] ने सिंह तिलक सूरि की **गणित तिलक टीका** में किया है, जो दिगम्बर ग्रन्थों के मानों से भिन्न हैं। **स्थानांग सूत्र** में ५ प्रकार के अनन्तों का विवरण दिया है। **भगवती सूत्रादि** में त्र्यस्रादि के आकार की अनेक **ज्यामितीय आकृतियों** का विवरण दिया है। इसी प्रकार **सूर्य प्रज्ञप्ति** में भी विवरण मिलते हैं। चार प्रकार के प्रमाणों में **द्रव्य प्रमाण** को **प्रदेश निष्पन्न** और **विभाग निष्पन्न** रूप में लिया गया है। **प्रदेशनिष्पन्न** प्रमाण अनन्त प्रकार का है और **विभाग निष्पन्न** मात्र ५ प्रकार का है :—**मान, उन्मान, अवमान, गणिमा, प्रतिमान**। गणिमा १ से लेकर १ करोड़ तक की संख्या तक जाता है। **मान** क्रमशः **धान्यमान** और **रस मान** प्रकार का है। **क्षेत्र प्रमाण** दो प्रकार का है : **प्रदेश निष्पन्न** और **विभाग निष्पन्न**। **प्रदेश निष्पन्न** असंख्य प्रकार का है। **विभाग निष्पन्न** अंगुल से लेकर योजन तक जाता है—

| | |
|---|---|
| ६ अंगुल | = १ पाद [अंगुल ३ प्रकार का है : आत्मांगुल, प्रमाणांगुल और उत्सेधांगुल][5] |
| २ पाद | = १ वितस्ति |
| २ वितस्ति | = १ रत्नी |
| २ रत्नी | = १ कुक्षि |
| २ कुक्षि | = १ धनुष्य |
| २००० धनुष्य | = १ गव्यूति |
| ४ गव्यूति | = १ योजन[6] |

इसी प्रकार **काल प्रमाण** भी दो प्रकार का है : **प्रदेशनिष्पन्न** एवं **विभाग निष्पन्न**। **प्रदेश निष्पन्न** असंख्य प्रकार का है और १ समय से लेकर असंख्यात समय तक है। **विभाग निष्पन्न** के अनेक प्रकार हैं :—(१) **समय** (२) **आवलिका** (३) **मुहूर्त** (४) **अहोरात्र** (५) **पक्ष** (६) **मास** (७) **ऋतु** (८) **अयन** (९) **संवत्सर** (१०) **युग** (११) **पूर्वांग** इत्यादि।[7] उपर्युक्त को समय से निम्नलिखित सम्बन्ध से जोड़ा है :—

| | |
|---|---|
| असंख्य समय | = १ आवलिका |
| संख्यात आवलिका | = १ निश्वास या १ उच्छवास |
| १ उच्छ्वास + १ निश्वास | = १ प्राण |
| ७ प्राण | = १ स्तोक |
| ७ स्तोक | = १ लव |
| ७७ लव | = १ मुहूर्त |
| ३७७३ उच्छ्वास | = १ मुहूर्त |
| ३० मुहूर्त | = १ अहोरात्र |
| १५ अहारोत्र | = १ पक्ष |
| २ पक्ष | = १ मास |
| २ मास | = १ ऋतु |
| ३ ऋतु | = १ अयन |
| २ अयन | = १ संवत्सर |
| ५ संवत्सर | = १ युग |
| ८४ लाख वर्ष | = १ पूर्वांग[8] |

**भावप्रमाण** को अनेक प्रकार वाला वतलाया गया है। **षट्खण्डागम** में उपरोक्त तीन प्रमाण : **द्रव्य प्रमाण, क्षेत्र प्रमाण** एवं **काल प्रमाण** को **भाव प्रमाण** कहा गया है।[9]

---

१ ति० प०, ४·१८२.

२ गुप्ता, आर० सी०, (१९७५); ति० प० ग०, ९·५५-५६, पृ० ४९; दत्त (१९२९), पृ० १३२

३ जैन, जे० एल०, (१९९८), पृ० १५४-१५५

४ कापड़िया (१९३७)।

५ आर्हत दर्शन दीपिका, देखिये पृ० ७८-८०

६ अनु० सू०, सू० १३३

७ कापड़िया (१९३७), पृ० xvii—xx, भूमिका।

८ अनु० सू०, सू० १३७; आर्हत दर्शन दीपिका (पृ० ५८७-५८८)।

९ षट्खण्डागम, पु० ३, १—२—५, "तिण्हं पि अधिगमो भाव पमाणं ॥५॥"

## ८. गणितानुयोग—आधुनिक सन्दर्भ में

**प्रस्तुत प्रस्तावना के प्रथम शीर्षक में गणितानुयोग**—एक परिचय दिया गया है जिसे आधुनिक सन्दर्भ में रखा जा सकता है। मुख्यतः विषय गणित, ज्योतिष एवं लोक संरचना संबंधी है जिसकी तुलना आधुनिक विज्ञान से की जा सकती है। वास्तव में किन्हीं भी घटनाओं को सिद्धान्त रूप से समझाने या फलित रूप में परिणाम निकालने हेतु **प्रतिरूप (मॉडल)** या **गणितीय प्रतिरूप** (मैथामेटिकल मॉडल) स्थापित किये जाते हैं। परीक्षणों द्वारा ही प्रतिरूपों की सक्षमता शुद्धता आदि परीक्षित होती है।

स्पष्ट है कि गणित ज्योतिष का जैन सिद्धान्त जो गणितानुयोग में संग्रहीत है, जैन पंचांग के रूप को प्रस्तुत करता है। इसमें समय-समय पर शोधन कार्य होते रहे, क्योंकि औसतन, माध्यमान पर आधारित यह पंचांग था जिसे समयानुसार ध्रुव राशि आदि राशियों के समीकरणों द्वारा पूरित किया जाता रहा होगा। यह आवश्यकता पर निर्भर करता है। अतएव अभी भी इन ओर अनेक जैन ज्योतिष ग्रन्थ जो उपलब्ध हैं तथा अनुपलब्ध हैं उनके अनुवाद गणितीय टिप्पण सहित शोध हेतु तैयार करना आवश्यक है। यह स्पष्ट है कि आधुनिक ज्योतिष का मॉडल कापरनिकस के सिद्धान्त के आधार पर है। फिर भी आइंस्टाइन का सापेक्षता सिद्धान्त उसमें सूक्ष्मतम तत्व दे सका है। न्यूटन से अब सापेक्षता सिद्धान्त अत्यधिक सूक्ष्म परिणामों को निकालता है।

यही हाल जैन लोक संरचना का है। एक **प्रतिरूप** प्रस्तुत किया गया है, जिसमें गणितीय वस्तुओं को भर दिया गया है, अर्थात् विभिन्न प्रकार की राशियों से लोक की संरचना को निर्मित किया गया है। जीवराशियों से लेकर अनेकानेक प्रकार की राशियों का द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव प्रमाण देते हुए लोक की विविधताओं पर विहंगम दृष्टि डाली गयी है।

प्रस्तुत **प्रतिरूपों** की गिनती आज के युग में दिनों दिन बढ़ती जा रही है। उनके निष्कर्षों का परीक्षण किया जाता रहा है। किन्तु अभी भी नीहारिकाओं का अखिल लोक से बाहर की ओर [illegible] वेग से निष्कासन प्रति क्षण होते रहने का जो चमत्कारी विश्लेषण हो सका है, उसका संतोषजनक प्रतिरूप (मॉडल) प्राप्त नहीं हो सका है। यदि ब्रह्माण्ड प्रतिपल, इस प्रकार विस्तार को प्राप्त हो रहा है तो उसका [illegible] [illegible] क्या कोई शून्य से उत्पत्ति होती रही है? [illegible] प्रकार से विश्व की अवस्था विषयक [illegible] हुए हैं। आइन्स्टाइन, बोंडी, हायल, गोल्ड, [illegible] ने [illegible] की ओर

समर्पित किया है। तत्सम्बन्धी **गणितीय प्रारूपों** के अध्ययन और गणितानुयोग के विषय से उसकी तुलना करने हेतु हम संदर्भ ग्रन्थावलि में यथोचित सामग्री दे रहे हैं।

साथ ही **गणितानुयोग** का एक और आधुनिक संदर्भ है। वह है विज्ञान इतिहास संबन्धी संरचना का। प्रथम अध्याय में जो सूत्रों में पाईगये प्रकरण हैं उन्हें विज्ञान के इतिहास शोध विषयक रूप में प्रस्तुत करना आवश्यक है। यह विषय अपने आप में अत्यन्त गम्भीर है क्योंकि उद्‌गम सम्बन्धी समस्याएं, विश्व विज्ञान इतिहास के संदर्भ में अनेक प्रकरणों में उलझी हुई हैं। उदाहरणार्थ किस देश में किस काल में वहां की सभ्यता को किस प्रकार के गणित-विज्ञान की आवश्यकता हुई और उन्होंने अपनी आवश्यकताओं और जटिल समस्याओं की प्रस्तुति को किस रूप में हल किया तथा विदेशों को अंततः उनका क्या लाभ मिला।

**तीर्थंकर वर्द्धमान महावीर** का युग क्रान्तिकारी युग था जब हिंसा को अहिंसा के सामने घुटने टेकना पड़े थे। स्पष्ट है कि उस बुद्धिवादी युग में **वर्द्धमान महावीर** के तीर्थ में लोक संरचना के आधार पर कर्म सिद्धान्त के सूक्ष्मतम गणित द्वारा निर्मोह को प्रस्तुत करना पड़ा होगा। अहिंसा के मृदु स्पर्श में यह शुद्ध हीरे जैसी कठोरता कैसे पनपी होगी, आश्चर्य लगता है। किन्तु आत्मा को अनुभूति करना पड़ी होगी कि कर्मों का बँटवारा नहीं होता है। यह प्रत्यनुभूति जैन गणित की पराकाष्ठा पर दृष्टिगत होती है। आज का वैज्ञानिक युग अति बुद्धिवादी है। इसमें **गणितानुयोग** जैसे ग्रन्थों पर आधारित कर्मग्रन्थों का परीक्षण विधि से गणक-मशीनों द्वारा दिग्दर्शन कराना अब अपरिहार्य हो गया है। इसके लिये तीन प्रकार की गणक मशीनें आवश्यक हैं जो क्रमशः संस्कृत प्राकृत जैन ग्रन्थों के अनुवाद, उनमें निहित गणित ज्योतिष और निहित कर्म सिद्धान्त को सांकेतिक रूप में दिग्दर्शित कर सकें। आशा है विश्वविद्यालयों में अथवा जैन संस्थाओं में गणित पर आधारित जैन अध्ययन प्रारम्भ किये जायेंगे, ताकि शोध की वास्तविक भावना को संबल प्राप्त हो सके। शोध के विषय को चुनने हेतु **गणितानुयोग** जैसे संकलन ग्रन्थ उपयोगी सिद्ध होंगे।

**—लक्ष्मी चन्द्र जैन**

**Prof. L. C. Jain**

Hon. Director, DJICR, Hastinapur;
Addl. Hon. Director, A. Vidyasagara Research Institute-Jabalpur;
INSA Research Associate, Physics Deptt, Rani Durgavati University, Jabalpur;
L.M., Einstein Foundation International, Nagpur;
M.G.B., D.C., Ghovara, L.M.J.R.S., L.M., A.B.V.P.

प्रस्तावना में प्रयुक्त—

# संदर्भ ग्रंथ एवं शोध लेख सूची


(१) गणित सार संग्रह, (सं० ग० सा० सं०) महावीराचार्य कृत, सं० अनु० एल० सी० जैन, शोलापुर, १९६३

(२) त्रिलोकसार, (सं० त्रि० सा०) नेमिचन्द्र सिद्धान्त चक्रवर्ती, सं० र० च० मुख्तार, चे० प्र० पाटनी, श्री महावीर जी, १९७६

(३) अभिधान राजेन्द्र कोष, (सं० अभि० रा० को०) रतलाम १९२३

(४) भारतीय संस्कृति में जैनधर्म का योगदान, एच० एल० जैन, भोपाल, १९४२

(५) सूर्य प्रज्ञप्ति सूत्र, सं० कन्हैयालाल, भाग १ (१९८१) भाग २ (१९८२), अहमदाबाद

(६) चंद्र प्रज्ञप्ति सूत्र, सं० कन्हैयालाल, राजकोट, १९७३

(७) सूर्य प्रज्ञप्ति, सं० अमोलक ऋषि, सिकन्दराबाद, वीराब्द ल० २४४६

(८) चन्द्र प्रज्ञप्ति, सं० अमोलक ऋषि, सिकन्दराबाद, १९२०

(९) सूर्य प्रज्ञप्ति, टी० मलयगिरि, वम्बई १९१९

(१०) षट्खंडागम, (सं० षट् खं०), पुष्पदंत भूतवलिकृतः वीरसेन कृत धवला टीका सहित, भाग १-१६, अमरावती, विदिशा (१९३९-१९५९)

(११) गोम्मटसार जीव कांड, भाग १ (१९७८), भाग २ (१९७९), (सं० गो० सा० जी०) नई दिल्ली

(१२) गोम्मटसार कर्मकांड, भाग १ (१९८०), भाग २ (१९८१) (सं० गो० सा० क०), नई दिल्ली

(१३) जैन साहित्य का इतिहास, ले०कै० चं० सि० शास्त्री, वाराणसी, १९६४

(१४) जैन साहित्य का बृहद् इतिहास, भाग ४ (१९६८), भाग ५ (१९६९), वाराणसी

(१५) तिलोयपण्णत्ति, यतिवृषभ कृत, भाग १ (१९४३), भाग २ (१९५१), (सं० ति० प०), शोलापुर

(१६) कर्मग्रन्थ, भाग १-६, मिश्रीमल, जोधपुर, १९७४-७६

(१७) भगवती सूत्र, (सं० भ० सू०), अभयदेव सूरिकृत टीकासहित, आक्सफोर्ड, १८९५

(१८) कल्पसूत्र, (सं० क० सू०), भद्रबाहु कृत, लाइप्जिग, १८९७

(१९) तत्वार्थाधिगम सूत्र विद भाष्य ऑफ उमास्वाति (सं० त० सू०), सं० के० पी० मोदी, कलकत्ता, १९०३

(२०) महावंध, भाग १-७, काशी, १९४७-१९५८

(२१) डी कास्मोग्राफी डेर इंडेर, किरफेल, डब्लू०, बान, १९२०

(२२) जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति शांति चन्द्र टीका, मेहासन, १९१८

(२३) हिस्ट्री आफ ग्रीक मेथामेटिक्स, भाग १, २; हीथ, टी०, आक्सफोर्ड, १९२१

(२४) दी डेवेलपमेंट आफ मेथामेटिक्स इन चाइना एण्ड जापान, मिकामी वाई, लाइप्जिग, (१९१३)

(२५) लघुक्षेत्र समास प्रकरण, रत्नशेखर सूरि, वम्बई, १८८१

(२६) उत्तराध्ययन सूत्र (सं० उ० सू०), शरपेंटियर, उपसल १९२२

(२७) गणितानुयोग, सं० मुनि कन्हैयालाल, 'कमल', सांडेराव, १९७०

(२८) कासमालाजी, ओल्ड एण्ड निउ, जी० आर० जैन, ग्वालियर, १९४२

(२९) हिस्ट्री आफ हिन्दू मेथामेटिक्स [हिन्दू गणितशास्त्र का इतिहास (हिन्दी अनुवाद) भाग १, लखनऊ, १९५६], दत्त, वी०वी०, एवं सिंह, ए०एन०, वम्बई, १९६२ [लाहौर (१९३५)]

(३०) विश्व प्रहेलिका (सं० वि० प्र०), मुनि महेन्द्र कुमार द्वितीय, वम्बई, १९६९

(३१) जम्बूद्वीप पण्णत्ती संगहो (सं० ज० प० सं०), सं० एच० एल० जैन, ए० एन० उपाध्ये, शोलापुर, १९५८

(३२) प्रस्तार रत्नावली, मुनि रतनचन्द्र, वीकानेर, १९३४

(३३) गणित तिलक, वृत्ति सिंहतिलक सूरि, सं० एच० आर० कापड़िया, वड़ौदा १९३७

(३४) सूत्रकृतांग (सं० सू० कृ०), पी० एल० वैद्य, पूना, १९२८

## ५—तुलना और समीक्षा

विष्णु-पुराण के आधार पर जो लोक स्थिति या भूगोल का वर्णन किया है उसका हम जैनसम्मत लोक के वर्णन से मिलान करते हैं तो अनेक तथ्य सामने आते हैं। जिनका दोनों मान्यताओं के नाम निर्देश के साथ यहाँ उल्लेख किया जाता है—

**द्वीप**

| जैन मान्यता | | वैदिक मान्यता | |
|---|---|---|---|
| १. द्वीप, समुद्र | असंख्यात | द्वीप, समुद्र | ७ द्वीप |
| २. प्रथम द्वीप | जम्बूद्वीप | प्रथम द्वीप | जम्बूद्वीप |
| ३. कुशक | पन्द्रहवाँ द्वीप[1] | कुश | चौथा द्वीप |
| ४. क्रौंच | सोलहवाँ द्वीप[2] | क्रौंच | पाँचवा द्वीप |
| ५. पुष्कर | तीसरा द्वीप | पुष्कर | सातवाँ द्वीप |

**समुद्र**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. लवणोद | प्रथम समुद्र | लवणोद | प्रथम समुद्र |
| २. वारुणी रस | चौथा समुद्र | मदिरा रस | तीसरा " |
| ३. क्षीर सागर | पाँचवा " | दूधरस | छठा " |
| ४. घृतवर | छठा " | मधुर रस | सातवां " |
| ५. इक्षुरस | सातवाँ " | इक्षुरस | दूसरा " |

**क्षेत्र**

| | |
|---|---|
| १. भारतवर्ष | १. भारतवर्ष |
| २. हैमवत | २. किम्पुरुष |
| ३. हरिवर्ष | ३. हरिवर्ष |
| ४. विदेह | ४. इलावृत |
| ५. रम्यक | ५. रम्यक |
| ६. हैरण्यवत | ६. हिरण्मय |
| ७. ऐरावत | ७. उत्तर-कुरु |

यहाँ यह ज्ञातव्य है कि जैन मान्यतानुसार उत्तर-कुरु विदेह-क्षेत्र का एक भाग है। इलावृत ऐरावत का ही रूपान्तर है। हाँ, दूसरे हैमवत क्षेत्र के स्थान पर किम्पुरुष नाम अवश्य नया है।

## ६—पर्वत

| जैन परम्परा | वैदिक परम्परा |
|---|---|
| १. हिमवान | १. हिमवान् |
| २. महाहिमवान | २. हेमकूट |
| ३. निषध | ३. निषध |
| ४. नील | ४. नील |
| ५. रुक्मी | ५. श्वेत |
| ६. शिखरी | ६. शृंगी |

यहाँ यह ध्यान देने योग्य है कि शिखरी एवं शृंगी ये दोनों एकार्थक नाम हैं। पाँचवें रुक्मी पर्वत का वर्ण जैन मान्यतानुसार श्वेत ही माना गया है जो वैदिक मान्यता के श्वेत-पर्वत का ही बोधक है। केवल महाहिमवान के स्थान पर हेमकूट नाम नवीन है।

जैन और वैदिक दोनों ही मान्यताओं के अनुसार मेरु-पर्वत जम्बूद्वीप के मध्य भाग में स्थित है। अन्तर केवल ऊँचाई का का है। वैदिक मान्यता के अनुसार मेरु चौरासी हजार योजन ऊँचा है। जबकि जैनमान्यता इसे १ लाख योजन ऊँचा मानती है।

## ७—नदियाँ

वैदिक मान्यतानुसार ऊपर जो नदियों के नाम दिये गये हैं वे प्रायः सब आधुनिक नदियों के नाम हैं। जैन मान्यतानुसार जम्बू-द्वीप के सात क्षेत्रों में १४ प्रधान नदियाँ हैं। उनके नाम इस प्रकार हैं—गंगा, सिन्धु, रोहित-रोहितास्या, हरित-हरिकान्ता, सीता-सीतोदा, नारी-नारीकान्ता, स्वर्णकूला-रूप्यकूला, रक्ता-और रक्तोदा। भारतवर्ष आदि क्षेत्रों में क्रमशः उक्त दो नदियाँ बहती हैं। उनमें से पहली नदी पूर्व के समुद्र और दूसरी नदी पश्चिम के समुद्र में जाकर मिलती है। इस प्रकार दोनों ही मान्यताओं वाली नदियों के नामों में कोई समानता नहीं है।

## ८—नरक—स्थिति

जैन मान्यता के समान ही वैदिक मान्यता में भी अत्यन्त दुःख भोगने वाले नारकी-जीवों का अवस्थान इस धरातल के नीचे माना गया है। दोनों के कुछ नामों में समानता है, और कुछ नामों में विषमता है।

## ९—ज्योतिर्लोक

जैन मान्यतानुसार सम-भूमितल से सूर्य-चन्द्र आदि की ऊँचाई का जो उल्लेख है उससे वैदिक मान्यता में बहुत भारी अन्तर है। जो दोनों के पूर्व वर्णनों से पाठक भली भाँति जान सकेंगे।

## १०—स्वर्गलोक

दोनों ही मान्यताओं के अनुसार स्वर्गलोक की स्थिति ज्योतिर्लोक के ऊपर मानी गई है। वैदिक मान्यता में स्वर्गलोक का नाम महर्लोक दिया गया है तथा वहाँ के निवासियों को जैन मान्यता के समान कल्पवासी कहा गया है। वैदिक मान्यता में स्वर्गलोक की स्थिति सूर्य और ध्रुव के मध्य में चौदह लाख योजन प्रमाण क्षेत्र में है। जबकि जैन मान्यता से यह सुमेरु के ऊपर से लेकर असंख्यात योजन ऊपरी क्षेत्र तक बतलाई गई है।

---

१-२. तिलोयपण्णत्ती अ०····।

## ११—कर्मभूमि और भोगभूमि

जिस प्रकार जैनागमों में कर्मभूमि और भोगभूमि का वर्णन आया है उसी प्रकार हिन्दू-पुराणों में भी मिलता है, विष्णु-पुराण के द्वितीयांश के तीसरे अध्याय में कर्मभूमि का वर्णन इस प्रकार किया गया है—

**उत्तरं यत्समुद्रस्यः हिमाद्रेश्च दक्षिणम् ।**
**वर्षं तद्भारतं नाम भारती यत्र संततिः ॥१॥**

**नवयोजनसाहस्रो विस्तारोऽस्य महामुने ! ।**
**कर्मभूमिरियं स्वर्गमपवर्गञ्च गच्छताम् ॥२॥**

**अतः सम्प्राप्यतेस्वर्गो मुक्तिमस्मात् प्रायन्ति वै ।**
**तिर्यक्त्वं नरकं चापि यान्त्यतः पुरुषा मुने ॥३॥**

**इतः स्वर्गश्च मोक्षश्च, मध्यं चान्तश्च गम्यते ।**
**त खल्वन्यत्र मर्त्यानां, कर्मभूमौ विधीयते ॥४॥**

**भावार्थ**—समुद्र के उत्तर और हिमाद्रि के दक्षिण में भारतवर्ष अवस्थित है। इसका विस्तार नौ हजार योजन विस्तृत है। यह स्वर्ग और मोक्ष जाने वाले पुरुषों की कर्मभूमि है। इसी स्थान से यतः मनुष्य स्वर्ग और मुक्ति प्राप्त करते हैं और यहीं से तिर्यंच और नरक-गति में भी जाते हैं—अतः कर्मभूमि है। इस भारतवर्ष के सिवाय अन्य क्षेत्र में कर्मभूमि नहीं है।

अग्नि-पुराण के एक सौ अठारहवें अध्याय के द्वितीय श्लोक में भी भारतवर्ष को कर्मभूमि कहा गया है। यथा—

**कर्मभूमिरियं स्वर्गमपवर्गञ्च गच्छताम् ।**

विष्णु-पुराण के अन्त में कर्मभूमि का उपसंहार करते हुए लिखा है– कि भारतवर्ष में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र रहते हैं तथा वे क्रमशः पूजन-पाठ, आयुध-धारण, वाणिज्य-कर्म और सेवादि कार्य करते हैं। यथा—

**ब्राह्मणाः क्षत्रियाः वैश्या मध्ये शूद्राश्च भागशः ।**
**इज्याऽऽयुध्वाणिज्याद्यं वर्तयन्तो व्यवस्थिताः ॥६॥**

इस अध्याय का उपसंहार करते हुए कहा गया है कि भारतवर्ष के सिवाय अन्य सब क्षेत्रों में भोगभूमि है। यथा—

**अत्रापि भारतं श्रेष्ठं जम्बूद्वीपे महामुने ।**
**यतो हि कर्मभूरेषा ह्यतोऽन्या भोगभूमयः ॥**

**भावार्थ**—इस जम्बूद्वीप में भारतवर्ष सर्वश्रेष्ठ है। क्योंकि यहाँ पर स्वर्ग और मोक्ष प्राप्त कराने वाली कर्मभूमि है। भारतभूमि के सिवाय अन्य सर्व क्षेत्रकी भूमियाँ तो भोग-भूमियाँ हैं। क्योंकि वहाँ पर रहने वाले जीव सदाकाल विना किसी रोग-शोक वाधा के भोगों का उपभोग करते रहते हैं।

मार्कण्डेय-पुराण के ५५वें अध्याय के श्लोक २०-२१ में भी भोगभूमि और कर्मभूमि का वर्णन मिलता है।

## १२—उत्सर्पिणी अवसर्पिणी काल

जैनागमों में काल के परिवर्तन स्वरूप का वर्णन करते हुए बतलाया गया है कि जिस समय मनुष्य की आयु, सम्पत्ति, सुख-समृद्धि एवं भोगोपभोगों की वृद्धि हो उसे उत्सर्पिणी काल कहते हैं और जिस समय उक्त वस्तुओं की हानि या ह्रास हो तो उसे अवसर्पिणीकाल कहते हैं। दोनों प्रकार के कालों का परिवर्तन कर्मभूमि वाली पृथ्वियों में ही होता है—अन्यत्र भोग भूमि वाली पृथ्वियों में नहीं। विष्णुपुराण में भी इसका उल्लेख इस प्रकार से मिलता है—

**अवसर्पिणी न तेषां वै नचोत्सर्पिणी द्विज ! ।**
**नत्वेषाऽस्ति युगावस्था तेषु स्थानेषु सप्तसु ॥**

अर्थात्—हे द्विज ! जम्बूदीपस्थ अन्य सात क्षेत्रों में भारतवर्ष के समान न काल की अवसर्पिणी अवस्था है और न उत्सर्पिणी अवस्था ही।

## १३—वर्षधर पर्वतों पर सरोवर

जैन मान्यता के समान मार्कण्डेय पुराण में भी वर्षधर पर्वतों के ऊपर सरोवरों का तथा उनमें कमलों का उल्लेख इस प्रकार है—

**एतेषां पर्वतानां तु द्रोण्योऽतीव मनोहराः ।**
**वनैरमलपानीयैः सरोभिरुपशोभिताः ॥**

(अ० ५५ श्लोक १४—१५)

उक्त सरोवरों में कमलों का उल्लेख इस प्रकार है—

तदेतत् पार्थिवं पद्मं चतुष्पत्रं मयोदितम् ।

(अ० ५५ श्लोक २०)।

यहाँ यह ज्ञातव्य है कि जैन मान्यता के समान ही पुराणकार ने भी पद्म को पार्थिव माना है।

## (घ) 'भारतवर्ष' का नामकरण

जम्बूद्वीप के प्रथम वर्ष या क्षेत्र का नाम 'भारतवर्ष' है। इसका यह नाम कैसे पड़ा, इस विषय में जैन मान्यता है कि आदि तीर्थंकर भ० ऋषभदेव के सौ पुत्रों में ज्येष्ठ आदि पुत्र भरत जो कि प्रथम चक्रवर्ती थे, उन्होंने इस क्षेत्र का सर्वप्रथम राज्य-सुख भोगा, इस कारण इस क्षेत्र का नाम 'भारतवर्ष' प्रसिद्ध हुआ। श्रीमदुमास्वामि-रचित तत्त्वार्थ-सूत्र के महान् भाष्यकार श्रीमदकलंक देव ने तीसरे अध्याय के दसवें सूत्र की व्याख्या करते हुए लिखा है :—

"भरतक्षत्रिययोगाद्वर्षो भरतः विजयार्धस्य दक्षिणतो जलधेरुत्तरतः गंगा-सिन्ध्वोर्बहुमध्यदेशभागे विनीता नाम नगरी। तस्यामुत्पन्नः सर्व राजलक्षणसम्पन्नो भरतो नामाद्यश्चक्रधरः षट्खण्डाधिपतिः अवसर्पिण्या राज्य विभागकाले तेनादौ भुक्तत्वात्, तद्योगाद् 'भरत' इत्याख्यायते वर्षः।"

हिन्दुओं के प्रसिद्ध मार्कण्डेय-पुराण में भी व्यास महर्षि ने उक्त कथन का ही समर्थन करते हुए तिरेपनवें अध्याय में कहा है—

ऋषभाद् भरतो जज्ञे वीरः पुत्रंशताद्वरः ।
सोऽभिषिच्यर्षभः पुत्रं, महाप्राव्राज्यमास्थितः ।।४१।।
तपस्तेपे महाभागः पुलहाश्रमसंश्रयः ।
हिमाह्वं दक्षिणं वर्षं, भरताय पिता ददौ ।।४२।।
तस्मात्तु भारतं वर्षं, तस्य नाम्ना महात्मनः ।।४३।।

अर्थात्—ऋषभ से भरत पैदा हुआ, जो उनके सौ पुत्रों में सर्वश्रेष्ठ था। उसका राज्याभिषेक करके ऋषभ महानुभाव प्रव्रजित होकर पुलहाश्रम चले गये। जम्बूद्वीप का हिम नामक दक्षिण क्षेत्र पिता ने भरत को दिया। इसके कारण उस महात्मा के नाम से यह क्षेत्र 'भारतवर्ष' कहलाने लगा।

इसके अतिरिक्त जम्बूद्वीप-प्रज्ञप्ति में 'भरतक्षेत्र' इस नाम के दो कारण और भी प्रतिपादित किये गये हैं—प्रथम इस क्षेत्र के अधिष्ठायक देव का नाम भरत है। दूसरा यह नाम शाश्वत है।

यहाँ यह भी स्मरणीय है कि प्रत्येक उत्सर्पिणी—अवसर्पिणी काल के प्रथम चक्रवर्ती का नाम भरत ही होता है। इन सब कारणों से यह क्षेत्र भरत नाम से प्रसिद्ध है।

कुछ लोग दुष्यन्त-पुत्र भरत के नाम से इस क्षेत्र का नामकरण हुआ कहते हैं। किन्तु इस भरत का व्यक्तित्व इतना असाधारण नहीं रहा है कि उसके नाम पर इस क्षेत्र की प्रसिद्धि मानी जाय। इसके अतिरिक्त इससे पूर्व इस क्षेत्र का नाम क्या था, यह अब तक किसी भी इतिहास-वेत्ता ने प्रकट नहीं किया है। इसी कारण अब विचारशील इतिहासज्ञों ने इस अभिमत को अस्वीकार कर दिया है।

## (ङ) वैज्ञानिकों के मतानुसार आधुनिक विश्व

### १—भूमण्डल

जिस पृथ्वी पर हम निवास करते हैं वह मिट्टी पत्थर का एक नारंगी के समान चपटा गोला है। इसका व्यास लगभग आठ हजार मील ([illegible]--२६·७) और परिधि लगभग पचीस हजार मील ([illegible]—४२) है।

वैज्ञानिकों के मतानुसार आज से करोड़ों वर्ष पूर्व किसी समय यह ज्वालामयी अग्नि का गोला था। यह अग्नि धीरे-धीरे ठण्डी होती गई और अब यद्यपि पृथ्वी का धरातल सर्वत्र ठोस हो चुका है, तथापि अभी इसके गर्भ में अग्नि तीव्रता से जल रही है, जिसके कारण पृथ्वी का धरातल भी कुछ उष्णता लिए हुए है। नीचे की ओर खुदाई करने पर उत्तरोत्तर अधिक उष्णता पाई जाती है। कभी-कभी यही भूगर्भ की ज्वाला कुपित होकर भूकम्प उत्पन्न कर देती है और कभी ज्वालामुखी के रूप में फूट निकलती है, जिससे पर्वत, भूमि, नदी, समुद्र आदि के जल और स्थल भागों में परिवर्तन होता रहता है। इसी अग्नि के ताप से पृथ्वी का [illegible] और शीतलता पाकर नाना प्रकार की धातु-उपधातुओं एवं तरल पदार्थों में परिवर्तित हो गया है जो हमें पत्थर, कोयला, लोहा, सोना, चाँदी आदि, तथा जल और वायु मण्डल के रूप में दिखाई देता है। जल और वायु ही सूर्य के ताप से मेघ आदि का रूप धारण कर लेते हैं। यह वायुमण्डल पृथ्वी के धरातल से उत्तरोत्तर विरल होते हुए लगभग ४०० मील तक फैला हुआ अनुमान किया जाता है। पृथ्वी का धरातल भी सर्वत्र समान नहीं है। पृथ्वीतल का उच्चतम भाग हिमालय का गौरीशंकर शिखर (माउण्ट एवरेस्ट) माना जाता है, जो समुद्र तल से उनतीस हजार फुट, अर्थात् लगभग साढ़े पाँच मील ऊँचा है। समुद्र की अधिकतम गहराई ३५,४०० फुट अर्थात् लगभग छह मील तक नापी जा चुकी है। इस प्रकार पृथ्वी तल की ऊँचाई-नीचाई में साढ़े ग्यारह मील का अन्तर पाया जाता है।

पृथ्वी की ठंडी होकर जमी हुई पपड़ी [illegible] मील समझी जाती है। इसकी स्तर-रचना के अध्ययन से अनुमान लगाया

गया है कि उसे जमे हुए अरबों खरबों वर्ष हो गये हैं। सजीव तत्व के चिह्न केवल चौंतीस मील की ऊपरी परत में पाये जाते हैं। जिससे अनुमान लगाया गया है कि पृथ्वी पर जीव-तत्त्व उत्पन्न हुए दो करोड़ वर्ष से अधिक समय नहीं हुआ है। इसमें भी मनुष्य के विकास के चिह्न केवल एक करोड़ वर्ष के भीतर ही अनुमान किये जाते हैं।

पृथ्वी तल के ठंडे हो जाने के पश्चात् उस पर आधुनिक जीव-शास्त्र के अनुसार जीवन का विकास इस क्रम से हुआ—सर्वप्रथम स्थिर जल के ऊपर जीव-कोश प्रकट हुए, जो पाषाणादि जड़ पदार्थों से मुख्यतया तीन बातों मे भिन्न थे। एक तो वे आहार ग्रहण करते और बढ़ते थे। दूसरे वे इधर-उधर चल भी सकते थे। और तीसरे वे अपने ही तुल्य अन्य कोश भी उत्पन्न कर सकते थे। काल-क्रम से इनमें से कुछ कोश भूमि में जड़ जमाकर स्थावरकाय वनस्पति वन गये, और कुछ जल में ही विकसित होते-होते मत्स्य वन गये। क्रमशः धीरे-धीरे ऐसे वनस्पति और मेंढक आदि प्राणी उत्पन्न हुए, जो जल में ही नहीं, किन्तु स्थल पर भी श्वासोच्छ्वास ग्रहण कर सकते थे। इन्हीं स्थल प्राणियों में से उदर के वल रेंगकर चलने वाले केंचुआ सांप आदि प्राणी उत्पन्न हुए। इनका विकास दो दिशाओं में हुआ—एक पक्षी के रूप में और दूसरे स्तनधारी प्राणी के रूप में। स्तनधारी प्राणी की यह विशेषता है कि वे अण्डे से उत्पन्न न होकर गर्भ से उत्पन्न होते हैं और पक्षी अण्डे से उत्पन्न होते हैं। मगर से लेकर भेड़, वकरी, गाय, भैंस, घोड़ा आदि सव इसी स्तनधारी जाति के प्राणी हैं। इन्हीं स्तनधारी प्राणियों की एक वानर जाति उत्पन्न हुई। किसी समय कुछ वानरों ने अपने अगले दो पैर उठाकर पीछे के दो पैरों पर चलना-फिरना सीख लिया। बस, यहीं से मनुष्य जाति का विकास प्रारम्भ हुआ माना जाता है। उक्त जीवकोश से लगाकर मनुष्य के विकास तक प्रत्येक नयी धारा उत्पन्न होने में लाखों करोड़ों वर्ष का अन्तर माना जाता है।

इस विकास-क्रम में समय-समय पर तात्कालिक परिस्थितियों के अनुसार नाना प्रकार की जीव-जातियाँ उत्पन्न हुई। उनमें से अनेक जातियाँ समय के परिवर्तन, विप्लव और अपनी अयोग्यता के कारण विनष्ट हो गईं, जिनका पता हमें भूगर्भ में उनके निखातकों द्वारा मिलता है।

पृथ्वी-तल पर भूमि से जल का विस्तार लगभग तिगुना है। (थल २९% जल ७१%)। जल के विभागानुसार पृथ्वी के पांच प्रमुख खण्ड पाये जाते हैं—एशिया, यूरोप और अफ्रीका मिलकर एक, उत्तरी-दक्षिणी अमेरिका मिलकर दूसरा, आस्ट्रेलिया तीसरा, उत्तरी ध्रुव चौथा, पांचवां दक्षिणी ध्रुव। इनके अतिरिक्त अनेक छोटे-मोटे द्वीप भी हैं। यह भी अनुमान किया जाता है कि सुदूर पूर्व में सम्भवतः ये प्रमुख भूमि-भाग परस्पर जुड़े हुए थे। उत्तरी दक्षिणी अमेरिका की पूर्वी समुद्र तटीय रेखा ऐसी दिखाई देती है कि वह यूरोप-अफ्रीका की पश्चिमी समुद्र-तटीय रेखा के साथ मिलकर ठीक बैठ सकती है। तथा हिन्द-महासागर के अनेक द्वीप समूह की शृंखला एशिया खण्ड को आस्ट्रेलिया के साथ जोड़ती हुई दिखाई देती है। वर्तमान में नहरें खोदकर अफ्रीका का एशिया-यूरोप भूमि खण्ड से, तथा उत्तरी अमेरिका का दक्षिणी अमेरिका से भूमि-सम्बन्ध तोड़ दिया गया है। इन भूमि-खण्डों का आकार, परिमाण और स्थिति परस्पर अत्यन्त विषम है।

भारतवर्ष एशिया-खण्ड का दक्षिणी-पूर्वी भाग है। यह त्रिकोणाकार है। दक्षिणी कोण लंका द्वीप को प्रायः स्पर्श करता है। वहां से भारतवर्ष की सीमा उत्तर की ओर पूर्व-पश्चिम दिशाओं में फैलती हुई चली गई है और हिमालय पर्वत की श्रेणियों पर पर जाकर समाप्त होती है। भारत का पूर्व-पश्चिम और उत्तर-दक्षिणी विस्तार लगभग दो-दो हजार मील का है। इसकी उत्तरी सीमा पर हिमालय पर्वत है। मध्य में विन्ध्य और सतपुड़ा की पर्वतमालाएँ हैं। तथा दक्षिण के पूर्वी और पश्चिमी समुद्र-तटों पर पूर्वी-घाट और पश्चिमी-घाट नाम वाली पर्वत-श्रेणियाँ फैली हुई हैं।

भारतवर्ष की प्रमुख नदियों में हिमालय के प्रायः मध्य भाग से निकलकर पूर्व की ओर समुद्र में गिरनेवाली ब्रह्मपुत्र और गंगा है। इनकी सहायक नदियों में जमुना, चम्बल, वेतवा और सोन आदि हैं। हिमालय से निकलकर पश्चिम की ओर समुद्र में गिरने वाली सिन्धु और उसकी सहायक नदियां झेलम, चिनाव, रावी, व्यास और सतलज हैं। गंगा और सिन्धु की लम्बाई लगभग पन्द्रह सौ मील की है। देश के मध्य में विन्ध्य और सतपुड़ा के बीच पूर्व से पश्चिम की ओर समुद्र तक बहने वाली नर्मदा नदी है। सतपुड़ा के दक्षिण में ताप्ती नदी है। दक्षिण भारत की प्रमुख नदियां गोदावरी, कृष्णा, कावेरी पश्चिम से पूर्व की ओर बहती हैं।

देश के उत्तर में सिन्धु से गंगा के कछार तक प्रायः आर्य जाति के, तथा सतपुड़ा से सुदूर दक्षिण में द्रविड़ जाति के, एवं पहाड़ी प्रदेशों में गोंड, भील, कोल और किरात आदि आदिवासी जन-जातियों के लोग रहते हैं।

वर्तमान में उपलब्ध इस आठ हजार मील विस्तृत और पच्चीस हजार मील परिधि वाले भू-मण्डल के चारों ओर अनन्त आकाश है, जिसमें हमें दिन को सूर्य और रात्रि को चन्द्रमा एवं

ताराओं के दर्शन होते हैं और उनसे प्रकाश मिलता है। इनमें पृथ्वी के सबसे अधिक समीप चन्द्रमा है, जो इस भूमण्डल से लगभग अढाई लाख मील दूर है। यह पृथ्वी के समान ही एक भूमण्डल है जो पृथ्वी से बहुत छोटा है और उसी के चारों ओर घूमा करता है, जिससे हमारे यहां शुक्ल और कृष्ण पक्ष होते हैं। चन्द्रमा में स्वयं प्रकाश नहीं है, किन्तु वह सूर्य के प्रकाश से प्रकाशित होता है, इसलिए अपने परिभ्रमण के अनुसार घटता-बढ़ता दिखाई देता है। अनुसन्धान से ज्ञात हुआ है कि चन्द्रमा बिल्कुल ठंडा हो गया है और पृथ्वी के गर्भ के समान अब उसमें अग्नि नहीं है। उसके आस-पास वायुमण्डल भी नहीं है और न उसके धरातल पर जल ही है। इन्हीं कारणों से वहां श्वासोच्छ्वास-प्रधान प्राणी और वनस्पति उपलब्ध नहीं हैं। वहां पर्वत तथा कन्दराओं के अतिरिक्त और कुछ नहीं है। अनुमान किया जाता है कि चन्द्रमा पृथ्वी का ही एक भाग है, जिसे टूटकर अलग हुए पांच-छह करोड़ वर्ष हुए हैं।

## २—चन्द्र का क्षेत्रफल आदि

आज के वैज्ञानिकों ने चन्द्र के विषय में जो तथ्य संकलित किये हैं उनमें से कुछ इस प्रकार हैं:—

चन्द्र व्यास—२१६० मील, या ३४५६ किलोमीटर, पृथ्वी का चतुर्थ भाग

चन्द्र की परिधि—१०८६४ किलोमीटर,

चन्द्र की पृथ्वी से दूरी—३८११७१ किलोमीटर,

चन्द्र का तापमान—११७ सेन्टीग्रेड, जब सूर्य सिर के ऊपर हो,

चन्द्र का रात में तापमान—१३७ सेटीग्रेड

चन्द्र सतह में गुरुत्वाकर्षण—पृथ्वी का छठा अंश

पृथ्वी पर जिस वस्तु का वजन २७ किलो है, उसका चांद पर ४·५ किलो है। चन्द्रविस्तार या बिम्ब पृथ्वी का १०० वां अंश है, और उसका आयतन पृथ्वी के आयतन का ५वां भाग है।

चन्द्रमा की गति ३६६९ किलोमीटर प्रति घण्टा है। चन्द्र को पृथ्वी की एक परिक्रमा करने २७ दिन ७ घण्टे और ४३ मिनट लगते हैं, क्योंकि वह लगभग इसी गति से अपनी धुरी पर घूमता है।

चन्द्रमा से परे क्रमशः शुक्र, बुध, मंगल, बृहस्पति और शनि आदि ग्रह हैं। ये सब पृथ्वी के समान ही भूमण्डल वाले हैं और सूर्य की परिक्रमा किया करते हैं, तथा सूर्य के ही प्रकाश से प्रकाशित होते हैं। इन ग्रहों में से किसी में भी हमारी पृथ्वी के समान जीवों की संभावना नहीं मानी जाती है, क्योंकि वहाँ की परिस्थितियां जीवन के साधनों से सर्वथा प्रतिकूल हैं।

इन ग्रहों से पृथ्वी से लगभग साढ़े नौ करोड़ मील की दूरी पर सूर्य-मण्डल है, जो पृथ्वी से लगभग पन्द्रह लाख गुना बड़ा है, अर्थात् पृथ्वी के समान लगभग पन्द्रह लाख भूमण्डल उसके गर्भ में समा सकते हैं। सूर्य का व्यास ८६०००० मील है। यह महाकाय सूर्य-मण्डल अग्नि से प्रज्वलित है और उसकी ज्वाला लाखों मील तक उठती हैं। सूर्य की ज्वाला से करोड़ों मील विस्तृत सौर-मण्डल भर में प्रकाश और उष्णता फैलती है। सूर्य के धरातल पर १०००० फारेनहीट गर्मी है। जेम्स जीन्स वैज्ञानिक का मत है कि इसी सूर्य की विच्छिन्नता से पृथ्वी, बुध, बृहस्पति आदि ग्रह और उनके उपग्रह बने हैं, जो सब अभी तक उसके आकर्षण से निबद्ध होकर उसी के आस-पास घूम रहे हैं। हमारा भूमण्डल सूर्य की परिक्रमा ३६५¼ दिन में तथा प्रति चौथे वर्ष ३६६ दिन में पूरी करता है और इसी के आधार पर हमारा वर्ष-मान अवलम्बित है। इसी परिभ्रमण में पृथ्वी निरन्तर अपनी कीली पर ६० हजार मील प्रति घण्टे के हिसाब से घूमा करती है, जिसके कारण हमारे यहां दिन और रात्रि हुआ करते हैं। पृथ्वी का जो गोलार्ध सूर्य के सम्मुख पड़ता है, वहाँ दिन और शेष गोलार्ध में रात्रि होती है। वैज्ञानिकों का यह भी मत है कि ये पृथ्वी आदि ग्रह और उपग्रह पुनः सूर्य की ओर आकृष्ट हो रहे हैं।

ऊपर जिस महाकाय सूर्य-मण्डल का उल्लेख किया गया है उसकी बराबरी का अन्य कोई भी ज्योतिर्मण्डल आकाश में दिखाई नहीं देता। किन्तु इससे यह नहीं समझना चाहिए कि उन अति लघु दिखाई देने वाले तारों में सूर्य के समान कोई एक भी नहीं है। वस्तुतः हमें जिन तारों का दर्शन होता है, उनमें सूर्य से छोटे एवं सूर्य की बराबरी वाले तारे तो बहुत थोड़े हैं। उनमें अधिकांश तो सूर्य से भी बहुत विशाल हैं, तथा उससे सैकड़ों, हजारों, लाखों गुने बड़े हैं। किन्तु उनके छोटे दिखाई देने का कारण यह है कि वे हम से सूर्य की अपेक्षा बहुत अधिक दूरी पर हैं। ज्येष्ठा नक्षत्र इतना विशाल है कि उसमें ७००,००,००,००,००,००० पृथिवियाँ समा जायें।

## ३—प्रकाशवर्ष

तारों की दूरी समझने के लिए हमारे संख्या-वाचक शब्द काम नहीं देते। उनकी गणना के लिए वैज्ञानिकों की दूसरी ही विधि है। प्रकाश की गति प्रति सेकिण्ड एक लाख छयासी हजार

(१८६०००) मील, तथा प्रति मिनिट एक करोड़ ग्यारह लाख साठ हजार (१११६००००) मील मापी गई है। इस प्रमाण से सूर्य का प्रकाश हमारी पृथ्वी तक आने में साढ़े आठ (८½) मिनिट लगते हैं। तारे हमसे इतनी दूर हैं कि उनका प्रकाश हमारे समीप वर्षों में आ पाता है और जितने वर्षों में वह आता है उतने ही प्रकाश-वर्ष की दूरी पर वह तारा कहा जाता है। सेन्चुरी नामक अति निकटवर्ती तारा हमसे साढ़े चार प्रकाश-वर्ष की दूरी पर है क्योंकि उसके प्रकाश को हमारे पास तक आने में साढ़े चार प्रकाश-वर्ष लगते हैं। इस प्रकार दस, बीस, पचास एवं सैकड़ों प्रकाश-वर्षों की दूरी के ही नहीं, किन्तु ऐसे-ऐसे तारों का ज्ञान हो चुका है जिनकी दूरी दस लाख प्रकाश-वर्ष की मापी गई है तथा जो परिमाण में इस पृथ्वी से तो क्या, हमारे सूर्य से भी लाखों गुने बड़े हैं।

ताराओं की संख्या का पार नहीं है। हमें अपनी दृष्टि से तो अधिक से अधिक छठे प्रमाण तक के लगभग छह-सात हजार तारे ही दिखाई देते हैं। किन्तु दूर-दर्शक यन्त्रों की जितनी शक्ति बढ़ती जाती है, उतने ही अधिकाधिक तारे दिखाई देते हैं। अभी तक बीसवें प्रमाण तक के तारों को देखने योग्य यन्त्र बन चुके हैं; जिनके द्वारा दो अरब से भी अधिक तारे देखे जा चुके हैं। जिनकी तालिका आगे दी जाती है।

## ४—वैज्ञानिकों के अनुसार तारों की संख्या

आज के वैज्ञानिकों ने प्रकाश की हीनाधिकता के अनुसार तारों को कई वर्गों में बाँटा है। पहिले, दूसरे और तीसरे वर्ग के तारे अधिक चमकीले हैं, किन्तु उनकी संख्या बहुत कम है। आठवें वर्ग तक के तारों को आँखों से देखा और गिना जा सकता है, किन्तु इससे आगे के वर्गों के तारों को दूरबीन की सहायता से ही देखा और गिना गया है।

वैज्ञानिकों के द्वारा २० वर्गों में विभक्त तारों की संख्या इस प्रकार है :—

| वर्ग | संख्या | वर्ग | संख्या |
|---|---|---|---|
| १ | १९ | ९ | ११७००० |
| २ | ६५ | १० | ३२४००० |
| ३ | २०० | ११ | ८७००० |
| ४ | ५३० | १२ | २२,७०,००० |
| ५ | १६२० | १३ | ५७,००,००० |
| ६ | ४८५० | १४ | १,३८,००,००० |
| ७ | १४३०० | १५ | ३,२०,००,००० |
| ८ | ४१००० | १६ | ७,१०,००,००० |
| १७ | १,५०,००,००० | १९ | ५६,००,००,००० |
| १८ | २९,६०,००,००० | २० | १,००,००,००,००० (एक अरब) |

जेम्स जीन्स सदृश वैज्ञानिक ज्योतिषी का मत है कि तारों की संख्या हमारी पृथ्वी के समस्त समुद्र-तटों की रेत के कणों के बराबर हो तो आश्चर्य नहीं है। ये असंख्य तारे एक दूसरे से कितने दूर-दूर हैं, इसका अनुमान इसी से लगाया जा सकता है कि सूर्य से अति निकटवर्ती तारा साढ़े चार प्रकाश-वर्ष अर्थात् अरबों-खरबों मील की दूरी पर है। ये सब तारे बड़े वेग से गतिशील हैं और उनका प्रवाह दो भिन्न दिशाओं में पाया जाता है।

## ५—नीहारिका

बिखरी वाष्प की शकल में जो अनेक तारों का समूह पाया जाता है, उन्हें नीहारिका कहते हैं। बिना दूरबीन के हम अपनी आँखों से एकाध ही नीहारिका देख सकते हैं और वह भी देखने में तारों जैसी ही मालूम होती है। दूरबीन से देखने पर उनमें कुछ गोल दिखाई देती हैं और कुछ की आकृति शंख के चक्कर की भांति है। गोल नीहारिकाएँ हमारे स्थानीय विश्व या आकाश-गंगा के तारागुच्छ हैं। चक्करदार नीहारिकाएँ महान विश्व से छोटी, किन्तु करोड़ों तारा गुच्छकों से मिलकर बने छोटे विश्व हैं। यद्यपि विशेष विवरण के साथ जाँच-पड़ताल की गई नीहारिकाएँ सौ से भी कम हैं, किन्तु दूरबीन से बीस लाख के करीब चक्करदार नीहारिकाओं के अस्तित्व का पता चला है। आकाश-गंगा भी इसी श्रेणी का एक द्वीप-विश्व है। हमारी पृथ्वी न बृहस्पति की भांति विशाल और न शुक्र की भांति छोटा ग्रह है। सूर्य भी मध्यम आकार का एक ग्रह है। किन्तु आकाश-गंगा अपनी श्रेणी के द्वीप-विश्वों से बहुत बड़ी है। आकाश-गंगा भी एक मध्यम आकार की नीहारिका है, जिसकी मात्रा एक अरब सूर्यों से भी ज्यादा है। सूर्य हमारी पृथ्वी से तीन लाख तेरह हजार गुना बड़ा है।

## ६—आकाश गंगा

यहाँ यह ज्ञातव्य है कि आकाश गंगा क्या वस्तु है? रात को आकाश में एक सफेद बालुका पथ या गंगा जैसी सफेद चौड़ी धारा दक्षिण-पश्चिम से उत्तर-पूर्व की ओर लम्बे आकार में दिखाई देती है, इसे ही आकाश-गंगा कहते हैं। आकाश-गंगा स्वयं तारों का एक समूह है। इसमें सूर्य जैसे दो अरब के करीब तारे हैं। इसकी आकृति अण्डाकार जेबी घड़ी या दो जुड़े गोल तवों की भांति बीच में मोटी और किनारे पर पतली है। इसका व्यास ३ लाख प्रकाश-वर्ष और मोटाई १० हजार प्रकाश-वर्ष है।

## ७—ग्रह

ज्योतिर्मण्डल में ग्रहों का भी महत्त्वपूर्ण स्थान है, उनका किंचित् परिचय निम्नलिखित कोष्ठक से ज्ञात हो सकेगा।

| ग्रह का नाम | सूर्य से औसत दूरी मीलों में | औसत व्यास मीलों में | परिक्रमा का समय वर्षों में | उपग्रहों की संख्या |
|---|---|---|---|---|
| १. बुध | ३,६०,००,००० | ३०३० | ०.२२ | ० |
| २. शुक्र | ६,७२,००,००० | ७७०० | ०.६२ | ० |
| ३. पृथ्वी | ९,२९,००,००० | ७९१८ | १.०० | १ |
| ४. मंगल | १४,१५,००,००० | ४२३० | १.८८ | २ |
| ५. बृहस्पति | ४८,३२,००,००० | ८६५०० | ११.८६ | ९ |
| ६. शनि | ८८,५९,००,००० | ७३००० | २९.४६ | ९ |
| ७. अरुण | १,७८,२२,००,००० | ३१९०० | ८४.०२ | ४ |
| ८. वरुण | २,७९,१६,००,००० | ३४८०० | १६४.७८ | १ |
| ९. कुबेर | ३,७०,००,००,००० | ३६०५ | २५०.०० | अज्ञात |

सूर्य तथा उसका ग्रह-कुटुम्ब मिलकर सौर्य-मण्डल कहा जाता है।

## ८—लोक या ब्रह्माण्ड का आकार

जिसको हम ब्रह्माण्ड कहते हैं, उसमें अनेक सौर्य-मण्डल हैं। ऐसा अनुमान किया जाता कि ऐसे सौर्य-मण्डलों की संख्या लगभग १० करोड़ है। हमारा सौर्य-मण्डल 'ऐरावत पथ' (मिल्की वे) नामक ब्रह्माण्ड में स्थित है। ऐरावत-पथ के चन्द्र रूपी पथ के लगभग २/३ भाग पर एक पीला विन्दु है। यही विन्दु हमारा सूर्य है, जो अपने ग्रहों को साथ लिए ऐरावत पथ पर बराबर घूम रहा है। पूर्व ऐरावत पथ में लगभग ५०० करोड़ तारे विद्यमान हैं। इनमें से बहुतों को हम नहीं देख सकते हैं, क्योंकि वे हमारे सामने से दिन में निकलते हैं, अतः सूर्य के प्रकाश में उनका प्रकाश हमें नहीं दिखाई देता है। तारों के अतिरिक्त ऐरावत-पथ में धुन्ध, गैस और धूल भी अधिक मात्रा में है। रात्रि में अनेक तारागणों का प्रकाश एकत्रित होकर इस गैस और धूल को प्रकाशित कर देता है।

इस प्रकार सारे विश्व या लोक का प्रमाण असंख्य हैं और आकाश का तो कहीं अन्त ही नहीं दिखाई देता है। तारागणों का आकाश में जिस प्रकार वितरण है, तथा आकाश-गंगा में जो तारा-पुञ्ज दिखाई देता है, उस पर से अनुमान लगाया गया है कि तारामण्डल-सहित समस्त लोक का आकार लेन्स के समान है, अर्थात ऊपर नीचे को उभरा हुआ और बीच में फैला हुआ गोल है, जिसकी परिधि पर आकाश गंगा दिखाई देती है और उभरे हुए भाग के मध्य में सूर्य-मण्डल है।

प्रस्तुत प्रस्तावना के लेखन में जिन लेखकों की रचनाओं का उपयोग किया गया है, मैं उन सबका आभारी हूँ साथ ही पं० मुनि श्री कन्हैयालाल जी महाराज 'कमल' का विशेषतः आभार मानता हूँ, जिन्होंने अपने इस महान श्रम-साध्य 'गणितानुयोग'-संकलन की प्रस्तावना लिखने का अवसर प्रदान किया।

—हीरालाल 'सिद्धान्तशास्त्री',
'न्यायतीर्थ'

□□

# अनुक्रमणिका

## गणितानुयोग

### लोक प्रज्ञप्ति पृष्ठ : १-७३६

## तिर्यक्लोक

(मध्य लोक)

## काल लोक वर्णन—१-६२ ६९१-७३६





# लोक - प्रज्ञप्ति



*क्षेत्र लोक*

## अधोलोक वर्णन

*[ सूत्र १ से २४५, पृष्ठ १ से १२० तक ]*

☐ द्रव्यलोक का समग्रवर्णन द्रव्यानुयोग में तथा भाव लोक का सम्पूर्ण वर्णन चरणानुयोग में संकलित है। प्रस्तुत में क्षेत्र लोक एवं काल लोक का वर्णन है।






# लोक - प्रज्ञप्ति



*क्षेत्र लोक*

# अधोलोक वर्णन

*[ सूत्र १ से २४५, पृष्ठ १ से १२० तक ]*

---

☐ द्रव्यलोक का समग्रवर्णन द्रव्यानुयोग में तथा भाव लोक का सम्पूर्ण वर्णन चरणानुयोग में संकलित है। प्रस्तुत में क्षेत्र लोक एवं काल लोक का वर्णन है।

पंचजोयणसयाइं चक्कवालविक्खंभेणं वट्टे वलयागार-संठाणसंठिए जे णं मंदरं पव्वयं सव्वओ समंता संपरि-क्खित्ताणं चिट्ठइ।

यह पाँच सौ योजन चक्राकार चौड़ा, वर्तुल वलयाकार एवं मेरु पर्वत को चारों ओर से घेरे हुये है ?

चत्तारि जोयणसहस्साइं दुण्णि य बावत्तरे जोअणसए अट्ठ य इक्कारसभाए जोअणस्स बाहिं गिरिविक्खंभेणं।

इसके बाहर का गिरि-विष्कंभ $४२७२\frac{८}{११}$ योजन है।

तेरस जोयणसहस्साइं पंच य एक्कारे जोअणसए छच्च इक्कारसभाए जोअणस्स बाहिं गिरिपरिरएणं।

बाह्य गिरि-परिधि $१३५११\frac{६}{११}$ योजन है।

तिण्णि जोअणसहस्साइं दुण्णि अ बावत्तरे जोअणसए अट्ठ य इक्कारसभाए जोयणस्स अंतो गिरिविक्खंभेणं।

अन्दर का गिरि-विष्कंभ $३२७२\frac{८}{११}$ योजन है।

दस जोअणसहस्साइं तिण्णि य अण्णापण्णे जोअणसए तिण्णि अ इक्कारसभाए जोअणस्स अंतो गिरिपरिरए-णंति।

अन्दर की गिरि-परिधि $१०३४९\frac{३}{११}$ योजन है।

से णं एगाए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते। वण्णओ किण्हे किण्होभासे-जाव-देवा आसयंति।

(सौमनस वन) सब ओर से एक पद्मवरवेदिका और एक वनखण्ड से घिरा हुआ है। यहाँ उनका वर्णन समझ लेना चाहिए। यह कृष्ण और कृष्णावभास है—यावत्—यहाँ देव (क्रीड़ा करते हैं और) बैठते हैं।

एवं कूडवज्जा सच्चेव णंदणवणवत्तव्वया भणियव्वा। तं चेव ओगाहिऊण-जाव-पासायवडेंसगा सक्की-साणाणंति। —जंबु० वक्ख० ४, सु० १०५

इस प्रकार कूटों को छोड़कर शेष वर्णन नन्दनवन के समान कर लेना चाहिए। उतनी ही दूरी पर—यावत्—शक्र और ईशानेन्द्र के प्रासादावतंसक है।

**पंडगवणस्स पमाणं—**

पंडक वन का प्रमाण—

**३७७. प०—कहि णं भंते! मंदरपव्वए पंडगवणे णामं वणे पण्णत्ते?**

३७७. प्र०—भगवन्! मेरु पर्वत पर पंडकवन नामक वन कहाँ कहा गया है?

उ०—गोयमा! सोमणसवणस्स बहुसमरमणिज्जाओ भूमि-भागाओ छत्तीसं जोअणसहस्साइं उड्ढं उप्पइत्ता एत्थ णं मंदरे पव्वए सिहरतेले पंडगवणे णामं वणे पण्णत्ते।

उ०—गौतम! सौमनस वन के अति सम एवं रमणीय भूमि-भाग से छत्तीस हजार योजन ऊपर जाने पर मेरु पर्वत पर शिखरतल पर पंडक वन नामक वन कहा गया है।

चत्तारि चउणउए जोयणसए चक्कवालविक्खंभेणं, वट्टे वलयाकार संठाणसंठिए जे णं मंदरचूलिअं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ताणं चिट्ठइ। तिण्णि जोअणसहस्साइं एगं च बावट्ठं जोअणसयं किंचिविसेसाहिअं परिक्खे-वेणं। से णं एगाए पउमवरवेइयाए, एगेण य वणसंडेणं -जाव-किण्हे, देवा आसयंति।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १०६

यह चार सौ चोरानवें योजन चक्राकार चौड़ा, वर्तुल, वलयाकार एवं मेरुचूलिका को सभी ओर से घेरे हुए स्थित हैं। इसकी परिधि इकतीस सौ बासठ योजन से कुछ अधिक है। यह पद्मवरवेदिका और एक वनखण्ड से (सब ओर से घिरा है)—कृष्ण हैं। देव यहाँ बैठते हैं।....

**३७८. मंदरचूलियाए णं पुरत्थिमेणं पंडगवणं पण्णासं जोअणाइं ओगाहित्ता एत्थ णं महं एगे भवणे पण्णत्ते।**

३७८. मंदरचूलिका के पूर्व में पण्डगवन में पचास योजन प्रवेश करने पर एक महान् भवन कहा गया है।

एवं जच्चेव सोमणसे पुव्ववणिओ गमो, भवणाणं, पुक्खरिणीणं पासायवडेंसगाणं य सो चेव णेयव्वो जाव सक्कीसाण वडेंसगा तेणं चेव परिमाणेणं ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १०६

इस प्रकार जो वर्णन सौमनसवन के प्रकरण में किया गया है वह सब यहां के भवनों, पुष्करिणियों एवं प्रासादावतंसकों के विषय में समझ लेना चाहिए—यावत्—शक्रेन्द्र और ईशानेन्द्र के अवतंसक भी उसी परिमाण के हैं ।

## भद्दसालवणे सोडस पुक्खरिणीओ—

## भद्रशाल में सोलह पुष्करिणियां—

३७९. मंदरस्स णं पव्वयस्स उत्तर-पुरत्थिमेणं भद्दसालवणं पण्णासं जोअणाइं ओगाहित्ता एत्थ णं चत्तारि णंदपुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ तं जहा—१ पउमा, २ पउमप्पभा चेव, ३ कुमुदा ४ कुमुदप्पभा ।

ताओ णं पुक्खरिणीओ पण्णासं जोअणाइं आयामेणं, पणवीसं जोअणाइं विक्खंभेणं, दस जोयणाइं उव्वेहेणं, वण्णओ । वेइया-वणसंडाणं भाणिअव्वो । चउद्दिसिं तोरणा-जाव-तासि णं पुक्खरिणीणं बहुमज्झदेसभाए एत्थ णं महं एगे ईसाणस्स देवरण्णो पासायवडिसए पण्णत्ते ।

पंच जोअणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अड्ढाइज्जाइं जोअणसयाइं विक्खंभेणं, अब्भुग्गयमूसिय, एवं सपरिवारो पासायवडिसओ भाणिअव्वो ।

मंदरस्स णं एवं दाहिणपुरत्थिमेणं पुक्खरिणीओ ?

१ उप्पलगुम्मा, २ णलिणा, ३ उप्पला, ४ उप्पलुज्जला ।
तं चेव पमाणेणं ।

दाहिण-पच्चत्थिमेण वि पुक्खरिणीओ—

गाहा—

१ भिंगा, २ भिंगनिभा चेव, ३ अंजणा, ४ अंजणप्पभा ।
पासायवडिसओ, सक्कस्स सीहासणं सपरिवारं ।

उत्तरपुरत्थिमेणं पुक्खरिणीओ—

गाहा—

१ सिरिकंता, २ सिरिचंदा, ३ सिरिमहिता चेव, ४ सिरिणिलया ।
पासायवडिसओ, ईसाणस्स सीहासणं सपरिवारंति ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १०३

३७९. मेरु पर्वत से उत्तर-पूर्व की ओर भद्रशाल वन में पचास योजन जाने पर चार नन्दा पुष्करिणियाँ (वापिकायें) कही गई हैं, यथा—(१) पद्मा, (२) पद्मप्रभा, (३) कुमुदा, (४) कुमुदप्रभा ।

ये पुष्करिणियाँ पचास योजन लम्बी, पच्चीस योजन चौड़ी एवं दस योजन गहरी हैं । यहाँ इनका वर्णन है । पद्मवरवेदिकाएँ और वनखण्ड का वर्णन यहां कहना चाहिए । इनकी चारों दिशाओं में (चार) तोरण हैं—यावत्—इन पुष्करिणियों के मध्य ईशान-देवेन्द्र देवराज का एक विशाल उत्तम प्रासाद कहा गया है ।

वह पांच सौ योजन ऊँचा, अढ़ाई सौ योजन चौड़ा एवं उन्नत शिखर वाला है । यहां सपरिवार प्रासादावतंसक का वर्णन कर लेना चाहिए ।

इसी प्रकार मेरु से दक्षिण-पूर्व में (चार) पुष्करिणियां हैं—

(१) उत्पलगुल्मा, (२) नलिना, (३) उत्पला और (४) उत्पलोज्ज्वला । इनका प्रमाण भी वही (पूर्वोक्त) है ।

दक्षिण-पश्चिम में भी (चार) पुष्करिणियां हैं ।

गाथार्थ—

(१) भृंगा, (२) भृंगनिभा, (३) अंजना और (४) अंजनप्रभा ।
(इनके मध्य में) प्रासादावतंसक एवं शक्र का सपरिवार सिंहासन है ।

उत्तर-पूर्व में (चार) पुष्करिणियां हैं—

गाथार्थ—

(१) श्रीकान्ता, (२) श्रीचन्द्रा, (३) श्रीमहिता और (४) श्रीनिलया । (इनके मध्य में) प्रासादावतंसक व ईशानेन्द्र का सपरिवार सिंहासन है ।

## चत्तारि अभिसेअसिलाओ—

## चार अभिषेक शिलाएं—

३८०. प०—पंडगवणे णं भंते ! कइ अभिसेअसिलाओ पण्णत्ताओ ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि अभिसेअसिलाओ पण्णत्ताओ, तं जहा—१ पंडुसिला, २ पंडुकंबलसिला, ३ रत्तसिला, ४ रत्तकंबलसिलेति ।[1]

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १०५

३८०. प्र०—भगवन् ! पंडकवन में अभिषेकशिलायें कितनी कही गई हैं ?

उ०—गौतम ! चार अभिषेकशिलायें कही गई हैं, यथा—(१) पाण्डुशिला, (२) पाण्डुकम्बलशिला, (३) रक्तशिला, (४) रक्तकम्बलशिला ।

---

१ जम्बुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पंडगवणे चत्तारि अभिसेअसिलाओ पण्णत्ताओ तं जहा—
(१) पंडुकंबलसिला, (२) अइपंडुकंबलसिला, (३) रत्तकंबलसिला, (४) अइरत्तकंबलसिला ।          —ठाणं ४, सु० ३०२

## पंडुसिलाए पमाणं—

३८१. प०—कहि णं भंते ! पंडगवणे पंडुसिला णामं सिला पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! मंदरचूलिआए पुरत्थिमेणं पंडगवणपुरत्थिम-पेरंते एत्थ णं पंडगवणे पंडुसिला णामं सिला पण्णत्ता।

उत्तर-दाहिणायया, पाईण-पडीणवित्थिन्ना, अद्धचंद-संठाण-संठिया। पंच जोअणसयाइं आयामेणं, अड्ढा-इज्जाइं जोअणसयाइं विक्खंभेणं, चत्तारि जोअणाइं बाहल्लेणं, सव्वकणगामई अच्छा-जाव-पडिरूवा।

वेइया-वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता वण्णओ।

तीसे णं पंडुसिलाए चउद्दिसिं चत्तारि तिसोवाणपडि-रूवगा पण्णत्ता-जाव-तोरणा वण्णओ।

तीसे णं पंडुसिलाए उप्पिं बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते-जाव-देवा आसयंति।

तस्सणं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए उत्तर-दाहिणेणं, एत्थ णं दुवे सीहासणा पण्णत्ता, पंच धणुसयाइं आयाम विक्खंभेणं, अड्ढाइज्जाइं धणुसयाइं बाहल्लेणं। सीहासणवण्णओ भाणिअव्वो विजयदूस-वज्जोत्ति।

तत्थ णं जे से उत्तरिल्ले सीहासणे तत्थ णं बहूहिं भवणवइ-वाणमंतर-जोइसिय-वेमाणिएहिं देवेहिं देवीहि अ कच्छाइया तित्थयरा अभिसिच्चंति।

तत्थ णं जे से दाहिणिल्ले सीहासणे तत्थ णं बहूहिं भवणवइ-जाव-वेमाणिएहिं देवेहिं देवीहि अ वच्छाईया तित्थयरा अभिसिच्चंति।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १०७

## पाण्डुशिला का प्रमाण—

३८१. प्र०—भगवन् ! पंडकवन में पाण्डुशिला नामक शिला कहाँ कही गई है ?

उ०—गौतम ! मंदरचूला से पूर्व में और पंडकवन के पूर्वान्त में पंडकवन में पांडुशिला नामक शिला कही गई है।

यह उत्तर-दक्षिण में लम्बी, पूर्व-पश्चिम में चौड़ी, अर्द्ध-चन्द्राकार, संस्थान वाली, पांच सौ योजन लम्बी, अढाई सौ योजन चौड़ी, चार योजन मोटी, सर्वकनकमयी, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

यह वेदिका तथा वनखण्ड से सब ओर से घिरी हुई है। यहाँ इसका वर्णन कहना चाहिए।

इस पांडुशिला की चारों दिशाओं में चार प्रतिरूप त्रिसोपान (पंक्तियां) कही गई हैं—यावत्—तोरण पर्यन्त सब वर्णन समझ लेना चाहिए।

इस पाण्डुशिला पर अतिसम और रमणीय भूभाग कहा गया है—यावत्—वहाँ देव बैठते हैं।

इस सम और रमणीय भूभाग के बीच में उत्तर-दक्षिण की ओर दो सिंहासन कहे गये हैं। ये पांच सौ धनुष लम्बे-चौड़े और अढ़ाई सौ धनुष मोटे हैं। यहाँ सिंहासन का वर्णन कर लेना चाहिये किन्तु विजयदूष्य का कथन नहीं करना चाहिये।

इनमें से जो उत्तर की ओर का सिंहासन है वहाँ अनेक भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिष्क और वैमानिक देव-देवियां कच्छ आदि (आठ विजयों) के तीर्थंकरों का अभिषेक करते हैं।

इनमें जो दक्षिण की ओर का सिंहासन है वहाँ अनेक भवन-पति—यावत्—वैमानिक देव-देवियाँ वत्स आदि (आठ विजयों) के तीर्थंकरों का अभिषेक करते हैं।

## पंडुकंबलसिलाए पमाणं—

३८२. प०—कहि णं भंते ! पंडगवणे पंडुकंबलसिला णामं सिला पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! मंदरचूलिआए दक्खिणेणं, पंडगवणदाहिण-पेरंते, एत्थ णं पंडुकंबलसिलाणामं सिला पण्णत्ता।

पाईण-पडीणायया, उत्तर-दाहिणवित्थिन्ना। एवं तं चेव पमाणं वत्तव्वया य भाणिअव्वा-जाव-तस्स णं बहु-समरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए एत्थ णं महं एगे सीहासणे पण्णत्ते। तं चेव सीहासणप्पमाणं।

## पांडुकम्बलशिला का प्रमाण—

३८२. प्र०—भगवन् ! पंडकवन में पाण्डुकम्बल नामक शिला कहाँ कही गई है ?

उ०—गौतम ! मेरु पर्वत के दक्षिण में एवं पण्डक वन के दक्षिणी चरमान्त में पंडकवन में पाण्डुकंबल नामक शिला कही गई है।

यह पूर्व-पश्चिम में लम्बी और उत्तर-दक्षिण में चौड़ी है। इसका सम्पूर्ण प्रमाण पूर्ववत् समझना चाहिए—यावत्—इसके समतल रमणीय भूमिभाग के बीचोंबीच एक विशाल सिंहासन कहा गया है। इस सिंहासन का प्रमाण वही (पूर्वोक्त) है।

तत्थ णं बहूहिं भवणवइ-जाव-वेमाणिएहिं देवेहिं देवीहि य भारहगा तित्थयरा अहिसिच्चंति ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १०७

यहाँ अनेक भवनपति—यावत्—वैमानिक देव-देवियाँ भरत क्षेत्र के तीर्थंकरों का अभिषेक करते हैं ।

## रत्तसिलाए पमाणं—

३८३. प० कहि णं भंते ! पंडगवणे रत्तसिला णामं सिला पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! मंदरचूलिआए पच्चत्थिमेणं, पंडगवण-पच्चत्थिमपेरंते, एत्थ णं पंडगवणे रत्तसिला णामं सिला पण्णत्ता ।

उत्तर-दाहिणायया, पाईण-पडीणविच्छिन्ना-जाव-तं चेव पमाणं, सव्व-तवणिज्जमई, अच्छा-जाव-पडिरूवा । उत्तर-दाहिणेणं एत्थ णं दुवे सीहासणा पण्णत्ता ।

तत्थ णं जे से दाहिणिल्ले सीहासणे तत्थ णं बहूहिं भवणवइ-जाव-वेमाणिएहिं देवेहिं देवीहि य पम्हाइआ तित्थयरा अहिसिच्चंति ।

तत्थ णं जे से उत्तरिल्ले सीहासणे तत्थ णं बहूहिं भवणवइ-जाव-वेमाणिएहिं देवेहिं देवीहि य वप्पाइआ तित्थयरा अहिसिच्चंति ।

— जंबु० वक्ख० ४, सु० १०७

## रक्तशिला का प्रमाण—

३८३. प्र०—भगवन् ! पंडकवन में रक्तशिला नामक शिला कहाँ कही गई है ?

उ०—गौतम ! मेरुपर्वत के पश्चिम में एवं पंडकवन के पश्चिमी चरमान्त में पंडकवन में रक्तशिला नामक शिला कही गई है ।

यह उत्तर-दक्षिण की ओर लम्बी और पूर्व-पश्चिम में चौड़ी है—यावत्—इसका प्रमाण भी वही है । यह सर्वात्मना तपनीय स्वर्णमयी और स्वच्छ है—यावत्—प्रतिरूप है । इसके उत्तर-दक्षिण में दो सिंहासन कहे गये हैं ।

इनमें से जो दक्षिण का सिंहासन है वहाँ अनेक भवनपति—यावत्—वैमानिक देव-देवियाँ पद्मादि (आठ विजयों) के तीर्थंकरों का अभिषेक करते हैं ।

इनमें जो उत्तर का सिंहासन है वहाँ अनेक भवनपति—यावत्—वैमानिक देव-देवियाँ वप्र आदि (आठ विजयों) के तीर्थंकरों का अभिषेक करते है ।

## रत्तकंवलसिलाप्पमाणं—

३८४. प०—कहि णं भंते ! पंडगवणे रत्तकंबलसिला णामं सिला पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! मंदरचूलिआए उत्तरेणं, पंडगवणउत्तरचरिमंते एत्थ णं पंडगवणे रत्तकंबलसिला णामं सिला पण्णत्ता ।

पाईण-पडीणायया, उदीण-दाहिणविच्छिन्ना, सव्व तवणिज्जमई, अच्छा-जाव-पडिरूवा । बहुमज्झदेसभाए सीहासणं ।

तत्थ णं बहूहिं भवणवइ-जाव-वेमाणिएहिं देवेहिं देवीहि य एरावयगा तित्थयरा अहिसिच्चंति ।

— जंबु० वक्ख० ४, सु० १०७

## रक्तकंबलशिला का प्रमाण—

३८४. प्र०—भगवन् ! पंडकवन में रक्तकंबल नामक शिला कहाँ कही गई है ?

उ०—गौतम ! मेरुपर्वत के उत्तर में एवं पंडकवन के उत्तरीय चरमान्त में पंडकवन में रक्तकंबलशिला नामक शिला कही गई है ।

यह पूर्व-पश्चिम में लम्बी, उत्तर-दक्षिण में चौड़ी, सर्व-सुवर्णमय एवं स्वच्छ है—यावत्—मनोहर है । इसके मध्य भाग में सिंहासन है ।

यहाँ अनेक भवनपति—यावत्—वैमानिक देव देवियाँ ऐरावत (वर्ष) के तीर्थंकरों का अभिषेक करते हैं ।

## नंदणवणस्स चरिमंताणमंतराइं—

३८५. नंदणवणस्स णं उत्तरिल्लाओ चरमंताओ पंडुयवणस्स उत्तरिल्ले चरमंते एस णं अट्ठाणउइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते । —सम. ९८, सु. १

## नन्दनवन के चरमान्तों के अन्तर—

३८५. नन्दनवन के उत्तर के चरमान्त से पाण्डुकवन के उत्तर के चरमान्त का अव्यवहित अन्तर अट्ठानवें हजार योजन का कहा गया है ।

३८६. नंदणवणस्स णं पुरच्छिमिल्लाओ चरमंताओ पच्चत्थिमिल्ले चरमंते एस णं नवनउइ जोयणसयाइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।
—सम. ९९, सु. २

३८६. नन्दनवन के पूर्वी चरमान्त से पश्चिमी चरमान्त का अव्यवहित अन्तर निन्यानवें सौ योजन का कहा गया है।

३८७. एवं दक्खिणिल्लाओ चरमंताओ उत्तरिल्ले चरमंते एस णं णवणउइ जोयणसयाइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।
—सम. ९९, सु. ३

३८७. इसी प्रकार दक्षिणी चरमान्त से उत्तरी चरमान्त का अव्यवहित अन्तर निन्यानवें सौ योजन का कहा गया है।

३८८. नंदणवणस्स णं हेट्ठिल्लाओ चरमंताओ सोगंधियस्स कंडस्स हेट्ठिल्ले चरमंते एस णं पंचासीइजोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते। —सम. ८५, सु. ४

३८८. नन्दनवन के नीचे के चरमान्त से सौगंधिक काण्ड के नीचे के चरमान्त का अव्यवहित अन्तर पचासी हजार योजन का कहा गया है।

**जंबुद्दीवे चित्त-विचित्तकूडपव्वया—**

**एगे चित्तकूडे पव्वए—**

**एगे विचित्तकूडे पव्वए—**

जंबूद्वीप में चित्र-विचित्र कूट पर्वत—

एक चित्रकूट पर्वत—

एक विचित्रकूट पर्वत—

३८९. प०—कहि णं भंते! देवकुराए चित्त-विचित्तकूडा णामं दुवे पव्वया पण्णत्ता?

उ०—गोयमा! णिसहस्स वासहरपव्वयस्स उत्तरिल्लाओ चरिमंताओ अट्ठ चोत्तीसे जोयणसए चत्तारि अ सत्तभाए जोयणस्स अबाहाए सीओआए महाणईए पुरत्थिम-पच्चत्थिमेणं उभओ कूले—एत्थ णं चित्त-विचित्तकूडा णामं दुवे पव्वया पण्णत्ता।

एवं जच्चेव, जमगपव्वयाणं सच्चेव।[1]

एएसिं रायहाणीओ दक्खिणेणं ति।[2]

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ९८

३८९. प्र०—हे भगवन्! देवकुरु में चित्रकूट और विचित्रकूट नाम के दो पर्वत कहाँ कहे गये हैं?

उ०—हे गौतम! निषध वर्षधर पर्वत के उत्तरी चरमान्त से आठ सौ चोतीस योजन और चार योजन के सात भाग जितने अव्यवहित अन्तर पर शीतोदा महानदी के पूर्वी तथा पश्चिमी दोनों किनारों पर चित्रकूट और विचित्रकूट नाम के दो पर्वत कहे गये हैं।

**जो यमक पर्वतों का प्रमाण है वही प्रमाण इनका है।**

**इन पर्वतों के अधिपति देवों की राजधानियाँ दक्षिण में हैं।**

**दो जमगपव्वया—**

दो यमक पर्वत—

३९०. प०—कहि णं भंते! उत्तरकुराए जम्मगा णामं दुवे पव्वया पण्णत्ता?

उ०—गोयमा! णीलवंतस्स वासहरपव्वयस्स दक्खिणिल्लाओ चरिमंताओ अट्ठ जोयणसए चोत्तीसे चत्तारि अ सत्तभाए जोयणस्स अबाहाए सीआए महाणईए उभओ कूले—एत्थ णं जमगा णामं दुवे पव्वया पण्णत्ता।[3]

जोअणसहस्सं उड्ढं उच्चत्तेणं, अड्ढाइज्जाइं जोयणसयाइं उव्वेहेणं।

३९०. प्र०—भगवन्! उत्तरकुरु में यमक नामक दो पर्वत कहाँ हैं?

उ०—गौतम! नीलवन्त नामक वर्षधर पर्वत के दक्षिणी चरमान्त से लेकर आठ सौ चोतीस $834\frac{4}{7}$ योजन के अन्तराल में, शीता महानदी के दोनों तटों पर यमक नामक दो पर्वत हैं।

उनकी ऊँचाई एक हजार योजन की एवं गहराई अढ़ाई सौ योजन की है।

---

१ एवं चित्त-विचित्तकूडा वि भाणियव्वा। —सम. ११३, सु. २
यह संक्षिप्त सूत्र है; विस्तृत पाठ के लिए यमक पर्वतों का टिप्पण नं. २ देखें।

२ एतयोश्चित्र-विचित्रकूटयोः एतदधिपति-चित्रविचित्रदेवयो राजधान्यो दक्षिणेनेति। —जम्बू. वृत्ति

३ "यमकौ-यमलजातौ भ्रातरौ तयोर्यत्संस्थानं तेन संस्थितौ परस्परं सदृशसंस्थानावित्यर्थः, अथवा यमका नाम शकुनिविशेषास्त-त्संस्थानसंस्थितौ—जम्बू. वृत्ति.

जमगा य इत्थ दुवे देवा महिड्ढीया, ते णं तत्थ चउण्हं सामाणिअ साहस्सीणं,-जाव-भुंजमाणा विहरंति ।

वहाँ यमक नामक दो महर्द्धिक देव निवास करते हैं। वे चार हजार सामानिक देवों का आधिपत्य करते हुए—यावत्—भोग भोगते हुए रहते हैं।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"जमगा पव्वया, जमगा पव्वया।"

गोतम ! इस कारण यमक पर्वत, यमक पर्वत कहलाते हैं।

अदुत्तरं च णं गोयमा ! सासए णामधिज्जे-जाव-जमगा पव्वया, जमगा पव्वया ।—जंबु० वक्ख० ४, सु० ८८

इसके अतिरिक्त 'यमक पर्वत' यह (उनका) शाश्वत नाम है।

## जमिगाओ रायहाणीओ—

## यमक देवों की राजधानियाँ—

३९२. प०—कहि णं भंते ! जमगाणं देवाणं जमिगाओ रायहाणीओ पण्णत्ताओ ?

३९२. प्र०—भगवन् ! यमक देवों की यमिका राजधानियाँ कहाँ हैं ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं अण्णंमि जंबुद्दीवे दीवे बारसजोयणसहस्साइं ओगाहित्ता—एत्थ णं जमगाणं देवाणं जमिगाओ रायहाणीओ पण्णत्ताओ ।

उ०—गौतम ! जम्बूद्वीप में स्थित मन्दर पर्वत के उत्तर में, दूसरे जम्बूद्वीप द्वीप में बारह हजार (१२०००) योजन जाने पर वहाँ यमक देवों की यमिका राजधानियाँ हैं।

बारसजोयणसहस्साइं आयाम-विक्खंभेणं, सत्ततीसं जोयणसहस्साइं णव य अडयाले जोयणसए किंचि विसेसाहिए परिक्खेवेणं ।

वे बारह हजार योजन लम्बी-चोड़ी हैं। उनकी परिधि सैंतीस हजार नौ सौ अड़तालीस ३७९४८ योजन से किंचित् अधिक है।

पत्तेयं पत्तेयं पायारपरिक्खित्ता, ते णं पागारा सत्ततीसं जोयणाइं अद्धजोयणं च उड्ढं उच्चत्तेणं ।

(दोनों में से—) प्रत्येक प्राकार से घिरी है। वे प्राकार साढ़े सैंतीस ३७॥ योजन ऊँचे हैं।

मूले अद्धतेरसजोयणाइं विक्खंभेणं, मज्झे छ सकोसाइं जोयणाइं विक्खंभेणं, उवरिं तिण्णि सअद्धकोसाइं जोयणाइं विक्खंभेणं ।

मूल में साढ़े बारह योजन विस्तार वाले, मध्य में सवा छह योजन विस्तार वाले और ऊपर तीन योजन एवं आधा कोस विस्तार वाले हैं।

मूले विच्छिण्णा, मज्झे संखित्ता, उप्पिं तणुआ, बाहिं वट्टा, अंतो चउरंसा, सव्वरयणामया अच्छा ।

मूल में विस्तीर्ण, मध्य में संक्षिप्त और ऊपर पतले हैं। बाहर से वृत्ताकार एवं अन्दर से चौकोर है। सर्वात्मना रत्नमय और स्वच्छ हैं।

ते णं पागारा णाणामणिपंचवण्णेहिं कविसीसएहिं उवसोहिआ, तं जहा—किण्हेहिं-जाव-सुक्किल्लेहिं ।

वे प्राकार नाना प्रकार की पंचरंगी मणियों के कंगूरों से शोभित हैं। वह इस प्रकार—कृष्ण—यावत्—शुक्ल वर्ण के हैं।

ते णं कविसीसगा अद्धकोसं आयामेणं-देसूणं अद्धकोसं उड्ढं उच्चत्तेणं, पंचधणुसयाइं बाहल्लेणं, सव्वमणिमया अच्छा ।

वे कंगूरे अर्धकोस लम्बे, कुछ कम अर्ध कोस ऊँचे और पाँच सौ धनुष मोटाई वाले हैं, सर्वमणिमय और स्वच्छ हैं।

जमिगाणं रायहाणीणं एगमेगाए बाहाए पणवीसं पणवीसं दारसयं पण्णत्तं ।

यमिका राजधानियों की एक-एक बाहु में पच्चीस सौ द्वार हैं।

ते णं दारा बावट्ठिं जोयणाइं अद्धजोयणं च उड्ढं उच्चत्तेणं, इक्कतीसं जोयणाइं कोसं च विक्खंभेणं, तावइयं चेव पवेसेणं, सेआ वरकणगथूभिआगा, एवं रायपसेणइज्ज विमाणवत्तव्वाए दारवण्णओ,-जाव-अट्ठट्ठमंगलाइं ति ।

वे द्वार साढ़े बासठ ६२॥ योजन ऊँचे हैं। सवा इकतीस ३१। योजन चौड़े हैं और उतने ही प्रवेश वाले हैं। श्वेतवर्ण तथा श्रेष्ठ स्वर्णमय स्तूपिकाओं वाले हैं। **इस प्रकार राजप्रश्नीय में कथित विमान की वक्तव्यता के अनुसार द्वारों का वर्णन समझ लेना चाहिए—यावत्—आठ-आठ मंगलद्रव्य हैं।**

जमियाणं रायहाणीणं चउद्दिसिं पंच पंच जोयणसए अबाहाए चत्तारि वणसंडा पण्णत्ता, तं जहा—१ असोगवणे, २ सत्तिवण्णवणे, ३ चंपगवणे, ४ चूअवणे।

ते णं वणसंडा साइरेगाइं बारसजोयणसहस्साइं आयामेणं, पंच जोयणसयाइं विक्खंभेणं।

पत्तेयं पागारपरिक्खित्ता किण्हा वणसंडवण्णओ, भूमीओ, पासायवडेंसगा य भाणियव्वा।

जमिगाणं रायहाणीण अंतो बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते, वण्णगो त्ति।

तेसि णं बहुसमरमणिज्जाणं भूमिभागाणं बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं दुवे उवयारियालयणा पण्णत्ता।

बारस जोअणसयाइं आयाम-विक्खंभेणं, तिण्णि जोयणसहस्साइं सत्त य पंचाणउए जोयणसए परिक्खेवेण, अद्धकोसं च बाहल्लेणं, सव्वजंबूणयामया अच्छा।

पत्तेयं पत्तेय पउमवरवेइया परिक्खित्ता, पत्तेयं पत्तेयं वणसंडवण्णओ भाणियव्वो, तिसोवाणपडिरूवगा, तोरणचउद्दिसिं, भूमिभागा य भाणियव्व त्ति।

तस्स णं बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगे पासायवडेंसए पण्णत्ते।

बावट्ठिं जोयणाइं अद्धजोयणं च उड्ढं उच्चत्तेणं, इक्कतीसं जोयणाइं कोसं च आयाम-विक्खंभेणं. वण्णओ, उल्लोआ, भूमिभागा, सीहासणा सपरिवारा।

एवं पासायपंतीओ—एत्थ पढमापंती—ते णं पासायवडेंसया—एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च उड्ढं उच्चत्तेणं, साइरेगाइं अद्धसोलसजोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं।

विइयपासायपंती—ते णं पासायवडेंसया साइरेगाइं अद्धसोलसजोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, साइरेगाइं अद्धट्ठमाइं जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं।

तइयपासायपंती—ते णं पासायवडेंसया साइरेगाइं अद्धट्ठमाइं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, साइरेगाइं अद्धुट्ठाइं जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, वण्णओ सीहासणा सपरिवारा।

तेसि णं मूलपासायवडेंसयाणं उत्तर-पुरत्थिमे दिसिभाए एत्थ णं जमगाणं देवाणं सहाओ सुहम्माओ पण्णत्ताओ।

अद्धतेरस जोयणाइं आयामेणं छ सक्कोसाइं जोयणाइं [illegible]

यमिका राजधानियों की चारों दिशाओं में पाँच-पाँच सौ योजन पर चार वनखण्ड हैं, यथा—(१) अशोकवन, (२) सप्तपर्णवन, (३) चंपकवन, (४) चूतवन।

ये वन किंचित् अधिक बारह हजार योजन लम्बे, पाँच सौ योजन चौड़े हैं।

इनमें से प्रत्येक प्राकार से घिरा है। वे कृष्ण हैं, इत्यादि वनखण्ड की वक्तव्यता समझ लेनी चाहिए। भूमियों तथा प्रासादावतंसकों का भी कथन कर लेना चाहिए।

यमिका राजधानियों के अन्दर अत्यन्त सम एवं रमणीय भूमिभाग है, उसका वर्णन समझ लेना चाहिए।

उन अतिसम एवं रमणीय भूभागों के बीचों बीच दो अवतारिकालयन कहे हैं।

वे बारह सौ योजन लम्बे-चौड़े हैं, तीन सौ पिचानवें ३७९५ योजन की परिधि वाले, आधा कोस की मोटाई वाले, सर्वात्मना जम्बूनदमय और स्वच्छ हैं।

(उनमें से) प्रत्येक पद्मवरवेदिका से घिरा है। प्रत्येक के वनखण्ड का वर्णन कह लेना चाहिए, तीन सोपान प्रतिरूपक, तोरण, चारों ओर भूमिभाग भी कह लेने चाहिए।

उनके ठीक मध्य भाग में एक प्रासादावतंसक कहा है।

वह ६२॥ योजन ऊँचा एवं ३१। योजन लम्बा-चौड़ा है। उसके छत, भूमिभाग तथा सपरिवार सिंहासन का वर्णन कह लेना चाहिए।

इसी प्रकार (मूल प्रासादावतंसक के चारों ओर अन्य) प्रासादों की पंक्तियाँ हैं। उनमें प्रथम पंक्ति के प्रासादों की ऊँचाई ३१। योजन की, लम्बाई-चौड़ाई किंचित् अधिक साढ़े पन्द्रह १५॥ योजन की है।

दूसरी पंक्ति के प्रासादों की ऊँचाई कुछ अधिक साढ़े पन्द्रह योजन की है तथा लम्बाई-चौड़ाई साढ़े सात योजन से कुछ अधिक है।

तीसरी पंक्ति के प्रासादों की ऊँचाई कुछ अधिक साढ़े सात योजन की तथा लम्बाई-चौड़ाई कुछ अधिक साढ़े तीन योजन की है। इनका वर्णन समझ लेना चाहिए। वहाँ सपरिवार सिंहासन है।

उन मूल प्रासादावतंसकों के उत्तर-पूर्व दिग्भाग में यमक देवों की सुधर्मा सभाएँ हैं।

वे साढ़े बारह योजन लम्बी, सवा छह योजन विस्तृत [illegible]

विक्खंभेणं, णव जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अणेगखंभसयसण्णिविट्ठा, सभा वण्णओ ।

नौ योजन ऊँची हैं। वे अनेक सैकड़ों स्तम्भों पर सन्निविष्टि हैं, इत्यादि सभा का वर्णन कर लेना चाहिए।

तासि णं सभाणं सुहम्माणं तिदिसिं तओ दारा पण्णत्ता ।

सुधर्मा सभाओं की तीन दिशाओं में तीन द्वार हैं।

तेणं दारा दो जोअणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, जोअणं विक्खंभेणं तावइअं चेव पवेसेणं, सेआ वण्णओ-जाव-वणमाला ।

वे द्वार दो योजन ऊँचे, एक योजन चौड़े और उतने ही प्रवेश वाले हैं। श्वेतवर्ण वाले हैं। वनमाला पर्यन्त उनका वर्णन समझ लेना चाहिए।

तेसि णं दाराणं पुरओ पत्तेयं पत्तेयं तओ मुहमंडवा पण्णत्ता ।

उन द्वारों के सामने अलग-अलग तीन मुखमंडप हैं।

तेणं मुहमंडवा अद्धतेरसजोयणाइं आयामेणं, छ सक्कोसाइं जोयणाइं विक्खंभेणं, साइरेगाइं दो जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं-जाव-दारा भूमिभागा य त्ति ।

वे मुखमंडप साढ़े बारह योजन लम्बे, सवा छह योजन चौड़े और कुछ अधिक दो योजन ऊँचे हैं—यावत्—द्वार एवं भूमिभाग समझ लेना चाहिए।

पेच्छाघरमंडवाणं तं चेव पमाणं, भूमिभागो मणिपेढियाओ त्ति ।

प्रेक्षागृह मंडपों का भी वही प्रमाण है। भूमिभाग तथा मणिपीठिकाओं का वर्णन कर लेना चाहिए।

ताओ णं मणिपेढियाओ जोअणं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमईआ सीहासणा भाणियव्वा ।

ये मणिपीठिकाएँ एक योजन लम्बी-चौड़ी, आधा योजन मोटी, सर्वमणिमय हैं। (उन पर) सिंहासनों का कथन कह लेना चाहिए।

तेसि णं पेच्छाघरमंडवाणं पुरओ मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ ।

उन प्रेक्षागृहमंडपों के सामने मणिपीठिकाएँ हैं।

ताओ णं मणिपेढियाओ दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, जोअणं बाहल्लेणं सव्वमणिमईओ ।

वे मणिपीठिकाएँ दो योजन लम्बी-चौड़ी, एक योजन मोटी एवं सर्व मणिमयी हैं -

तासि णं उप्पिं पत्तेयं पत्तेयं तओ थूभा ।

उनके ऊपर अलग-अलग तीन स्तूप हैं।

तेणं थूभा दो जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, सेआ संखतल-जाव-अट्ठट्ठमंगलया ।

वे स्तूप दो योजन ऊँचे और दो योजन लम्बे-चौड़े हैं। वे शंखखण्ड के समान श्वेत हैं—यावत्—आठ-आठ मंगल-द्रव्य हैं।

तेसि णं थूभाणं चउद्दिसिं चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ ।

उन स्तूपों के चारों ओर मणिपीठिकाएँ हैं।

ताओ णं मणिपेढियाओ जोअणं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं, जिणपडिमाओ वत्तव्वाओ ।

वे एक योजन लम्बी-चौड़ी और आधा योजन मोटी हैं। (वहाँ) जिन प्रतिमाओं का कथन समझ लेना चाहिए।

चेइयरुक्खाणं मणिपेढियाओ दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, जोअणं बाहल्लेणं चेइयरुक्खवण्णओ त्ति ।

(वहाँ की) चैत्यवृक्षों की मणिपीठिकाएँ दो योजन लम्बी-चौड़ी, एक योजन मोटी हैं। चैत्यवृक्षों का भी कथन कर लेना चाहिए।

चेइयरुक्खाणं पुरओ तओ मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ, ताओ णं मणिपेढियाओ जोअणं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं ।

चैत्यवृक्षों के सामने तीन मणिपीठिकाएँ हैं, वे मणिपीठिकाएँ एक योजन लम्बी-चौड़ी और आधा योजन मोटी हैं।

तासि णं उप्पिं पत्तेयं पत्तेयं महिंदज्झया पण्णत्ता ।

उनके ऊपर अलग-अलग महेन्द्रध्वजाएँ हैं।

तेणं अद्धट्ठमाइं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धकोसं उव्वेहेणं, अद्धकोसं बाहल्लेणं, [illegible]

वे साढ़े सात योजन ऊँची, आधा कोस गहरी, आधा कोस मोटी हैं। वज्रमय गोल हैं, इत्यादि वर्णन कहना चाहिए। वेदिका, वनखण्ड, त्रिसोपान और तोरण कह लेने चाहिए।

६२९. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे किं समचक्कवालसंठिते ? विसमचक्कवालसंठिते ?

उ०—गोयमा ! समचक्कवालसंठिए, नो विसमचक्कवालसंठिए ।

६२९. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र क्या समचक्राकार संस्थान से स्थित है ? या विषमचक्राकार संस्थान से स्थित है ?

उ०—गौतम ! समचक्राकार-संस्थान से स्थित है, विषमचक्राकार-संस्थान से स्थित नहीं है ।

६३०. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे केवतियं चक्कवालविक्खंभेणं, केवतियं परिक्खेवेणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! लवणे णं समुद्दे दो जोयणसतसहस्साइं चक्कवालविक्खंभेणं पण्णत्ते,[1]

पण्णरसजोयणसयसहस्साइं एगासीइसहस्साइं सयमेगोणचत्तालीसे किंचिविसेसाहिए लवणोदधिणो चक्कवालपरिक्खेवेणं पण्णत्ते ।[2]

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५४

६३०. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र की चक्राकार चौड़ाई कितनी कही गई है और परिधि कितनी कही गई है ?

उ०—गौतम लवणसमुद्र की चक्राकार चौड़ाई दो लाख योजन की कही गई ।

पन्द्रह लाख इक्यासी हजार एक सौ उनतालीस योजन से कुछ अधिक की लवणसमुद्र की चक्रवाल-परिधि कही गई है ।

**लवणसमुद्दस्स पउमवरवेइयाए वणसंडस्स य पमाणं—**

**लवणसमुद्र की पद्मवरवेदिका का तथा वनखण्ड का प्रमाण—**

६३१. से णं एक्काए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते चिट्ठइ । दोण्हवि वण्णओ ।

६३१. वह एक पद्मवरवेदिका और एक वनखण्ड से चारों ओर से घिरा हुआ है । दोनों (पद्मवरवेदिका और वनखण्ड) का वर्णन कहना चाहिए ।

६३२. सा णं पउमवरवेइया अद्धजोयणं उड्ढं उच्चत्तेणं[3], पंचधणुसयविक्खंभेणं, लवणसमुद्दसमियपरिक्खेवेणं, सेसं तहेव ।

६३२. वह पद्मवरवेदिका आधा योजन ऊपर की ओर ऊँची है, पाँच सौ धनुष चौड़ी है, लवणसमुद्र के समान परिधि वाली है शेष उसी प्रकार है ।

---

१ (क) ठाणं २, उ० ३, सु० ८१ ।

(ख) सम० सु० १२५ ।

(ग) जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १७२ ।

(घ) लवणे णं भंते ! समुद्दे केवतियं चक्कवालविक्खंभेणं पन्नत्ते ? एवं नेयव्वं—जाव—लोगट्ठिती, लोगाणुभावे ।

—भग. स. ५, उ. २, सु. १८

२ (क) प०—लवणे णं ! समुद्दे केवतियं परिक्खेवेणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! पण्णरसजोयणसयसहस्साइं एकासीति च सहस्साइं सतं च इगुयालं किंचिविसेसूणे परिक्खेवेणं पण्णत्ते ।

—जीवा पडि. ३, उ. २, सू. १७२

जीवा. प्रति. ३, उ. २, सू. १५४ में लवणसमुद्र की परिधि १५,८१,१३९ (पन्द्रह लाख, इक्यासी हजार, एक सौ उनतालीस) योजन से कुछ अधिक की कही गई है और जीवा. प्रति. ३, उ. २, सूत्र १७२ में १५,८१,१३९-(पन्द्रह लाख, इक्यासी हजार, एक सौ उनतालीस) योजन से कुछ कम की कही गई है । यद्यपि यह अन्तर विशेष नहीं है किन्तु एक ही आगम में दो प्रकार के ये कथन भ्रान्तिमूलक हैं ।

(ख) जीवा. प्रति. ३, उ. २, सूत्र १७२ में लवणसमुद्र के (१) संस्थान, (२) चक्रवालविष्कम्भ, (३) परिधि, (४) उद्वेध, (५) उत्सेध और सर्वप्रमाण से सम्बन्धित पांच प्रश्न एक साथ हैं तथा पांच उत्तर भी एक साथ हैं । किन्तु यहाँ एक प्रश्नोत्तर टिप्पण में दिया है और शेष प्रश्नोत्तर विषयानुक्रम से विभक्त करके दिये गये हैं ।

(ग) सूरिय. पा. १९, सू. १०० ।

३ ठाणं. अ. २, उ. ३, सु. ८१ ।

६३३. से णं वणसंडे देसूणाइं दो जोयणाइं चक्कवालविक्खंभेणं -जाव-विहरइ । —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५४

६३३. वह वनखण्ड कुछ कम दो योजन चक्रवाल चौड़ा है—यावत्—(देव) विचरण करते हैं ।

### लवणसमुद्दस्स उदगमाल पमाणं—

६३४. प०—लवणस्स णं भंते ! समुद्दस्स के महालए उदगमाले[1] पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! दसजोयणसहस्साइं उदगमाले पण्णत्ते ।[2] —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १७१

### लवणसमुद्र की उदकमाला का प्रमाण—

६३४. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र की उदकमाला कितनी विशाल कही गई है ?

उ०—गौतम ! उदकमाला दस हजार योजन की कही गई है ।

### लवणसमुद्दस्स उव्वेहाईणं पमाणं—

६३५. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे केवतियं उव्वेहेणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! एगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं पण्णत्ते ।

६३६. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे केवतियं उस्सेहेणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! सोलसजोयणसहस्साइं उस्सेहेणं पण्णत्ते ।[3]

६३७. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे केवतियं सव्वग्गेणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! सत्तरसजोयणसहस्साइं सव्वग्गेणं पण्णत्ते ।[4] —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १७२

### लवणसमुद्र के उद्वेधादि का प्रमाण—

६३५. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र की गहराई कितनी कही गई है ?

उ०—गौतम ! एक हजार योजन की गहराई कही गई है ।

६३६. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र की ऊँचाई कितनी कही गई है ?

उ०—गौतम ! सोलह हजार योजन की ऊँचाई कही गई है ।

६३७. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र का सर्वाग्र कितना कहा गया है ।

उ०—गौतम ! सतरह हजार योजन का सर्वाग्र कहा गया है ।

### लवणसमुद्दस्स उव्वेहपरिवुड्ढी—

६३८. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे केवतियं उव्वेहपरिवुड्ढीते पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! लवणस्स णं समुद्दस्स उभओ पासिं पंचाणउतिं पंचाणउतिं पदेसे गंता पदेसं उव्वेहपरिवुड्ढीए पण्णत्ते ।

पंचाणउतिं पंचाणउतिं वालग्गाइं गंता वालग्गं उव्वेहपरिवुड्ढीए पण्णत्ते ।

पंचाणउतिं पंचाणउतिं लिक्खाओ गंता लिक्खा उव्वेहपरिवुड्ढीए पण्णत्ते ।

एवं पंचाणउइ जवाओ जवमज्झे अंगुल-विहत्थि-रयणी-कुच्छी-धणु-गाउय-जोयण-जोयणसत-जोयणसहस्साइं गंता जोयणसहस्सं उव्वेहपरिवुड्ढीए ।[5] —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १७०

### लवणसमुद्र में गहराई की वृद्धि—

६३८. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र में गहराई की वृद्धि कितनी कही गई है ?

उ०—गौतम ! लवणसमुद्र के दोनों ओर (जम्बूद्वीप की वेदिका एवं लवणसमुद्र की वेदिका के अन्त में आरम्भ करके) पंचानवे पंचानवे प्रदेश जाने पर एक एक प्रदेश गहराई की वृद्धि कही गई ।

पंचानवे पंचानवे वालाग्र जाने पर एक-एक वालाग्र गहराई की वृद्धि कही गई है ।

पंचानवे पंचानवे लीक्षा जाने पर एक-एक लीक्षा गहराई की वृद्धि कही गई है ।

इसी प्रकार पंचानवे पंचानवे यव, यवमध्य, अंगुल, वितस्ति, रत्नि, कुक्षी, धनुष, गाउ, सौ योजन और हजार योजन पर एक-एक यव, यवमध्य—यावत्—हजार योजन गहराई की वृद्धि कही गई है ।

### लवणसमुद्दस्स उस्सेहपरिवुड्ढी—

६३९. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे केवतियं उस्सेहपरिवुड्ढीए पण्णत्ते ?

### लवणसमुद्र की उत्सेध परिवृद्धि—

६३९. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र की उत्सेधपरिवृद्धि (ऊंचाई-वृद्धि) कितनी कही गई है ?

---

1 उदकमाला-[illegible] ।
2 ठाण. १०, सु० ७२० ।
3 सम. १६, सु. २ ।
4 सम. १७, सु. ५ ।
5 सम. ९५ सु. ३ ।

उ०—गोयमा ! लवणस्स णं समुद्दस्स उभओ पासिं पंचाणउतिं पंचाणउतिं पदेसेगंता सोलसपएसे उस्सेहपरिवुड्ढीए पण्णत्ते ।

गोयमा ! लवणस्स णं समुद्दस्स एएणेव कमेणं-जाव-पंचाणउतिं पंचाणउतिं जोयणसहस्साइं गंता सोलस-जोयणसहस्साइं उस्सेहपरिवुड्ढीए पण्णत्ते ।[1]

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १७०

उ०—गौतम ! लवणसमुद्र के दोनों ओर पंचानवे पंचानवे प्रदेश जाने पर सोलह प्रदेशों की शिखावृद्धि कही गई है।

गौतम ! इसी क्रम से—यावत्—पंचानवे पंचानवे हजार योजन की लवणसमुद्र की शिखावृद्धि कही गई।

## लवणसमुद्दवुड्ढी हाणि-कारणाइं—

६४०. प०—कम्हा णं भंते ! लवणसमुद्दे चाउद्दसट्ठमुद्दिट्ठपुण्णिमासिणीसु अतिरेगं अतिरेगं वड्ढति वा, हायति वा ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवस्स णं दीवस्स चउद्दिसिं बाहिरिल्लाओ वेइयंताओ लवणसमुद्दं पंचाणउतिं पंचाणउतिं जोयणसहस्साइं ओगाहित्ता—एत्थ णं चत्तारि महालिंजरसंठाणसंठिया महइमहालया महापायाला पण्णत्ता,

तं जहा—१. वलयामुहे, २. केतूए,
३. जूवे, ४. ईसरे ।[2]

तेणं महापायाला एगमेगं जोयणसयसहस्सं उव्वेहेणं ।

मूले दसजोयणसहस्साइं विक्खंभेणं,

मज्झे एगपदेसियाए सेढीए एगमेगं जोयणसतसहस्सं विक्खंभेणं,

उवरिं मुहमूले दसजोयणसहस्साइं विक्खंभेणं,

तेसि णं महापायालाणं कुड्डा सव्वत्थ समा दसजोयणसतबाहल्ला पण्णत्ता, सव्ववइरामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।[4]

तत्थ णं बहवे जीवा पोग्गला य अवक्कमंति, विउक्कमंति, चयंति, उवचयंति ।

सासया णं ते कुड्डा दव्वट्ठयाए ।

वण्णपज्जवेहिं गंधपज्जवेहिं रसपज्जवेहिं फासपज्जवेहिं असासया ।

तत्थ णं चत्तारि देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति,

## लवणसमुद्र की वृद्धि और हानि के कारण—

६४०. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र (का पानी) चतुर्दशी, अष्टमी, अमावस्या और पूर्णिमा को किस कारण से अधिकाधिक बढ़ता और घटता है ?

उ०—गौतम ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप के चारों ओर की बाहरी वेदिकाओं के अन्त से लवणसमुद्र में पंचानवे पंचानवे हजार योजन जाने पर महाआलिंजर (विशालकुम्भ) के आकार के चार बड़े-बड़े महापाताल (कलश) कहे गये हैं।

यथा—(१) वलयामुख, (२) केतुक,
(३) यूप, और (४) ईश्वर।

प्रत्येक महापाताल (कलश) एक लाख योजन गहरा है।

मूल दस हजार योजन चौड़ा है।

एक एक प्रदेश की श्रेणी से (बढ़ते बढ़ते) मध्य में एक लाख योजन का चौड़ा है।

ऊपर के मुख का मूल (एक एक प्रदेश की श्रेणी कम होते होते) दस हजार योजन चौड़ा है।

उन महापाताल कलशों की दिवालें सर्वत्र समान हैं, वे दस हजार योजन मोटी कही गई हैं। सब वज्रमय हैं स्वच्छ हैं—यावत्—मनोहर हैं।

उन (दिवारों) में से अनेक जीव और पुद्गल निकलते हैं, उत्पन्न होते हैं, चय और उपचय को प्राप्त होते हैं।

वे दिवारें द्रव्यों की अपेक्षा से शाश्वत हैं।

वर्णपर्यायों, गंधपर्यायों, रसपर्यायों और स्पर्शपर्यायों की अपेक्षा से अशाश्वत हैं।

वहाँ महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले चार देव रहते हैं।

---

१ सम. १६, सु. ७।

२ (क) ठाणं० ४, उ० २, सु० ३०५। (ख) सम० ९५, सु० २।

३ ठाणं १०, सु० ७२०। ४ ठाणं १०, सु० ७२०।

तं जहा—१. काले, २. महाकाले,
३. वेलंबे, ४. पभंजणे ।[1]

यथा—(१) काल, (२) महाकाल,
(३) वेलम्ब और (४) प्रभंजन ।

६४१. तेसि णं महापायालाणं तओ तिभागा पण्णत्ता,

६४१. उन महापातालों के तीन विभाग कहे गये हैं ।

तं जहा—हेट्ठिल्ले तिभागे, मज्झिल्ले तिभागे, उवरिमे तिभागे ।

यथा—(१) नीचे का विभाग, (२) मध्य का विभाग, (३) ऊपर का विभाग ।

ते णं तिभागा तेत्तीसं जोयणसहस्सा तिण्णि य तेत्तीसं जोयणसतं जोयणतिभागं च बाहल्लेणं ।

ये तीन भाग तेतीस हजार, तीन सौ, तेतीस योजन और एक योजन के तीन भाग जितने मोटे हैं ।

तत्थ णं जे से हेट्ठिल्ले तिभागे—एत्थ णं वाउकाओ संचिट्ठति ।

उनमें से जो नीचे का विभाग है उसमें वायुकाय है ।

तत्थ णं जे से मज्झिल्ले तिभागे—एत्थ णं वाउकाए य, आउकाए य संचिट्ठति ।

उनमें से जो मध्य का विभाग है उसमें वायुकाय और अप्काय है ।

तत्थ णं जे से उवरिल्ले तिभागे—एत्थ णं आउकाए संचिट्ठति ।

उनमें से जो ऊपर का विभाग है उसमें अप्काय है ।

६४२. अदुत्तरं च णं गोयमा ! लवणसमुद्दे तत्थ तत्थ देसे बहवे खुड्डालिंजरसंठाणसंठिया खुड्डपायालकलसा पण्णत्ता ।

६४२. गौतम ! इनके अतिरिक्त लवणसमुद्र में जहाँ तहाँ छोटे कलश के आकार के अनेक छोटे पाताल कलश कहे गये हैं ।

ते णं खुड्डा पाताला एगमेगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं,

प्रत्येक छोटे पाताल कलश एक हजार योजन के गहरे हैं ।

मूले एगमेगं जोयणसतं विक्खंभेणं,

प्रत्येक (छोटे पाताल कलश) का मूल (पैंदा) एक सौ योजन चौड़ा है ।

मज्झे एगदेसियाए सेढीए एगमेगं जोयणसहस्सं विक्खंभेणं,

प्रत्येक (छोटे पाताल कलश) का मध्य एक एक प्रदेश की श्रेणी से (बढ़ते बढ़ते) एक हजार योजन का चौड़ा है ।

उप्पिं मुहमूले एगमेगं जोयणसतं विक्खंभेणं ।

प्रत्येक (छोटे पाताल कलश) के ऊपर के मुख का मूल (एक एक प्रदेश की श्रेणी कम होते होते) एक सौ एक सौ योजन का चौड़ा है ।

६४३. तेसि णं खुड्डागपायालाणं कुड्डा सव्वत्थ समा दस जोयणाइं बाहल्लेणं पण्णत्ता सव्ववइरामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।[2]

६४३. उन छोटे पातालकलशों की दिवालें सर्वत्र समान हैं, वे दस योजन की मोटी कही गई हैं । सब वज्रमय हैं, स्वच्छ हैं—यावत्—मनोहर हैं ।

तत्थ णं बहवे जीवा पोग्गला य अवक्कमंति-जाव-उववज्जंति ।

उनमें से अनेक जीव और पुद्गल निकलते हैं—यावत्—उत्पत्ति को प्राप्त होते हैं ।

सासया णं ते कुड्डा दव्वट्ठाए ।

उन (छोटे पातालकलशों) की दिवालें द्रव्यों की अपेक्षा से शाश्वत हैं ।

वण्णपज्जवेहिं-जाव-फासपज्जवेहिं असासया ।

वर्णपर्यायों की अपेक्षा से—यावत्—स्पर्शपर्यायों की अपेक्षा से अशाश्वत हैं ।

पत्तेयं पत्तेयं अद्धपलिओवमट्ठितीयाहिं देवताहिं परिग्गहिया ।

प्रत्येक (क्षुद्र पाताल कलश) अर्धपल्योपम की स्थिति वाली देवियों से परिगृहीत हैं ।

---

१ ठाणं ४, उ० २, सु० ३०५ २ ठाणं १०, सु० ७२० ।

६४४. तेसि णं खुड्डुगपातालाणं ततो तिभागा पण्णत्ता, तं जहा— हेट्ठिल्ले तिभागे, मज्झिल्ले तिभागे, उवरिल्ले तिभागे।

६४४. उन क्षुद्रपाताल कलशों के तीन त्रिभाग कहे गये हैं। यथा—(१) नीचे का त्रिभाग, (२) मध्य का त्रिभाग, (३) ऊपर का त्रिभाग।

ते णं तिभागा तिण्णि तेत्तीसे जोयणसते जोयणतिभागं च वाहल्लेणं पण्णत्ते।

ये त्रिभाग तीन सौ तेतीस योजन और एक योजन के तीन भाग जितने मोटे कहे गये हैं।

तत्थ णं जे से हेट्ठिल्ले तिभागे—एत्थ णं वाउकाओ संचिट्ठति,

उनमें से जो नीचे का त्रिभाग है—उसमें वायुकाय है।

तत्थ णं जे से मज्झिल्ले तिभागे—एत्थ णं वाउकाए य आउकाए य संचिट्ठति,

उनमें से जो मध्य का त्रिभाग है—उसमें वायुकाय और अप्काय है।

तत्थ णं जे से उवरिल्ले तिभागे—एत्थ णं आउकाए संचिट्ठति,

उनमें से जो ऊपर का त्रिभाग है—उसमें अप्काय है।

एवामेव सपुव्वावरेणं लवणसमुद्दे सत्त पायालसहस्सा अट्ठ य चुलसीता पातालसता भवंतीतिमक्खाया।

इस प्रकार सब मिलाकर लवणसमुद्र में सात हजार आठ सौ, चौरासी (क्षुद्र) पाताल (कलश) हैं, ऐसा कहा गया है।

६४५. तेसि णं महापायालाणं खुड्डुगपायालाण य हेट्ठिममज्झिमिल्लेसु तिभागेसु वहवे ओरालावाया संसेयंति संमुच्छिमंति एयंति चलंति कंपंति खुब्भंति घट्टन्ति फंदंति तं तं भावं परिणमंति, तया णं से उदए उण्णाभिज्जंति।

६४५. उन महापाताल कलशों के और क्षुद्रपाताल कलशों के नीचे के तथा मध्य के त्रिभागों में उदार वायुकाय (के जीव) उत्पन्न होते हैं, सम्मूर्छित होते हैं, हिलते हैं, चलते हैं,* कम्पित होते हैं, क्षुब्ध होते हैं, टकराते हैं, घर्षण को प्राप्त होते हैं तथा उन उन भावों में परिणत होते हैं, तब वहाँ का पानी ऊपर की ओर उछलता है।

जया णं तेसि महापायालाणं खुड्डुगपायालाण य हेट्ठिल्ल-मज्झिल्लेसु तिभागेसु नो वहवे ओराला वाया संसेयंति-जाव-फंदंति, तं तं भावं परिणमंति तया णं से उदए नो उन्ना-मिज्जइ।

जब उन महापाताल कलशों और क्षुद्रपाताल कलशों के नीचे के तथा मध्य के त्रिभागों में उदार अनेक वायुकाय के जीव उत्पन्न नहीं होते हैं—यावत्—घर्षण को प्राप्त नहीं होते हैं और उन उन भावों को परिणत नहीं होते है तब वहाँ का पानी ऊँचा नहीं उछलता है।

अंतरा वि य णं ते वायं उदीरेंति, अंतरा वि य णं से उदगे उण्णामिज्जइ।

अतिरिक्त समय में भी जब वायुकाय की उदीरणा होती है तो पानी ऊपर की ओर उछलता है।

अंतरा वि य ते वाया नो उदीरंति, अंतरा वि य णं ते उदगे नो उण्णामिज्जइ।

और जब वायुकाय की उदीरणा नहीं होती है तो पानी ऊपर की ओर नहीं उछलता है।

एवं खलु गोयमा! लवणसमुद्दे चाउद्दसट्ठमुद्दिट्ठपुण्णमा-सिणीसु अइरेगं अइरेगं वड्ढति वा, हायति वा।[1]

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

इस प्रकार गौतम! लवणसमुद्र (का पानी) चतुर्दशी, अष्टमी, अमावस्या और पूर्णिमा को अधिकाधिक बढ़ता और घटता है।

## तीसमुहुत्तेसु लवणसमुद्दो वड्ढति हायति य—

## तीस मुहूर्त में लवणसमुद्र बढ़ता है और घटता है—

६४६. प०—लवणे णं भंते! समुद्दे तीसाए मुहुत्ताणं कतिखुत्तो अतिरेगं अतिरेगं वड्ढति वा हायति वा?

उ०—गोयमा! लवणे णं समुद्दे तीसाए मुहुत्ताणं दुक्खुत्तो अतिरेगं अतिरेगं वड्ढति वा, हायति वा।

६४६. प्र०—भगवन्! तीस मुहूर्त में (अहोरात्रि में) लवणसमुद्र का पानी अधिक से अधिक कितनी बार बढ़ता है और घटता है?

उ०—गौतम! तीस मुहूर्त में लवणसमुद्र का पानी अधिक से अधिक दो बार बढ़ता है और घटता है।

---

१ [illegible] ३, उ० ३, सु० १७।

६४७. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—"लवणे णं समुद्दे तीसाए मुहुत्ताणं दुक्खुत्तो अइरेगं अइरेगं वड्ढइ वा हायइ वा ?

उ०—गोयमा ! उड्ढमंतेसु पायालेसु वड्ढइ, आपूरितेसु पायालेसु हायइ ।

से तेणट्ठे णं गोयमा ! लवणे णं समुद्दे तीसाए मुहुत्ताणं दुक्खुत्तो अइरेगं अइरेगं वड्ढइ वा, हायइ वा ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५७

६४७. प्र०—भगवन् ! किस कारण से ऐसा कहा जाता है कि—"तीस मुहूर्त में लवणसमुद्र का पानी अधिक से अधिक दो बार बढ़ता है और घटता है ?"

उ०—गौतम ! पाताल कलशों से पानी के बाहर आने पर पानी बढ़ता है और पाताल कलशों में वायु भर जाने पर पानी घटता है ।

इस कारण से गौतम ! ऐसा कहा जाता है कि—तीस मुहूर्त में लवणसमुद्र का पानी अधिक से अधिक दो बार बढ़ता है और घटता है ।

### लवणसिहाए चक्कवालविक्खंभो—

६४८. प०—लवणसिहा णं भंते ! केवतियं चक्कवालविक्खंभेणं, केवतियं अइरेगं अइरेगं वड्ढति वा, हायति वा ?

उ०—गोयमा ! लवणसिहाए णं दस जोयणसहस्साइं चक्कवालविक्खंभेणं, देसूणं अद्धजोयणं अतिरेगं अतिरेगं वड्ढति वा, हायति वा ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५८

### लवणशिखा का चक्रवाल विष्कम्भ—

६४८. प्र०—भगवन् ! लवणशिखा की चक्राकार चौड़ाई कितनी है ? और वह ज्यादा से ज्यादा कितनी बढ़ती व घटती है ?

उ०—गौतम ! लवणशिखा की चक्राकार चौड़ाई दस हजार योजन की है और ज्यादा से ज्यादा कुछ कम आधा योजन जितनी बढ़ती व घटती है ।

### लवणसमुद्दस्स वेलंधरणागरायाणं संखा—

६४९. प०—लवणस्स णं भंते ! समुद्दस्स—

कइ णागसाहस्सीओ अब्भिंतरियं वेलं धारेंति ?
कइ नागसाहस्सीओ बाहिरियं वेलं धारेंति,
कइ नागसाहस्सीओ अग्गोदयं[1] वेलं धारेंति ?

उ०—गोयमा ! लवणसमुद्दस्स—

बायालीसं णागसाहस्सीओ अब्भिंतरियं वेलं धारेंति,[2]

बावत्तरिं णागसाहस्सीओ बाहिरियं वेलं धारेंति,[3]

सट्ठि णागसाहस्सीओ अग्गोदयवेलं धारेंति ।[4]

एवामेव सपुव्वावरेणं एगा णागसतसाहस्सी चोवत्तरिं च णागसहस्सा भवतीतिमक्खाया ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५८

### लवणसमुद्र के वेलंधर नागराजों की संख्या—

६४९. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र की—

आभ्यन्तर वेला को कितने हजार नाग धारण करते हैं ?
बाह्य वेला को कितने हजार नाग धारण करते हैं ?
अग्रोदक वेला को कितने हजार नाग धारण करते है ?

उ०—गौतम ! लवणसमुद्र की—

आभ्यन्तर वेला को बियालीस हजार नाग धारण करते हैं ।

बाह्य वेला को बहत्तर हजार नाग धारण करते हैं ।

अग्रोदक वेला को साठ हजार नाग धारण करते हैं ।

इस प्रकार पूर्वापर के मिलाकर एक लाख चोहत्तर हजार नाग होते हैं—ऐसा कहा गया है ।

### वेलंधर नागरायचउक्कवण्णणं—

६५०. प०—कति णं भंते ! वेलंधरा णागराया पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि वेलंधरा णागराया पण्णत्ता तं जहा—
१. गोथूभे, २. सिवए, ३. संखे, ४. मणोसिलए ।

### चार वेलंधर नागराजों का वर्णन—

६५०. प्र०—भगवन् ! वेलंधर नागराज कितने कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! वेलंधर नागराज चार कहे गये हैं, यथा—(१) गोस्तूप, (२) शिवक, (३) शंख, (४) मनःशिलाक ।

---

१ 'अग्गोदयं'—'देशोनषोडशयोजनोच्छ्रायात् उपरि वर्धमानं जलम्' ।—टीका
२ सम. ४२, सु. ५ ।
३ सम. ७२, सु. २ ।
४ सम. ६०, सु. २ ।

प०—एतेसि णं भंते ! चउण्हं वेलंधरणागरायाणं कति आवासपव्वता पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि आवासपव्वता पण्णत्ता, तं जहा—
१. गोथूभे, २. उदगभासे, ३. संखे, ४. दगसीमे ।[1]

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५९

प्र०—भगवन् ! इन चार वेलंधर नागराजों के आवासपर्वत कितने कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! चार आवासपर्वत कहे गये हैं, यथा—
(१) गोस्तूप, (२) उदकभास, (३) शंख, (४) दकसीम ।

## गोथूभ आवासपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं य—

६५१. प०—कहि णं भंते ! गोथूभस्स वेलंधरणागरायस्स गोथूभे आवासपव्वते पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पुरत्थिमेणं लवणं समुद्दं बायालीसं जोयणसहस्साइं ओगाहित्ता—एत्थ णं गोथूभस्स भुजगिंदस्स भुजगरायस्स वेलंधरणागरायस्स गोथूभे णामं आवासपव्वते पण्णत्ते ।

सत्तरसएक्कवीसाइं जोयणसताइं उड्ढं उच्चत्तेणं[2],
चत्तारि तीसे जोयणसते कोसं च उव्वेधेणं,
मूले दसबावीसे जोयणसते आयाम-विक्खंभेणं,
मज्झे सत्ततेवीसे जोयणसते आयाम-विक्खंभेणं,
उवरिं चत्तारि चउवीसे जोयणसते आयाम-विक्खंभेणं,

मूले तिण्णि जोयणसहस्साइं दोण्णि य बत्तीसुत्तरे जोयणसते किंचि विसेसूणे परिक्खेवेणं,

मज्झे दो जोयणसहस्साइं दोण्णि य छलसीते जोयणसते किंचि विसेसाहिए परिक्खेवेणं,

उवरिं एगं जोयणसहस्सं तिण्णि य ईयाले जोयणसते किंचि विसेसूणे परिक्खेवेणं ।

मूले वित्थिण्णे, मज्झे संखित्ते, उप्पिं तणुए गोपुच्छ-संठाणसंठिए सव्वकणगामए अच्छे-जाव-पडिरूवे ।

से णं एगाए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते । दोण्हवि वण्णओ ।

## गोस्तूप आवासपर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

६५१. प्र०—भगवन् ! गोस्तूप वेलंधर नागराज का गोस्तूप आवासपर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप के मेरुपर्वत से पूर्व में लवणसमुद्र में बियालीस हजार योजन जाने पर यहाँ पर गोस्तूप भुजगेन्द्र भुजगराज नामक वेलंधर नागराज का गोस्तूप नामक आवासपर्वत कहा गया है ।

सत्रह सौ इक्कीस योजन ऊपर की ओर ऊँचा है ।
चार सौ, तीस योजन और एक कोश (भूमि में) गहरा है ।
मूल में एक हजार बावीस (१०२२) योजन लम्बा-चौड़ा है ।
मध्य में सात सौ, तेवीस (७२३) योजन लम्बा-चौड़ा है ।
ऊपर चार सौ, चौवीस (४२४) योजन लम्बा-चौड़ा है ।

मूल में तीन हजार, दो सौ, बत्तीस (३२३२) योजन से कुछ कम की परिधि है ।

मध्य में दो हजार, दो सौ, छियासी (२२८६) योजन से कुछ अधिक की परिधि है ।

ऊपर एक हजार, तीन सौ इकतालीस (१३४१) योजन से कुछ कम की परिधि है ।

मूल में विस्तृत, मध्य में संक्षिप्त और ऊपर से पतला है, गाय के पूँछ के आकार जैसा है, पूरा कनकमय है स्वच्छ है—यावत्—प्रतिरूप है ।

वह एक पद्मवरवेदिका और एक वनखण्ड से चारों ओर से घिरा हुआ है । यहाँ दोनों का वर्णन कहना चाहिए ।

६५२. गोथूभस्स णं आवासपव्वतस्स उवरिं बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते-जाव-तत्थ णं बहवे नागकुमारा देवा आसयंति सयंति-जाव-विहरंति ।

तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगे महं पासायवडेंसए ।

बावट्ठं जोयणद्धं च उड्ढं उच्चत्तेणं, तं चेव पमाणं । अद्धं आयाम-विक्खंभेणं वण्णओ-जाव-सीहासणं सपरिवारं ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५९

६५२. गोस्तूप आवासपर्वत के ऊपर अधिक सम एवं रमणीय भूभाग कहा गया है—यावत्—वहाँ पर बहुत से नागकुमार देव बैठते हैं, सोते हैं—यावत्—विचरण करते हैं ।

उस अधिक सम एवं रमणीय भूभाग के ठीक मध्य भाग में एक महान् प्रासादावतंसक है ।

(वह) साढ़ा बासठ योजन ऊपर की ओर ऊँचा है, उसका वही प्रमाण है । उसका आधा (सवा बत्तीस योजन) लम्बा-चौड़ा है । प्रासाद का वर्णन—यावत्—सपरिवार सिंहासन का वर्णन है ।

---

१ ठाणं, अ. ४, उ. २, सु. ३०५ ।

२ सम. १७, सु. ४ ।

### गोथूभ आवासपव्वयस्स णामहेऊ—

६५३. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—गोथूभे आवासपव्वए, गोथूभे आवासपव्वए ?

उ०—गोयमा ! गोथूभे णं आवासपव्वते तत्थ तत्थ देसे तहिं तहिं बहूओ खुड्डाखुड्डियाओ-जाव-गोथूभवण्णाइं बहूइं उप्पलाइं तहेव-जाव-गोथूभे तत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठितीए परिवसति ।

से णं तत्थ चउण्हं सामाणियसाहस्सीणं-जाव-गोथूभस्स आवासपव्वतस्स गोथूभाए रायहाणीए-जाव-विहरति ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—गोथूभे आवासपव्वए सासए-जाव-णिच्चे ।

—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १५६

### गोस्तूप आवासपर्वत के नाम का हेतु—

६५३. प्र०—भगवन् ! किस कारण से गोस्तूप आवासपर्वत को गोस्तूप आवासपर्वत कहा जाता है ?

उ०—गौतम ! गोस्तूप आवासपर्वत पर जगह-जगह अनेक छोटी छोटी (वापिकायें)—यावत्—गोस्तूप वर्ण वाले अनेक कमल है उसी प्रकार—यावत्—महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाला गोस्तूप देव वहाँ रहता है ।

वह वहाँ चार हजार सामानिक देवों के (साथ)—यावत्—गोस्तूप आवासपर्वत की गोस्तूपा राजधानी में—यावत्—विचरण करता है ।

गौतम ! इसी कारण से गोस्तूप आवासपर्वत शाश्वत—यावत्—नित्य कहा गया है ।

### गोथूभा रायहाणी—

६५४. प०—कहि णं भंते ! गोथूभस्स भुजगिंदस्स भुजगरायस्स गोथूभा रायहाणी पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! गोथूभस्स आवासपव्वतस्स पुरत्थिमेणं तिरियमसंखेज्जे दीवसमुद्दे वीतिवइत्ता अण्णंमि लवणसमुद्दे तं चेव पमाणं, तहेव सव्वं ।[1]

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

### गोस्तूपा राजधानी—

६५४ प्र०—हे भगवन् ! गोस्तूप भुजगेन्द्र भुजगराज की गोस्तूपा राजधानी कहाँ कही गई है ?

हे गौतम ! गोस्तूप आवासपर्वत के पूर्व में तिरछे असंख्यद्वीप समुद्र लांघने पर अन्य लवणसमुद्र में (राजधानी है) वही प्रमाण है । उसी प्रकार सब है ।

### दओभासपव्वयस्स अवट्ठिइ पमाणं य—

६५५. प०—कहि णं भंते ! सिवगस्स वेलंधरणागरायस्स दओभासणामे आवासपव्वते पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे णं दीवे मंदरस्स पव्वयस्स दक्खिणेणं लवणसमुद्दं बायालीसं जोयणसहस्साइं ओगाहित्ता—एत्थ णं सिवगस्स वेलंधरणागरायस्स दओभासे णामं आवासपव्वते पण्णत्ते ।

से चेव पमाणं जं गोथूभस्स । णवरि सव्वअंकामए, अच्छे-जाव-पडिरूवे-जाव- अट्ठो भाणियव्वो ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

### दकभास आवासपर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

६५५. प्र०—भगवन् ! शिवक वेलंधर नागराज का दकभास नाम का आवासपर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मेरुपर्वत से दक्षिण में लवणसमुद्र में बियालीस हजार योजन जाने पर शिवक वेलंधर नागराज का दकभास नामक आवासपर्वत कहा गया है ।

जो गोस्तूप (आवासपर्वत) का प्रमाण है वही इसका प्रमाण है । विशेष यह है कि पूरा पर्वत अंकरत्नमय है स्वच्छ है—यावत्—मनोहर है—यावत्—नाम का हेतु कहना चाहिए ।

### दओभासपव्वयस्स णामहेऊ—

६५६. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—"दओभासे णामं आवासपव्वए, दओभासे णामं आवासपव्वए ?"

### दकभास आवासपर्वत के नाम का हेतु—

६५६. प्र०—हे भगवन् ! किस कारण से दकभास आवासपर्वत को दकभास आवासपर्वत कहा जाता है ?

---

1 गोयमा ! गोथूभस्स आवासपव्वयस्स [illegible] ओगाहित्ता गोथूभस्स भुजगिंदस्स भुजगरायस्स गोथूभा नाम रायहाणी पण्णत्ता, सा य विजयारायहाणी सरिसी वत्तव्वा । ([illegible] पाठान्तर)

उ०—गोयमा ! दओभासे णं आवासपव्वते लवणसमुद्दे अट्ठ-जोयणियखेत्ते दगं सव्वतो समंता ओभासेति उज्जोवेति तवति पभासेति।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

उ०—गौतम ! दकभास आवासपर्वत लवणसमुद्र के आठ योजन जितने क्षेत्र में जल को सब ओर से अवभासित करता है, उद्योतित करता है, तपाता है और प्रभासित करता है।

## सिविगा रायहाणी—

६५७. सिवए इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-रायहाणी।

से दओभासस्स पव्वयस्स दक्खिणेणं अण्णंमि लवणसमुद्दे सिविगा रायहाणी दओभासस्स। सेसं तं चेव।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

## शिविका राजधानी—

६५७. यहाँ शिवक महर्धिक देव है—**यावत्**—राजधानी (का वर्णन) कहें,

वह शिविका राजधानी दकभासपर्वत के दक्षिण में है। शेष पूर्ववत् है।

## संखस्स आवासपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं य—

६५८. प०—कहि णं भंते ! संखस्स वेलंधरणागरायस्स संखे णामं आवासपव्वते पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे णं दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पच्चत्थिमेणं लवणं समुद्दं बायालीसं जोयणसहस्साइं ओगाहित्ता—एत्थ णं संखस्स वेलंधरणागरायस्स संखे णामं आवासपव्वते। तं चेव पमाणं, णवरं सव्वरयणामए अच्छे-जाव-पडिरूवे।

से णं एगाए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं-जाव-अट्ठो बहुओ खुड्डाखुड्डियाओ-जाव-बहूइं उप्पलाइं संखाभाइं संखवण्णाइं संखवण्णाभाइं।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

## शंख आवासपर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

६५८. प्र०—भगवन् ! शंख वेलंधर नागराज का शंख नामक आवासपर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप के मेरुपर्वत से पश्चिम में लवणसमुद्र में बियालीस हजार योजन जाने पर शंख वेलंधर नागराज का शंख नामक आवासपर्वत है। **पर्वत का प्रमाण गोस्तूप पर्वत के समान है। विशेष यह है कि—पूरा पर्वत रत्नमय है, स्वच्छ है—यावत्—मनोहर है।**

वह पर्वत एक पद्मवरवेदिका और एक वनखण्ड से (सब ओर से घिरा हुआ है)—**यावत्**—नाम का हेतु कहना चाहिए। अनेक छोटी-छोटी (वापिकायें)—**यावत्**—अनेक उत्पल हैं। वे शंख जैसी आभा वाले हैं, शंख जैसे वर्ण वाले हैं, शंख जैसे वर्ण की आभा वाले हैं।

## संखा रायहाणी—

६५९. संखे एत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-रायहाणीए पच्चत्थिमेणं,

संखस्स आवासपव्वयस्स संखा नामं रायहाणी, तं चेव पमाणं। —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

## शंखा राजधानी—

६५९. वहाँ शंख (नामक) देव महर्धिक है—**यावत्**—राजधानी पश्चिम में है।

शंख आवासपर्वत की शंखा नाम की राजधानी है। **राजधानी का प्रमाण गोस्तूपा राजधानी के प्रमाण के समान है।**

## दगसीम आवासपव्वयस्स अवट्ठिइ पमाणं य—

६६०. प०—कहि णं भंते ! मणोसिलगस्स वेलंधरणागरायस्स दगसीमे णामं आवासपव्वते पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे णं दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं, लवणसमुद्दं बायालीसं जोयणसहस्साइं ओगाहित्ता—एत्थ णं मणोसिलगस्स वेलंधरणागरायस्स दगसीमे णामं आवासपव्वते पण्णत्ते। तं चेव पमाणं, णवरि सव्वफलिहामए अच्छे-जाव-अट्ठो।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

## दकसीम आवासपर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

६६०. प्र०—भगवन् ! मन:शिलाक वेलंधर नागराज का दकसीम नामक आवासपर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप के मेरुपर्वत से उत्तर में लवणसमुद्र में बियालीस हजार योजन जाने पर मन:शिलाक वेलंधर नागराज का दकसीम नामक आवासपर्वत कहा गया है। **पर्वत का प्रमाण गोस्तूपपर्वत के समान है। विशेष यह है कि—पूरा पर्वत स्फटिक रत्नमय है स्वच्छ है—यावत्—नाम का हेतु कहना चाहिए।**

### दगसीम आवासपव्वयस्स णामहेउ—

६६१. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—"दगसीमेणं आवासपव्वए दगसीमेणं आवासपव्वए ?

उ०—गोयमा ! दगसीमंते णं आवासपव्वते सीतासीतोदगाणं महाणदीणं तत्थ गतो सोए पडिहम्मति ।

से तेणट्ठेण दगसीमे णामं आवासपव्वते सासए जाव-णिच्चे ।

मणोसिलए एत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-से णं तत्थ चउण्हं सामाणियसाहस्सीणं-जाव-विहरति ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

### दकसीम आवासपर्वत के नाम का हेतु—

६६१. प्र०—भगवन् ! किस कारण से दकसीम आवासपर्वत को दकसीम आवासपर्वत कहा जाता है ?

उ०—गौतम ! दकसीम आवासपर्वत सीता और सीतोदा महानदी के प्रवाह को प्रतिहत करता है ।

इस कारण से यह दकसीम नामक आवासपर्वत शाश्वत—यावत्—नित्य है ।

यहाँ मनःशिलाक महर्धिक देव है—यावत्—वह वहाँ चार हजार सामानिक देवों का (आधिपत्य करता हुआ)—यावत्—विचरण करता है ।

### मणोसिला रायहाणी—

६६२. प०—कहि णं भंते ! मणोसिलगस्स वेलंधरणागरायस्स मणोसिला णामं रायहाणी पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! दगसीमस्स आवासपव्वयस्स उत्तरेणं तिरियमसंखेज्जे दीवसमुद्दे वीतिवइत्ता अण्णंमि लवणसमुद्दे एत्थ णं मणोसिला णामं रायहाणी पण्णत्ता । तं चेव पमाणं-जाव-मणोसिलए देवे ।

गाहा—कणगंक-रययफालियमया य वेलंधराणमावासा ।
अणुवेलंधरराईण पव्वया होंति रयणमया ॥

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५६

### मनःशिला राजधानी—

६६२. प्र०—भगवन् ! मनःशिलाक वेलंधर नागराज की मनःशिला नाम की राजधानी कहाँ कही गई है ?

उ०—गौतम ! दकसीम आवासपर्वत के उत्तर में तिरछे असंख्यद्वीप-समुद्र लांघने पर अन्य लवणसमुद्र में मनःशिला नाम की राजधानी कही गई है । राजधानी का प्रमाण पूर्ववत् है—यावत्—मनःशिलाक देव है ।

गाथार्थ—वेलंधरों के आवासपर्वत कनकमय, अंकरत्नमय, रजतमय और स्फटिक रत्नमय हैं । अनुवेलंधरों के आवासपर्वत रत्नमय होते हैं ।

### अणुवेलंधरनागरायचउक्कवण्णणं—

६६३. प०—कहि णं भंते ! अणुवेलंधरणागरायाणो पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि अणुवेलंधरणागरायाणो पण्णत्ता, तं जहा—१. कक्कोडए, २. कद्दमए, ३. केलासे, ४. अरुणप्पभे ।

प०—एतेसि णं भंते ! चउण्हं अणुवेलंधरणागरायाणं कति आवासपव्वया पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि आवासपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—१. कक्कोडए, २. कद्दमए, ३. कइलासे ४. अरुणप्पभे ।[1]

६६४. प०—कहि णं भंते ! कक्कोडगस्स अणुवेलंधरणागरायस्स कक्कोडए णामं आवासपव्वए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरपुरत्थिमेणं लवणसमुद्दं बायालीसं जोयणसहस्साइं ओगाहित्ता - कक्कोडगस्स अणुवेलंधरणागरायस्स कक्कोडए णामं आवासपव्वए पण्णत्ते ।

### चार अनुवेलंधर नागराजों का वर्णन—

६६३. प्र०—भगवन् ! अनुवेलंधर नागराज कितने कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! अनुवेलंधर नागराज चार कहे गये हैं, यथा—(१) कर्कोटक, (२) कर्दमक (३) कैलाश, (४) अरुणप्रभ ।

प्र०—भगवन् ! इन चार अनुवेलंधर नागराजों के आवासपर्वत कितने कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! चार आवासपर्वत कहे गये हैं, यथा—(१) कर्कोटक, (२) कर्दमक, (३) कैलाश, (४) अरुणप्रभ ।

६६४. प्र०—भगवन् ! कर्कोटक अनुवेलंधर नागराज का कर्कोटक नाम का आवासपर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप के मेरुपर्वत से उत्तर पूर्व में लवणसमुद्र में बियालीस हजार योजन जाने पर कर्कोटक अनुवेलंधर नागराज का कर्कोटक नामक आवासपर्वत कहा गया है ।

---

१. ठाणं अ. ४, उ. २, सु. ३०५ ।

तं चेव पमाणं जं गोथूभस्स। णवरं-सव्वरयणामए अच्छे—जाव—निरवसेसं जाव सिंहासणं सपरिवारं।

अट्ठो-से बहूइं उप्पलाइं कक्कोडप्पभाइं सेसं तं चेव। णवरि कक्कोडगपव्वयस्स उत्तरपुरत्थिमेणं। एवं तं चेव सव्वं।

गोस्तूप पर्वत का जितना प्रमाण है उतना ही इस पर्वत का प्रमाण है। विशेष यह है कि पूरा पर्वत सर्व रत्नमय है स्वच्छ है—यावत्—सपरिवार सिंहासन का सम्पूर्ण वर्णन है।

नामहेतु—अनेक उत्पल कर्कोटक जैसी प्रभावाले हैं, शेष वर्णन पूर्ववत् है। विशेष यह है कि कर्कोटक पर्वत के उत्तर-पूर्व में (कर्कोटका नाम की राजधानी है) इस प्रकार सर्व वर्णन पूर्ववत् है।

६६५. (२) कद्दमस्स वि सो चेव गमओ अपरिसेसो। नवरं—दाहिणपुरत्थिमेणं आवासो, विज्जुप्पभा रायहाणी दाहिण-पुरत्थिमेणं।

(३) कइलासे वि एवं चेव। नवरं—दाहिण-पच्चत्थिमेणं कइलासा वि रायहाणी ताए चेव दिसाए।

(४) अरुणप्पभे वि उत्तरपच्चत्थिमेणं, रायहाणी वि ताए चेव दिसाए।

चत्तारि वि एगप्पमाणा सव्वरयणामया य।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १६०

६६५. (२) कर्दमक (अनुवेलंधर नागराज) का सम्पूर्ण वर्णन कर्कोटक जैसा है। विशेष यह है कि कर्दमक आवासपर्वत दक्षिण पूर्व में है। विद्युत्प्रभा राजधानी दक्षिण-पूर्व में है।

(३) कैलाश (अनुवेलंधर नागराज) का वर्णन भी इसी प्रकार है। विशेष यह है कि—कैलाश (आवासपर्वत) दक्षिण-पश्चिम में है। कैलाशा राजधानी भी उसी दिशा में है।

(४) अरुणप्रभ आवासपर्वत भी उत्तर-पश्चिम में है। राजधानी भी उसी दिशा में है।

चारों पर्वत एक समान प्रमाण वाले हैं और सर्वरत्नमय हैं।

## जंबुद्दीवचरमंताओ गोत्थुभाइचरमंताणमंतरं—

६६६. जंबुद्दीवस्स णं दीवस्स पुरत्थिमिल्लाओ चरमंताओ १. गोथुभस्स णं आवासपव्वयस्स पच्चत्थिमिल्ले चरमंते, एस णं बायालीसं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते,

एवं चउद्दिसिं पि,

२. दओभासे,

३. संखे,

४. दगसीमे य।

—सम. ४२, सु. २-३

## जम्बूद्वीप के चरमान्त से गोस्तूपादि पर्वतों के चरमान्तों का अन्तर—

६४६. जम्बूद्वीप द्वीप के पूर्वी चरमान्त से गोस्तूप आवासपर्वत के पश्चिमी चरमान्त का व्यवहित अन्तर बियालीस हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार चारों दिशाओं में,

इसी प्रकार जम्बूद्वीप के दक्षिणी चरमान्त से दकावभास आवासपर्वत के उत्तरी चरमान्त का,

जम्बूद्वीप के पश्चमी चरमान्त से शंख आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त का,

जम्बूद्वीप के उत्तरी चरमान्त से दकसीम आवासपर्वत के दक्षिणी चरमान्त का व्यवहित अन्तर बियालीस हजार योजन का है।

६६७. जंबुद्दीवस्स णं दीवस्स पुरत्थिमिल्लाओ चरमंताओ गोथुभस्स णं आवासपव्वयस्स पुरत्थिमिल्ले चरमंते, एस णं तेयालीसं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते,

एवं चउद्दिसिं पि,

२. दओभासे,

३. संखे,

४. दगसीमे य।

—सम. ४३, सु, ३, ४

६६७. जम्बूद्वीप द्वीप के पूर्वी चरमान्त से गोस्तूप आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त का व्यवहित अन्तर तियालीस हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार चारों दिशाओं में,

इसी प्रकार जम्बूद्वीप के दक्षिणी चरमान्त से दकावभास आवासपर्वत के दक्षिणी चरमान्त का

जम्बूद्वीप के पश्चिमी चरमान्त से शंख आवासपर्वत के पश्चिमी चरमान्त का,

जम्बूद्वीप के उत्तरी चरमान्त से दकसीम आवासपर्वत के उत्तरी चरमान्त का व्यवहित अन्तर तियालीस हजार योजन का है।

### मन्दरचरमंताओ गोथुभाइ य चरमंताणमंतरं—

६६८. मंदरस्स णं पव्वयस्स पुरत्थिमिल्लाओ चरमंताओ गोथुभस्स आवासपव्वयस्स पच्चत्थिमिल्ले चरमंते एस णं सत्तासीइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।

मंदरस्स णं पव्वयस्स दक्खिणिल्लाओ चरमंताओ दगभासस्स आवासपव्वयस्स उत्तरिल्ले चरमंते एस णं सत्तासीइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।

मंदरस्स णं पव्वयस्स पच्चत्थिमिल्लाओ चरमंताओ संखस्स आवासपव्वयस्स पुरत्थिमिल्ले चरमंते, एस णं सत्तासीइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते,

मंदरस्स णं पव्वयस्स उत्तरिल्लाओ चरमंताओ दगसीमस्स आवासपव्वयस्स दाहिणिल्ले चरमंते, एस णं सत्तासीइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते। —सम. ८७, सु. १-४

६६९. मंदरस्स ण पव्वयस्स पच्चत्थिमिल्लाओ चरमंताओ गोथुभस्स णं आवासपव्वयस्स पच्चत्थिमिल्ले चरमंते, एस णं सत्ताणउइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते,

एवं चउद्दिसिं वि, —सम. ९७, सु. १, २

६७०. मंदरस्स णं पव्वयस्स पच्चत्थिमिल्लाओ चरमंताओ गोथुभस्स णं आवासपव्वयस्स पुरत्थिमिल्ले चरमंते, एस णं अट्ठाणउइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते,

एवं चउद्दिसिं वि, —सम. ९८, सु. २, ३

### मन्दर मज्झभागाओ गोथुभाई चरमंताणमंतरं—

६७१. मंदरस्स णं पव्वयस्स बहुमज्झदेसभागाओ गोथुभस्स आवासपव्वयस्स पच्चत्थिमिल्ले चरमंते, एस णं बाणउइं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते.

एवं चउण्हं पि आवासपव्वयाणं, —सम. ९२, सु. ३,

### गोथुभाइचरमंताओ वलयामुहाइमहापायालचरमंताणमंतरं—

६७२. गोथुभस्स णं आवासपव्वयस्स पुरत्थिमिल्लाओ चरमंताओ १. वलयामुहस्स महापायालस्स पच्चत्थिमिल्ले चरमंते, एस णं बावण्णं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।

[illegible] —[illegible],

### मंदरपर्वत और गोस्तूपादि चरमान्तों का अन्तर—

६६८. मन्दर पर्वत के पूर्वी चरमान्त से गोस्तूप आवासपर्वत के पश्चिमी चरमान्त का व्यवहित अन्तर सत्तासी हजार योजन का कहा गया है।

मन्दर पर्वत के दक्षिणी चरमान्त से दकभास आवासपर्वत के उत्तरी चरमान्त का व्यवहित अन्तर सत्तासी हजार योजन का कहा गया है।

मन्दर पर्वत के पश्चिमी चरमान्त से शंख आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त का व्यवहित अन्तर सत्तासी हजार योजन कहा गया है।

मन्दर पर्वत के उत्तरी चरमान्त से दकसीम आवासपर्वत के दक्षिणी चरमान्त का व्यवहित अन्तर सत्तासी हजार योजन का कहा गया है।

६६९. मन्दर पर्वत के पश्चिमी चरमान्त से गोस्तूप आवास पर्वत के पश्चिमी चरमान्त का व्यवहित अन्तर सत्तानवें हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार चारों दिशाओं में अन्तर कहना चाहिए।

६७०. मन्दर पर्वत के पश्चिमी चरमान्त से गोस्तूप आवास पर्वत के पूर्वी चरमान्त का व्यवहित अन्तर अठानवे हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार चारों दिशाओं में अन्तर कहना चाहिए।

### मन्दरपर्वत के मध्यभाग से गोस्तूपादि पर्वतों के चरमान्तों का अन्तर—

६७१. मन्दर पर्वत के बहुमध्य देशभाग से गोस्तूप आवासपर्वत के पश्चिमी चरमान्त का व्यवहित अन्तर बानवे हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार—

दकभास आवासपर्वत के उत्तरी चरमान्त का,
शंख आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त का,
दकसीम आवासपर्वत के दक्षिणी चरमान्त का व्यवहित अन्तर बानवे हजार योजन का है।

### गोस्तूपादि पर्वतों के चरमान्तों से वलयामुखादि महापाताल कलशों के चरमान्तों का अन्तर—

६७२. गोस्तूप आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त से वलयामुख महापाताल कलश के पश्चिमी चरमान्त का व्यवहित अन्तर बावन हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार दकभास पर्वत के पूर्वी चरमान्त से केतुक महापाताल कलश के पश्चिमी चरमान्त का अन्तर है।

३. संखस्स ३. जूयगस्स,

इसी प्रकार संख आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त से युपक पातालकलश के पश्चिमी चरमान्त का अन्तर है।

४. दगसीमस्स ४. ईसरस्स,

—सम. ५२, सु. २, ३

इसी प्रकार दकसीम आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त से ईसर पातालकलश के पश्चिमी चरमान्त का अन्तर है।

**गोथुभाइचरमन्ताओ वलयामुहमहापायालाइ मज्झभागाणमन्तरं—**

**गोस्तूपादि पर्वतों के चरमान्तों से वलयामुखादि महापाताल कलशों के मध्यभागों का अन्तर—**

६७३. गोथुभस्स णं आवासपव्वयस्स पुरत्थिमिल्लाओ चरमंताओ वलयामुहस्स महापायालस्स बहुमज्झदेसभाए एस णं सत्तावन्नं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते,

एवं २. दगभासस्स २. केउगस्स,

३. संखस्स ३. जूयगस्स,

४. दगसीमस्स ४. ईसरस्स,

—सम. ५७, सु. २, ३

६७३. गोस्तूप आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त से वलयामुखपाताल कलश के मध्यभाग का व्यवहित अन्तर सत्तावन हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार दकभास आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त से केतुक पातालकलश के मध्यभाग का अन्तर है।

इसी प्रकार संख आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त से यूपक पातालकलश के मध्यभाग का अन्तर है।

इसी प्रकार दकसीम आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त से ईसर पातालकलश के मध्यभाग का अन्तर है।

**गोथुभ चरमन्ताओ वलयामुहमहापायाल मज्झभायस्स अंतरं—**

**गोस्तूप के चरमान्त से वलयामुख महापातालकलश के मध्यभाग का अन्तर—**

६७४. गोथुभस्स आवासपव्वयस्स पुरत्थिमिल्लाओ चरमंताओ वलयामुहस्स महापायालस्स बहुमज्झदेसभाए एस णं अट्ठावण्णं जोयणसहस्साइं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।

एवं चउदिसिं पि नेयव्वं, —सम. ५८, सु. ३, ४

६७४. गोस्तूप आवासपर्वत के पूर्वी चरमान्त और वलयामुख पातालकलश के मध्यभाग का व्यवहित अन्तर अट्ठावन हजार योजन का कहा गया है।

इसी प्रकार चारों दिशाओं में जानना चाहिए।

**लवणसमुद्दजलावपीडणाओ जंबुद्दीवस्स अबाहाए कारणाणि—**

**लवणसमुद्र के जल से जम्बूद्वीप के जलमग्न न होने के कारण—**

६७५. प०—जइ णं भंते! लवणसमुद्दे दो जोयणसतसहस्साइं चक्कवालविक्खंभेणं, पण्णरसजोयणसयसहस्साइं एकासीतिं च सहस्साइं सतं इगुयालं किंचिविसेसूणे परिक्खेवेणं, एगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं, सोलसजोयणसहस्साइं सव्वग्गेणं पण्णत्ते।

कम्हा णं भंते! लवणसमुद्दे जंबुद्दीव दीवं नो उवीलेति, नो उप्पीलेति नो चेव णं एक्कोदगं करेंति?

उ०—१. गोयमा! जंबुद्दीवे णं दीवे भरहेरवएसु वासेसु अरहंतचक्कवट्टि-बलदेव-वासुदेवा चारणा विज्जाधरा समणा समणीओ सावया सावियाओ मणुया एगधच्चा पगतिभद्दया पगतिविणीया पगतिउवसंता पगतिपयणु-कोह-माण-माया-लोभा मिउमद्दवसंपन्ना अल्लीणा मद्दगा विणीता—तेसि णं पणिहाते लवणे समुद्दे जंबुद्दीवं दीवं नो उवीलेति, नो उप्पीलेति, नो चेव णं एगोदगं करेंति।

६७५. प्र०—भगवन्! यदि लवणसमुद्र की चक्राकार चौड़ाई दो लाख योजन की है, पन्द्रह लाख इक्यासी हजार एक सौ गुनतालीस योजन से कुछ कम की परिधि है, एक हजार योजन की गहराई है, सोलह हजार योजन की ऊँचाई है और सतरह हजार योजन का सर्वाग्र कहा गया है।

तो भगवन्! किस कारण से लवणसमुद्र जम्बूद्वीप नामक द्वीप को बहाता क्यों नहीं है, उत्पीड़ित क्यों नहीं करता है और जलमग्न क्यों नहीं करता है?

उ०—(१) गौतम! जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप के भरत और ऐरवत क्षेत्र में अर्हन्त (तीर्थकर), चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव, चारण (जंघाचारण और विद्याचारण मुनि) विद्याधर; श्रमण-श्रमणियाँ श्रावक-श्राविकायें हैं तथा भद्र प्रकृति वाले, विनीत प्रकृति वाले, उपशांत प्रकृति वाले, अल्पक्रोध मान माया-लोभ की प्रकृति वाले, मार्दवसम्पन्न अलिप्त भद्र एवं विनीत मनुष्य रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप को बहाता नहीं है, उत्पीड़ित नहीं करता है और जलप्लावित नहीं करता है।

२. गंगा-सिंधु-रत्ता-रत्तवईसु सलिलासु देवयाओ-जाव-पलिओवमट्ठितीयाओ परिवसंति। तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

३. चुल्लहिमवत-सिहरेसु वासहरपव्वतेसु देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति। तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

४. हेमवतेरण्णवतेसु वासेसु मणुया पगतिभद्दया-जाव-विणीता-तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

५. रोहिता-रोहितंस-सुवण्णकूल-रुप्पकूलासु सलिलासु देवयाओ महिड्ढियाओ-जाव-पलिओवमट्ठितीयाओ परिवसंति। तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।[1]

६. सद्दावति-वियडावतिवट्टवेयड्ढपव्वतेसु देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति। तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव ण एगोदगं करेंति।

७. महाहिमवंत-रुप्पिसु वासहरपव्वतेसु देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति। तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

८. हरिवास-रम्मयवासेसु मणुया पगतिभद्दया-जाव-विणीता—तेसि ण पणिहाए लवणे समुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

९. गंधावति-मालवंतपरियाएसु वट्टवेयड्ढपव्वतेसु देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति। तेसि ण पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव ण एगोदगं करेंति।

१०. णिसढ-णीलवंतेसु वासहरपव्वतेसु देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति। तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

११. सव्वाओ दहदेवयाओ भाणियव्वाओ।[2]

पउमद्दह-पुंडरीयद्दह-महापउमद्दह-महापुंडरीयद्दह-तिगिंछिद्दह-केसरिद्दहादिएसु देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति। तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

१२. पुव्वविदेहावरविदेहेसु वासेसु अरिहंत-चक्कवट्टि-बलदेव-वासुदेवा चारणा विज्जाहरा समणा समणीओ सावया सावियाओ मणुया पगतिभद्दया-जाव-विणीया तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-नो चेव णं एगोदगं करेंति।

(२) गंगा सिन्धु रक्ता और रक्तवती नदियों में महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाली देवियाँ रहती हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(३) लघुहिमवन्त और शिखरी वर्षधर पर्वत पर महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले देव रहते हैं उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(४) हैमवत और हैरण्यवत क्षेत्रों में भद्र प्रकृति वाले मनुष्य रहते हैं—यावत्—विनीत मनुष्य रहते हैं उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(५) रोहिता, रोहितांशा, सुवर्णकूला और रूप्यकूला नदियों में महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाली देवियाँ रहती हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(६) शब्दापाति और विकटापति वृत्तवैताढ्य पर्वतों पर महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले देव रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(७) महाहिमवंत और रुक्मि वर्षधर पर्वत पर महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले देव रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(८) हरिवर्ष और रम्यकवर्ष में भद्र प्रकृति वाले मनुष्य रहते हैं—यावत्—विनीत मनुष्य रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(९) गंधापाति और माल्यवंत पर्याय वृत्त वैताढ्य पर्वतों पर महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले देव रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(१०) निषध और नीलवन्त वर्षधर पर्वत पर महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले देव रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(११) सभी द्रह देवियों का भी कथन करना चाहिए—

पद्मद्रह पुण्डरीकद्रह महापद्मद्रह महापुण्डरीकद्रह तिगिंछद्रह और केसरीद्रह इत्यादिद्रहों पर महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले देव रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

(१२) पूर्वविदेह और अपरविदेह (महाविदेह, क्षेत्र में अरिहंत चक्रवर्ती बलदेव वासुदेव चारण विद्याधर श्रमण-श्रमणियाँ श्रावक-श्राविकायें तथा भद्र प्रकृति वाले—यावत्—विनीत मनुष्य रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

---

१ [illegible] के प्रभाव से [illegible] है—नदियों के नामों के [illegible] नहीं का [illegible] हुआ है।

२ [illegible] के पुंडरीकद्रह, [illegible], महापुंडरीकद्रह का [illegible] हुआ है।

१३. सीता-सीतोदासु सलिलासु देवताओ महिड्ढीयाओ-जाव-पलिओवमट्ठितीयाओ परिवसंति । तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-णो चेव णं एगोदगं करेंति ।

(१३) सीता और सीतोदा नदियों में महर्द्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाली देवियां रहती हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

१४. देवकुरु-उत्तरकुरुसु वासेसु मणुया पगतिभद्दया-जाव-विणीता । तेसि णं पणिहाए लवणे समुद्दे-जाव-णो चेव णं एगोदगं करेंति ।

(१४) देवकुरु और उत्तरकुरु क्षेत्र में भद्रप्रकृति वाले—यावत् विनीत मनुष्य रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

१५. मंदरे पव्वते देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति । तेसि णं पणिहाए लवणसमुद्दे-जाव-णो चेव णं एगोदगं करेंति ।

(१५) मन्दरपर्वत पर महर्द्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले देव रहते हैं—उनके प्रभाव से लवणसमुद्र—यावत्—जलप्लावित नहीं करता है।

१६. जंबूए य सुदंसणाए जंबुद्दीवाहिवती अणाढिए णामं देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठितीए परिवसति । तस्स पणिहाए लवणसमुद्दे णो उवीलेति णो उप्पीलेति णो चेव णं एगोदगं करेति ।

(१६) जम्बू सुदर्शन वृक्ष पर महर्द्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाला जम्बूद्वीप का अधिपति अनादृत नामक देव रहता है, उसके प्रभाव से लवणसमुद्र जम्बूद्वीप को दबाता नहीं है, उत्पीड़ित नहीं करता है और जलप्लावित नहीं करता है।

१७. अदुत्तरं च णं गोयमा ! लोगट्ठिती लोगाणुभावे जण्णं लवणसमुद्दे जंबुद्दीवं दीवं णो उवीलेति णो उप्पीलेति णो चेव णं एगोदगं करेति ।[1]
—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १७३

(१७) अथवा हे गौतम ! लोक स्थिति एवं लोकानुभाव ही ऐसा है जिसके कारण लवणसमुद्र जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप को दबाता नहीं है, उत्पीड़ित नहीं करता है और जलप्लावित नहीं करता है।

### लवणसमुद्दे दव्वसरूवं—

६७६. प०—अत्थि णं भंते ! लवणसमुद्दे दव्वाइं—
सवण्णाइं पि, अवण्णाइं पि,
सगंधाइं पि, अगंधाइं पि,
सरसाइं पि, अरसाइं पि,
सफासाइं पि, अफासाइं पि,
अण्णमण्णबद्धाइं अण्णमण्ण पुट्ठाइं,
अण्णमण्णबद्धपुट्ठाइं, अण्णमण्ण घडत्ताए चिट्ठन्ति ?

उ०—हंता गोयमा ! अत्थि ।
—भग. स. ११, उ. ६, सु. २६

### लवणसमुद्र में द्रव्यों का स्वरूप—

६७६. प्र०—हे भगवन् ! लवणसमुद्र में द्रव्य—
वर्णसहित भी है, वर्णरहित भी है,
गंधसहित भी है गंधरहित भी है,
रससहित भी है, रसरहित भी है,
स्पर्शसहित भी है, स्पर्शरहित भी है,
परस्पर बद्ध है, परस्पर स्पृष्ट है,
परस्पर बद्ध-स्पृष्ट है, परस्पर सम्बद्ध है ?

उ०—हाँ गौतम ! है ।

### जंबुद्दीवपएसाणं लवणसमुद्दफासाइ—

६७७. प०—जंबुद्दीवस्स णं भंते ! दीवस्स पएसा लवणं समुद्दं पुट्ठा ?

उ०—हंता । पुट्ठा ।

प०—ते णं भंते ! किं जंबुद्दीवे दीवे लवणसमुद्दे ?

उ०—गोयमा ! जंबुदीवे नो खलु ते लवणसमुद्दे ।[2]
—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १४६

### जम्बूद्वीप के प्रदेशों का लवणसमुद्र से स्पर्श—

६७७. प्र०—भगवन् ! जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप के प्रदेश क्या लवणसमुद्र से स्पृष्ट है ?

उ०—हाँ स्पृष्ट हैं।

प्र०—भगवन् ! क्या वे (प्रदेश) जम्बूद्वीप हैं या लवणसमुद्र है ?

उ०—गौतम ! वे (प्रदेश) जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप है किन्तु लवणसमुद्र नही है ।

---

१ (क) भग. स. ५, उ. २, सु. १८ । (ख) भग. स. ३, उ. ३ सु. १७ ।
२ जंबु० वक्ख० ६, सु० १२४ ।

### लवणसमुद्द-पएसाणं जंबुद्दीवफासाइ—

६७८. प०—लवणस्स णं भंते ! समुद्दस्स पदेसा जंबुद्दीवं दीवं पुट्ठा ?

उ०—हंता ! पुट्ठा ।

प०—ते णं भंते ! किं लवणसमुद्दे जंबुद्दीवे दीवे ?

उ०—गोयमा ! लवणे णं ते समुद्दे नो खलु ते जंबुद्दीवे दीवे ।[1] —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १४६

### लवणसमुद्र के प्रदेशों का जम्बूद्वीप से स्पर्श—

६७८. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र के प्रदेश क्या जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप से स्पृष्ट हैं ?

उ०—हाँ स्पृष्ट हैं ।

प्र०—भगवन् ! क्या वे (प्रदेश) लवणसमुद्र हैं या जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप है ?

उ०—गौतम ! वे (प्रदेश) लवणसमुद्र हैं किन्तु वे (प्रदेश) जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप नहीं है।

### जंबुद्दीवजीवाणं लवणसमुद्दे उप्पत्ति—

६७९. प०—जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे जीवा उद्दाइत्ता उद्दाइत्ता लवणसमुद्दे पच्चायंति ?

उ०—गोयमा ! अत्थेगतिया पच्चायंति, अत्थेगतिया नो पच्चायंति । —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १४६

### जम्बूद्वीप के जीवों की लवणसमुद्र में उत्पत्ति—

६७९. भगवन् ! जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप के जीव मर-मरकर क्या लवणसमुद्र में उत्पन्न होते है ?

उ०—गौतम ! कुछ उत्पन्न होते हैं और कुछ उत्पन्न नहीं होते हैं ।

### लवणसमुद्दस्स जीवाणं जंबुद्दीवे उप्पत्ति—

६८०. प०—लवणे णं भंते ! समुद्दे जीवा उद्दाइत्ता उद्दाइत्ता जंबुदीवे दीवे पच्चायंति ?

उ०—गोयमा ! अत्थेगतिया पच्चायंति, अत्थेगतिया नो पच्चायंति । —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १४६

### लवणसमुद्र के जीवों की जम्बूद्वीप में उत्पत्ति—

६८०. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र के जीव मर-मर कर क्या जम्बूद्वीप (नामक) द्वीप में उत्पन्न होते हैं ?

उ०—गौतम ! कुछ उत्पन्न होते है और कुछ उत्पन्न नहीं होते हैं ।

### लवणसमुद्दस्स दारचउक्कं—

६८१. प०—लवणस्स णं भंते ! समुद्दस्स कति दारा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि दारा पण्णत्ता, तं जहा—१. विजए, २. वेजयंते, ३. जयंते, ४. अपराजिते ।[2]

६८२. प०—कहि णं भंते ! लवणसमुद्दस्स विजए णामं दारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! लवणसमुद्दस्स पुरत्थिमपेरंते, धायइसंडस्स दीवस्स पुरत्थिमद्धस्स पच्चत्थिमेणं, सीओदाए महानदीए उप्पि—एत्थ णं लवणसमुद्दस्स विजए णामं दारे पण्णत्ते । अट्ठ जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, चत्तारि जोयणाइं विक्खंभेणं ।

एवं तं चेव सव्वं जहा जंबुद्दीवस्स विजयस्ससरिसे ।

६८३. रायहाणी पुरत्थिमेणं अण्णमि लवणसमुद्दे ।

६८४. प०—कहि णं भंते ! लवणसमुद्दे वेजयंते नामं दारं पण्णत्ते ?

### लवणसमुद्र के चार द्वार—

६८१. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र के द्वार कितने कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! चार द्वार कहे गये हैं, यथा—(१) विजय, (२) वैजयन्त, (३) जयन्त, (४) अपराजित ।

६८२. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र का विजय नामक द्वार कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! लवणसमुद्र के पूर्वान्त में, धातकीखण्ड द्वीप के पूर्वार्ध के पश्चिम में और शीतोदा महानदी के ऊपर लवणसमुद्र का विजय नामक द्वार कहा गया है । वह आठ योजन ऊपर की ओर ऊँचा है, चार योजन चौड़ा है।

इसका सम्पूर्ण वर्णन जम्बूद्वीप के विजयद्वार के सदृश है ।

६८३. इसकी राजधानी पूर्व में अन्य लवणसमुद्र में है ।

६८४. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र का वैजयन्त नामक द्वार कहाँ कहा गया है ?

---

१ जंबु० वक्ख० ६, सु० १२४ की संक्षिप्त वाचना है ।

२ ठाणं ४. उ. २, सु. ३०५ ।

उ०—गोयमा ! लवणसमुद्दे दाहिणपेरंते धायइसंडस्स दीवस्स दाहिणद्धस्स उत्तरेणं। सेसं तं चेव।

एवं जयंते वि। णवरि सीयाए महाणईए उप्पिं भाणियव्वे।

एवं अपरिजाते वि। णवरं—दिसिभागे भाणियव्वो।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५४

उ०—गौतम ! लवणसमुद्र के दक्षिणान्त में धातकीखण्ड द्वीप के दक्षिणार्ध के उत्तर में है। शेष पूर्ववत् है।

इस प्रकार जयन्त द्वार का भी वर्णन है। विशेष यह है कि यह द्वार शीता महानदी के ऊपर कहना चाहिए।

इस प्रकार अपराजित द्वार का भी वर्णन है। विशेष यह है कि इसका दिशाभाग कहना चाहिए।

६८५. ते णं दारा णं चत्तारि जोयणाइं विक्खंभेणं तावइयं चेव पवेसे णं पण्णत्ते, तं जहा—तत्थ णं चत्तारि देवा महिड्ढिया -जाव-पलिओवमट्ठिइया परिवसंति, तं जहा—१. विजए, २. विजयंते, ३. जयंते, ४. अपराजिए।

—ठाणं ४, उ. २, सु. ३०५

६८५. ये द्वार चार योजन चौड़े हैं उतना ही उनका प्रवेश मार्ग है। यथा—वहाँ चार देव महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले रहते हैं, यथा—(१) विजय, (२) वैजयन्त, (३) जयन्त, (४) अपराजित।

## लवणसमुद्दस्स दारस्स दारस्स य अंतरं—

६८६. प०—लवणस्स णं भंते ! समुद्दस्स दारस्स य दारस्स य एस णं केवतियं अबाधाए अंतरे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! (गाहा—)

तिण्णेव सतसहस्सा, पंचाणउतिं भवे सहस्साइं।
दो जोयणसतअसिता, कोसं दारंतरे लवणे॥

-जाव-अबाधाए अंतरे पण्णत्ते।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५४

## लवणसमुद्र के एक द्वार से दूसरे द्वार का अन्तर—

६८६. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र के एक द्वार से दूसरे द्वार का अबाधा अन्तर कितना कहा गया है ?

उ०—गौतम ! (गाथार्थ) लवणसमुद्र के द्वारों का व्यवहित अन्तर तीन लाख पंचानवे हजार दो सौ अस्सी योजन और एक कोश का—यावत्—कहा गया है।

## लवणसमुद्द नामहेउ—

६८७. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—"लवणसमुद्दे, लवणसमुद्दे ?"

उ०—गोयमा ! लवणे णं समुद्दे उदगे आविले रइले लोणे लिंदे खारए कडुए।

अपेज्जे बहूणं दुपय-चउप्पय-मिय-पसु-पक्खि-सिरीसवाणं णण्णत्थ तज्जोणियाणं सत्ताणं।[1]

सोत्थिए एत्थ लवणाहिवई देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिईएपरिवसइ,

से णं तत्थ सामाणिय-जाव-लवणसमुद्दस्स सुत्थियाए रायहाणीए अण्णेसिं च बहूणं वाणमंतरदेवाणं देवीणं आहेवच्चं-जाव-विहरइ।

से एएणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—लवणे णं समुद्दे, लवणे णं समुद्दे।

अदुत्तरं च णं गोयमा ! लवणसमुद्दे सासए-जाव-णिच्चे। —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १५४

## लवणसमुद्र के नाम का हेतु—

६८७. प्र०—भगवन् ! लवणसमुद्र को लवणसमुद्र किस कारण से कहा जाता है ?

उ०—गौतम ! लवणसमुद्र का जल मलिन है, कीचड़ वाला है, लवणसदृश है, गोबर सदृश है, खारा है, कड़ुआ है।

अनेक द्विपद, चतुष्पद, मृग, पशु, पक्षी और सरीसृपों के पीने योग्य नहीं है। केवल लवणसमुद्र में उत्पन्न प्राणियों के पीने योग्य है।

यहाँ लवणाधिपति सुस्थित देव महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाला रहता है।

वह वहाँ सामानिक—यावत्—लवणसमुद्र की सुस्थिता राजधानी में अन्य अनेक वाणव्यन्तर देव देवियों का आधिपत्य करता हुआ—विचरण करता है।

गौतम ! इस कारण से लवणसमुद्र को लवणसमुद्र कहा जाता है।

अथवा—गौतम ! लवणसमुद्र शास्वत है—यावत्—नित्य है।

---

१ प्र०—लवणस्स णं भंते ! समुद्दस्स उदए केरिसए अस्साएणं पण्णत्ते ?
उ०—गोयमा ! लवणस्स उदए आइले रइले (खारे) लिंदे लवणे कडुए। अपेज्जे बहुणं दुपय-चउप्पय-मिग-पसु-पक्खि-सरिसवाणं। णण्णत्थ तज्जोणियाणं सत्ताणं। —जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १३७

तहेव समचक्कवालसंठाणसंठिए ।

विक्खंभ-परिक्खेवो संखेज्जाइं जोयणसयसहस्साइं ।

दारा, दारंतरं, पउमवरवेइया, वणसंडो, पदेसा, जीवा य तहेव । —जीवा. पडि, ३ उ. २ सु. १८१

वह उसी प्रकार समचक्राकार संस्थान से स्थित है।

उसका विष्कम्भ और परिधि संख्यात लाख योजन के हैं।

क्षीरोदसमुद्र के द्वार, द्वारों के अन्तर, पद्मवरवेदिका, वनखण्ड, द्वीप और समुद्र के प्रदेशों का परस्पर स्पर्श, द्वीप और समुद्र के जीवों की एक दूसरे में उत्पत्ति, पूर्ववत् है।

### खीरोदसमुद्दस्स नामहेऊ—

८१५. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—"खीरोदसमुद्दे, खीरोदसमुद्दे" ?

उ०—गोयमा ! खीरोयस्स णं समुद्दस्स उदगं से जहाणामए रण्णो चाउरंतचक्कवट्टिस्स उवट्ठविते खंडगुडमच्छडितो वणीते पयत्तमंदग्गिसुकठिते वण्णेणं उववेते-जाव-फासेणं उववेते आसायणिज्जे विसायणिज्जे पीणणिज्जे-जाव-सव्विदियगातपल्हायणिज्जे भवे एयारूवे सिया ?

गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे ।

खीरोदस्स णं से उदए एत्तो इट्ठतराए चेव आसाएणं पण्णत्ते ।[1]

विमल-विमलप्पभा एत्थ दो देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठिइया परिवसंति ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"खीरोदसमुद्दे, खीरोदसमुद्दे । —जीवा. पडि० ३, उ. २, सु. १८१

### क्षीरोदसमुद्र के नाम का हेतु—

८१५. भगवन् ! क्षीरोदसमुद्र को क्षीरोदसमुद्र ही क्यों कहा जाता है ?

उ०—जैसे खांड, गुड़ या मिश्री युक्त जल जो मंदाग्नि से पक्व हो, चारों दिशाओं के स्वामी चक्रवर्ती राजा के पीने योग्य, आस्वादनीय, विशेष आस्वादनीय पुष्टिकर—यावत्—सभी इन्द्रियों और शरीर को आनन्ददायी वर्णयुक्त—यावत्—स्पर्शयुक्त जल है, गौतम ! क्षीरोद समुद्र का जल क्या ऐसा है ?

गौतम ! यह अर्थ-अभिप्राय समर्थ—संगत नहीं है।

क्षीरोदसमुद्र का जल इससे भी इष्टतर है—यावत्—स्वाद से मनोहर कहा गया है।

विमल और विमलप्रभ—ये दो महर्धिक—यावत्—पल्योपम स्थिति वाले देव वहाँ रहते हैं।

गौतम ! इस कारण से क्षीरोदसमुद्र क्षीरोदसमुद्र कहा जाता है।

### खीरोदसमुद्दस्स निच्चत्तं—

८१६. अदुत्तरं च णं गोयमा ! खीरोदसमुद्दे सासए-जाव-णिच्चे । —जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८१

### क्षीरोदसमुद्र की नित्यता—

८१६. अथवा—गौतम ! क्षीरोदसमुद्र यह नाम शास्वत है—यावत्—नित्य है।

---

१ गोयमा ! खीरोयस्स णं समुद्दस्स उदग से जहाणामए (मुउमुहीमारुपण्ण अज्जुणतरुण-सरसपत्तकोमलअत्थिग्गत्तणग्ग पोंडगवरुच्छुचारिणीणं लवंगपत्तपुप्फपल्लवककोलगसफल रुक्खबहुगुच्छगुम्मकलितमलट्ठिमधुपयुर पिप्पलीफलितवल्लिवरविवर चारिणीणं, अप्पोदगपीतसइरससमभूमिभागणिभयसुहोसियाणं, सुप्पेसितसुहातरोगपरिवज्जिताण णिरुवहतसरीरिणं कालप्पसविणीणं बितियततिय सामप्पसूताणं अंजणवरगवलवलयजलधर जच्चंजण रिट्ठभमरपभूयसमप्पभाणं कुण्डदोहणाणं वद्धत्थीपत्थुताणं रुढाणं मधुमासकालेसंगहनेहो अज्ज चातुरक्केव होज्ज तासि खीरे मधुररसविवगच्छबहुदव्वसंपउत्ते पत्तेयं मदग्गिसुकढिते आउत्ते) ।

आगमोदय समिति से प्रकाशित जीवाभिगम सूत्र की प्रति में यह कोष्ठकान्तर्गत मूलपाठ है किन्तु टीकाकार ने इस पाठ की टीका नहीं की है अतः यह पाठ यहाँ टिप्पण में दिया गया है।

प्र०—खीरोदस्स णं भंते ! उदए केरिसए अस्साएणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! से जहा णामए रण्णो चाउरंत चक्कवट्टिस्स चाउरक्के गोखीरे पयत्तमंदग्गिसुकढिते आउत्ते खंडमच्छंडितोवणीते वण्णेणं उववेते—जाव—फासेणं उववेते ।

भवे एयारूवे सिया ?

णो तिणट्ठे समट्ठे । गोयमा । एत्तो इट्ठतराए चेव—जाव—अस्साएणं पण्णत्ते । —जीवा पडि. ३, उ. २, सु. १८७

ऊपर अंकित पाठ में और इस पाठ में याने दोनों पाठों में क्षीरोदसमुद्र के पानी के आस्वाद का वर्णन है, दोनों पाठों का भाव समान होने से एक पाठ यहाँ टिप्पण में दिया है।

## घयवरदीवो—

### घयवरदीवस्स सठाणं—

८१७. खीरोदण्ण समुद्दं घयवरे णामं दीवे वट्टे वलयागारसंठाण-संठिते सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता णं चिट्ठति ।[1]

तहेव समचक्कवालसंठाणसंठिए ।

विक्खंभ-परिक्खेवो संखिज्जाइं जोयणसयसहस्साइं ।

दारा, दारंतरं, पउमवरवेइया, वणसंडे, पएसा जीवा तहेव ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १८१

### घयवरदीवस्स णामहेऊ—

८१८. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"घयवरेदीवे घयवरे-दीवे ?"

उ०—गोयमा ! घयवरे णं दीवे तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं बहुओ खुड्डाखुड्डियाओ वावीओ-जाव-सरसरपंतियाओ घयोदगपडिहत्थाओ पासाइयाओ-जाव-पडिरूवाओ ।

तासु णं खुड्डियासु-जाव-बिलपंतियासु बहवे उप्पाय-पव्वगा-जाव-खडहडगा सव्वकंचणमया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

कणय-कणयप्पभा एत्थ दो देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितिया परिवसंति ।

से एतेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"घयवरे दीवे घयवरे दीवे ।"

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १८१

### घयवरदीवस्स निच्चत्तं—

८१९. अदुत्तरं च णं गोयमा ! घयवरे दीवे सासए-जाव-णिच्चे ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १८१

## घृतवरद्वीप—

### घृतवरद्वीप का संस्थान—

८१७. वृत्त एवं वलयाकार संस्थान से स्थित घृतवर नाम का द्वीप क्षीरोदसमुद्र को चारों ओर से घेरकर स्थित है ।

वह उसी प्रकार समचक्राकार संस्थान से स्थित है ।

उसका विष्कम्भ और परिधि संख्यात लाख योजन के हैं ।

घृतवर द्वीप के द्वार और द्वारों के अन्तर, पद्मवर वेदिका, वनखण्ड, द्वीप और समुद्र के प्रदेशों का परस्पर स्पर्श, द्वीप और समुद्र के जीवों की एक दूसरे में उत्पत्ति पूर्ववत् है ।

### घृतवरद्वीप के नाम हेतु—

८१८. प्र०—भगवन् ! घृतवर द्वीप को घृतवर द्वीप ही क्यों कहा जाता है ?

उ०—गौतम ! घृतवरद्वीप में स्थान स्थान पर अनेक छोटी छोटी वापिकायें हैं—यावत्—सरों की पंक्तियाँ है, वे सब घृतोदक से परिपूर्ण हैं, प्रसन्नताजनक हैं—यावत्—मनोहर हैं ।

उन वापिकाओं में—यावत्—बिलपंक्तियों में अनेक उत्पात पर्वत हैं—यावत्—पर्वतगृह हैं, सभी कंचनमय हैं स्वच्छ हैं—यावत्—मनोहर हैं ।

कनक और कनकप्रभ ये दो महर्धिक—यावत्—पल्योपम स्थिति वाले देव वहाँ रहते हैं ।

गौतम ! इस कारण से घृतवरद्वीप घृतवरद्वीप कहा जाता है ।

### घृतवरद्वीप का नित्यत्व—

८१९, अथवा हे गौतम ! घृतवर द्वीप यह नाम शास्वत-यावत्-नित्य है ।



---

१ सूरिय० पा. १९ सु. १०१ ।

## घयोदसमुद्दो—

### घयोदसमुद्दस्स संठाणं—

८३०. घयवरण्णं दीवं घतोदे नामं समुद्दे वट्टे वलयागारसंठाण-संठिए सव्वओ समंता संपरिक्खित्ताण चिट्ठति।[1]

तहेव समचक्कवाल-संठाणसंठिए,

विक्खंभ-परिक्खेवो, संखिज्जाइं जोयणसयसहस्साइं,

दारा दारंतरं, पउमवरवेइया, वणसंडे, पएसा, जीवा तहेव,

—जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८२

### घयोदसमुद्दस्स णामहेऊ—

८३१. प०—से केणट्ठे णं भंते! एवं वुच्चइ—"घतोदे समुद्दे, घतोदे समुद्दे?

उ०—गोयमा! घयोदस्स णं समुद्दस्स उदए से जहा नामए पप्फुल्लसल्लइ-विमुक्कलकण्णियार सरसवसुविबुद्धको-रेंटदामपिंडिततरस्स निद्धगुणतेयदीविय निरुवहयवि-सिट्ठसुन्दरतरस्स सुजायदहिमहियतद्दिव सगहिय नव-णीय-पडुवणाविययमुक्कड्ढिय उद्दावसज्जविसंदियस्स अहियं पीवरसुरहिगंधमणहरमहुरपरिणामदरिसणि-ज्जस्स पत्थनिम्मलसुहोवभोगस्स सरयकालंमि होज्ज गोघतवरस्स मंडए, भवे एयारूवे सिया।[2]

णो तिणट्ठे समट्ठे।

गोयमा! घतोदस्स णं समुद्दस्स एत्तो इट्ठतराए चेव -जाव-आसाएणं पण्णत्ते।[3]

कंत-सुकंता एत्थ दो देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओव-मट्ठितिया परिवसंति।

से एएणट्ठेणं गोयमा! एवं वुच्चइ—"घतोदे समुद्दे घतोदे समुद्दे।" —जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८२

## घृतोदसमुद्र—

### घृतोद समुद्र का संस्थान—

८३०. वृत्त एवं वलयाकार संस्थान से स्थित घृतोद नामक समुद्र घृतवरद्वीप को चारों ओर से घेरकर स्थित है।

वह उसी प्रकार समचक्राकार संस्थान से स्थित है।

उसका विष्कम्भ और परिक्षेप संख्यात लाख योजन का है।

घृतोदसमुद्र के द्वार, द्वारों के अन्तर पद्मवरवेदिका, वन-खण्ड, द्वीप और समुद्र के प्रदेशों का परस्पर स्पर्श, द्वीप और समुद्र के जीवों की एक दूसरे में उत्पत्ति पूर्ववत् है।

### घृतोदसमुद्र के नाम का हेतु—

८३१. प्र०—भगवन्! घृतोदसमुद्र घृतोदसमुद्र ही क्यों कहा जाता है?

उ०—हे गौतम! घृतोद समुद्र का जल क्या विकसित शल्लकी, विकसित कनेर, सरसों, खिले हुए कोरंट पुष्पों की गुंथी माला के वर्ण के समान वर्ण वाले, स्निग्ध गुण वाले, अग्नि पर पकाए हुए किन्तु निरुपहत एवं विशिष्ट सुन्दर, दधि को मथ कर निकाले हुए उसी दिन के नवनीत को तपाकर तैयार किये हुए ताजा, अतिश्रेष्ठ, सुगन्धयुक्त, मनोहर मधुर परिणमन से युक्त दर्शनीय पथ्य निर्मल सुखोपभोग्य शरत्कालीन गोघृत के समान है?

हे गौतम! नहीं, ऐसा नहीं है—

घृतोद समुद्र का जल इससे भी अधिक इष्ट—यावत्—आस्वादनीय कहा गया है।

यहाँ कान्त सुकान्त नामक महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले दो देव रहते हैं।

हे गौतम! इस कारण से घृतोदसमुद्र घृतोदसमुद्र कहा जाता है।

---

१ सूरिय. पा. १९ सु. १००।

२ आगमोदय समिति से प्रकाशित जीवाभिगम की प्रति में यह मूलपाठ मुद्रित है किन्तु टीकाकार ने इस मूलपाठ की टीका नहीं की है।

३ प०—घतोदस्स णं भंते! समुद्दस्स उदए केरिसए अस्साएणं पण्णत्ते?

उ०—गोयमा! से जहाणामए सारइयस्स गोघयवरस्स मंडे सल्लइ-कण्णियापुप्फवण्णाभे सुकढिय उदारसज्झवियदिन्ने वण्णेणं उववेते—जाव—फासेण उववेते, भवे एयारूवे सिया? णो तिणट्ठे समट्ठे। गोयमा! घतोदस्स उदए एत्तो इट्ठतराए चेव —जाव—अस्साएणं पण्णत्ते। —जीवा. पडि. ३ उ. २, सु. १८३

ऊपर अंकित पाठ और इस पाठ में घृतोदसमुद्र के पानी के आस्वाद का ही वर्णन है, दोनों पाठों में शब्द साम्य भी है अतः यह पाठ यहां टिप्पण में दिया है।

**घयोदसमुद्दस्स निच्चत्तं—**

८३२. अदुत्तरं च णं गोयमा ! घतोदे समुद्दे सासए-जाव-णिच्चे ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १८२

घृतोद समुद्र की नित्यता—

८३२. अथवा हे गौतम ! घृतोद समुद्र शास्वत है—**यावत्**—नित्य है ।



## खोदवरदीवा—

## क्षोदवरद्वीप—

**खोदवरदीवस्स संठाणं—**

८३४. घतोदण्णं समुद्दं खोदवरे णामं दीवे वट्टे वलयागारसंठाणसंठिए सव्वओ समंता संपरिक्खित्ताणं चिट्ठति ।[1]

तहेव समचक्कवालसंठाणसंठिए ।

विक्खंभ-परिक्खेवो संखिज्जाइं जोयणसयसहस्साइं ।

दारा, दारंतरं, पउमवरवेइया, वणसंडे, पएसा, जीवा तहेव ।

—जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८२

क्षोदवरद्वीप का संस्थान—

८३३. वृत्त एवं वलयाकार संस्थान से स्थित क्षोदवरद्वीप घृतोद समुद्र को चारों ओर से घेरकर स्थित है ।

पूर्ववत् समचक्रवाल संस्थान से स्थित है ।

विष्कम्भ और परिधि संख्यात लाख योजन की है ।

क्षोदवर द्वीप के द्वार, द्वारों के अन्तर, पद्मवरवेदिका, वनखण्ड, समुद्र और द्वीप के प्रदेशों का परस्पर स्पर्श, समुद्र और द्वीप के जीवों की एक दूसरे में उत्पत्ति पूर्ववत् कहें ।

**खोदवरदीवस्स णामहेऊ—**

८३४. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"खोदवरे दीवे, खोदवरे दीवे ?"

उ०—गोयमा ! खोतवरे णं दीवे तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं बहुओ खुड्डाखुड्डियाओ बावीओ-जावसरसरपंतियाओ खोदोदगपडिहत्थाओ पासाइयाओ-जाव- पडिरूवाओ ।

तासु णं खुड्डियासु-जाव-बिलपंतियासु बहवे उप्पायपव्वगा-जाव-खडहडगा सव्व वेरुलियामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

सुप्पभ-महप्पभा य दो देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठितिया परिवसंति ।

से एतेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"खोदवरे दीवे खोदवरे दीवे । —जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८२

क्षोदवरद्वीप के नाम का हेतु—

८३४. प्र०—हे भगवन् ! खोदवरद्वीप को 'खोदवरद्वीप' किस कारण के कहा जाता है ?

उ०—हे गौतम ! खोदवरद्वीप के प्रत्येक विभाग में और उन विभागों के छोटे छोटे विभागों में अनेक छोटी छोटी वावड़ियाँ क्षोदोदक (ईक्षुरस जैसे जल) से परिपूर्ण हैं वे दर्शनीय हैं—**यावत्**—मनोहर हैं ।

उन वावड़ियों पर—**यावत्**—बिलों की पंक्तियों पर अनेक उत्पात पर्वत हैं—**यावत्**—पर्वत गृह हैं, वे सभी वैडूर्यरत्नमय हैं स्वच्छ हैं—**यावत्**—मनोहर हैं ।

वहाँ पर महर्धिक—**यावत्**—पल्योपम की स्थिति वाले, सप्रभ, महाप्रभ नाम के दो देव रहते हैं ।

हे गौतम ! इस कारण से 'खोदवरद्वीप' खोदवरद्वीप कहा जाता है ।

**खोदवरदीवस्स निच्चत्तं—**

८३५. अदुत्तरं च णं गोयमा ! खोदवरे दीवे सासए-जाव-णिच्चे ।

—जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८२

क्षोदवरद्वीप की नित्यता—

८३५. अथवा हे गौतम ! खोदवरद्वीप यह नाम शास्वत है—**यावत्**—नित्य है ।



१ सूरिय. पा. १६ सु १०१ ।

## खोदोदसमुद्दो—

### खोदोदसमुद्दस्स संठाणं—

८३६. खोयवरण्णं दीवं खोदोदे णामं समुद्दे वट्टे वलयागारसंठाणसंठिए सव्वओ समंता संपरिक्खित्ताणं चिट्ठति।[1]

तहेव समचक्कवालसंठाणसंठिए।

विक्खंभ-परिक्खेवो संखिज्जाइं जोयणसयसहस्साइं।

दारा, दारंतरं, पउमवरवेइया, वणसंडे, पएसा, जीवा तहेव।

—जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८२

### खोदोदसमुद्दस्स णामहेऊ—

८३७. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—"खोदोदसमुद्दे, खोदोदसमुद्दे ?"

उ०—गोयमा ! खोदोदस्स णं समुद्दस्स उदए से जहा णामए आसल-मांसल-पसत्थ-वीसंत-निद्ध सुकुमालभूमिभागे सुच्छिन्ने सुकट्ठ-लट्ठ विसिट्ठ-निरुवहयाजीयवावीय-सुकासजपयत्तनिउण-परिकम्म-अणुपालिय-सुवुड्ढि-वुड्ढाणं, सुजाताणं, लवणतणदोसवज्जियाणं णयाय-परिवड्ढियाणं, णिम्मातसुन्दराणं, रसेणं परिणयमउ-पीणपोरभंगुरसुजाय-मधुररस-पुप्फविरिइयाणं, उवद्दव-विवज्जियाणं, सीयपरिफासियाणं, अभिणवमग्गाणं-अभिलित्ताणं तिभायणिच्छोटियवाडिगाण, अवणित-मूलाणं गंठिपरिसोहियाणं, कुसलनरकप्पियाणं, उच्छूणं-जाव-पोंडियाणं, बलवगणरजंत, जतपरिगालितमेत्ताणं खोयरसे होज्जा[2] वत्थपरिपूए चाउज्जातगसुवासिते, अहियपत्थलहुके वण्णोववेते-जाव-फासेणोववेते।

भवे एयारूवे सिया ?

णो तिणट्ठे समट्ठे, गोयमा ! खोदोदस्सणं समुद्दस्स उदए एत्तो इट्ठतराए चेव-जाव-आसाएण पण्णत्ते।[3]

## क्षोतोद समुद्र—

### क्षोतोद समुद्र का संस्थान—

८३६. वृत्त वलयाकार संस्थान से स्थित क्षोतोद नामक समुद्र क्षोतवरद्वीप को चारों ओर से घेरे हुए है।

वह पूर्ववत् समचक्रवाल संस्थान से स्थित है।

उसका विष्कम्भ और परिधि संख्यात लाख योजन की है।

क्षोतोद समुद्र के द्वार, द्वारों के अन्तर, पद्मवरवेदिका, वनखण्ड, द्वीप और समुद्र के प्रवेशों का परस्पर स्पर्श, समुद्र के जीवों की द्वीप में उत्पत्ति और द्वीप के जीवों की समुद्र में उत्पत्ति पूर्ववत् है।

### क्षोतोदसमुद्र के नाम का हेतु—

८३६. प्र०—हे भगवन् ! क्षोतोदसमुद्र किस कारण से क्षोतोद समुद्र कहा जाता है ?

उ०—हे गौतम ! जिस प्रकार आस्वाद्य, मसल (लाभप्रद) प्रशस्त, विश्रान्त, स्निग्ध एवं सुकुमाल भूमिभाग को कोई कुशल कृषिकार सुकाष्ठ के सुन्दर एवं विशिष्ट हल से जोतकर ईख बोये, निपुण रक्षक उसकी रक्षा करे, निनाण करने पर अच्छी तरह बढ़े, तृण आदि के दोष से रहित कृषि प्रणाली से परिवर्धित, मृदु, पुष्ट एवं मधुर रस युक्त पोर, पुष्परज रहित, उपद्रववर्जित शीतस्पर्श युक्त ताजा तोड़े हुए रस से लिप्त ऊपर तृतीय भाग और अधोभाग (मूल) रहित, गांठे साफ कर कुशल पुरुष द्वारा काटकर तैयार किए गये—यावत्—पौण्ड्रजनपद के ईख बलवान पुरुष द्वारा यंत्र से पीले गये वस्त्र से छाने गये, इलायची आदि से सुवासित किये गये, पथ्यकर सुपाच्य वर्णवान् इक्षुरस है,

क्या क्षोतोद समुद्र का जल ऐसा है ?

गौतम ! नहीं ऐसा नहीं है, क्षोतोदसमुद्र का जल इससे भी इष्टतर—यावत्—स्वादिष्ट कहा गया है।

---

१ सूरिय. पा. १९ सु. १०१।

२ रसेणं परिणय-मउ-पीण-पोर-भंगुर-सुजाय-महुररस-पुप्फविरहियाणं उवद्दवविवज्जियाणं, सीयपरिफासियाणं, अभिणवअग्गाणं अपालित्ताणं (कुछ प्रतियों में इतना पाठ अधिक है।)

३ प०—खोदोदस्स णं भंते ! समुद्दस्स उदए केरिसए अस्साएणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! से जहा णामए उच्छूणं जच्चपुण्ड्गाणं वा, हरियालपिण्डराणं वा, भेरुण्डछणाणं वा, कालपोराणं वा, तिभागनिव्वडियवाडगाणं वा, बलवगणरजंत-परिगालियमित्ताणं वा, जे य से रसे होज्जा वत्थपरिपूए चाउज्जातगसुवासिते अहियपत्थे लहुए वण्णेणं उववेए—जाव—फासेणं उववेए।

प०—भवे एयारूवे सिया।

उ०—णो इणट्ठे समट्ठे, गोयमा ! एत्तो इट्ठतराए चेव—अस्साएणं पण्णत्ते।

जहा खोदोदे तहा सेसा वि, वत्तं—सयंभूरमणसमुद्दो—जाव—पुक्खरोदो।

—जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८३

पुण्णभद्द-माणिभद्दा य इत्थ दुवे देवा महिड्ढीया -जाव-पलिओवमट्ठितिया परिवसंति ।

से एएणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"खोदोदसमुद्दे, खोदोदसमुद्दे ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १८२

यहां पल्योपम की स्थिति वाले महर्धिक—यावत्—महासुखी पूर्णभद्र, माणिभद्र नाम वाले दो देव रहते हैं ।

हे गौतम ! इस कारण से 'क्षोतोदसमुद्र' क्षोतोदसमुद्र कहा जाता है ।

### खोदोदसमुद्दस्स निच्चत्तं—

८३८. अदुत्तरं च णं गोयमा ! खोदोदसमुद्दे सासए-जाव-णिच्चे ।

—जीवा. पडि. ३ उ. २ सु. १८२

### क्षोतोद समुद्र की नित्यता—

८३८. अथवा हे गौतम ! क्षोतोदसमुद्र शास्वत है—यावत्—नित्य है ।



## णंदीसरदीवो—

## नंदीश्वरद्वीप—

### णंदीसरवरदीवस्स संठाणं—

८३९. खोदोदण्णं समुद्दं णंदिसरवरे णामं दीवे वट्टे वलयागार-सठाणसंठिए सव्वओ समंता संपरिक्खित्ताणं चिट्ठति ।[1]

तहेव समचक्कवालसंठाणसंठिए ।

विक्खंभ-परिक्खेवो संखिज्जाइं जोयणसयसहस्साइं ।

दारा, दारंतरं, पउमवरवेइया, वणसंडे, पएसा जीवा तहेव ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २ सु. १८३

### नन्दीश्वर द्वीप का संस्थान—

८३९. नन्दीश्वर नामक द्वीप वृत्त वलयाकार संस्थान से स्थित क्षोतोदसमुद्र को चारों ओर से घेरे हुए स्थित है ।

वह पूर्ववत् समचक्रवाल संस्थान से स्थित है ।

उसकी चौड़ाई और परिधि संख्येय लाख योजन की कही गई है ।

नदीश्वर द्वीप के द्वार, द्वारों के अन्तर, पद्मवरवेदिका वनखण्ड, द्वीप और समुद्र के प्रदेशों का परस्पर स्पर्श द्वीप और समुद्र के जीवों की एक दूसरे में उत्पत्ति, ये सब पूर्ववत हैं ।

### णंदीसरवरदीवस्स णामहेऊ—

८४०. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"णंदीसरदीवे, णंदीसरदीवे ?"

उ०—गोयमा ! णंदीसरवरे णं दीवे तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं वहुओ खुड्डाखुड्डियाओ बावीओ-जाव-सरसरपंतियाओ खोदोदगपडिहत्थाओ पासाइयाओ-जाव-पडिरूवाओ ।

तासु णं खुड्डियासु-जाव-बिलपंतियासु बहवे उप्पाय-पव्वगा-जाव-खडहडगा सव्ववइरामया अच्छा-जाव-पडिरूवा । —जीवा. पडि. ३ उ २ सु. १८३

### नन्दीश्वर द्वीप के नाम का हेतु—

८४०. हे भगवन् ! किस कारण से 'नन्दीश्वर द्वीप' नन्दीश्वर द्वीप कहा जाता है ?

उ०—हे गौतम ! नन्दीश्वरद्वीप के सब विभागों में जगह जगह अनेक छोटी छोटी वावड़ियां हैं—यावत्—सरोवरों की पंक्तियाँ हैं, वे सब ईक्षुरस से भरी हुई हैं, प्रसन्नता देने वाली है यावत्—मनोहर है ।

उन छोटी छोटी वावड़ियों पर—यावत्—विलपंक्तियों पर अनेक पर्वत—यावत्—पर्वतगर्त (खडहडगा) हैं, सभी वज्रमय हैं स्वच्छ हैं—यावत्—मनोहर हैं ।

### णंदीसरवरदीवे चत्तारि अंजणगपव्वया—

८४१. अदुत्तरं च णं गोयमा ! णंदिरसरदीवचक्कवालविक्खंभबहुमज्झदेसभागे एत्थ णं चउद्दिसिं चत्तारि अंजणगपव्वता पण्णत्ता ।

### नन्दीश्वरवरद्वीप में चार अंजनक पर्वत—

८४१. अथवा हे गौतम ! नन्दीश्वरवरद्वीप के चक्रवाल विष्कम्भ के मध्य भाग की चारों दिशाओं में चार अंजकनक पर्वत कहे गये हैं ।

१ सूरिय पाठ १९, सु० १०१ ।

ते णं अंजणगपव्वयगा चतुरासीतिजोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं,[1]

एगमेगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं,

मूले साइरेगाइं दस जोयणसहस्साइं आयाम-विक्खंभेणं,

धरणियले दस जोयणसहस्साइं आयाम-विक्खंभेणं[2],

ततोऽणंतरं च णं माताए माताए पदेसपरिहाणीए परिहायमाणा परिहायमाणा उवरिं एगमेगं जोयणसहस्सं आयाम-विक्खंभेणं,

मूले एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्च तेवीसे जोयणसते किंचिविसेसाहिया परिक्खेवेणं,

धरणियले एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्च तेवीसे जोयणसते देसूणे परिक्खेवेणं,

सिहरतले तिण्णि जोयणसहस्साइं एक्कं च बावट्ठं जोयणसतं किंचि विसेसाहियं परिक्खेवेणं पण्णत्ता,

मूले वित्थिण्णा, मज्झे संखित्ता, उप्पिं तणुया, गोपुच्छ-संठाणसंठिया सव्वंजणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा।

पत्तेयं पत्तेयं पउमवरवेइया परिक्खित्ता, पत्तेयं पत्तेयं वणसंडपरिक्खित्ता,

वण्णओ।

तेसि णं अंजणगपव्वयाणं उवरिं पत्तेयं पत्तेयं बहुसमरमणिज्जो भूमिभागो पण्णत्तो, से जहा णामए आलिंगपुक्खरेति वा-जाव-विहरंति।

तेसि णं बहुसमरमणिज्जाणं भूमिभागाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं सिद्धायतणा पण्णत्ता।

एगमेगं जोयणसतं आयामेणं, पण्णासं जोयणाइं विक्खंभेणं, बावत्तरिजोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अणेगखंभसतसंनिविट्ठा, वण्णओ।

तेसि णं सिद्धायतणाणं पत्तेयं पत्तेयं चउद्दिसिं चत्तारि दारा पण्णत्ता, तं जहा—

१. पुरत्थिमेणं देवद्दारे,
२. दाहिणेणं असुरद्दारे,
३. पच्चत्थिमेणं णागद्दारे,
४. उत्तरेणं सुवण्णद्दारे।

वे अंजनक पर्वत चौरासी हजार योजन ऊँचे हैं।

एक हजार योजन भूमि में गहरे हैं।

मूल में दस हजार योजन से कुछ अधिक लम्बे चौड़े हैं।

धरणि तल पर दस हजार योजन लम्बे चौड़े हैं।

तदनन्तर थोड़े थोड़े प्रदेश घटते घटते ऊपर एक हजार योजन लम्बे चौड़े हैं।

मूल में इकतीस हजार छः सौ तेवीस योजन में कुछ कम की परिधि हैं।

धरणितल पर इकतीस हजार छः सौ तेवीस योजन में कुछ अधिक की परिधि है।

शिखरतल पर तीन हजार एक सौ बासठ योजन से कुछ अधिक की परिधि कही गई है।

मूल में विस्तीर्ण, मध्य में संक्षिप्त, ऊपर पतले गोपुच्छ के आकार वाले वे सारे अंजनक पर्वत स्वच्छ हैं—यावत्—मनोहर हैं।

प्रत्येक अंजनक पर्वत पद्मवरवेदिका से घिरा हुआ है और प्रत्येक पद्मवरवेदिका वनखण्ड से घिरी हुई है।

**पद्मवरवेदिका और वनखण्ड का वर्णक कहें।**

प्रत्येक अंजनक पर्वत पर सर्वथा सम रमणीय भूमिभाग कहा गया है जिस प्रकार मृदंगतल है—यावत्—वहाँ देव-देवियाँ विहरण करते हैं।

उन सर्वथा रमणीय भूमिभागों के ठीक मध्यभाग में सिद्धायतन कहे गये हैं।

प्रत्येक सिद्धायतन सौ योजन लम्बा, पचास योजन चौड़ा बहत्तर योजन ऊँचा सैकड़ों स्तम्भों से बना हुआ है।

**यहाँ सिद्धायतन का वर्णक कहें।**

उन प्रत्येक सिद्धायतनों के चारों दिशाओं में चार चार द्वार कहे गये हैं यथा—

(१) पूर्व दिशा में, देवद्वार,
(२) दक्षिण दिशा में असुरद्वार,
(३) पश्चिम दिशा में नागद्वार,
(४) उत्तर दिशा में सुवर्णद्वार।

---

१ [illegible]

२ [illegible] मूले दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं, उवरिं दस जोयणसयाइं विक्खंभेणं पण्णत्ता। — ठाण १०, सु० ७२५

तत्थ णं चत्तारि देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति, त जहा—

वहां पल्योपम की स्थिति वाले चार महर्धिक—यावत्—महासुखी देव रहते हैं यथा—

देवे, असुरे, णागे, सुवण्णे ।

(१) देव, (२) असुर, (३) नाग, (४) सुपर्ण ।

तेणं दारा सोलसजोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अट्ठ जोयणाइं विक्खंभेणं, तावतियं चेव पवेसेणं, सेता वरकणगथूभियागा -जाव-वणमाला ।

वे द्वार सोलह योजन ऊँचे हैं । आठ योजन चौड़े हैं उतने ही चौड़े उनके प्रवेश भाग है, वे सब श्रेष्ठ कनक स्तूपिकाओं से सुशोभित हैं—यावत्—वनमालायें लटक रही है ।

वण्णओ ।

यहां द्वार वर्णक है ।

तेसि णं दाराणं चउद्दिसिं चत्तारि मुहमंडवा पण्णत्ता ।

उन द्वारों के चारों दिशाओं में चार मुख मण्डप कहे गये हैं,

तेणं मुहमंडवा एगमेगं जोयणसतं आयामेणं, पण्णासं जोयणाइं विक्खंभेणं,

वे मुख मण्डप एक सौ योजन लम्बे हैं, पचास योजन चौड़े है,

साइरेगाइं सोलस जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं,

सोलह योजन से कुछ अधिक ऊँचे है ।

वण्णओ ।

यहां मुखमण्डप वर्णक है ।

तेसि णं मुहमंडवाणं चउद्दिसिं चत्तारि दारा पण्णत्ता,

उन मुखमण्डपों में चारों दिशाओं के चार द्वार कहे गये हैं ।

तेणं दारा सोलसजोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं,

वे द्वार सोलह योजन ऊँचे हैं,

अट्ठ जोयणाइं विक्खंभेणं,

आठ योजन चौड़े हैं ।

तावतियं चेव पवेसेणं,

उतना ही चौड़ा उनका प्रवेशभाग है ।

सेसं तं चेव-जाव-वणमालाओ ।

शेष सब पूर्ववत्—यावत्—वनमालाओं का वर्णन करना चाहिए ।

एवं पेच्छाघरमंडवा वि ।

इसी प्रकार प्रेक्षाघर मण्डप भी है ।

तं चेव पमाणं, जं मुहमडवाणं,

उन प्रेक्षाघर मण्डपों का प्रमाण पूर्ववत् है ।

दारा वि तहेव।

उनके द्वारों का प्रमाण भी पूर्ववत् है ।

णवरं—बहुमज्झदेसे पेच्छाघरमंडवाणं, अक्खाडगा, मणि-पेढियाओ अद्धजोयणप्पमाणाओ,

विशेष—वे द्वार प्रेक्षाघर मण्डपों के मध्यभाग में हैं; आधे योजन लम्बे चौड़े अखाड़े और मणिपीठिकायें हैं ।

सीहासणा अपरिवारा-जाव-दामा ।

परिवार रहित सिंहासन—यावत्—मालाओं का वर्णन कहना चाहिए ।

थूभाइं चउद्दिसिं तहेव ।

चारों दिशाओं में पूर्ववत् चार स्तूप हैं ।

णवरं—सोलस जोयणप्पमाणा सातिरेगाइं सोलस जोय-णाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, सेसं तहेव-जाव-जिणपडिमा ।

विशेष—वे स्तूप सोलह योजन से कुछ अधिक ऊँचे हैं, शेष पूर्ववत्—यावत्—जिन प्रतिमाओं का वर्णक है ।

चेइयरुक्खा तहेव चउद्दिसिं तं चेव पमाणं, जहा विजयाए रायहाणीए ।

स्तूपों के चारों दिशाओं में चैत्यवृक्ष पूर्ववत् है, उनका प्रमाण विजया राजधानी के चैत्य वृक्षों के समान है ।

णवरं—मणिपेढियाए सोलस जोयणप्पमाणाओ ।

विशेष—मणिपीठिकायें सोलह योजन लम्बी चौड़ी है ।

तेसि णं चेइयरुक्खाणं चउद्दिसिं चत्तारि मणिपेढियाओ अट्ठ जोयणविक्खंभाओ चउजोयण बाहल्लाओ ।

उन चैत्य वृक्षों के चारों दिशाओं में आठ योजन चौड़ी चार योजन मोटी मणिपीठिकायें हैं ।

महिंदज्झया चउसट्ठिजोयणुच्चा, जोयणोव्वेधा, जोयण-विक्खंभा ।

चौसठ योजन ऊँची महेन्द्र ध्वजायें हैं ।
वे एक योजन भूमि में गहरी हैं और एक योजन चौड़ी है ।

सेसं तं चेव ।

शेष सब पूर्ववत् है ।

एवं चउद्दिसिं चत्तारि णंदा पुक्खरिणीओ,

इसी प्रकार चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ हैं ।

णवरं—खोयरसपडिपुण्णाओ ।

विशेष—वे इक्षुरस जैसे जल से भरी हुई है ।

जोयणसतं आयामेणं, पण्णासं जोयणाइं विक्खंभेणं, पण्णासं जोयणाइं उव्वेहेणं । सेसं तं चेव ।

एक सौ योजन लम्बी हैं—पचास योजन चौड़ी है, पचास योजन गहरी है, शेष सब पूर्ववत् है ।

मणोगुलियाणं गोमाणसीण य अडयालीसं अडयालीसं सहस्साइं ।

आस्थानमण्डप और शय्यागृह अड़तालीस अड़तालीस हजार हैं ।

पुरत्थिमेणं वि सोलस,
पच्चत्थिमेणं वि सोलस,
दाहिणेणं वि अट्ठ,
उत्तरेणं वि अट्ठ साहस्सीओ,
तहेव सेसं ।

पूर्व दिशा में सोलह हजार,
पश्चिम दिशा में सोलह हजार,
दक्षिण दिशा में आठ हजार,
उत्तर दिशा में आठ हजार,
शेष सब पूर्ववत् है ।

उल्लोया भूमिभागा-जाव-बहुमज्झदेसभागे मणिपेढिया सोलसजोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, अट्ठ जोयणाइं बाहल्लेणं तारिसं ।

छतों के भूमिभाग—यावत्—उनके मध्यभाग में सोलह योजन लम्बी चौड़ी और आठ योजन मोटी मणिपीठिकायें हैं ।

मणिपेढियाणं उप्पिं देवच्छंदगा सोलस जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, सातिरेगाइं सोलस जोयणाइं, उड्ढं उच्चत्तेणं, सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

मणिपीठिकाओं के ऊपर सोलह योजन लम्बे चौड़े और सोलह योजन से कुछ अधिक ऊँचे देवछंदक—चंदवे हैं. वे सब रत्नमय हैं—यावत्—मनोहर हैं ।

अट्ठसयं जिणपडिमाणं सव्वो सो चेव गमो जहेव वेमाणिय सिद्धायतणस्स । —जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

एक सौ आठ जिन प्रतिमाओं का सम्पूर्ण वर्णन वैमानिक देवों के सिद्धायतनों की प्रतिमाओं के समान है ।

## पुरत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए—

८४२. तत्थ णं जे से पुरत्थिमिल्ले अंजणगपव्वते तस्स णं चउद्दिसिं चत्तारि णंदाओ पोक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—
णंदुत्तरा य णंदा आणंदा णंदिवद्धणा ।[1]

ताओ णंदा पुक्खरिणीओ एगमेगं जोयणसयं आयाम-विक्खंभेणं, दस जोयणाइं उव्वेहेणं, अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ ।

पत्तेयं पत्तेयं पउमवरवेदिया परिक्खित्ता, पत्तेयं पत्तेयं वणसंडपरिक्खित्ता ।

तत्थ तत्थ-जाव-सोवाणपडिरूवगा तोरणा ।
—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

## पूर्वी अंजनक पर्वत—

८४२. उनमें से पूर्व दिशा के अंजनक पर्वत पर उसके चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ कही गई हैं, यथा—
(१) नन्दुत्तरा, (२) नन्दा, (३) आनन्दा, (४) नन्दीवर्धना ।

वे नन्दा पुष्करणियाँ प्रत्येक एक सौ योजन लम्बी चौड़ी है दस योजन गहरी है । स्वच्छ है—यावत्—मनोहर है ।

प्रत्येक नन्दापुष्करणी पद्मवरवेदिका से घिरी हुई है. प्रत्येक पद्मवरवेदिका वनखण्ड से घिरी हुई है ।

उन सबके—यावत्—पगथिया तथा तोरण हैं ।

## पुक्खरणीसु दधिमुहपव्वया—

८४३. तासि णं पुक्खरिणीणं बहुमज्झदेसभाए,

पत्तेयं पत्तेयं दहिमुहपव्वया चउसट्ठिं जोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं[1], एगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं,

सव्वत्थ समा पल्लगसंठाणसंठिया दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं,

## पुष्करणियों में दधिमुख पर्वत—

८४३. उन पुष्करिणियों के मध्य भाग में दधिमुख पर्वत हैं ।

प्रत्येक दधिमुख पर्वत चौंसठ हजार योजन ऊँचा है, एक हजार योजन भूमि में गहरा है ।

पल्यंक के आकार से स्थित है, अतएव सर्वत्र समान है, दस हजार योजन चौड़ा है ।

एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्चतेवीसे जोयणसए परिक्खेवेणं पण्णत्ता,

उसकी परिधि इकतीस हजार छः सौ तेवीस योजन की कही गई है।

सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा।

प्रत्येक पर्वत सर्वरत्नमय है स्वच्छ है—यावत्—मनोहर है।

तहा पत्तेयं पत्तेयं पउमवरवेइया परिक्खित्ता, पत्तेयं पत्तेयं वणसंडपरिक्खित्ता, दोण्ह वि वण्णओ।

प्रत्येक पर्वत पद्मवरवेदिका से घिरा हुआ है और प्रत्येक पद्मवरवेदिका वनखण्ड से घिरी हुई।

तेसि णं दधिमुहपव्वयाणं उवरिं बहुसमरमणिज्जो भूमिभागो पण्णत्तो, से जहा नामए आलिंगपुक्खरेइ वा-जाव-विहरंति।

उन दधिमुख पर्वतों पर सर्वथा सम रमणीय भूभाग कहा गया है। जिस प्रकार मृदंग तल है—यावत्—उन पर देव देवियाँ विहरण करती हैं।

सिद्धायतणं तं चेव पमाणं।

उन पर सिद्धायतन का प्रमाण पूर्ववत् है।

अंजणपव्वएसु सच्चेव वत्तव्वया णिरवसेसं भाणियव्वं -जाव-उप्पिं अट्ठट्ठमंगलगा।

—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

अंजनक पर्वतों पर का सम्पूर्ण वर्णन वही है—यावत्—उन पर आठ आठ मंगल हैं।

### दक्खिणिल्ले अंजणगपव्वए—

### दक्षिणी अंजनक पर्वत—

८४४. तत्थ णं जे से दक्खिणिल्ले अंजणपव्वते तस्स णं चउद्दिसिं चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—भद्दा य विसाला य कुमुया पुण्डरिगिणी[1],

तं चेव पमाण,

तं चेव दधिमुहा पव्वया, तं चेव पमाण,

-जाव-सिद्धायतणा।—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

८४४. उनमें से दक्षिण दिशा के अंजनक पर्वत पर उसके चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ कही गई हैं, यथा—(१) भद्रा, (२) विसाला, (३) कुमुदा, (४) पुण्डरीकिणी।

उन सबका प्रमाण पूर्ववत् है।

दधिमुख पर्वतों का प्रमाण भी पूर्ववत् है।

यावत्—सिद्धायतनों का वर्णन भी पूर्ववत् है।

### पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए—

### पश्चिमी अंजनक पर्वत—

८४५. तत्थ णं जे से पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए तस्स णं चउदिसिं चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ तं जहा—णंदिसेणा य, अमोहा य, गोत्थूभा य सुदंसणा।[2]

तं चेव सव्वभाणियव्वं-जाव-सिद्धायतणा।

—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

८४५. उनमें से पश्चिमदिशा के अंजनक पर्वत पर उसके चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ कही गई है, यथा—(१) नन्दिसेणा, (२) अमोघा, (३) गोस्तूपा और (४) सुदर्शना।

सिद्धायतन पर्यन्त सारा वर्णन पूर्ववत् कहना चाहिए।

### उत्तरिल्ले अंजणगपव्वए—

### उत्तरी अंजनक पर्वत—

८४६. तत्थ णं जे से उत्तरिल्ले अंजणगपव्वते, तस्स णं चउद्दिसिं चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—विजया, वेजयंती, जयंती, अपराजिया।

सेसं तहेव-जाव-सिद्धायतणा, सव्वा वण्णणा णातव्वा[3],

८४६. उनमें उत्तरदिशा के अंजनक पर्वत पर उसके चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ कहीं गई हैं, यथा—(१) विजया, (२) वेजयंती, (३) जयंती, (३) अपराजिता।

शेष सिद्धायतन पर्यन्त सारा वर्णन पूर्ववत् जानना चाहिए।

---

१ पाठान्तर—नंदुत्तरा य नंदा आनंदा नंदिवड्ढणा।

२ (भद्दा विसाला कुमुदा पुण्डरीकिणी)

३ णंदीसरवरदीवे चत्तारि अंजणगपव्वया :—

णंदीसरवरस्स णं दीवस्स चक्कवालविक्खंभस्स बहुमज्झदेसभागे चत्तारि अंजणगपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—

१. पुरत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए, २. दाहिणिल्ले अंजणगपव्वए, ३. पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए, ४. उत्तरिल्ले अंजणगपव्वए।

ते णं अंजणगपव्वया चउरासीइंजोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं,

एगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं,

मूले दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं,

(शेष पृ० ४०५ पर)

तत्थ णं बहवे भवणवइ-वाणमंतर-जोतिसिय वेमाणिया देव चाउमासियापडिवएसु संवच्छरिएसु वा अण्णेसु य बहूसु जिणजम्मण-णिक्खमण णाणुप्पत्ति-णिव्वाणमादिएसु य देवकज्जेसु य देवसमुदयेसु य देवसमितीसु य देवसमवाएसु य देवपओयणेसु य एगतओ सहिता समुवागता समाणा पमुदित-पक्कीलिया अट्ठाहितारूवाओ महामहिमाओ करेमाणा पालेमाणा सुहं सुहेणं विहरंति ।

इन पर्वतों पर अनेक भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिषी और वैमानिक देव चातुर्मासिक प्रतिपदाओं में, संवत्सरी में अन्य अनेक जिन जन्म-निष्क्रमण ज्ञानोत्पत्ति, निर्वाण आदि के प्रसंग पर तथा देवकार्यों में, देवसमूहों में, देवसमितियों में, देवसमवायों में, देव प्रयोजनों में एकत्रित होकर आए हुए आमोद प्रमोद करते हुए क्रीड़ा करते हुए सुखपूर्वक विहरण करते हैं ।

———————— (शेष पृ० ४०४ का)

तदणंतरं च णं मायाए मायाए परिहायमाणे परिहायमाणे, उवरिमेगं जोयणसहस्सं विक्खंभेणं पण्णत्ता ।
मूले एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्च तेवीसे जोयणसए परिक्खेवेणं ।
उवरिं तिण्णि तिण्णि जोयणसहस्साइं सयं च बावट्ठं जोयणसयं परिक्खेवेणं ।
मूले वित्थिण्णा, मज्झे संखित्ता, उप्पिं तणुया, गोपुच्छसंठाणसंठिया, सव्व अंजणमया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।
तेसि णं अंजणगपव्वयाणं उवरिं बहुसमरमणिज्जा भूमिभागा पण्णत्ता ।
तेसि णं बहुसमरमणिज्जाणं भूमिभागाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि सिद्धाययणा पण्णत्ता,
ते णं सिद्धाययणा एगं जोयणसयं आयामेणं, पण्णासं जोयणाइं विक्खंभेणं, बावत्तरिं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं,
तेसि णं सिद्धाययणाणं चउदिसिं चत्तारि दारा पण्णत्ता, तं जहा—१. देवदारे, २. असुरदारे, ३. णागदारे, ४. सुवण्णदारे ।
तेसु णं दारेसु चउव्विहा देवा परिवसन्ति तं जहा—१. देवा, २. असुरा, ३. णागा, ४. सुवण्णा ।
तेसि णं दाराणं पुरओ चत्तारि मुहमंडवा पण्णत्ता,
तेसि णं मुहमंडवाणं पुरओ चत्तारि पेच्छा घरमंडवा पण्णत्ता ।
तेसि णं पेच्छाघरमंडवाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि वइरामया अक्खाडगा पण्णत्ता ।
तेसि णं वइरामयाणं अक्खाडगाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ,
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि सीहासणा पण्णत्ता,
तेसि णं सीहासणाणं उवरिं चत्तारि विजयदूसा पण्णत्ता ।
तेसि णं विजयदूसगाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि वइरामया अंकुसा पण्णत्ता,
तेसि णं वइरामएसु अंकुसेसु कुम्भिक्कमुत्तादामा पण्णत्ता,
ते णं कुम्भिक्का मुत्तादामा पत्तेयं पत्तेयं अन्नेहिं तदद्ध उच्चत्तपमाणमेत्तेहिं चउहिं अद्ध कुम्भिक्केहिं मुत्तादामेहिं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता.
तेसि णं पेच्छाघरमंडवाणं पुरओ चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि चेइयथूभा पण्णत्ता ।
तेसि णं चेइयथूभाणं पत्तेयं पत्तेयं चउद्दिसिं चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि जिणपडिमाओ सव्वरयणामईओ सपलियंक णिसण्णाओ थूभाभिमुहीओ चिट्ठंति तं जहा—
१. रिसभा, २. वद्धमाणा, ३. चंदाणणा, ४. वारिसेणा,
तेसि णं चेइयथूभाणं पुरओ चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि चेइयरुक्खा पण्णत्ता ।
तेसि णं चेइयरुक्खाणं पुरओ चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि महिंदज्झया पण्णत्ता ।
तेसि णं महिंदज्झयाणं पुरओ चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ ।
तासि णं पुक्खरिणीणं पत्तेयं पत्तेयं चउद्दिसिं चत्तारि वणसंडा पण्णत्ता, तं जहा—
१. पुरत्थिमेणं, २. दाहिणेणं, ३. पच्चत्थिमेणं, ४. उत्तरेणं ।

(शेष पृष्ठ ४०६ पर)

एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्चतेवीसे जोयणसए परिक्खेवेणं पण्णत्ता,

उसकी परिधि इकतीस हजार छः सौ तेवीस योजन की कही गई है।

सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा।

प्रत्येक पर्वत सर्वरत्नमय है स्वच्छ है—यावत्—मनोहर है।

तहा पत्तेयं पत्तेयं पउमवरवेइया परिक्खित्ता, पत्तेयं पत्तेयं वणसंडपरिक्खित्ता, दोण्ह वि वण्णओ।

प्रत्येक पर्वत पद्मवरवेदिका से घिरा हुआ है और प्रत्येक पद्मवरवेदिका वनखण्ड से घिरी हुई।

तेसि णं दधिमुहपव्वयाणं उवरिं बहुसमरमणिज्जो भूमिभागो पण्णत्तो, से जहा नामए आलिंगपुक्खरेइ वा-जाव-विहरंति।

उन दधिमुख पर्वतों पर सर्वथा सम रमणीय भूभाग कहा गया है। जिस प्रकार मृदंग तल है—यावत्—उन पर देव देवियाँ विहरण करती हैं।

सिद्धायतणं तं चेव पमाणं।

उन पर सिद्धायतन का प्रमाण पूर्ववत् है।

अंजणपव्वएसु सच्चेव वत्तव्वया णिरवसेसं भाणियव्वं -जाव-उप्पि अट्ठट्ठमंगलगा।

—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

अंजनक पर्वतों पर का सम्पूर्ण वर्णन वही है—यावत्—उन पर आठ आठ मंगल हैं।

### दक्खिणिल्ले अंजणगपव्वए—

८४४. तत्थ णं जे से दक्खिणिल्ले अंजणपव्वते तस्स णं चउद्दिसिं चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—भद्दा य विसाला य कुमुया पुण्डरिगिणी[1],

तं चेव पमाण,

तं चेव दधिमुहा पव्वया, तं चेव पमाण,

-जाव-सिद्धायतणा। —जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

### दक्षिणी अंजनक पर्वत—

८४४. उनमें से दक्षिण दिशा के अंजनक पर्वत पर उसके चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ कही गई हैं, यथा—(१) भद्रा, (२) विसाला, (३) कुमुदा, (४) पुण्डरीकिणी।

उन सबका प्रमाण पूर्ववत् है।

दधिमुख पर्वतों का प्रमाण भी पूर्ववत् है।

यावत्—सिद्धायतनों का वर्णन भी पूर्ववत् है।

### पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए—

८४५. तत्थ णं जे से पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए तस्स णं चउदिसिं चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ तं जहा—णंदिसेणा य, अमोहा य, गोत्थूभी य सुदंसणा।[2]

तं चेव सव्वभाणियव्वं-जाव-सिद्धायतणा।

—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

### पश्चिमी अंजनक पर्वत—

८४५. उनमें से पश्चिमदिशा के अंजनक पर्वत पर उसके चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ कही गई है, यथा—(१) नन्दिसेणा, (२) अमोघा, (३) गोस्तूपा और (४) सुदर्शना।

सिद्धायतन पर्यन्त सारा वर्णन पूर्ववत् कहना चाहिए।

### उत्तरिल्ले अंजणगपव्वए—

८४६. तत्थ णं जे से उत्तरिल्ले अंजणगपव्वते, तस्स णं चउद्दिसिं चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—विजया, वेजयंती, जयंती, अपराजिया।

सेसं तहेव-जाव-सिद्धायतणा, सव्वा वण्णणा णातव्वा[3],

### उत्तरी अंजनक पर्वत—

८४६. उनमें उत्तरदिशा के अंजनक पर्वत पर उसके चारों दिशाओं में चार नन्दा पुष्करणियाँ कहीं गई हैं, यथा—(१) विजया, (२) वेजयंती, (३) जयंती, (३) अपराजिता।

शेष सिद्धायतन पर्यन्त सारा वर्णन पूर्ववत् जानना चाहिए।

---

१ पाठान्तर—नंदुत्तरा य नंदा आनंदा नंदिवड्ढणा।

२ (भद्दा विसाला कुमुदा पुण्डरीकिणी)

३ णंदीसरवरदीवे चत्तारि अंजणगपव्वया :—

णंदीसरवरस्स णं दीवस्स चक्कवालविक्खंभस्स बहुमज्झदेसभागे चत्तारि अजणगपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—

१. पुरत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए, २. दाहिणिल्ले अंजणगपव्वए, ३. पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए, ४. उत्तरिल्ले अंजणगपव्वए।

ते णं अंजणगपव्वया चउरासीइजोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं,

एगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं,

मूले दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं,

(शेष पृ० ४०५ पर)

तत्थ णं बहवे भवणवइ-वाणमंतर-जोतिसिय वेमाणिया देव चाउमासियापडिवएसु संवच्छरिएसु वा अण्णेसु य बहूसु जिणजम्मण-णिक्खमण णाणुप्पत्ति-णिव्वाणमादिएसु य देवकज्जेसु य देवसमुदएसु य देवसमितीसु य देवसमवाएसु य देवपओयणेसु य एगतओ सहिता समुवागता समाणा पमुदित-पक्कीलिया अट्ठाहितारूवाओ महामहिमाओ करेमाणा पालेमाणा सुहं सुहेणं विहरंति।

उन पर्वतों पर अनेक भवनपति, वाणव्यन्तर, ज्योतिषी और वैमानिक देव चातुर्मासिक प्रतिपदाओं में, संवत्सरी में अन्य अनेक जिन जन्म-निष्क्रमण ज्ञानोत्पत्ति, निर्वाण आदि के प्रसंग पर तथा देवकार्यों में, देवसमूहों में, देवसमितियों में, देवसमवायों में, देव प्रयोजनों में एकत्रित होकर आए हुए आमोद प्रमोद करते हुए क्रीड़ा करते हुए सुखपूर्वक विहरण करते हैं।

(शेष पृ० ४०४ का)

तदणंतरं च णं मायाए मायाए परिहायमाणे परिहायमाणे, उवरिमेगं जोयणसहस्सं विक्खंभेणं पण्णत्ता।
मूले एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्च तेवीसे जोयणसए परिक्खेवेणं।
उवरिं तिण्णि तिण्णि जोयणसहस्साइं एगं च बावट्ठं जोयणसयं परिक्खेवेणं।
मूले विच्छिण्णा, मज्झे संखित्ता, उप्पिं तणुया, गोपुच्छसंठाणसंठिया, सव्व अंजणमया अच्छा-जाव-पडिरूवा।
तेसि णं अंजणगपव्वयाणं उवरिं बहुसमरमणिज्जा भूमिभागा पण्णत्ता।
तेसि णं बहुसमरमणिज्जाणं भूमिभागाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि सिद्धायतणा पण्णत्ता,
ते णं सिद्धायतणा एगं जोयणसयं आयामेणं, पण्णासं जोयणाइं विक्खंभेणं, बावत्तरिं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं,
तेसि णं सिद्धायतणाणं चउद्दिसिं चत्तारि दारा पण्णत्ता, तं जहा—१. देवदारे, २. असुरदारे, ३. णागदारे, ४. सुवण्णदारे।
तेसु णं दारेसु चउव्विहा देवा परिवसन्ति तं जहा—१. देवा, २. असुरा, ३. णागा, ४. सुवण्णा।
तेसि णं दाराणं पुरओ चत्तारि मुहमंडवा पण्णत्ता,
तेसि णं मुहमंडवाणं पुरओ चत्तारि पेच्छा घरमंडवा पण्णत्ता।
तेसि णं पेच्छाघरमंडवाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि वइरामया अक्खाडगा पण्णत्ता।
तेसि णं वइरामयाणं अक्खाडगाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ,
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि सीहासणा पण्णत्ता,
तेसि णं सीहासणाणं उवरिं चत्तारि विजयदूसा पण्णत्ता।
तेसि णं विजयदूसगाणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि वइरामया अंकुसा पण्णत्ता,
तेसि णं वइरामएसु अंकुसेसु कुंभिक्कमुत्तादामा पण्णत्ता,
ते णं कुंभिक्का मुत्तादामा पत्तेयं पत्तेयं अन्नेहिं तदद्ध उच्चत्तपमाणमित्तेहिं चउहिं अद्ध कुंभिक्केहिं मुत्तादामेहिं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता,

तेसि णं पेच्छाघरमंडवाणं पुरओ चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि चेइयथूभा पण्णत्ता।
तेसि णं चेइयथूभाणं पत्तेयं पत्तेयं चउद्दिसिं चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि जिणपडिमाओ सव्वरयणामईओ संपलियंक णिसण्णाओ थूभाभिमुहीओ चिट्ठंति तं जहा—
१. रिसभा, २. वद्धमाणा, ३. चंदाणणा, ४. वारिसेणा,
तेसि णं चेइयथूभाणं पुरओ चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि चेइयरुक्खा पण्णत्ता।
तेसि णं चेइयरुक्खाणं पुरओ चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।
तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं चत्तारि महिंदज्झया पण्णत्ता।
तेसि णं महिंदज्झयाणं पुरओ चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ।
तासि णं पुक्खरिणीणं पत्तेयं पत्तेयं चउद्दिसिं चत्तारि वणसंडा पण्णत्ता, तं जहा—
१. पुरत्थिमेणं, २. दाहिणेणं, ३. पच्चत्थिमेणं, ४. उत्तरेणं।

(शेष पृष्ठ ४०६ पर)

कइलास—हरिवाहणा य तत्थ दुवे देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठितिया परिवसंति।

से एतेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"णंदिस्सरवरे दीवे, णंदिस्सरवरे दीवे।"

—जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

वहाँ पर पल्योपम की स्थिति वाले महर्धिक—यावत्—महासुखी कैलाश और हरिवाहन ये दो देव रहते हैं।

हे गौतम ! इस कारण से 'नन्दीश्वरद्वीप' नन्दीश्वरद्वीप कहा जाता है।

## णंदीसरवरदीवस्स निच्चत्तं—

## नन्दीश्वरद्वीप की नित्यता—

८४७. अदुत्तरं च णं गोयमा ! णंदिस्सरवरे दीवे सासए-जाव-णिच्चे। —जीवा० पडि० ३, उ० २, सु० १८३

७४७. अथवा हे गौतम ! नन्दीश्वरद्वीप शाश्वत है—यावत्—नित्य है।

(शेष पृष्ठ ४०५ का)

गाहा—पुव्वे णं असोगवणं, दाहिणओ होइ सत्तवण्णवणं। अवरेण चंपगवणं, चूअवणं उत्तरे पासे।

१ पुरत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए—

तत्थ णं जे से पुरत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए तस्स णं चउदिसिं चत्तारि णंदाओ पोक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—

१. णंदुत्तरा, २. णंदा, ३. आणंदा, ४. णंदिवद्धणा।

ताओ णं णंदाओ पोक्खरणीओ एगं जोयणसयसहस्सं आयामेणं, पण्णासं जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं, दसजोयणसयाइं उव्वेहेणं।

तासि णं पोक्खरणीणं पत्तेयं पत्तेयं चउदिसिं चत्तारि तिसोवाणपडिरूवगा पण्णत्ता,

तेसि णं तिसोवाणपडिरूवगाणं पुरओ चत्तारि तोरणा पण्णत्ता, तं जहा—

१. पुरत्थिमेणं, २. दाहिणेणं, ३. पच्चत्थिमेणं, ४. उत्तरेणं।

तासि णं पोक्खरणीणं पत्तेयं पत्तेयं चउदिसिं चत्तारि वणसंडा पण्णत्ता, तं जहा—

१. पुरत्थिमे णं, २. दाहिणे णं, ३. पच्चत्थिमे णं, ४. उत्तरे णं।

गाहा—पुव्वे णं असोगवणं, दाहिणओ होइ सत्तवण्णवणं। अवरे णं चंपगवणं, चूय वणं उत्तरे पासे॥

तासि णं पुक्खरणीणं बहुमज्झदेसभागे चत्तारि दधिमुहगपव्वया पण्णत्ता।

ते णं दधिमुहगपव्वया चउसट्ठि जोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं, एगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं, सव्वत्थ समा, पल्लगसंठाणसंठिया।

दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्च तेवीसे जोयणसए परिक्खेवेणं, सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा।

२. दाहिणिल्ले अंजणगपव्वए—

तत्थ णं जे से दाहिणिल्ले अंजणगपव्वए तस्स णं चउदिसिं चत्तारि णंदाओ पोक्खरणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—

१. भद्दा, २. विसाला, ३. कुमुदा, ४. पोंडरिगिणी।

ताओ णं णंदाओ पोक्खरणीओ एक्कं जोयणसयसहस्सं, आयामेणं, सेसं तं चेव पमाणं तहेव दधिमुहगपव्वया, तहेव सिद्धाययणा-जाव-वणसंडा।

३. पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए—

तत्थ णं जे से पच्चत्थिमिल्ले अंजणगपव्वए, तस्स णं चउदिसिं चत्तारि णंदाओ पोक्खरणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—

१. [illegible], २. अमोहा, ३. गोथुभा, ४. सुदंसणा।

ताओ णं णंदाओ पोक्खरणीओ एक्कं जोयणसयसहस्सं आयामेणं, सेसं तं चेव पमाणं, तहेव दधिमुहगपव्वया, तहेव सिद्धायणा-जाव-[illegible]।

४. उत्तरिल्ले अंजणगपव्वए—

[illegible] उत्तरिल्ले अंजणगपव्वए,

[illegible] चउदिसिं चत्तारि णंदाओ पोक्खरणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—१. विजया, २. वेजयंती, ३. जयंती, ४. अपराजिया।

[illegible] पोक्खरणीओ एक्कं जोयणसयसहस्सं आयामेणं, सेसं तं चेव पमाणं, तहेव दधिमुहगपव्वया, तहेव सिद्धायणा [illegible]।

—ठाणं अ० ४, उ० ३, सु० ३०७

दाहिण पच्चत्थिमिल्ले रतिकरगपव्वए—

८५१. तत्थ णं जे से दाहिण-पच्चत्थिमिल्ले रतिकरगपव्वए, तस्स णं चउद्दिसिं सक्कस्स देविंदस्स देवरण्णो चउण्हमग्गमहिसीणं जंबुद्दीवपमाणाओ चत्तारि रायहाणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—

१. भूता, २. भूतवडेंसा, ३. गोथूभा, ४. सुदंसणा।

१. अमलाए,
२. अच्छराए,
३. णवमियाए,
४. रोहिणीए। —ठाणं अ० ४, उ० ४, सु० ३०७

दक्षिण-पश्चिम दिशा में रतिकर पर्वत—

८५१. उन पर्वतों में से दक्षिण-पश्चिम (नैऋत्यकोण) के रतिकर पर्वत की चारों दिशाओं में शक्र देवेन्द्र देवराज की चारों अग्रमहिषियों की जम्बूद्वीप जितनी लम्बी चौड़ी चार राजधानियां कही गई हैं। यथा—

(१) भूता, (२) भूतावतंसा, (३) गोस्तूपा, (४) सुदर्शना।

(१) ('अमरा' अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) भूता,
(२) (अप्सरा अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) भूतावतंसा,
(३) ('नवमिला' अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) गोस्तूपा,
(४) ('रोहिणी' अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) सुदर्शना,

उत्तर-पच्चत्थिमिल्ले रतिकरगपव्वए—

८५२. तत्थ णं जे से उत्तर-पच्चत्थिमिल्ले रतिकरगपव्वए, तस्स णं चउद्दिसिमीसाणस्स देविंदस्स देवरण्णो चउण्हमग्गमहिसीणं, जंबुद्दीवपमाणाओ चत्तारि रायहाणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—

१. रयणा, २. रयणुच्चया, ३. सव्वरयणा, ४. रयणसंचया।

१. वसूए,
२. वसुगुत्ताए,
३. वसुमित्ताए,
४. वसुन्धराए।[1] —ठाणं अ० ४, उ० ४, सु० ३०७

उत्तर-पश्चिम दिशा में रतिकर पर्वत—

८५२. उन पर्वतों में से उत्तर-पश्चिम (वायव्यकोण) के रतिकर पर्वत की चारों दिशाओं में ईशान देवेन्द्र देवराज की चार अग्रमहिषियों की जम्बूद्वीप जितनी लम्बी चौड़ी चार राजधानियां कही गई हैं, यथा—

(१) रत्ना, (२) रत्नोच्चया, (३) सर्वरत्ना, (४) रत्नसंचया।

(१) ('वसु' अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) रत्ना,
(२) ('वसुगुप्ता' अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) रत्नोच्चया,
(३) ('वसुमित्रा' अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) सर्वरत्ना,
(४) ('वसुन्धरा' अग्रमहिषी की राजधानी का नाम) रत्नसंचया,



१ तृतीय उपांग जीवाभिगम के वृत्तिकार श्री मलयगिरि इस सूत्र की वृत्ति में लिखते हैं—"केषु चित्पुस्तकेषु रतिकरपर्वत चतुष्टय-वक्तव्यता सर्वथा न दृश्यते" अतः यह स्वतः स्पष्ट है कि उनके सामने एक ऐसी प्रति भी थी, जिसमें रतिकरपर्वत चतुष्टयवाला पाठ था, क्योंकि इस पाठ की वृत्ति भी उन्होंने की है।

[illegible] से प्रकाशित जीवाभिगम की प्रति में "रतिकरपर्वत" चतुष्टयवाला मूलपाठ तो नहीं है किन्तु उस पाठ की भी मलयगिरिकृत वृत्ति अवश्य अंकित है।

[illegible] द्वितीय उद्देशक सूत्र ३०७ में जीवाभिगम के समान नंदीश्वरवरद्वीप की चार दिशाओं में स्थित चार [illegible] चार विदिशा में स्थित चार रतिकर पर्वतों का वर्णन है।

[illegible] प्रति से (रतिकरपर्वत चतुष्टय वाला) पाठ यहां उद्धृत किया गया है। यदि [illegible] पाठ विच्छिन्न हो गया होगा। क्योंकि जीवाभिगम की उपलब्ध [illegible]

# अरुणाइदीवसमुद्दा—

## अरुणाइ दीव-समुद्दाणं संखित्त परूवणं—

### अरुणदीवस्स संठाणं—

८५७. णंदीसरोदं समुद्दं अरुणे णामं दीवे वट्टे वलयागार संठाण-संठिए सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता णं चिट्ठति,

प०—अरुणे णं भंते ! दीवे किं समचक्कवाल सठाणसंठिए विसमचक्कवाल संठाणसंठिए ?

उ०—गोयमा ! समचक्कवालसंठाणसंठिए, नो विसमचक्क-वालसंठाणसंठिए,

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सू. १८५

### अरुणदीवस्स विक्खंभ-परिक्खेवं—

८५८. प०—अरुणे णं भंते ! दीवे केवइयं चक्कवाल-विक्खंभेणं केवइयं चक्कवाल-परिक्खेवेणं पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! संखेज्जाइं जोयणसयसहस्साइं चक्कवाल-विक्खंभेणं, पण्णत्ते, संखेज्जाइं जोयणसयसहस्साइं परिक्खेवेणं पण्णत्ते,[1]

'पउमवर वेइया' वणखंडो, दारा, दारंतरं य तहेव,

संखेज्जाइं जोयणसयसहस्साइं दारंतरं—जाव—अट्ठो,

वावीओ खोदोदगपडिहत्था,

उप्पायपव्वया सव्ववइरामया अच्छा-जाव-पडिरूवा,

असोग-वीतसोगा य एत्थ दुवे देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठिइया परिवसंति,

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ अरुणे णामं दीवे, अरुणे णामं दीवे[2],

—जीवा पडि. ३, उ. २, सु. १८५

८५९. अरुणे णं दीवं अरुणोद णामं समुद्दे वट्टे वलयागार-संठाण-संठिए सव्वओ समंता संपरिक्खित्ताणं चिट्ठइ[3],

तस्स वि तहेव चक्कवालविक्खंभो पक्खिवो, य,

अट्ठो, खोतोदगं तहेव

णवरं—सुभद्द-सुमणभद्दा, एत्थ दो देवा महिड्ढीया-जाव-पलिओवमट्ठिइया परिवसंति, सेसं तहेव ।

—जीवा. पडि. ३, उ. २, सु. १८५

# अरुणादिद्वीप समुद्र—

## अरुणादि दीप-समुद्रों का संक्षिप्त प्ररूपण—

### अरुणद्वीप का संस्थान—

८५७. 'अरुण' नामक द्वीप वृत्त वलयाकार संस्थान से स्थित है, वह नन्दीश्वरोद समुद्र को चारों ओर से घेरे हुए स्थित हैं।

प्र०—हे भदंत ! अरुणद्वीप क्या समचक्रवाल संस्थान से स्थित है या विषमचक्रवाल संस्थान से स्थित है ?

उ०—हे गौतम ! (अरुणद्वीप) समचक्रवाल संस्थान से स्थित हैं किन्तु विषमचक्रवाल संस्थान से स्थित नहीं है।

### अरुणद्वीप की चौड़ाई और परिधि—

८५८. प्र०—हे भदंत ! अरुणद्वीप का चक्रवाल विष्कम्भ और चक्रवाल परिधि कितनी कही गई है ?

उ०—हे गौतम ! संख्यात लाख योजन की चक्रवाल चौड़ाई और संख्यात लाख योजन की परिधि कही गई है।

अरुणद्वीप की पद्मवरवेदिका, वनखण्ड, द्वार, द्वारों के अन्तर पूर्ववत् हैं।

द्वारों का संख्यात लाख योजन का अन्तर है—यावत्—नाम का हेतु पूर्ववत् है।

वापिकायें इक्षुरस से भरी हुई हैं।

उत्पात पर्वत सर्ववज्रमय हैं, स्वच्छ हैं—यावत्—मनोहर हैं।

अशोक और वीतशोक नाम वाले महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले दो देव वहाँ रहते हैं।

हे गौतम ! इस कारण से अरुण नामक द्वीप 'अरुण नामक द्वीप' कहा जाता है।

८५९. अरुणोद समुद्र वृत्त, वलयाकार संस्थान से स्थित है, वह अरुणद्वीप को चारों ओर से घेरकर स्थित है।

उसकी चक्रवाल चौड़ाई और परिधि, पूर्ववत् है।

उसके नाम का हेतु और इक्षुरस जैसा जल, पूर्ववत् है।

विशेष—सुभद्र और सुमनभद्र नाम वाले महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले दो देव वहाँ रहते हैं। शेष पूर्ववत् है।

---

१ सूरिय० पाठ १९, सु० १०१।

२ स च देवप्रभया, पर्वतादिगत वज्ररत्नप्रभया चारुण इति अरुणनामा।

३ सूरिय० पाठ १९, सु० १०१।

२. प०—ता सवणे णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—विण्हुदेवयाए पण्णत्ते,

(२) प्र०—श्रवण नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—विष्णु देवता कहा गया है ।

३. प०—ता धणिट्ठा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—वसुदेवयाए पण्णत्ते,

(३) प्र०—धनिष्ठा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—वसु देवता कहा गया है ?

४. प०—ता सयभिसया णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—वरुणदेवयाए पण्णत्ते,

(४) प्र०—शत्भिषक् नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—वरुण देवता कहा गया है ।

५. प०—ता पुव्वपोट्ठवया णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—अजदेवयाए पण्णत्ते,

(५) प्र०—पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—अज देवता कहा गया है ।

६. प०—ता उत्तरापोट्ठवया णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—अहिवड्ढि[1] देवयाए पण्णत्ते,

(६) प्र०—उत्तराभाद्रपद नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—अभिवृद्धि देवता कहा गया है ।

७. प०—ता रेवई णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—पुस्सदेवयाए[2] पण्णत्ते,

(७) प्र०—रेवती नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—पूष देवता कहा गया है ।

८. प०—ता अस्सिणी णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—अस्सदेवयाए[3] पण्णत्ते,

(८) प्र०—अश्विनी नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—अश्व देवता कहा गया है ।

९. प०—ता भरिणी णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—जमदेवयाए पण्णत्ते,

(९) प्र०—भरणी नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—यम देवता कहा गया है ।

१०. प०—ता कत्तिया णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—अग्गिदेवयाए पण्णत्ते,[4]

(१०) प्र०—कृतिका नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—अग्नि देवता कहा गया है ।

११. प०—ता रोहिणी णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—पयावइदेवयाए[5] पण्णत्ते,

(११) प्र०—रोहिणी नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—प्रजापति देवता कहा गया है ।

१२. प०—ता संठाणा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—सोमदेवयाए[6] पण्णत्ते,

(१२) प्र०—संठाणा = मृगशिरा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—सोम देवता कहा गया है ।

१३. प०—ता अद्दा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—रुद्ददेवयाए[7] पण्णत्ते,

(१३) प्र०—आर्द्रा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—रुद्र देवता कहा गया है ।

---

१ अभिवृद्धि, अन्यत्र-अहिर्बुध्न, इति ।
२ पूणा-पूपानामको देवो, नैतु सूर्य पर्यायस्तेन रेवत्येव पौष्णमिति प्रसिद्धं ।
३ अश्व नामको देव,
४ (क) ठाणं, अ. २ उ. ३ सु, ९५ । (ख) अणु. सु. २८६, गा. ८९-९०,
स्थानांग और अनुयोगद्वार में अग्नि से यम पर्यंत नक्षत्र देवता का गणना क्रम है ।
५ प्रजापतिरिति ब्रह्म नामको देवः, अयं च ब्रह्मणः पर्यायान् सहत, तेन ब्राह्ममित्यादि प्रसिद्धम ।
६ सोमः—चन्द्रस्तेन सौम्यं चान्द्रमसमित्यादि प्रसिद्धम् ।
७ रुद्र—शिवस्तेन रौद्रा कालिनीति प्रसिद्धम् ।

१४. प०—ता पुणव्वसू णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—अदितिदेवयाए पण्णत्ते,

(१४) प्र०—पुनर्वसु नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—अदिति देवता कहा गया है।

१५. प०—ता पुस्से णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—बहस्सइ देवयाए पण्णत्ते,

(१५) प्र०—पुष्य नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—बृहस्पति देवता कहा गया है।

१६. ता अस्सेसा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—सप्पदेवयाए पण्णत्ते,

(१६) प्र०—अश्लेषा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—सर्प देवता कहा गया है।

१७. प०—ता महा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—पिति देवयाए[1] पण्णत्ते,

(१७) प्र०—मघा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—पितृ देवता कहा गया है।

१८. प०—ता पुव्वाफग्गुणी णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—भगदेवयाए पण्णत्ते,

(१८) प्र०—पूर्वा फाल्गुनी नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—भग देवता कहा गया है।

१९. प०—ता उत्तराफग्गुणी णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—अज्जम[2] देवयाए पण्णत्ते,

(१९) प्र०—उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है।
उ०—अर्यमा देवता कहा गया है।

२०. प०—ता हत्थे णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—सुविया देवयाए[3] पण्णत्ते,

(२०) प्र०—हस्त नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—सविता देवता कहा गया है।

२१. प०—ता चित्ता णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—तट्ठदेवयाए[4] पण्णत्ते,

(२१) प्र०—चित्रा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—त्वष्टा देवता कहा गया है।

२२. प०—ता साती णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—वाउदेवयाए पण्णत्ते,

(२२) प्र०—स्वाती नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—वायु देवता कहा गया है।

२३. प०—ता विसाहा णक्खत्ते[5] किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—इंदग्गीदेवयाए पण्णत्ते,

(२३) प्र०—विशाखा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—इन्द्राग्नि देवता कहा गया है।

२४. प०—ता अणुराहा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—मित्तदेवयाए पण्णत्ते,

(२४) प्र०—अनुराधा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—मित्र देवता कहा गया है।

२५. प०—ता जेट्ठा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—इंद देवयाए पण्णत्ते,

(२५) प्र०—ज्येष्ठा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—इन्द्र देवता कहा गया है।

२६. प०—ता मूले णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?
उ०—णिरइदेवयाए[6] पण्णत्ते,

(२६) प्र०—मूल नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?
उ०—नैर्ऋत देवता कहा गया है।

---

१ पितृनामा देव।
३ सविता-सूर्य।
५ (क) विशाखा-द्विदैवतमिति प्रसिद्धिम्।
६ नैर्ऋतः—राक्षसस्तेनमूल, आस्रप इति प्रसिद्धम्।

२ अर्यमा-अर्यम नामको देव विशेषः।
४ त्वष्टा-त्वष्ट नामको देवस्तेन त्वाष्ट्री-चित्रा इति प्रसिद्धम्।

२७. प०—ता पुव्वासाढा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?

उ०—आउदेवयाए[1] पण्णत्ते,

२८. प०—ता उत्तरासाढा णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?

उ०—विस्सदेवयाए पण्णत्ते,[2]

—सूरिय. पा. १०, पाहु. १२, सु. ४६

(२७) प्र०—पूर्वाषाढा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?

उ०—आप=जल देवता कहा गया है।

(२८) प्र०—उत्तराषाढा नक्षत्र का कौनसा देवता कहा गया है ?

उ०—विश्व देवता कहा गया है।

## णक्खत्ताणं संठाणं—

९३. ता कहं ते णक्खत्त संठिई ? आहिए त्ति वएज्जा,

१. प०—ता एएसि णं अट्ठावीसाए णक्खत्ताणं अभीयी णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—गोसीसावलि संठिए पण्णत्ते,

२. प०—ता सवणे णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—काहार संठिए पण्णत्ते,

## नक्षत्रों के संस्थान—

९३. नक्षत्रों के संस्थान किस प्रकार के हैं ? कहें।

(१) प्र०—इन अठाईस नक्षत्रों में अभिजित् नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'गो शृंग' जैसा संस्थान कहा गया है।

(२) प्र०—श्रवण नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'कावड' जैसा संस्थान कहा गया है।

---

७ आपो—जलनामा देवस्तेन पूर्वाषाढा तोयमिति प्रसिद्धम्।

४ (क) विश्वेदेवास्त्रयोदश।

(ख) प०—एएसि णं भंते ! अट्ठावीसाए णक्खत्ताणं अभीई णक्खत्ते किं देवयाए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! वम्हदेवया पण्णत्ता,

एएणं कमेणं णेयव्वा अणुपरिवाडी य इमाओ देवयाओ,

गाहाओ—(१) वम्हा, (२) विण्हु, (३) वसू, (४) वरुणे, (५) अय, (६) अभिवद्धी, (७) पूसे, (८) आसे, (९) जमे,
(१०) अग्गी, (११) पयावई, (१२) सोमे, (१३) रुद्दे, (१४) अदिइ ॥ १ ॥
(१५) वहस्सई, (१६) सप्पे, (१७) पिऊ, (१८) भगे, (१९) अज्जम, (२०) सविआ, (२१) तट्ठा,
(२२) वाउ, (२३) इंदग्गी, (२४) मित्तो, (२५) इंद, (२६) निरई, (२७) आउ, (२८) विस्सा य ॥ २ ॥

एवं णक्खत्ताणं एगा परिवाडी णेअव्वा, जाव—

प०—उत्तरासाढा णक्खत्ते णं भंते किं देवयाए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! विस्सदेवया पण्णत्ता। —जम्बु० वक्ख० ७. सु० १५७।

(ग) एतया-ब्रह्म-विष्णु-वरुणादिरुपया परिपाट्या, न तु परतीर्थिकप्रयुक्त-अश्व-यम-दहन-कमल आदिरुपया नेतव्या—परिसमाप्ति प्रापणीया।

गाहाओ—(१) वम्हा, (२) विण्हू, (३) वसू, (४) वरुणे, (५) अय, (६) वुड्ढी, (७) पूस, (८) आस, (९) जमे।
(१०) अग्गि, (११) पयावइ, (१२) सोमे, (१३) रुद्दे, (१४) अदिति, (१५) वहस्सई, (१६) सप्पे ॥१॥
(१७) पिउ, (१८) भग, (१९) अज्जम, (२०) सविआ, (२१) तट्ठा, (२२) वाउ, (२३) तहेव इंदग्गी।
(२४) मित्ते, (२५) इंदे, (२६) निरई, (२७) आउ, (२८) विस्साय बोद्धव्वे ॥ २ ॥[1]

—जम्बु० वक्ख० ७, सु. १७०

(घ) सूर. पा. १० सु. ४६.

(१) एक ही आगम में अट्ठाईस नक्षत्र देवताओं के नामों की गाथाएँ भिन्न भिन्न रचना शैली में दो बार आना, विचारणीय प्रश्न है। इसका समाधान बहुश्रुत करें तो जिज्ञासुओं के ज्ञान की वृद्धि होगी।



एक प्राचीन चित्र के अनुसार २८ नक्षत्रों के तारा एवं संस्थान (आकृति)
वर्णन देखें पृष्ठ ५९६ सूत्र ९३-९४

३. प०—ता धणिट्ठा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—सउणीपलीणगसंठिए पण्णत्ते,

४. प०—ता सयभिसया णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—पुप्फोवयार संठिए पण्णत्ते,

५. प०—ता पुव्वापोट्ठवया णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—अवड्ढवावि संठिए पण्णत्ते,

६. प०—ता उत्तरापोट्ठवया णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—अवड्ढवावि संठिए पण्णत्ते,

७. प०—ता रेवई णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—णावा संठिए पण्णत्ते,

८. प०—ता अस्सिणी णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—आसक्खंध संठिए पण्णत्ते,

९. प०—ता भरणी णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—भगसंठिए पण्णत्ते,

१०. प०—ता कत्तिया णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—छुरघरग संठिए पण्णत्ते,

११. प०—ता रोहिणी णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—सगडुड्ढि संठिए पण्णत्ते,

१२. प०—ता मियसिरा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—मिगसीसावलि संठिए पण्णत्ते,

१३. प०—ता अद्दा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—रुहिरबिंदु संठिए पण्णत्ते,

१४. प०—ता पुणव्वसु णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—तुला संठिए पण्णत्ते,

(३) प्र०—धनिष्ठा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'पक्षियों के पिंजरे' जैसा संस्थान कहा गया है।

(४) प्र०—शतभिषक् नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'पुष्प-राशि' जैसा संस्थान कहा गया है।

(५) प्र०—पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—आधी 'वापी' जैसा संस्थान कहा गया है।

(६) प्र०—उत्तराभाद्रपद नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है।

आधी 'वापी' जैसा संस्थान कहा गया है।

(७) प्र०—रेवती नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार कहा गया है ?

उ०—'नौका' जैसा संस्थान कहा गया है।

(८) प्र०—अश्विनी नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'अश्वस्कंध' जैसा संस्थान कहा गया है।

(९) प्र०—भरणी नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'भग' जैसा संस्थान कहा गया है।

(१०) कृत्तिका नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'छुरे के घर' जैसा संस्थान कहा गया है।

(११) प्र०—रोहिणी नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया हैं ?

उ०—'गाड़ी की धुरी' जैसा संस्थान कहा गया है।

(१२) प्र०—मृगशिरा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'मृग के मस्तक' जैसा संस्थान कहा गया है।

(१३) प्र०—आर्द्रा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'रुधिर के बिन्दु' जैसा संस्थान कहा गया है।

(१४) प्र०—पुनर्वसु नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'तुला' जैसा संस्थान कहा गया है।

१५. प०—ता पुस्से णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—वद्धमाण संठिए पण्णत्ते,

१६. प०—ता अस्सेसा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—पडागसंठिए पण्णत्ते,

१७. प०—ता महा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—पागार संठिए पण्णत्ते,

१८. प०—ता पुव्वाफग्गुणी णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—अद्धपलियंक संठिए पण्णत्ते,

१९. प०—ता उत्तराफग्गुणी णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—अद्धपलियंक संठिए पण्णत्ते,

२०. प०—ता हत्थ णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—हत्थ संठिए पण्णत्ते,

२१. प०—ता चित्ता णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—मुहफुल्ल संठिए पण्णत्ते,

२२. प०—ता साई णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—खीलग संठिए पण्णत्ते,

२३. प०—ता विसाहा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—दामणि संठिए पण्णत्ते,

२४. प०—ता अणुराहा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—एगावलि संठिए पण्णत्ते,

२५. प०—ता जेट्ठा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—गयदन्त संठिए पण्णत्ते,

२६. प०—ता मूले णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—विच्छुयलंगोलसंठिए पण्णत्ते,

(१५) प्र०—पुष्य नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'वर्धमान' दीपक जैसा संस्थान कहा गया है।

(१६) अश्लेषा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'पताका' जैसा संस्थान कहा है।

(१७) प्र०—मघा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

ऊ०—'प्राकार' जैसा संस्थान कहा गया है।

(१८) प्र०—पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'आधे पलंग' जैसा संस्थान कहा गया है।

(१९) प्र०—उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'आधे पलंग' जैसा संस्थान कहा गया है।

(२०) प्र०—हस्त नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'हाथ' जैसा संस्थान कहा गया है।

(२१) प्र०—चित्रा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—फूले हुए मुँह जैसा संस्थान कहा गया है।

(२२) प्र०—स्वाती नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'खीले' जैसा संस्थान कहा गया है।

(२३) प्र०—विशाखा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है।

उ०—दामनिका (पशु बाँधने की रज्जु) जैसा संस्थान कहा गया है।

(२४) प्र०—अनुराधा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'एकावलिहार' जैसा संस्थान कहा गया है।

(२५) प्र०—ज्येष्ठा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'गजदन्त' जैसा संस्थान कहा गया है।

(२६) प्र०—मूल नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'बिच्छू की पूंछ' जैसा संस्थान कहा गया है।

२७. प०—ता पुव्वासाढा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—गयविक्कम संठिए पण्णत्ते,

२८. प०—ता उत्तरासाढा णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—सीहनिसाइय संठिए पण्णत्ते,[1]

—सूरिय. पा. १०, पाहु. ८, सु. ४१

(२७) प्र०—पूर्वाषाढा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'गजगति' जैसा संस्थान कहा गया है।

(२८) प्र०—उत्तराषाढा नक्षत्र का संस्थान किस प्रकार का कहा गया है ?

उ०—'बैठे हुए सिंह जैसा संस्थान कहा गया है।

---

१ (क) प०—एएसि णं भंते ! अट्ठावीसाए णक्खत्ताणं अभीई णक्खत्ते किं संठिए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! गोसीसावलिसंठिए पण्णत्ते,

गाहाओ—(१) गोसीसावलि, (२) काहार, (३) सउणी, (४) पुप्फोवयार, (५-६) वावी य।
(७) णावा, (८) आसक्खंधग, (९) भग, (१०) छुरघरए, अ (११) संगडुद्धी ॥
(१२) मिगसीसावली, (१३) रूहिरबिंदु, (१४) तुल्ल, (१५) वद्धमाणग, (१६) पडागा।
(१७) पागारे, (१८-१९) पलिअंके, (२०) हत्थे, (२१) मुहफुल्लए चेव ॥
(२२) खीलग, (२३) दामणी, (२४) एगावली य, (२५) गयदंत, (२६) विच्छुयलगुले य।
(२७) गयविक्कमे य तत्तो, (२८) सीहनिसीही य संठाणा ॥

—जम्बु. वक्ख. ७, सु. १५९

सूर्यप्रज्ञप्ति की वृत्ति में भी ये गाथाएँ उद्धृत हैं।

पूर्वाभाद्रपद-उत्तराभाद्रपद के संस्थान तथा पूर्वाफाल्गुनी-उत्तराफाल्गुनी के संस्थान समान माने गये हैं किन्तु पूर्वाषाढा के संस्थान भिन्न भिन्न माने गये हैं।

संस्थानों की इस विभिन्नता का हेतु इस प्रकार है—

पूर्वभद्रपदायाः अर्द्धवापीसंस्थानं, उत्तरभद्रपदाया अप्यर्धवापीसंस्थानं, एतदर्द्धवापी द्वयमीलनेन परिपूर्णा वापी भवति, तेन सूत्रे वापीत्युक्तम्।

पूर्वफल्गुन्या अर्धपल्यंकसंस्थानं, उत्तरफल्गुन्या अप्यर्धपल्यंक संस्थानं-अत्रापि अर्धपल्यंक द्वयमीलनेन परिपूर्ण पल्यंको भवति, तेन संख्यान्यूनता न। —जंबु. वक्ख. ६, सु. १५९ वृत्ति

(ख) चंद. पा. १० सु. १।

(ग)

| | मुहूर्त चिन्तामणी नक्षत्र नाम | मुहूर्त चिन्तामणी नक्षत्र संस्थान | सूर्यप्रज्ञप्ति नक्षत्र नाम | सूर्यप्रज्ञप्ति नक्षत्र संस्थान |
|---|---|---|---|---|
| १ | अश्विनी | अश्वमुख | अभिजित् | अश्वस्कंध |
| २ | भरणी | भग | श्रवण | भग |
| ३ | कृत्तिका | छुरा | धनिष्ठा | छुरा |
| ४ | रोहिणी | शकट | शतभिषक् | शकट |
| ५ | मृगसिरा | हरिणमुख | पूर्वाभाद्रपद | मृग का शिर |
| ६ | आर्द्रा | मणि | उत्तराभाद्रपद | रुधिर विन्दु |
| ७ | पुनर्वसु | गृह | रेवती | तुला |
| ८ | पुष्य | वाण | अश्विनी | वर्धमान |
| ९ | अश्लेषा | चक्र | भरणी | पताका |
| १० | मघा | भवन | कृत्तिका | प्राकार |
| ११ | पूर्वाफाल्गुनी | मंच | रोहिणी | अर्ध पल्यंक |
| १२ | उत्तराफाल्गुनी | शय्या | मृगशिरा | अर्ध पल्यंक |

(क्रमशः)

**णक्खत्ताणं तारग्ग सखा—**

६४. १. प०—ता कहं ते तारग्गे ? अहिए त्ति वएज्जा,

ता एएसि णं अट्ठावीसाए णक्खत्ताणं अभीई णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?

उ०—तितारे पण्णत्ते।[1]

२. प०—सवणे णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?

उ०—तितारे पण्णत्ते।[2]

३. प०—घणिट्ठा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?

उ०—पणतारे पण्णत्ते।[3]

३. प०—सतभिसया णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?

उ०—सत्ततारे पण्णत्ते।[4]

**नक्षत्रों के ताराओं की संख्या—**

६४. (१) प्र०—नक्षत्रों के ताराओं का प्रमाण कितना है ? कहें—

इन अट्ठावीस नक्षत्रों में से अभिजित् नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?

उ०—तीन तारे कहे गये हैं।

(२) प्र०—श्रवण नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?

उ०—तीन तारे कहे गये हैं ?

(३) प्र०—धनिष्ठा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?

उ०—पांच तारे कहे गये हैं।

(४) प्र०—शतभिषक् नक्षत्र के कितने तारे कहे गये है ?

उ०—सात तारे कहे गये हैं।

———————— (क्रमशः)

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १३ | हस्त | हाथ | आर्द्रा | हाथ |
| १४ | चित्रा | मोती | पुनर्वसु | प्रफुल्लमुख |
| १५ | स्वाती | मूंग | पुष्य | खीला |
| १६ | विशाखा | तोरण | अश्लेषा | दामणा-पशु बाँधने की रस्सी |
| १७ | अनुराधा | भात (रथ) | मघा | एकावली हार |
| १८ | जेष्ठा | कुण्डल | पूर्वाफाल्गुनी | गजदंत |
| १९ | मूल | सिंह-पुच्छ | उत्तराफाल्गुनी | बिच्छु की पूंछ |
| २० | पूर्वापाढा | हाथी-दाँत | हस्त | गज-विक्रम |
| २१ | उत्तरापाढा | मंच | चित्रा | सिंह निषद्या |
| २२ | अभिजित् | त्रिकोण | स्वाति | गो शृंगावलि |
| २३ | श्रवण | त्रिचरण वामनरूप | विशाखा | कावड़ |
| २४ | धनिष्ठा | मृदंग | अनुराधा | पक्षी-पिंजरा |
| २५ | शतभिपक् | वर्तुल | जेष्ठा | पुष्पहार |
| २६ | पूर्वाभाद्रपद | मंच | मूल | अर्ध वापी |
| २७ | उत्तराभाद्रपद | मानव युगल | पूर्वापाढा | अर्ध वापी |
| २८ | रेवती | मृदंग | उत्तरापाढा | नौका। |

सूर्यप्रज्ञप्ति में नक्षत्रों के संस्थान अभिजित् से प्रारम्भ होकर उत्तरापाढा पर्यन्त कहे गये हैं। मुहूर्त चिन्तामणी में नक्षत्रों के संस्थान अश्विनी से रेवती पर्यन्त कहे गये हैं। संहिता प्रदीप में नक्षत्रों के संस्थान कृतिका से भरणी पर्यन्त कहे गये हैं।

२ (क) प०—एएसि णं भंते ! अट्ठावीसाए णक्खत्ताणं अभिई णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! तितारे पण्णत्ते, एवं णेयव्वा जस्स जइयाओ ताराओ इमं च तं तारग्गं।

गाहाओ—तिग-तिग-पंचग-सय-दुग-बत्तीसग-तिगं तह तिगं तह तिगं च।

छ-पंचग-तिग एक्कग-पंचग-तिग-छक्कगं चेव ॥ १ ॥

सत्तग-दुग-दुग-पंचग-एक्केक्कग-पंच-चउ-तिगं चेव।

एक्कारसग-चउक्कं, चउक्कं चेव तारग्गं ॥ २ ॥ —जंबु. वक्ष. ६, सु. १५८

(ख) अभिइ णक्खत्ते तितारे पण्णत्ते, एवं सवणो, अस्सिणी, भरणी, मगसिरे, पूसे, जेट्ठा। —ठाणं. अ. ३, उ. ३, सु. २२७

(ग) अभिइ णक्खत्ते तितारे पण्णत्ते। —सम. ३, सु. ६

२ (क) ठाणं. अ. ३, उ, ३, सु. २२७। (ख) सम. ३, सु. १०।

३ (क) पंच णक्खत्ता पंचतारा पण्णत्ता, तं जहा—(१) धणिट्ठा, (२) रोहिणी, (३) पुणव्वसू, (४) हत्थो, (५) विसाहा। —ठाणं अ, ५, उ. ३, सु. ४७३

(ख) सम. ५, सु. १३।

४ सतभिसया णक्खत्ते एगसयतारे पण्णत्ते। —सम. १००, सु. २

५. प०—पुव्वापोट्ठवया णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—दुतारे पण्णत्ते ।[१]

६. प०—उत्तरापोट्ठवया णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—दुतारे पण्णत्ते ।[२]

७. प०—रेवई णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—बत्तीसइतारे पण्णत्ते ।[३]

८. प०—अस्सिणी णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—तितारे पण्णत्ते ।[४]

९. प०—भरणी णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—तितारे पण्णत्ते ।[५]

१०. प०—कत्तिया णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—छ तारे पण्णत्ते ।[६]

११. प०—रोहिणीणक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—पंचतारे पण्णत्ते ।[७]

१२. प०—मिगसिरे णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—तितारे पण्णत्ते ।[८]

१३. प०—अद्दा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—एगतारे पण्णत्ते ।[९]

१४. प०—पुणव्वसू णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—पंचतारे पण्णत्ते ।[१०]

१५. प०—पुस्से णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—तितारे पण्णत्ते ।[११]

१६. प०—अस्सेसा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—छ तारे पण्णत्ते ।[१२]

(५) प्र०—पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—दो तारे कहे गये हैं ।

(६) प्र०—उत्तराभाद्रपद नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—दो तारे कहे गये हैं ।

(७) प्र०—रेवति नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—बत्तीस तारे कहे गये हैं ।

(८) प्र०—अश्विनी नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—तीन तारे कहे गये हैं ।

(९) प्र०—भरणी नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—तीन तारे कहे गये हैं ।

(१०) प्र०—कृत्तिका नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—छ तारे कहे गये हैं ।

(११) प्र०—रोहिणी नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—पाँच तारे कहे गये हैं ।

(१२) प्र०—मृगशिर नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—तीन तारे कहे गये हैं ।

(१३) प्र०—आर्द्रा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—एक तारा कहा गया है ।

(१४) प्र०—पुनर्वसु नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—पाँच तारे कहे गये हैं ।

(१५) प्र०—पुष्य नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—तीन तारे कहे गये हैं ।

(१६) प्र०—अश्लेषा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—छ तारे कहे गये हैं ।

---

१ (क) पुव्वा भद्दवया णक्खत्ते दुतारे पण्णत्ते । —ठाणं अ. २, उ. ४, सु. ११०
(ख) सम. २, सु. ७ ।

२ (क) उत्तराभद्दवया णक्खत्ते दुतारे पण्णत्ते । —ठाणं. अ. २, उ. ४, सु. ११०
(ख) सम. २, सु. ७ ।

३ रेवई णक्खत्ते बत्तीसइ तारे पण्णत्ते । —सम. ३२. सु. ५

४ (क) ठाणं, अ. ३, उ. ३, सु. २२७ । (ख) सम. ३, सु. ११ ।

५ (क) ठाणं, अ. ३, उ. ३, सु. २२७ । (ख) सम. ३, सु. १२ ।

६ कत्तिया णक्खत्ते छ तारे पण्णत्ते । —ठाणं, अ. ६, सु. ७ ।

७ (क) ठाणं, अ. ५, उ. ३, सु. ४७३ । (ख) सम. ५, सु. ९ ।

८ (क) ठाणं अ. ३, उ. ३, सु. २२७ । (ख) सम. ३, सु. ६ ।

९ (क) अद्दा णक्खत्ते एगतारे पण्णत्ते । —ठाणं. अ. १ सु. ५५
(ख) सम. १, सु. २३ ।

१० (क) ठाणं. ५, उ. ३, सु, ४७३ । (ख) सम. ५, सु. १० ।

११ (क) ठाणं अ. ३, उ. ३, सु. २२७ । (ख) सम. ३ सु. ७ ।

१२ (क) ठाणं, अ. ६ सु. ५३९ । (ख) सम. ६, सु. ८ ।

१७. प०—मघा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—सत्ततारे पण्णत्ते ।[1]

(१७) प्र०—मघा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—सात तारे कहे गये हैं ।

१८. प०—पुव्वा फग्गुणी णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—दुतारे पण्णत्ते ।[2]

(१८) प्र०—पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—दो तारे कहे गये हैं ।

१९. प०—उत्तराफग्गुणी णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—दुतारे पण्णत्ते ।[3]

(१९) प्र०—उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—दो तारे कहे गये हैं ।

२०. प०—हत्थ णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—पंचतारे पण्णत्ते ।[4]

(२०) प्र०—हस्त नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—पाँच तारे कहे गये हैं ।

२१. प०—चित्ता णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—एकतारे पण्णत्ते ।[5]

(२१) प्र०—चित्रा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—एक तारा कहा गया है ।

२२. प०—साती णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—एकतारे पण्णत्ते ।[6]

(२२) प्र०—स्वाती नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—एक तारा कहा गया है ।

२३. प०—विसाहा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—पंचतारे पण्णत्ते ।[7]

(२३) प्र०—विशाखा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—पाँच तारे कहे गये हैं ।

२४. प०—अणुराहा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—पंचतारे पण्णत्ते ।[8]

(२४) प्र०—अनुराधा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—पाँच तारे कहे गये हैं ।

२५. प०—जेट्ठा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?[9]
उ०—तितारे पण्णत्ते ।[10]

(२५) प्र०—ज्येष्ठा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—तीन तारे कहे गये हैं ।

२६. प०—मूले णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—एगतारे पण्णत्ते ।[11]

(२६) प्र०—मूल नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—एक तारा कहा गया है ।

२७. प०—पुव्वासाढा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—चउतारे पण्णत्ते[12]

(२७) प्र०—पूर्वाषाढा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—चार तारे कहे गये हैं ।

---

१ (क) मघा णक्खत्ते सत्ततारे पण्णत्ते । —ठाणं, अ. ७, सु. ५८९
(ख) सम. ७, सु. ७ ।

२ (क) ठाणं अ. २, उ. ४, सु. ११० । (ख) सम. २, सु. ४ ।

३ (क) ठाणं ठा, २, उ. ४, सु. ११० । (ख) सम, २, सु. ५ ।

४ (क) ठाणं, ठा. ५, उ. ३, सु. ४७३ । (ख) सम. ५, सु. ११ ।

५ (क) ठाणं. ठा. १, सु. ५५ । (ख) सम. १, सु. २४ ।

६ (क) ठाणं. ठा. १, सु. ५५ । (ख) सम. १, सु. २५ ।

७ (क) ठाणं, ठा. ५, उ. ३, सु. ४७३ । (ख) सम. ५, सु. १२ ।

८ (क) अणुराहा णक्खत्ते चउतारा पण्णत्ते । —ठाणं ४, उ. ४, सु. ३८६
(ख) सम. ४, सु. ७ ।

९ रेवई-पढम-जेट्ठा पज्जवसाणं एगूणवीसाए नक्खत्ताणं अट्ठाणउइ ताराओ तारग्गेणं पण्णत्ताओ । —सम. ९८, सु. १
(रेवती से प्रारम्भ कर ज्येष्ठा पर्यन्त १९ नक्षत्रों के ९८ तारे होते हैं ।)

१० (क) ठाणं, ठा. ३, उ. ३, सु. २२७ । (ख) सम. ३, सु. ८ ।

११ मूले नक्खत्ते एगतारे पण्णत्ते । —सम. ११, सु. ५

१२ (क) ठाणं, ठा. ४, उ. ४, सु. ३८६ । (ख) सम. ४, सु. ८ ।

२८. प०—उत्तरासाढा णक्खत्ते कतितारे पण्णत्ते ?
उ०—चउतारे पण्णत्ते ।[1]
—सूरिय. पा. १०, पाहु. ९, सु. ४२

(२८) प्र०—उत्तराषाढा नक्षत्र के कितने तारे कहे गये हैं ?
उ०—चार तारे कहे गये हैं ।

---

१ (क) ठाणं, ठा. ४, उ. ४, सु. ३८६ । (ख) सम. ४ सु. ६ ।
(ग) सम० की गणना से ६८, जम्बु० की गणना से ६७ नक्षत्र होते हैं ।)
(घ) चन्द० पा० सु० ४२ ।
आगमों में और ज्योतिष ग्रन्थों में नक्षत्रों के ताराओं की संख्या समान होनी चाहिए क्योंकि नक्षत्रों के ताराओं की संख्या आकाश में तो सुनिश्चित एवं एक रूप है फिर यह अन्तर क्यों है ।
सूर्य प्रज्ञप्ति और जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति में मूल नक्षत्र का एक तारा कहा गया है और समवायांग के इग्यारहवें समवाय में मूल नक्षत्र के इग्यारह तारे कहे गये हैं ।
सूर्य प्रज्ञप्ति और जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति में नक्षत्रों के ताराओं की गणना अभिजित् नक्षत्र से प्रारम्भ होकर उत्तराषाढा नक्षत्र पर्यन्त की कही गई है ।
किन्तु सूर्य प्रज्ञप्ति में अनुराधा नक्षत्र के पाँच तारे कहे गये हैं और स्थानांग, समवायांग, जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति में अनुराधा नक्षत्र के चार तारे गये हैं ।
यदि यह अन्तर लिपिक युग के लेखकों की असावधानी से हो गया हो तो आधुनिक आकाश दर्शक यन्त्र द्वारा निर्णय करके संशोधन करना आवश्यक है ।
आगमों में सदा नक्षत्रों के ताराओं की वास्तविक संख्या एवं एकवाक्यता होना ही उनकी प्रामाणिकता का मूल है ।
(च) नक्षत्रों के तारे

| क्रम० | स्थानांग | स्थान | उ० | सूत्र | विवरण |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | ,, | ३ | ४ | २२७ | अभिजित् के ३ तारे |
| २ | ,, | ३ | ४ | २२७ | श्रवण के तीन तारे |
| ३ | ,, | ५ | ३ | ४७३ | धनिष्ठा के ३ तारे |
| ४ | ,, | ० | ० | ० | |
| ५ | ,, | २ | ४ | ११० | पूर्वभाद्र पद के २ तारे |
| ६ | ,, | २ | ४ | ११० | उत्तराभाद्र पद के दो तारे |
| ७ | ,, | ० | ० | ० | |
| ८ | ,, | ३ | ४ | २२७ | अश्विनी के ३ तारे |
| ९ | ,, | ३ | ४ | २२७ | भरणी के ३ तारे |
| १० | ,, | ६ | ० | ५३९ | कृत्तिका के ६ तारे |
| ११ | ,, | ५ | ३ | ४७३ | रोहिणी के ५ तारे |
| १२ | ,, | ३ | ४ | २२७ | मृगशिरा के ३ तारे |
| १३ | ,, | १ | ० | ५५ | आर्द्रा का १ तारा |
| १४ | ,, | ५ | ३ | ४७३ | पुनर्वसु के ५ तारे |
| १५ | ,, | ३ | ४ | २२७ | पुष्य के ३ तारे |
| १६ | ,, | ६ | ० | ५३९ | अश्लेषा के ६ तारे |
| १७ | ,, | ० | ० | ५८९ | मघा के ७ तारे |
| १८ | ,, | २ | ४ | ११० | पूर्वाफाल्गुनी के २ तारे |
| १९ | ,, | २ | ४ | ११० | उत्तराफाल्गुनी के २ तारे |
| २० | ,, | ५ | ३ | ४७३ | हस्त के ५ तारे |
| २१ | ,, | १ | ० | ५५ | चित्रा का १ तारा |
| २२ | ,, | १ | ० | ५५ | स्वाती का १ तारा |

(क्रमशः)

(क्रमशः)

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| २३ | ,, | ५ | ३ | ४७३ | विशाखा के ५ तारे |
| २४ | ,, | ४ | ४ | ३८६ | अनुराधा के ४ तारे |
| २५ | ,, | ३ | ४ | २२७ | ज्येष्ठा के ३ तारे |
| २६ | ,, | ० | ० | ० | |
| २७ | ,, | ४ | ४ | ३८६ | पूर्वाषाढा के ४ तारे |
| २८ | ,, | ४ | ४ | ३८६ | उत्तराषाढा के ४ तारे |
| २९ | ,, | ६ | ० | ४८१ | तारक ग्रह ६ हैं। |

(ग) नक्षत्रों के तारे

| क्रम० | समवायांग | सं० | सूत्र | विवरण |
|---|---|---|---|---|
| १ | ,, | ३ | ९ | अभिजित् के ३ तारे |
| २ | ,, | ३ | १० | श्रवण के ३ तारे |
| ३ | ,, | ५ | १३ | धनिष्ठा के ५ तारे |
| ४ | ,, | १०० | २ | शतभिषक् के १०० तारे |
| ५ | ,, | २ | ६ | पूर्वाभाद्रपद के २ तारे |
| ६ | ,, | २ | ७ | उत्तराभाद्रपद के २ तारे |
| ७ | ,, | ३२ | ५ | रेवती के ३२ तारे |
| ८ | ,, | ३ | ११ | अश्विनी के ३ तारे |
| ९ | ,, | ३ | १२ | भरणी के ३ तारे |
| १० | ,, | ६ | ७ | कृत्तिका के ६ तारे |
| ११ | ,, | ५ | ९ | रोहिणी के ५ तारे |
| १२ | ,, | ३ | ६ | मृगशिरा के ३ तारे |
| १३ | ,, | १ | २३ | आर्द्रा का १ तारा |
| १४ | ,, | ५ | १० | पुनर्वसु के ५ तारे |
| १५ | ,, | ३ | ७ | पुष्य के तीन तारे |
| १६ | ,, | ६ | ८ | अश्लेषा के ६ तारे |
| १७ | ,, | ७ | ७ | मघा के ७ तारे |
| १८ | ,, | २ | ४ | पूर्वाफाल्गुनी के २ तारे |
| १९ | ,, | २ | ५ | उत्तराफाल्गुनी के २ तारे |
| २० | ,, | ५ | ११ | हस्त के ५ तारे |
| २१ | ,, | १ | २४ | चित्रा का १ तारा |
| २२ | ,, | १ | २५ | स्वाति का १ तारा |
| २३ | ,, | ५ | १२ | विशाखा के ५ तारे |
| २४ | ,, | ४ | ७ | अनुराधा के ४ तारे |
| २५ | ,, | ३ | ८ | जेष्ठा के ६ तारे |
| २६ | ,, | ११ | ५ | मूल के ११ तारे |
| २७ | ,, | ४ | ८ | पूर्वाषाढा के ४ तारे |
| २८ | ,, | ४ | ९ | उत्तराषाढा के ४ तारे |
| २९ | ,, | ९८ | ७ | रेवती से ज्येष्ठा तक ९८ तारे |
| ३० | ,, | ९ | ७ | सर्वोपरि तारा की ऊँचाई |
| ३१ | ,, | ११२ | ५ | सर्वोपरि तारा की ऊँचाई |

**णक्खत्ताणं दाराइं—**

**६५. प०—ता कहं ते जोइसस्स दारा ? आहिए त्ति वएज्जा,**

**उ०—तत्थ खलु इमाओ पंच पडिवत्तीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—**

**तत्थेगे एवमाहंसु—**

**१. ता कत्तियादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, एगे एवमाहंसु,**

नक्षत्रों के दिशा द्वार—

६५. प्र०—ज्योतिष्कों के (दिशा) द्वार किस प्रकार कहे गये हैं ? कहें।

उ०—इस सम्बन्ध में ये पांच प्रतिपत्तियां कही गई हैं यथा—

उनमें से एक मान्यता वाले इस प्रकार कहते हैं—

(१) कृत्तिका आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं।

(क्रमशः)

(घ)

| मुहूर्त चिन्तामणी नक्षत्र नाम | मुहूर्त चिन्तामणी नक्षत्र-तारा संख्या | सूर्यप्रज्ञप्ति नक्षत्र नाम | सूर्यप्रज्ञप्ति नक्षत्र-तारा संख्या |
|---|---|---|---|
| १ अश्विनी | ३ तारा | अभिजित् | ३ तारा |
| २ भरणी | ३ ,, | श्रवण | ३ ,, |
| ३ कृत्तिका | ६ ,, | धनिष्ठा | ६ ,, |
| ४ रोहिणी | ५ ,, | शतभिषक | ५ ,, |
| ५ मृगशिरा | ३ ,, | पूर्वाभाद्रपद | ३ ,, |
| ६ आर्द्रा | १ ,, | उत्तराभाद्रपद | १ ,, |
| ७ पुनर्वसु | ४ ,, | रेवती | ५ ,, |
| ८ पुष्य | ३ ,, | अश्विनी | ३ ,, |
| ९ अश्लेषा | ५ ,, | भरणी | ६ ,, |
| १० मघा | ५ ,, | कृत्तिका | ७ ,, |
| ११ पूर्वाफाल्गुनी | २ ,, | रोहिणी | २ ,, |
| १२ उत्तराफाल्गुनी | २ ,, | मृगशिरा | २ ,, |
| १३ हस्त | ५ ,, | आर्द्रा | ५ ,, |
| १४ चित्रा | १ ,, | पुनर्वसु | १ ,, |
| १५ स्वाती | १ ,, | पुष्य | १ ,, |
| १६ विशाखा | ४ ,, | अश्लेषा | ५ ,, |
| १७ अनुराधा | ४ ,, | मघा | ५ ,, |
| १८ जेष्ठा | ३ ,, | पूर्वाफाल्गुनी | ३ ,, |
| १९ मूल | ११ ,, | उत्तराफाल्गुनी | १ ,, |
| २० पूर्वाषाढा | २ ,, | हस्त | ४ ,, |
| २१ उत्तराषाढा | २ ,, | चित्रा | ४ ,, |
| २२ अभिजित् | ३ ,, | स्वाती | ३ ,, |
| २३ श्रवण | ३ ,, | विशाखा | ३ ,, |
| २४ धनिष्ठा | ४ ,, | अनुराधा | ५ ,, |
| २५ शतभिषक् | १०० ,, | जेष्ठा | ३ ,, |
| २६ पूर्वाभाद्रपद | २ ,, | मूल | २ ,, |
| २७ उत्तराभाद्रपद | २ ,, | पूर्वाषाढा | २ ,, |
| २८ रेवती | ३२ ,, | उत्तराषाढा | ३२ ,, |

एगे पुण एवमाहंसु—

२. ता महादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, एगे एवमाहंसु,

एगे पुण एवमाहंसु—

३. ता धणिट्ठादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, एगे एवमाहसु,

एगे पुण एवमाहंसु—

४. ता अस्सिणीयादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, एगे एवमाहंसु,

एगे पुण एवमाहंसु—

५. ता भरणीयादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, एगे एवमाहंसु,

१. तत्थ णं जे ते एवमाहंसु—

(क) ता कत्तियादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, ते एवमाहसु, तं जहा—१. कत्तिया, २. रोहिणी, ३. संठाणा, ४. अद्दा, ५. पुणव्वसु, ६. पुस्सो, ७. असिलेसा।

(ख) महादीया सत्त णक्खत्ता दाहिणदारिया पण्णत्ता, तं जहा—१. महा, २. पुव्वाफग्गुणी, ३. उत्तराफग्गुणी, ४. हत्थो, ५. चित्ता, ६. साई, ७. विसाहा,

(ग) अणुराधादीया सत्त णक्खत्ता पच्छिमदारिया पण्णत्ता तं जहा—१. अणुराधा, ३. जेट्ठा, ३. मूलो, ४. पुव्वासाढा, ५. उत्तरासाढा, ६. अभीह, ७. सवणो,

(घ) धणिट्ठारीया सत्त णक्खत्ता उत्तरदारिया पण्णत्ता, तं जहा—१. धणिट्ठा, २. सतभिसया, ३. पुव्वापोट्ठवया, ४. उत्तरापोट्ठवया, ५. रेवई, ६. अस्सिणो, ७. भरणी,[1]

२. तत्थ णं जेते एवमाहंसु—

(क) ता महादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता

एक मान्यता वाले फिर इस प्रकार कहते हैं—

(२) मघा आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं।

एक मान्यता वाले फिर इस प्रकार कहते हैं—

(३) धनिष्ठा आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं।

एक मान्यता वाले फिर इस प्रकार कहते हैं—

(४) अश्विनी आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं।

एक मान्यता वाले फिर इस प्रकार कहते है—

(५) भरणी आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं।

उनमें से जो इस प्रकार कहते है—

(१) कृत्तिका आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं वे इस प्रकार कहते हैं, यथा—(१) कृत्तिका, (२) रोहिणी, (३) मृगशिर, (४) आर्द्रा, (५) पुनर्वसु, (६) पुष्य, (७) अश्लेषा।

(२) मघादि सात नक्षत्र दक्षिण दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) मघा, (२) पूर्वाफाल्गुनी, (३) उत्तराफाल्गुनी, (४) हस्त, (५) चित्रा, (६) स्वाती, (७) विशाखा।

(३) अनुराधा आदि सात नक्षत्र पश्चिम दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) अनुराधा, (२) ज्येठा, (३) मूल, (४) पूर्वाषाढा, (५) उत्तराषाढा, (६) अभिजित्, (७) श्रवण,

(४) धनिष्ठा आदि सात नक्षत्र उत्तर दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) धनिष्ठा, (२) शतभिषक्, (३) पूर्वाभाद्रपद, (४) उत्तराभाद्रपद, (५) रेवती, (६) अश्विनी, (७) भरणी।

उनमें से जो इस प्रकार कहते हैं—

(१) मघा आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले हैं,

---

१ (क) कत्तियाईया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता,
(ख) महाईया सत्त णक्खत्ता दाहिणदारिया पण्णत्ता,
(ग) अणुराहाईया सत्त णक्खत्ता अवरदारिया पण्णत्ता,
(घ) धणिट्ठाइया सत्त णक्खत्ता उत्तरदारिया पण्णत्ता, —सम० स० ७ सु० ८, ९, १०, ११

ये समवायांग के सूत्र जो यहाँ दिए गये हैं वे अन्य मान्यता के सूचक हैं किन्तु इन सूत्रों में ऐसा कोई वाक्य नहीं है जिससे सामान्य पाठक इन सूत्रों को अन्य मान्यता के जान सकें, यद्यपि जैनागमों में नक्षत्र मण्डल का प्रथम नक्षत्र अभिजित् है और अन्तिम नक्षत्र उत्तराषाढा है, परं इसके अतिरिक्त भिन्न भिन्न कालों में परिवर्तित नक्षत्र मण्डलों के भिन्न भिन्न क्रमों का परिज्ञान आगमों के स्वाध्याय के विना सम्भव कैसे ?

ते एवमाहंसु, तं जहा—१. महा, २. पुव्वाफग्गुणी, ३. उत्तराफग्गुणी, ४. हत्थो, ५. चित्ता, ६. साती, ७. विसाहा,

(ख) अणुराधादीया सत्त णक्खत्ता दाहिणदारिया पण्णत्ता; तं जहा—१. अणुराधा, २. जेट्ठा, ३. मूले, ४. पुव्वासाढा, ५. उत्तरासाढा, ६. अभिई, ७. सवणे,

(ग) अणिट्ठादीया सत्त णक्खत्ता पच्छिमदारिया पण्णत्ता; जं जहा—१. धणिट्ठा, २. सतभिसया, ३. पुव्वापोट्ठवया, ४. उत्तरापोट्ठवया, ५. रेवई, ६. अस्सिणी, ७. भरणी,

(घ) कत्तियादीया सत्त णक्खत्ता उत्तरदारिया पण्णत्ता तं जहा—१. कत्तिया, २. रोहिणी, ३. संठाणा, ४. अद्दा, ५. पुणव्वसु, ६. पुस्सो, ७. अस्सेसा,

३. तत्थ णं जे ते एवमाहंसु—

(क) ता धणिट्ठादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, ते एवमाहंसु, तं जहा—

१. धणिट्ठा, २. सतभिसया, ३. पुव्वापोट्ठवया, ४. उत्तरापोट्ठवया, ५. रेवई, ६. अस्सिणी, ७. भरणी,

(ख) कत्तियादीया सत्त णक्खत्ता दाहिणदारिया पण्णत्ता; तं जहा—१. कत्तिया, २. रोहिणी, ३. सठाणा ४. अद्दा, ५. पुणव्वसु, ६. पुस्सो, ७. अस्सेसा,

(ग) महादीया सत्त णक्खत्ता पच्छिमदारिया पण्णत्ता तं जहा—१. महा, २. पुव्वाफग्गुणी, ३. उत्तराफग्गुणी, ४. हत्थो, ५. चित्ता, ६. साई, ७. विसाहा,

(घ) अणुराधादीया सत्त णक्खत्ता उत्तरदारिया पण्णत्ता; तं जहा—१. अणुराहा, २. जेट्ठा, ३. मूलो, ४. पुव्वासाढा, ५. उत्तरासाढा, ६. अभीयी, ७. सवणो,

४. तत्थ णं जे ते एवमाहंसु—

(क) ता अस्सिणी आदीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, ते एवमाहंसु, तं जहा—१. अस्सिणी, २. भरणी, ३. कत्तिया, ४. रोहिणी, ५. संठाणा, ६. अद्दा, ७. पुणव्वसु,

(ख) पुस्सादीया सत्त णक्खत्ता दाहिणदारिया पण्णत्ता तं जहा—१. पुस्सा, २. अस्सेसा, ३. महा, ४. पुव्वाफग्गुणी, ६. हत्थो, ७. चित्ता,

(ग) साइयाइया सत्त णक्खत्ता पच्छिमदारिया पण्णत्ता तं जहा—१. साती, २. विसाहा, ३. अणुराहा, ४. जेट्ठा, ५. मूलो, ६. पुव्वासाढा, ७. उत्तरासाढा,

वे इस प्रकार कहते हैं यथा—(१) मघा, (२) पूर्वाफाल्गुनी, (३) उत्तराफाल्गुनी, (४) हस्त, (५) चित्रा, (६) स्वाती, (७) विशाखा।

(२) अनुराधा आदि सात नक्षत्र दक्षिण दिशा के द्वार वाले हैं, यथा—(१) अनुराधा, (२) ज्येष्ठा, (३) मूल, (४) पूर्वाषाढा, (५) उत्तराषाढा, (६) अभिजित्, (७) श्रवण।

(३) धनिष्ठा आदि सात नक्षत्र पश्चिम दिशा के द्वार वाले हैं, यथा—(१) धनिष्ठा, (२) शतभिषक्, (३) पूर्वाभाद्रपद्र, (४) उत्तराभाद्रपद, (५) रेवती, (६) अश्विनी, (७) भरणी।

(४) कृत्तिका आदि सात नक्षत्र उत्तर दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) कृत्तिका, (२) रोहिणी, (३) मृगशिर, (४) आर्द्रा, (५) पुनर्वसु, (६) पुष्य, (७) अश्लेषा।

उनमें से जो इस प्रकार कहते हैं—

(१) धनिष्ठा आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं; वे इस प्रकार कहते हैं, यथा—(१) धनिष्ठा, (२) शतभिषक्, (३) पूर्वाभाद्रपद, (४) उत्तराभाद्रपद, (५) रेवती, (६) अश्विनी, (७) भरणी।

(२) कृत्तिका आदि सात नक्षत्र दक्षिण दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं; यथा—(१) कृत्तिका, (२) रोहिणी, (३) मृगशिर, (४) आर्द्रा, (५) पुनर्वसु, (६) पुष्य, (७) अश्लेषा।

(३) मघा आदि सात नक्षत्र पश्चिम दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं; यथा—(१) मघा, (२) पूर्वाफाल्गुनी, (३) उत्तराफाल्गुनी, (४) हस्त, (५) चित्रा, (६) स्वाति, (७) विशाखा।

(४) अनुराधा आदि सात नक्षत्र उत्तर दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं; यथा—(१) अनुराधा, (२) ज्येष्ठा, (३) मूल, (४) पूर्वाषाढा, (५) उत्तराषाढा, (६) अभिजित्, (७) श्रवण।

उनमें जो इस प्रकार कहते हैं—

(१) अश्विनी आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) अश्विनी, (२) भरणी, (३) कृत्तिका, (४) रोहिणी, (५) मृगशिर, (६) आर्द्रा, (७) पुनर्वसु।

(२) पुष्यादि सात नक्षत्र दक्षिण दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) पुष्य, (२) अश्लेषा, (३) मघा, (४) पूर्वाफाल्गुनी, (५) उत्तराफाल्गुनी, (६) हस्त, (७) चित्रा।

(३) स्वाति आदि सात नक्षत्र पश्चिम दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) स्वाती, (२) विशाखा, (३) अनुराधा, (४) ज्येष्ठा, (५) मूल, (६) पूर्वाषाढा, (७) उत्तराषाढा।

(घ) अभिइयाविया सत्त णक्खत्ता उत्तरदारिया पण्णत्ता; तं जहा—१. अभिई, २. सवणो, ३. धणिट्ठा, ४. सतभिसया, ५. पुव्वभद्दवया, ६. उत्तरभद्दवया, ७. रेवई,

(४) अभिजित् आदि सात नक्षत्र उत्तर दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) अभिजित्, (२) श्रवण, (३) धनिष्ठा, (४) शतभिषक्, (५) पूर्वाभाद्रपद, (६) उत्तराभाद्रपद, (७) रेवती।

५. तत्थ णं जे ते एवमाहंसु—

उनमें से जो इस प्रकार कहते हैं—

(क) ता भरणियादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता, ते एवमाहंसु, तं जहा—१. भरणी, २. कत्तिया, ३. रोहिणी, ४. संठाणा, ५. अद्दा, ६. पुणव्वसु, ८. पुस्सो,

(१) भरणी आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, वे इस प्रकार कहते हैं, यथा—(१) भरणी, (२) कृत्तिका, (३) रोहिणी, (४) मृगशिर, (५) आर्द्रा, (६) पुनर्वसु, (७) पुष्य।

(ख) अस्सेसादीया सत्त णक्खत्ता दाहिणदारिया पण्णत्ता, तं जहा—१. अस्सेसा, २. महा, ३. पुव्वाफग्गुणी, ४. उत्तराफग्गुणी, ५. हत्थो, ६. चित्ता, ७. साई,

(२) अश्लेषा आदि सात नक्षत्र दक्षिण दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) अश्लेषा, (२) मघा, (३) पूर्वाफाल्गुनी, (४) उत्तराफाल्गुनी, (५) हस्त, (६) चित्रा, (७) स्वाति।

(ग) विसाहादीया सत्त णक्खत्ता पच्छिमदारिया पण्णत्ता; तं जहा—१. विसाहा, २. अणुराहा, ३. जेट्ठा, ४. मूलो, ५. पुव्वासाढा, ६. उत्तरासाढा, ७. अभिई,

(३) विशाखा आदि सात नक्षत्र पश्चिम दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) विशाखा, (२) अनुराधा, (३) ज्येष्ठा, (४) मूल, (५) पूर्वाषाढा (६) उत्तराषाढा, (७) अभिजित्।

(घ) सवणादीया सत्त णक्खत्ता उत्तरदारिया पण्णत्ता, तं जहा—१. सवणो, २. धणिट्ठा, ३. सतभिसया, ४. पुव्वापोट्ठवया, ५. उत्तरापोट्ठवया, ६. रेवई, ४. अस्सिणी,

(४) श्रवण आदि सात नक्षत्र उत्तर दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) श्रवण, (२) धनिष्ठा, (३) शतभिषक्, (४) पूर्वाभाद्रपद, (६) रेवती, (७) अश्विनी।

वयं पुण एवं वयामो—

हम फिर इस प्रकार कहते हैं—

(क) ता अभीईयादीया सत्त णक्खत्ता पुव्वदारिया पण्णत्ता; तं जहा—१. अभिई, २. सवणो, ३. धणिट्ठा, ४. सतभिसया, ५. पुव्वापोट्ठवया, ६. उत्तरापोट्ठवया, ७. रेवई।

(१) अभिजित् आदि सात नक्षत्र पूर्व दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) अभिजित्, (२) श्रवण, (३) धनिष्ठा, (४) शतभिषक्, (५) पूर्वाभाद्रपद, (६) उत्तराभाद्रपद, (७) रेवती।

(ख) अस्सिणीआदीया सत्त णक्खणा दाहिणदारिया पण्णत्ता; तं जहा—१. अस्सिणी, २. भरणी, ३. कत्तिया, ४. रोहिणी, ५. संठाणा, ६. अद्दा, ७. पुणव्वसु,

(२) अश्विनी आदि सात नक्षत्र दक्षिण दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) अश्विनी, (२) भरणी, (३) कृत्तिका, (४) रोहिणी, (५) मृगशिर, (६) आर्द्रा, (७) पुनर्वसु।

(ग) पुस्सादीया सत्त णक्खत्ता पच्छिमदारिया पण्णत्ता तं जहा—१. पुस्सो, २. अस्सेसा, ३. महा, ४. पुव्वाफग्गुणी, ५. उत्तराफग्गुणी, ६. हत्थो, ७. चित्ता।

(३) पुष्य आदि सात नक्षत्र पश्चिम दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) पुष्य, (२) अश्लेषा, (३) मघा, (४) पूर्वाफाल्गुनी, (५) उत्तराफाल्गुनी, (६) हस्त, (७) चित्रा।

(घ) साइआदीया सत्त णक्खत्ता उत्तरदारिया पण्णत्ता तं जहा—१. साई, २. विसाहा, ३. अणुराहा, ४. जेट्ठा, ५. मूले, ६. पुव्वासाढा, ७. उत्तरासाढा।[1]
—सूरिय. पा. १०, पाहु. २१, सु० ५९

(४) स्वाति आदि सात नक्षत्र उत्तर दिशा के द्वार वाले कहे गये हैं, यथा—(१) स्वाति, (२) विशाखा, (३) अनुराधा (४) ज्येष्ठा, (५) मूल, (६) पूर्वाषाढा, (७) उत्तराषाढा।

१ (क) ठाणं अ० ७ सु० ५८९ में नक्षत्रों के जो दिशा द्वार कहे गये हैं वे स्वमान्यता के सूचक हैं।
(ख) चंद० पा० १० सु० ५९।

## णक्खत्ताणं कुलोवकुलाइ —

६६. प०—ता कहं ते कुला ('उवकुला, कुलोवकुला') ? आहिए त्ति वएज्जा ।[1]

उ०—तत्थ खलु इमे बारस कुला, बारस उवकुला, चत्तारि कुलोवकुला पण्णत्ता।

बारसकुला पण्णत्ता, तं जहा—१. धणिट्ठा कुलं, २. उत्तरा भद्दवयाकुलं, ३. अस्सिणीकुलं, ४. कत्तिया-कुलं, ५. मिगसिरकुलं, ६. पुस्साकुलं, ७. महाकुलं, ८. उत्तराफग्गुणी कुलं, ९. चित्ताकुलं, १०. विसाहा-कुलं, ११. मूलाकुलं, १२. उत्तरासाढाकुलं ।[2]

बारस उवकुला पण्णत्ता; तं जहा—१. सवणो उवकुलं, २. पुव्वापोट्ठवया उवकुलं, ३. रेवई उवकुलं, ४. भरणी उवकुलं, ५. रोहिणी उवकुलं, ६. पुणव्वसु उवकुलं, ७. अस्सेसा उवकुलं. ८. पुव्वाफग्गुणी उवकुलं, ९. हत्थो उवकुलं, १०. साती उवकुलं, ११. जेट्ठा उव-कुलं, १२. पुव्वासाढा उवकुलं ।

चत्तारि कुलोवकुला पण्णत्ता; तं जहा—१. अभियी कुलोवकुलं, २. सतभिसया कुलोवकुलं, ३. अद्दा कुलो-वकुलं, ४. अणुराहा कुलोवकुला ।[3]

—सूरिय. पा. १०, पाहु. ५, सु. ३७

## नक्षत्रों के कुल, उपकुल और कुलोपकुल—

६६. प्र०—(नक्षत्रों के) कुल (उपकुल और कुलोपकुल) किस प्रकार हैं ? कहें।

उ०—(अठाईस नक्षत्रों में) ये बारह कुल संज्ञक नक्षत्र है, बारह उपकुल संज्ञक नक्षत्र हैं, और चार कुलोपकुल संज्ञक नक्षत्र हैं।

बारह कुल (संज्ञक नक्षत्र) कहे गये हैं; यथा—(१) धनिष्ठा-कुल, (२) उत्तराभाद्रपदकुल, (३) अश्विनीकुल, (४) कृत्तिका कुल, (५) मृगसिराकुल, (६) पुष्यकुल, (७) मघाकुल, (८) उत्तराफाल्गुनीकुल, (९) चित्राकुल, (१०) विशाखाकुल, (११) मूलकुल, (१२) उत्तराषाढाकुल ।

बारह उपकुल (संज्ञक नक्षत्र) हैं; यथा—(१) श्रवण उपकुल, (२) पूर्वाभाद्रपद उपकुल, (३) रेवती उपकुल, (४) भरणी उपकुल, (५) रोहिणी उपकुल, (६) पुनर्वसु उपकुल, (७) अश्लेषा उपकुल, (८) पूर्वाफाल्गुनी उपकुल, (९) हस्त उपकुल, (१०) स्वाती उपकुल, (११) ज्येष्ठा उपकुल, (१२) पूर्वाषाढा उपकुल ।

चार कुलोपकुल (संज्ञक नक्षत्र) हैं, यथा—(१) अभिजित् कुलोपकुल, (२) शतभिषक् कुलोपकुल, (३) आर्द्रा कुलोपकुल, (४) अनुराधा कुलोपकुल ।

---

१ सूर्य प्रज्ञप्ति में प्रस्तुत प्रश्नसूत्र खण्डित है, अतः कोष्ठक के अन्तर्गत "उवकुला, कुलोवकुला" अंकित करके उसे पूरा किया है, जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति वक्ष० ७ सूत्र १६१ में, यह प्रश्नसूत्र इस प्रकार है।

प्र०—कति णं भंते ! कुला ? कति उवकुला ? कति कुलोवकुला पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! बारसकुला, बारस उवकुला, चत्तारि कुलोवकुला पण्णत्ता ।

शेष पाठ सूर्य प्रज्ञप्ति के समान है, किन्तु जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति के इस प्रश्नोत्तर सूत्र में बारह कुल नक्षत्रों के नामों के बाद कुलादि के लक्षणों की सूचक एक गाथा दी गई है जो सूर्यप्रज्ञप्ति की टीका में भी उद्धृत है और यह गाथा प्रस्तुत संकलन में भी उद्धृत है ।

जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति के संकलन कर्ता यदि यह गाथा प्रस्तुत सूत्र के प्रारम्भ में या अन्त में देते तो अधिक उपयुक्त रहती ।

२ गाहा—मासाणं परिणामा, होंति कुला, उवकुला उहेट्ठिमगा ।
होंति पुण कुलोवकुला, अभियी-सयभिसय-अद्द-अणुराहा ॥[1] —जम्बु० वक्ख० ७, सु० १६१

"किं कुलादिनां लक्षणं ?
उच्यते-मासानां परिणामानि-परिसमापकानि भवन्ति कुलानि, को अर्थः ? इह यैर्नक्षत्रैःप्रायो मासानां परिसमाप्तयः उपजायन्ते मासमदृश नामानि च तानि नक्षत्राणि कुलानीति प्रसिद्धानि"

"कुलानामधस्तनानि नक्षत्राणि श्रवणादीनि उपकुलानि, कुलानां समीपमुपकुलम् तत्र वर्तन्ते यानि नक्षत्राणि तान्युपकुला-न्युपकुलानि" ।

"यानि कुलानामुपकुलानां चाधस्तानि तानि कुलोपकुलानि" —जम्बू० टीका०

३ चंद० पा० १०, सु० ३७ ।

दुवालससु पुण्णमासिणीसु कुलाइ-णक्खत्त-जोगसंखा—

९७. १. प०—ता साविट्ठिण्णं पुण्णिमं णं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं जोएइ ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ।

१. कुलं जोएमाणे धणिट्ठा णक्खत्ते जोएइ,

२. उवकुलं जोएमाणे सवणे णक्खत्ते जोएइ,

३. कुलोवकुलं जोएमाणे अभिई णक्खत्ते जोएइ,

साविट्ठिण्णं पुण्णिमं कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ कुलोवकुलं वा जोएइ।

कुलेण वा, उवकुलेण वा, कुलोवकुलेण वा जुत्ता साविट्ठी पुण्णिमा जुत्ताति वत्तव्वं सिया।

२. प०—ता पोट्ठवइण्णं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ,

१. कुलं जोएमाणे उत्तरापोट्ठवया णक्खत्ते जोएइ,

२. उवकुलं जोएमाणे पुव्वापोट्ठवया णक्खत्ते जोएइ,

३. कुलोवकुलं जोएमाणे सतभिसया णक्खत्ते जोएइ,

पोट्ठवइण्णं पुण्णिमं कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ[1],

कुलेण वा, उवकुलेण वा, कुलोवकुलेण वा जुत्ता पुट्ठवया पुण्णिमा जुत्ताति वत्तव्वं सिया।

बारह पूर्णिमाओं में कुलादि नक्षत्रों की योग संख्या—

९७. (१) प्र०—श्रावणी पूर्णिमा को क्या कुल संज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है या कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो धनिष्ठा नक्षत्र योग करता है।

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो श्रवण नक्षत्र योग करता है।

(३) कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो अभिजित् नक्षत्र योग करता है।

इस प्रकार श्रावणी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

कुलसंज्ञक, उपकुलसंज्ञक और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का श्रावणी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

(२) प्र०—भाद्रपदी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र भी योग करता है।

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो उत्तराभाद्रपद नक्षत्र योग करता है।

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो पूर्वाभाद्रपद नक्षत्र योग करता है।

(३) कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो शतभिषक् नक्षत्र योग करता है।

इस प्रकार भाद्रपदी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है। उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

कुलसंज्ञक, उपकुलसंज्ञक और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का भाद्रपदी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

---

१ शेषमपि सूत्रं निगमनीयं एवं नेयव्वाओ,-जाव-आसाढी-पुण्णिमं जुत्तेति वत्तव्वं सिया, णवरं पौषी पौर्णमासी, ज्येष्ठामूली च पौर्णमासी कुलोपकुलमपि युनक्ति, अवशेषासु च पौर्णमासीषु कुलोपकुलनास्तीति परिभाव्य वक्तव्याः। —सूर्य. टीका

३. प०— ता आसोइण्णं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ ? कुलोवकुलं जोएइ ?

(३) प्र०—आसोजी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, नोलभइ कुलोवकुलं।

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है किन्तु कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग नहीं करता है।

१. कुलं जोएमाणे अस्सिणी णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो अश्विनी नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोएमाणे रेवई णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो रेवती नक्षत्र योग करता है।

आसोइण्णं पुण्णिमं कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ,

इस प्रकार आसोजी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, और उपकुलसंज्ञक योग करता है।

कुलेण वा, उवकुलेण वा जुत्ता आसोइण्णं पुण्णिमं जुत्ते ति वत्तव्वं सिया,

कुलसंज्ञक और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का आसोजी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

४. प०—ता कत्तिइण्णं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं जोएइ ?

(४) प्र०—कार्तिकी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुल संज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, नो लभइ कुलोवकुलं,

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है किन्तु कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग नहीं करता है।

१. कुलं जोएमाणे कत्तिआ णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो कृत्तिका नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोएमाणे भरणी णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो भरणी नक्षत्र योग करता है।

कत्तिइण्णं पुण्णिमं कुलेण वा जोएइ, उवकुलेण वा जोएइ,

इस प्रकार कार्तिकी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

कुलेण वा, उवकुलेण वा जुत्ता कत्तिइण्णं पुण्णिमं जुत्ते त्ति वत्तव्वं सिया,

कुलसंज्ञक और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का कार्तिकी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

५. प०—ता मागसिरीं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं जोएइ ?

(५) प्र०—मार्गसिरी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुल-संज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, नो लभइ कुलोवकुलं,

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, किन्तु कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग नहीं करता है।

१. कुलं जोएमाणे मगसिरं णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो मृगशिर नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोएमाणे, रोहिणी णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो रोहिणी नक्षत्र योग करता है।

मागसिरीं पुण्णिमं कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ,

इस प्रकार मार्गसिरी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

कुलेण वा, उवकुलेण जुत्ता मागसिरीं पुण्णिमं जुत्तेत्ति वत्तव्वं सिया।

कुलसंज्ञक और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का मार्गसिरी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती हैं।

६. प०—ता पोसिण्णं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं जोएइ ?

(६) प्र०—पौषी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ? उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ,

उ०—कुलसंज्ञक योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

१. कुलं जोएमाणे पुस्से णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो पुष्य नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोएमाणे पुणव्वसू णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो पुनर्वसु नक्षत्र योग करता है।

३. कुलोवकुलं जोएमाणे अद्दा णक्खत्ते जोएइ,

(३) कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो आर्द्रा नक्षत्र योग करता है।

पोसिण्णं पुण्णिमं कुल वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ,

इस प्रकार पौषी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र भी योग करता है।

कुलेण वा, उवकुलेण वा, कुलोवकुलेण वा जुत्ता पोसिण्णं पुण्णिमं जुत्तेत्ति वत्तव्वं सिया,

कुलसंज्ञक नक्षत्र, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र और कुलोपकूलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का पौषी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

७. प०—ता माहिण्णं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं जोएइ ?

(७) प्र०—माघी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, नो लभइ कुलोवकुलं,

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, किन्तु कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग नहीं करता है।

१. कुलं जोएमाणे महा णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो मघा नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोएमाणे अस्सेसा णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो अश्लेषा नक्षत्र योग करता है।

माहिण्णं पुण्णिमं कुलेण वा जोएइ, उवकुलेण वा जोएइ,

इस प्रकार माघी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

कुलेण वा, उवकुलेण वा जुत्ता माहिण्णं पुण्णिमं जुत्तेत्ति वत्तव्वं सिया,

कुलसंज्ञक नक्षत्र और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का माघी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

८. प०—ता फग्गुणीं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं जोएइ ?

(८) प्र०—फाल्गुनी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ नो लभइ कुलोवकुलं,

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है किन्तु कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग नहीं करता है।

१. कुलं जोएमाणे उत्तराफग्गुणी णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोएमाणे पुव्वाफग्गुणी णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र योग करता है।

फग्गुणीणं पुण्णिमं कुलेण वा जोएइ, उवकुलेण वा जोएइ,

इस प्रकार फाल्गुनी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

कुलेण वा उवकुलेण वा जुत्ता फग्गुणीणं पुण्णिमं जुत्तेत्ति वत्तव्वं सिया,

कुलसंज्ञक नक्षत्र और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का फाल्गुनी पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

९. प०—ता चित्तिण्णं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ ?

(९) प्र०—चैत्री पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, नो लभइ कुलोवकुलं,

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है किन्तु कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग नहीं करता है।

१. कुलं जोएमाणे चित्ता णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो चित्रा नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोयमाणे हत्थ णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो हस्त नक्षत्र योग करता है।

चित्तिण्णं पुण्णिमं कुलेण वा जोएइ, उवकुलेण वा जोएइ,

इस प्रकार चैत्री पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र और उपकुल संज्ञक नक्षत्र योग करता है।

कुलेण वा, उवकुलेण वा जुत्ता चित्तिण्णं पुण्णिमं जुत्तेत्ति वत्तव्वं सिया।

कुलसंज्ञक नक्षत्र और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र में से किसी एक नक्षत्र का चैत्री पूर्णिमा को योग होने पर वह उसी नक्षत्र से युक्त कही जाती है।

१०. प०—ता विसाहिण्णं पुण्णिमं किं कुलं जोएइ, उवकुलं जोएइ, कुलोवकुलं वा जोएइ ?

(१०) प्र०—वैशाखी पूर्णिमा को क्या कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है ?

उ०—ता कुलं वा जोएइ, उवकुलं वा जोएइ, नो लभइ कुलोवकुलं,

उ०—कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है, किन्तु कुलोपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग नहीं करता है।

१. कुलं जोएमाणे विसाहा णक्खत्ते जोएइ,

(१) कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो विशाखा नक्षत्र योग करता है।

२. उवकुलं जोएमाणे साती णक्खत्ते जोएइ,

(२) उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करे तो स्वाति नक्षत्र योग करता है।

विसाहिण्णं पुण्णिमं कुलेण वा जोएइ, उवकुलेण वा जोएइ,

इस प्रकार वैशाखी पूर्णिमा को कुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है और उपकुलसंज्ञक नक्षत्र योग करता है।

जोयण सहस्साइं। जहा सोमस्स विमाणं तहा जाव अभिसेओ।

रायहाणी तहेव जाव पासायपंतीओ।

प०—कहिणं भंते ! सक्कस्स देविंदस्स देवरण्णो वरुणस्स लोगपालस्स सयंजले नामं महाविमाणे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! तस्स णं सोहम्म वडेंसयस्स महाविमाणस्स पच्चत्थिमेणं सोहम्मेकप्पे असंखेज्जाइं जोयण सहस्साइं। जहा सोमस्स तहा विमाण-रायहाणीओ भाणियव्वा जाव पासाय वडेंसया। नवरं नाम नाणत्तं।

प०—कहि णं भंते ! सक्कस्स देविंदस्स देवरण्णो वेसमणस्स लोगपालस्स वग्गूणामं महाविमाणे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! तस्स णं सोहम्म वडेंसयस्स महाविमाणस्स उत्तरेणं। जहा सोमस्स विमाण-रायहाणिवत्तव्वया तहा नेयव्वा जाव पासायवडेंसया।

—भग. स. ३, उ. ७, सु. २-७।

सोम लोकपाल के विमान जैसा यमलोक पाल का विमान है यावत् अभिषेक पर्यन्त है।

राजधानी भी उसी प्रकार है। यावत् प्रासाद पंक्तियाँ।

प्र०—भगवन् ! शक्र देवेन्द्र देवराज के वरुण लोकपाल का सतंजल नामक महाविमान कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! उस सौधर्मावतंसक महाविमान के पश्चिम से सौधर्म कल्प में असंख्य हजार योजन।

सोम लोकपाल के विमान और राजधानी का जैसा कथन है वैसा ही प्रासादावतंसक पर्यन्त जानना चाहिए किन्तु नाम भिन्न है।

प्र०—भगवन् ! शक्र देवेन्द्र देवराज के वैश्रमण लोकपाल (चतुर्थ) का वल्गुनामक महाविमान कहाँ है।

उ०—गौतम ! सौधर्मावतंसक महाविमान के उत्तर में जिस प्रकार सोम के महाविमान का कथन है उसी प्रकार—यावत्—राजधानी, प्रासाद पंक्तियों का वर्णन जान लेना चाहिए।

प०—ईसाणस्स णं भंते ! देविंदस्स देवरण्णो कति लोगपाला पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि लोगपाला पण्णत्ता। तं जहा—
(१) सोमे, (२) जमे, (३) वेसमणे, (४) वरुणे।

प०—एएसि णं भंते ! लोगपालाणं कति विमाणा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! चत्तारि विमाणा पण्णत्ता। तं जहा—
(१) सुमणे, (२) सव्वओभद्दे, (३) वग्गू, (४) सुवग्गू।

प०—कहिणं भंते ! ईसाणस्स देविंदस्स देवरण्णो सोमस्स लोगपालस्स सुमणे नामं महाविमाणे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए जाव ईसाणे णामं कप्पे पण्णत्ते।

तत्थ णं जाव पंच वडेंसया पण्णत्ता। तं जहा—

(१) अंकवडेंसए, (२) फलिहवडेंसए, (३) रयण-वडेंसए, (४) जायरूववडेंसए, (५) मज्झेयत्थ ईसाणवडेंसए।

तस्स णं ईसाणवडेंसयस्स महाविमाणस्स पुरत्थिमेणं तिरियमसंखेज्जाइं जोयण सहस्साइं वीइवइत्ता तत्थ णं ईसाणस्स देविंदस्स देवरण्णो सोमस्स लोगपालस्स सुमणे णामं महाविमाणे पण्णत्ते।

सेसं जहा सक्कस्स वत्तव्वया।

चउस विमाणेसु चत्तारि उद्देसा अपरिसेसा।

—भग. स. ४, उ. १-४।

प्र०—भगवन् ! ईशानेन्द्र देवराज देवेन्द्र के कितने लोकपाल कहे हैं ?

उ०—गौतम ! चार लोकपाल कहे गये है। वे इस प्रकार हैं—
(१) सोम, (२) यम, (३) वेश्रमण और (४) वरुण।

प्र०—भगवन् ! इन लोकपालों के कितने विमान कहे हैं ?

उ०—गौतम ! चार विमान कहे हैं। वे इस प्रकार हैं—
(१) सुमन, (२) सर्वतोभद्र, (३) वल्गु और (४) सुवल्गु

प्र०—भगवन् ! ईशान देवेन्द देवराज के सोम लोकपाल का सुमन नामक महाविमान कहाँ है ?

उ०—गौतम ! जंबूद्वीप द्वीप में मंदर पर्वत के उत्तर में इस रत्नप्रभा पृथ्वी के समतल से यावत् ईशान नामक कल्प (देवलोक) कहा है।

उस कल्प में पाँच अवतंसक कहे हैं। वे इस प्रकार हैं—

(१) अंकावतंसक, (२) स्फटिकावतंसक, (३) रत्नावतंसक, (४) जातरूपावतंसक और इन चारों के मध्य में ईशनावतंसक।

उस ईशानावतंसक महाविमान से पूर्व में तिरछे असंख्य हजार योजन आगे जाने पर देवेन्द्र देवराज ईशान के सोम नामक लोक-पाल का सुमन नामक महाविमान है।

शेष सारी वक्तव्यता शक्र के समान कहना चाहिए।

चारों विमानों के चार उद्देशक पूर्ण समझना चाहिए।

**सक्काईणं इंदाणं सोमाईणं लोगपालाणं उप्पायपव्वया—**

७६. सक्कस्स णं देविंदस्स देवरण्णो सक्कप्पभे उप्पायपव्वए दस जोयण सहस्साइं उद्धं उच्चत्तेणं, दस गाउय सहस्साइं उव्वेहेणं मूले दस जोयण सहस्साइं विक्खंभेणं पण्णत्ते।

सक्कस्स णं देविंदस्स देवरण्णो सोमस्स महारण्णो जहा सक्कस्स तहा सव्वेसिं लोगपालाणं, सव्वेसिं इंदाणं-जाव-अच्चुय त्ति, सव्वेसिं पमाणमेगं।

—ठाणं. अ. १०, सु. ७२८

**शक्रादि इन्द्रों के और सोमादि लोकपालों के उत्पात पर्वत—**

७६. देवेन्द्र देवराज शक्र का उत्पात पर्वत दस हजार योजन ऊँचा दस हजार गाउ भूमि में गहरा, और मूल में दस हजार योजन विष्कम्भ वाला है।

देवेन्द्र देवराज शक्र के सोम नामक लोकपाल महाराज का उत्पात पर्वत शक्रेन्द्र जैसा है, सभी लोकपाल के और अच्युत पर्यन्त सभी इन्द्र का उत्पात पर्वत भी ऐसे ही हैं। **सबका प्रमाण समान है।**

## सिद्धट्ठाण परिण्णा—

७७ प०—अत्थि णं भंते! इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए अहे सिद्धा परिवसंति?

उ०—गोयमा! नो इणट्ठे समट्ठे।

एवं जाव सत्तमाए।

प०—अत्थि णं भंते! सोहमस्स कप्पस्स अहे सिद्धा परिवसंति?

उ०—गोयमा! नो इणट्ठे समट्ठे।

एवं ईसाणस्स जाव अच्चुयस्स गेविज्ज विमाणाणं अणुत्तर विमाणाणं।

प०—अत्थि णं भन्ते! इसी पब्भाएए पुढवीए अहे सिद्धा परिवसंति?

उ०—गोयमा! नो इणट्ठे समट्ठे।

प०—से कहिं खाइ णं भन्ते! सिद्धा परिवसंति?

उ०—गोयमा! इमीसे रयणप्पभाए पुढवीए बहुसम रमणिज्जाओ भूमिभागाओ उड्ढं चंदिम-सूरिय-ग्गह-णक्खत्त-ताराभवणाओ। बहूइं जोयण सयइं। बहूइं जोयण सहस्साइं। बहूइं जोयण सय सहस्साइं। बहूओ जोयण कोडीओ। बहूओ जोयण कोडा कोडीओ उड्ढतरं उप्पइत्ता।

सोहम्मीसाण-सणंकुमार-माहिंद-लंतग-महासुक्क-सहस्सार-आणय-पाणय-आरण-अच्चुए। तिण्णि अ अट्ठारे गेविज्ज विमाणा वाससए वीइवइत्ता।

विजय-वेजयंत-जयंत-अपराजिय-सव्वट्ठ-सिद्धस्स य महाविमाणस्स सव्व उवरिल्लाओ थूभियग्गाओ दुवालस जोयणाइं अवाहाए।

एत्थ णं इसीपब्भाए णामं पुढवी पण्णत्ता।

—उव. सु. ४३

## सिद्धस्थान परिज्ञा—

प्र०—भगवन्! इस रत्नप्रभा पृथ्वी के नीचे क्या सिद्ध रहते हैं?

उ०—गौतम! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

**इस प्रकार सप्तम नरक पर्यन्त है।**

प्र०—भगवन्! इस सौधर्मकल्प के नीचे क्या सिद्ध रहते हैं?

उ०—गौतम! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

**इसी प्रकार ईशान-यावत् अच्युत ग्रैवेयक और अनुत्तर विमान पर्यन्त है।**

प्र०—भगवन्! ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी के नीचे क्या सिद्ध रहते हैं?

उ०—गौतम! यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र०—भगवन्! वे सिद्ध कहाँ रहते हैं?

उ०—गौतम! इस रत्नप्रभा पृथ्वी के समभूभाग से चन्द्र-सूर्य-ग्रह-नक्षत्र-ताराभवन से अनेक सौ योजन। अनेक हजार योजन। अनेक लाख योजन। अनेक क्रोड योजन। अनेक क्रोडा क्रोड योजन ऊपर जाने पर।

सौधर्म-ईशान-सनत्कुमार-माहेन्द्र-लान्तक-महाशक्र-सहस्रार-आणत-प्राणत-आरण-अच्युत-ग्रैवेयक से आगे।

विजय-वैजयन्त-जयन्त-अपराजित और सर्वार्थसिद्ध महाविमान की सर्वोपरि स्तूपिका के अग्रभाग से बारह योजन अव्यवहित इषत् प्राग्भारा पृथ्वी कही गई है।

सिद्ध ठाणाइं—

७८. प०—कहि णं भन्ते ! सिद्धाणं ठाणा पण्णत्ता ?

प०—कहि णं भन्ते ! सिद्धा परिवसंति ?

उ०—गोयमा ! सव्वट्ठसिद्धस्स महाविमाणस्स उवरिल्लाओ थूभियग्गाओ दुवालस जोयणे उड्ढं अबाहाए[1], एत्थ णं ईसीपब्भारा णामं पुढवी पण्णत्ता ।

पणयालीसं जोयणसहस्साणि आयाम-विक्खंभेणं । एगा जोयण कोडी बायालीसं च सयसहस्साइं तीसं च सहस्साइं दोण्णि य अउणापण्णे जोयणं सए किंचि विसेसाहिए परिक्खेवेणं पण्णत्ता ।

ईसीपब्भाराए णं पुढवीए बहुमज्झदेसभाए अट्ठ-जोयणिए खेत्ते अट्ठजोयणाइं बाहल्लेणं पण्णत्ता, ततो अणंतरं च णं मायाए मायाए पएसपरिहाणीए परि-हायमाणी परिहायमाणी सव्वेसु चरिमंतेसु मच्छिय-पत्ताओ तणुययरी अंगुलस्स असंखेज्जइभागं बाहल्लेणं पण्णत्ता ।

ईसिपब्भाराए णं पुढवीए दुवालस नामधेज्जा पण्णत्ता, तं जहा—

१. ईसी इ वा, २. ईसीपब्भारा इ वा, ३. तणू इ वा, ४. तणुतणू इ वा, ५. सिद्धी इ वा, ६. सिद्धालए इ वा, ७. मुत्ती इ वा, ८. मुत्तालए इ वा, ९. लोयग्गे इ वा, १०. लोयग्गथूभिया इ वा, ११. लोयग्ग पडिवुज्झणा इ वा, १२. सव्व-पाण-भूत-जीव-सत्तसुहा वहा इ वा ।

ईसीपब्भारा णं पुढवी सेया संखदलविमल-सोत्थिय-मुणाल-दगरय-तुसार-गोक्खीर-हारवण्णा, उत्ताणयच्छत्त संठाणसंठिया सव्वज्जुणसुवण्णमयी अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

ईसीपब्भाराए णं सीयाए जोयणंमि लोयंतो ।

तस्स णं जोयणस्स जे से उवरिल्ले गाउए तस्स णं गाउयस्स जे से उवरिल्ले छब्भागे एत्थ णं सिद्धा भगवंतो सादीया अपज्जवसिया अणेग जाइ-मरण-जोणि संसार कलं कलीभाव-पुणब्भव-गब्भवासवसही पवंचसमतिक्कंता सासयमणागयद्धं कालं चिट्ठंति ।[2]

—पण्ण. प. २, सु. २११

सिद्ध स्थान—

७८. प्र०—भगवन् ! सिद्धों के स्थान कहाँ कहे गये हैं ?

प्र०—भगवन् ! सिद्ध कहाँ रहते हैं ?

उ०—गौतम ! सर्वार्थसिद्ध महाविमान की ऊपर की स्तूपिका से बारह योजन ऊपर अन्तर रहित ईषत् प्राग्भारा नामक पृथ्वी कही गई है ।

पैंतालीस लाख योजन लम्बी चौड़ी और एक क्रोड बियालीस लाख, तीस हजार दो सौ उनपचास योजन से कुछ अधिक परिधि कही गई है ।

ईषत् प्राग्भारा पृथ्वी के मध्य भाग में आठ योजन का क्षेत्र आठ योजन मोटा कहा गया है, उसके बाद एक-एक प्रदेश हीन करते-करते सभी अन्तिम भागों में माखीकी पांखों से भी अत्यधिक पतली अंगुल के असंख्यातवें भाग जितनी मोटी कही गई है ।

ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी के बारह नाम कहे गये हैं, यथा—

(१) ईषत्, (२) ईषत् प्राग्भारा, (३) तन्वी, (४) तनुतन्वी, (५) सिद्धि, (६) सिद्धालय, (७) मुक्ति, (८) मुक्तालय, (९) लोकाग्रा, (१०) लोकाग्रस्तूपिका, (११) लोकाग्र प्रति-बोधनी, (१२) सर्वप्राण-भूत-जीव-सत्व सुखावहा ।

ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी विमल शंखदल, स्वस्तिक, मृणाल, दकरज=जल के झाग, तुषार=हिमकण, गोक्षीर=गाय का दूध, हार जैसी श्वेत वर्ण वाली है । खुले हुए छत्र जैसे आकार वाली, अर्जुन स्वर्णमयी स्वच्छ —यावत्,—प्रतिरूप है ।

ईषत्प्राग्भारा पृथ्वी से लोकान्त एक योजन ऊपर है ।

उस योजन के ऊपर के गाउ के छठे भाग में सादि अपर्य-वसित, जन्म-मरण, योनि, संसार के क्लेश, पुनर्जन्म और गर्भ-वास-वसति के प्रपंचों से रहित सिद्ध भगवन्त शाश्वत भविष्यकाल पर्यन्त स्थित हैं ।

१ सम. १२, सु. ९-१० ।

२ उववाई सु० ४३ ।

॥ ऊर्ध्वलोक वर्णन समाप्त ॥

# काल-लोक

**काल समोयारे—**

**१. प०—से किं तं कालसमोयारे ?**

**उ०—कालसमोयारे दुविहे पण्णत्ते । तं जहा —**

**(१) आयसमोयारे य, (२) तदुभयसमोयारे य**

**समए आयसमोयारेणं आयभावे समोयरइ ।**

**तदुभय समोयारेणं आवलियाए समोयरइ आयभावे य,**

**एवं आणापाणू जाव पलिओवमे ।**

**सागरोवमे आयसमोयारेणं आयभावे समोयरइ ।**

**तदुभय समोयारेणं ओसप्पिणि उस्सप्पिणीसु समोयरइ आयभावे य ।**

**ओसप्पिणि उस्सप्पिणीओ आयसमोयारेणं आयभावे समोयरंति ।**

**तदुभयसमोयारेणं पोग्गलपरियट्टे समोयरंति आयभावे य ।**

**पोग्गलपरियट्टे आयसमोयारेणं आयभावे समोयरइ ।**

**तदुभय समोयारेणं तीतद्धा-अणागतद्धासु समोयरइ आयभावे य ।**

**तीतद्धा-अणागतद्धाओ आयभावे समोयरंति ।**

**तदुभय समोयारेणं सव्वद्धाए समोदारंति आयभावे य ।**

**से तं काल समोयारे**

—अणु. सु. ५३.२

काल समवतार—

प्र०—काल समवतार कितने प्रकार का है ?

उ०—काल समवतार दो प्रकार का कहा गया है । यथा—

(१) आत्म-समवतार, (२) उभय समवतार

समय-आत्मस्वरूप से आत्मभाव में समवतरित होता है ।

आवलिका-उभयस्वरूप से समवतरित होती है और आत्मभाव में भी समवतरित होती है ।

इसी प्रकार आन-प्राण यावत् पल्योपम पर्यन्त है ।

सागरोपम आत्मस्वरूप से आत्मभाव में समवतरित होता है ।

अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी उभयस्वरूप से समवतरित होती है और आत्मभाव में भी समवतरित होती है ।

अवसर्पिणियाँ और उत्सर्पिणियाँ आत्मस्वरूप से आत्मभाव में समवतरित होती हैं ।

पुद्गल परिवर्तन में (अवसर्पिणियाँ-उत्सर्पिणियाँ) उभय स्वरूप में अवतरित होती है आत्मभाव में भी अवतरित होती है ।

पुद्गल परिवर्तन आत्मस्वरूप से आत्मभाव में समवतरित होता है ।

अतीत और अनागत उभय स्वरूप से समवतरित होता है और आत्मभाव में भी समवतरित होता है ।

अतीत और अनागत आत्मस्वरूप से आत्मभाव में समवतरित होते हैं ।

सर्वकाल-उभय स्वरूप से आत्मभाव में समवतरित होते हैं ।

काल समवतार समाप्त

**कालस्स भेयाणं परूवणं—**

**२. तिविहे काले पण्णत्ते, तं जहा—**

**(१) तीए[1], (२) पडुप्पन्ने[2], (३) अणागए[3] ।**

काल के भेदों का प्ररूपण—

२. काल तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—

(१) अतीत = भूतकाल, (२) प्रत्युत्पन्न = वर्तमान, (३) अनागत = भविष्यत् ।

---

१ अति-अतिशयेनेतो गतोऽतीतः —वर्तमानत्वमतिक्रान्त, इत्यर्थः ।

२ साम्प्रतं उत्पन्नः प्रत्युत्पन्नो वर्तमान इत्यर्थः ।

३ न आगह्रोऽनागतो वर्तमानत्वमप्राप्तो भविष्यन्नित्यर्थः ।

तिविहे समए पण्णत्ते, तं जहा—
(१) तीए, (२) पडुप्पन्ने, (३) अणागए।
एवं आवलिया जाव वाससयसहस्से।
पुव्वंगे, पुव्वे जाव ओसप्पिणी।
—ठाणं अ. ३, उ. ४, सु. १९७

समय तीन प्रकार का कहा गया है, यथा—
(१) अतीत, (२) प्रत्युत्पन्न, (३) अनागत
इसी प्रकार आवलिका यावत् लाखवर्ष,
पूर्वांग, पूर्व यावत् अवसर्पिणी भी तीन-तीन प्रकार के हैं।

**कालस्स भेय चउक्क परूवणं—**

३. प०—कइविहे णं भंते ! काले पण्णत्ते ?

उ०—सुदंसणा ! चउव्विहे काले पण्णत्ते।[1] तं जहा—
(१) पमाणकाले[2], (२) अहाउनिव्वत्तिकाले[3], (३) मरणकाले[4], (४) अद्धाकाले[5]।
—भग. स. ११, उ. ११, सु. ७।

**काल के चार भेदों का प्ररूपण—**

३. प्र०—भगवन् ! काल कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—सुदर्शन ! काल चार प्रकार का कहा गया है। यथा—
(१) प्रमाणकाल, (२) आयुनिवृत्तिकाल,
(३) मरणकाल, (४) अद्धाकाल।

**पमाण काल परूवणं—**

४. प०—से किं तं पमाण काले ?

उ०—पमाण काले दुविहे पण्णत्ते। तं जहा—
(१) दिवसप्पमाण काले य, (२) रत्तिप्पमाण काले य।
चउपोरिसिए दिवसे भवइ, चउपोरिसिया राई भवइ।
जहन्निया तिमुहुत्ता दिवस्स वा, राईए वा पोरिसी भवइ।
उक्कोसिया अद्धपंचममुहुत्ता दिवसस्स वा, राईए वा पोरिसी भवइ। —भग. स. ११, उ. ११, सु. ८।

**प्रमाण काल का प्ररूपण—**

४. प्र०—प्रमाण काल कितने प्रकार का है ?

उ०—प्रमाण काल दो प्रकार का कहा गया है। यथा—
दिवसप्रमाणकाल, रात्रिप्रमाणकाल।
चार पौरुषी का दिवस होता है, चार पौरुषी की रात्रि होती है।
दिवस अथवा रात्रि की जघन्य पौरुषी तीन-तीन मुहूर्त की होती है।
दिवस अथवा रात्रि की उत्कृष्ट पौरुषी साढ़े चार-चार मुहूर्त की होती है।

---

१ ठाणं अ० ४, उ० १, सु० २६४।

२ "पमाण काले" त्ति—तत्र प्रमीयते-परिच्छिद्यते येन वर्षशत-पल्योपमादि तत्प्रमाणं तदेव कालः प्रमाणकालः स च अद्धाकालविशेष एव दिवसादिलक्षणो मनुष्यक्षेत्रान्तर्वर्तीति उक्तं च गाहा—
दुविहो पमाणकालो, दिवसपमाणं च होई राई य। चउपोरिसिओ दिवसो, राई चउपोरिसी चेव ॥-॥

३ "अहाउयनिव्वत्तिकाले" त्ति—यथा—यत्प्रकारं नारकादि भेदेनायुः कर्मविशेषो यथा—छुस्तस्य रौद्रादिध्यानादिना निर्वृत्ति—बन्धनं तस्याः सकाशाद्यः कालो नारकादित्वेन स्थितिर्जीवानां स यथायुर्निर्वृत्तिकालः।
अथवा—यथाऽऽयुषो निर्वृतिस्तथा यः कालो—नारकादि भवेऽवस्थानं स तथेति।
अयमप्यद्धाकाल एवायुष्क कर्मानुभवविशिष्टः सर्वसंसा रिजीवानां वर्तनादिरूप इति।
उक्तं च गाहा—आउयमेत्तविसिट्ठो, स एव जीवाणं वत्तणादिमओ। भन्नइ अहाउकालो, वत्तइ जो जच्चिरं जेण ॥-॥

४ "मरणकाले" त्ति—मरणस्य-मृत्योः कालः समयो मरणकालः।
अयमप्यद्धा समय विशेष एव, मरणविशिष्टो मरणमेव वा कालो, मरणपर्यायत्वादिति।
उक्तं च गाहा—कालोत्ति मयं मरणं, जहेह मरणं गओत्ति कालगओ। तम्हा स कालकाओ, जो जस्स मओ मरणकालो ॥-॥

५ "अद्धाकाले" त्ति—तथा अद्धैव कालः अद्धाकालः, काल शब्दो हि वर्णप्रमाणकालादिष्वपि वर्तते।
ततो अद्धाशब्देन विशिष्यत इति। अयं च सूर्यक्रिया विशिष्टो मनुष्यक्षेत्रान्तर्वर्ती समयादिरूपोऽवसेयः।
उक्तं च गाहाओ—सूरकिरिया विसिट्ठो, गोदोहाइकिरिया सु निरवेक्खो। अद्धाकालो भन्नइ, समयखेत्तंमि समयाइ ॥-॥
समयावलिमुहुत्ता, दिवसमहोरत्त-पक्ख-मासा य। संवच्छर-जुग-पलिया, सागर-ओसप्पि-परियट्टा ॥-॥
द्रव्यपर्याय भूतस्य कालस्य चतुस्थानकमुक्तम्। —स्थानांग टीका

## गाहाओ—

आसाढे मासे दुपया, पोसे मासे चउप्पया।
चित्तासोएसु मासेसु, तिपया हयइ पोरिसी ॥१३॥
अंगुलं सत्तरत्तेणं पक्खेणं तु दुयंगुलं।
वड्ढए हायए वा वि मासेणं चउरंगुलं ॥१४॥

—उत्तरा. अ. २६, गा. १३-१४।

## गाथार्थ—

आषाढ मास में दो पाद प्रमाण, पौष मास में चार पाद प्रमाण।
आश्विन मास में तीन पाद प्रमाण, पौरुषी होती है।
सात दिन-रात में एक अंगुल, पक्ष में दो अंगुल,
मास में चार अंगुल, (पाद-छाया) की हानि और वृद्धि होती है।

(श्रावण मास से पौषमास तक (पाद-छाया की) वृद्धि, माघ-मास से आषाढ मास तक (पाद-छाया) की हानि।)

फग्गुण-पुण्णमासिणीए णं सूरिए चत्तालीसंगुलियं पोरिसिछायं निव्वट्टइत्ता णं चारं चरइ।

—सम. ४०, सु. ६

फाल्गुन पूर्णिमा के दिन सूर्य चालीस अंगुल प्रमाण पौरुषी छाया करके गति करता है।

एवं कत्तियाए वि पुण्णिमाए।

—सम. ४०, सु. ७

इसी प्रकार कार्तिक पूर्णिमा के दिन भी।

## जहन्नुक्कोसिया पौरुसी—

५. प०—जया णं भंते! उक्कोसिया अद्धपंचममुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी। तया णं कइभाग मुहुत्तभागे णं परिहायमाणी परिहायमाणी जहन्निया तिमुहुत्ता दिवस्स वा राईए वा पोरीसी भवइ?

जया णं जहन्निया तिमुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ। तया णं कइभागमुहुत्तभागे णं परि-वड्ढमाणी परिवड्ढमाणी उक्कोसिया अद्धपंचममुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ?

उ०—सुदंसणा! जया णं उक्कोसिया अद्धपंचममुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ, तया णं बावीससयभाग मुहुत्तभागेणं परिहायमाणी परिहाय-माणी जहन्निया तिमुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ।

जया वा जहन्निया तिमुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ तया णं बावीससय भाग मुहुत्त भागेणं परिवड्ढमाणी परिवड्ढमाणी उक्कोसिया अद्धपंचम-मुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ।

प०—कया णं भंते! उक्कोसिया अद्धपंचममुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ?

कया वा जहन्निया तिमुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ?

उ०—सुदंसणा! जया णं उक्कोसए अट्ठारस मुहुत्ते दिवसे भवइ जहन्निया दुवालसमुहुत्ता राई भवइ तया णं

## जघन्य और उत्कृष्ट पौरूषी—

५. प्र०—भगवन्! जब दिन और रात्रि की साढ़े चार मुहुर्त की उत्कृष्ट पौरूषी होती है तब एक मुहुर्त के कितने भाग घटते-घटते दिन और रात्रि की तीन मुहुर्त की जघन्य पौरूषी होती है?

और जब दिन और रात्रि की तीन मुहुर्त की जघन्य पौरूषी होती है तब एक मुहुर्त के कितने भाग बढ़ते-बढ़ते दिन और रात्रि की साढ़े चार मुहुर्त की उत्कृष्ट पौरूषी होती है?

उ०—सुदर्शन! जब दिन और रात्रि की साढ़े चार मुहुर्त की उत्कृष्ट पौरूषी होती है तब एक मुहुर्त के एक सौ बावीसवें भाग जितनी घटती-घटती दिन और रात्रि की तीन मुहुर्त की जघन्य पौरूषी होती है।

और जब दिन और रात्रि की तीन मुहूर्त की जघन्य पौरुषी होती है तब एक मुहुर्त के एक सौ बावीसवें भाग जितनी बढ़ती-बढ़ती दिन और रात्रि की साढ़े चार मुहुर्त की उत्कृष्ट पौरूषी होती है।

प्र०—भगवन्! दिन और रात्रि की साढ़े चार मुहुर्त की उत्कृष्ट पौरूषी कब होती है?

तथा दिन और रात्रि की तीन मुहुर्त की जघन्य पौरुषी कब होती है?

उ०—सुदर्शन! जब उत्कृष्ट अठारह मुहुर्त का दिन होता है और जघन्य बारह मुहुर्त की रात्रि होती है तब उत्कृष्ट साढ़े

उक्कोसिया अद्धपंचममुहुत्ता दिवसस्स पोरिसी भवइ जहन्निया तिमुहुत्ता राईए पोरिसी भवइ।

जया वा उक्कोसिया अट्ठारसमुहुत्ता राई भवइ जहन्नए दुवालसमुहुत्ते दिवसे भवइ तया णं उक्कोसिया अद्धपंचममुहुत्ता राईए पोरिसी भवइ जहन्निया तिमुहुत्ता दिवसस्स पोरिसी भवइ।

प०—कया णं भंते ! उक्कोसए अट्ठारसमुहुत्ते दिवसे भवइ जहन्निया दुवालसमुहुत्ता राई भवइ ?

कया वा उक्कोसिया अट्ठारसमुहुत्ता राई भवइ जहन्नए दुवालस मुहुत्ते दिवसे भवइ ?

उ०—सुदंसणा ! आसाढ पुण्णिमाए[1] उक्कोसए अट्ठारस मुहुत्ते दिवसे भवइ जहन्निया दुवालसमुहुत्ता राई भवइ।

पोस पुण्णिमाए णं उक्कोसिया अट्ठारसमुहुत्ता राई भवइ। जहन्नए दुवालसमुहुत्ते दिवसे भवइ।

भग. स. ११, उ. ११, सु. ९-११।

चार मुहुर्त की दिन की पौरुषी होती है और जघन्य तीन मुहूर्त की रात्रि पौरुषी होती है।

तथा जब उत्कृष्ट अठारह मुहुर्त की रात्रि होती है और जघन्य बारह मुहुर्त का दिन होता है तब उत्कृष्ट साढ़े चार मुहुर्त की रात्रि की पौरुषी होती है और जघन्य तीन मुहुर्त की दिन की पौरुषी होती है।

प्र०—भगवन् ! उत्कृष्ट अठारह मुहूर्त का दिन कब होता है ? और जघन्य बारह मुहूर्त की रात्रि कब होती है ?

तथा उत्कृष्ट अठारह मुहूर्त की रात्रि कब होती है ? और जघन्य बारह मुहुर्त का दिन कब होता है ?

उ०—सुदर्शन ! आषाढ पूर्णिमा को उत्कृष्ट अठारह मुहूर्त का दिन होता है जघन्य बारह मुहूर्त की रात्रि होती है।

पौष पूर्णिमा को उत्कृष्ट अठारह मुहूर्त की रात्रि होती है, जघन्य बारह मुहूर्त का दिन होता है।

## दिवसस्स वा राईए वा समा पोरिसी—

६. प०—अत्थि णं भंते ! दिवसा य राईओ य समा चेव भवंति ?

उ०—हंता ! अत्थि।

प०—कया णं भन्ते ! दिवसा य राईओ य समा चेव भवंति ?

उ०—सुदंसणा ! चेत्ताऽऽसोयपुण्णिमासु[2] णं एत्थ णं दिवसा य राईओ य समा चेव भवंति।

पण्णरस मुहुत्ते दिवसे भवइ पण्णरसमुहुत्ता राई भवइ।

चउभागमुहुत्तभागूणा चउमुहुत्ता दिवसस्स वा राईए वा पोरिसी भवइ। से त्तं पमाण काले।

—भग. स. ११, उ. ११, सु. १२-१३।

## दिन और रात्रि को समान पौरुषी—

६. प्र०—भगवन् ! दिन और रात्रि की समान पौरुषी होती है ?

उ०—हां होती है।

प्र०—भगवन् ! दिन और रात समान कब होते हैं ?

उ०—सुदर्शन ! चैत्री पूर्णिमा और आसोजी पूर्णिमा को दिन और रात्रि समान होते हैं।

पन्द्रह मुहूर्त का दिन होता है और पन्द्रह मुहूर्त की रात्रि होती है।

एक मुहूर्त के चार भाग कम चार मुहूर्त की दिन और रात्रि की पौरुषी होती है। यह प्रमाण काल है।

## अहाउनिव्वत्तिकाल परूवणं—

७. प०—से किं तं अहाउनिव्वत्तिकाले ?

उ०—अहाउनिव्वत्ति काले जे णं जेणं नेरइएणं वा तिरिक्ख जोणिएण वा मणुस्सेण वा देवेण वा अहाउयं निव्वत्तियं। सेतं अहाउनिव्वत्ति काले।

—भग० स० ११, उ० ११, सु० १४।

## यथायुनिर्वृत्ति काल का प्ररूपण—

७. प्र०—यथायुर्निवृत्ति काल किस प्रकार का है ?

उ०—जिस किसी नैरयिक ने, तिर्यक् योनिक ने, मनुष्य ने या देव ने जिस प्रकार का आयु बांधा है वह उसे उसी प्रकार भोगे यह यथायुनिवृत्ति काल है।

---

१ इह आषाढ पौर्णमास्यामिति यदुक्तम् तत् पञ्च सांवत्सरिक युगस्य अन्तिम वर्षापेक्षया अवसेयम्। यतस्तत्रैव आषाढपौर्णमास्यामष्टादश मुहुर्तो दिवसो भवति। अर्द्ध पंचमुहुर्ता च तत्पौरुषी भवति।

२ इह च चेत्तासोयपुण्णिमासु णं इत्यादि यदुच्यते तद् व्यवहार नया पक्षम् निश्चयस्तु कर्क-मकर अङ्क्रान्तिदिनाद् आभ्य यद् द्विनवतितमम् अहोरात्रम् तस्यार्धे समा दिवस-रात्रि प्रमाणता।

**मरणकाल परूवणं—**

८. प०—से किं ते मरणकाले ?

उ०—मरणकाले,[1] जीवो वा सरीराओ सरीरं वा जीवाओ। सेत्तं मरणकाले।

—भग० स० ११, उ० ११, सु० १५।

**मरण काल प्ररूपण—**

८. प्र०—मरण काल क्या है ?

उ०—शरीर से जीव का या जीव से शरीर का वियोग हो यह मरण काल है।

**अद्धाकाल परूवणा—**

९. प०—से किं तं अद्धा काले ?

उ०—अद्धा काले अणेगविहे पण्णत्ते।

से णं समयट्ठयाए, आवलियट्ठयाए जाव उस्सप्पिणियट्ठयाए।

एस णं सुदंसणा! अद्धा दोहारच्छेदेणं छिज्जमाणी जाहे विभागं नो हव्वमागच्छति। सेत्तं समए समयट्ठयाए।

असंखेज्जाणं समयाणं समुदयसमिति समागमेणं सा एगा आवलियत्ति पवुच्चइ।

संखेज्जाओ आवलियाओ जाव तं सागरोवमस्स उ एगस्स भवे परिमाणं।

—भग० स० ११, उ० ११, सु० १६।

**अद्धाकाल का प्ररूपण—**

९. प्र०—अद्धा काल कितने प्रकार का है ?

उ०—अद्धा काल अनेक प्रकार का कहा गया है।

समय रूप, आवलिका रूप—यावत्—उत्सर्पिणी रूप।

सुदर्शन! जिस काल के दो भाग करने पर भी दो भाग नहीं होते हैं। वह समय-समय रूप है।

असंख्य समयों का समुदाय सम्मिलित होने पर जो काल होता हैं वह "समय" कहा जाता है।

संख्येय आवलिकाओं का एक श्वासोच्छ्वास होता है—यावत्—एक सागरोपम का प्रमाण होता है।

**कालस्स भेयप्पभेया—**

१०. प०—से किं तं कालप्पमाणे ?

उ०—कालप्पमाणे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—

(१) पदेसनिप्पण्णे य, (२) विभागनिप्पण्णे य।

प०—से किं तं पदेसनिप्पण्णे ?

उ०—पदेसनिप्फण्णे एगसमयट्ठिईए, दुसमयट्ठिईए, तिसमट्ठिइए जाव दससमयट्ठिईए असंखेज्जसमयट्ठिईए।

से तं पदेसनिप्पण्णे।

प०—से किं तं विभागनिप्पण्णे ?

उ०—विभागनिप्पण्णे—गाहा—

समयाऽऽवलिय-मुहुत्ता, दिवस-अहोरत्त-पक्ख-मासा य।<br>संवच्छर-जुग-पलिया, सागर-ओसप्पि-परियट्टा॥

—अणु० सु० ३६३-३६५।

**काल के भेद प्रभेद—**

१०. प्र०—काल प्रमाण के कितने भेद हैं ?

उ०—काल प्रमाण दो प्रकार का कहा गया है, यथा—

(१) प्रदेशनिष्पन्न, (२) विभागनिष्पन्न।

प्र०—प्रदेश निष्पन्न का क्या स्वरूप है ?

उ०—एक काल प्रदेश से निष्पन्न=एक समय की स्थिति वाला, (परमाणु या स्कन्ध) इसी प्रकार दो समय की स्थिति वाले—यावत्—दस समय की स्थिति वाले तथा असंख्य समयों की स्थिति वाले (परमाणु या स्कन्ध) प्रदेश निष्पन्न कहे गये हैं।

प्रदेश निष्पन्न समाप्त।

प्र०—विभाग निष्पन्न का स्वरूप क्या है ?

उ०—गाथार्थ—(१) समय, (२) आवलिका, (३) मुहूर्त, (४) दिवस, (५) अहोरात्र, (६) पक्ष, (७) मास, (८) संवत्सर, (९) युग, (१०) पल्य, (११) सागर और (१२) परावर्तन इन काल विभागों से निष्पन्न (परमाणु-स्कन्ध) विभाग निष्पन्न कहे गये हैं।

---

१ भग० स० ६, उ० ७, सु० ४-७।

## सोदाहरणं समयसरूव-परूवणं—

११. प०—से किं तं समए ?

उ०—समयस्स परूवणं करिस्सामि –

से जहा णामए—तुण्णागदारए सिया तरुणे, बलवं जुगवं जुवाणे, अप्पायंके, थिरग्गहत्थे, दढपाणि-पाय-पास-पिट्ठंतरोरूपरिणए, तलजमलजुयल-परिघणिभ-बाहू, चम्मेट्ठग-दुहण-मुट्ठियसमाहयनिचियगत्तकाये, लंघणपवण-जइणवायामसमत्थे, उरस्सबलसमण्णागए, छेए, दक्खे, पत्तट्ठे कुसले मेहावी निउणे निउणसिप्पोवगए एगं महतिं पडसाडियं वा, पट्टसाडियं वा गहाय सयराहं हत्थमेत्तं ओसारेज्जा।

प०—तत्थ चोयए पण्णवयं एवं वयासी—जे णं कालेणं ते णं तुण्णागदारएणं तीसे पडसाडियाए वा, पट्टसाडियाए वा सयराहं हत्थमेत्ते ओसारिए से समए भवइ ?

उ०—नो इणट्ठे समट्ठे।

प०—कम्हा ?

उ०—जम्हा संखेज्जाणं तंतूणं समुदयसमितिसमागमेणं पडसाडिया निप्पज्जइ। उवरिल्लम्मि तंतुम्मि अच्छिण्णे हेट्ठिल्ले तंतू णं छिज्जइ। अण्णंमि काले उवरिल्ले तंतू छिज्जइ, अण्णम्मि काले हिट्ठिल्ले तंतू छिज्जइ तम्हा से समए न भवइ।

प०—एवं वयंतं पण्णवगं चोयए एवं वयासी—जेणं कालेणं तेणं तुण्णागदारए णं तीसे पडसाडियाए वा, पट्टसाडियाए वा उवरिल्ले तंतू छिण्णे से समए ?

उ०—ण भवइ।

प०—कम्हा ?

उ०—जम्हा संखेज्जाणं पम्हाणं समुदयसमितिसमागमेणं एगे तंतू-निप्फज्जइ। उवरिल्ले पम्हम्मि अच्छिण्णे हेट्ठिल्ले पम्हे न छिज्जइ। अण्णम्मि काले उवरिल्ले पम्हे छिज्जइ, अण्णम्मि काले हेट्ठिल्ले पम्हे छिज्जइ-तम्हा से समए ण भवइ।

## उदाहरण सहित समय के स्वरूप का प्ररूपण—

११. प्र०—समय का स्वरूप क्या है ?

उ०—समय का प्ररूपण करूंगा—

जिस प्रकार कोई एक नाम वाला चतुर्थ आरे में उत्पन्न सूचिकार पुत्र (दरजी का लड़का) है। जो तरुण युवा बलवान एवं निरोग है। जिसका शरीर संहनन एवं वक्षस्थल वज्रमय है। जिसके हाथ, पैर, पार्श्वभाग, पृष्ठभाग तथा जंघाएँ सुदृढ़ है। जिसने मुद्गर घुमाकर तथा अनेक प्रकार के व्यायाम करके शरीर को सशक्त एवं सामर्थ्य सम्पन्न बना लिया है। जिसके दोनों बाहु ताल जैसे लम्बे, नगर की अर्गला जैसे सीधे एवं पुष्ट हैं। जिसकी हथेलियां और अँगुलियां अकम्पित है। जो चतुर निपुण शिल्पी है। जो लक्ष्य सिद्धि में सफल तथा कार्यकुशल मेधावी कारीगर है। वह यदि मजबूत बनी हुई पटशाटिका या पट्टी (दरी) को पकड़कर एक झटके में एक साथ फाड़े, (उस समय शिष्य गुरु से इस प्रकार बोला—)

प्र०—"जिस समय उस दरजी के लड़के ने उस पटशाटिका या पट्टी को पकड़कर एक झटके में एक साथ एक हाथ फाड़ा" वह एक समय हुआ ?

उ०—गुरु बोले—यह अर्थ समर्थ नहीं है।

प्र०—शिष्य ने पूछा—कैसे ?

उ०—संख्येय तन्तुओं के सम्मिलित समुदाय के परस्पर मिलने से पटशाटिका का निर्माण होता है। ऊपर वाले तन्तु के छिन्न हुए बिना नीचे वाला तन्तु छिन्न नहीं होता है। ऊपर वाला तन्तु अन्य काल में छिन्न होता है और नीचे वाला तन्तु अन्य काल में छिन्न होता है—इसलिए वह समय नहीं होता है।

इस प्रकार कहते हुए गुरु को शिष्य इस प्रकार बोला—

प्र०—उस सूचिकार (दरजी) पुत्र ने उस पटशाटिका के ऊपर वाले तन्तु को जिस काल में छिन्न किया क्या वह काल समय है ?

उ०—नहीं।

प्र०—कैसे ?

उ०—संख्येय पक्ष्मों (सूक्ष्म तन्तुओं) के सम्मिलित समुदाय के परस्पर मिलने पर एक तन्तु निष्पन्न होता है। ऊपर वाले पक्ष्म (सूक्ष्म तन्तु) के छिन्न हुए बिना नीचे वाला पक्ष्म छिन्न नहीं होता हैं। ऊपर वाला पक्ष्म अन्य काल में छिन्न होता है और नीचे वाला पक्ष्म अन्य काल में छिन्न होता है। इसलिए वह समय नहीं होता है।

इस प्रकार कहते हुए गुरु को शिष्य इस प्रकार बोला—

प०—एवं वयंतं पण्णवगं चोयए एवं वयासी—जेणं कालेणं तेणं तुण्णागदारएणं तस्स तंतुस्स उवरिल्ले पम्हे छिण्णे से समए ?

उ०—ण भवइ।

प०—कम्हा ?

उ०—जम्हा अणंताणं संघाताणं समुदयसमितिसमागमेणं एगे णिप्फज्जइ। उवरिल्लेसंघाते अविसंघातिए हेट्ठिल्ले संघाते णं विसंघाडिज्जइ। अण्णंम्मि काले उवरिल्ले संघाए विसंघाइज्जइ, अण्णम्मि काले हेट्ठिल्ले संघाए विसंघाइज्जइ तम्हा से समए ण भवइ,

(१) एत्तो वि णं सुहुमतराएसमए पण्णत्ते समणाउसो।
—अणु० सु० ३६६।

प्र०—उस सूचिकार (दरजी) पुत्र ने उस तन्तु के ऊपर वाले पक्ष्म को जिस काल मे छिन्न किया, क्या वह समय है ?

उ०—नहीं है।

प्र०—कैसे ?

उ०—अनन्त संघातों (सूक्ष्मकणों) के सम्मिलित समुदाय के परस्पर मिलने से एक पक्ष्म निष्पन्न होता है। ऊपर वाले संघात (सूक्ष्मकण) के भिन्न हुए बिना नीचे वाला संघात भिन्न नहीं होता है। ऊपर वाला संघात अन्य काल में भिन्न होता है और नीचे वाला संघात अन्य काल में भिन्न होता है इसलिए वह समय नहीं होता है।

(१) हे आयुष्मान श्रमण ! इससे भी सूक्ष्मतर "समय" कहा गया है।

## आवलियाईणं पमाणं—

(२) असंखेज्जाणं समयाणं समुदयसमितिसमागमेणं सा एगा आवलियत्ति पवुच्चइ। (३) संखेज्जओ आवलियाओ ऊसासो, (४) संखेज्जाओ आवलियाओ नीसासो।

गाहाओ—

५. हट्ठस्स अणवगल्लस्स, निरुवकिट्ठस्स जंतुणो।
एगे ऊसास-नीसासे, एस "पाणु" त्ति वुच्चइ।

६. सत्तपाणुणि से "थोवे",
७. सत्तथोवाणि से "लवे"।
८. लवाणं सत्तहत्तरिए, एस "मुहुत्ते" वियाहिए।
९. तिण्णि सहस्सा सत्तय, सयाणि तेहत्तरिं च उस्सासा।
एस "मुहुत्तो" भणिओ, सव्वेहिं अणंतनाणीहिं।

(१०) एएणं मुहुत्तपमाणेणं तीसंमुहुत्ता "अहोरत्ते",
(११) पण्णरस अहोरत्ता "पक्खो",
(१२) दो पक्खा "मासो",
(१३) दो मासा "उऊ",
(१४) तिण्णि उऊ "अयणं".
(१५) दो अयणाइं "संवच्छरे",
(१६) पंच संवच्छरिए "जुगे",
(१७) वीसं जुगाइं "वाससयं",
(१८) दसवाससयाइं "वाससहस्सं",
(१९) सयं वाससहस्साणं "वाससयसहस्सं",
(२०) चउरासीई वाससयसहस्साइं से एगे "पुव्वंगे",

## आवलिका आदि का प्ररूपण—

(२) असंख्य समयों के सम्मिलित समुदाय के परस्पर समागम से एक "आवलिका" कही जाती है। (३) संख्येय आवलिका जितना एक उच्छ्वास होता है। (४) संख्येय आवलिका जितना एक निश्वास होता है।

गाथार्थ—

(५) जरा और व्याधि रहित सन्तुष्ट मनुष्य का एक उच्छ्वास-निश्वास "पाण" कहा जाता है।

(६) सात प्राण जितना (काल) एक "स्तोक" होता है।
(७) सात स्तोक जितना (काल) एक "लव" होता है।
(८) सतंतर लव जितना काल एक "मुहूर्त" होता है।
(९) तीन हजार सात सौ तिहत्तर उच्छ्वास जितने काल को सभी ज्ञानियों ने एक मुहूर्त कहा है।

इस मुहूर्त प्रमाण से—

(१०) तीस मुहूर्त का एक अहोरात्र,
(११) पन्द्रह अहोरात्र का एक पक्ष,
(१२) दो पक्षों का एक मास,
(१३) दो मासों की एक ऋतु,
(१४) तीन ऋतु का एक अयन,
(१५) दो अयन का एक संवत्सर,
(१६) पांच संवत्सरों का एक युग,
(१७) बीस युगों के सौ वर्ष,
(१८) दस सौ वर्षों का एक हजार वर्ष,
(१९) सौ हजार वर्षों का एक लाख वर्ष,
(२०) चौरासी लाख वर्षों का एक पूर्वांग,

(२१) चउरासीइं पुव्वंगसयसहस्साइं से एगे "पुव्वे",
(२२) चउरासीइं पुव्वसयसहस्साइं से एगे "तुडियंगे",
(२३) चउरासीइं तुडियंगसयसहस्साइं से एगे "तुडिए"
(२४) चउरासीइं तुडियसयसहस्साइं से एगे "अडडंगे",
(२५) चउरासीइं अड्डंगसयसहस्साइं से एगे "अड्डे",
(२६) चउरासीइं अड्डसयसहस्साइं से एगे "अववंगे",
(२७) चउरासीइं अववंगसयसहस्साइं से एगे "अववे",
(२८) चउरासीइं अववसयसहस्साइं से एगे "हूहुयंगे",
(२९) चउरासीइं हूहुयंगसयसहस्साइं से एगे "हूहुए",

(३०) एवं उप्पलंगे, (३१) उप्पले, (३२) पउमंगे, (३३) पउमे, (३४) नलिनंगे, (३५) नलिने, (३६) अत्थनिउरंगे, (३७) अत्थनिउरे, (३८) अउयंगे, (३९) अउए, (४०) णउअंगे, (४१) णउए, (४२) पउअंगे, (४३) पउए. (४४) चूलियंगे, (४५) चूलिया।

(४६) चउरासीइं चूलियासयसहस्साइं से एगे "सीसपहेलियंगे",

(४७) चउरासीइं सीसपहेलियंगसयसहस्साइं सा एगा "सीसपहेलिया",

एताव तावगणिए, एयावए चेव गणियस्स विसए, अतो परं ओवमिए[1] —अणु० सु० २६७।

(२१) चौरासी लाख पूर्वांग का एक पूर्व,
(२२) चौरासी लाख पूर्व का एक त्रुटितांग,
(२३) चौरासी लाख त्रुटितांग का एक त्रुटित,
(२४) चौरासी लाख त्रुटित का एक अडडांग,
(२५) चौरासी लाख अडडांग का एक अडड,
(२६) इसी प्रकार अववांग,
(२७) अवव,
(२८) हूहूकांग,
(२९) हूहूक,

(३०) उत्पलांग, (३१) उत्पल, (३२) पद्मांग, (३३) पद्म, (३४) नलिनांग, (३५) नलिन, (३६) अक्षनिकुरांग, (३७) अक्षनिकुर, (३८) अयुतांग, (३९) अयुत, (४०) प्रयुतांग, (४१) प्रयुत, (४२) नयुतांग, (४३) नयुत, (४४) चूलिकांग, (४५) चूलिका,

(४६) शीर्षप्रहेलिकांग,

(४७) शीर्ष प्रहेलिका।

यहाँ तक गणित है, इतना ही गणित का विषय है। इससे आगे औपमिक काल है।

**ओसप्पिणी-उस्सप्पिणी भेय परूवणं—**

**१२. तिविहा ओसप्पिणी पण्णत्ता, तं जहा—**

(१) उक्कसा, (२) मज्झिमा, (३) जहन्ना।
एवं छप्पि समाओ भाणियव्वाओ—
सुसमसुसमा-जाव-दूसमदूसमा।[2]
तिविहा उस्सप्पिणी पण्णत्ता। तं जहा—
(१) उक्कसा, (२) मज्झिमा, (३) जहन्ना,

अवसर्पिणी और उत्सर्पिणी के भेदों का प्ररूपण—

१२. तीन प्रकार की अवसर्पिणी कही गई है, यथा—

(१) उत्कृष्टा, (२) मध्यमा, (३) जघन्या।
इसी प्रकार छहों आरे के भेद कहने चाहिए—
सुषमसुषमा—यावत्—दूषमदूषमा।
तीन प्रकार की उत्सर्पिणी कही गई है,—यथा—
(१) उत्कृष्टा, (२) मध्यमा, (३) जघन्या।

---

१ चतुरशीतिलक्षवर्षैः पूर्वांगम्, पूर्वांग पूर्वांगेन गुणितं पूर्वम्, पूर्व चतुरशीतिगुणं पूर्वांगम्, पर्वांग, चतुरशीतिलक्षगुणम्पर्व, पर्वचतुरशीतिगुणं नियुतांग नियुतांग चतुरशीतिलक्षगुणं नियुतं, नियुत चतुरशीतिगुणं कुमुदांगम् कुमुदांगम्चतुरशीतिलक्षगुणं कुमुदम् कुमुदं चतुरशीतिगुणं पद्मांगम्, पदांगम् चतुरशीति लक्षगुणं पद्मम्, पद्मं चतुरीशीतिगुणं नलिनांगम्, नलिनांग चतुरशीतिलक्षगुण नलिनम्, नलिनम् चतुरशीतिगुणं कमलांगम् कमलांग चतुरशीतिलक्षगुणं कमलम्, कमलं चतुरशीतिगुणंतुट्टिांगम् तुटिटतांग चतुरशीतिलक्षगुणं तुटिम्, तुटितं चतुरशीतिगुणं अट्टांगम्, अट्टागं चतुरशीतिलक्षगुणं अट्टम्। अट्टं चतुरशीतिगुणं अममांगम् अममांगं चतुरशीतिलक्षगुणं अममम्, अममं चतुरशीतिगुणं हाहाहूहूअगंम्, हाहाहूहूअंग चतुरशीतिलक्षगुणं हाहाहूहू, हाहाहूहू चतेरशीतिगुणं मृदुलतांगम् मृदुलतांग चतुरशीति लक्षगुणं मृदुलता, मृदुलता चतुरशीतिगुणा लतांगम् लतांग चतुरशीतिलक्षगुणा, लता, लता चतुरशीतिगुणा, महालतांगम, महालतांग चतुरशीतिलक्षगुणं महालता, महालता चतुरशीतिगुणा शीर्षप्रकम्पितम् शीर्षप्रकमितम्, शीर्षप्रकम्पितं चतुरशीतिलक्षगुणं हस्तप्रहेलिका, हस्तप्रहेलिका चतुरशीतिगुणा अचलात्मकम्। ततः परमसंख्यम्।
—म० वि० अणुओगदारं, सु० ३६७, पृ० १४९ टि।

२ अवसर्पिणी प्रथमे डरके, उत्कृष्टा चतुर्पु मध्यमा, पश्चिमे जघन्या, एवं सुषम सुषमादिषु प्रत्येकं त्रयं त्रयं कल्पनीयम्।

एवं छप्पि समाओ भाणियव्वाओ—
दूसमदूसमा-जाव-सुसमसुसमा ।[1]
—ठाणं० अ० ३, उ० १, सु० १४५ ।

इसी प्रकार छहों के भेद कहने चाहिए—
दुषमदुषमा—यावत्—सुसमसुसमा ।

### पलिओवम-सागरोवमाणंपओयणं—

१३. प०—एएहिं णं भंते ! पलिओवम-सागरोवमेहिं किं पयोयणं ?

उ०—सुदंसणा । एएहिं णं पलिओवम-सागरोवमेहिं नेरइय-तिरिक्ख जोणिय-मणुस्स-देवाणं आउयाइं मविज्जंति ।[2]
—भग० स० ११, उ० ११, सु० १७ ।

### पल्योपम-सागरोपम का प्रयोजन—

१३. प०—भगवन्! पल्योपम और सागरोपम का क्या प्रयोजन है ?

उ०—सुदर्शन ! इन पल्योपम और सागरोपमों से नैरयिक तिर्यञ्च योनिक मनुष्य और देवों का आयुष्य मापा जाता है ।

### गणियकालस्स परूवणं—

१४. प०—एगमेगस्स णं भंते ! मुहुत्तस्स केवइया उसासद्धा वियाहिया ?

उ०—गोयमा ! असंखेज्जाणं समयाणं समुदयसमितिसमागमेणं सा । एगा "आवलिया" त्ति पवुच्चइ ।

संखेज्जा आवलिया ऊसाओ-संखेज्जा-आवलिया निस्सासो ।

गाहाओ—

हट्ठस्स अणवगल्लस्स, निरुवकिट्ठस्स जंतुणो ।
एगे ऊसास-नीसासो, एस "पाणु" त्ति वुच्चइ ॥

सत्तपाणूणि से "थोवे", सत्तथोवाइं से "लवे"[3] ।
लवाणं सत्तहत्तरिए, एस "मुहुत्ते" वियाहिए ॥

तिण्णि सहस्सा सत्त य सयाइं तेवत्तरिं च ऊसासा ।
एस "मुहुत्तो" दिट्ठो, सव्वेहिं अणंतणाणीहिं ॥

एएणं मुहुत्तपमाणेणं, तीस मुहुत्तो "अहोरत्तो" ।
पण्णरस अहोरत्ता "पक्खो" ।
दो पक्खा "मासो"[4] ।
दो मासा "उऊ" ।
तिण्णि उऊ "अयणे" ।
दो अयणा "संवच्छरे"
पंच संवच्छरे "जुगे" ।
वीस जुगाइं "वाससयं" ।
दस वाससयाइं "वाससहस्सं" ।

### गणित काल का प्ररूपण—

१४. प्र०—भगवन् ! प्रत्येक मुहूर्त के कितने उच्छ्वास कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! असंख्य समयों का जो समुदाय है वह एक आवलिका कही जाती है ।

संख्येय आवलिकाओं का एक उच्छ्वास होता है और संख्येय आवलिकाओं का एक निश्वास होता है ।

गाथाओं का अर्थ—

निरोग पुष्ट युवा जन्तु (मनुष्य) का एक उच्छ्वास, निश्वास, "प्राण" कहा जाता है ।

सात प्राण का एक "स्तोक"; सात स्तोक का एक "लव" और सितत्तर लव का एक "मुहूर्त" कहा जाता है ।

तथा तीन हजार सात सौ तिहत्तर श्वासोच्छ्वास का एक "मुहूर्त" सभी अनन्त ज्ञानियों ने कहा है ।

ऐसे तीस मुहूर्त का एक "अहोरात्र",
पन्द्रह अहोरात्र का एक "पक्ष",
दो पक्ष का एक मास,
दो मास की एक "ऋतु",
तीन ऋतु का एक "अयन"
दो अयन का एक "संवत्सर",
पांच संवत्सर का एक "युग",
बीस युग के सौ वर्ष,
दस सौ वर्षों के एक हजार वर्ष,

---

१ तथा उत्सर्पिण्याः दुष्पमदुष्पमादि तद् भेदानां, चोक्तविपर्ययेणोत्कृष्टत्वं प्राग्वदायोज्यमिति ।

२ कथाभाग धर्मकथानुयोग में देखें/भाग १, द्वितीय स्कन्ध, पृष्ठ ८, सु० १५ ।

३ स्थानांग अ० ३ उ० ४, सूत्र १०६ में—थोव=स्तोक के बाद में खण=क्षण है और क्षण के बाद में लव है ।

४ प०—एगमेगस्स णं भंते ! मासस्स कति पक्खा पण्णत्ता ?
उ०—गोयमा ! दो पक्खा पण्णत्ता, तं जहा—(१) बहुल पक्खे य, (२) सुक्कपक्खे य । —जंबु० सु० १५२

सयं वाससहस्साइं "वाससयसहस्सं"[1]
चउरासीइं वाससयसहस्साइं से एगे "पुव्वंगे"
चउरासीइं पुव्वंगसयसहस्साइं से एगे "पुव्वे"।
एवं तुडिअंगे, तुडिए, अडडंगे, अडडे,
अववंगे, अववे, हूहूअंगे, हूहूए,
उप्पलंगे, उप्पले, पउमंगे, पउमे,
नलिनंगे, नलिने, अत्थनिउरंगे, अत्थनिउरे,
अतुअंगे, अतुए, पउअंगे, पउए,
नउअगे, नउए[2], चूलिअंगे, चूलियाए,
सीसपहेलिअंगे, सीसपहेलियाए,[3]
एताव ताव गणिए, एताव ताव गणियस्स विसए।
तेण परं उवमिए[4]।

—भग० स० ६, उ० ७, सु० ४, ५।

सौ हजार वर्षों के एक लाख वर्ष,
चौरासी लाख वर्षों का एक पूर्वांग,
चौरासी लाख पूर्वांगों का एक "पूर्व".
इसी प्रकार त्रुटितांग, त्रुटित, अडडांग, अडड,
अववांग, अवव, हूहूआंग, हूहूअ,
उत्पलांग, उत्पल, पद्मांग, पद्म,
नलिनांग, नलिन, अर्थनिउरांग, अर्थनिउर,
अयुतांग, अयुत, प्रयुतांग, प्रयुत,
नयुतांग, नयुत, चूलिकांग, चूलिका,
शीर्षप्रहेलिकांग, शीर्षप्रहेलिका,
यहां तक गणित है यहां तक ही गणित का विषय है। इसके वाद जो गणित से नहीं अपितु केवल उपमा से जाना जा सके ऐसा औपमिक काल है।

## ओवमिय कालस्स परूवणं—

५. प०—से किं तं ओवमिए?
उ०—ओवमिए दुविहे पण्णत्ते। तं जहा—
(१) पलिओवमे य, (२) सागरोवमे य।[5]
प०—से किं तं पलिओवमे?
उ०—गाहा—
सत्थण सुतिक्खेण वि, छेत्तुं भेत्तुं च जिं किर न सक्का।
तं परमाणुं सिद्धा, वदंति आदिं पमाणाणं॥[6]

## औपमिक काल का प्ररूपण—

१५. प्र०—औपमिक काल कितने प्रकार का है?
उ०—औपमिक काल दो प्रकार का कहा गया है, यथा—
(१) पल्योपम और (२) सागरोपम।
प्र०—पल्योपम का क्या स्वरूप है?
उ०—गाथार्थ—
अत्यन्त तीक्ष्ण शस्त्र से भी जिसका छेदन-भेदन शक्य नहीं है, ऐसे परमाणु को सभी प्रमाणों का आदि प्रमाण केवल ज्ञानी कहते हैं।

---

१ वाससयसहस्स=लाख वर्ष के वाद में वास कोडी=क्रोडवर्ष अधिक है।
२ अतुअंगे, अतुए के वाद में नउअंगे, नउए है और उसके वाद में पउअंगे, पउए है। यह क्रम भेद है।
३ स्थानांग अ० ३, उ० ४ सूत्र १९७ में समय से लेकर उत्सर्पिणी तक का क्रम संक्षिप्त में कहा है।
४ जम्बु० वक्षस्कार २ सूत्र १८ में—समय से लेकर "तेणं पर उवमिए" पर्यन्त कहा है।
इसमें भी थोव के वाद में 'खण' नहीं है, 'लव' है।
पउअंगे से पउए पर्यन्त का क्रम स्थानांग के समान है।
इस प्रकार "स्थानांग" भगवती और जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति में सामान्य पाठान्तर है।
५ दुविहे अद्धोवमिए पण्णत्ते, तं जहा—(१) पलिओवमे चेव, (२) सागरोवमे चेव।
—ठाणं अ० २, उ० ४, सु० ११०। तथा अणु० सु० ३४३
अट्ठविहे अद्धोवमिए पण्णत्ते, तं जहा—(१) पलिओवमे य, (२) सागरोवमे य, (३) उस्सप्पिणी, (४) ओसप्पिणी, (५) पोग्गल-परियट्टे, (६) तीतद्धा, (७) अणागतद्धा, (८) सव्वद्धा।
—ठाणं अ० ८, सु० ६२०
६ पलिओवमस्स परूवणं करिस्सामि, परमाणु दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—(१) सुहुमे य, (२) वावहारिए य।
अणंताणं सुहुम परमाणु पुग्गलाणं समुदय समिति समागमेणं वावहारिए परमाणु णिप्फज्जइ, तत्थ नो सत्थं कमइ।
—जंबु० वक्ख० २, सु० १९
प०—से किं तं पलिओवमे? उ०—पलिओवमे—गाहाओ—
जं जोयणविच्छिण्णं, पल्लं एगाहियप्परूढाणं। होज्ज निरंतर णिचितं, भरितं वालग्गकोडीणं॥-॥
वाससए वाससए, एक्केक्के अवहडंमि जो कालो। सो कालो बोधव्वो, उवमा एगस्स पल्लस्स॥-॥
—ठाणं अ० २, उ० ४, सु० ११०

(१) उस्सण्हसण्हिया इ वा, (२) सण्हसण्हिया इ वा, (३) उड्ढरेणू इ वा, (४) तसरेणू इ वा, (५) रहरेणु इ वा, (६) वालग्गे इ वा, (७) लिक्खा इ वा, (८) जूया इ वा, (९) जवमज्झे इ वा, (१०) अंगुले इ वा।

"(१) उच्छलक्ष्णश्लक्ष्णिका, (२) श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका, (३) ऊर्ध्वरेणु, (४) त्रसरेणु, (५) रथरेणु, (६) वालाग्र, (७) लिक्षा, (८) यूका, (९) यवमध्य, (१०) अंगुल।"

अणंताणं परमाणुपोग्गलाणं समुदय-समितिसमागमेणं सा एगा उस्सण्हसण्हिया।

अनन्त परमाणु पुद्गलों का जो समुदाय है वह एक "उच्छलक्ष्णश्लक्ष्णिका" है।

अट्ठ उस्सण्हसण्हियाओ सा एगा सण्हसण्हिया,

आठ उच्छलक्ष्णश्लक्ष्णिका जितनी एक "श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका" होती है।

अट्ठ सण्हसण्हियाओ सा एगा उड्ढरेणू,
अट्ठ उड्ढरेणूओ सा एगा तसरेणु,
अट्ठ तसरेणुओ सा एगा रहरेणू,

आठ श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका जितनी उक "उर्ध्वरेणु" होती है।
आठ उर्ध्वरेणु जितनी एक "त्रसरेणु" होती है।
आठ त्रसरेणु जितनी एक "रथरेणु" होती है।

अट्ठ रहरेणूओ से एगे देवकुरू-उत्तरकुरूगाणं मणूसाणं वालग्गे।

आठ रथरेणु जितना देवकुरू उत्तर कुरू के मनुष्यों का एक वालाग्र होता है।

एवं हरिवास-रम्मग-हेमवत-एरण्णवताणं पुव्वविदेहाणं मणूसाणं अट्ठ वालग्गा सा एगा लिक्खा।

इसी प्रकार देवकुरू उत्तर कुरू के मनुष्यों के आठ वालाग्र जितना हरिवर्ष-रम्यक् वर्ष के मनुष्यों का एक वालाग्र होता है।

हरिवर्ष-रम्यक् वर्ष के मनुष्यों के आठ वालाग्र जितना हैमवत हैरण्यवत के मनुष्यों का एक वालाग्र होता है।

हैमवत-हैरण्यवत के मनुष्यों के आठ वालाग्र जितना पूर्व महाविदेह के मनुष्यों का एक वालाग्र होता है।

पूर्व महाविदेह के मनुष्यों के आठ वालाग्र जितनी एक लिक्षा होती है।

अट्ठ लिक्खओ सा एगा जूया,
अट्ठ जूयाओ से एगे जवमज्झे,
अट्ठ जवमज्झे से एगे अंगुले।

आठ लिक्षा जितनी एक "यूका" होती है।
आठ यूका जितना एक "यवमध्य" होता है।
आठ यवमध्य जितनी एक "अंगुल" होती है।

एएणं अंगुलपमाणेणं—

इस अंगुल प्रमाण से—

छ अंगुलाणि पादो,
वारस अंगुलाइं विहत्थी,
चउव्वीसं अंगुलाणि रयणी,
अडयालीसं अंगुलाइं कुच्छी।

छ अंगुल जितना एक "पाद" होता है।
वारह अंगुल जितनी एक "वेंत" होती है।
चौबीस अंगुल जितना एक "हाथ" होता है।
छिनवे अंगुल जितना एक "दण्ड" होता है।

छण्णउइं अंगुलाणि से (१) एगे दण्डे इ वा, (२) धणू इ वा, (३) जूए इ वा, (४) नालिया इ वा, (५) अक्खे इ वा, (६) मूसले इ वा।[1]

इसी प्रकार धनुष, यूप, नालिका, अक्ष और मूसल भी छिनवे अंगुल के ही होते हैं।

एएणं धणुप्पमाणे णं—दो धणु सहस्साइं गाउयं, चत्तारि गाउयाइं जोयणं।[1]

इस धनुष प्रमाण से दो हजार धनुष जितना एक "गाउ" होता है। चार गाउ का एक "योजन" होता है।

---

१ वावहारिएणं छण्णउइ अंगुलाइं अंगुलप्पमाणेणं धणू, एवं नालिया-जुगे-अक्खे-मूसले वि। —सम० ९६, सु० ३

२ (क) अणु० सु० ३४४, ३४५ (ख) —सम० ४, सु० ६ (केवल योजन प्रमाण सूचक सूत्र)
(ग) ठाणं अ० ८, सु. ६३४, मागहस्स णं जोयणस्स अट्ठ धणुसहस्साइं निधत्ते पण्णत्ते।

एक्कवीसं वाससहस्साइं कालो दूसम-दूसमा[1]

इक्कीस हजार वर्ष जितना अवसर्पिणी काल के छठे दुसम-दुसमा आरा का प्रमाण है।

पुणरवि उस्सप्पिणीए[2]

पुनः इक्कीस हजार वर्ष जितना उत्सर्पिणी काल के प्रथम दुसम-दुसमा आरा का प्रमाण है।

एक्कवीसं वाससहस्साइं कालो दूसमदूसमा।

एक्कवीसं वाससहस्साइं कालो दूसमा।[3]

इक्कीस हजार वर्ष जितना उत्सर्पिणी काल के द्वितीय दुसम आरा प्रमाण है।

एगा सागरोवमकोडाकोडी बायालीसाए वाससहस्सेहिं ऊणिया कालो दूसम-सुसमा।

बियालीस हजार वर्ष कम एक क्रोडाक्रोडी सागरोपम जितना उत्सर्पिणी काल के तृतीय दुसम-सुसमा आरा का प्रमाण है।

दो सागरोवमकोडाकोडीओ कालो सुसम-दूसमा,

दो क्रोडाक्रोडी सागरोपम जितना उत्सर्पिणी काल के चतुर्थ सुसम-दुसमा आरा का प्रमाण है।

तिण्णि सागरोवम कोडाकोडीओ कालो सुसमा,

तीन क्रोडाक्रोडी सागरोपम जितना उत्सर्पिणी काल के पंचम सुसमा आरा का प्रमाण है।

चत्तारि सागरोवमकोडाकोडीओ कालो सुसम-सुसमा।[4]

चार क्रोडाक्रोडी सागरोपम जितना उत्सर्पिणी काल के छठे सुसम-सुसमा आरा का प्रमाण है।

दस सागरोवमकोडाकोडीओ कालो ओसप्पिणी।

दस क्रोडाक्रोडी सागरोपम जितना एक अवसर्पिणी काल का प्रमाण है।

दस सागरोवमकोडाकोडीओ कालो ओसप्पिणी।[5]

दस क्रोडाक्रोडी सागरोपम जितना एक उत्सर्पिणी काल का प्रमाण है।

वीसं सागरोवमकोडाकोडीओ कालो ओसप्पिणी य, उस्सप्पिणी य।[6]

—भग. स. ६, उ. ७, सु. ७-८

वीस क्रोडाक्रोडी सागरोपम जितना अवसर्पिणी उत्सर्पिणी काल का प्रमाण है।

---

१ एगमेगाए णं ओसप्पिणीए पंचम छट्ठीओ समाओ एगवीसं एगवीसं वाससहस्साइं कालेणं पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) दूसमा, (२) दूसमदूसमा य। —सम० २१, सु० १

एगमेगाए णं ओसप्पिणीए पंचम-छट्ठीओ समाओ बायालीसं वाससहस्साइं कालेणं पण्णत्ताओ। —सम. ४२, सु. ८

२ उत्सर्पति = वर्द्धतेऽरकापेक्षया, उत्सर्प्पयति वा भावानायुष्कादीन् वर्द्धयतीति उत्सर्पिणी = अवसर्प्पिणी प्रमाणा।

३ (क) एगमेगाए णं उस्सप्पिणीए पढम-विइयाओ समाओ एगवीसं एगवीसं वाससहस्साइं कालेणं पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) दूसमदूसमा, (२) दूसमा य। —सम० २१, सु० २

(ख) एगमेगाए णं उस्सप्पिणीए पढम-विइयाओ समाओ बायालीसं वाससहस्साइं कालेणं पण्णत्ताओ। —सम० ४२, सु० ६

४ एगा ओसप्पिणी—(१) एगा सुसम-सुसमा, (२) एगा सुसमा, (३) एगा सुसम-दूसमा, (४) एगा दूसम-सुसमा, (५) एगा दूसमा, (६) एगा दूसमदूसमा।

एगा उस्सप्पिणी—(१) एगा दूसम-दूसमा, (२) एगा दूसमा, (३) एगा दूसम-सुसमा, (४) एगा सुसम-दूसमा, (५) एगा सुसमा, (६) एगा सुसम-सुसमा। —ठाणं अ० १, सु० ४०

दो समाओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) ओसप्पिणी समा चेव, (२) उस्सप्पिणी समा चेव। —ठाणं अ० २, उ० १, सु० ५६

दुविहे काले पण्णत्ते, तं जहा—(१) ओसप्पिणी काले चेव, (२) उस्सप्पिणी काले चेव। —ठाणं अ० २, उ० १, सु० ६४

५ ठाणं अ० १०, सु० ७५६।

६ (क) उस्सप्पिणी-ओसप्पिणी मंडले वीसं सागरोवम कोडाकोडीओ कालो पण्णत्तो। —सम० २०, सु० ७

(ख) जंबु० वक्ख० २, सु० १६।

ओवमियकालस्स भेयप्पभेया—

१६. प०—से किं तं ओवमिए ?

उ०—ओवमिए दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—

(१) पलिओवमे य, (२) सागरोवमे य।

प०—से किं तं पलिओवमे ?

उ०—पलिओवमे तिविहे पण्णत्ते। तं जहा—

(१) उद्धार पलिओवमे य, (२) अद्धा पलिओवमे य, (३) खेत्तपलिओवमे य।

—अणु. सु. ३६८, ३६९।

औपमिक काल के भेद-प्रभेद—

१६. प्र०—औपमिक काल कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—औपमिक काल दो प्रकार का कहा गया है, यथा—

(१) पल्योपम, (२) सागरोपम।

प्र०—पल्योपम कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—पल्योपम तीन प्रकार के कहे गये हैं, यथा—

(१) उद्धार पल्योपम, (२) अद्धा पल्योपम, (३) क्षेत्र पल्योपम।

उद्धार पलिओवमस्स भेया—

प०—से किं तं उद्धार पलिओवमे ?

उ०—उद्धार पलिओवमे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—

(१) सुहुमे य, (२) वावहारिए य।

तत्थ णं जे से सुहुमे से ठप्पे।

—अणु. सु. ३७०-३७१।

उद्धार पल्योपम के भेद—

प्र०—उद्धार पल्योपम कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—उद्धार पल्योपम दो प्रकार का कहा गया है, यथा—

(१) सूक्ष्म उद्धार पल्योपम, (२) व्यावहारिक उद्धार पल्योपम,

इनमें जो सूक्ष्म उद्धार पल्योपम है—उसका यहाँ वर्णन स्थगित किया गया है।

सोदाहरणं वावहारिय उद्धारपलिओवमसरूवपरूवणं—

१७. तत्थ णं जे से वावहारिए, से जहानामए पल्लेसिया जोयणं आयाम-विक्खंभेण जोयणं उड्ढं उच्चत्तेणं, तं तिगुणं सविसेसं परिरएणं।

से णं एगाहिय-बेहिय-तेहिय-जाव-उक्कोसेणं सत्तरत्तपरूढाणं सम्मट्ठे सन्निचिए भरिए बालग्गकोडीणं।

ते णं बालग्गा नो अग्गीडहेज्जा, नो वाउहरेज्जा, नो कुच्छेज्जा, नो पलिविद्धंसिज्जा, नो पूइत्ताए हव्वमागच्छेज्जा। तओ णं समए समए एगमेगं बालग्गं अवहाय जावतिएणं कालेणं से पल्ले खीणे नीरए निल्लेवे, णिट्ठिए भवइ।

से तं वावहारिए उद्धारपलिओवमे।

गाहा—

एएसिं पल्लाणं, कोडाकोडी हवेज्ज दसगुणिया।
तं वावहारियस्स, उद्धारसागरोवमस्स एगस्स भवे परिमाणं॥

प०—एएहिं वावहारियउद्धारपलिओवम-सागरोवमेहिं किं पओयणं ?

उ०—एएहिं वावहारिय उद्धारपलिओवम-सागरोवमेहिं णत्थि किंचि पओयणं केवलं तु पण्णवणापण्णविज्जइ।

से त्तं वावहारिए उद्धारपलिओवमे।

—अणु. सु. ३७२, ३७३।

सोदाहरण व्यावहारिक उद्धार पल्योपम के स्वरूप का प्ररूपण—

१७. इनमें से जो व्यावहारिक उद्धार पल्योपम है वह इस प्रकार है—जिस प्रकार एक योजन लम्बा चौड़ा एक योजन ऊँचा और कुछ अधिक तिगुनी परिधि वाला एक पल्य (पात्र या गड्ढा) है।

उस पल्य में एक दिन, दो दिन, तीन दिन—यावत्—उत्कृष्ट सात रात के बढ़े हुए बालाग्रों को परिपूर्ण ठसाठस भरे।

वे बालाग्र न अग्नि से जले, न वायु से उड़े, न वर्षा से भीगे, और न सड़े, न नष्ट हो। उनमें से एक एक समय में एक-एक बालाग्र निकालते रहें। जितने समय में वह पल्य खाली हो, नीरज हो, निर्लेप हो सर्वथा रिक्त हो,

वह व्यावहारिक उद्धार पल्योपम है।

गाथार्थ—

ऐसे दस क्रोडाक्रोडी पल्यों का एक व्यावहारिक उद्धार सागरोपम का प्रमाण होता है।

प्र०—इन व्यावहारिक उद्धार पल्योपम और सागरोपम का क्या प्रयोजन है ?

उ०—इन व्यावहारिक उद्धार पल्योपम तथा सागरोपम का कोई प्रयोजन नहीं है, केवल जानने के लिए कहा गया है।

व्यावहारिक उद्धार पल्योपम का स्वरूप समाप्त।

## सोदाहरणं सुहुम उद्धारपलिओवमसरूव-परूवणं—

१८. प०—से किं तं सुहुम उद्धारपलिओवमे ?

उ०—सुहुमे उद्धारपलिओवमे—से जहा नामए पल्लेसिया-जोयणं आयाम-विक्खंभेणं, जोयणं उड्ढं उच्चत्तेणं, तं तिगुणं सविसेसं परिक्खेवेणं।

से णं पल्ले एगाहिय-बेहिय-तेहिय-जाव उक्कोसेणं सत्तरत्तपरूढाणं संसट्ठे सन्निचिए भरिए वालग्ग-कोडीणं।

तत्थ णं एगमेगे वालग्गे असंखेज्जाइं खंडाइं कज्जइ।

ते णं वालग्गा दिट्ठी-ओगाहणाओ असंखेज्जइभाग-मेत्ता-सुहुमस्स पणगजीवस्स सरीरोगाहणाओ असंखे-ज्जागुणा।

ते णं वालग्गा नो अग्गी डहेज्जा, नो वाउ हरेज्जा, नो कुच्छेज्जा, नो पलिविद्धंसेज्जा, नो पूइत्ताए हव्व-मागच्छेज्जा।

तओ णं समए समए एगमेगं वालग्गं अवहाय जावइ-एणं कालेणं से पल्ले खीणे नीरए निल्लेवे निट्ठिए भवइ। ते णं सुहुमे उद्धारपलिओवमे।

गाहा—

एएसिं पल्लाणं कोडाकोडी हवेज्ज दसगुणिया।

तं सुहुमस्स उद्धारसागरोवमस्स उ एगस्स भवे परीमाणं।

प०—एएहिं सुहुमेहिं उद्धारपलिओवम—सागरोवमेहिं किं पओयणं ?

उ०—एएहिं सुहुमेहिं उद्धारपलिओवम—सागरोवमेहिं दीवसमुद्दाणं उद्धारे घेप्पइ।

प०—केवइया णं भंते ! दीव-समुद्दाणं उद्धारेणं पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! जावइयाणं अड्ढाइज्जाणं उद्धारसागरोव-माणं उद्धारसमया, एवइया णं दीव-समुद्दा उद्धारेणं पण्णत्ता।

से त्तं सुहुमे उद्धारपलिओवमे।

से त्तं उद्धारपलिओवमे। —अणु. सु. ३७४-३७६

## सूक्ष्म उद्धार पल्योपम का उदाहरण सहित स्वरूप प्ररूपण—

१८. प्र०—सूक्ष्म उद्धार पल्योपम का स्वरूप क्या है ?

उ०—सूक्ष्म उद्धार पल्योपम का स्वरूप इस प्रकार है। जिस प्रकार एक योजन लम्बा-चौड़ा, एक योजन ऊंचा और कुछ अधिक तीन गुणी परिधि वाला हो।

उस पल्य में एक दिन, दो दिन, तीन दिन—यावत्—उत्कृष्ट आठ रात के बढ़े हुए बालाग्रों को पूर्ण रूप से ठसाठस भरे।

उन दिखाई देने वाले बालाग्रों में से प्रत्येक बालाग्र के असंख्य खण्ड इतने छोटे करें कि सूक्ष्म पनक जीव के शरीर की अव-गाहना से भी असंख्य छोटे गुण हों।

वे बालाग्र न अग्नि से जलें, न वायु से उड़ें, न वर्षा से भीजें न सड़ें और न नष्ट हों।

उनमें से प्रत्येक समय में एक-एक बालाग्र निकालने पर जितने काल में वह पल्य खाली हो, नीरज हो, निर्लेप हो, सर्वथा रिक्त हो, वह सूक्ष्म उद्धार पल्योपम है।

गाथार्थ—

ऐसे दस कोडाकोड पल्य का एक सूक्ष्म उद्धार सागरोपम का प्रमाण है।

प्र०—इन सूक्ष्म उद्धार पल्योपम-सागरोपम का क्या प्रयोजन है ?

उ०—इन सूक्ष्म उद्धार पल्योपम-सागरोपम से द्वीप-समुद्रों के परिमाण का ज्ञान होता है।

प्र०—भगवन् ! उद्धार सागरोपम के अनुसार द्वीप-सागर कितने कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! अढाई उद्धार सागरोपम के जितने उद्धार समय होते हैं, उतने ही द्वीप समुद्र उद्धार सागरोपम के अनुसार कहे गये हैं।

सूक्ष्म उद्धार पल्योपम समाप्त।

उद्धार पल्योपम समाप्त।

## अद्धा पलिओवमस्स भेया—

प०—से किं तं अद्धापलिओवमे ?

उ०—अद्धापलिओवमे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—

(१) सुहुमे य, (२) वावहारिए य।

तत्थ णं जे से सुहुमे से ठप्पे।

—अणु. सु. ३७७-३७८

## अद्धा पल्योपम के भेद—

प्र०—अद्धा पल्योपम कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—अद्धा पल्योपम दो प्रकार का कहा गया है, यथा—

(१) सूक्ष्म अद्धा पल्योपम, (२) व्यावहारिक अद्धा पल्योपम।

इनमें से सूक्ष्म अद्धा पल्योपम का वर्णन यहाँ स्थगित किया गया है।

## सोदाहरणं वावहारिय अद्धापलिओवमस्स सरूव-परूवणं—

१९. तत्थ णं जे से वावहारिए से जहा नामए पल्ले सिया जोयणं आयाम—विक्खंभेणं, जोयणं उड्ढं उच्चत्तेणं, तं तिगुणं सविसेसं परिक्खेवेणं।

से णं पल्ले एगाहिय-बेहिय-तेहिय-जाव-उक्कोसेणं सत्तरत्तपरूढाणं सम्मट्ठे सन्निचिए भरिए वालग्गकोडीणं।

ते णं वालग्गा नो अग्गी डहेज्जा, नो वाउ हरेज्जा, नो कुच्छेज्जा, नो पलिविद्धंसेज्जा, नो पूइत्ताए हव्वमागच्छेज्जा।

तओ णं वाससए वाससए गए एगमेगं वालग्गं अवहाय जावइएणं कालेणं से पल्ले खीणे नीरए निल्लेवे निट्ठिए भवइ।

से णं वावहारिए अद्धापलिओवमे।

गाहा—

एएसिं पल्लाणं कोडाकोडी हवेज्ज दसगुणिया।
तं वावहारिस्स अद्धासागरोवमस्स एगस्स भवे परिमाणं॥

प०—एएहिं वावहारिएहिं अद्धापलिओवम-सागरोवमहिं किं पओयणं?

उ०—एएहिं वावहारिएहिं अद्धापलिओवम-सागरोवमेहिं नत्थि किंचि पओयणं, केवलं तु पण्णवणा पण्णविजति।

से त्तं वावहारिए अद्धापलिओवमे।

—अणु. सु. ३७९, ३८०

## व्यावहारिक अद्धा पल्योपम का उदाहरणपूर्वक स्वरूप प्ररूपण—

१९. इनमें से व्यावहारिक अद्धा पल्योपम इस प्रकार है। जिस प्रकार एक योजन लम्बा-चौड़ा, एक योजन ऊँचा कुछ अधिक तीन गुणी परिधि वाला एक पल्य हो।

उस पल्य में एक दिन, दो दिन, तीन दिन—यावत्—उत्कृष्ट सात अहोरात्र के बढ़े हुए वालाग्र पूर्ण रूप से ठसाठस भरें।

वे वालाग्र न अग्नि से जले, न वायु से उड़े, न वर्षा से भीजे, न सड़े और न नष्ट हो।

उस पल्य से सौ सौ वर्ष बीतने पर एक-एक वालाग्र निकालते निकालते जितने काल में वह पल्य खाली हो, नीरज हो, निर्मल हो, सर्वथा रिक्त हो,

यह व्यावहारिक अद्धा पल्योपम है।

गाथार्थ—

व्यावहारिक एक क्रोडाक्रोडी पल्यों को दस गुणा करने पर एक व्यावहारिक अद्धा सागरोपम का प्रमाण होता है।

प्र०—इन व्यावहारिक अद्धा पल्योपम-सागरोपम से क्या प्रयोजन है?

उ०—इन व्यावहारिक अद्धा पल्योपम-सागरोपम से कोई प्रयोजन नहीं है। केवल प्रज्ञापना प्रज्ञपित की है।

यह व्यावहारिक अद्धा पल्योपम समाप्त।

## सोदाहरणं सुहुम अद्धापलिओवमस्स सरूव-परूवणं—

२०. प०—से किं सुहुमे अद्धापलिओवमे?

उ०—सुहुमे अद्धापलिओवमे से जहानामए पल्लेसिया जोयणं आयाम-विक्खंभेणं, जोयण उड्ढं उच्चत्तेणं, तं तिगुण सविसेसं परिक्खेवेणं।

से णं पल्ले एगाहिय-बेहिय-तेहिय-जाव-उक्कोसेणं सत्तरत्तपरूढाणं सम्मट्ठे सन्निचिए भरिए बालग्ग-कोडीणं।

तत्थ णं एगमेगे बालग्गे असंखेज्जाइं खंडाइं कज्जइ।

ते णं वालग्गा दिट्ठीओगाहणाओ असंखेज्जइभागमेत्ता सहुमस्स पणगजीवस्स सरीरोगाहणाओ असंखेज्जगुणा। ते णं वालग्गा नो अग्गी डहेज्जा, नो वाउ हरेज्जा, नो कुच्छेज्जा, नो पलिविद्धंसेज्जा, नो पुइत्ताए हव्वमागच्छेज्जा।

## सूक्ष्म अद्धा पल्योपम का उदाहरणपूर्वक स्वरूप प्ररूपण—

२०. प्र०—सूक्ष्म अद्धा पल्योपम का स्वरूप कैसा है?

उ०—सूक्ष्म अद्धा पल्योपम का स्वरूप इस प्रकार है। जिस प्रकार एक योजन लम्बा-चौड़ा, एक योजन ऊँचा और कुछ अधिक तीन गुणी परिधि वाला एक पल्य हो।

उस पल्य में एक दिन, दो दिन, तीन दिन—यावत्—उत्कृष्ट सात रात के बढ़े हुए वालाग्र खण्ड पूर्ण रूप से ठसाठस भरे।

उनमें से प्रत्येक वालाग्र के असंख्य खण्ड करें।

उन दिखाई देने वाले वालाग्रों में से प्रत्येक वालाग्र के इतने छोटे असंख्य खण्ड करें कि सूक्ष्म पनक जीव के शरीर की अवगाहना से भी असंख्य गुण छोटे हो।

वे वालाग्र न अग्नि से जले, न वायु से उड़े, न वर्षा से भीजे, न सड़े और न नष्ट हो।

उ०—ता चोत्तीसं सयसहस्साइं अट्ठतीसं च बासट्ठिभागमुहुत्तसए बासट्ठिभाग मुहुत्तग्गे णं, आहिए त्ति वएज्जा।

—सूरिय. पा. १२, पाहु. सु. ७३।

उ०—चौतीस लाख अड़तीस सौ बांसठ मुहूर्त के बासठिए भाग होते है।

## एग युगे पुण्णिमासिणीओ अमावासो—

४९. तत्थ खलु इमाओ बावट्ठि पुण्णिमासिणीओ बावट्ठि अमावासाओ पण्णत्ताओ।[1]

बावट्ठि एते कसिणा रागा।

बावट्ठि एते कसिणा विरागा।

एते चउव्वीसे पव्वसए।

एते चउव्वीसे कसिण-राग-विरागसए।

जावइयाणं पंचण्हं संवच्छराणं समया एगे णं चउव्वीसेणं समयसएगूणगा एवइया परित्ता असंखेज्जा देस-राग-विराग सया भवंतीतिमक्खाया।

ता अमावासाओ णं पुण्णिमासिणी चत्तारि बायाले मुहुत्तसए छत्तालीसं बावट्ठिभागे मुहुत्तस्स आहिए त्ति वएज्जा।

ता पुण्णिमासिणीओ णं अमावासा चत्तारि बायाले मुहुत्तसए छत्तालीसं बावट्ठिभागे मुहुत्तस्स आहिए त्ति वएज्जा।

ता अमावासाओ णं अमावासा अट्ठपंचासीए मुहुत्तसए तीसं च बावट्ठिभागे मुहुत्तस्स आहिए ति वएज्जा।

ता पुण्णिमासिणीओ णं पुण्णिमासिणी अट्ठ पंचासीए मुहुत्तसए तीसं बावट्ठिभागे मुहुत्तस्स आहिए त्ति वएज्जा।

एस णं एवइए चंदे मासे।

एस णं एवइए सगले जुगे।[2]

—सूरिय. पा. १३, सु. ८०।

## एक युग में पूर्णिमा और अमावास्याएँ—

४९. एक युग में बासठ पूर्णिमाएँ और बासठ अमावास्याएँ कही गई हैं।

बासठ अमावस्याएँ राहु से पूर्ण रक्त है।

बासठ पूर्णिमाएँ राहु से पूर्ण विरक्त है।

एक युग में एक सौ चौबीस पर्व है।

ये एक सौ चौबीस पर्व पूर्ण रूप से रक्त और विरक्त है।

पाँच संवत्सरों के जितने समय हैं उनसे एक समय कम अर्थात् एक सौ चौबीस पर्वो के ये परिमित समय है किन्तु देश राग-विराग के असंख्य शत समय होते हैं ऐसा कहा है।

अमावस्या से पूर्णिमा पर्यन्त चार सौ बियालीस मुहूर्त और एक मुहूर्त के बासठ भागों में से छियालीस भाग जितना समय होता है।

पूर्णमासी से अमावस्या पर्यन्त चार सौ बियालीस मुहूर्त और एक मुहूर्त के बासठ भागों में से छियालीस भाग जितना समय होता है।

अमावस्या से अमावस्या पर्यन्त आठ सौ पच्यासी मुहूर्त और एक मुहूर्त के बासठ भागों में से तीस भाग जितना समय होता है।

पूर्णमासी से पूर्णमासी पर्यन्त आठ सौ पच्यासी मुहूर्त और एक मुहूर्त के बासठ भागों में से तीस भाग जितना समय होता है।

यह इतना चन्द्र मास है।

यह इतना पूर्ण युग है।

## णक्खत्तमासाणं अहोरत्ताइं—

५०. एगमेगे णं णक्खत्तमासे सत्तावीसाहिं राइंदियाहिं राइंदियग्गेणं पण्णत्ते। —सम. २७, सु. ३।

## नक्षत्र मासों के अहोरात्र—

५०. नक्षत्र मास सत्तावीस अहोरात्रि का कहा गया है।

## याम-परुवणं—

५१. तओ जामा पण्णत्ता। तं जहा—

(१) पढ़मे जामे, (२) मज्झिमे जामे, (३) पच्छिमे जामे।[3]

—ठाणं. अ. ३, उ. २, सु. १६३।

## यामों का प्ररूपण—

५१. याम तीन प्रकार के कहे गये हैं। यथा—

प्रथम याम, मध्यम याम, पश्चिम याम।

---

१ पंच संवच्छरिए णं जुगे बासट्ठि पुण्णिमाओ, बासट्ठि अमावासाओ पण्णत्ताओ। —सम. ६२, सु. १

२ चंद. पा. १३, सु. ८०।

३ "तओ जामे" इत्यादि

"मासस्स" मुहुत्ताणं वड्ढोअवड्ढी—

५२. प०—ता कहं ते वड्ढोअवड्ढी मुहुत्ताणं ? आहिए त्ति, वदेज्जा।

उ०—सा अट्ठ एगूणवीसे मुहुत्तसए सत्तावीसं च सट्ठिभागे मुहुत्तस्स आहिए त्ति वदेज्जा।[1]

—सूरिय. पा. १, पाहु. १, सु. ८।

"मास के" मुहूर्तों की हानि-वृद्धि—

५२. प्र०—"मास के" मुहूर्तों की हानि-वृद्धि किस प्रकार होती है ? कहें।

उ०—"नक्षत्र मास के" आठ सौ उगणीस मुहूर्त और एक मुहूर्त के साठ भागों में से सत्तावीस भाग जितनी हानि-वृद्धि होती है।

मुहुत्ताणं-णामाइं—

५३. प०—ता कहं ते मुहुत्ताणं णामधेज्जा ? आहिए त्ति वएज्जा,

उ०—ता एगमेगस्स णं अहोरत्तस्स तीसं मुहुत्ता पण्णत्ता, तं जहा—

गाहाओ—

१. रोद्दे, २. सेते, ३. मित्ते,
४. वायु, ५. सुगीए, ६. अभिचंदे।

७. महिंद, ८. बलवं, ९. बंभो,
१०. बहुसच्चे, ११. चेव ईसाणे ॥

१२. तट्ठे य, १३. भावियप्पा,
१४. वेसमणे, १५. वरुणे य, १६. आणंदे।

१७. विजए य, १८. वीससेणे,
१९. पायावच्चे चेव, २०. उवसमे य ॥२॥

२१. गंधव्व, २२. अग्गिवेसे,
२३. सयरिसहे, २४. आयवं च, २५. अममे य।

मुहूर्तों के नाम—

५३. प्र०—मुहूर्तों के नाम कौनसे हैं ? कहें,

उ०—प्रत्येक अहोरात्र के तीस मुहूर्त कहे गये हैं, यथा—

गाथार्थ—

(१) रुद्र, (२) श्रेयान्, (३) मित्र, (४) वायु, (५) सुग्रीत, (६) अभिचन्द,

(७) माहेन्द्र, (८) बलवान्, (९) ब्रह्मा, (१०) बहुसत्य, ११. ईशान ॥१॥

(१२) त्वष्टा, (१३) भावितात्मा, (१४) वैश्रमण, (१५) वारुण, (१६) आनन्द,

(१७) विजय, (१८) विश्वसेन, (१९) प्राजापत्य, (२०) उपशम ॥२॥

(२१) गन्धर्व, (२२) अग्निवेश्य, (२३) शतवृषभ, (२४) आतपवान्, (२५) अमम,

---

(शेष पृष्ठ ७२४ का)

यामो—रात्रेर्दिनस्य च चतुर्थभागो यद्यपि प्रसिद्धस्तथाऽपीह त्रिभाग एव विवक्षितः। पूर्वरात्र-मध्यरात्रऽपररात्रलक्षणो यमाश्रित्य रात्रिस्त्रियामेत्युच्यते एवं दिनस्यापि निशा निशीथिनीरात्रिस्त्रियामा क्षणदाक्षणा।

—स्थानांग टीका, अमर. कालवर्ग श्लोक ४।

याम=प्रहर का पर्यायवाची है।

सामान्य मान्यता दिन और रात के चार प्रहर मानने की है किन्तु यहाँ "याम" का अर्थ "विभाग" लिया गया है और दिन व रात्रि के तीन-तीन विभाग कहे गये हैं।

रात्रि के तीन विभाग—रात्रि का प्रथम विभाग=पूर्वरात्र, रात्रि का द्वितीय विभाग=मध्यरात्र, रात्रि का तृतीय विभाग=अपररात्र

दिन के तीन विभाग—दिन का प्रथम भाग—पूर्वान्ह, दिन का द्वितीय भाग—मध्यान्ह, दिन का तृतीय भाग—अपरान्ह।

१ मुहूर्तों की हानि-वृद्धि का यह सूत्र खण्डित प्रतीत होता है, क्योंकि प्रस्तुत सूत्र के प्रश्नसूत्र में मुहूर्तों की हानि-वृद्धि का प्रश्न है, किन्तु उत्तरसूत्र में केवल नक्षत्र मासों के मुहूर्तों का ही कथन है।

२६. अणवं, २७. भोम, २८. रिसहे,
२९. सव्वट्ठे, ३०. रक्खसे चेव ॥३॥[1]
—सूरिय. पा. १०, पाहु. १३, सु. ४७

(२६) ऋणवान्, (२७) भौम, (२८) वृषभ, (२९) सर्वार्थ, (३०) राक्षस ॥३॥[2]

## दिवस राईणं णामाइं—

५४. प०—ता कहं ते दिवसा ? आहिए त्ति वएज्जा,

उ०—ता एगमेगस्स णं पक्खस्स पण्णरस पण्णरस दिवसा पण्णत्ता, तं जहा—पडिवा दिवसे, बितिया दिवसे, तइया दिवसे, चउत्थी दिवसे, पंचमी दिवसे, छट्ठी दिवसे, सत्तमी दिवसे, अट्ठमी दिवसे, नवमी दिवसे, दसमी दिवसे, एक्कारसी दिवसे, बारसी दिवसे, तेरसी दिवसे, चउद्दसी दिवसे, पण्णरसे दिवसे,

ता एएसि णं पण्णरसण्हं दिवसाणं पण्णरस णामधेज्जा पण्णत्ता, तं जहा—

गाहाओ—

१. पुव्वंगे, २. सिद्धमणोरमे, य तत्तो, ३. मणोहरो चेव ।
४. जसभद्दे य, ५. जसोधर, ६. सव्वकामसमिद्धे ति य ॥१॥

## दिवस और रात्रियों के नाम—

५४. प्र०—दिवस कितने हैं और उनके नाम क्या-क्या हैं ? कहें,

उ०—प्रत्येक पक्ष के पन्द्रह-पन्द्रह दिन कहे गये हैं, यथा—प्रतिपदा दिवस, द्वितीया दिवस, तृतीया दिवस, चतुर्थी दिवस, पंचमी दिवस, षष्ठी दिवस, सप्तमी दिवस, अष्टमी दिवस, नवमी दिवस, दशमी दिवस, एकादशी दिवस, द्वादशी दिवस, त्रयोदशी दिवस, चतुर्दशी दिवस, पन्द्रहवां (पूर्णिमा या अमावास्या) दिवस,

इन पन्द्रह दिनों के पन्द्रह नाम कहे गये हैं, यथा—

गाथार्थ—

(१) पूर्वांग, (२) सिद्ध मनोरम, (३) मनोहर, (४) यशोभद्र, (५) यशोधर, (६) सर्वकामसमृद्ध,

---

१ (क) एगमेगे णं अहोरत्ते तीसमुहुत्ते मुहुत्तग्गेणं पण्णत्ता । एएसि णं तीसाए मुहुत्ताणं तीसं नामधेज्जा पण्णत्ता, तं जहा—
१. रोद्दे, २. सते, ३. मित्ते, ४. वाऊ, ५. सुपीए, ६. अभिचंदे, ७. माहिंदे, ८. पलंबे, ९. बंभे, १०. सच्चे, ११. आणंदे, १२. विजए, १३. विस्ससेणे १४. पायावच्चे, १५. उवसमे, १६. ईसाणे, १७. तट्ठे, १८. भाविअप्पा, १९. वेसमणे, २०. वरुणे, २१. सतरिसभे, २२. गंधव्वे, २३. अग्गिवेसायणे, २४. आतवे, २५. आवत्ते, २६. तट्ठवे, २७. भूमहे, २८. रिसभे, २९. सव्वट्ठसिद्धे, ३०. रक्खसे । —सम. स. ३०, सु. ३
(ख) जंबु. वक्ख. ७, सु. १५२ ।

२ तुलनात्मक तालिका

७. इंदे मुद्धाभिसित्ते य,
८. सोमणस, ९. धणंजए य बोद्धव्वे ।
१०. अत्थसिद्धे, ११. अभिजाए,
१२. अच्चासणे, १३. सतंजए ।।२।।
१४. अग्गिवेसे, १५. उवसमे, दिवसाणं णामधेज्जाइं ।।

प०—ता कहं ते राईओ पण्णत्ताओ ? आहिए त्ति वएज्जा ।

उ०—ता एगमेगस्स णं पक्खस्स पण्णरस पण्णरस राईओ पण्णत्ताओ, तं जहा—पडिवाराई, बितियाराई, ततियाराई, चउत्थीराई, पंचमीराई, छट्ठीराई, सत्तमीराई, अट्ठमीराई, नवमीराई, दसमीराई, एक्कारसीराई, बारसीराई, तेरसीराई, चउद्दसीराई, पण्णरसीराई ।
ता एयासि णं पण्णरसण्हं राईणं णामधेज्जा पण्णत्ता, तं जहा—
गाहाओ—
१. उत्तमा य, २. सुणक्खत्ता,
३. एलावच्चा, ४. जसोधरा ।।
५. सोमणसा चेव तहा,
६. सिरिसंभूता य बोधव्वा ।।१।।
७. विजया य, ८. वेजयंती
९. जयंति, १०. अपराजिया य, ११. गच्छाय ।
१२. समाहारा चेव तहा,
१३. तेयाय तहा य, १४. अतितेया ।।२।।
१५. देवाणंदानिरती, रयणीणं णामधेज्जाइं[1] ।।
—सूरिय. पा. १०, पाहु. १४, सु. ४८ ।

(७) इन्द्रमूर्धाभिषिक्त, (८) सोमनस, (९) धनंजय,

(१०) अर्थसिद्ध, (११) अभिजात, (१२) अत्याशन, (१३) सतंजय,

(१४) अग्निवैश्य, (१५) उपशम, ये पन्द्रह दिनों के नाम हैं ।

प्र०—रात्रियाँ कितनी हैं (और उनके नाम क्या-क्या हैं) ? कहें—

उ०—प्रत्येक पक्ष की पन्द्रह-पन्द्रह रात्रियाँ कही गई हैं, यथा—प्रतिपदा रात्रि, द्वितीया रात्रि, तृतीया रात्रि, चतुर्थी रात्रि, पंचमी रात्रि, षष्ठी रात्रि, सप्तमी रात्रि, अष्टमी रात्रि, नवमी रात्रि, दशमी रात्रि, एकादशी रात्रि, द्वादशी रात्रि, त्रयोदशी रात्रि, चतुर्दशी रात्रि, पन्द्रहवीं रात्रि,

इन पन्द्रह रात्रियों के पन्द्रह नाम कहे गये हैं, यथा—

गाथार्थ—

(१) उत्तमा, (२) सुनक्षत्रा, (३) एलापत्या, (४) यशोधरा,

(५) सोमनसी, (६) श्रीसम्भूता,

(७) विजया, (८) वैजयन्ती, (९) जयन्ती, (१०) अपराजिता, (११) गच्छा,

(१२) समाहारा, (१३) तेजा, (१४) अतितेजा,

(१५) देवानन्दा-रात्रि, ये पन्द्रह रात्रियों के नाम हैं ।

## अवम-अइरित्तरत्ताणं संखा हेउं च—

## अवम रात्रियों की और अतिरिक्त रात्रियों की संख्या और उनके हेतु—

५५. तत्थ खलु इमे छ ओमरत्ता पण्णत्ता, तं जहा—
(१) तइए पव्वे, (२) सत्तमे पव्वे, (३) एक्कारसमे पव्वे, (४) पण्णरसमे पव्वे, (५) एगूणवीसइमे पव्वे, (६) तेवीसइमे पव्वे ।
तत्थ खलु इमे छ अतिरत्ता पण्णत्ता, तं जहा—
(१) चउत्थे पव्वे, (२) अट्ठमे पव्वे, (३) बारसमे पव्वे, (४) सोलसमे पव्वे, (५) वीसइमे पव्वे, (६) चउवीसइमे पव्वे ।[2]

५५. ये छ अवम रात्रियाँ (क्षय तिथियाँ) कही गई हैं, यथा—
(१) तृतीय पर्व में, २. सप्तम पर्व में, (३) इग्यारहवें पर्व में, (४) पन्द्रहवें पर्व में, (५) उन्नीसवें पर्व में, (६) तेवीसवें पर्व में,[3]
ये छ अतिरिक्त रात्रियाँ (वृद्धि तिथियाँ) कही गई हैं, यथा—
(१) चतुर्थ पर्व में, (२) अष्टम पर्व में, (३) बारहवें पर्व में, (४) सोलहवें पर्व में, (५) वीसवें पर्व में, (६) चौवीसवें पर्व में,[4]

---

१ जंबु० वक्ख० ७, सु० १५२ ।
२ (क) पर्वणि-पक्षे । यहाँ पर्व-पक्ष का पर्यायवाची है । (ख) ठाण ६, सु. ५२४ ।
३ छ अवम रात्रियाँ (क्षय तिथियाँ)—१. तृतीय पर्व, भाद्रपद शुक्लपक्ष, २. सप्तम पर्व, कार्तिक शुक्लपक्ष, ३. इग्यारहवाँ पर्व, पौष शुक्लपक्ष, ४. पन्द्रहवाँ पर्व, फाल्गुन शुक्ल पक्ष, ५. उन्नीसवाँ पर्व वैशाख शुक्ल पक्ष, ६. तेईसवाँ पर्व आषाढ शुक्ल पक्ष ।
४ छ अतिरिक्त रात्रियां वृद्धि तिथियाँ—१. चतुर्थ पर्व, आश्विन कृष्ण पक्ष, २. अष्टम पर्व मार्गशीर्ष कृष्ण पक्ष, ३. बारहवाँ पर्व माघ कृष्ण पक्ष, ४. सोलहवाँ पर्व चैत्र कृष्ण पक्ष, ५. वीसवां पर्व ज्येष्ठ कृष्ण पक्ष, ६. चौवीसवां पर्व श्रावण कृष्ण पक्ष ।

गाहा—

छच्चेव य अइरत्ता, आइच्चाओ हवंति माणाइं ।
छच्चेव ओमरत्ता, चंदाहि हवंति माणाइं ॥

—सूरिय. पा. १२, सु. ७५

गाथार्थ—

छ अतिरिक्त रात्रियाँ आदित्य मासों में होती है ।
छ अवम रात्रियाँ चान्द्र मासों में होती है ।

## तिहीणं णामाइं—

५६. प०—ता कहं ते तिही ? आहिए त्ति वएज्जा ।

उ०—तत्थ खलु इमा दुविहा तिही पण्णत्ता, तं जहा—
(१) दिवसतिही, (२) राई तिही य ।

प०—ता कहं ते दिवस तिही ? आहिए त्ति वएज्जा ।

उ०—ता एगमेगस्स णं पक्खस्स पण्णरस पण्णरस दिवसतिही पण्णत्ता तं जहा—(१) णंदे, (२) भद्दे, (३) जए, (४) तुच्छे, (५) पुण्णे ।
पक्खस्स पंचमी ।
पुणरवि—(६) णंदे, (७) भद्दे, (८) जए, (९) तुच्छे, (१०) पुण्णे ।
पक्खस्स दसमी ।
पुणरवि—(११) णंदे, (१२) भद्दे, (१३) जए, (१४) तुच्छे, (१५) पुण्णे ।
पक्खस्स पण्णरस ।
एवं से तिगुणा तिहीओ सव्वेसिं दिवसाणं ।

प०—ता कहं ते राई तिही ? आहिइ त्ति वएज्जा ।

उ०—ता एगमेगस्स णं पक्खस्स पण्णरस राई तिही पण्णत्ता तं जहा—(१) उग्गवई, (२) भोगवई, (३) जसवई, (४) सव्वसिद्धा, (५) सुहणामा ।
पुणरवि—(६) उग्गवई, (७) भोगवई, (८) जसवई, (९) सव्वसिद्धा, (१०) सुहणामा ।
पुणरवि—(११) उग्गवई, (१२) भोगवई, (१३) जसवई, (१४) सव्वसिद्धा, (१५) सुहणामा ।
एए तिगुणा तिहीओ सव्वेसिं राईणं ।[1]

—सूरिय. पा. १०, पाहु. १५, सु. ४९ ।

## तिथियों के नाम—

५६. प्र०—तिथियाँ कितनी हैं (और उनके नाम क्या-क्या हैं) ? कहें ।

उ०—तिथियाँ दो प्रकार की कही गई हैं, यथा—
(१) दिवस तिथि, (२) रात्रि तिथि ।

प्र०—दिवस तिथियाँ कितनी हैं (और उनके नाम क्या-क्या हैं ?) कहें ।

उ०—प्रत्येक पक्ष में पन्द्रह-पन्द्रह दिवस तिथियाँ कही गई हैं, यथा—(१) नन्दा, (२) भद्रा, (३) जया, (४) तुच्छा, (५) पूर्णा,
ये पक्ष की पाँच तिथियाँ हैं ।
पुनः—(६) नन्दा, (७) भद्रा, (८) जया, (९) तुच्छा, (१०) पूर्णा,
ये पक्ष की दस तिथियाँ हैं ।
पुनः—(११) नन्दा, (१२) भद्रा, (१३) जया, (१४) तुच्छा, (१५) पूर्णा,
ये पक्ष की पन्द्रह तिथियाँ हैं ।
इस प्रकार सब दिनों की त्रिगुण तिथियाँ हैं ।

प्र०—रात्रि-तिथियाँ कितनी हैं (और उनके नाम क्या-क्या हैं) ? कहें ।

उ०—प्रत्येक पक्ष की पन्द्रह-पन्द्रह रात्रि-तिथियाँ हैं । यथा—(१) उग्रवती, (२) भोगवती, (३) यशवती, (४) सर्वसिद्धा, (५) शुभनामा ।
पुनः—(६) उग्रवती, (७) भोगवती, (८) यशवती, (९) सर्वसिद्धा, (१०) शुभनामा ।
पुनः—(११) उग्रवती, (१२) भोगवती, (१३) यशवती, (१४) सर्वसिद्धा, (१५) शुभनामा ।
ये सब रात्रियों की त्रिगुण तिथियाँ हैं ।

---

१ जंबु० वक्ख० ७, सु० १५२ ।

## करणभेया तेसिं चर-थिरत्तपरूवणं—

५७. प०—कति णं भंते ! करणा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! एक्कारस करणा पण्णत्ता । तं जहा—

(१) बवं, (२) बालवं, (३) कोलवं, (४) थीविलोयणं, (५) गराइ, (६) वणिज्जं, (७) विट्ठी, (८) सउणी, (९) चउप्पयं, (१०) नागं, (११) किंत्थुग्घं ।

प०—एएसि णं भंते ! एक्कारसण्हं करणाणं कति करणा चरा । कति करणा थिरा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! सत्त करणा चरा, चत्तारि करणा थिरा पण्णत्ता । तं जहा—

(१) बवं, (२) बालवं, (३) कोलवं, (४) थिविलोअणं, (५) गरादि, (६) वणिज्जं, (७) विट्ठी ।

एएणं सत्तकरणा चरा पण्णत्ता ।

चत्तारि करणा थिरा पण्णत्ता । तं जहा—

(१) सउणी, (२) चउप्पयं, (३) णागं, (४) किंत्थुग्घं ।

एएणं चत्तारि करणा थिरा पण्णत्ता ।

प०—एएणं भंते ! चरा वा, थिरा वा कया भवंति ?

उ०—गोयमा ! सुक्क पक्खस्स पडिवाए राओ "बवे" करणे भवइ ।

बितियाए दिवा 'बालवे' करणे भवइ, राओ 'कोलवे' करणे भवइ ।

ततियाए दिवा "थीविलोअणं" करणं भवइ । राओ "गराई" करणे भवइ ।

चउत्थीए दिवा "वणिज्जं" राओ "विट्ठी" ।

पंचमीए दिवा "बवं", राओ "बालवं" ।

छट्ठीए दिवा "कोलवं" राओ "थीविलोअणं" ।

सत्तमीए दिवा "गराइ", राओ "वणिज्जं" ।

अट्ठमीए दिवा "विट्ठी", राओ "बवं" ।

नवमीए दिवा "बालवं", राओ "कोलवं" ।

दसमीए दिवा "थीविलोअणं", राओ "गराइं" ।

एक्कारसीए दिवा "वणिज्जं", राओ "विट्ठी" ।

बारसीए दिवा "बवं", राओ "बालवं" ।

तेरसीए दिवा "कोलवं" राओ "थीविलोअणं" ।

चउद्दसीए दिवा "गराइं" राओ "वणिज्जं" ।

पुण्णिमाए दिवा "विट्ठी", राओ "बवं" ।

बहुलपक्खस्स पडिवाए दिवा बालवं, राओ कोलवं ।

बितियाए दिवा थीविलोअणं, राओ गरादि ।

ततिआए दिवा "वणिज्जं" राओ "विट्ठी" ।

## करण के भेद और उनके चर-थिर की प्ररूपणा—

५७. प्र०—भगवन् ! करण कितने कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! करण इग्यारह कहे गये हैं, यथा—

(१) वव, (२) बालव, (३) कोलव, (४) स्त्रीविलोचन, (५) गरादि, (६) वणिज, (७) विष्टी, (८) शकुनी, (९) चतुष्पद, (१०) नाग, (११) किंस्तुघ्न ।

प्र०—भगवन् ! इन इग्यारह करणों में कितने करण चर हैं और कितने करण स्थिर हैं ?

उ०—गौतम ! सात करण चर हैं, चार करण स्थिर हैं, यथा—

(१) वव, (२) बालव, ३. कोलव, (४) स्त्री विलोचन, (५) गरादि, (६) वणिज, (७) विष्टी ।

ये सात करण चर कहे गये हैं ।

चार करण स्थिर कहे गये हैं, यथा—

(१) शकुनी, (२) चतुष्पद, (३) नाग, (४) किंस्तुघ्न ।

ये चार करण स्थिर कहे गये हैं ।

प्र०—भगवन् ! ये चर और स्थिर कब होते हैं ?

उ०—गौतम ! शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा की रात्रि में "वव" करण होता है ।

द्वितीया के दिन "बालव" करण होता है रात्रि में "कोलव" करण होता है ।

तृतीया के दिन में स्त्रीविलोचन करण होता है, रात्रि में 'गराई' करण होता है ।

चतुर्थी के दिन में 'वणिज' करण, रात्रि में विष्टी करण ।

पंचमी के दिन में वव करण, रात्रि में बालव करण ।

छट्ठ के दिन में कोलव करण, रात्रि में स्त्रीविलोचन करण ।

सप्तमी के दिन में गराइ करण, रात्रि में वणिज करण ।

अष्टमी के दिन मे विष्टीकरण, रात्रि में 'वव' करण ।

नवमी के दिन में बालव करण, रात्रि में कोलव करण ।

दशमी के दिन में स्त्रीविलोचनकरण, रात्रि में वणिजकरण ।

एकादशी के दिन में वणिज करण, रात्रि में विष्टी करण ।

द्वादशी के दिन में वव करण, रात्रि में बालव करण ।

त्रयोदशी के दिन में कोलवकरण, रात्रि में स्त्रीविलोचनकरण ।

चतुर्दशी के दिन में गराई करण, रात्रि में वणिज करण ।

पूर्णिमा के दिन में विष्टीकरण, रात्रि में वव करण ।

कृष्ण पक्ष की प्रतिपदा के दिन में बालव करण, रात्रि में कोलव करण ।

द्वितीया के दिन में स्त्रीविलोचन करण, रात्रि में गरादि करण ।

तृतीया के दिन में वणिज करण, रात्रि में विष्टी करण ।

| | |
|---|---|
| चउत्थीए दिवा "ववं", राओ "बालवं"। | चतुर्थी के दिन में वव करण, रात्रि में वालव करण। |
| पंचमीए दिवा "कोलवं", राओ "थीविलोअणं"। | पंचमी के दिन में कोलव करण, रात्रि में स्त्रीविलोचन करण। |
| छट्ठीए दिवा "गराइं", राओ "वणिज्जं"। | छट्ठी के दिन में गराइ करण, रात्रि में वणिज करण। |
| सत्तमीए दिवा "विट्ठी", राओ "ववं"। | सप्तमी के दिन में विष्टी करण, रात्रि में वव करण। |
| अट्ठमीए दिवा "बालवं", राओ "कोलवं"। | अष्टमी के दिन में वालव करण, रात्रि में कोलव करण। |
| नवमीए दिवा "थीविलोअणं", राओ "गराइं"। | नवमी के दिन में स्त्रीविलोचन करण, रात्रि में गराइ करण। |
| दसमीए दिवा "वणिज्जं", राओ "विट्ठी"। | दसमी के दिन में वणिज करण, रात्रि में विष्टी करण। |
| एक्कारसीए दिवा "ववं", राओ "बालवं"। | एकादशी के दिन में वव करण, रात्रि में वालव करण। |
| बारसीए दिवा "कोलवं", राओ "थीविलोअणं"। | द्वादशी के दिन में कोलव करण, रात्रि में स्त्रीविलोचन करण। |
| तेरसीए दिवा "गराइं", राओ "वणिज्जं"। | त्रयोदशी के दिन में गराइ करण, रात्रि में वणिज करण। |
| चउद्दसीए दिवा "विट्ठी", राओ "सउणी"। | चतुर्दशी के दिन में विष्टीकरण, रात्रि में शकुनी करण। |
| अमावासाए दिवा "चउप्पयं", राओ "णागं"। | अमावस्या के दिन में चतुष्पद करण, रात्रि में नाग करण। |
| सुक्क पक्खस्स पडिवाए दिवा "किंत्थुग्घं" करणं भवइ[1]। —जंबु० वक्ख. ७, सु० १५३। | शुक्ल पक्ष की प्रतिपदा के दिन में किंस्तुघ्न करण होता है। |

---

१ करण ज्ञान गणित—

तिथि तु द्विगुणी कृत्वा, हीनमेकेन कारयेत्। सप्तभिस्तु हरेद्भागं, शेषं करणमुच्यते ।।

चर संज्ञक करण—

१. ववश्च, २. बालवश्चैव, ३. कौलव, ४. स्तैतिलस्तथा। ५. गरश्च, ६. वणिजो, ७. विष्टि सप्तैते करणानि च ।।

स्थिर संज्ञक करण, कृष्ण-शुक्ल पक्षगतकरण—

कृष्णपक्षे चतुर्दश्यां, १. शकुनि पश्चिमे दले। २. चतुष्पदश्च, ३. नागश्च, अमावास्या दलद्वये ।।

शुक्लप्रतिपदायां च, ४. किंस्तुघ्न प्रथमे दले। स्थिराण्येतानि चत्वारि, करणानि जगुर्बुधा ।।

शुक्लप्रतिपदान्ते च, ववाख्य करणो भवेत्। एकादशश्च विज्ञेया, श्वर-स्थिर विभागतः ।।

—शीघ्र बोध प्रकरण २, श्लोक ३४-३८

| कृष्णपक्ष के करण | | शुक्लपक्ष के करण | |
|---|---|---|---|
| दिन | रात | दिन | रात |
| १. बालव | कौलव | १. किंस्तुघ्न | वव |
| २. तैतिल | गरज | २. वालव | कौलव |
| ३. वणिज | विष्टी | ३. तैतिल | गरज |
| ४. बव | वालव | ४. वणिज | विष्टी |
| ५. कौलव | तैतिल | ५. वव | वालव |
| ६. गरज | वणिज | ६. कौलव | तैतिल |
| ७. विष्टी | वव | ७. गरज | वणिज |
| ८. वालव | कौलव | ८. विष्टी | वव |
| ९. तैतिल | गरज | ९. वालव | कौलव |
| १०. वणिज | विष्टी | १०. तैतिल | गरज |
| ११. वव | वालव | ११. वणिज | विष्टी |
| १२. कौलव | तैतिल | १२. वव | वालव |
| १३. गरज | वणिज | १३. कौलव | तैतिल |
| १४. विष्टी | शकुनि | १४. गरज | वणिज |
| १५. चतुष्पाद | नाग | १५. विष्टी | वव |

## उडूणं णामाइं कालप्पमाणं च—

५८. तत्थ खलु इमे छ उडू पण्णत्ता, तं जहा—

(१) पाउसे, (२) वरिसारत्ते, (३) सरते, (४) हेमंते, (५) वसंते, (६) गिम्हे[1]।

ता सव्वे वि णं एए चंद-उडू दुवे दुवे मासा तिचउप्पण्ण-सएणं तिचउप्पण्णसएणं आयाणेणं गणिज्जमाणा साइरेगाइं एगूणसट्ठि एगूणसट्ठि राइंदियाइं राइंदियग्गे णं[2] आहिए त्ति वएज्जा। —सूरिय. पा. १२, सु. ७५।

## ऋतुओं के नाम और काल प्रमाण—

५८. ये छ ऋतुएं कही गई हैं, यथा—

१. पावस ऋतु, २. वर्षा ऋतु, ३. शरद् ऋतु, ४. हेमन्त ऋतु, ५. बसन्त ऋतु, ६. ग्रीष्म ऋतु।

ये सब चन्द्र ऋतुएँ दो-दो मास की होती हैं और (प्रत्येक ऋतु संवत्सर) तीन सौ चौपन, तीन सौ चौपन दिन का गिनते हुए कुछ अधिक गुनसठ-गुनसठ अहोरात्र की होती है।

## जंबुद्दीवस्स चउसु दिसासु वासाईणं परूवणं—

५९. प०—जया ण भंते! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स दाहिणड्ढे वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ, तया णं उत्तरड्ढे वि वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ?

जया णं उत्तरड्ढे वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ। तया णं जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पुरत्थिम-पच्चत्थिमेणं अणंतर पुरक्खड समयंसि वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ?

उ०—हंता गोयमा! जया णं जंबुद्दीवे दीवे दाहिणड्ढे वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ। (शेषं) तहेव जाव वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ।

प०—जया णं भंते! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पुरत्थि-मेणं वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ तया णं पच्चत्थि-मेण वि वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ?

जया णं पच्चत्थिमेणं वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ, तया णं जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तर-दाहि-णेणं अणंतर पच्छाकड समयंसि वासाणं पढमे समए पडिवन्ने भवइ?

उ०—हंता गोयमा! जया णं जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्व-यस्स पुरत्थिमेणं वासाणं पढमे समए पडिवज्जइ-तह चेव उच्चारेयव्वं जाव पडिवन्ने भवइ।

एवं जहा (१) समएणं अभिलावो भणिओ वासाणं तहा (२) आवलियाए वि भाणियव्वो।

(३) आणापाणूण वि, (४) थोवेण वि, (५) लवेण वि, (६) मुहुत्तेण वि, (७) अहोरत्तेण वि, (८) पक्खेणं वि, (९) मासेण वि, (१०) उउणा वि।

एएसिं सव्वेसिं जहा समयस्स अभिलावो तहा भाणि-यव्वो।

## जम्बूद्वीप की चारों दिशाओं में वर्षा आदि की प्ररूपणा—

५९. प्र०—भगवन्! जब जम्बूद्वीप द्वीप में मन्दर पर्वत से दक्षिणार्ध में वर्षा का प्रथम समय होता है तब उत्तरार्ध में भी वर्षा का प्रथम समय प्रतिपन्न होता है?

जब उत्तरार्ध में वर्षा का प्रथम समय होता है तब जम्बूद्वीप द्वीप में मन्दर पर्वत के पूर्व-पश्चिम में अनन्तर द्वितीय समय में वर्षा का प्रथम समय प्रतिपन्न होता है?

उ०—हाँ गौतम! जब जम्बूद्वीप द्वीप के दक्षिणार्ध में वर्षा का प्रथम समय होता है। (शेष) उसी प्रकार —यावत्—वर्षा का प्रथम समय प्रतिपन्न होता है?

प्र०—भगवन्! जब जम्बूद्वीप द्वीप में मन्दर पर्वत के पूर्व में वर्षा का प्रथम समय प्रतिपन्न होता है तब पश्चिम में भी वर्षा का प्रथम समय होता है?

जब पश्चिम में वर्षा का प्रथम समय होता है तब जम्बूद्वीप द्वीप में मन्दर पर्वत के उत्तर दक्षिण में अनन्तर द्वितीय समय में वर्षा क प्रथम समय प्रतिपन्न होता है?

उ०—हाँ गौतम! जब जम्बूद्वीप द्वीप में मन्दर पर्वत के पूर्व में वर्षा का प्रथम समय प्रतिपन्न होता है। पूर्ववत् कहना चाहिए —यावत्—प्रतिपन्न होता है।

जिस प्रकार वर्षा के (१) समय का अभिलाप कहा—उसी प्रकार (२) आवलिका का भी कहना चाहिए।

(३) आनप्राण का भी, (४) स्तोक का भी, (५) लव का भी, (६) मुहूर्त का भी, (७) अहोरात्र का भी, (८) पक्ष का भी, (९) मास का भी, (१०) ऋतु का भी,

जिस प्रकार समय का अभिलाप कहा उसी प्रकार ये सब अभिलाप कहने चाहिए।

---

१ ठाणं. ६, सु. ५२६।

२ चंदस्स णं संवच्छरस्स एगमेगे ऊऊ एगूणसट्ठि राइंदियाइं राइदियग्गे णं पण्णत्ता, —सम. ५९, सु. १

प०—जया णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे दाहिणड्ढे हेमंताणं पढमे समए पडिवज्जइ ?

उ०—जहेव वासाणं अभिलावो (२०) तहेव हेमंताण वि, (३०) गिम्हाण वि भाणियव्वो—जाव—उउ ।

एवं एए तिन्नि वि, एएसिं तीसं आलावगा भाणियव्वा ।

प्र०—भगवन् ! जब जम्बूद्वीप द्वीप के दक्षिणार्ध में हेमन्त का प्रथम समय प्रतिपन्न होता है ?

उ०—जिस प्रकार वर्षा का अभिलाप है उसी प्रकार हेमन्त का भी और ग्रीष्म का भी कहना चाहिए—यावत्—ऋतु ।

इसी प्रकार ये तीन हैं । इनके तीस आलापक कहने चाहिए ।

प०—जया णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स दाहिणड्ढे पढमे अयणे पडिवज्जइ, तया णं उत्तरड्ढे वि पढमे अयणे पडिवज्जइ ?

जहा समएणं अभिलावो तहेव अयणेण वि भाणियव्वो, —जाव—

प्र०—भगवन् ! जब जम्बूद्वीप द्वीप में मन्दर पर्वत के दक्षिणार्ध में प्रथम अयन प्रतिपन्न होता है तब उत्तरार्ध में भी प्रथम अयन प्रतिपन्न होता है ?

जिस प्रकार समय का अभिलाप कहा उसी प्रकार अयन का भी कहना चाहिए ।—यावत्—

उ०—हंता गोयमा ! जया णं जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तर-दाहिणेणं अणंतर पच्छाकडसमयंसि पढमे अयणे पडिवन्ने भवइ ।

जहा अयणेणं अभिलावो तहा संवच्छरेण वि भाणियव्वो ।

जुएण वि, वाससएण वि, वाससहस्सेण वि, वाससयसहस्सेण वि, पुव्वंगेण वि, पुव्वेण वि, तुडियंगेण वि, तुडिएण वि,

एवं पुव्वंगे पुव्वे, तुडियंगे तुडिए, अडडंगे अडडे, अववंगे अववे, हूहूयंगे हूहूए, उप्पलंगे उप्पले, पउमंगे पउमे, नलिनंगे नलिने, अत्यणिउरंगे अत्यणिउरे, अउयंगे अउए, णउयंगे णउए, पउयंगे पउए, चूलियंगे चूलिया, सीसपहेलियंगे सीसपहेलिया, पलिओवमेण वि, सागरोवमेण वि ।

उ०—हाँ गौतम ! जब जम्बूद्वीप द्वीप में मन्दर पर्वत के उत्तर-दक्षिण में अनन्तर द्वितीय समय में प्रथम अयन प्रतिपन्न होता है ।

जिस प्रकार अयन का अभिलाप है उसी प्रकार संवत्सर का भी कहना चाहिए ।

युग का भी, सौ वर्ष का भी, हजार वर्ष का भी, लाख वर्ष का भी, पूर्वांग का भी, पूर्व का भी, त्रुटितांग का भी, त्रुटित का भी ।

इसी प्रकार पूर्वांग पूर्व, त्रुटितांग त्रुटित, अडडांग अडड, अववांग अवव, हूहूकांग हूहूक, उत्पलांग उत्पल, पद्मांग पद्म' नलिनांग नलिन, अर्थनिकुरांग अर्थनिकुर, अयुतांग अयुत, नयुतांग नयुत, प्रयुतांग प्रयुत, चूलिकांग चूलिका, शीर्षप्रहेलिकांग शीर्षप्रहेलिका, पल्योपम भी, सागरोपम भी ।

प०—जया णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे दाहिणड्ढे पढमा ओसप्पिणी पडिवज्जइ ?

तया णं उत्तरड्ढे वि पढमा ओसप्पिणी पडिवज्जइ ?

जया णं उत्तरड्ढे वि पढमा ओसप्पिणी पडिवज्जइ, तया णं जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पुरत्थिम-पच्चत्थिमेणं णेवत्थि ओसप्पिणी णेवत्थि उस्सप्पिणी ।

अवट्ठिए णं तत्थ काले पण्णत्ते समणाउसो !

उ०—हंता गोयमा ! तं चेव उच्चारेयव्वं—जाव—समणाउसो !

जहा ओसप्पिणीए आलावो भणिओ ।

एवं उस्सप्पिणीए वि भाणियव्वो ।[1]

—भग. स. ५, उ. १, सु. १४-२१

प्र०—भगवन् ! जब जम्बूद्वीप द्वीप के दक्षिणार्ध में प्रथम अवसर्पिणी प्रतिपन्न होता है ?

तब उत्तरार्ध में भी प्रथम अवसर्पिणी प्रतिपन्न होता है ?

जब उत्तरार्ध में भी प्रथम अवसर्पिणी प्रतिपन्न होता है 'तब जम्बूद्वीप द्वीप के मन्दर पर्वत से पूर्व-पश्चिम में नहीं है अवसर्पिणी और नहीं है उत्सर्पिणी ।

आयुष्मन् श्रमण ! वहाँ अवस्थित काल कहा गया है ?

उ०—हाँ गौतम ! पूर्ववत् कहना चाहिए—यावत्—"श्रमणाउपो" ।

जिस प्रकार अवसर्पिणी आलापक कहा,

इसी प्रकार उत्सर्पिणी का आलापक कहना चाहिए ।

---

१ सूरिय. पा. ८, सु. २६ ।

## अड्ढाइज्जेसु दीवेसु कालाणुभावो—

६०. जंबुद्दीवस्स दोसु कुरासु मणुया सया सुसमसुसमुत्तमिड्ढि पत्ता पच्चणुब्भवमाणा विहरंति, तं जहा—(१) देवकुराए चेव, (२) उत्तरकुराए चेव।

एवं धायइसंडे दीवे पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

एवं पुक्खरवरदीवड्ढपुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

जंबुद्दीवस्स दोसु वासेसु मणुया सया सुसमुत्तमिड्ढि पत्ता पच्चणुब्भवमाणा विहरंति, तं जहा—(१) हरिवासे चेव, (२) रम्मगवासे चेव।

एवं धायइसंडे दीवे पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

जंबुद्दीवस्स दोसु वासेसु मणुया सया सुसमदुसमत्तमिड्ढि पत्ता पच्चणुब्भवमाणा विहरंति, तं जहा—(१) हेमवए चेव, (२) एरण्णवए चेव।

एवं धायइसंडे दीवे पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

जंबुद्दीवस्स दोसु खेत्तेसु मणुया सया दुसमसुसमुत्तमिड्ढि पत्ता पच्चणुब्भवमाणा विहरंति, तं जहा—(१) पुव्वविदेहे चेव, (२) अवरविदेहे चेव।

एवं धायइसंडे दीवे पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

जंबुद्दीवस्स दोसु वासेसु मणुया छव्विहं पि कालं पच्चणुब्भवमाणा विहरंति, तं जहा—(१) भरहे चेव, (२) एरवए चेव।

—ठाणं अ. २, उ. ३, सु. ९४

एवं धायइसंडे दीवे पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

—ठाणं अ. २, उ. ३, सु. ९९

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ पुरत्थिमद्धे, पच्चत्थिमद्धे वि,

—ठाणं अ. २, उ. ३, सु. १०३

## अढाई द्वीप में काल का प्रभाव—

६०. जम्बूद्वीप के दो कुरा में मनुष्य सदा सुषमसुषमा काल की रिद्धि को प्राप्त हैं और वे उसका अनुभव करते हुए विहरते हैं, यथा—(१) देवकुरा, (२) उत्तरकुरा।

**इसी प्रकार धातकीखण्डद्वीप के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

**इसी प्रकार पुष्करवरद्वीपार्ध के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

जम्बूद्वीप के दो क्षेत्रों में मनुष्य सदा सुषमकाल की रिद्धि को प्राप्त हैं और वे उसका अनुभव करते हुए विहरते हैं, यथा—(१) हरिवर्ष, (२) रम्यक्वर्ष।

**इसी प्रकार धातकीखण्डद्वीप के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

**इसी प्रकार पुष्करवरद्वीपार्ध के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

जम्बूद्वीप के दो क्षेत्रों में मनुष्य सदा सुषमदुषम काल की रिद्धि को प्राप्त हैं और वे उसका अनुभव करते हुए विहरते हैं, यथा—(१) हैमवत, (२) हैरण्यवत।

**इसी प्रकार धातकीखण्डद्वीप के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

**इसी प्रकार पुष्करवरद्वीपार्ध के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

जम्बूद्वीप के दो क्षेत्रों में मनुष्य सदा दुषमसुषम काल की रिद्धि को प्राप्त हैं और वे उसका अनुभव करते हुए विहरते हैं, यथा—(१) पूर्वविदेह, (२) पश्चिमविदेह।

**इसी प्रकार धातकीखण्डद्वीप के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

**इसी प्रकार पुष्करवरद्वीपार्ध के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

जम्बूद्वीप के दो क्षेत्रों में मनुष्य छहों प्रकार के काल का अनुभव करते हुए विचरते हैं, यथा—(१) भरत, (२) ऐरवत।

**इसी प्रकार धातकीखण्डद्वीप के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**

**इसी प्रकार पुष्करवरद्वीपार्ध के पूर्वार्ध और पश्चिमार्ध में भी।**



## लोए राइंदिया—

६१. तेणं कालेणं तेणं समएणं पासावच्चिज्जा थेरा भगवंतो जेणेव समणे भगवं महावीरे तेणेव उवागच्छंति, तेणेव उवागच्छित्ता समणस्स भगवओ महावीरस्स अदूरसामंते ठिच्चा एवं वयासी—

प०—से नूणं भंते ! असंखेज्जे लोए अणंता रातिंदिया उप्पज्जिसु वा, उप्पज्जंति वा, उप्पज्जिस्संति वा ? विगच्छिसु वा, विगच्छंति वा, विगच्छिस्संति वा ? परित्ता रातिंदिया उप्पज्जिसु वा ३ ? विगच्छिसु वा ३ ?

उ०—हंता, अज्जो ! असंखेज्जे लोए अणंता रातिंदिया उप्पज्जिसु वा ३, विगच्छिसु वा ३, परित्ता रातिंदिया उप्पज्जिसु वा ३, विगच्छिसु वा ३।

प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—असंखेज्जे लोए अणंता रातिंदिया उप्पज्जिसु वा ३? विगच्छिसु वा ३? परित्ता रातिंदिया उप्पज्जिसु वा ३ ? विगच्छिसु वा ३ ?

उ०—से नूणं भे अज्जो ! पासेणं अरहा पुरिसादाणीएणं—"सासए लोए वुइए, अणादीए अणवदग्गे, परित्ते परिवुडे, हेट्ठा विच्छिण्णे, मज्झे संखित्ते, उप्पिं विसाले, अहे पलियंकसंठियंसि, मज्झे वरवइरविग्गहियंसि, उप्पिं उद्धमुइंगाकारसंठियंसि अणंता जीवघणा उप्पज्जित्ता निलीयंति। से भूए उप्पन्ने विगए परिणए। अजीवेहिं लोक्कति, पलोक्कइ।

प०—जे लोक्कइ से लोए ?

उ०—हंता भगवं ! से तेणट्ठेणं अज्जो ! एवं वुच्चति—असंखेज्जे लोए-जाव-विगच्छिस्संति वा।

तप्पभिइं च णं ते पासावच्चेज्जा थेरा भगवंतो समणं भगवं महावीरं पच्चभिजाणंति—'सव्वण्णु' 'सव्वदरिसि'। तए णं ते थेरा भगवंतो समणं भगवं महावीरं वंदंति नमंसंति, वंदित्ता नमंसित्ता एवं वयासी—"इच्छामो णं भंते। तुब्भं अंतिए चाउज्जामाओ धम्माओ पंचमहव्वइयं सपडिक्कमणं धम्मं उवसंपज्जित्ताणं विहरित्तए।"

अहासुहं देवाणुप्पिया ! मा पडिबंधं करेह।

तए णं ते पासावच्चिज्जा थेरा भगवंतो-जाव-चरिमेहिं उस्सासनिस्सासेहिं सिद्धा-जाव-सव्वदुक्खप्पहीणा, अत्थेगइया देवा देवलोएसु उववन्ना।

—भग. स. ५, उ. ९, सु. १४-१६

## लोक में रात्रि-दिन—

६१. उस काल उस समय भ० पार्श्वनाथ के स्थविर शिष्य जहाँ श्रमण भगवान महावीर थे वहाँ आये और उनके समीप स्थित होकर इस प्रकार बोले—

प्र०—हे भगवन् ! इस असंख्य (प्रदेशी) लोक में क्या अनन्त रात्रि दिन उत्पन्न हुए हैं, होते हैं और होंगे—नष्ट हुए हैं, होते हैं और होंगे ? अथवा परिमित रात्रि दिन उत्पन्न हुए हैं, होते हैं और होंगे—नष्ट हुए हैं, होते हैं और होंगे ?

उ०—हाँ आर्यो ! इस असंख्य (प्रदेशी) लोक में अनन्त रात्रि दिन उत्पन्न हुए हैं, होते हैं और होंगे तथा परिमित रात्रि-दिन उत्पन्न हुए हैं, होते हैं और होंगे—इसी प्रकार नष्ट हुए हैं, होते हैं और होंगे।

प्र०—हे भगवन् ! इस प्रकार कहने का कारण क्या है ? असंख्येय लोक में अनन्त रात्रि दिन उत्पन्न हुए हैं ३, नष्ट हुए हैं ३ तथा परिमित रात्रि दिन उत्पन्न हुए हैं ३, नष्ट हुए हैं ३ इत्यादि।

उ०—हे आर्यो ! आपके पार्श्व अर्हन्त पुरुषादानीय ने इस लोक को शाश्वत अनादि अनन्त परिमित और अलोक से परिवृत कहा है—जो नीचे से विस्तीर्ण है, मध्य में संक्षिप्त है, ऊपर विशाल है। नीचे से पल्यंकाकार है, मध्य में उत्तम वज्राकार है, और ऊपर से ऊर्ध्व मृदंगाकार स्थित है। इसमें अनन्त जीवसमूह उत्पन्न हो-होकर विलीन होते हैं। यह लोक भूत है, उत्पन्न है, विगत है, परिणत है। यह अजीवों के परिणमन धर्म से निश्चित होता है, विशेष रूप से निश्चित होता है।

प्र०—जो प्रमाण द्वारा जाना जाय वह लोक है ?

उ०—हाँ भगवन् ! अतएव हे आर्यो ! इस प्रकार कहा जाता है—असंख्य लोक में अनन्त रात्रि दिन उत्पन्न हुए हैं ३ इत्यादि पूर्ववत् है।

तबसे ये पार्श्वापत्य स्थविर श्रमण भगवान महावीर को "सर्वज्ञ सर्वदर्शी" जानने लगे।

तदनन्तर वे स्थविर भगवंत श्रमण भगवान महावीर को वंदना नमस्कार कर इस प्रकार बोले—"हे भगवन् ! हम आपके समीप चार याम धर्म से (बदलकर) सप्रतिक्रमण पंचमहाव्रत धर्म को स्वीकार कर विचरना चाहते हैं।

हे देवानुप्रियो ! आपको जिस प्रकार सुख हो वैसा करो किन्तु प्रतिबन्ध (देर) न करो।

तदनन्तर वे पार्श्वापत्य स्थविर भगवंत—यावत्—अन्तिम श्वासोच्छ्वासों से सिद्ध हुए—यावत्—सब दुःखों से मुक्त हुए। कुछ देवलोकों में उत्पन्न हुए।

## मणुयलोयस्स मेरा—

६२. जावं च णं माणुसुत्तरे पव्वए, तावं च णं अस्सिं लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं वासाइं वा, वासहराइं वा, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं गेहाइ वा, गेहावणाइ वा, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं गामाइ वा, जाव-रायहाणीइ वा, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं अरहंता, चक्कवट्टि, बलदेवा, वासुदेवा, पडिवासुदेवा, चारणा, विज्जाहरा, समणा, समणीओ, सावया, सावियाओ, मणुया, पगइभद्दगा, विणीया, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं समयाइ वा, आवलियाइ वा, आणापाणइ वा, थोवाइ वा, लवाइ वा, मुहुत्ताइ वा, दिवसाइ वा, अहोरत्ताइ वा, पक्खाइ वा, मासाइ वा, उडुइ वा, अयणाइ वा, संवच्छराइ वा, जुगाइ वा, वाससयाइ वा, वाससहस्साइ वा, वाससयसहस्साइ वा, पुव्वंगाइ वा, पुव्वाइ वा, तुडियंगाइ वा, तुडियाइ वा, एवं अडडे, अववे, हुहुंकए, उप्पले, पउमे, णलिले, अच्छिनिउरे, अउए, णउए, मउए, चूलिया, सीसपहेलिया, पलिओवमेइ वा, सागरोवमेइ वा, ओसप्पिणीइ वा, उस्सप्पिणीइ या, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं बादरे विज्जुक्कारे, बायरे थणियसद्दे, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं बहवे ओराला बलाहका संसेयंति, समुच्छंति, वासं वासंति, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ। जावं च णं बायरे तेउक्काए, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं आगराइ वा, नईइ वा, णिहीइ वा, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं अगडाइ वा, वावीइ वा, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं चंदोवरागाइ वा, सूरोवरागाइ वा, चंदपरिसाइ वा, सूरपरिसाइ वा, पडिचंदाइ वा, पडिसूराइ वा, इंदधणूइ वा, उदगमच्छेइ वा, कपिहसियाणि वा, तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

जावं च णं चंदिम-सूरिय-गह-णक्खत्त-तारारूवाणं अभिगमण-निग्गमण-वुड्ढि-णिवुड्ढि-अणवट्टिय-संठाण-संठिइ आघविज्जइ तावं च णं अस्सि लोए त्ति पवुच्चइ।

—जीवा. पडि. ३, उ. सु. १७८, १७९।

## मनुष्य लोक की मर्यादा—

६२. जहाँ तक मानुषोत्तर पर्वत है, वहाँ तक यह लोक है—ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक वर्ष हैं, वर्षधर (पर्वत) हैं वहाँ तक यह लोक है—ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक गृह हैं, गृह पंक्ति हैं, वहाँ तक यह लोक है, ऐसा कहा जाता है।

जहाँ ग्राम हैं यावत् राजधानियाँ हैं, वहाँ तक यह लोक है, ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक अर्हन्, चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव, प्रतिवासुदेव, चारण, विद्याधर, श्रमण-श्रमणियाँ, श्रावक-श्राविकायें, मनुष्य, प्रकृतिभद्रक (प्रकृति के भद्र) विनीत हैं, वहाँ तक यह लोक है, ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक समय, आवलिका, आनप्राण, स्तोक, लव, मुहूर्त, दिवस, अहोरात्र, पक्ष, मास, ऋतु, अयन, संवत्सर, युग, वर्षशत, वर्षसहस्र, वर्षशतसहस्र, पूर्वांग, पूर्व, त्रुटितांग, त्रुटित, इस प्रकार से अटट, अवव, हुहूँकृत, उत्पल, पद्म, नलिन, अक्षिनुपूर, अयुत, नियुत, मुकुट, चूलिका, शीर्षप्रहेलिका, पल्योपम, सागरोपम, अवसर्पिणी, उत्सर्पिणी है—वहाँ तक यह लोक है, ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक बादर विद्युत है, बादर स्तनित शब्द है, वहाँ तक यह लोक है—ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक अनेक औदारिक वारिधर (बादल) स्वेद उत्पन्न करते हैं, उत्पन्न होते हैं, वर्षा करते हैं, वहाँ तक लोक है, ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक आकर (खानें) हैं, नदी हैं, निधि हैं, वहाँ तक लोक है, ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक अगड (कूप) हैं, वापिकाएँ हैं, वहाँ तक लोक है, ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक चन्द्रग्रहण-सूर्यग्रहण हैं, चन्द्र परिषद हैं, सूर्य परिषद हैं, प्रतिचन्द्र हैं, प्रतिसूर्य है, इन्द्रधनुष हैं, जलमत्स्य है, कपि हसित—(कपि के हास्य समान मेघगर्जन) हैं वहाँ तक लोक है—ऐसा कहा जाता है।

जहाँ तक चन्द्र-सूर्य-ग्रह-नक्षत्र-तारकों का अभिगमन-निर्गमन-वृद्धि-निर्वृद्धि-अपरिवर्तित-संस्थान-संस्थिति कही जाती है—वहाँ तक यह लोक है, ऐसा कहा जाता है।

॥ समत्ता लोय पण्णत्ति ॥



॥ लोक प्रज्ञप्ति समाप्त ॥




सम्पूर्ण लोक की ऊँचाई १४ राजू है। अधोलोक की ऊँचाई ७ राजू प्रमाण, ऊर्ध्व लोक की ऊँचाई १ लाख योजन कम ७ राजू तथा मध्य लोक की ऊँचाई १ लाख योजन प्रमाण है।

अधोलोक का सबसे नीचे ७ राजू विस्तार, मध्य लोक का बीच में १ राजू विस्तार (समय क्षेत्र ४५ लाख योजन) ऊर्ध्व-लोक का मध्य में ब्रह्मकल्प के सम भाग में ५ राजू तथा ऊपरी शीर्ष का विस्तार १ राजू (सिद्धशिला ४५ लाख योजन) प्रमाण ही। इस लोक के बाहर चारों ओर असीम अनन्त अलोकाकाश है।

# अलोय-पण्णत्ति

# अलोक-प्रज्ञप्ति

**अलोगस्स एगत्तं—**

१. एगे अलोए[1] —ठाणं. अ. १, सु. ५।

**दव्वओ अलोगस्स सरूवं—**

२. दव्वओ णं अलोए—
णेवत्थि जीवदव्वा, णेवत्थि अजीवदव्वा, णेवत्थि जीवाजीवदव्वा। —भग. स. ११, उ. १०, सु. २३।
एगे अजीवदव्वदेसे अगुरुलहुए।
अणंतेहिं अगुरुलहुयगुणेहिं संजुत्ते सव्वागासे अणंतभागूणे[2]
—भग. स. २, उ. १०, सु. १२।

**कालओ अलोगस्स णिच्चत्तं—**

३. कालओ णं अलोए न कयायि-जाव-णिच्चे[3]
—भग. स. ११, उ. १०, सु. २४/२।

**भावओ अलोगस्स अरूवत्तं—**

४. भावओ णं अलोए णेवत्थि वण्णपज्जवा-जाव-णेवत्थि अगुरुलहुयपज्जवा। —भग. स. ११, उ. १०, सु. २५/३।

**अलोग-संठाण परूवणं—**

५. प०—अलोए णं भंते! किं संठिए पण्णत्ते?
उ०—गोयमा! झुसिर गोल संठिए पण्णत्ते।
—भग. स. ११, उ. १०, सु. ११।

**अलोगागास-सरूवं—**

६. प०—अलोगागासे णं भंते! किं जीवा, जीवदेसा, जीव पएसा, अजीवा, अजीवदेसा, अजीवपएसा?
उ०—गोयमा! नो जीवा, नो जीवदेसा, नो जीव पएसा, नो अजीवा, नो अजीवदेसा, नो अजीवपएसा।

अलोक का एकत्व—

१. अलोक एक है।

द्रव्य से अलोक का स्वरूप—

२. द्रव्य से अलोक में न जीव द्रव्य है, न अजीव द्रव्य है और न जीवाजीव द्रव्य है।

अलोक अजीव द्रव्य का एक देश है, वह अगुरुलघु है, अनन्त अगुरुलघु गुणों से युक्त है, अनन्त भाग कम पूर्ण आकाश है।

काल से अलोक का नित्यत्व—

३. काल से अलोक कदापि नहीं था—यावत्—नित्य है।

भाव से अलोक का अरूपत्व—

४. भाव से अलोक न वर्णपर्यव है—यावत्—न अगुरुलघु पर्यव है?

अलोक के संस्थान का प्ररूपण—

५. प्र०—भगवन्! अलोक का कौन सा संस्थान कहा गया है?
उ०—गौतम! पोले गोले के जैसा संस्थान कहा गया है।

अलोकाकाश का स्वरूप—

६. प्र०—भगवन्! अलोकाकाश क्या जीव है, जीव देश है, जीव प्रदेश है, अजीव है, अजीव देश है, अजीव प्रदेश है?
उ०—गौतम! न जीव है, न जीव देश है, न जीव प्रदेश है, न अजीव है, न अजीव देश है, न अजीव प्रदेश है।

---

१ सम० स० १, सु० ३।
२ (क) भग० स० ११, उ० १०, सु० १६।
(ग) भग० स० ११, उ० १०, सु० २३।
(ङ) पण्ण० प० १५, सु० १००५।
३ एवं जाव अलोगे।

(ख) भग० स० ११, उ० १०, सु० २१।
(घ) भग० स० ११, उ० १०, सु० २५/३।

—भग० स० ११, उ० १०, सु० २४/२

एगे अजीवदव्वदेसे अगुरुलहुए, अणंतेहिं अगुरुय-लहुयगुणेहिं संजुते; सव्वागासे अणंतभागूणे।

—भग. स. २, उ. १०, सु. १२।

अलोक एक अजीव द्रव्य देश है, अगुरुलघु है, अनन्त अगुरुलघु गुणों से संयुक्त है, अनन्त भाग कम पूर्ण आकाश है।

प०—अलोए णं भंते ! किं जीवा-जाव-अजीव पएसा ?

प्र०—भगवन् ! अलोक क्या जीव है—यावत्—अजीव प्रदेश है ?

उ०—गोयमा ! जहा अलोगागासे।

—भग. स. ११, उ. १०, सु. १६।

उ०—गौतम ! अलोकाकाश जैसा है।

## अलोगस्स एगागासपएसे वि नत्थि जीवाइं—

## अलोक के एक आकाश प्रदेश में जीवादि नहीं है—

७. प०—अलोगस्स णं भंते ! एगम्मि आगासपएसे किं जीवा, जाव-अजीव पएसा ?

उ०—गोयमा ! नो जीवा-जाव-नो अजीवप्पएसा।

—भग० स० ११, उ० १०, सु० २१।

७. प्र०—भगवन् ! अलोक के एक आकाश प्रदेश में क्या जीव हैं—यावत्—अजीव प्रदेश हैं ?

उ०—गौतम ! न जीव हैं—यावत्—न अजीव प्रदेश हैं।

## अलोगस्स महालयत्तं—

## अलोक की महानता—

८. प०—अलोए णं भंते ! के महालए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! अयं णं समयखेत्ते पणयालीसं जोयण सहस्साइं आयाम-विक्खभेणं एगा जोयण कोडी बायालीसं च जोयणसयसहस्साइं तीसं च जोयणसहस्साइं दोण्णि य अउणापण्णे जोयणसए किंचि विसेसाहिए परिक्खेवेणं।

८. प्र०—भगवन् ! अलोक की महानता कितनी कही गई है ?

उ०—गौतम ! यह समय क्षेत्र पैंतालीस लाख योजन का लम्बा चौड़ा है, एक क्रोड, बियालीस लाख, तीस हजार दो सौ उनपचास योजन से कुछ अधिक की परिधि है।

तेणं कालेणं, तेणं समएणं दस देवा महिड्ढीया-जाव-महेसुक्खा जंबुद्दीवे दीवे मंदरे पव्वए, मंदरं चूलियं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ताणं चिट्ठेज्जा।

उस काल, उस समय, दस महर्धिक—यावत्—महासुखी देव जम्बूद्वीप द्वीप के मन्दर पर्वत की चूलिका को चारों ओर से घेर कर रहें।

अहे णं अट्ठदिसाकुमारिमहत्तरियाओ अट्ठ बलिपिंडे गहाय माणुसुत्तर पव्वयस्स चउसु वि दिसासु, चउसु वि विदिसासु बहियाभिमुहीओ ठिच्चा अट्ठ बलिपिंडे धरणितलमसंपत्ते खिप्पामेव पडिसाहरित्तए।

नीचे आठ बड़ी दिशाकुमारियाँ आठ बलिपिंड लेकर मानुषोत्तर पर्वत की चारों दिशाओं में चार विदिशाओं में बाहर की ओर मुँह करके खड़ी रहें और आठ बलिपिंड फेंके, उन्हें वे देव भूमि पर गिरने से पहले ग्रहण कर लें।

ते णं गोयमा ! देवा ताए उक्किट्ठाए-जाव-देवगईए लोगंते ठिच्चा असब्भावपट्ठवणाए।

हे गौतम ! उस उत्कृष्ट—यावत्—देवगति से लोक के अन्त में ठहरकर, असद्भाव कल्पना से अलोक का अन्त पाने के लिए,

एगे देवे पुरत्थाभिमुहे पयाए,
एगे देवे दाहिण पुरत्थाभिमुहे पयाए,
एवं जाव उत्तर पुरत्थाभिमुहे पयाए,
एगे देवे उड्ढाभिमुहे पयाए,
एगे देवे अहोभिमुहे पयाए।

एक देव पूर्व दिशा में जावे,
एक देव दक्षिण-पूर्व में जावे इस प्रकार यावत्
एक देव उत्तर-पूर्व में जावे,
एक देव ऊर्ध्व दिशा में जावे,
एक देव अधो दिशा में जावे।

तेणं कालेणं तेणं समएणं वाससयसहस्साउए दारए पयाए।

उस काल उस समय में एक लाख वर्ष की आयु वाला बच्चा उत्पन्न हुआ।

तए णं तस्स दारगस्स अम्मापियरो पहीणा भवंति। तं चेव जाव। नो चेव णं देवा अलोयंतं संपाउणंति।

उस बच्चे के माता-पिता का देहावसान हो गया; वह और उसके पौत्रादि सातवीं पीढ़ी समाप्त हो गई। किन्तु वे देव अलोक का अंत नहीं पा सके।

अधिक ?

उ०—गोयमा ! नो गए बहुए, अगए बहुए,

उ०—गौतम ! गत अलोक अधिक नहीं अपितु अगत अलोक अधिक है।

गयाओ से अगए अणंत गुणे,

गत अलोक से अगत अलोक अनन्तगुण अधिक है।

अगयाओ से गए अणंतभागे,

गत अलोक अगत अलोक का अनन्तवां भाग है।

अलोए णं गोयमा ! ए महालए पण्णत्ते।

गौतम ! अलोक इतना बड़ा कहा गया है।

—भग. स. ११, उ. १०, सु. २७।

## अलोगस्स फुसणं—

## अलोक का स्पर्श—

९. प०—अलोए णं भंते ! किण्णा फुडे ?
कइहिं वा काएहिं फुडे ?
किं धम्मत्थिकाएणं फुडे ?-जाव-
किं आगासत्थिकाएणं फुडे ?

९. प्र०—भगवन् ! अलोक किससे स्पृष्ट है ?
कितनी कायों से स्पृष्ट है ?
क्या धर्मास्तिकाय से स्पृष्ट है ? यावत्
क्या आकाशास्तिकाय से स्पृष्ट है ?

उ०—गोयमा ! नो धम्मत्थिकाएणं फुडे-जाव-नो आगासत्थिकाएणं फुडे।

उ०—गौतम ! न धर्मास्तिकाय से स्पृष्ट है—यावत्—न आकाशास्तिकाय से स्पृष्ट है।

आगासत्थिकायस्स देसेणं फुडे।
आगासत्थिकायस्स पदेसेहिं फुडे।

आकाशास्तिकाय के देश से स्पृष्ट है।
आकाशास्तिकाय के प्रदेशों से स्पृष्ट है।

नो पुढविक्काइएणं फुडे-जाव-नो अद्धासमएणं फुडे।

पृथ्वीकाय से स्पृष्ट नहीं है—यावत्—अद्धासमय (काल द्रव्य) से स्पृष्ट नहीं है।

—पण्ण० प० १५, उ० १, सु० १००५

॥ अलोय पण्णत्ति समत्ता ॥

॥ अलोक प्रज्ञप्ति समाप्त ॥



# लोकालोक प्रज्ञप्ति

**जीवाणं पोग्गलाणं लोगस्स वहिया गमणमसक्कं—**

चउहिं ठाणेहिं जीवा य, पोग्गला य, नो संचाएंति वहिया लोगंता गमणाए। तं जहा—

(१) गइ अभावेणं

(२) निरुवग्गहया

(३) लुक्खत्ताए

(४) लोगाणुभावेणं। —ठाणं० अ० ४, उ० ३, सु० ३३४

**देवस्स अलोगंसि हत्थाइ आउंटणाइ असामत्थ निरूवणं—**

प०—देवे णं भंते! महिड्ढीए-जाव-महेसक्खे, लोगंते ठिच्चा, णो पभू अलोगंसि हत्थं वा-जाव-उरुं वा आउंटावेत्तए वा पसारेत्तए वा?

उ०—नो इणट्ठे समट्ठे।

प०—से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ—"देवे णं महिड्ढीए-जाव-महेसक्खे लोगंते ठिच्चा णो पभू अलोगंसि हत्थं वा-जाव-उरुं वा आउंटावेत्तए वा, पसारेत्तए वा?

उ०—गोयमा! जीवाणं आहारोवचिया पोग्गला।

बोंदिचिया पोग्गला,

कलेवरचिया पोग्गला,

पोग्गलमेव पप्प जीवाण य, अजीवाण य, गइपरियाए आहिज्जइ।

अलोए नेवत्थि जीवा, नेवत्थि पोग्गला,

से तेणट्ठेणं गोयमा! एवं वुच्चइ—"देवेणं महिड्ढीए-जाव-महेसक्खे लोगंते ठिच्चा णो पभू अलोगंसि हत्थं वा-जाव-उरुं वा आउंटावेत्तए वा, पसारेत्तए वा।

—भग० स० १६, उ० ८, सु० १५

**आगासत्थिकायस्स भेया—**

३. प०—कइविहे णं भंते! आगासे पण्णत्ते?

उ०—गोयमा! दुविहे आगासे पण्णत्ते। तं जहा—
(१) लोगागासे य, (२) अलोगागासे य।

—भग० स० २, उ० १०, सु० १०

**जीव और पुद्गलों का लोक से बाहर गमन अशक्य—**

१. जीव और पुद्गलों का चार कारणों से लोक से बाहर गमन शक्य नहीं है:—

(१) गति के अभाव से

(२) गति सहायक धर्मास्तिकाय के अभाव से,

(३) रूक्षता होने से,

(४) लोक स्वभाव होने से।

**अलोक में देव का हाथ आदि फैलाने के असामर्थ्य का निरूपण—**

२. प्र०—भगवन्! महर्धिक—यावत्—महासुखी महान् देव लोकान्त में स्थित होकर अलोक में हाथ—यावत्—उरु को सिकोड़ने या पसारने में समर्थ है?

उ०—गौतम! समर्थ नहीं है।

प्र०—भगवन्! किस कारण से ऐसा कहा गया है कि महर्धिक—यावत्—महासुखी महान् देव लोकान्त में स्थित होकर अलोक में हाथ—यावत्—उरु को सिकोड़ने-पसारने में समर्थ नहीं है?

उ०—गौतम! जीवों का आहार-पुद्गलों से निष्पन्न होता है।

शरीर पुद्गलों से निष्पन्न होता है।

कलेवर पुद्गलों से निष्पन्न होता है।

पुद्गलों के सहयोग से जीवों एवं अजीवों की गति कही गई है।

अलोक में न जीव हैं और न पुद्गल हैं।

हे गौतम! इस कारण से इस प्रकार कहा गया है कि महर्धिक—यावत्—महासुखी महान् देव लोकान्त में स्थित होकर अलोक में हाथ—यावत्—उरु को सिकोड़ने में या पसारने में समर्थ नहीं है।

**आकाशास्तिकाय के भेद—**

३. प्र०—भगवन्! आकाश कितने प्रकार का कहा गया है?

उ०—गौतम! आकाश दो प्रकार का कहा गया है, यथा—
(१) लोकाकाश (२) अलोकाकाश।

लोगागास-सरूवं—

४. प०—लोगागासे णं भंते ! किं जीवा, जीवदेसा, जीवपएसा, अजीवा, अजीवदेसा, अजीवपएसा ?

उ०—गोयमा ! जीवा वि, जीवदेसा वि, जीवपएसा वि, अजीवा वि, अजीवदेसा वि, अजीवपएसा वि।

जे जीवा ते नियमा एगिंदिया, बेइंदिया, तेइंदिया, चउरिंदिया, पंचेंदिया, अणिंदिया।

जे जीवदेसा ते नियमा एगिंदियदेसा-जाव-अणिंदिय देसा।

जे जीवपएसा ते नियमा एगिंदियपएसा-जाव-अणिं-दियपएसा।

जे अजीवा ते दुविहा पण्णत्ता। तं जहा—

(१) रूवी य, (२) अरूवी य।

जे रूवी ते चउव्विहा पण्णत्ता। तं जहा—

(१) खंधा, (२) खंधदेसा, (३) खंध पएसा, (४) पर-माणु पोग्गला।

जे अरूवी ते पंचविहा पण्णत्ता। तं जहा—

(१) धम्मत्थिकाए, नो धम्मत्थिकायस्स देसे,

(२) धम्मत्थिकायस्स पएसा।

(३) अधम्मत्थिकाए, नो अधम्मत्थिकायस्स देसे,

(४) अधम्मत्थिकायस्स पएसा, (५) अद्धासमए।

—भग० स० २, उ० १०, सु० ११

लोकाकाश का स्वरूप—

४. प्र०—भगवन् ! लोकाकाश में क्या जीव हैं, जीवदेश हैं, और जीवप्रदेश हैं, अजीव हैं, अजीवदेश हैं और अजीव-प्रदेश हैं ?

उ०—गौतम ! जीव भी हैं, जीवदेश भी हैं, जीवप्रदेश भी हैं, अजीव भी हैं, अजीवदेश भी हैं अजीवप्रदेश भी हैं।

जो जीव हैं, वे निश्चित रूप से एकेन्द्रिय हैं, द्वीन्द्रिय हैं, त्रीन्द्रिय हैं, चतुरिन्द्रिय हैं, पंचेन्द्रिय हैं, अनिन्द्रिय हैं।

जो जीवदेश हैं वे निश्चित रूप से एकेन्द्रिय के देश हैं—यावत्—अनिन्द्रिय के देश हैं।

जो जीवप्रदेश हैं वे निश्चित रूप से एकेन्द्रिय के प्रदेश हैं—यावत्—अनिन्द्रिय के प्रदेश हैं।

जो अजीव हैं वे दो प्रकार के कहे गये हैं, यथा—

(१) रूपी, (२) अरूपी।

जो रूपी हैं वे चार प्रकार के कहे गये हैं, यथा—

(१) स्कन्ध, (२) देश, (३) प्रदेश, (४) परमाणु पुद्गल।

जो अरूपी हैं वे पाँच प्रकार के कहे गये हैं, यथा—

(१) धर्मास्तिकाय है, धर्मास्तिकाय के देश नहीं,

(२) धर्मास्तिकाय के प्रदेश हैं।

(३) अधर्मास्तिकाय है, अधर्मास्तिकाय के देश नहीं,

(४) अधर्मास्तिकाय के प्रदेश हैं, (५) अद्धासमय—काल द्रव्य हैं।

लोगस्स चरिमाचरिम विभागा—

५. प०—लोए णं भंते ! किं चरिमं, अचरिमं[1] ?

चरिमाइं, अचरिमाइं[2] ?

चरिमंत पएसे, अचरिमंत पएसे ?

उ०—गोयमा ! लोए नो चरिमे, नो अचरिमे,

नो चरिमाइं, नो अचरिमाइं,

नो चरिमंत पएसे, नो अचरिमंत पएसे[3]

नियमा—अचरिमं, चरिमाणि य,

चरिमंत पएसे य, अचरिमंत पएसे य[4]।

—पण्ण० प० १०, सु० ७७६

लोक के चरमाचरम विभाग—

५. प्र०—भगवन् ! लोक क्या चरिम है या अचरिम है ?

चरिम हैं या अचरिम हैं ?

चरिमान्त प्रदेश है अचरिमान्त प्रदेश हैं ?

उ०—गौतम ! लोक न चरिम है, न अचरिम है,

न चरिम हैं, न अचरिम हैं,

न चरिमान्त प्रदेश है, न अचरिमान्त प्रदेश हैं।

लोक निश्चित रूप से अनेक चरिम है, अचरिम हैं।

चरिमान्त प्रदेश है, अचरिमान्त प्रदेश हैं।

---

१ 'चरिम'=अन्तिम। 'चरिम' सदा दूसरे की अपेक्षा से होता है। इसलिए यह सापेक्ष शब्द है।

२ 'अचरिम'=मध्यवर्ती। 'अचरिम'—सदा 'चरिम' की अपेक्षा से होता है। इसलिए यह भी सापेक्ष शब्द है।
चरिम और अचरिम—ये दोनों पारिभाषिक शब्द हैं।

३ लोक की यदि अखण्ड रूप से विवक्षा की जाय तो प्रश्न सूत्र गत छहों विकल्पों का सर्वथा निषेध है।

४ (क) लोक असंख्यात प्रदेशावगाढ है अतः उसकी अवयव, अवयवी भाव से विवक्षा की जाय तो लोक के अन्तिम खण्डों के मध्य में लोक का जो एक विशाल खण्ड है वह एक वचनान्त 'अचरिम' है। (शेष पृष्ठ ७४३ पर)

### अलोगस्स चरिमा चरम विभागा—

६. प०—अलोए णं भंते ! किं चरिमे अचरिमे चरिमाइं अचरिमाइं चरिमंतपएसे अचरिमंतपएसे ?

उ०—गोयमा ! अलोए नो चरिमे, नो अचरिमे,
नो चरिमाइं, नो अचरिमाइं,
नो चरिमंत पएसे, नो अचरिमंत पएसे।
नियमा अचरिमं चरिमाणि य, चरिमंतपएसे य, अचरिमंतपएसे य[1] —पण्ण० प० १०, सु० ७७६

### अलोक के चरमाचरम विभाग—

६. प्र०—अलोक क्या चरिम है, अचरिम है, चरिम हैं, अचरिम हैं ? चरिमान्त प्रदेश हैं, अचरिमान्त प्रदेश हैं ?

उ०—गौतम ! अलोक न चरिम है, न अचरिम है,
न चरिम हैं, न अचरिम हैं,
न चरिमान्त प्रदेश हैं, न अचरिमान्त प्रदेश हैं।
अलोक निश्चित रूप से—अचरिम है, अनेक अचरिम हैं, चरिमान्त प्रदेश हैं, अचरिमान्त प्रदेश हैं।

### लोगस्स चरिमाचरिमपयाणं अप्प-बहुत्तं—

७. प०—लोगस्स णं भंते ! अचरिमस्स य, चरिमाण य, चरिमंत पएसाण य, अचरिमंत पएसाण य, दव्वट्ठयाए पएसट्ठयाए दव्व-पएसट्ठयाए, कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा, बहुया वा, तुल्ला वा, विसेसाहिया वा ?

उ०—गोयमा ! सव्वत्थोवे लोगस्स,
दव्वट्ठयाए एगे अचरिमे,
चरिमाइं असंखेज्जगुणाइं,
अचरिमं च चरिमाणि य दो वि विसेसाहियाइं।
पएसट्ठयाए सव्वत्थोवा चरिमंत पएसा।
अचरिमंत पएसा असंखेज्जगुणा।
चरिमंतपएसा य, अचरिमंतपएसा य दो वि विसेसाहिया।
दव्वट्ठपएसट्ठयाए सव्वत्थोवे।
दव्वट्ठयाए एगे अचरिमे,
चरिमाइं असंखेज्जगुणाइं,
अचरिमं च चरिमाणि य दोवि विसेसाहियाइं—
चरिमंतपएसा असंखेज्जगुणा,
अचरिमंतपएसा असंखेज्जगुणा,
चरिमंतपएसा य, अचरिमंतपएसा य दो वि विसेसाहिया[2]। —पण्ण० प० १०, सु० ७७८

### लोक के चरमाचरम पदों का अल्प-बहुत्व—

७. प्र०—भगवन् ! लोक के अचरिम, चरिम, चरिमान्त प्रदेश अचरिमान्त प्रदेश, द्रव्य की अपेक्षा से, प्रदेश की अपेक्षा से, द्रव्य एवं प्रदेश की अपेक्षा से कौन किससे अल्प, अधिक, तुल्य या विशेष अधिक हैं ?

उ०—गौतम ! द्रव्य की अपेक्षा से—सबसे अल्प लोक का एक अचरिम है।
चरिम असंख्यातगुण हैं।
अचरिम और चरिम ये दोनों विशेषाधिक हैं।
प्रदेश की अपेक्षा से—सबसे अल्प चरिमान्त प्रदेश हैं,
अचरिमान्त प्रदेश असंख्यातगुण हैं,
चरिमान्त प्रदेश और अचरिमान्त प्रदेश ये दोनों विशेष अधिक हैं।
द्रव्य एवं प्रदेश की अपेक्षा से—सबसे अल्प द्रव्य की अपेक्षा एक अचरिम हैं।
चरिम असंख्यगुण है।
अचरिम और चरिम ये दोनों विशेषाधिक हैं।
चरिमान्त प्रदेश असंख्यगुण हैं।
अचरिमान्त प्रदेश असंख्यगुण हैं।
चरिमान्त प्रदेश और अचरिमान्त प्रदेश ये दोनों विशेषाधिक हैं।

---

(शेष पृष्ठ ७४२ का)

(ख) लोक के अनेक अन्तिम खण्ड हैं वे बहुवचनान्त 'चरिम' हैं।

(ग) प्रदेशों की अपेक्षा से लोक की विवक्षा की जाय तो लोक के अन्त में रहे हुए खण्डों के जो प्रदेश हैं वे 'चरिमान्त प्रदेश' हैं। लोक के मध्यवर्ती खण्डों के जो प्रदेश हैं वे 'अचरिमान्त प्रदेश' हैं।

(घ) ऊपर अंकित सूत्रांक में—'लोगे वि एवं चेव' यह संक्षिप्त वाचना का पाठ है—अतः यहाँ सूत्र ७७५ के आधार से मूल व्यवस्थित किया है।

१ (क) लोक के टिप्पणों के समान अलोक के टिप्पण भी हैं।
(ख) ऊपर अंकित सूत्रांक में 'एवं अलोगे वि' यह संक्षिप्त वाचना का पाठ है—अतः यहाँ सूत्र ७७५ के अनुसार मूलपाठ व्यवस्थित किया है।

२ इस सूत्रांक में 'लोगस्स य एवं चेव' यह संक्षिप्त वाचना का पाठ है। अतः सूत्रांक ७७७ के मूल पाठ से व्यवस्थित किया है।

## अलोगस्स चरिमाचरिम पयाणं अप्पबहुत्तं—

८. प०—अलोगस्स णं भंते ! अचरिमस्स य चरिमाण य, चरिमंतपएसाण य, अचरिमंतपएसाण य, दव्वट्ठयाए पएसट्ठयाए दव्वट्ठ-पएसट्ठयाए कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा बहुया वा, तुल्ला वा विसेसाहिया वा ?

उ०—गोयमा ! सव्वत्थोवे अलोगस्स,
दव्वट्ठयाए एगे अचरिमे,
चरिमाइं असंखेज्जगुणाइं,
अचरिमं च चरिमाणि य दो वि विसेसाहियं।

पएसट्ठयाए—सव्वत्थोवा अलोगस्स चरिमंत पएसा,

अचरिमंत पएसा अनन्तगुणा,
चरिमंत पएसा य, अचरिमंतपएसा य दो वि विसेसाहिया।

दव्वट्ठपएसट्ठयाए—सव्वत्थोवे अलोगस्स एगे अचरिमे।

चरिमाइं असंखेज्जगुणाइं,
अचरिमं च चरिमाणि य दो वि विसेसाहियाइं।
चरिमंत-पएसा असंखेज्जगुणा,
अचरिमंतपएसा अणंतगुणा,
चरिमंत पएसा य अचरिमंतपएसा य दो वि विसेसाहिया। —पण्ण० प० १०, सु० ७७९

## अलोक के चरमाचरम पदों का अल्प-बहुत्व—

८. भगवन् ! अलोक के अचरिम, चरिम, चरिमान्त प्रदेश और अचरिमान्त प्रदेश, द्रव्य की अपेक्षा, प्रदेशों की अपेक्षा, द्रव्य एवं प्रदेशों की अपेक्षा कौन किससे अल्प हैं, अधिक है, तुल्य हैं या विशेषाधिक हैं ?

उ०—गौतम ! द्रव्य की अपेक्षा से—सबसे अल्प अलोक का एक अचरिम है।
चरिम असंख्यगुण हैं।
अचरिम और चरिम ये दो विशेषाधिक हैं।

प्रदेश की अपेक्षा से—सबसे अल्प अलोक के चरिमान्त प्रदेश हैं।

अचरिमान्त प्रदेश अनन्तगुण हैं।
चरिमान्त प्रदेश और अचरिमान्त प्रदेश ये दोनों विशेषाधिक हैं।

द्रव्य एवं प्रदेश की अपेक्षा से—सबसे अल्प अलोक का एक अचरिम है।

चरिम असंख्यगुण हैं।
अचरिम और चरिम ये दो विशेषाधिक हैं।
चरिमान्त प्रदेश असंख्यगुण हैं।
अचरिमान्त प्रदेश अनन्तगुण हैं।
चरिमान्त प्रदेश और अचरिमान्त प्रदेश ये दोनों विशेषाधिक हैं।

## लोगालोगस्स चरिमाचरिमपयाणं अप्प-बहुत्तं—

९. प०—लोगालोगस्स णं भंते ! अचरिमस्स य चरिमाण य, चरिमंत पएसाण य, अचरिमंत पएसाण य, दव्वट्ठयाए, पएसट्ठयाए, दव्वट्ठ पएसट्ठयाए कयरे कयरेहिंतो अप्पा वा, बहुया वा, तुल्ला वा, विसेसाहिया वा ?

उ०—गोयमा ! सव्वत्थोवे लोगालोगस्स—
दव्वट्ठयाए एगमेगे अचरिमे,
लोगस्स चरिमाइं असंखेज्जगुणाइं,
अलोगस्स चरिमाइं विसेसाहियाइं,
लोगस्स य अलोगस्स य अचरिमं च चरिमाणि य दो वि विसेसाहियाइं।

पएसट्ठयाए सव्वत्थोवा लोगस्स चरिमंत पएसा,
अलोगस्स चरिमंत पएसा विसेसाहिया,
लोगस्स अचरिमंत पएसा असंखेज्जगुणा,
अलोगस्स अचरिमंत पएसा अनन्तगुणा,
लोगस्स य, अलोगस्स य चरिमंत पएसा य, अचरिमंत पएसा य, दो वि विसेसाहिया।

## लोकालोक के चरमाचरम पदों का अल्प-बहुत्व—

९. प्र०—भगवन् ! लोकालोक के अचरिम, चरिम, चरमान्त प्रदेश और अचरमान्त प्रदेश, द्रव्य की अपेक्षा से, प्रदेशों की अपेक्षा से, द्रव्य एवं प्रदेशों की अपेक्षा से कौन किससे अल्प, अधिक, तुल्य या विशेषाधिक हैं ?

उ०—गौतम ! द्रव्य की अपेक्षा से—सबसे अल्प लोकालोक का एक अचरिम हैं।
लोक के चरिम असंख्यगुण हैं।
अलोक के चरिम प्रदेश विशेषाधिक हैं।
लोकालोक के अचरिम और चरिम ये दोनों विशेषाधिक हैं।

प्रदेशों की अपेक्षा से—सबसे अल्प लोक के चरमान्त प्रदेश हैं।
अलोक के चरमान्त प्रदेश विशेषाधिक हैं।
लोक के अचरिमान्त प्रदेश असंख्यगुण हैं।
अलोक के अचरिमान्त प्रदेश अनन्तगुण हैं।
लोकालोक के चरमान्त प्रदेश और अचरमान्त प्रदेश ये दोनों विशेषाधिक हैं।

दव्वट्ठ-पएसट्ठयाए सव्वत्थोवे लोगालोगस्स,
दव्वट्ठयाए एगमेगे अचरिमे,

लोगस्स चरिमाइं असंखेज्जगुणाइं,
अलोगस्स चरिमाइं विसेसाहियाइं,

लोगस्स य, अलोगस्स य, अचरिमं च चरिमाणि य दो वि विसेसाहियाइं।
लोगस्स चरिमंत पएसा असंखेज्जगुणा,
अलोगस्स चरिमंत पएसा विसेसाहिया,
लोगस्स अचरिमंत पएसा असंखेज्जगुणा,
अलोगस्स अचरिमंत पएसा अणंतगुणा,
लोगस्स य अलोगस्स य चरिमंत पएसा य, अचरिमंत पएसा य दो वि विसेसाहिया,
सव्व दव्वा विसेसाहिया,
सव्व पएसा अनंतगुणा,
सव्व पज्जवा अनंतगुणा।

—पण्ण० प० १०, सु० ७८०

द्रव्य एवं प्रदेश की अपेक्षा से—
द्रव्य की अपेक्षा से—सबसे अल्प लोकालोक के एक-एक अचरिम हैं।

लोक के चरिम असंख्यगुण हैं।
अलोक के चरिम विशेषाधिक हैं।

लोकालोक के चरिमान्त प्रदेश और अचरिमान्त प्रदेश ये दोनों विशेषाधिक हैं।
लोक के चरमान्त प्रदेश असंख्यगुण हैं।
अलोक के चरमान्त प्रदेश विशेषाधिक हैं।
लोक के अचरमान्त प्रदेश असंख्यगुण हैं।
अलोक के अचरमान्त प्रदेश अनन्तगुण हैं।
लोक और अलोक के चरमान्त प्रदेश और अचरमान्त प्रदेश ये दोनों विशेषाधिक हैं।
सर्व द्रव्य विशेषाधिक हैं।
सर्व प्रदेश अनन्तगुण हैं।
सर्व पर्यव अनन्तगुण हैं।

### लोय-अलोय-ओवासंतईणं पुव्वा-ऽवरविसए (रोह अणगारपण्हाणं समाहाणं)—

### लोक अलोक और अवकाशान्तर आदि में पूर्वापर कौन ? (इस सम्बन्ध में रोहा अणगार के प्रश्न और समाधान—)

१०. तेणं कालेणं तेणं समएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स अंतेवासी रोहे णामं अणगारे पगइभद्दए पगइमउए पगइविणीए पगइउवसंते पगइपतणुकोह-माण-माय-लोभे मिउमद्दवसंपन्ने अल्लीणे भद्दए विणीए समणस्स भगवओ महावीरस्स अदूरसामंते उड्ढं जाणू अहोसिरे झाणकोट्ठोवगए संजमेणं तवसा अप्पाणं भावेमाणे विहरइ।

तए णं से रोहे नामं अणगारे जायसड्ढे-जाव-पज्जुवासमाणे एवं वयासी—

प०—पुव्वि णं भंते ! लोए ? पच्छा अलोए ? पुव्वि अलोए ? पच्छा लोए ?

उ०—रोहा ! लोए य अलोए य पुव्वि पेते, पच्छा पेते, दो वि ते सासया भावा—अणाणुपुव्वी एसा रोहा !

प०—पुव्वि भंते ! लोअंते ? पच्छा अलोअंते ? पुव्वि अलोअंते ? पच्छा लोअंते ?

उ०—रोहा ! लोयंते य अलोयंते य-जाव-अणाणुपुव्वी एसा रोहा !

प०—पुव्वि भंते ! लोअंते ? पच्छा सत्तमे ओवासंतरे ? पुव्वि सत्तमे ओवासंतरे ? पच्छा लोयंते ?

१०. उस काल और उस समय श्रमण भगवान महावीर का अंतेवासी रोहा नामक अणगार जो भद्रप्रकृति मृदुप्रकृति, विनीतप्रकृति, उपशान्तप्रकृति, अल्प क्रोध-मान-माया-लोभ प्रकृति, मृदु-मार्दव सम्पन्न, अलिप्त भद्र एवं विनीत था। वह श्रमण भगवन महावीर के समीप ऊर्ध्व जानु तथा अधोशिर करके ध्यानमग्न हुआ और संयम एवं तप से अपनी आत्मा को भावित करता हुआ स्थित रहा।

तदनन्तर वह रोहा अणगार श्रद्धायुक्त—यावत्—पर्युपासना करता हुआ इस प्रकार बोला—

प्र०—हे भगवन् ! लोक पहले है और अलोक पीछे है या अलोक पहले है और लोक पीछे है ?

उ०—हे रोहा ! लोक तथा अलोक पहले भी है और पीछे भी है—ये दोनों शाश्वत भाव हैं। हे रोहा ! यह अनानुपूर्वी है अर्थात् यह पहले और यह पीछे—इनका ऐसा क्रम नहीं है।

प्र०—हे भगवन् ! पहले लोकान्त है और पीछे अलोकान्त है या पहले अलोकान्त है और पीछे लोकान्त है ?

उ०—हे रोहा ! लोकान्त और अलोकान्त—यावत्—हे रोहा ! यह अनानुपूर्वी है।

प्र०—हे भगवन् ! पहले लोकान्त है और पीछे सप्तम अवकाशान्तर है या पहले सप्तम अवकाशान्तर और पीछे लोकान्त है ?

उ०—रोहा ! लोअंते य सत्तमे य ओवासंतरे पुव्विं पेते-जाव-अणाणुपुव्वी एसा रोहा !

एवं लोअंते य सत्तमे य तणुवाते ।
एवं घणवाते, घणोदही सत्तमा पुढवी ।

एवं लोअंते एक्केक्केणं संजोएयव्वे इमेहिं ठाणेहिं तं जहा—

गाहाओ—

ओवास वात घण उदहि, पुढवि, दीवा य सागरा वासा ।
नेरइयादि अत्थि य, समया कम्माइं लेस्साओ ॥

दिट्ठी दंसण णाणा, सण्ण सरीरा य जोग उवओगे ।
दव्व पदेसा पज्जव अद्धा ।

प०—किं पुव्विं लोयंते ?
उ०—

प०—पुव्विं भंते ! लोयंते ? पच्छा सव्वद्धा ?
उ०—

रोहा ! जहा लोयंतेणं संजोइया सव्वे ठाणा एते, एवं अलोयंतेणं वि संजोएयव्वा सव्वे ।

प०—पुव्विं भंते ! सत्तमे ओवासंतरे ? पच्छा सत्तमे तणुवाते ?

उ०—

रोहा ! एवं सत्तमं ओवासंतरे सव्वेहिं समं संजोएयव्वे -जाव-सव्वद्धाए ।

प०—पुव्विं भंते ! सत्तमे तणुवाते ? पच्छा सत्तमे घणवाते ?

उ०—

एयं पि तहेव नेतव्वं-जाव-सव्वद्धा ।

एवं उवरिल्लं एक्केक्कं संजोयंतेणं जो जो हेट्ठिल्लो तं तं छड्डेंतेणं नेयव्वं-जाव-अतीत-अणागतद्धा पच्छा सव्वद्धा जाव अणाणुपुव्वी एसा रोहा !

सेवं भंते ३ जाव विहरति ।
—भग. स. १, उ. ६, सु. १२-१३, १७-२४

॥ समत्ता लोय-अलोय पण्णत्ति ॥

उ०—हे रोहा ! लोकान्त और सप्तम अवकाशान्तर पहले भी है—यावत्—हे रोहा ! यह अनानुपूर्वी है ।

इस प्रकार लोकान्त और सप्तम तनुवात, इसी प्रकार घनवात, घनोदधि और सप्तम पृथ्वी हैं ।

इसी प्रकार इन (आगे कहे जाने वाले) स्थानों में से प्रत्येक के साथ लोकान्त को संयुक्त करना चाहिये । यथा—

गाथार्थ—

(१) अवकाशान्तर, (२) वात, (३) घनोदधि, (४) पृथ्वी, (५) द्वीप, (६) सागर, (७) वर्ष (क्षेत्र), (८) नारकी आदि के २४ दण्डक, (९) अस्तिकाय, (१०) समय, (११) कर्म, (१२) लेश्या,

(१३) दृष्टि, (१४) दर्शन, (१५) ज्ञान, (१६) संज्ञा, (१७) शरीर, (१८) योग, (१९) उपयोग, (२०) द्रव्य, (२१) प्रदेश, (२२) पर्याय और (२३) काल ।

प्र०—क्या ये पहले हैं और लोकान्त पीछे है ?
उ०—पूर्ववत् है ।

प्र०—हे भगवन् ! पहले लोकान्त है और पीछे सर्वअद्धा है ?
उ०—पूर्ववत् है ।

जिस प्रकार उक्त—सब स्थान लोकान्त के साथ संयुक्त किये गये हैं इसी प्रकार ये सब (उक्त) स्थान अलोकान्त के साथ भी संयुक्त करने चाहिए ।

प्र०—हे भगवन् ! पहले सप्तम अवकाशान्तर है और पीछे सप्तम तनुवात है ?

उ०—पूर्ववत् है ।

इस प्रकार सप्तम अवकाशान्तर को सबके साथ संयुक्त करने चाहिए—यावत्—सर्वअद्धा पर्यन्त ।

प्र०—हे भगवन् ! पहले सप्तम तनुवात है और पीछे सप्तम घनवात है ?

उ०—पूर्ववत् है ।

इसको भी सर्वअद्धा पर्यन्त उसी प्रकार कहना चाहिए ।

इस प्रकार ऊपर के एक-एक को संयुक्त करते हुए और नीचे के एक-एक को छोड़ते हुए कहना चाहिए—यावत्—अतीत अनागत अद्धा पीछे सर्व अद्धा—यावत्—हे रोहा ! यह अनानुपूर्वी है ।

हे भगवन् ! यह इसी प्रकार है ३—यावत्—विचरण करता है ।

॥ लोक-अलोक प्रज्ञप्ति समाप्त ॥

# परिशिष्ट

- लोकालोक सम्बन्धी विविध प्रश्नोतर
- माप-निरूपण
- पर्वत कूट-द्रह आदि तालिका
- संकलन में प्रयुक्त आगमों के स्थल निर्देश
- विशिष्ट शब्द सूची

# परिशिष्ट

**१. चत्तारि एक्का पण्णत्ता । तं जहा—**

(१) दविए एक्कए, (२) माउए एक्कए, (३) पज्जवेक्कए, (४) संगहे एक्कए ।

**२. चत्तारि कती पण्णत्ता । तं जहा—**

(१) दविएकती, (२) माउयकती, (३) पज्जवकती, (४) संगहकती ।

**३. चत्तारि सव्वा पण्णत्ता । तं जहा—**

(१) णाम सव्वए, (२) ठवण सव्वए, (३) आएस सव्वए, (४) णिरवसेस सव्वए ।

—ठाणं० अ० ४, उद्देशक २, सु० १९७

१. चार प्रकार के एक कहे गये हैं । यथा—

(१) द्रव्य एक, (२) मातृका एक, (३) पर्याय एक, (४) संग्रह एक ।[1]

२. चार प्रकार के कति=अनेक कहे गए हैं । यथा—

(१) द्रव्य कति, (२) मातृका कति, (३) पर्याय कति, (४) संग्रह कति ।[2]

३. चार प्रकार के सर्व कहे गए हैं । यथा—

(१) नाम सर्व, (२) स्थापना सर्व, (३) आदेश सर्व, (४) निरवशेष सर्व ।

(विवेचन टिप्पण पृष्ठ ७४८ पर देखें)

---

**१. विवेचन—**

**द्रव्य एक**—लोक में अनन्त जीव द्रव्य हैं और अनन्त अजीव द्रव्य हैं । द्रव्यत्व की अपेक्षा जीवद्रव्य है । अजीव द्रव्य भी एक है ।

**२. मातृका एक**—"उत्पाद-व्यय-ध्रौव्ययुक्त" यह मातृका पद एक है । इसमें तीन पद हैं—(१) उत्पाद, (२) व्यय, (३) ध्रौव्य ।

द्रव्य में एक पर्याय उत्पन्न होती है । द्रव्य की एक पर्याय नष्ट होती है और द्रव्य ध्रुव रहता है ।

लोक में स्थित अनन्तानन्त जीवाजीव द्रव्यों का यह मातृकापद एक है ।

**३. पर्याय एक**—लोक में अनन्त द्रव्य हैं—प्रत्येक द्रव्य की अनन्तानन्त पर्यायें हैं किन्तु पर्यायत्व की अपेक्षा पर्याय एक है ।

**४. संग्रह एक**—संग्रह अनेक पदार्थों का होता है उन अनेकों का संग्रह एक कहा जाता है ।

"वृक्ष" शब्द से एक वृक्ष भी कहा जाता है और अनेक वृक्ष भी कहे जाते हैं ।

**२. विवेचन—**

**१. द्रव्य कति**—प्रत्येक द्रव्य की अपेक्षा लोक में अनेक अर्थात् अनन्त द्रव्य हैं ।

**२. मातृका कति**—विभिन्न नयों की अपेक्षा से मातृका पद अनेक हैं ।

यथा-मनुष्य—यह एक मातृका पद है—मनुष्य में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र हैं ।

ब्राह्मण—यह भी मातृका पद है—ब्राह्मण में दाधीच, गौड़, आदि अनेक हैं । इस प्रकार अनेक मातृका पद हैं ।

**३. पर्याय कति**—प्रत्येक पर्याय की अपेक्षा एक द्रव्य के अनेक पर्याय हैं । अतीतकाल में एक द्रव्य के अनेक पर्याय हुए हैं और भविष्य काल में भी एक द्रव्य के अनेक पर्याय होंगे ।

**४. संग्रह कति**—अवान्तर जातियों की अपेक्षा अनेक संग्रह हैं यथा—एक उद्यान में अनेक वृक्षों का संग्रह । किन्तु आम, जम्बू, [illegible], इमली, उदुम्बर आदि अवान्तर जातियों की अपेक्षा अनेक संग्रह हैं ।

(शेष टिप्पण अगले पृष्ठ पर देखें)

**लोइय गणियप्पगारा—**

४ दसविहे संखाणे पण्णत्ते, तं जहा—गाहा

पडिकम्मं ववहारो, रज्जू रासी[1] कलासवण्णे य।
जावं ताव इ वग्गो, घणो य तह वग्गवग्गो वि।
कप्पो य[2]।

—ठाणं अ. १०, सु. ७४७।

**लौकिक गणित के प्रकार—**

४. दस प्रकार के संख्यान कहे गए हैं। यथा—

(१) परिकर्म, (२) व्यवहार, (३) रज्जू, (४) राशि, (५) कलासवर्ण, (६) यावत् तावत्, (७) वर्ग, (८) घन, (९) वर्गवर्ग, (१०) कल्प।[3]

**लोयंत अलोयंताणं फुसणा—**

५. प०—लोअंते भंते ! अलोअंतं फुसइ ? अलोअंते वि लोअंतं फुसइ ?

उ०—हंता गोयमा ! लोअंते अलोअंतं फुसइ। अलोअंते वि लोअंतं फुसइ।

प०—तं भंते ! किं पुट्ठं फुसइ, अपुट्ठं फुसइ ?

**लोकान्त और अलोकान्त का स्पर्श—**

५. प्र०—भगवन् ! लोकान्त अलोकान्त का स्पर्श करता है ? अलोकान्त भी लोकान्त का स्पर्श करता है ?

उ०—हाँ गौतम ! लोकान्त अलोकान्त का स्पर्श करता है। अलोकान्त भी लोकान्त का स्पर्श करता है।

प्र०—भगवन् ! क्या उस स्पृष्ट को स्पर्श करता है या अस्पृष्ट को स्पर्श करता है ?

(शेष विवेचन ७४७ का)

३. विवेचन—

१. **नाम सर्व**—किसी व्यक्ति का "सर्व" नाम है वह नाम सर्व है।

२. **स्थापना सर्व**—किसी एक व्यक्ति या पदार्थ में सर्व की स्थापना करना स्थापना सर्व है।

जिस प्रकार एक व्यक्ति प्रतिनिधि होता है वह "स्थापना सर्व" है। जिन व्यक्तियों की ओर से जिसको प्रतिनिधि बनाया गया है उन सबका वह है अतः स्थापना सर्व है।

३. **आदेश सर्व**—किसी एक व्यक्ति को एक कार्य करने के लिए आदेश दिया। वह व्यक्ति उस कार्य को कर रहा है, कार्य सम्पूर्ण होने वाला है, थोड़ा कार्य शेष है—उस समय उसे पूछा—कार्य हो गया ? उसने कहा—हां हो गया, यह आदेश सर्व है।

४. **निरवशेष सर्व**—एक जगह एक धान्य की राशि पड़ी है, एक ने एक को कहा—यह सारा धान ले आओ, वह सारे धान्य को ले गया, यह निरवशेष सर्व है।

ये तीनों सूत्र सामान्य सूचक हैं—एक, अनेक और सर्व ये तीनों सामान्य संख्यायें हैं।

---

१. चउव्विहे संखाणे पण्णत्ते। तं जहा—
(१) पडिकम्मं, (२) ववहारे, (३) रज्जू, (४) रासी। —ठाणं अ० ४, उ० ३, सु० ३३७।

२. कप्पो य।" इतना गाथा से अधिक है।

३. १. **परिकर्म—संकलित आदि अनेक प्रकार के गणित।**
२. व्यवहार—श्रेणी व्यवहार आदि। इसे पाटी गणित भी कहते हैं।
३. रज्जू—क्षेत्र गणित।
४. **राशि**—अन्न की ढेरी की परिधि से अन्न का प्रमाण निकालना।
५. **कला सवर्ण**—जो संख्या अंशों में हो उसे समान करना।
६. **यावत् तावत् इति**—गुणाकार।
७. **वर्ग**—दो समान संख्याओं का गुणन।
८. **घन**—तीन समान संख्याओं का गुणनफल।
९. **वर्ग वर्ग**—वर्ग को वर्ग से गुणा करना।
१०. कल्प—पाटी गणित का एक प्रकार।
गणित के इन प्रकारों का विशेष ज्ञान करने के लिए स्थानांग वृत्ति तथा गणित के पारिभाषिक शब्दों का कोश देखना चाहिए।

उ०—गोयमा ! पुट्ठं फुसइ, नो अपुट्ठं फुसइ।

उ०—गौतम ! स्पृष्ट को स्पर्श करता है, अस्पृष्ट को स्पर्श नहीं करता है।

प०—तं भंते ! किं ओगाढं फुसइ, अणोगाढं फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! क्या उस अवगाढ को स्पर्श करता है या अनवगाढ को स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! ओगाढं फुसइ, नो अणोगाढं फुसइ।

उ०—गौतम ! अवगाढ को स्पर्श करता है, अनवगाढ को स्पर्श नहीं करता है।

प०—तं भंते ! किं अणंतरोगाढं फुसइ, परंपरोगाढं फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! क्या उस अनन्तरावगाढ को स्पर्श करता है, या परम्परावगाढ को स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! अणंतरोगाढं फुसइ, नो परंपरोगाढं फुसइ।

उ०—गौतम ! अनन्तरावगाढ को स्पर्श करता है, परम्परावगाढ को स्पर्श नहीं करता है।

प०—तं भंते ! किं अणुं फुसइ, बायरं फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! क्या उस सूक्ष्म को स्पर्श करता है या स्थूल को स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! अणुं पि फुसइ, बायरं पि फुसइ।

उ०—गौतम ! सूक्ष्म को भी स्पर्श करता है और स्थूल को भी स्पर्श करता है।

प०—तं भंते ! किं उड्ढं फुसइ, तिरियं फुसइ, अहे फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! क्या उस ऊर्ध्व—ऊपर को स्पर्श करता है, तिरछे को स्पर्श करता है, या नीचे को स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! उड्ढं पि फुसइ, तिरियं पि फुसइ, अहे वि फुसइ।

उ०—गौतम ! ऊपर को भी स्पर्श करता है, तिरछे को भी स्पर्श करता है, नीचे को भी स्पर्श करता है।

प०—तं भंते ! किं आइं फुसइ, मज्झे फुसइ, अंते फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! क्या उसे आदि में स्पर्श करता है, मध्य में स्पर्श करता है, अन्त में स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! आइं पि फुसइ, मज्झे वि फुसइ, अंते वि फुसइ।

उ०—गौतम ! आदि में भी स्पर्श करता है, मध्य में भी स्पर्श करता है, अन्त में भी स्पर्श करता है।

प०—तं भंते ! किं सविसए फुसइ, अविसए फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! क्या उसके स्वविषय को स्पर्श करता है, अविषय को स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! सविसए फुसइ, नो अविसए फुसइ।

उ०—गौतम ! स्वविषय को स्पर्श करता है, अविषय को स्पर्श नहीं करता है।

प०—तं भंते ! किं आणुपुव्वि फुसइ, अणाणुपुव्वि फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! क्या उसे अनुक्रम से स्पर्श करता है, या बिना अनुक्रम के स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! आणुपुव्वि फुसइ, नो अणाणुपुव्वि फुसइ।

उ०—गौतम ! अनुक्रम से स्पर्श करता है, बिना अनुक्रम के स्पर्श नहीं करता है।

प०—तं भंते ! कइ दिसिं फुसइ ?

उ०—गोयमा ! नियमा छद्दिसिं फुसइ।

—भग. स. १, उ. ६, सु. ४

प्र०—भगवन् ! उसे कितनी दिशा से स्पर्श करता है ?

उ०—गौतम ! नियमतः छहों दिशाओं से स्पर्श करता है।

## अहोलोयाईहिं धम्मत्थिकायाईणं फुसणा—

## अधोलोक आदि से धर्मास्तिकाय आदि का स्पर्श—

६. प०—अहे लोए णं भंते ! धम्मत्थिकायस्स केवइयं फुसइ ?

उ०—गोयमा ! सातिरेगं अद्धं फुसइ।

६. प्र०—भगवन् ! अधोलोक धर्मास्तिकाय का कितना स्पर्श करता है ?

उ०—गौतम ! आधे से कुछ अधिक (धर्मास्तिकाय) का स्पर्श करता है।

प०—तिरियलोए णं भंते ! धम्मत्थिकायस्स केवइयं फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! तिर्यक्लोक धर्मास्तिकाय का कितना स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! असंखेज्जइ भागं फुसइ ।

उ०—गौतम ! (धर्मास्तिकाय के) असंख्यातवें भाग का स्पर्श करता है ।

प०—उड्ढलोए णं भंते ! धम्मत्थिकायस्स केवइयं फुसइ ?

प्र०—भगवन् ! ऊर्ध्वलोक धर्मास्तिकाय का कितना स्पर्श करता है ?

उ०—गोयमा ! देसूणं अद्धं फुसइ ।

उ०—गौतम ! कुछ कम आधे (धर्मास्तिकाय) का स्पर्श करता है ।

एवं अधम्मत्थिकाए, एवं लोयागासे वि ।

—भग. स. २, उ. १०, सु. १४-१६ (२२)

इसी प्रकार (अधोलोक, तिर्यक् लोक, और ऊर्ध्व लोक) अधर्मास्तिकाय का स्पर्श करते हैं ।

इसी प्रकार (लोकाकाश अधर्मास्तिकाय) का स्पर्श करता है ।

## अहोलोयाईहिं धम्मत्थिकायाईणं ओगाहणं—

## अधोलोक आदि से धर्मास्तिकाय आदि का अवगाहन—

७. प०—अहे लोए णं भंते ! धम्मत्थिकायस्स केवइयं ओगाढे ?

प्र०—भगवन् ! अधोलोक धर्मास्तिकाय का कितना अवगाहन करता है ?

उ०—गोयमा ! साइरेगं अद्धं ओगाढे ।

उ०—गौतम ! कुछ अधिक आधे का अवगाहन करता है ।

एवं जाव उड्ढलोए ।

इसी प्रकार—यावत्—ऊर्ध्वलोक पर्यन्त है ।

एवं अधम्मत्थिकाए, एवं लोयागासे वि ।

—भग. स. २०, उ. २, सु. ३

इसी प्रकार अधर्मास्तिकाय का अवगाहन है ।

इसी प्रकार लोकाकाश का अवगाहन है ।

## लोयालोयसेढीणं दव्वट्ठयाए संखेज्ज-असंखेज्ज अणंतत्तं—

## द्रव्य की अपेक्षा से लोकालोक की श्रेणियों का संख्येय-असंख्येय और अनन्तत्व—

८. प०—सेढीओणं भंते ! दव्वट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

प्र०—भगवन् ! द्रव्य की अपेक्षा लोकालोक की श्रेणियां क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं, अनन्त हैं ?

उ०—गोयमा ! नो संखेज्जाओ, नो असंखेज्जाओ, अणंताओ ।

उ०—गौतम ! संख्येय नहीं हैं, असंख्येय नहीं हैं, अनन्त हैं ।

प०—पाईण-पडीणाययाओ णं भंते ! सेढीओ दव्वट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

प्र०—भगवन् ! पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियां द्रव्य की अपेक्षा क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं या अनन्त हैं ?

उ०—गोयमा ! नो संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, नो अणंताओ ।

उ०—गौतम ! न संख्येय हैं, न असंख्येय हैं, अनन्त हैं ।

एवं दाहिणुत्तराययाओ वि ।

इसी प्रकार दक्षिण से उत्तर पर्यन्त लम्बी श्रेणियां हैं ।

एवं उड्ढमहाययाओ वि ।

इसी प्रकार ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियां हैं ।

प०—लोयागाससेढीओ णं भंते ! दव्वट्ठाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

प्र०—भगवन् ! द्रव्य की अपेक्षा लोकाकाश की श्रेणियां क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं या अनन्त हैं ?

उ०—गोयमा ! नो संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, नो अणंताओ ।

उ०—गौतम ! संख्येय नहीं हैं, असंख्येय हैं, अनन्त नहीं हैं ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि ।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियां हैं ।

एवं दाहिणुत्तराययाओ वि ।

इसी प्रकार दक्षिण से उत्तर पर्यन्त लम्बी श्रेणियां हैं ।

एवं उड्ढमहाययाओ वि ।

इसी प्रकार ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियां हैं ।

प०—अलोयागाससेढीओ णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

उ०—गोयमा ! नो संखेज्जाओ, नो असंखेज्जाओ, अणंताओ ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि ।

एवं दाहिणुत्तराययाओ वि ।

एवं उड्ढमहाययाओ वि ।

—भग. स. २५, उ. ३, सु. ६८-७६

प्र०—भगवन् ! द्रव्य की अपेक्षा अलोकाकाश की श्रेणियाँ क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं, या अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! संख्येय नहीं हैं, असंख्येय नहीं हैं, अनन्त हैं ।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ हैं ।

इसी प्रकार दक्षिण से उत्तर पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ हैं ।

इसी प्रकार ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ हैं ।

## लोयालोयसेढीणं पएसट्ठयाए संखेज्ज-असंखेज्ज-अणंतत्तं—

## प्रदेश की अपेक्षा से लोकालोक की श्रेणियों का संख्येय, असंख्येय, अनन्तत्व—

८. प०—सेढीओ णं भंते ! पएसट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

उ०—गोयमा ! जहा दव्वट्ठयाए तहा पएसट्ठयाए वि ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि-जाव-उड्ढमहाययाओ । सव्वाओ अणंताओ ।

प०—लोयागाससेढीओ णं भंते ! पएसट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

उ०—गोयमा ! सिय संखेज्जाओ, सिय असंखेज्जाओ, नो अणंताओ ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि, दाहिणुत्तराययाओ वि ।

उड्ढमहाययाओ नो संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, नो अणंताओ ।

प०—अलोयागाससेढीओ णं भंते ! पएसट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

उ०—गोयमा ! सिय संखेज्जाओ, सिय असंखेज्जाओ, सिय अणंताओ ।

प०—पाईण-पडीणाययाओ णं भंते ! अलोयागाससेढीओ पएसट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

उ०—गोयमा ! नो संखेज्जाओ, नो असंखेज्जाओ, अणंताओ ।

एवं दाहिणुत्तराययाओ वि ।

प०—उड्ढमहाययाओ णं भंते ! अलोयागाससेढीओ पएसट्ठयाए किं संखेज्जाओ, असंखेज्जाओ, अणंताओ ?

उ०—गोयमा ! सिय संखेज्जाओ, सिय असंखेज्जाओ, सिय अणंताओ ।

—भग. स. २५, उ. ३, सु. [illegible]

प्र०—भगवन् ! प्रदेश की अपेक्षा से श्रेणियाँ क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं या अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! द्रव्य की अपेक्षा से जैसा है वैसा ही प्रदेश की अपेक्षा से भी है ।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ—यावत्—ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ सब अनन्त हैं ।

प्र०—भगवन् ! प्रदेश की अपेक्षा से लोकाकाश की श्रेणियाँ क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं या अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! कभी संख्येय हैं, कभी असंख्येय हैं, अनन्त नहीं हैं ।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं । दक्षिण और उत्तर पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं ।

ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ संख्येय नहीं हैं, असंख्येय हैं, अनन्त नहीं हैं ।

प्र०—भगवन् ! प्रदेश की अपेक्षा से अलोकाकाश की श्रेणियाँ क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं या अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! कभी संख्येय हैं, कभी असंख्येय हैं और कभी अनन्त हैं ।

प्र०—भगवन् ! प्रदेश की अपेक्षा से पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी अलोकाकाश की श्रेणियाँ क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं या अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! न संख्येय हैं, न असंख्येय हैं, अनन्त हैं ।

इसी प्रकार दक्षिण से उत्तर पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं ।

प्र०—भगवन् ! प्रदेश की अपेक्षा से ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ क्या संख्येय हैं, असंख्येय हैं या अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! कभी संख्येय हैं, कभी असंख्येय हैं और कभी अनन्त हैं ।

लोयालोयसेढीणं सादीय सपज्जवसियाइत्तं—

९. प०—सेढीओ णं भंते ! किं—

(१) सादीयाओ सपज्जवसियाओ,

(२) सादीयाओ अपज्जवसियाओ,

(३) अणादीयाओ सपज्जवसियाओ,

(४) अणादीयाओ अपज्जवसियाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) नो सादीयाओ सपज्जवसियाओ,

(२) नो सादीयाओ अपज्जवसियाओ,

(३) नो अणादीयाओ सपज्जवसियाओ.

(४) अणादीयाओ अपज्जवसियाओ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि-जाव-उड्ढमहाययाओ।

प०—लोयागाससेढीओ णं भंते ! किं—

(१) सादीयाओ सपज्जवसियाओ-जाव-

(२-४) अणादीयाओ अपज्जवसियाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) सादीयाओ सपज्जवसियाओ।

(२) नो सादीयाओ अपज्जवसियाओ।

(३) नो अणादीयाओ सपज्जवसियाओ।

(४) नो अणादीयाओ सपज्जवसियाओ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि-जाव-उड्ढमहाययाओ।

प०—अलोयागाससेढीओ णं भंते ! किं—

(१) सादीयाओ सपज्जवसियाओ-जाव

(२-४) अणादीयाओ अपज्जवसियाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) सिय सादीयाओ सपज्जवसियाओ।

(२) सिय सादीयाओ अपज्जवसियाओ।

(३) सिय अणादीयाओ सपज्जवसियाओ।

(४) सिय अणादीयाओ अपज्जवसियाओ।

पाईण-पडीणाययाओ दाहिणुत्तराययाओ य एवं चेव।

नवरं—नो सादीयाओ सपज्जवसियाओ।
सिय सादीयाओ अपज्जवसियाओ।
सेसं तं चेव।

उड्ढमहाययाओ जहा ओहियाओ तहेव चउभंगे।

—भग. स. २५, उ. ३, सु. ८८-९४

लोकालोक की श्रेणियाँ : सादिसपर्यवसितत्व आदि—

प्र०—भगवन् ! श्रेणियाँ क्या—

(१) सादि सान्त हैं,

(२) सादि अनन्त हैं,

(३) अनादि सान्त हैं,

(४) अनादि अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! (१) सादि सान्त नहीं हैं,

(२) सादि अनन्त नहीं हैं,

(३) अनादि सान्त नहीं हैं,

(४) अनादि अनन्त हैं।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं—यावत्—उपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ भी हैं।

प्र०—भगवन् ! लोकाकाश श्रेणियाँ क्या—

(१) सादि सान्त हैं—यावत्—

(२-४) अनादि अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! (१) सादि सान्त हैं,

(२) सादि अनन्त नहीं हैं,

(३) अनादि सान्त नहीं हैं,

(४) अनादि अनन्त नहीं है।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी लोकाकाश श्रेणियाँ भी हैं—यावत्—ऊपर से नीचे तक लम्बी लोकाकाश श्रेणियाँ भी हैं।

प्र०—भगवन् ! अलोकाकाश श्रेणियाँ क्या—

(१) सादि सान्त हैं—यावत्—

(२-४) अनादि अनन्त हैं ?

उ०—गौतम ! (१) कभी सादि सान्त हैं,

(२) कभी सादि अनन्त हैं,

(३) कभी अनादि सान्त हैं,

(४) कभी अनादि अनन्त हैं।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी अलोकाकाश श्रेणियाँ और दक्षिण से उत्तर पर्यन्त लम्बी अलोकाकाश श्रेणियाँ हैं।

विशेष—सादि सान्त नहीं हैं,
कभी सादि अनन्त हैं।
शेष पूर्ववत् हैं।

जैसी सामान्य श्रेणियाँ हैं वैसी ही ऊपर से नीचे तक लम्बी अलोकाकाश श्रेणियों की चौभंगी हैं।

**लोयालोयसेढीणं दव्वट्ठयाए, पएसट्ठयाए य कडजुम्माइयत्तं—**

१० प०—सेढीओ णं भंते ! दव्वट्ठयाए किं—

(१) कडजुम्माओ, (२) तेओयाओ।

(३) दावरजुम्माओ, (४) कलियोगाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) कडजुम्माओ, (२) नो तेओयाओ, (३) नो दावरजुम्माओ, (४) नो कलियोगाओ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ-जाव-उड्ढमहाययाओ।

लोयागास सेढीओ एवं चेव।

एवं अलोयागास सेढीओ वि।

प०—सेढीओ णं भंते ! पएसट्ठयाए किं—

(१) कडजुम्माओ, (२) तेओयाओ,

(३) दावरजुम्माओ, (४) कलियोगाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) कडजुम्माओ, (२) नो तेओयाओ, (३) नो दावरजुम्माओ, (४) नो कलियोगाओ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ-जाव-उड्ढमहाययाओ।

प०—लोयागास सेढीओ णं भंते ! पएसट्ठयाए किं—

(१) कडजुम्माओ-जाव (२-४) कलिओगाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) सिय कडजुम्माओ, (२) नो तेओयाओ, (३) सिय दावरजुम्माओ, (४) नो कलियोगाओ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि, दाहिणुत्तराययाओ वि।

प०—उड्ढमहाययाओ णं भंते ! किं—

(१) कडजुम्माओ-जाव (२-४) कलिओगाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) कडजुम्माओ, (२) नो तेओयाओ, (३) नो दावरजुम्माओ, (४) नो कलिओगाओ।

**द्रव्य की अपेक्षा से और प्रदेशों की अपेक्षा से लोकालोक श्रेणियों का कृतयुग्मादित्व—**

प्र०—भगवन् ! द्रव्य की अपेक्षा से श्रेणियाँ क्या—

(१) कृतयुग्म हैं, (२) त्र्योज हैं,

(३) द्वापरयुग्म हैं, (४) कल्योज हैं ?[1]

उ०—गौतम ! (१) कृतयुग्म हैं, (२) न त्र्योज हैं, (३) न द्वापरयुग्म हैं, (४) न कल्योज हैं।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ हैं—यावत्—ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ हैं।

द्रव्य की अपेक्षा से लोकाकाश श्रेणियाँ भी इसी प्रकार हैं।

द्रव्य की अपेक्षा से अलोकाकाश श्रेणियाँ भी इसी प्रकार हैं।

प्र०—भगवन् ! प्रदेशों की अपेक्षा से श्रेणियाँ क्या—

(१) कृतयुग्म हैं, (२) त्र्योज हैं,

(३) द्वापरयुग्म हैं, (४) कल्योज हैं ?

उ०—गौतम ! (१) कृतयुग्म हैं, (२) न त्र्योज हैं, (३) न द्वापरयुग्म हैं, (४) न कल्योज हैं।

इसी प्रकार प्रदेशों की अपेक्षा से पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ हैं—यावत्—ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ हैं।

प्र०—भगवन् ! प्रदेशों की अपेक्षा से लोकाकाश श्रेणियाँ क्या—

(१) कृतयुग्म हैं—यावत्—(२-४) कल्योज हैं ?

उ०—गौतम ! (१) कभी कृतयुग्म हैं, (२) त्र्योज नहीं हैं, (३) कभी द्वापरयुग्म हैं, (४) कल्योज नहीं हैं।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं और दक्षिण से उत्तर पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं।

प्र०—भगवन् ! प्रदेशों की अपेक्षा से ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ क्या—

(१) कृतयुग्म हैं—यावत्—(२-४) कल्योज हैं ?

उ०—गौतम ! (१) कृतयुग्म हैं, (२) न त्र्योज हैं, (३) न द्वापरयुग्म हैं, (४) न कल्योज हैं।

---

1 इनकी व्याख्या इस प्रकार है—

(१) कृतयुग्म—राशि है से चार-चार घटाते हुए अंत में चार रहें, जैसे—८, १२, १६, २०……

(२) त्र्योज—राशि है से चार-चार घटाते हुए अंत में तीन रहें, जैसे—७, ११, १५, १९……

(३) द्वापर युग्म—राशि है से चार-चार घटाते हुए अंत में दो रहें, जैसे—६, १०, १४, १८……

(४) कल्योज—राशि है से चार-चार घटाते हुए अंत में एक रहे, जैसे—५, ९, १३, १७, २१…… —[illegible], पृष्ठ [illegible]

प०—अलोयागाससेढीओ णं भंते ! पएसट्ठयाए किं—

(१) कडजुम्माओ-जाव (२-४) कलियोगाओ ?

उ०—गोयमा ! (१) सिय कडजुम्माओ-जाव (२-४) सिय कलियोगाओ ।

एवं पाईण-पडीणाययाओ वि ।

एवं दाहिणुत्तराययाओ वि ।

उड्ढमहाययाओ वि एवं चेव ।

नवरं—नो कलियोगाओ । सेस तं चेव ।

—भग. स. २५, उ. ३, सु. ९५-१०७

प्र०—भगवन् ! प्रदेशों की अपेक्षा से अलोकाकाश श्रेणियाँ क्या—

(१) कृतयुग्म हैं—यावत्—(२-४) कल्योज हैं ?

उ०—गौतम ! (१) कभी कृतयुग्म हैं—यावत्—(२-४) कभी कल्योज हैं ।

इसी प्रकार पूर्व से पश्चिम पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं ।

इसी प्रकार दक्षिण से उत्तर पर्यन्त लम्बी श्रेणियाँ भी हैं ।

इसी प्रकार ऊपर से नीचे तक लम्बी श्रेणियाँ भी हैं ।

विशेष—कल्योज नहीं है, शेष पूर्ववत् ।

**सेढीणं सत्त भेया—**

११. प०—कति णं भंते ! सेढीओ पण्णत्ताओ ?

उ०—गोयमा ! सत्तसेढीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—

(१) उज्जु आयता, (२) एगओ वंका, (३) दुहओ वंका, (४) एगओ खहा, (५) दुहओ खहा, (६) चक्कवाला, (७) अद्धचक्कवाला ।

—भग. स. २५, उ. ३, सु. १०८

श्रेणियों के सात भेद—

प्र०—भगवन् ! श्रेणियाँ कितनी कही गई हैं ?

उ०—गौतम ! श्रेणियाँ सात कही गई हैं, यथा—

(१) ऋजु आयत, (२) एक ओर से वक्र, (३) दो ओर से वक्र, (४) एक ओर से क्षत, (५) दो ओर से क्षत, (६) चक्रवाल, (७) अर्धचक्रवाल ।



परिशिष्ट : २

# माव-निरुवणं

# माप-निरूपण

**खेत्तप्पमाण परूवणं—**

१. प०—से किं तं खेत्तप्पमाणे ?

उ०—खेत्तप्पमाणे दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—

(१) पदेसनिप्फण्णे य, (२) विभागनिप्फण्णे य ।

प०—से किं तं पदेसनिप्फण्णे ?

उ०—पदेसनिप्फण्णे—एग पदेसोगाढे-जाव-दस पदेसोगाढे संखेज्जपदेसोगाढे, असंखेज्जपदेसोगाढे, से तं पएस निप्फण्णे ।

प०—से किं तं विभाग निप्फण्णे ?

उ०—संगहणी गाहा—

(१) अंगुल, (२) विहत्थी, (३) रयणी,
(४) कुच्छी, (५) धणु, (६) गाउयं च बोधव्वं ।
(७) जोयण, (८) सेढी, (९) पयरं,
(१०) लोगमलोगे वि य तहेव ।

क्षेत्र प्रमाण प्ररूपण—

१. प्र०—भगवन् ! वह क्षेत्र प्रमाण क्या है ?

उ०—क्षेत्र प्रमाण दो प्रकार का कहा है । यथा—

(१) प्रदेशनिष्पन्न और (२) विभागनिष्पन्न ।

प्र०—प्रदेशनिष्पन्न का स्वरूप क्या है ?

उ०—प्रदेश निष्पन्न का स्वरूप इस प्रकार है—एक प्रदेशावगाढ, (दो प्रदेशावगाढ)—यावत्—दस प्रदेशावगाढ, संख्यात प्रदेशावगाढ तथा असंख्यात प्रदेशावगाढ ।

प्र०—विभाग निष्पन्न का स्वरूप क्या है ?

उ०—(विभाग निष्पन्न अनेक प्रकार का है) यथा—संग्रहणी गाथा के अनुसार—

(१) अंगुल, (२) वितस्ति (बैंत), (३) रत्नी, (४) कुक्षी, (५) धनु, (६) गाऊ (कोश), (७) योजन, (८) श्रेणी, (९) प्रतर तथा (१०) लोक-अलोक ।

२. प०—से किं तं अंगुले ?

उ०—अंगुले तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—

(१) आयंगुले, (२) उस्सेहंगुले, (३) पमाणंगुले।

प०—से किं तं आयंगुले ?

उ०—आयंगुले—जे ण जया मणुस्सा भवंति, ते णं तया अप्पणो अंगुलेणं दुवालस अंगुलाइं मुहं; नवमुहाइं पुरिसे पमाणजुत्ते भवइ, दोणिए पुरिसे माणजुत्ते भवइ,

अद्धभारं तुलमाणे पुरिसे उम्माणजुत्ते भवइ।

एत्थ संगहणी गाहाओ—

माणुम्माणपमाणजुत्ता लक्खण-वंजण-गुणेहिं उववेया ॥
उत्तमकुलप्पसूया उत्तमपुरिसा मुणेयव्वा ॥

होंति पुण अहिय पुरिसा, अट्ठसयं अंगुलाण उव्विद्धा ॥
छण्णउइ अहमपुरिसा, चउरुत्तर मज्झिमिल्ला उ ॥

हीणा वा अहिया वा; जे खलु-सर-सत्त-सारपरिहीणा ॥
ते उत्तमपुरिसाणं, अवसा पेसत्तणमुवेंति ॥

एएणं अंगुलप्पमाणेणं छ अंगुलाइं पादो,
दो पादा विहत्थी,
दो विहत्थीओ रयणी,
दो रयणीओ कुच्छी,

दो कुच्छीओ दंडं, धणू जुगे नालिया अक्खमुसले,

दो धणुसहस्साइं गाउयं,
चत्तारि गाउयाइं जोयणं।

प०—एएणं आयंगुलप्पमाणेणं किं पओयणं ?

उ०—एएणं आयंगुलप्पमाणेणं जे णं जया मणुस्सा भवंति, तेसि णं तया अप्पणो अंगुलेणं अगड-दह-नदी-तलाग-वावी-पुक्खरणी-दीहिया-गुंजालियाओ, सरा सरपंतियाओ सरसरपंतियाओ, बिलपंतियाओ;

२. प्र०—अंगुल का स्वरूप क्या है ?

उ०—अंगुल तीन प्रकार का कहा है, यथा—

(१) आत्मांगुल, (२) उत्सेधांगुल, (३) प्रमाणांगुल।

प्र०—आत्मांगुल क्या है ?

उ०—जिस काल में जो मनुष्य होते हैं, उनकी अपनी अंगुल-आत्मांगुल है। उसकी बारह अंगुल प्रमाण का एक मुख होता है। नौ मुख-प्रमाण एक पुरुष होता है। द्रोणी प्रमाण पुरुष प्रमाण-युक्त होता है।[1]

अर्द्धभार प्रमाण तुला हुआ पुरुष (तराजू में बैठा हुआ पुरुष अर्द्धभार प्रमाण तुलने पर) उन्मानयुक्त होता है।

संग्रहणी गाथाएँ—

मान-उन्मान-प्रमाण से युक्त, लक्षण (शंख, स्वस्तिक आदि) व्यंजन (तिल मष आदि) तथा गुणों (औदार्य गांभीर्य आदि) से सम्पन्न, उत्तम कुल में उत्पन्न पुरुष उत्तम पुरुष माने जाते हैं।

ये उत्तम पुरुष १०८ अंगुल प्रमाण ऊँचे होते हैं। अधम पुरुष ९६ अंगुल तथा मध्यम पुरुष १०४ अंगुल ऊँचे होते हैं।

ये हीन पुरुष तथा अधिक (मध्यम) पुरुष जो कि स्वर-सत्त्व-सार-शुभ पुद्गलों से हीन होते हैं वे पराधीन रहकर उत्तम पुरुषों का प्रेष्यत्व-सेवा-चाकरी करते हैं।

इस अंगुल प्रमाण से छह अंगुल का एक पाद,
दो पाद की एक वितस्ति,
दो वितस्ति की एक रत्नि,
दो रत्नि की एक कुक्षी,

दो कुक्षी का एक दण्ड, एक धनुष, एक युग, एक नालिका, एक अक्ष तथा एक मूसल होता है। (सभी समानार्थक)

दो हजार धनुष का एक गव्यूत होता है।
चार गव्यूत (गाऊ) का एक योजन होता है।

प्र०—इस आत्मांगुल प्रमाण से किस प्रयोजन की सिद्धि होती है ?

उ०—जिस काल में जो मनुष्य होते हैं, उनके इस आत्मांगुल प्रमाण से इन सब का नाप किया जाता है—कूप, ह्रद, नदी, तालाब, बावड़ी, पुष्करिणी, (कमलयुक्त जलाशय) दीर्घिका (लम्बी बावड़ी) गुंजालिका (वक्राकार बावड़ी) सर (प्राकृतिक जलाशय) सरपंक्ति, सरसरपंक्ति, बिल पंक्ति,

---

१ उक्त कथन के अनुसार १०८ आत्मांगुल की ऊँचाई वाला पुरुष प्रमाण होता है। द्रोणी पुरुष का अर्थ है—एक दोणी (जल कुण्ड-हौज) परिपूर्ण जल से भर लेने पर कोई पुरुष जब उसमें प्रवेश करे तो एक द्रोण प्रमाण जल बाहर निकल जावे, उस पुरुष का प्रमाण द्रोणिक मात्र अर्थात् उस पुरुष को प्रमाण पुरुष माना जाता है। —अनुयोग. टीका

आरामुज्जाण-काणण-वण-वणसंड, वणराईओ ।
देवकुल-सभा-पवा-थूभ-खाइय-परिहाओ ।
पागारऽट्टालग-चरिय-दार-गोपुर-तोरण-पासाद-घर-सरण-लेण-आवण-सिंघाडग-तिय-चउक्क-चच्चर-चउमुह-महा-पह-पहा ।

आराम, उद्यान, कानन-वन, वनखंड, वनराजि, देवकुल, सभा, प्रपा, स्तूप, खातिका, परिखा (खाई), प्राकार, अट्टालिका, चरिका, द्वार, गोपुर, प्रासाद, गृह, शरण, लयन, आपण, शृंगाटक, त्रिक, चतुष्क, चत्वर, चतुर्मुख, महापथ पथ,

सगड-रह-जाण-जुग्ग-गिल्लि-थिल्लि-सीय-संदमाणिय-लोही-लोहकडाह-कडुच्छुय-आसण-सतण-खंभ-भंड-मत्तोवगरणमाइणि, अज्जकालिगाइं च जोयणाइं मविज्जंति ।

शकट, रथ, यान, युग्म, गिलि, थिलि, शिविका, स्यन्दमानिका, लौही, लौह कटाही, कटल्लिका, आसन, सतण, स्तम्भ, भांड, अमत्र उपकरण आदि अपने-अपने समय में उत्पन्न हुई वस्तुएँ तथा योजन आदि का नाप—आत्मांगुल से किया जाता हैं ।

से समासओ तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—
(१) सूईअंगुले, (२) पयरंगुले, (२) घणंगुले ।
(१) अंगुलायया एग पएसिया सेढी सूयीअंगुले ।
(२) सूई सूईए गुणिया पयरंगुले,
(३) पयरं सूईएगुणियं घणंगुले ।

यह आत्मांगुल संक्षेप में तीन प्रकार का है, यथा—
(१) सूच्यंगुल, (२) प्रतरांगुल और (३) घनांगुल ।
(१) एक अंगुल लम्बी तथा बाहल्य की अपेक्षा एक प्रदेश प्रमाण (मोटी) प्रदेश श्रेणी का नाम सूच्यंगुल है ।
(२) सूच्यंगुल को सूच्यंगुल के साथ गुणा करने पर प्रतरांगुल होता हैं ।
(३) प्रतर को सूच्यंगुल से गुणा करने पर घनांगुल होता है ।

प०—एएसि णं सूई अंगुल-पयरंगुल-घणंगुलाण य कयरे-कयरे हिंतो अप्पे वा-जाव-विसेसाहिए वा ?

प्र०—इनमें से सूची अंगुल-प्रतरांगुल-घनांगुल-कौन किससे अल्प है, कौन किससे बहुत हैं ?

उ०—सव्वत्थोवे सूई अंगुले,
पयरंगुले असंखेज्जगुणे,
घणंगुले असंखेज्जगुणे, से तं आयंगुले ।

उ०—सबसे कम सूच्यंगुल हैं ।
सूच्यंगुल से असंख्यात गुण प्रतरांगुल है ।
प्रतरांगुल से असंख्यात गुण घनांगुल है । इस प्रकार आत्मांगुल का प्रमाण है ।

प०—से किं तं उस्सेहंगुले ?

प्र०—उत्सेधांगुल क्या है ?

उ०—उस्सेहंगुले अणेगविहे पण्णत्ते, तं जहा—
संगहणी गाहा—
(१) परमाणु, (२) तसरेणू,
(३) रहरेणू, (४) अग्गयं च वालस्स,
(५) लिक्खा, (६) जूया य, (७) जवो,
अट्ठगुणविवड्डिया कमसो ॥

उ०—उत्सेधांगुल अनेक प्रकार का कहा है, यथा—
संग्रहणी गाथा—
(१) परमाणु (२) त्रसरेणु, (३) रथरेणु, (४) वालाग्र, (५) लिक्षा, (६) यूका, (७) यव ये क्रमशः उत्तरोत्तर आठ गुने हैं ।

३. प०—से किं तं परमाणू ?

प्र०—परमाणु का स्वरूप क्या है ?

उ०—परमाणु दुविहे पण्णत्ते, तं जहा—
(१) सुहुमे य, (२) वावहारिए य ।
तत्थ णं जे सुहुमे से ठप्पे ।

उ०—परमाणु दो प्रकार का है, यथा—
(१) सूक्ष्म और (२) व्यावहारिक परमाणु ।
जो सूक्ष्म परमाणु है, वह अव्याख्येय है, अतः वर्णन छोड़ दिया गया हैं ।

प०—से किं तं वावहारिए ?

प्र०—व्यावहारिक परमाणु क्या है ?

उ०—वावहारिए अणंताणं सुहुम परमाणु पोग्गलाणं समुदय समिति समागमेणं से एगे वावहारिए परमाणु पोग्गले निप्फज्जइ ।

उ०—वह व्यावहारिक परमाणु अनन्तानन्त सूक्ष्म परमाणु पुद्गलों के समुदय समिति समागम—एकीभवन रूप संयोगात्मक मिलन से उत्पन्न होता है ।

प०—से णं असिधारं वा खुरधारं वा ओगाहेज्जा ?

उ०—हंता ! ओगाहेज्जा ।

प०—से णं तत्थ छिज्जेज्ज वा, भिज्जेज्ज वा ?

उ०—नो इणट्ठे समट्ठे, नो खलु तत्थ सत्थं कमति ।

प०—से णं तत्थं अगणिकायस्स मज्झं मज्झेणं वीईवएज्जा ?

उ०—हंता ! वीईवएज्जा ।

प०—से णं तत्थ डहेज्जा ?

उ०—नो इणट्ठे समट्ठे, नो खलु तत्थ सत्थं कमइ ।

प०—से णं पुक्खल संवट्टस्स महामेहस्स मज्झं मज्झेणं वीईवएज्जा ?

उ०—हंता ! वीईवएज्जा ।

प०—से णं तत्थ उदउल्ले सिया ?

उ०—नो इणट्ठे समट्ठे, नो खलु तत्थ सत्थं कमइ ।

प०—से णं गंगाए महाणईए पडिसोयं हव्वमागच्छेज्जा ?

उ०—हंता ! हव्वमागच्छेज्जा ।

प०—से णं तत्थ विणिघायमावज्जेज्जा ?

उ०—नो इणट्ठे समट्ठे । नो खलु तत्थ सत्थं कमइ ।

प०—से णं उदगावत्तं वा उदगविंदु वा ओगाहेज्जा ?

उ०—हंता ! ओगाहेज्जा ।

प०—से णं तत्थ कुच्छेज्ज वा परियावज्जेज्ज वा ?

उ०—नो इणट्ठे समट्ठे । नो खलु तत्थ सत्थं कमइ ।

एत्थ संगहणी गाहा—

सत्थेण सुतिक्खेण वि छेत्तुं भेत्तुं व जं किर न सक्का ।
तं परमाणू सिद्धावयंति आई पमाणाणं ॥

४. अणंताणं वावहारियपरमाणु पोग्गलाणं समुदय-समितिसमागमेणं सा एगा उस्सण्हसण्हिया इ वा, सण्हसण्हिया इ वा, उड्ढरेणु इ वा, तसरेणू इ वा, रहरेणू इ वा ।

प्र०—क्या वह व्यावहारिक परमाणु तलवार या क्षुर (छुरे) की धार का अवगाहन (उन पर आक्रमण) कर सकता है ।

उ०—हाँ ! कर सकता है ।

प्र०—क्या वह उनसे छिन्न (दो टुकड़े) अथवा भेदा जा सकता है ?

उ०—ऐसा संभव नहीं ! उसके ऊपर शस्त्र का प्रभाव नहीं पड़ता ।

प्र०—क्या वह (व्यावहारिक परमाणु) अग्निकाय के मध्य भाग से निकल सकता है ?

उ०—हाँ ! निकल सकता है ।

प्र०—क्या वह अग्निकाय से जल जाता है ?

उ०—नहीं, ऐसा सम्भव नहीं है ।

प्र०—क्या वह पुष्कल संवर्तक महामेघ के बीचोबीच निकल जाता है ?

उ०—हाँ ! निकल जाता है ।

प्र०—क्या वह पानी से गीला हो जाता है ?

उ०—नहीं, यह अर्थ समर्थ नहीं (ऐसा सम्भव नहीं) ।

प्र०—क्या वह गंगा महानदी के प्रवाह के बीच से (प्रतिस्रोत से) शीघ्र जा सकता है ?

उ०—हाँ ! जा सकता है ।

प्र०—क्या वह प्रतिस्रोत में चलने से प्रतिस्खलना को प्राप्त होता है ?

उ०—नहीं ! यह अर्थ समर्थ नहीं है ।

प्र०—क्या वह उदकावर्त (जल भ्रम) से अथवा उदकबिन्दु में अवगाहित हो सकता है ?

उ०—हाँ ! हो सकता है ।

प्र०—तो क्या वह वहाँ सड़ जाता है ? या जलरूप में परिणत हो जाता है ?

उ०—नहीं ! यह अर्थ समर्थ नहीं है ?

यहाँ संग्रहणी गाथा है—

केवलज्ञानियों ने कहा है—परमाणु सुतीक्ष्ण शस्त्र से भी छेदा-भेदा नहीं जा सकता । यह परमाणु प्रमाणों में आदि प्रमाण है, (अर्थात् सभी प्रमाणों की गणना इसी आधार पर की जाती है) ।

४. अनन्तानन्त व्यावहारिक परमाणु पुद्गलों के संयोग से जो उत्पन्न होता है, वह एक उत्श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका है । श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका, ऊर्ध्वरेणु, त्रसरेणु, रथरेणु आदि क्रमशः जानना चाहिए ।

अट्ठ उस्सण्ह सण्हियाओ सा एगा सण्हसण्हिया।
अट्ठ सण्हसण्हियाओ सा एगा उड्ढरेणू।
अट्ठ उड्ढरेणूओ सा एगा तसरेणू।
अट्ठ तसरेणूओ सा एगा रहरेणू।
अट्ठ रहरेणूओ देवकुरु-उत्तरकुरुयाणं मणुयाणं से एगे वालग्गे।

आठ उत्श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका से एक श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका,
आठ श्लक्ष्णश्लक्ष्णिका से एक ऊर्ध्वरेणु,
आठ ऊर्ध्वरेणु से एक त्रसरेणु,
आठ त्रसरेणु से एक रथरेणु,
आठ रथरेणु प्रमाण देवकुरु-उत्तरकुरु के मनुष्यों का एक बालाग्र होता है।

अट्ठ देवकुरु-उत्तरकुरूयाणं मणुयाणं वालग्गा हरिवास-रम्मगवासाणं मणुयाणं से एगे वालग्गे।

देवकुरु-उत्तरकुरु के मनुष्यों के आठ बालाग्र प्रमाण हरिवर्ष-रम्यक्वर्ष के मनुष्यों का एक बालाग्र होता है।

अट्ठ हरिवास-रम्मगवासाणं मणुयाणं वालग्गा हेमवय हेरण्ण-वयवासाणं मणुयाणं से एगे वालग्गे।

हरिवर्ष-रम्यक्वर्ष के मनुष्यों के आठ बालाग्र प्रमाण हेमवत-हेरण्यवत क्षेत्र के मनुष्यों का एक बालाग्र होता है।

अट्ठ हेमवय-हेरण्णवयवासाणं मणुयाणं वालग्गा,
पुव्वविदेह अवरविदेहाणं मणुयाणं से एगे वालग्गे।

हेमवत-हैरण्यवत के मनुष्यों के आठ बालाग्र प्रमाण पूर्वविदेह एक अपर विदेह के मनुष्यों का एक बालाग्र....।

अट्ठ पुव्वविदेह-अवरविदेहाणं मणुयाणं वालग्गा भरहेरवयाणं मणुयाणं से एगे वालग्गे।

पूर्वविदेह-अपर विदेह के मनुष्यों के आठ बालाग्र प्रमाण भरत-ऐरवत के मनुष्यों का एक बालाग्र....।

अट्ठ भरहेरवयाणं मणुयाणं वालग्गा सा एगा लिक्खा।

भरत-ऐरवत के मनुष्यों के आठ बालाग्र प्रमाण की एक लिक्षा होती है।

अट्ठ लिक्खाओ सा एगा जूया।
अट्ठ जूयाओ से एगे जवमज्झे।
अट्ठ जवमज्झे से एगे उस्सेहंगुले।
एएणं अंगुलपमाणेणं छ अंगुलाइं पादो।
वारस अंगुलाइं विहत्थी।
चउवीसं अंगुलाइं रयणी।
अडयालीसं अंगुलाइं कुच्छी।

आठ लिक्षा प्रमाण एक यूका,
आठ यूका प्रमाण एक यवमध्य,
आठ यवमध्य का एक उत्सेधांगुल,
इसी क्रम से छह अंगुलों का एक पाद होता है,
बारह अंगुल (२ पाद) की एक वितस्ति,
चौबीस अंगुल की एक रयणी=रत्नि,
अड़तालीस अंगुल की एक-एक कुक्षि,

छण्णउई अंगुलाइं से एगे दंडे इ वा, धणू इ वा, जुगे इ वा, नालिया इ वा, अक्खे इ वा, मुसले इ वा।

छियानवे अंगुल का एक दण्ड, इसी प्रमाण को एक धनुष, एक युग, एक नालिका, एक अक्षा तथा एक नालिका भी कहते हैं।

एएणं धणुप्पमाणेणं दो धणुसहस्साइं गाउयं।
चत्तारि गाउयाइं जोयणं।

इस धनुष प्रमाण से दो हजार धनुष का एक गव्यूत (गाऊ) तथा—चार गव्यूत (गाऊ-कोश) का एक योजन होता है।

५. प०—एएणं उस्सेहंगुलेणं किं पओयणं ?

उ०—एएणं उस्सेहंगुलेणं णेरइय-तिरिक्ख जोणिय-मणूस-देवाणं सरीरोगाहणाओ मविज्जंति।

—अणु० नु० ३३०-३४६

५. प्र०—भगवन् ! इस उत्सेध अंगुल का प्रयोजन क्या है ?

उ०—इस उत्सेधांगुल से नारक-तिर्यंच-मनुष्य और देवों के शरीर की अवगाहना नापी जाती है।

उत्सेध अंगुल के प्रकार—

६. से समासओ तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—
(१) सूईअंगुले, (२) पयरंगुले, (३) घणंगुले।
(१) अंगुलायया एगपएसिया सेढी सूईअंगुले।
(२) सूई सूईए गुणिया पयरंगुले।
(३) पयरं सूईए गुणियं घणंगुले।

उत्सेधांगुल के प्रकार—

६. यह उत्सेधांगुल संक्षेप में तीन प्रकार का कहा है, यथा—
(१) सूच्यंगुल, (२) प्रतरांगुल और (३) घनांगुल।
(१) एक अंगुल लम्बी तथा एक प्रदेश मोटी जो नभःप्रदेश श्रेणी है, उसका नाम सूच्यंगुल है।
(२) सूची को सूची से गुणित करने पर प्रतरांगुल बनता है।
(३) सूची से गुणित प्रतरांगुल-घनांगुल कहलाता है।

७. प०—एएसि णं सूईअंगुल-पयरंगुल-घणंगुलाणं कयरे कयरेहिंतो अप्पे वा-जाव-विसेसाहिए वा ?

उ०—सव्वत्थोवे सूईअंगुले

पयरंगुले असंखेज्जगुणे

घणंगुले असंखेज्जगुणे से तं उस्सेहंगुले

७. प्र०—भगवन् ! इन सूच्यंगुल आदि में कौन किससे अल्प है, कौन किससे अधिक है ? तथा कौन किससे विशेषाधिक है ?

उ०—इनमें सबसे कम सूच्यंगुल है,

उससे असंख्यातगुण प्रतरांगुल है,

उससे असंख्यातगुण घनांगुल है। इस प्रकार यह उत्सेधांगुल प्रमाण है।

## पमाणंगुले—

## प्रमाणांगुल—

८. प०—से किं तं पमाणंगुले ?

उ०—पमाणंगुले-एगमेगस्स णं रण्णो चाउरंतचक्कवट्टिस्स अट्ठ सोवण्णिए कागिणिरयणे दुवालसंसिए अट्ठकण्णिए अहिगरणिसंठाणसंठिए पण्णत्ते।

८. प्र०—प्रमाण अंगुल क्या है ?

उ०—(प्रमाणांगुल इस प्रकार है—) एक-एक चातुरन्त चक्रवर्ती राजा का अष्ट सुवर्ण प्रमाण एक काकिणी रत्न होता है। वह काकिणी रत्न छह तल (चारों दिशाओं की ओर के ४ तल, तथा ऊपर और नीचे = यों छह तल) वाला उसकी १२ कोटि तथा आठ कर्णिकाएँ होती हैं, सुनार की एरण जैसा उसका आकार होता है।

तस्स णं एगमेगा कोडी उस्सेहंगुल विक्खंभा

उस काकिणी रत्न की एक कोटि उत्सेधांगुल प्रमाण चौड़ाई होती है।

तं समणस्स भगवओ महावीरस्स अद्धंगुलं; तं सहस्सगुणं पमाणंगुलं भवइ;

इसकी एक कोटि का जो उत्सेधांगुल है, वह श्रमण भगवान महावीर का अर्धांगुल प्रमाण है। और उस अर्धांगुल से हजार गुणा एक प्रमाणांगुल होता है।

एएणं अंगुलप्पमाणेणं छ अंगुलाइं पादो, दो पादा, दुवालसअंगुलाइं विहत्थी,

दो विहत्थीओ रयणी,

दो रयणीओ कुच्छी।

दो कुच्छीओ धणू, दो धणुसहस्साइं गाउयं, चत्तारि गाउयाइं जोयणं।

इस अंगुल प्रमाण से छ अंगुल का एक पाद, दो पाद अथवा बारह अंगुल की एक वितस्ति।

दो वितस्ति की एक रत्नि।

दो रत्नि की एक कुक्षि।

दो कुक्षि का एक धनुष और दो हजार धनुष का एक गव्यूत (गाऊ) एवं चार गव्यूत का एक योजन होता है।

प०—एएणं पमाणंगुलेणं किं पओयणं ?

उ०—एएणं पमाणंगुलेणं—
पुढवीणं कंडाणं, पायालाणं भवणाणं भवणपत्थडाणं, निरयाणं निरयावलियाणं निरयपत्थडाणं कप्पाणं विमाणाणं विमाणावलियाणं विमाणपत्थडाणं,
टंकाणं कूडाणं सेलाणं सिहरीणं पब्भाराणं विजयाणं वक्खाराणं वासाणं वासहराणं वासहरपव्वयाणं।
वेलाणं वेइयाणं दाराणं तोरणाणं दीवाणं समुद्दाणं आयाम-विक्खंभोच्चत्तोव्वेह-परिक्खेवा मविज्जंति।

प्र०—इस प्रमाण अंगुल से क्या प्रयोजन है।

उ०—इस प्रमाण अंगुल से रत्नप्रभा पृथ्वी के काण्डों का, पाताल कलशों का, भवनपति देवों के भवनों का, नरकों के प्रस्तटों के अन्तर में स्थित भवन प्रस्तटों का, नरकावासों का, नरकावासों की पंक्तियों का, नरकों के प्रस्तटों का, सौधर्म आदि कल्पों का, उनके विमानों का, उनकी विमान पंक्तियों का, विमान प्रस्तटों का, छिन्न टंकों का, कूटों का, मुण्ड पर्वतों का, शिखर वाले पर्वतों का, आगे की ओर कुछ नमे हुए पर्वतों का, विजयों का, वक्षस्कारों का, वर्षों का, वर्षधरों का, वर्षधर पर्वतों का, समुद्र तट की भूमियों का, वेदिकाओं का, द्वारों का, तोरणों का, द्वीपों का, समुद्रों का आयाम-विष्कंभ-उच्चत्व-उद्वेध (अवगाह) परिक्षेप = परिधि—ये सब मापे जाते हैं।

**प्रमाणांगुल के तीन प्रकार—**

९. से समासओ तिविहे पण्णत्ते, तं जहा—
(१) सेढीअंगुले, (२) पयरंगुले, (३) घणंगुले,
असंखेज्जाओ जोयणकोडाकोडीओ सेढी,
सेढी सेढीए गुणिया पयरं,
पयरं सेढीए गुणियं लोगो,
संखेज्जएणं लोगो गुणिओ लोगा,
असंखेज्जएणं लोगो गुणिओ असंखेज्जालोगा।

प०—एएसि णं सेढी अंगुल-पयरंगुल-घणंगुलाणं कयरे कयरेहिंतो अप्पेया-जाव-विसेसाहिया वा ?

उ०—सव्वत्थोवे सेढी अंगुले,
पयरंगुले असंखेज्जगुणे,
घणंगुले असंखेज्जगुणे, से तं पमाणंगुले।
से तं विभागनिप्फण्णे से तं खेत्तप्पमाणे।

—अणु० सु० ३५६-३६२

**प्रमाणांगुल के तीन प्रकार—**

९. वह प्रमाणांगुल संक्षेप में तीन प्रकार का है, यथा—
(१) श्रेणी-अंगुल, (२) प्रतरांगुल, (३) घनांगुल।
असंख्य कोडाकोडी योजन की एक श्रेणी होती है।
श्रेणी से गुणित श्रेणी को प्रतर कहते हैं।
प्रतर को श्रेणि से गुणित करने पर घनरूप लोक होता है।
संख्यात राशि से गुणित लोक संख्यात लोक तथा,
असंख्यात राशि से गुणित लोक असंख्यात लोक कहलाते हैं।

प्र०—इन श्रेणी अंगुल, प्रतर अंगुल, घन अंगुल में कौन किससे अल्प, अधिक यावत् विशेषाधिक है ?

उ०—सबसे कम श्रेणी अंगुल है।
प्रतर अंगुल असंख्यातगुण है।
उससे घन अंगुल असंख्यातगुण है। यह प्रमाण अंगुल है।
यह विभाग निष्पन्न क्षेत्र प्रमाण का वर्णन है।



# परिशिष्ट : ३

**आयाम-विष्कम्भ**

| क्रम | जम्बूद्वीपवर्ति क्षेत्र और पर्वतों का आयाम-विष्कम्भ | योजन | कला |
|---|---|---|---|
| १. | भरतक्षेत्र | ५२६ | ६ |
| २. | चुल्लहिमवंत पर्वत | १०५२ | १२ |
| ३. | हैमवत क्षेत्र | २१०५ | ५ |
| ४. | महाहिमवंत पर्वत | ४२१० | १० |
| ५. | हरिवर्ष | ८४२१ | १ |
| ६. | निषध पर्वत | १६८४२ | २ |
| ७. | महाविहेह क्षेत्र | ३३६८४ | ४ |
| ८. | नीलवन्त पर्वत | १६८४२ | २ |
| ९. | रम्यक्वर्ष | ८४२१ | १ |
| १०. | रुक्मी पर्वत | ४२१० | १० |
| ११. | हैरण्यवत क्षेत्र | २१०५ | ५ |
| १२. | शिखरी पर्वत | १०५२ | १२ |
| १३. | ऐरवतक्षेत्र | ५२६ | ६ |
| | **जम्बूद्वीप का आयाम-विष्कम्भ—** | **१००००० एक लाख योजन** | |

**जम्बूद्वीप खण्ड तालिका**

| क्रम | क्षेत्र और पर्वतों के | खंड |
|---|---|---|
| १. | भरतक्षेत्र | १ |
| २. | चुल्लहिमवंत पर्वत | २ |
| ३. | हैमवत क्षेत्र | ४ |
| ४. | महाहिमवंत पर्वत | ८ |
| ५. | हरिवर्ष | १६ |
| ६. | निषध पर्वत | ३२ |
| ७. | महाविदेह क्षेत्र | ६४ |
| ८. | नीलवन्त पर्वत | ३२ |
| ९. | रम्यक्वर्ष | १६ |
| १०. | रुक्मी पर्वत | ८ |
| ११. | हैरण्यवत क्षेत्र | ४ |
| १२. | शिखरी पर्वत | २ |
| १३. | ऐरवतक्षेत्र | १ |
| | **जम्बूद्वीप के····** | **१९० खण्ड** |

## शाश्वत पर्वत तालिका

| क्रम | पर्वत नाम | संख्या |
|---|---|---|
| १. | वर्षधर पर्वत | ७ |
| २. | वैताढ्य पर्वत | ३४ |
| ३. | वृत्त वैताढ्य पर्वत | ४ |
| ४. | यमक पर्वत | २ |
| ५. | चित्रकूट पर्वत | १ |
| ६. | विचित्रकूट पर्वत | १ |
| ७. | निषध पर्वत गजदन्त पर्वत | २ |
| ८. | नीलवन्त पर्वत गजदन्त पर्वत | २ |
| ९. | कंचनगिरि पर्वत | २०० |
| १०. | वक्षस्कार पर्वत | १६ |
| | जम्बूद्वीप में— | २६९ पर्वत |
| ११. | वेलंधर आवास पर्वत | ४ |
| १२. | अनुवेलंधर आवास पर्वत | ४ |
| | लवण समुद्र में— | ८ आवास पर्वत |
| १३. | इक्षुकार पर्वत | २ |
| | धातकीखण्डद्वीप में— | ५४० पर्वत |
| १४. | इक्षुकार पर्वत | २ |
| | पुष्करार्धद्वीप में— | ५४० पर्वत |
| | अढाई द्वीप में— | शाश्वत पर्वत १३५७ |

## कूट तालिका

| क्रम | पर्वत | ऋषभकूट पर्वत संख्या |
|---|---|---|
| १. | निषध पर्वत के समीप सोलह विजय में | १६ |
| २. | नीलवन्त पर्वत के समीप सोलह विजय में | १६ |
| ३. | चुल्लहिमवन्त पर्वत के समीप भरत क्षेत्र में | १ |
| ४. | शिखरी पर्वत के समीप ऐरवत क्षेत्र में | १ |
| | जम्बूद्वीप में— | ३४ ऋषभकूट पर्वत |
| | धातकीखण्डद्वीप में— | ६८ ,, |
| | पुष्करार्धद्वीप में— | ६८ ,, |
| | कुल | १७० ,, |

## जम्बूद्वीप में कूट (शिखर)[1]

| क्रम | पर्वत | संख्या | कूट संख्या | |
|---|---|---|---|---|
| १. | वैताढ्य पर्वत | ३४ | ३०६ | प्रत्येक वैताढ्य पर्वत पर नौ-नौ कूट हैं। |
| २. | चुल्लहिमवंत पर्वत | १ | ११ | |
| ३. | महाहिमवन्त पर्वत | १ | ८ | |
| ४. | निषध पर्वत | १ | ९ | |
| ५. | शिखरी पर्वत | १ | ११ | |
| ६. | रुक्मी पर्वत | १ | ८ | |
| ७. | नीलवन्त पर्वत | १ | ९ | |
| ८. | गजदन्त पर्वत | २ | १८ | प्रत्येक गजदन्त पर्वत पर नौ-नौ कूट। |
| ९. | गजदन्त पर्वत | २ | १४ | प्रत्येक गजदन्त पर्वत पर सात-सात कूट। |
| १०. | वक्षस्कार पर्वत | १६ | ६४ | प्रत्येक वक्षस्कार पर्वत पर चार-चार कूट |
| ११. | मेरु पर्वत | १ | ९ | |
| १२. | जम्बूद्वीप में | ६१ | ४६७ कूट | |
| १३. | धातकीखण्डद्वीप में | १२२ | ९३४ कूट | |
| १४. | पुष्करार्धद्वीप में | १२२ | ९३४ कूट | |
| | कुल | ३०५ | २३३५ | |

## चौदह प्रपात कुण्डों के प्रमाणादि[2]

| क्रम | कुण्ड का नाम | आयाम | विष्कम्भ | परिधि | गहराई |
|---|---|---|---|---|---|
| १. | गंगाप्रपातकुण्ड | ६० योजन | ६० योजन | १९० योजन से कुछ अधिक | १० योजन |
| २. | सिन्धुप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ३. | रक्ताप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ४. | रक्तवतीप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ५. | रोहिताप्रपातकुण्ड | १२० योजन | १२० योजन | ३८० योजन से कुछ कम | ,, |
| ६. | रोहितांशाप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ७. | स्वर्णकूलाप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ८. | रुप्यकूलाप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ९. | हरिसलिलाप्रपातकुण्ड | २४० योजन | २४० योजन | ७५९ योजन | ,, |
| १०. | हरिकान्ताप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ११. | नरकान्ताप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| १२. | नारीकान्ताप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | ,, | ,, |
| १३. | शीताप्रपातकुण्ड | ४८० योजन | ४८० योजन | | |
| १४. | शीतोदाप्रपातकुण्ड | ,, | ,, | | ,, |

१ दो यमक पर्वत एक चित्रकूट एक विचित्रकूट और चार वृत्त वैताढ्य—इन आठ पर्वतों पर कूट नहीं हैं।

१ जम्बूद्वीप की चौदह प्रमुख नदियों के चौदह प्रपातकुण्ड हैं। इनमें से सात प्रपातकुण्ड मंदर पर्वत से दक्षिण में बहने वाली गंगा आदि सात नदियों के हैं और सात प्रपातकुण्ड मंदर पर्वत से उत्तर में बहने वाली रक्ता आदि सात नदियों के हैं।

(शेष टिप्पण पृष्ठ ७६३ पर)

## पूर्वविदेह और अपरविदेह में छिहत्तर कुण्ड तथा उनका प्रमाण[1]

| क्रम | कुण्डनाम | आयाम | विष्कम्भ | परिधि | गहराई |
|---|---|---|---|---|---|
| १-१६. | सोलहगंगाकुण्ड | साठ योजन | साठ योजन | एक सो निव्वे योजन से कुछ अधिक | दस योजन |
| १७-३२. | सोलहसिन्धुकुण्ड | " | " | " | " |
| ३३-४८. | सोलहरक्ताकुण्ड | " | " | " | " |
| ४९-६४. | सोलहरक्तावतीकुण्ड | " | " | " | " |
| ६५. | ग्राहावतीकुण्ड | एक सौ वीस योजन | एक सौ वीस योजन | तीन सौ अस्सी योजन में कुछ कम | दस योजन |
| ६६. | द्रहावतीकुण्ड | " | " | " | " |
| ६७. | पंकावतीकुण्ड | " | " | " | " |
| ६८. | तप्तजलाकुण्ड | " | " | " | " |
| ६९. | मत्तजलाकुण्ड | " | " | " | " |
| ७०. | उन्मत्तजलाकुण्ड | " | " | " | " |
| ७१. | क्षीरोदाकुण्ड | " | " | " | " |
| ७२. | शीतश्रोताकुण्ड | " | " | " | " |
| ७३. | अंतोवाहिनीकुण्ड | " | " | " | " |
| ७४. | उर्मिमालिनीकुण्ड | " | " | " | " |
| ७५. | फेनमालिनीकुण्ड | " | " | " | " |
| ७६. | गम्भीरमालिनीकुण्ड | " | " | " | " |

(शेष पृष्ठ ७६२ का)

जम्बू० वक्ष० ४ सूत्र ७४ में गंगाप्रपातकुण्ड का विस्तृत वर्णन है और रोहितांस प्रपातकुण्ड का संक्षिप्त वर्णन है।

सूत्र ८० में रोहित प्रपातकुण्ड और हरिकान्त प्रपातकुण्ड का संक्षिप्त वर्णन है।

सूत्र ८४ में सीतोद प्रपातकुण्ड का संक्षिप्त वर्णन है। इस प्रकार केवल पाँच कुण्डों का वर्णन उपलब्ध है शेष ९ में से ८ के सम्बन्ध में समान प्रमाण सूचक संक्षिप्त वाचना के पाठ उपलब्ध हैं, केवल एक सीता प्रपातकुण्ड के आयामादि के सम्बन्ध में समान आयामादि सूचक संक्षिप्त वाचना का पाठ उपलब्ध नहीं है।

सूत्र ७४ में रोहितांस प्रपातकुण्ड का और सूत्र ८० में रोहित प्रपातकुण्ड का संक्षिप्त वर्णन देने की आवश्यकता नहीं थी क्योंकि दोनों कुण्डों के आयामादि समान हैं।

पाठकों की सुविधा के लिए चौदह कुण्डों के शीर्षक क्रमशः दिये हैं और किस कुण्ड के आयामादि किस कुण्ड के समान हैं यह टिप्पणों में स्पष्ट कर दिया गया है।

१ जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति वक्षस्कार ६ सूत्र १२५ में "छावत्तरिमहाणइओ कुण्डप्पवहाओ" ऐसा कथन है—तदनुसार छिहत्तर महानदियाँ छिहत्तर कुण्डों से प्रवाहित होती हैं।

छिहत्तर कुण्डों की गणना इस प्रकार है—

सोलह गंगाकुण्ड हैं, सोलह सिन्धुकुण्ड हैं, सोलह रक्ताकुण्ड हैं, सोलह रक्तावतीकुण्ड हैं, और बारह अन्तर्नदियों के बारह कुण्ड हैं—ये सब मिलकर छिहत्तर कुण्ड हैं। इनसे छिहत्तर महानदियाँ निकलती हैं।

(क) नीलवन्त वर्षधर पर्वत के समीप दक्षिण में आठ गंगाकुण्ड और आठ सिन्धुकुण्ड हैं—इनसे निकलने वाली आठ गंगा नदियाँ और आठ सिन्धु नदियाँ कच्छादि आठ विजयों का विभाजन करती हुई शीतानदी में मिलती हैं।

(ख) निषधवर्षधर पर्वत के समीप उत्तर में आठ गंगाकुण्ड और आठ सिन्धुकुण्ड हैं—इनसे निकलने वाली आठ गंगा नदियाँ और आठ सिन्धु नदियाँ पद्मादि आठ विजयों का विभाजन करती हुई शीता नदी में मिलती हैं।

(ग) निषध वर्षधर पर्वत के समीप उत्तर में आठ रक्ताकुण्ड और आठ रक्तावती कुण्ड हैं—इनसे निकलने वाली आठ रक्ता नदियाँ और आठ रक्तावती नदियाँ वत्सादि आठ विजयों का विभाजन करती हुई शीतोदा नदी में मिलती है।

(शेष पृष्ठ ७६४ पर)

## सोलह महाद्रह की तालिका

| क्रम | पर्वत का नाम | द्रहनाम | आयाम (लम्बाई) | विष्कम्भ (चौड़ाई) | उद्वेध (गहराई) |
|---|---|---|---|---|---|
| | जम्बूद्वीप में— | | | | |
| १. | लघुहिमवान पर्वत | पद्मद्रह | एक हजार योजन | पाँच सौ योजन | दस योजन |
| २. | महाहिमवान पर्वत | महापद्मद्रह | दो हजार योजन | एक हजार योजन | ,, |
| ३. | निषध पर्वत | तिगिंछिद्रह | चार हजार योजन | दो हजार योजन | ,, |
| ४. | नीलवन्त पर्वत | केसरीद्रह | ,, | ,, | ,, |
| ५. | रुक्मी पर्वत | महापुण्डरीकद्रह | दो हजार योजन | एक हजार योजन | ,, |
| ६. | शिखरी पर्वत | पुण्डरीकद्रह | एक हजार योजन | पाँच सौ योजन | ,, |
| | देवकुरु में— | | | | |
| १. | चित्र-विचित्रकूट पर्वत | निषधद्रह | एक हजार योजन | पाँच सौ योजन | दस योजन |
| २. | ,, | देवकुरुद्रह | ,, | ,, | ,, |
| ३. | ,, | सूरद्रह | ,, | ,, | ,, |
| ४. | ,, | सुलसद्रह | ,, | ,, | ,, |
| ५. | ,, | विद्युत्प्रभद्रह | ,, | ,, | ,, |
| | उत्तरकुरु में— | | | | |
| ६. | यमक पर्वत | नीलवन्तद्रह | ,, | ,, | ,, |
| ७. | ,, | उत्तरकुरुद्रह | ,, | ,, | ,, |
| ८. | ,, | चन्द्रद्रह | ,, | ,, | ,, |
| ९. | ,, | ऐरवतद्रह | ,, | ,, | ,, |
| १०. | ,, | माल्यवन्तद्रह | ,, | ,, | ,, |

| क्रम | द्रहनाम | देवीनाम | भवन का आयाम | निष्कम्भ | तीनों द्वारों की पीठिका | विष्कम्भ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १. | पद्मद्रह | श्रीदेवी | एक कोस | आधा कोस | पाँच सौ धनुष | ढाई सौ धनुष |
| २. | महापद्मद्रह | ह्रीदेवी | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ३. | तिगिंछिद्रह | धृतिदेवी | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ४. | केशरीद्रह | कीर्तिदेवी | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ५. | महापुण्डरीकद्रह | बुद्धिदेवी | ,, | ,, | ,, | ,, |
| ६. | पुण्डरीकद्रह | लक्ष्मीदेवी | ,, | ,, | ,, | ,, |

(शेष पृष्ठ ७६३ का)

(घ) नीलवन्त वर्षधर पर्वत के समीप दक्षिण में आठ रक्ताकुण्ड हैं और आठ रक्तावती कुण्ड हैं—इनसे निकलने वाली आठ रक्ता नदियाँ, आठ रक्तावती नदियाँ वप्रादि आठ विजयों का विभाजन करती हुई शीतोदा नदी में मिलती हैं।

ये गंगा-सिन्धु नदियाँ तथा रक्ता-रक्तावती नदियाँ महाविदेह की हैं। भरतक्षेत्र की गंगा-सिन्धु नदियों से और ऐरवत क्षेत्र की रक्ता रक्तवती नदियों से भिन्न हैं।

(ङ) ग्राहावती कुण्ड आदि बारह कुण्डों से ग्राहावती आदि बारह अन्तर नदियाँ निकलती हैं। इनमें से ग्राहावती आदि छह नदियाँ शीता नदी में मिलती हैं। क्षीरोदा आदि छह नदियाँ शीतोदा नदी में मिलती हैं।

जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति वक्षस्कार ४ सूत्र ९५ में "जहेव रोहिअंसाकुण्डे तहेव" यह कथन है—तदनुसार ग्राहावती कुण्ड आदि बारह कुण्डों का प्रमाण रोहितांसप्रपात कुण्ड के समान है।

—कुन्द-पुप्फरासीति वा, कुमुयरासीति वा, सुक्कछिवाडीति वा, पेहुणमिंजाति वा, बिसेति वा, मिणालिया ति वा, गयदंतेति वा, लवंगदलेति वा, पोंडरीयदलेति वा, सिंदुवारमल्लदामेइ वा, सेतासोए ति वा, सेय-कणवीरेति वा, सेयबंधुजीएइ वा, भवे एयारूवे सिया ?

—अथवा कुन्द-पुष्प की राशि के समान है, अथवा कुसुमराशि के समान है, अथवा सूखी हुई सेम की फली के समान है, अथवा मयूर पिच्छी के मध्यभाग के समान है, अथवा मृणाल (कमलनाल) के समान है, अथवा कमलनाल के तंतुओं के समान है, अथवा गजरत्न के समान है, लोंग के वृक्ष के पत्ते के समान है अथवा श्वेत कमल की पंखुरी के समान है, अथवा सिन्दुवार पुष्पों की माला के समान है, अथवा श्वेत अशोकवृक्ष के समान है, अथवा श्वेत कनेर के समान है, अथवा श्वेतबन्धुजीवक के समान है—तो क्या ऐसा श्वेत रूप उन तृणों और मणियों का होता है ?

उ० गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे । तेसि णं सुक्किल्लाणं तणाणं मणीण य एत्तो इट्ठत्तराए चेव-जाव-मणामतराए चेव वण्णेणं पण्णत्ते । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२६

उ०—हे गौतम ! यह कथन इनका रूप वर्णन करने में समर्थ नहीं है, वे शुक्ल तृण और मणि इनसे भी इष्टतर—यावत् मणामतर वर्ण वाले कहे गये हैं ।

## तण-मणीणं इट्ठयरे गंधे—

## तृण-मणियों का इष्टतर गंध—

३०. प० तत्थ णं जे ते तणाय मणीय तेसि णं भंते ! केरिसए गंधे-पण्णत्ते ? से जहा णामए—कोट्ठ-पुडाण वा, पत्त-पुडाण वा, चोय-पुडाण वा, तगर-पुडाण वा, एला-पुडाण वा, किरिमेरि-पुडाण वा, चंदण-पुडाण वा, कुंकुम-पुडाण वा, उसीर-पुडाण वा, चंपग-पुडाण वा, मरुयग-पुडाण वा, दमणग-पुडाण वा, जाति-पुडाण वा, जूहिया-पुडाण वा, मल्लिय-पुडाण वा, णोमालिय-पुडाण वा, वासंतिय-पुडाण वा, केअइ-पुडाण वा, कप्पूर-पुडाण वा, अणुवायंसि उब्भिज्जमाणाण वा, णिब्भिज्जमाणाण वा, कोट्टेज्जमाणाण वा, रुविज्जमाणाण वा, उक्किरिज्जमाणाण वा, विकिरिज्जमाणाण वा, परिभुज्जमाणाण वा, भंडाओ भंडं साहरिज्जमाणाणं ओराला मणुण्णा, घाण-मणणिव्वुतिकरा सव्वओ समंता गंधा अभिणिस्सवंति—भवे एयारूवे सिया ?

३०. प्र० हे भगवन् ! वहाँ जो तृण और मणि हैं उनका कैसा गंध कहा गया है ? वह इन नाम वाले पदार्थों की गंध जैसा है—कोष्टगंध द्रव्यों के पुटों (पुड़ियाँ) जैसा है, अथवा गंध पत्रपुटों जैसा है, अथवा तगर पत्रपुटों जैसा है, अथवा एला (इलायची) पुटों जैसा है, अथवा अमलतास के पुटों जैसा है, अथवा चन्दन पुटों जैसा है, अथवा कुंकुम पुटों जैसा है, अथवा इसीर (खश) पुटों जैसा है, अथवा चंपक पुटों जैसा है, अथवा मरुवा पुटों जैसा है, अथवा जूही पुटों जैसा है, अथवा मल्लिका (मोगरा) पुटों जैसा है, अथवा नवमल्लिका पुटों जैसा है, अथवा गंधवासन्ती लता के पुष्प पुटों के समान है, अथवा केतकी (केवडा) पुटों जैसा है, अथवा कपूर पुटों जैसा है, और इन सब पुटों की गंध अनुकूल वायु के चलने से चारों ओर फैल रही हो, ये सब पुट तोड़े जा रहे हों, कूटे जा रहे हों, टुकड़े किये जा रहे हों, इधर-उधर उड़ाये जा रहे हों, बिखेरे जा रहे हों, उपभोक्ताओं द्वारा उपभोग किये जा रहे हों, एक बर्तन से दूसरे बर्तन में उडेले जा रहे हों, तब इनकी गंध बहुत अधिक व्यापक रूप में फैलती है, और मनोनुकूल होती है, घ्राण और मन को शांतिदायक होती है, और इस प्रकार से वह गंध चारों दिशाओं में सब ओर अच्छी तरह फैल जाती है—तो क्या उनकी गंध इस प्रकार की होती है ?

उ० गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे । तेसि णं तणाण य मणीण य एत्तो उ इट्ठतराए चेव-जाव-मणामतराए चेव गंधे पण्णत्ते । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२६

उ०—हे गौतम ! यह अर्थ उस गंध का वर्णन करने में समर्थ नहीं है क्योंकि इन तृणों और मणियों की गंध इनसे भी इष्टतर—यावत्—मणामतर कही गई है ।

## तण-मणीण इट्ठयरे फासे—

## तृण-मणियों का इष्टतर स्पर्श—

३१. प० तत्थ णं जे ते तणा य मणी य तेसि णं भंते ! केरिसए फासे पण्णत्ते ? से जहा णामए—आईणे ति वा, रूए

३१. प्र०—हे भगवन् ! वहाँ जो तृण और मणि हैं, उनका स्पर्श कैसा कहा गया है ? क्या उनका स्पर्श इस प्रकार का कहा है—

ति वा, वूरे ति वा, णवणीतेति वा, हंसगब्भतूलीति वा, सिरीसकुसुमणिचतेति वा, बालकुमुदपत्तरासीतिवा,— भवे एयारूवे सिया ?

आजिनक (चर्ममय वस्त्र) के जैसा होता है, अथवा रुई के जैसा होता है, अथवा बूर नामक वनस्पति जैसा होता है, अथवा नवनीत जैसा होता है, अथवा हंसगर्भतूलिका जैसा होता है, अथवा शिरीष पुष्पसमूह जैसा होता है, अथवा बालकुमुद पत्र के राशि (समूह) जैसा होता है—तो क्या उन तृणों और मणियों का स्पर्श इस प्रकार का होता है ?

उ० गोयमा ! णो इणट्ठे समट्ठे । तेसि णं तणाण य मणीण य एत्तो इट्ठतराए चेव-जाव-मणामतराए चेव फासे पण्णत्ते । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२६

उ०—हे गौतम ! यह अर्थ उनके स्पर्श का वर्णन करने में समर्थ नहीं है, उन तृणों और मणियों का स्पर्श तो उनसे भी इष्टतर—यावत्—मणामतर कहा है ।

## तण-मणीणं इट्ठयरे सद्दे—

## तृण-मणियों का इष्टतर शब्द—

३२. प० तत्थ णं जे ते तणा य मणी य तेसि णं भंते ! पुव्वावर-दाहिण उत्तरागतेहिं वाएहिं मंदायं मंदायं एइयाणं, वेइयाणं, कंपियाणं, खोभियाणं, चालियाणं, फंदियाणं, घट्टियाणं, उदीरियाणं केरिसए सद्दे पण्णत्ते ?

३२. हे भगवन् ! वहाँ जो तृण और मणि हैं, वे जब पूर्व-पश्चिम-दक्षिण और उत्तर दिशाओं से बहने वाली वायु से मंद-मंद रूप से कंपित किये जाते हैं, विशेष रूप से कंपित किये जाते हैं, बारंबार कंपित किये जाते हैं, क्षुभित किये जाते हैं, चलाये जाते हैं, स्पंदित किये जाते हैं, परस्पर संघर्षित किये जाते हैं, उदीरित किये जाते हैं, तब इनकी कैसी शब्द ध्वनि कही गई है ?

से जहा णामए—सिवियाए वा, संदमाणियाए वा, रहवरस्स वा सछत्तस्स सज्झयस्स सघंटयस्स सतोरणवरस्स, सणंदिघोसस्स सखिखिणिहेमजालपेरंतपरिखित्तस्स हेमवयचित्त-विचित्त-तिणिस-कणग-निज्जुत्त-दारुयागस्स सुपिणिद्धारकमंडलधुरागस्स कालायस-सुकय-णेमिजंतकम्मस्स-

क्या वह इन नाम वाले पदार्थों से होने वाली शब्द ध्वनि जैसी होती है । यथा—शिबिका (पालकी) से होने वाली ध्वनि जैसी अथवा स्यन्दमानिका (एक प्रकार की पालकी विशेष) से होने वाली ध्वनि जैसी अथवा जो छत्र से युक्त हो, ध्वजा से युक्त हो, दोनों बाजुओं में लटकते हुए घंटों से युक्त हो, उत्तम तोरण से युक्त हो, नन्दिघोष आदि तूर्यों (मुँह से बजाये जाने वाले वाद्य विशेष) के निनाद से युक्त हो, क्षुद्र घंटिकाओं से युक्त सुवर्ण निर्मित मालाओं द्वारा जो सब ओर से व्याप्त हो, चित्रविचित्र मनोहारी चित्रों से युक्त एवं सुवर्ण खचित ऐसे हिमवान् पर्वत के तिनिशकाष्ठ से जो निर्मित हो, जिसके पहियों में आरे बहुत ही अच्छी तरह से लगे हों, और जिसकी धुरा मजबूत हो, जिसके चक्र (पहिये) जमीन की रगड़ से घिस न जावें और चक्र के पटिया अलग-अलग न हो जावें, इस अभिप्राय से पहियों पर लोहे की हाल चढ़ाई गई है ।—

—आइण्णवरतुरगसुसंपउत्तस्स कुसलणर-छेय-सारहि-सुसंपग्गहितस्स सरसय-बत्तीस-तोरण-परिमंडितस्स सकंकडवडिंसगस्स, सचावसरपहरणावरण-भरियजोहजुद्धस्स रायंगणंसि वा, अंतेउरंसि वा, रम्मंसि वा, मणिकोट्टिमतलंसि अभिक्खणं अभिक्खणं अभिघट्टिज्जमाणस्स वा णियट्टिज्जमाणस्स वा, जे उराला मणुण्णा कण्ण-मणणिव्वुतिकरा सव्वओ समंता सद्दा अभिणिस्सवंति—भवे एयारूवे सिया ?

—सुसम्बद्ध, आकीर्ण श्रेष्ठ घोड़े जिसमें जुते हुए हैं, अश्व संचालन में कुशल और दक्ष सारथि से जो युक्त हो, जिसमें सौ-सौ बाण हों ऐसे बत्तीस तूणीरों (भाथों) से युक्त हो, जिसका शिखर भाग कवच (बख्तर) से आच्छादित हो, धनुष सहित बाणों और कुन्त—भाले आदि प्रहरणों एवं कवच आदि आयुधों से जो परिपूर्ण हो, योद्धाओं से युद्ध के निमित्त जो सजाया गया हो और जो राजप्रांगण या अन्तःपुर या मणियों से खचित फर्श से बार-बार [illegible] से आघात-प्रत्याघात हो [illegible] उदार मनोज्ञ [illegible] कान और मन को परितृप्तिकारक चारों ओर से [illegible] ध्वनि जैसी है [illegible] तृण और [illegible]

उ० गोयमा ! नो इणट्ठे समट्ठे ।

उ०—हे गौतम ! उस ध्वनि का वर्णन करने में यह अर्थ समर्थ नहीं है ।

३३. प० से जहा णामए—वेयालियाए वीणाए उत्तरमंदा मुच्छिताए अंके सुपतिट्ठियाए कुसलनर नारि संपग्गहिताए चंदणसारकाण पडिवट्टिताए पदोसपच्चूस कालसमयंसि मंदं मंदं एइयाए वेइयाए खोभियाए उदीरियाए ओराला मणुण्णा कण्णमणणिव्वुतिकरा सव्वओ समंता सद्दा अभिणिस्सवंति भवे एयारूवे सिया ?

३३. प्र०—(अथवा हे भगवन् ! क्या उनकी ध्वनि इस प्रकार की होती है ? जिस प्रकार उत्तर-मंदा मूर्च्छना से युक्त, अंक (गोद) में अच्छी तरह से रखी गई, वीणावादन में कुशल नर अथवा नारी द्वारा संस्पर्शित—बजाई जा रही, श्रेष्ठ चन्दन के कोण (वीणा बजाने का दंड-लकड़ी) से संघर्षित (ऐसी वेतालिकी वीणा को जब) प्रातःकाल अथवा सायंकाल मंद-मंद स्वर से बजाया जाता है, उच्च स्वर में बजाया जाता है, संक्षुभित किया जाता है, उदिरित-प्रेरित किया जाता है, तब उससे जो उदार, मनोज्ञ, कर्ण और मन को मोहित करने वाला घोष सब ओर से निकलता है—तो क्या ऐसी शब्द ध्वनि उन तृणों और मणियों से निकलती है ?

उ० गोयमा ! णो तिणट्ठे समट्ठे ।

उ०—हे गौतम ! यह अर्थ भी उसका वर्णन करने में समर्थ नहीं है ।

३४. प० से जहा णामए—किण्णराण वा, किंपुरिसाण वा, महोरगाण वा, गंधव्वाण वा, भद्दसालवणगयाण वा, नंदणवणगयाण वा, सोमणसवणगयाण वा, पंडगवणगयाण वा, हिमवंत-मलय-मंदर-गिरिगुह समण्णागयाण वा, एगतो सहिताणं संमुहागयाणं, समुविट्ठाणं; संनिविट्ठाणं, पमुदियपक्कीलियाणं, गीयरतिगंधव्व-हरिसियमणाणं गेज्जं पज्जं कत्थं गेयं पयविद्धं पायविद्धं उक्खित्तयं पवत्तयं मंदायं रोचियावसाणं सत्तसर समण्णागयं अट्ठरससुसंपउत्तं छद्दोसविप्पमुक्कं एकारसगुणालंकारं अट्ठगुणोववेयं गुंजंतवंस कुहरोवगूढं रत्तं तिट्ठाण-करणसुद्धं मधुरं समं सुललियं सकुहर गुंजंतवंसततीसुसंपउत्तं, तालसुसंपउत्तं तालसमं [रयसुसंपउत्तं गहसुसंपउत्तं] मणोहरं मउय-रिभिय-पयसंचारं सुरभिं सुणतिं वरचारुरूवं दिव्वं नट्टं सज्जं गेयं पगीयाणं—भवे एयारूवे सिया ?

३४. प्र०—(अथवा हे भगवन ! उनका शब्दघोष क्या इनके जैसा है ?) यथा—जिस प्रकार किन्नर, किंपुरुष, महोरग और गंधर्व भद्रसालवन में अथवा नन्दनवन में अथवा सोमनसवन में अथवा पण्डक वन में अथवा हिमवन पर्वत की मलय पर्वत की, गुफाओं में बैठे हों, एक स्थान पर एकत्रित हुए हों, एक-दूसरे के समक्ष बैठे हों, समुचित रूप से बैठे हों, सम संस्थान से बैठे हों, प्रमोद-भाव सहित होकर आनन्दपूर्वक क्रीड़ा करने में मग्न हो रहे हों, गीत में जिनकी रति हो, गंधर्व नाट्य आदि करने से जिनका मन हर्षित हो रहा हो, (गद्य, पद्य, कत्थ—कथात्मक गेय, पदविद्ध, पादविद्ध, उत्क्षिप्त, प्रवर्तक, मंद, रोचित, अवसान वाले, सप्त स्वरोपेत, शृङ्गार आदि) आठ रसों से युक्त, छह दोषों से विमुक्त, ग्यारह गुणों से अलंकृत, आठ गुणों से उपेत, गुंजायमान बांसुरी की मधुर ध्वनि से युक्त, राग-रागिनी से अनुरक्त, त्रिस्थानकरण (वक्षस्थल, कंठ और मस्तिष्क) से शुद्ध, मधुर, समताल और स्वरवाले, सुललित, सस्वर, गूँजती हुई बांसुरी और तंत्री की ध्वनि से बद्ध, समताल के अनुरूप, हस्तताल से सुसंप्रयुक्त (रवमधुर गुंज से संयुक्त, गह—तल्लीनता से व्याप्त) मनोहर, मृदु-निर्मित स्वरानुसार पद संचार करने वाले (पैरों में थिरकन पैदा करने वाले), सुरभि (श्रोताओं को आकर्षित करने वाले), सुष्ठु प्रकार से अंग प्रत्यंगों को नत करने वाले, श्रेष्ठ सुन्दर रूप वाले, दिव्य नाट्य, षड्ज (स्वर विशेष से युक्त) गीत को गाने वालों के स्वरों जैसा होता है ?

उ० हंता, गोयमा ! एवं भूए सिया ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२६

हे गौतम ! हाँ, उनके शब्द स्वर इसी प्रकार के होते हैं ।

### वणसंडे पडिरूवाओ वावीआईओ—

३५. तस्स णं वणसंडस्स तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं वहवे खुड्डा खुड्डियाओ, वावीओ, पुक्खरिणीओ, गुंजालियाओ, दीहियाओ, सराओ, सरपंतियाओ, सरसरपंतियाओ, बिलपंतियाओ, अच्छाओ सण्हाओ रययामयकूलाओ समतीराओ वयरामयपासाणाओ तवणिज्जमयतलाओ वेरुलिय-मणि-फालिय-पडलपच्चोयडाओ णवणीयतलाओ सुवण्णसुज्झ-(ब्भ) रययमणिवालुयाओ सुहोयारा सु उत्तराओ णाणामणि-तित्थ-सुबद्धाओ चारु (चउ) क्कोणाओ, समतीराओ आणुपुव्व-सुजाय-वप्प-गंभीर-सीयजलाओ संछण्ण पत्त-भिस-मुणालाओ, बहुउप्पल-कुमुय-णलिण-सुभग-सोगंधित—पोंडरीय-सयपत्त-सहस्सपत्त-फुल्लकेसरोवइयाओ, छप्पय-परिभुज्जमाणकमलाओ, अच्छ विमल-सलिल पुण्णाओ,

परिहत्थ भमंत-मच्छ-कच्छभ-अणेग-सउणमिहुणपरिचरित्ताओ, पत्तेयं पत्तेयं पउमवरवेदिया परिक्खित्ताओ, पत्तेयं पत्तेयं वण-संडपरिक्खित्ताओ अप्पेगतियाओ आसवोदगाओ, अप्पेगतियाओ वारुणोदगाओ, अप्पेगतियाओ खोदोदगाओ, अप्पेगतियाओ खीरोदगाओ, अप्पेगतियाओ घओदगाओ, अप्पेगतियाओ अमयरससमरसोदगाओ, अप्पेगइयाओ पगतीए उदगरसेणं पण्णत्ताओ पासाइयाओ-जाव-पडिरूवाओ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

### वनखण्ड में मनोहर बावड़ियाँ आदि—

३५. उस वनखण्ड में जगह-जगह पर अनेक छोटी-छोटी वापिकायें, पुष्करिणियाँ, गुंजालिकायें (टेढ़े-मेढे आकार-वक्र आकार वाली वापिकायें) दीर्घिकायें (झरने वाली वापिकायें) सरोवर, सरः पंक्तियाँ, सर-सर पंक्तियाँ, कूप पंक्तियाँ हैं। जो स्वच्छ, स्फटिक की तरह चिकने प्रदेश वाली है, रत्नमय तटों वाली है, समान तीर-किनारों वाली है, वज्ररत्नमय पाषाण-पत्थरों वाली है, इनका तल भाग तपनीय सुवर्ण का वना हुआ है। तट के समीप-वर्ती अत्युन्नत प्रदेश वैडूर्यमणि और स्फटिकमणि से बने हुए हैं। नवनीत के समान इनके सुकोमल तल है। इनमें जो बालुका है, वह सुवर्ण शुद्ध रजत-चाँदी और मणियों से युक्त और उनके समान कांति वाली है। जो सुखपूर्वक प्रवेश करने और निर्गमन—बाहर निकलने योग्य है, जिनके घाट नाना प्रकार की मणियों से बने हुए हैं, इनके (चारों) कोने सुन्दर-मनोज्ञ हैं। तट-सम हैं, इनका वप्र-जलस्थान क्रमशः नीचे गहरा होता गया है, और अगाध एवं शीतल है, जिनका जल पत्र भिस, मृणाल से आच्छादित है। इनमें प्रफुल्लित केशर परागयुक्त अनेक उत्पल, कुमुद, नलिन, सुभग, सौगंधिक, पुण्डरिक, शतपत्र, सहस्रपत्र, जातीय कमल व्याप्त है। भ्रमर समूह जिनके कमलों और कुमुदों का रसास्वादन कर रहे हैं, जो स्वच्छ विमलजल से परिपूर्ण हैं,

जिनमें बहुत बड़ी संख्या में मच्छ और कच्छप इधर से उधर घूमते रहते हैं। तथा जो अनेक प्रकार के शकुनमिथुन पक्षियों के जोड़ों के गमनागमन से व्याप्त है। प्रत्येक जलाशय पद्मवर-वेदिका से व्याप्त है। प्रत्येक वनखण्ड से घिरा हुआ है। इनमें से किन्हीं वापिकाओं आदि का जल आसव जैसा मधुर स्वाद वाला है। कितने का जल इक्षुरस के सदृश मधुर स्वाद वाला है, कितनेक का जल क्षीरसमुद्र के जल जैसा स्वाद वाला है, कितनेक जलाशयों का जल घृत के जैसे स्वाद वाला है, कोई-कोई जलाशय ऐसे हैं जिनका जल अमृतरस के सदृश स्वाद वाला है, कितने ही जलाशय प्राकृतिक उदकरस से युक्त है। और ये सभी जलाशय प्रासादिक—यावत्—प्रतिरूप है।

### तिसोवाणपडिरूवाणं वण्णावासे—

३६. तस्स णं वणसंडस्स तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं तासि णं खुड्डियाणं वावीणं-जाव-बिलपंतीयाणं पत्तेयं पत्तेयं चउद्दिसि चत्तारि तिसोवाणपडिरूवगा पण्णत्ता, तेसि णं तिसोवाण पडिरूवाणं अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते तं जहा, वइरामया नेमा, रिट्ठामया पतिट्ठाणा, वेरुलियामया खंभा, सुवण्ण-रुप्पामया फलगा,

### त्रिसोपान प्रतिरूपकों का वर्णन—

३६. उस वनखण्ड में जगह-जगह पर स्थित जो अनेक छोटी-छोटी वापिकायें—यावत्—कूपपंक्तियाँ है वे प्रत्येक चारों दिशाओं में चार त्रिसोपान-प्रतिरूपक कही गयी है—विशिष्ट तीन-तीन सीढ़ियों से युक्त है, उन त्रिसोपान प्रतिरूपकों का वर्णविन्यास इस प्रकार का कहा गया है। यथा—इनका मूलभाग-नींव वज्ररत्नों से निर्मित है। मूलपाद रिष्टरत्नों से वने हुए हैं, एवं ये वैडूर्य रत्न से वने हैं। फलक पट्टियाँ, (तख्ता) स्वर्ण और चाँदी के वने हैं। इन फलकों की संधियाँ वज्ररत्न की है। जिनमें लोहिताक्ष-

वइरामया संधी, लोहितक्खमईओ सूईओ, णाणा मणिमया अवलंबणा, अवलंबण वाहाओ ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १५७

रत्न की सूचियाँ-कीलियाँ लगी हुई है। आजू-बाजू के अवलंबन दंड (रेलिंग) और अवलंबनबाहा नाना प्रकार की मणियों की बनी हुई है।

## तिसोवाणपडिरूवगाणं पुरओ तोरणा—

३७. तेसि णं तिसोवाणपडिरूवगाणं पुरतो पत्तेयं पत्तेयं तोरणा पण्णत्ता, तेणं तोरणा णाणा मणिमयखंभेसु उवणिविट्ठ सण्णिविट्ठा, विविहमुत्तंत रोवइता, विविहताराख्वोवचिता, ईहामिय–उसम-तुरग-णर-मगर–विहग-वालग-किण्णर-रुरू-सरभ-चमर-कुंजर-वणलय-पउमलय-भत्तिचित्ता खंभुग्गय–वइरवेदिया परिगताभिरामा, विज्जाहर-जमल-जुयल-जंतजुत्ताविव, अच्चि सहस्समालणीया, भिसमाणा, भिब्भिसमाणा, चक्खुल्लोयणलेसा, सुहफासा, सस्सिरीयरूवा, पासाइया-जाव-पडिरूवा । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

## त्रिसोपान प्रतिरूपकों के आगे तोरण—

३७. उन प्रत्येक त्रिसोपान प्रतिरूपकों के आगे तोरण कहे गये है। ये तोरण अनेक प्रकार की मणियों से बने हुए खंभों पर पास में ही स्थित है और यथास्थान लगे हुए हैं। इनमें अनेक प्रकार की आकृतियों में गूँथे गये मुक्तामणि लगे हुए हैं। विविध प्रकार के तारारूपों से खचित है। इनमें ईहामृग, वृषभ, घोड़ा, मनुष्य, मगर, पक्षी, सर्प, किन्नर, रुरू, सरभ-अष्टापद, चमर, कुंजर-हाथी, वनलता, पद्मलता के चित्र बने हुए हैं। स्तम्भों पर बनी हुई वज्रमयी वेदिकाओं के कारण ये तोरण बहुत ही सुन्दर लगते हैं। समश्रेणी में बने हुए विद्याधर युगलों के चित्र-यंत्रचालित जैसे प्रतीत होते हैं। सहस्ररश्मि सूर्य की प्रभा जैसे प्रभा समुदाय से युक्त है। चमकदार दीप्तमान, अत्यन्त दैदीप्यमान, दर्शनीय, नेत्राकर्षक, सुखकर, सुखद स्पर्श वाले, सश्रीकरूप वाले, प्रासादीय, आल्हादजनक—**यावत्**—प्रतिरूप है।

## तोरणाणं उप्पिं अट्ठट्ठमंगलगा—

३८. तेसि णं तोरणाणं उप्पिं बहवे अट्ठट्ठमंगलगा पण्णत्ता । तं जहा—

(१) सोत्थिय, (२) सिरिवच्छ, (३) णंदियावत्त, (४) वद्धमाण, (५) भद्दासण, (६) कलस, (७) मच्छ, (८) दप्पणा, सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

## तोरणों के ऊपर आठ-आठ मंगल—

३८. उन तोरणों के ऊपर अनेक आठ-आठ मंगल द्रव्य कहे गये हैं। **उनके नाम यह हैं—**

(१) स्वस्तिक, (२) श्रीवत्स, (३) नन्दिकावर्त, (४) वर्द्धमान, (५) भद्रासन, (६) कलश, (७) मत्स्य, और (८) दर्पण, ये सभी सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ—**यावत्**—प्रतिरूप हैं।

## तोरणाणं उप्पिं चामरज्झया—

३९. तेसि णं तोरणाणं उप्पिं बहवे किण्हचामरज्झया नीलचामरज्झया लोहियचामरज्झया हारिद्दचामरज्झया सुक्किल्लचामरज्झया अच्छा सण्हा रुप्पपट्टा वइरदंडा जलयामलगंधीया सुरूवा पासाइया-जाव-पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

## तोरणों के ऊपर चामरयुक्त ध्वजायें—

३९. उन तोरणों के ऊर्ध्वभाग में कृष्णकांति वाले चामरों से युक्त ध्वजायें हैं। नीलवर्ण वाले चामरों से युक्त ध्वजायें हैं। लोहित–लाख वर्णीय चामरों से युक्त ध्वजायें हैं। हारिद्र वर्ण वाले चामरों से युक्त ध्वजायें हैं, श्वेत वर्ण के चामरों से युक्त ध्वजायें हैं। ये ध्वजायें स्वच्छ स्निग्ध हैं। इनके किनारे सोने-चाँदी के बने हैं। और दंड वज्ररत्न से बना हुआ है। इनका गंध विमल जलज-कमल के गंध जैसा है, सुरूप प्रासादीय—**यावत्**—प्रतिरूप है।

## तोरणाणं उप्पिं छत्ताइपयत्थाइं—

४०. तेसि णं तोरणाणं उप्पिं बहवे छत्ताइछत्ता, पडागाइपडागा, घंटाजुयला, चामरजुयला, उप्पलहत्थया-जाव-सय-सहस्सपत्त-हत्थगा, सव्वरयणामया, अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

## तोरणों के ऊपर : छत्रादि पदार्थ—

४०. उन तोरणों के ऊपर अनेक छत्रातिछात्र (एक छत्र के ऊपर दूसरा छत्र) पताकातिपताकायें, घंटायुगल, चामरयुगल, उत्पल हस्तक-कमलों के गुच्छे (गुलदस्ते)—**यावत्**—शत-सहस्र-पत्र हस्तक है। जो सभी सर्व रत्नमय, स्वच्छ—**यावत्**—प्रतिरूप है।

वावीआईणं देसेसु उप्पायपव्वयाइं—

४१. तस्स णं वणसंडस्स तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं तासि णं खुड्डियाणं बावीणं-जाव-बिलपंतीयाणं बहवे उप्पाय-पव्वया, णियइ-पव्वया, जगति-पव्वया, दारु-पव्वयगा, दग-मंडलगा, दग-मंचका, दग-मालगा, दग-पासायगा, ऊसडा, खुल्ला, खड-हडगा, अंदोलगा, पक्खंदोलगा, सव्वरयणामया -जाव-पडिरूवगा।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

बावड़ियों के समीप उत्पात पर्वतादि—

४१. उस वनखण्ड के उन-उन प्रदेशों में, प्रदेशों के एक देश में जो छोटी-छोटी वापिकायें—यावत्—कूपपंक्तियाँ हैं, उनके प्रदेशों में, प्रदेशों के एक देश में अनेक उत्पात पर्वत, नियति पर्वत, जगति पर्वत, दारु पर्वत, दकमंडप (स्फटिकमणि से बने हुए मंडप) दकमंचक, दकमलिका (स्फटिकमणि से निर्मित छत का ऊपरी भाग, तला, मंजिल), दकप्रासाद है। उनमें से कितने ही ऊँचे हैं, कितने ही छोटे हैं कितने ही खडहडगा (चौड़ाई में कम और लम्बाई में अधिक विस्तार वाले) कितने ही अन्दोलक (हिंडोला) रूप है। कितने ही पक्ष्यन्दोलक झूला रूप है। तथा ये सभी सर्वात्मना रत्नमय, स्फटिक के समान स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

उप्पायपव्वयाइसु हंसासणाई—

४२. तेसु णं उप्पाय-पव्वतेसु-जाव-पक्खंदोलएसु बहवे हंसासणाइं कोंचासणाइं गरुलासणाइं उण्णयासणाइं पणयासणाइं दीहासणाइं भद्दासणाइं पक्खासणाइं मगरासणाइं उसभासणाइं सीहासणाइं पउमासणाइं दिसा सोवत्थियासणाइं सव्वरयणामयाइं अच्छाइं-जाव-पडिरूवाइं।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

उत्पात पर्वतों पर हंसासन आदि—

४२. उन उत्पाद पर्वतों—यावत्—पक्ष्यन्दोलकों में अनेक हंसासन हैं। क्रोंचासन है, गरुडासन है, उन्नतासन है, प्रणतासन है, दीर्घासन है, सिंहासन है, पद्मासन है, दिक् सौवस्तिकासन है। ये सभी आसन सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

वणसंडदेसेसु आलिघराई—

४३. तस्स णं वणसंडस्स तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं बहवे आलिघरा, मालिघरा, कयलिघरा, लयाघरा, अच्छणघरा, पेच्छणघरा, मज्जण-घरगा, पसाहण-घरगा, गब्भ-घरगा, मोहण-घरगा, साल-घरगा, जाल-घरगा, कुसुम-घरगा, चित्त-घरगा, गंधव्व-घरगा, आयंस-घरगा, सव्वरयणामया अच्छा -जाव-पडिरूवा।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

वनखण्ड के अनेक भागों में आलिगृहादि—

४३. उस वनखण्ड के स्थान-स्थान पर और उनके भी एक-एक देश में बहुत से आलिगृह (आलिनामक वनस्पतियों से बने घर), मालिगृह, कदलीगृह, लतागृह, अच्छणगृह, (विश्रामगृह), प्रेक्षणगृह, मज्जनगृह—स्नानगृह, प्रसाधन-शृंगारगृह, गर्भगृह, (तलघर-गुंभारिया), मोहनगृह-केलिगृह, शालागृह, जालगृह, (जाली-झरोखायुक्त घर) पुष्पगृह (पुष्पों के समूह से युक्त घर) चित्रगृह (चित्रों की प्रधानता वाले घर—चित्रशाला), गंधर्वगृह (नाट्य, गीत, नृत्य किये जाने वाले घर), दर्पणमय गृह है, ये सभी गृह सर्वात्मा रत्नों से निर्मित स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

आलिघराईसु हंसासणाई—

४४. तेसु णं आलिघरएसु-जाव-आयंसघरएसु बहुइं हंसासणाइं -जाव-दिसासोवत्थियासणाइं सव्वरयणामयाइं अच्छाइं-जाव-पडिरूवाइं। —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

आलिगृहादि में हंसासन आदि—

४४. उन आलिगृहों—यावत्—दर्पणगृहों में बहुत से हंसासन—यावत्—दिक् सौवस्तिकासन रखे हुए है, ये आसन पूर्ण रूप से रत्नमय स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

वणसंडदेसेसु जाइमंडवगाई—

४५. तस्स णं वणसंडस्स तत्थ तत्थ देसे देसे तहिं तहिं बहवे जाइ-मंडवगा, जूहिया-मंडवगा, मल्लिया-मंडवगा, णवमल्लिया मंडवगा, वासंती-मंडवगा, दधिवासुया-मंडवगा, सुरिल्लि-

वनखण्ड के अनेक भागों में जाइ-मण्डप आदि—

४५. उस वनखण्ड के स्थान-स्थान पर और उन स्थानों के भी एक-एक देश में अनेक जातिमंडप (चमेली पुष्पों से भरे मंडप) है, जूहिका (जूही के पुष्प) मंडप है, मल्लिका (मोगरा पुष्प) मंडप है, नव मल्लिका-मंडप है, वासन्ती लता मंडप है, दधिवासुक (वनस्पति विशेष) के मंडप है, सुरिल्लि (वनस्पति विशेष) मंडप

मंडवगा, तंबोली-मंडवगा, मुद्दिया-मंडवगा, णागलया-मंडवगा, अतिमुत्त-मंडवगा, अप्फोआ-मंडवगा, मालुया-मंडवगा, सामलया-मंडवगा, णिच्चं कुसुमिया-जाव-सुविभत्त पडिमंजरि वडिंसगधरा सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

है, ताम्बूली (पानों की बेल) मंडप है, मृद्वीका (अंगूर) मंडप है, नागलता मंडप है, अतिमुक्तलता मंडप है, अप्फोगा (वनस्पति विशेष) मंडप है, मालुका (वृक्ष विशेष) मंडप हैं, श्यामलता मंडप है, ये सभी मंडप सर्वदा पुष्पों से युक्त—यावत्—सुन्दर रचनायुक्त प्रतिमंजरी रूप शिरोभूषण से शोभायमान है, और सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है ।

## जाईमंडवाईसु विविहसंठिया पुढवि-सिलापट्टगा—

४६. तेसु णं जातीमंडवएसु-जाव- सामलयामंडवएसु बहवे पुढविसिलापट्टगा पण्णत्ता, तं जहा—हंसासण-संठिता, कोंचासण-संठिता, गरुलासण-संठिता, उण्णयासण-संठिता, पणयासण-संठिता, दीहासण संठिता, भद्दासण-संठिता, पक्खासण-संठिता, मगरासण-संठिता, उसभासण-संठिता, सीहासण-संठिता, पउमासण-संठिता, दिसासोत्थियासण-संठिता, पण्णत्ता तत्थ बहवे वरसयणासण विसिट्ठसंठाणसंठिया पण्णत्ता समणाउसो !

आइण्णग-रूय-बूर-णवणीत-तूलफासा मउया सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२१

## जाई-मण्डपादि में विविध आकार के पृथ्वीशिलापट्ट—

४६. उन जातिमंडपों में—यावत्—श्यामलता मंडपों में अनेक पृथ्वी शिलापट्टक कहे गये हैं । यथा—हंसासन जैसे हैं, क्रोंचासन, जैसे हैं, गरुडासन जैसे हैं, उन्नतासन जैसे हैं, प्रणतासन के समान है, दीर्घासन के समान है, भद्रासन के समान है, पक्ष्यासन के समान है, मकरासन के समान है, वृषभासन के समान है, सिंहासन के समान है, पद्मासन के समान है, दिक्सौवस्तिकासन के समान कहे गये हैं, हे आयुष्मन् श्रमण ! वहाँ पर बहुत से पृथ्वी शिलापट्टक विशिष्ट शयनासन संस्थान वाले कहे गये हैं ।

उनका स्पर्श आजिलक (चर्ममय वस्त्र) रुई—बूर (आक की रुई) नवनीत—तूल (हंस के पंख) के स्पर्श जैसा मृदु (सुकोमल) है, तथा सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है ।

## वणसंडे वाणमंतराणं विहरणं—

४७. तत्थ णं बहवे वाणमंतरा देवा देवीओ य आसयंति, सयंति, चिट्ठंति, निसीयंति, तुयट्टंति, रमंति, ललंति, कीलंति, मोहंति, पुरा पोराणाणं सुचिण्णाणं सुपरिक्कंताणं सुभाणं कल्लाणाणं कडाणं कम्माणं कल्लाण फलवित्तिविसेसं पच्चणुब्भवमाणा विहरंति । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

## वनखण्ड में वाणव्यन्तरों का विचरण—

४७. उन आसनों पर अनेक वाणव्यन्तर देव और देवियाँ सुखपूर्वक बैठती है, सोती है, स्थित होती है, विश्रामार्थ बैठती है, लेटती है, रमण करती है, मनोविनोद करती है, क्रीडा करती है, रतिक्रीडा करती है, इस प्रकार से पूर्व काल से किये गये शुभ—सद् आचरण से अर्जित-शुभ पराक्रम से जनित, शुभरूप, कल्याण रूप, कृतकर्मों के फलविपाक को भोगते हुए समय को व्यतीत करती है ।

## पउमवरवेइयाए अंतो एगे महं वणसंडे—

४८. तीसे णं जगतीए उप्पिं अंतो पउमवरवेइयाए—एत्थ णं एगे महं वणसंडे पण्णत्ते । [illegible]

—जीवा० [illegible]

## पद्मवरवेदिका के अन्तर्भाग में एक वनखण्ड—

४८. उस जगती के ऊपर और पद्मवरवेदिका के अन्तर्भाग में एक विशाल वनखंड कहा गया है ।

जो कुछ कम दो योजन का विस्तार वाला एवं परिक्षेप—पद्मवरवेदिका के परिक्षेप जैसा है । इसका रूप कृष्ण, कृष्ण प्रतिभास सदृश आदि वनखण्ड के वर्णन के समान समझना चाहिये, किन्तु मणियों और तृणों का शब्द नहीं होता है ऐसा जानना चाहिये ।

## [illegible]

४९. [illegible]

## वनखण्ड में वाणव्यन्तरों का विहरण—

४९. उन [illegible] वाणव्यन्तर देव और देवियाँ सुखपूर्वक [illegible]—यावत्—पूर्व [illegible] करती है [illegible]

# जंबुद्दीवस्स विजयदार वण्णओ—

# जंबूद्वीप : विजयद्वार वर्णन—

## जंबुद्दीवस्स चत्तारि दारा—

५०. प० जंबुद्दीवस्स णं भंते ! दीवस्स कति दारा पण्णत्ता ?

उ० गोयमा ! चत्तारि दारा पण्णत्ता, तं जहा—(१) विजये, (२) वेजयंते, (३) जयंते, (४) अपराजिए।[1]

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२८

## विजयदारस्स पमाणं—

५१. प० कहि णं भंते ! जंबुद्दीवस्स दीवस्स विजये नामं दारे पण्णत्ते ?

उ० गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पुरत्थिमेणं पणयालीसं जोयणसहस्साइं अबाधाए[2], जंबुद्दीवे दीवे पुरच्छिमपेरंते लवणसमुद्दपुरच्छिमद्धस्स पच्चत्थिमेणं सीताए महाणदीए उप्पि—एत्थ णं जंबुद्दीवस्स दीवस्स विजये णामं दारे पण्णत्ते।

अट्ठ जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं,[3] चत्तारि जोयणाइं विक्खंभेणं, तावतियं चेव पवेसेणं,[4] सेए वरकणगथूभियागे, ईहामिय–उसभ–तुरग–नर–मगर–विहग–वालग–किण्णर-रुरु–सरभ-चमर-कुंजर-वणलय–पउमलय-भत्तिचित्ते, खंभुग्गय-वइरवेदिया परिगयाभिरामे विज्जाहर जमल जुयलजंतजुत्ते इव अच्चीसहस्समालिणीए, रूवगसहस्स कलिते, भिसिमाणे, भिब्भिसमाणे चक्खुल्लोयणलेसे सुहफासे सस्सिरीयरूवे।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२७

## विजयदारस्स वण्णओ—

५२. दारस्स वण्णओ तस्सिमो होइ, तं जहा—

## जम्बूद्वीप के चार द्वार—

५०. प्र० हे भगवन् ! जम्बूद्वीप के कितने द्वार कहे गये हैं ?

उ०—हे गौतम ! चार द्वार कहे गये हैं। यथा—(१) विजय, (२) वैजयन्त, (३) जयन्त, और (४) अपराजित।

## विजयद्वार का प्रमाण—

५१. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप का विजय नाम का द्वार कहाँ पर कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मध्य में स्थित मन्दर पर्वत की पूर्वदिशा में व्यवधानरहित पैंतालीस हजार योजन जाने पर जम्बूद्वीप की पूर्व दिशा के अन्त में एवं लवण समुद्र के पूर्वार्ध के पश्चिम भाग में सीता महानदी के ऊपर जम्बूद्वीप नाम वाले द्वीप का विजय नामक द्वार कहा है।

यह विजय द्वार ऊँचाई में आठ योजन ऊँचा है, और चार योजन का चौड़ा है, एवं उतना ही प्रवेश करने का स्थान है, श्रेष्ठ अंकरत्न से निर्मित होने के कारण इसका वर्ण शुक्ल है, और शिखर श्रेष्ठ स्वर्ण का बना हुआ है, इस पर ईहामृग, वृषभ, अश्व, मनुष्य, मकर, पक्षी, नाग, किन्नर, रुरु, अष्टापद, चमरी गाय, हाथी, वनलता, पद्मलता आदि के चित्र बने हुए हैं, स्तम्भों पर बनी हुई वज्र रत्नमयी वेदिकाओं से अत्यन्त शोभायमान हो रहा है। समश्रेणी में स्थित विद्याधर युगल यन्त्र चलित जैसे प्रतीत होते हैं। हजारों किरण समूहों से परिव्याप्त, हजारों रूपों से युक्त, दीप्यमान, देदीप्यमान, नेत्राकर्षक, सुखद स्पर्श एवं सश्रीक रूप सम्पन्न है।

## विजयद्वार का वर्णन—

५२. इस द्वार का वर्णन इस प्रकार है। यथा—

---

१ जंबु० व० १, सु० ७।

२ सम० ४५, सु० ६।

३ ठाणं ८, सु० ६५७।

४ ठाणं ४, उ० २, सु० ३०३/१, २।

वइरामया णिम्मा ।

इसका नेम (जमीन के ऊपर निकला प्रदेश—कुरसी) वज्रमय है ।

रिट्ठामया पइट्ठाणा ।

प्रतिष्ठान (देहली) रिष्ठरत्नमय है ।

वेरुलियामया खंभा ।

इसके खम्भे वैडूर्य रत्न के बने हैं ।

जायरूवोवचिय-पवर-पंचवण्ण-मणि-रयण-कोट्टिमतले ।

इसका कुट्टिमतल—बद्धभूमितल स्वर्ण से उपचित श्रेष्ठ पंचवर्ण वाले मणिरत्नों से बना हुआ है ।

हंसगब्भगए एलुए ।

इसकी एलुक (देहली की चौखट) हंसगर्भ नामक रत्न विशेष से बनी है ।

गोमेज्जमए इंदक्खीले ।

गोमेद रत्न से इसकी इन्द्रकील बनी है ।

लोहितक्खमईओ दारचिडाओ ।

लोहिताक्ष रत्न से इसकी द्वार शाखायें बनी हैं ।

जोतिरसामते उत्तरंगे ।

इसका उत्तरंग (द्वार के ऊपर तिरछा रखा हुआ काष्ठ) ज्योतिरस नामक रत्न से बना है ।

वेरुलियामया कवाडा ।

इसके किवाड़ वैडूर्य रत्न से निर्मित हैं ।

वइरामया संधी ।

किवाडों की संधियाँ वज्ररत्न की है ।

लोहितक्खमईओ सूईओ ।

किवाडों में लगाई गई सुई—कीलियाँ लोहिताक्ष रत्न की हैं ।

णाणा मणिमया समुग्गगा ।

समुद्गक नाना मणियों से बने हुए हैं ।

वईरामईओ अग्गलाओ अग्गलपासाया ।

वज्ररत्न से बनी हुई अर्गलायें हैं और अर्गलाओं को रखने के स्थान भी वज्ररत्न के बने हुए हैं ।

वइरामई आवत्तणपेढिया ।

आवर्तनपीठिका (इन्द्रकील का स्थान) भी वज्ररत्न का है ।

अंकुत्तर पासते ।

किवाडों का पार्श्वभाग (पिछला हिस्सा) अंकरत्न का बना है ।

णिरंतरितघणकवाडे ।

ये किवाड ऐसे जुड़े हुए हैं कि किंचिन्मात्रभी अन्तर (सांध) नहीं है ।

भित्तीसु चेव भित्तीगुलिया छप्पण्णा ।

भीतों (दीवालों) में एक सौ अडसठ (५६ × ३ = १६८) भित्ति गुलिकायें-खुंटिया है ।

तिण्णि होंति गोमाणसी ।

और उतनी ही (१६८) गोमानसी (शैयाकार स्थान विशेष) है ।

तत्तिया णाणा मणिरयण-वालरूवग-लीलट्ठिय-सालिभंजिया ।

और उतनी ही द्वार पर नाना प्रकार के मणियों और रत्नों से व्याप्त होके एवं क्रीडा करती हुई—लीलारत शालभंजिकाओं —पुतलियों के चित्र बने हुए हैं ।

वइरामए कूडे ।

वज्ररत्न से शिखर बना है ।

रययामए उस्सेहे ।

और उत्सेध-ऊँचाई रत्नमय है ।

सव्व तवणिज्जमए उल्लोए ।

चंदेवा चाँदनी रूप ऊपरी भाग तपनीय स्वर्ण का बना है ।

णाणा मणिरयण-जाल पंजर-मणि वंसग-लोहितक्ख पडिवंसग रययभोम्मे ।

इस द्वार के झरोखे मणिमय वंशों वाले लोहिताक्ष रत्नमय प्रतिवंशों वाले, रजतमय भूमि वाले और विविध प्रकार की मणि-रत्नों वाले हैं ।

अंकामया पक्खा पक्खबाहाओ ।

इसके पक्ष और पक्षवाह अंकरत्न से बने हैं ।

जातिरसामया वंसा, वंसकवेल्लगा य।

रययामयी पट्टियाओ।
जातरूवमयी ओहाडणी।
वइरामयी उवरि पुच्छणी,
सव्वसेतरययमए च्छायणे।
अंकमय-कणग-कूड-तवणिज्ज-थूभियाए।

ज्योतिरसरत्न के ही इसके बांस हैं, और ज्योतिरस रत्न के ही बांसों पर छाये हुए कवेलू हैं।
बांसों को जोड़ने वाली पट्टियाँ चाँदी की हैं।
अवघाटिनी (एक प्रकार की ओढनी) स्वर्णमयी है।
ऊपर के भाग में बनी पुंछणियाँ वज्रनिर्मित है।
इसका छादन सम्पूर्ण रूप से श्वेत है और रत्नों का बना है,
इसका कूट प्रधानशिखर अंकरत्न और कनकस्वर्ण का बना हुआ है। तथा स्तूपिकायें—छोटी-छोटी शिखरें तपनीय स्वर्ण की हैं।

सेए संखतल–विमलणिम्मल–दधि–घण–गोखीर-फेण–रयय-णिगरप्पगासे तिलग रयणद्धचंदचित्ते।

विमल-निर्मल शंखतल, घनीभूत दही, गाय के दूध का फेन, चाँदी के समूह के समान इसका श्वेत-धवल शुभ्र प्रकाश है, तिलक रत्नों से जिस पर अर्धचन्द्रों के चित्र बने हुए हैं।

णाणा मणिमयदामालंकिए, अंतो य, बहिं च सण्हे तवणिज्ज-रूइल-वालुया-पत्थडे, सुहफासे सस्सिरीयरूवे पासाईए-जाव-पडिरूवे। —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२९

अनेक मणिमय मालाओं से जो अलंकृत हो रहा है, भीतर और बाहर में जो श्लक्ष्ण (अत्यन्त सूक्ष्म) पुद्गलों के स्कन्धों से निर्माणित है, दीप्तमान तपनीय स्वर्ण की वालुका जिसमें बिछायी हुई है, जिसका स्पर्श सुखप्रद है, जिसका रूप सुहावना दर्शनीय—**यावत्**—प्रतिरूप है।

### विजयदारस्स णिसीहियाए चंदणकलसपरिवाडीओ—

५३. विजयस्स णं दारस्स उभओ पासिं दुहओ णिसीहियाए दो दो चंदणकलसपरिवाडीओ, पण्णत्ताओ।

तेणं चंदणकलसा, वरकमलपइट्ठाणा, सुरभिवरवारिपडि-पुण्णा, चंदणकयचच्चागा, आवद्धकंठेगुणा, पउमुप्पल-पिहाणा, सव्वरयणामया, अच्छा-जाव-पडिरूवा।

महया महया महिंदकुम्भसमाणा पण्णत्ता समणाउसो।
—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२९

### विजयद्वार की नैषिधिकियों में चन्दनकलशों की पंक्तियाँ—

५३. विजय द्वार की दोनों तरफ आजू-बाजू में दो नैषिधिकियाँ बैठने के स्थान (चौकियाँ) हैं, जिन पर दो-दो चन्दन के कलशों की पंक्तियाँ कही गई हैं।

ये चन्दनकलश श्रेष्ठ कमलों पर रखे हुए हैं, श्रेष्ठ-शुद्ध सुगन्धित जल से भरे हुए हैं, चन्दन से जो चर्चित है अर्थात् थापे लगे हैं, और जिनके कंठ में मौली बाँधी गयी है। जिनके मुख पद्मकमल के ढक्कनों से ढके हुए हैं, तथा सर्वात्मना रत्नों से जटित, स्फटिकमणि के समान स्वच्छ—**यावत्**—प्रतिरूप हैं।

हे आयुष्मान् श्रमणो! ये चन्दनकलश विशाल बड़े-बड़े महेन्द्रकुम्भ के समान कहे गये हैं।

### विजयदारस्स णिसीहियाए नागदंतपरिवाडीओ—

५४. विजयस्स णं दारस्स उभओ पासिं दुहओ णिसीहियाए दो दो णागदंतपरिवाडीओ पण्णत्ताओ।

तेणं णागदंतगा मुत्ताजालंतरूसिअ–हेमजाल–गवक्खजाल-खिंखिणीघंटाजालपरिविखत्ता, अब्भुग्गया, अभिणिसिट्ठा तिरियं सुसंपग्गहिया, अहे पण्णगद्धरूवा, पण्णगद्धसंठाणसंठिया, सव्व-रयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा।

### विजयद्वार की नैषिधिकियों में नागदन्तकों की पंक्तियाँ—

५४. विजयद्वार के उभय पार्श्वों की दोनों निषधिकाओं में दो-दो नागदन्तकों की पंक्तियाँ कही गई है।

ये सब नागदन्तक चारों ओर से मुक्ताजालों के अन्दर लटकती हुई सुवर्णमय मालाओं, गवाक्ष आकृति वाले रत्नों की मालाओं से और छोटी-छोटी घण्टिकाओं से घिरे हुए हैं। आगे के भाग में कुछ ऊँचे उठे हुए है, और दीवाल में अच्छी तरह से ठुके हुए हैं, कुछ तिरछेपन को लिये स्थित हैं, अधोभाग में ये सर्प के अर्धभाग जैसे आकार वाले हैं, और अर्ध सर्पाकार रूप में स्थापित है, सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ-निर्मल—**यावत्**—प्रति-रूप है।

महया महया गयदंतसमाणा पण्णत्ता समणाउसो !

हे आयुष्मन् श्रमणों ! ये नागदन्तक विशाल गजदन्तों के समान कहे गये हैं।

५५. तेसु णं णागदंतएसु बहवे किण्हसुत्तबद्धवग्घारिय मल्लदाम कलावा-जाव-सुक्किल्ल सुत्तबद्ध वग्घारियमल्लदामकलावा।

तेणं दामा तवणिज्जलंबूसगा सुवण्णपयरगमंडिया, णाणा मणिरयण-विविधहारद्धहारउवसोभियसमुदया-जाव—सिरीए अईव अईव उवसोभेमाणा उवसोभेमाणा चिट्ठन्ति।

५५. उन नागदन्तकों के ऊपर अनेक काले डोरे से बंधी हुई अनेक पुष्प मालायें लटक रही हैं—यावत्—श्वेत सूत्र में बंधी हुई अनेक पुष्प मालायें लटक रही हैं।

इन मालाओं के अग्रभाग में स्वर्ण से बने हुए लंबूस (गेंद के आकार का आभरण विशेष, झुमका) लटक रहे हैं, और ये सब मालायें स्वर्ण के पत्रों से मंडित हैं, अनेक मणियों, रत्नों, हारों, और अर्धहारों से ये मालायें विशेष-विशेष रूप से सुशोभित हैं, —यावत्—अपनी श्री-कांति से विशिष्ट रूप में शोभायमान होती हुई स्थित हैं,

५६. तेसि णं नागदंतगाणं उवरिं अण्णाओ दो दो णागदंत परिवाडिओ पण्णत्ताओ।

तेसि णं णागदंतगाणं मुत्ताजालंतरूसिया तहेव-जाव-पडिरूवा,

महया महया गयदंतसमाणा पण्णत्ता समणाउसो।

५६. उन नागदन्तकों के ऊपर भी और दूसरी दो-दो नागदन्तकों की पंक्तियाँ कही गई हैं।

उन नागदन्तकों का भी मुक्ताजालों के अन्तर इत्यादि पूर्ववत् प्रतिरूप पर्यन्त सब वर्णन समझ लेना चाहिये।

हे आयुष्मन् श्रमणो ! ये नागदन्तक भी विशाल गजदन्तों के समान कहे गये हैं।

५७. तेसु णं णागदंतएसु बहवे रययामया सिक्कया पण्णत्ता, तेसु णं रययामएसु सिक्कएसु बहवे वेरुलियामईओ धूवघडीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—ताओ णं धूवघडीओ कालागुरु-पवरकुन्दरुक्क-तुरुक्क धूव मघमघंतगंधुद्धुयाभिरामाओ सुगंधवरगंधगंधियाओ गंधवट्टिभूयाओ ओरालेणं मणुण्णेणं घाण-मणणिव्वुइकरेणं गंधेणं तप्पए से सव्वओ समंता आपूरेमाणीओ आपूरेमाणीओ अईव अईव सिरीए उवसोभेमाणा उवसोभेमाणा चिट्ठन्ति।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२९

५७. उन नागदन्तकों पर बहुत से रत्नमय सींके लटके हुए हैं।

उन रत्नमय सींकों में वैडूर्य रत्नों से बनी हुई अनेक धूपघटिकायें (धूपदान) रखी हुई कही गई हैं। यथा—वे धूपघटिकायें काला गुरु, श्रेष्ठ कुन्दरुष्क, तुरुष्क, लोबान की धूपविशेष से निकल रही गंध को फैलाती हुई विशेष सुन्दर दिखती हैं, सुगन्धित पदार्थों की उत्तम गंध से गंधायमान होने से गंध की गुटिका जैसे प्रतीत होती हैं, उदार-श्रेष्ठ, मनोज्ञ गंध से नासिका और मन को तृप्ति-शांति प्रदान करने वाली हैं, और अपनी गंध से सर्वदिशाओं में उन-उन प्रदेशों को पुनीत करती हुई अतिविशिष्ट श्री से—यावत्—शोभायमान होती हुई स्थित हैं।

## विजयदारस्स णिसीहियाए सालभंजियपरिवाडीओ—

## विजयद्वार की नैषिधिकियों में सालभंजिकाओं की पंक्तियाँ—

५८. विजयस्स णं दारस्स उभयओ पासिं दुहओ णिसीहियाए दो दो सालभंजिया परिवाडीओ पण्णत्ताओ।

ताओ णं सालभंजियाओ लीलट्ठियाओ सुपयट्ठियाओ सुअलंकियाओ, णाणागारवसणाओ. णाणा मल्ल-पिणद्धिओ, मुट्ठीगेज्झमज्झाओ आमेलग-जमल जुयलवट्टि अब्भुण्णय-पीण-रचिय-संठिय-पयोहराओ रत्तावंगाओ असियकेसीओ, मिदुविसय

५८. विजयद्वार के उभयपार्श्व में स्थित उन दोनों निषिधिकाओं में दो-दो काष्ठपुतलिकाओं की परिपाटी-क्रमबद्ध पंक्तियाँ कही गई हैं।

वहाँ वे पुतलिकायें क्रीड़ारत हुई जैसी स्थापित की हुई हैं, सुन्दर वेषभूषा से अलंकृत की गई हैं, रंग-बिरंगे परिधानों से शृङ्गारित हैं, अनेक मालायें इन्हें पहनाई गई हैं, कटि प्रदेश इतना पतला है कि मुट्ठी में आ सकता है, इनके पयोधर (स्तन) समश्रेणिक चूचुक युगल से युक्त, कठिन, वृत्ताकार, सामने की ओर उन्नत-तने हुए पुष्ट, रत्युत्पादक हैं, इनके नेत्र प्रान्त (नेत्रों के किनारे) लालिमायुक्त हैं, (भ्रमर जैसे) कृष्ण वर्ण, कोमल, विशद-मृणाल तन्तुओं के समान बारीक, प्रशस्त लक्षणों, गुणों से

पसत्थलक्खण, संवेल्लियग्गसिरयाओ ईसिं असोगवरपादपसमुट्ठियाओ, वामहत्थगहियग्ग सालाओ, ईसिं अद्धच्छिकडक्खविद्धिएहिं लूसेमाणीओ इव चक्खुल्लोयणलेसाहिं अण्णमण्णं खिज्जमाणीओ इव ।

युक्त है, तथा जिनका आगे का भाग मुकुट से ढका हुआ है, ये अशोक वृक्ष का कुछ सहारा लिये हुई-सी खड़ी हैं और वायें हाथ से इन्होंने अशोक वृक्ष की शाखा के अग्रभाग को ग्रहण कर रखा है, अपने तिरछे कटाक्षों से दर्शकों के मन को मानो चुरा रही हैं, परस्पर एक-दूसरे की ओर देखती हुई ऐसी प्रतीत होती हैं कि मानो एक-दूसरे के सौभाग्य को ईर्ष्या के कारण सहन न करने से खेद विपन्न-सी हो रही हैं ।

पुढविपरिणामाओ सासयभावमुवगयाओ चंदाणणाओ चंदविलासिणीओ चंदद्धसमनिडालाओ चंदाहियसोमदंसणाओ उक्का इव उज्जोयमाणीओ विज्जुघणमरीचि-सूर-दिप्पंत तेय अहिययर संनिकासाओ, सिंगारागारचारुवेसाओ पासाइयाओ-जाव-पडिरूवाओ । तेयसा अतीव अतीव सोभेमाणीओ सोभेमाणीओ चिट्ठन्ति ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२९

ये शालभंजिकायें पार्थिव पुद्गलों से बनी हुई हैं, और विजयद्वार की तरह शाश्वत हैं, इनका मुख चन्द्रमा के जैसा है, चन्द्रमंडल की तरह चमकने वाली हैं, इनका ललाट अर्धचन्द्र (अष्टमी के चन्द्रमा) के समान सुशोभित है, चन्द्रमा से भी अधिक इनका सौम्यदर्शन है, चन्द्रमा से भी अधिक दर्शनीय है, उल्का के समान चमकीली है, मेघ-विद्युत की किरणों और दैदीप्यमान अनावृत सूर्य के तेज से भी अधिक इनका प्रकाश है, इनकी आकृति शृङ्गार प्रधान और वेषभूषा सुहावनी है, अतएव ये प्रासादीय, दर्शनीय—यावत्—प्रतिरूप है, इस तरह ये अपने तेज से अत्यन्त सुशोभित होती हुई (विजय-द्वार की उभय पार्श्ववर्ती नैषधिकी में) खड़ी हुई है ।

### विजयदारस्स णिसीहियाए जालकडगा—

५९. विजयस्स णं दारस्स उभयओ पासिं दुहओ णिसीहियाए दो दो जालकडगा पण्णत्ता ।

ते णं जालकडगा सव्व रयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२९

### विजय-द्वार की नैषिधिकियों में जालकटक—

५९. विजयद्वार की दोनों बाजुओं की दोनों नैषधिकाओं में दो-दो जालकटक (यवनिका-परदा) कहे गये हैं ।

वे जालकटक सर्वात्मना रत्नमय स्वच्छ निर्मल—यावत्—प्रतिरूप है ।

### विजयदारस्स णिसीहियाए घंटापरिवाडीओ—

६०. विजयस्स णं दारस्स उभयओ पासिं दुहओ णिसीहियाए दो दो घंटापरिवाडीओ पण्णत्ताओ ।

तासि णं घंटाणं अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते, तं जहा—जंबूणयमईओ घंटाओ, वइरामईओ लालाओ, णाणा मणिमया घंटा पासगा, तवणिज्जमईओ संकलाओ, रययामईओ रज्जूओ ।

ताओ णं घंटाओ ओहस्सराओ, मेहस्सराओ, हंसस्सराओ, कोंचस्सराओ, णदिस्सराओ, णंदिघोसाओ, सीहस्सराओ, सीहघोसाओ, मंजुस्सराओ, मंजुघोसाओ, सुस्सराओ सुस्सर णिग्घोसाओ ते पदेसे ओरालेणं मणुण्णेणं कण्ण-मणणिव्वुइकरेण सद्देणं-जाव-चिट्ठन्ति ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२९

### विजय-द्वार की नैषिधिकियों में घंटों की पंक्तियाँ—

६०. विजयद्वार की दोनों ओर की दोनों नैषिधिकाओं में दो-दो घंटाओं की परिपाटी-पंक्ति कही गई है ।

इन घंटाओं का वर्णन इस प्रकार का कहा गया है । यथा—ये सब घंटे जंबूनद स्वर्णमय हैं, वज्ररत्न की इनकी लालायें हैं, अनेक मणियों से बने हुए घंटा पार्श्व हैं, जिन सांकलों में ये घंटे लटके हुए हैं वे स्वर्ण की बनी हुई हैं, और चाँदी की बनी हुई डोरियाँ हैं, अर्थात् घंटा बजाने के लिये लालाओं (लोलक-पेंडलुम) में जो डोरियाँ बँधी हुई हैं वे चाँदी की बनी हुई हैं ।

इन घंटाओं का स्वरनाद ओघस्वर (जलप्रवाह का स्वर) जैसा है, मेघस्वर जैसा, हंसस्वर जैसा, क्रौंचस्वर जैसा, नन्दिस्वर जैसा, नन्दिघोष जैसा, सिंहगर्जना जैसा, सिंहघोष जैसा, मंजुस्वर जैसा, मंजुघोष जैसा प्रतीत होता है, विशेष और क्या कहा जाये कि वे सब घंटे अपने सुस्वरों और सुस्वर निर्घोषों से उदार मनोज्ञ, कर्ण और मन को तृप्तिकर शब्दों से उस प्रदेश को व्याप्त करते हुए—यावत्—स्थित हैं ।

## विजयदारस्स णिसीहियाए वणमालापरिवाडीओ—

६१. विजयस्स णं दारस्स उभओ पासिं दुहओ णिसीहियाए दो दो वणमालापरिवाडीओ पण्णत्ताओ।

ताओ णं वणमालाओ णाणा दुमलया-किसलय-पल्लवसमाउलाओ छप्पयपरिभुज्जमाणकमलसोभंत सस्सिरीयाओ पासाईयाओ-जाव-पडिरूवाओ।

ते पएसे उरालेणं-जाव-मणुण्णेणं घाण-मण-निव्वुइ करेणं गंधेणं तप्पएसे सव्वओ समंता आपूरेमाणीओ आपूरेमाणीओ अईव अईव सिरीए उवसोभेमाणा उवसोभेमाणा चिट्ठन्ति।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १२६

## विजयद्वार की नैषिधिकियों में वनमालाओं की पंक्तियाँ—

६१. विजयद्वार के दोनों ओर दोनों नैषिधिकाओं में दो-दो वनमालाओं की परिपाटियाँ कही गई हैं।

ये वनलतायें अनेक वृक्षों और लताओं के किसलय-पल्लवों (कोमल पत्तों) से युक्त हैं, भ्रमरों द्वारा भुंज्यमान कमलों से सुशोभित हैं, सश्रीक-शोभातिशयवाली दर्शनीय—**यावत्**—प्रतिरूप हैं।

ये वनलतायें अपनी उदार—**यावत्**—मनोज्ञ घ्राण और मन को शांतिप्रद गंध से सर्व दिशाओं और विदिशाओं के प्रदेशों को भरती हुई अपनी शोभा से अत्यन्त शोभायमान होती हुई स्थित हैं।

## विजयदारस्स णिसीहियाए पगंठगा—

६२. विजयस्स णं दारस्स उभओ पासिं दुहओ णिसीहिआए दो दो पगंठगा पण्णत्ता।

तेणं पगंठगा चत्तारि जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, दो जोयणाइं बाहल्लेणं सव्व वइरामया अच्छा-जाव पडिरूवा।

६३. तेसिं णं पगंठगाणं उवरिं पत्तेयं पत्तेयं पासायवडेंसगा पण्णत्ता।

तेणं पासायवडेंसगा चत्तारि जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, अब्भुग्गयमूसिय पहसिया विव विविहमणिरयणभत्तिचित्ता, वाउद्धुय विजयवेजयंती पडागछत्तातिछत्तकलिया, तुंगा, गगणतलमभिलंघमाणसिहरा, (गगणतलमणुलिहंतसिहरा) जालंतर-रयण-पंजरुम्मिलितव्व, मणि कणग-थूमियागा, वियसिय सयवत्त-पोंडरीय-तिलक-रयणद्धचंद चित्ता, णाणामणिमयदामालंकिया, अंतो य बाहिं च सण्हा, तवणिज्जरुइल वालुया पत्थडा, सुहफासा, सस्सिरीयरूवा पासाईया-जाव-पडिरूवा।

## विजयद्वार की नैषिधिकियों में प्रकण्ठक—

६२. विजयद्वार के उभय पार्श्व में स्थित दोनों नैषिधिकाओं में दो-दो प्रकण्ठक (पीठ विशेष) कहे गये हैं।

ये प्रकण्ठक चार योजन के लम्बे-चौड़े हैं, तथा इनकी मोटाई दो योजन की है, ये सर्वात्मना वज्ररत्नमय, स्वच्छ—**यावत्**—प्रतिरूप है।

६३. उन प्रकण्ठकों के ऊपर अलग-अलग प्रासादावतंसक कहे गये हैं।

ये प्रासादावतंसक ऊँचाई में चार योजन ऊँचे और दो योजन के लम्बे-चौड़े हैं. ये समस्त दिशाओं में फैले हुए और हँसते हुए से प्रतीत होते हैं, विविध प्रकार की मणियों और रत्नों से बने हुए चित्रों से चित्रित हैं, जिन पर वायु के संयोग से लहलहाती हुई विजय वैजयन्ती पताकायें जो छत्रातिछत्रों के समान शोभायमान है, और बहुत ऊँची हैं, जिनके शिखर अपनी ऊँचाई से आकाश का भी उल्लंघन करते हैं, इनकी जालियों में लगे रत्न ऐसे प्रतीत होते हैं कि मानो अभी-अभी पिंजड़ों से बाहर निकाले हैं, इनमें जो स्तूपिकायें बनी हैं, वे मणियों और स्वर्ण निर्मित हैं, इनके द्वार प्रदेश में विकसित शतपत्रों, पुण्डरीकों और तिलकरत्नों से बने हुए अर्धचन्द्रों के चित्र बने हुए हैं, अनेक मणिमय मालाओं से अलंकृत हैं, भीतर और बाहर से स्निग्ध (चिकने) हैं, इनके भीतर तपनीय स्वर्ण की वालुका बिछी हुई है, इनका स्पर्श सुखद है, रूप सुहावना है, दर्शनीय है—**यावत्**—प्रतिरूप है।

६४. तेसि णं पासायवडेंसगाणं उल्लोया पउमलया जाव सामलया भत्तिचित्ता। सव्व तवणिज्जमया अच्छा-जाव-पडिरूवा।

६४. इन प्रासादावतंसकों के ऊपरी भाग (अगासी) में पद्मलता—**यावत्**—श्यामलता के चित्र बने हुए हैं, वे सब सर्वात्मना तपनीय, स्वर्णमय, स्वच्छ—**यावत्**—प्रतिरूप हैं।

६५. तेसि णं पासायवडेंसगाणं पत्तेयं पत्तेयं अंतो बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते— से जहा नामए, आलिंग पुक्खरेइ

६५. इन प्रासादावतंसकों में से प्रत्येक का भीतरी भूमि भाग अत्यन्त सम एवं रमणीय कहा गया है, जैसे कि वह इस प्रकार

वा जाव णाणाविहपंचवण्णेहि तणेहि य मणीहि य उवसोभिए।

का है—आलिंगपुष्कर-मृदंग के मुख पर चढ़े हुए चमड़े के समान—यावत्—अनेक प्रकार के पंचरंगों तृणों और मणियों से उपशोभित है।

मणीणं गंधो वण्णो फासो य नेयव्वो।

**—मणियों के गंध, वर्ण और स्पर्श का वर्णन पूर्व में किये गये वर्णन के अनुरूप जानना चाहिए।—**

६६. तेसि णं बहुसमरमणिज्जाणं भूमिभागाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।

ताओ णं मणिपेढियाओ जोयणं आयाम-विक्खंभेणं, अट्ठ जोयणबाहल्लेणं, सव्वरयणामईओ जाव पडिरूवाओ।

६६. इन अत्यधिक सम और रमणीय भूमिभागों के मध्यातिमध्य देश भाग-प्रदेश में अलग-अलग मणिपीठिकायें कही गई हैं।

वे मणि पीठिकायें लम्बाई-चौड़ाई में एक योजन की और मोटाई में आठ योजन की हैं, जो सर्वात्मना रत्नमय स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

६७. तासि णं मणिपेढियाणं उवरिं पत्तेयं पत्तेयं सीहासणे पण्णत्ते।

तेसि णं सीहासणाणं अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते, तं जहा—तवणिज्जमया चक्कवाला, रययामया सीहा, सोवण्णिया पादा, णाणा मणिमयाइं पादपीढगाइं, जंबुणयमयाइं गत्ताइं, वइरामया संधी, णाणा मणिमए वेच्चे।

६७. उन प्रत्येक मणिपीठिकाओं के ऊपर एक-एक सिंहासन कहा गया है।

इन सिंहासनों का वर्णन इस प्रकार कहा गया है, यथा—इनका चक्रवाला (पायों के रखने का) अधोवर्ती प्रदेश तपनीय स्वर्ण से बना हुआ है, सिंहों की आकृतियाँ चाँदी से बनी हुई हैं, इनके पाये स्वर्ण के बने हुए हैं, अनेक प्रकार की मणियों से इनके पादपीठ बने हुए हैं, इनकी ईषायें (पाटियाँ) जाम्बूनद (स्वर्ण विशेष) की बनी हुई हैं, इनकी संधियां (साधें, दरारें) वज्ररत्न से भरी गई हैं, और अनेक मणियों से इनका मध्यभाग बना हुआ है।

तेणं सीहासणा ईहामियउसभ जाव पउमलयभत्तिचित्ता, ससार सारोवइय-विविह मणिरयणपायपीढा, अच्छरग-मिउमसूरग-नवतयकुसंतलिच्च-सीहकेसर-पच्चुत्थयाभिरामा, उवचिय-खोमदुगुल्लय-पडिच्छयणा, सुविरचियरयत्ताणा, रत्तंसुयसंवुया, सुरम्मा, आईणग-रूय-बूर-णवणीय-तूलमउयफासा, मउया, पासाईया, जाव पडिरूवा।

ये सिंहासन ईहामृग, बैल—यावत्—पद्मलता के चित्रों से चित्रित है, इनके पादपीठ श्रेष्ठातिश्रेष्ठ अनेक प्रकार के विविध रत्नों के बने हुए हैं, इनमें से प्रत्येक पर बिछे हुए मृदु-सुकोमल आच्छादनक (चादर) ओसीसा और नवीन त्वचा वाले (तत्काल उत्पन्न हुए) दर्भ के तृणों से भरे हुए गद्दे बड़े ही मनमोहक हैं, तथा आच्छादनकों के ऊपर भी अनेक बेलबूटों वाला दूसरा प्रतिच्छादनक (पलंगपोस) बिछा हुआ है, और उस पलंगपोस पर भी सुन्दर प्रकार से बना हुआ रजत्राण (वस्त्र विशेष, कवर) डाला गया है, ये सभी सिंहासन लालवस्त्र से ढके हुए हैं, अति रमणीय हैं, इनका स्पर्श चर्ममय वस्त्र, कपास, बूर (सेमल की रुई) नवनीत, तूल (आक की रुई) के समान अतिकोमल है, ये सिंहासन अतिमृदु, दर्शनीय—यावत्—प्रतिरूप हैं।

६८. तेसि णं सीहासणाणं उप्पि पत्तेयं पत्तेयं विजयदूसं पण्णत्ते।

तेणं विजयदूसा, सेया, संख-कुन्द-दगरय-अमय-महियफेणपुञ्जसन्निकासा, सव्वरयणामया अच्छा जाव पडिरूवा।

६८. इन सिंहासनों में से प्रत्येक सिंहासन पर अलग-अलग विजयदूष्य (वस्त्र विशेष) कहा गया है।

ये विजय दूष्य शंख-कुन्दपुष्प, जलकण, अमृत, मथे जा रहे दूध के फेन पुंज के समान श्वेत सर्वात्मना रत्नमय, स्फटिक के समान स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

६९. तेसि णं विजयदूसाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं वइरामया अंकुसा पण्णत्ता।

६९. इन विजय दूष्यों के बहुमध्य देश में अलग-अलग वज्रमय अंकुश कहे गये हैं।

महता मत्तगयमुहागिइ समाणा पण्णत्ता समणाउसो।

रत्नमय स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है, हे आयुष्मन् श्रमणो! इनका प्रतिरूप-आकार विशाल मत्त गजराज की मुखाकृति के समान कहा गया है।

७६. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो आयंसगा पण्णत्ता।

तेसि णं आयंसगाणं अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते, तं जहा— तवणिज्जमया पगंठगा, वेरुलियमया छरुहा [थंभया] वइरामया वरंगा, णाणामणिमया वलक्खा, अंकामया मंडला, अणोग्घसिय निम्मलाए छायाए सव्वओ चेव समणुबद्धा चंद-मंडलपडिणिकासा, महया महया अद्धकायसमाणा पण्णत्ता समणाउसो!

७६. इन तोरणों के आगे दो-दो आरीसा (दर्पण) कहे गये हैं।

इन आदर्शकों-दर्पणों का वर्णन इस प्रकार का कहा गया है, यथा—इनके प्रकंठक—पीठविशेष तपनीय स्वर्ण के बने हुए हैं, वैडूर्य रत्नमय इनके स्तम्भ हैं, इनका पृष्ठभाग वज्रमय है, शृङ्खलादिरूप इनके अवलम्बन अनेक मणियों से बने हुए हैं, इनका मंडल-प्रतिबिम्ब पड़ने का स्थान-अंकरत्न का बना हुआ है, ये अनवघर्षित—स्वाभाविक प्रतिच्छाया से युक्त एवं निर्मल हैं, चन्द्रमंडल के समान आकार वाले और बहुत बड़े हैं, हे आयुष्मान् श्रमणो! ये देखने वाले के शरीर के अग्रभाग जितने प्रमाण के हैं।

७७. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो वइरणाभा थाला पण्णत्ता,

तेणं थाला अच्छतिच्छडिय सालितंदुल नहसंदुट्ठ बहुपडि-पुण्णा, चेव चिट्ठन्ति। सव्व जंबूणयामया अच्छा—जाव—पडिरूवा। महया महया रहचक्कसमाणा पण्णत्ता समणा-उसो!

७७. इन तोरणों के आगे वज्र के बने हुए दो-दो थाल कहे गये हैं।

ये थाल तीन बार सूप आदि से फटक कर स्वच्छ शुद्ध किये गये और ओखली में कूट कर जिनकी भूसी अलग कर दी गई है ऐसे शालि-तंदुलों-विशिष्ट जाति के चावलों से परिपूर्ण भरे हुए हैं। ये थाल सर्वात्मना स्वर्ण से बने हुए, स्वच्छ—यावत्—प्रति-रूप हैं, आयुष्मान् श्रमणो! ये थाल विशाल रथ चक्र-रथ के पहिये के समान विशाल आकार वाले कहे गये हैं।

७८. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो पातीओ पण्णत्ताओ।

ताओ णं पातीओ अच्छोदय पडिहत्थाओ, णाणाविह पंच-वण्णस्स फलहरितगस्स बहुपडिपुण्णाओ विव चिट्ठन्ति। सव्व-रयणामईओ अच्छाओ—जाव—पडिरूवाओ, महया महया गोकलिंजगचक्कसमाणाओ पण्णत्ताओ समणाउसो!

७८. इन तोरणों के आगे दो-दो पात्री कही गई हैं।

ये पात्रियाँ स्वच्छ जल से भरी हुई हैं, तथा नाना प्रकार के पंचवर्ण वाले हरे फलों से भरी हुई जैसी प्रतीत होती हैं, तथा सर्वात्मना रत्नमय स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं, हे आयुष्मान श्रमणो! ये ऐसी प्रतीत होती हैं, मानो गाय को खिलाने के चक्राकार पात्र हैं।

७९. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो सुपइट्ठगा पण्णत्ता।

तेणं सुपइट्ठगा णाणाविह पंचवण्ण-पसाहणगभंड विरचिया, सव्वोसहिपडिपुण्णा सव्वरयणामया अच्छा—जाव—पडिरूवा।

७९. इन तोरणों के आगे दो-दो सुप्रतिष्ठक—आधार विशेष बाजोट कहे गये हैं।

उन सुप्रतिष्ठकों पर पंचवर्णो वाले एवं सर्व औषधियों से परिपूर्ण प्रसाधनभांड सजाकर रखे हैं और ये सुप्रतिष्ठक सर्वात्मना रत्नों से बने हुए स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

८०. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो मणोगुलियाओ पण्णत्ताओ।

तासु णं मणोगुलियासु बहवे सुवण्ण-रुप्पामया फलगा पण्णत्ता।

तेसु णं सुवण्ण रुप्पामएसु फलएसु बहवे वइरामया णाग-दंतगा मुत्ताजालंतरुसिया, हेम—जाव—गयंदगसमाणा पण्णत्ता।

८०. इन तोरणों के आगे दो-दो मनोगुलिकायें-पीठिकायें कही गई हैं।

इन मनोगुलिकाओं के ऊपर अनेक स्वर्ण और चाँदी के बने हुए फलक-पाटिये रहे गये हैं।

इन स्वर्ण-रजतमय फलकों में अनेक वज्रमय नागदंतक-खूंटियां लगी हुई हैं, ये खूंटियां मुक्ताजालों के भीतर लटकती हुई हेममालाओं—यावत्—गजदन्तों के समान कही हैं।

८१. तेसु णं वइरामएसु णागदंतएसु बहवे रययामया सिक्कया पण्णत्ता।

तेसु णं रययामएसु सिक्कएसु बहवे वायकरगा पण्णत्ता।

तेणं वायकरगा किण्हसुत्तसिक्कगवत्थिया—जाव—सुक्किलसुत्तसिक्कगवत्थिया सव्वे वेरुलियामया अच्छा—जाव—पडिरूवा।

८१. इन वज्रमय नागदन्तकों पर अनेक रत्नमय छींके लटक रहे हैं।

इन रत्नमय छींकों के ऊपर अनेक कोरे घट कहे गये हैं।

ये वातकरक काले सूत से बने हुए छींकों पर अवस्थित हैं—यावत्—श्वेत सूत्र से बने छीकों पर रखे हुए हैं, और ये सभी वैडूर्य रत्नमय हैं, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

८२. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो चित्ता रयणकरंडगा पण्णत्ता—से जहा णामए रण्णो चाउरंतचक्कवट्टिस्स चित्ते रयणकरंडे वेरुलियमणिफालिय पडलपच्चोयडेसाए पभाए ते पदेसे सव्वओ समंता ओभासइ उज्जोवेइ तावेइ, पभासेइ—एवामेव—ते चित्तरयणकरंडगा पण्णत्ता। वेरुलिय पडल पच्चोयडा साए पभाए ते पदेसे सव्वओ समंता ओभासेइ।—जाव—पभासेइ।

८२. इन तोरणों के आगे रंगबिरंगे रत्नों से भरे हुए दो-दो करंडक—पिटारा कहे गये हैं, जैसे कि चातुरन्त चक्रवर्ती-चारों दिशाओं में एक छत्र राज्य करने वाले चक्रवर्ती राजा का आश्चर्यजनक रत्नकरंडक जो कि वैडूर्य मणि और स्फटिकमणि से बने हुए ढक्कन वाला होता है, और अपनी प्रभा से उस प्रदेश को सब तरफ से प्रकाशित करता रहता है, उद्योतित करता है, चमकाता रहता है, और कांतियुक्त करता रहता है, उसी तरह के ये चित्र-विचित्र रत्नों के करंडक कहे गये हैं, ये रत्नकरंडक भी वैडूर्य रत्न के बने हुए ढक्कन वाले हैं, अपनी प्रभा से उस प्रदेश को समस्त दिशाओं और विदिशाओं में सर्वात्मना प्रकाशित करते रहते हैं।

८३. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो हयकंठगा—जाव—दो दो उसभकंठगा पण्णत्ता। सव्वरयणामया अच्छा—जाव—पडिरूवा।

तेसु णं हयकंठएसु—जाव—उसभकंठएसु दो दो पुप्फचंगेरीओ पण्णत्ताओ। एवं मल्ल-चुण्ण-गंध-वत्थाभरण-सिद्धत्थग-लोमहत्थग चंगेरीओ, सव्व रयणामईओ अच्छाओ—जाव—पडिरूवाओ।

८३. इन तोरणों के आगे दो-दो अश्व कंठा प्रमाण वाले—यावत्—दो-दो वृषभ कंठाप्रमाणवाले आभूषण विशेष कहे गये हैं। ये सभी सर्वात्मना रत्नमय, स्फटिकमणि के समान स्वच्छ-निर्मल—यावत्—प्रतिरूप हैं।

इन अश्व कंठाप्रमाण वाले—यावत्—वृषभ कंठाप्रमाण वाले आभूषण विशेषों में दो-दो पुष्प चंगेरिकायें कही गई हैं। इसी प्रकार से माला गंध, चूर्ण, सुगंधित द्रव्य, वस्त्र, आभरण, सरसों, मयूरपिच्छों को रखने की चंगेरिकायें (ढोकनिया) हैं, ये सभी रत्नमयी, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

८४. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो पुप्फपडलाइं—जाव—लोमहत्थपडलाइं सव्वरयणामयाइं—जाव—पडिरूवाइं।

८४. इन तोरणों के सामने दो-दो पुष्पपटल (गुलदस्ता)—यावत्—मयूरपिच्छियाँ कही गयी हैं, जो सर्वात्मना रत्नमय—यावत्—प्रतिरूप हैं।

८५. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो सीहासणाइं पण्णत्ताइं। तेसि णं सीहासणाणं अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते, तहेव—जाव—पासाईया—जाव—पडिरूवा।

८५. इन तोरणों के सामने दो-दो सिंहासन कहे गये हैं, इन सिंहासनों का वर्णन पीछे किये गये सिंहासनों के वर्णन के समान कहना चाहिए, ये दर्शनीय—यावत्—प्रतिरूप हैं।

८६. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो रुप्पछदा छत्ता पण्णत्ता।

तेणं छत्ता वेरुलियभिसंतविमलदंडा, जंबूणयकण्णिया वइरसंधी मुत्ताजालपरिगया, अट्ठ सहस्सवरकंचणसलागा,

८६. इन तोरणों के आगे दो-दो रुप्य के आच्छादनभूत छत्र (छत्रा छत्री) कहे गये हैं।

इन छत्रों का दण्ड विमल एवं चमकीले वैडूर्य रत्नों का बना हुआ है। इनकी कर्णिका जाम्बूनद स्वर्ण की बनी हुई हैं, वज्ररत्न की संधियाँ हैं। ये छत्र मुक्ताजालों से परिगत-सुशोभित हैं, और प्रत्येक छत्र में श्रेष्ठ स्वर्ण से निर्मित आठ हजार शलाकायें-ताणी लगी हुई हैं, अत्यन्त सुगन्धित मलय चन्दन और सर्व ऋतुओं में

दद्दर मलय सुगंधी, सव्वोउय सुरभिसीयलच्छाया, मंगलभत्ति-चित्ता, चंदागारोवमा वट्टा।

उत्पन्न होने वाले पुष्पों की सुरभि से परिपूर्ण जिनकी शीतल छाया है, जिन पर अष्टमंगल द्रव्यों के चित्र बने हुए हैं, चन्द्रमा के आकार जैसा इनका गोल आकार है।

८७. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो चामराओ पण्णत्ताओ।

ताओ णं चामराओ (चंदप्पभवइरवेरुलिय-णाणामणि-रयण-खचिय दंडाओ) णाणामणि-कणगरयणविमलमहरिहतवणिज्जु-ज्जलविचित्तदंडाओ, चिल्लिआओ संखकंकुन्द-दगरयअमयम-ह्यिफेणपुंजसण्णिकासाओ सुहुमरयय दीहवालाओ, सव्व-रयणामयाओ अच्छाओ —जाव—पडिरूवाओ।

८७. इन तोरणों के आगे दो-दो चामर कहे गए हैं।

इन चामरों के (चन्द्रकान्त मणि, वज्ररत्न, वैडूर्यमणि आदि अनेक प्रकार के मणिरत्नों से खचित दंड है) अथवा ये चामर अनेक प्रकार के मणियों, कनक, और रत्नों से जटिल एवं विमल महामूल्यवान्, तपनीय स्वर्ण से निर्मित उज्ज्वल विचित्र दंड वाले हैं, तथा शंख, अंकरत्न, कुन्दपुष्प, जलकण, मथित अमृत के फेन पुंज की दैदीप्यमान शुभ्रता वाले हैं, सूक्ष्म एवं रजत के समान धवल लम्बे वालों से युक्त हैं, सर्वात्मना रत्नमय स्वच्छ —यावत्—प्रतिरूप है।

८८. तेसि णं तोरणाणं पुरओ दो दो तिल्लसमुग्गा, कोट्ठसमुग्गा, पत्तसमुग्गा, चोयसमुग्गा, तयरसमुग्गा, एलासमुग्गा, हरियाल-समुग्गा, हिंगुलयसमुग्गा; मणोसिलासमुग्गा, अंजणसमुग्गा; सव्वरयणामया अच्छा—जाव—पडिरूवा।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३१

८७. इन तोरणों के आगे दो-दो तैलसमुद्गक कोष्ठ समुद्गक, पत्र समुद्गक, चोय समुद्गक, तगर समुद्गक, इलायची समुद्गक, हरताल समुद्गक, हिंगुलुक समुद्गक, मैनसिल समुद्गक, अंजन-समुद्गक रखे हैं, ये सभी समुद्गक-वस्तु को रखने के पात्र-सर्वात्मना रत्नों से बने हुए, स्वच्छ यावत् प्रतिरूप हैं।

## विजयदारे असीयं केउसहस्सं —

८९. विजये णं दारे अट्ठसयं चक्कज्झयाणं, अट्ठसयं मिगज्झयाणं, अट्ठसयं गरुलज्झयाणं, अट्ठसयं विगज्झयाणं, अट्ठसयं रुरुज्झयाणं, अट्ठसयं छत्तज्झयाणं, अट्ठसयं पिच्छज्झयाणं, अट्ठसयं सउणिज्झयाणं, अट्ठसयं सीहज्झयाणं, अट्ठसयं उसभज्झयाणं, अट्ठसयं सेयाणं चउविसाण वरनागकेऊणं एवामेव सपुव्वावरेणं विजयदारे य असीयं केउसहस्सं भवतित्तिमक्खायं।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३२

## विजयद्वार पर एक हजार अस्सी ध्वजायें—

८९. उस विजयद्वार के ऊपर चक्र के चिह्न से युक्त एक सौ आठ ध्वजाएँ, एक सौ आठ मृग के चिन्ह से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ गरुड के चिह्न से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ वृक के चिह्न से अंकित ध्वजाये, एक सौ आठ रुरु के चिह्न से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ छत्र के चिह्न से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ मयूर पिच्छ के चिह्न से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ शकुनिपक्षी के चिह्न से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ सिंह के चिह्न से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ वृषभ के चिह्न से अंकित ध्वजायें, एक सौ आठ श्रेष्ठ नाग के केतुभूत श्वेत चार दंतों के आकार वाले चिह्न से अंकित ध्वजायें फहरा रही हैं, इस प्रकार सब मिलाकर उस विजयद्वार पर एक हजार अस्सी ध्वजाओं का परिमाण कहा गया है।

## विजयदारे नवभोमा—

९०. विजये णं दारे नवभोमा पण्णत्ता,[1] तेसि णं भोमा णं अंतो बहुसमरमणिज्जा भूमिभागा पण्णत्ता —जाव—मणीणं फासो। तेसि णं भोमाणं उप्पि उल्लोया पउमलया —जाव—सामलया भत्तिचित्ता—जाव—सव्व तवणिज्जमया अच्छा—जाव—पडिरूवा।

## विजयद्वार के आगे नव भौम—

९०. विजयद्वार के आगे नौ भौम-विशिष्ट स्थान कहे गए हैं, उन स्थानों के अन्दर का भूमि भाग अत्यन्त समतल और रमणीय कहा गया है,—यावत्—मणियों के स्पर्श के तुल्य है, उन भौमों के ऊपर के उल्लोकों-आकाशों में पद्मलता यावत् श्याम-लता के चित्राम चित्रित हैं—यावत्—ये सभी भौम तपनीय स्वर्णमय, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

---

[1] सम० ९, सु० ८।

९१. तेसि णं भोमाणं बहुमज्झदेसभाए जे से पंचमे भोमे, तस्स णं भोमस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगे महं सीहासणे पण्णत्ते। सीहासण वण्णओ विजये दूसे—जाव—अंकुसे—जाव—दामा चिट्ठन्ति।

९१. इन भौमों के मध्यातिमध्य प्रदेश में स्थित जो पाँचवाँ भौम है, उस भौम के भी बीचोंबीच एक विशाल सिंहासन कहा गया है, **सिंहासन का वर्णन विजय दूष्य का–यावत्–अंकुश का–यावत्–मालाओं का वर्णन (पहले किये गये इन इन के वर्णन के समान यहाँ भी कर लेना चाहिये।)**

९२. तस्स णं सीहासणस्स अवरुत्तरेणं उत्तरेणं उत्तरपुरत्थिमेणं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स चउण्हं सामाणियसहस्साणं चत्तारि भद्दासणसाहस्सीओ पण्णत्ताओ।

९२. इस सिंहासन के वायव्यकोण में उत्तर दिशा में और ईशान कोण में विजयदेव के चार हजार सामानिक देवों के चार हजार भद्रासन कहे गये हैं।

९३. तस्स णं सीहासणस्स पुरच्छिमेणं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स चउण्हं अग्गमहिसीणं सपरिवाराणं चत्तारि भद्दासणा पण्णत्ता।

९३. इस सिंहासन के पूर्व दिशा में विजयदेव की सपरिवार चार अग्रमहिषियों के चार भद्रासन कहे गये हैं।

९४. तस्स णं सीहासणस्स दाहिण-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स अब्भितरियाए परिसाए अट्ठण्हं देवसाहस्सीणं, अट्ठण्हं भद्दासणसाहस्सीओ पण्णत्ताओ।

९४. इस सिंहासन के आग्नेय कोण में विजयदेव की आभ्यन्तर परिषदा के आठ हजार देवों के आठ हजार भद्रासन कहे गये हैं।

९५. तस्स णं सीहासणस्स दाहिणेणं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स मज्झिमियाए परिसाए दसण्हं देवसाहस्सीणं दस भद्दासण साहस्सीओ पण्णत्ताओ।

९५. इस सिंहासन की दक्षिण दिशा में विजयदेव की मध्यमा परिषदा के दस हजार देवों के दस हजार भद्रासन कहे गये हैं।

९६. तस्स णं सीहासणस्स दाहिण-पच्चत्थिमेणं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स बाहिरियाए परिसाए बारसण्हं देवसाहस्सीणं बारस भद्दासण साहस्सीओ पण्णत्ताओ।

९६. इस सिंहासन की दक्षिण-पश्चिम दिशा में विजयदेव की बाह्य परिषदा के बारह हजार देवों के बारह हजार भद्रासन कहे गये हैं।

९७. तस्स णं सीहासणस्स पच्चत्थिमेणं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स सत्तण्हं अणियाहिवईणं सत्त भद्दासणा पण्णत्ता।

९७. इस सिंहासन के पश्चिम दिग्भाग में विजयदेव के सात अनीकाधिपतियों-सेनापतियों के सात भद्रासन कहे गये हैं।

९८. तस्स णं सीहासणस्स पुरत्थिमेणं दाहिणेणं पच्चत्थिमेणं उत्तरेणं—एत्थ णं विजस्स देवस्स सोलस आयरक्खदेवसाहस्सीणं सोलस भद्दासणसाहस्सीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—पुरत्थिमेणं चत्तारि साहस्सीओ, एवं चउसु वि—जाव—उत्तरेणं चत्तारि साहस्सीओ।

अवसेसेसु भोमेसु पत्तेयं पत्तेयं भद्दासणा पण्णत्ता।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३२

९८. इस सिंहासन की पूर्व-दक्षिण-पश्चिम और उत्तर दिशा में विजयदेव के सोलह हजार आत्मरक्षक देवों के सोलह हजार भद्रासन कहे गये हैं, वे इस प्रकार हैं—पूर्वदिशा में चार हजार, इसी प्रकार चारों दिशाओं में यावत् उत्तरदिशा में चार हजार भद्रासन कहे गये हैं।

अवशेष भौमों में भी प्रत्येक भद्रासन कहे गये हैं।

## विजयदारस्स उवरिमागारा—

## विजयद्वार के ऊपर का आकार—

९९. विजयस्स णं दारस्स उवरिमागारा सोलसविहेहिं रयणेहिं उवसोभिया, तं जहा—रयणेहिं वइरेहिं वेरुलिएहिं—जाव—रिट्ठेहिं।

९९. विजयद्वार के ऊपर का आकार सोलह प्रकार के रत्नों से सुशोभित है, यथा—वज्ररत्न वैडूर्य रत्न यावत् रिष्ट रत्न।

१००. विजयस्स णं दारस्स उप्पिं बहवे अट्ठट्ठमंगलगा पण्णत्ता, तं जहा—सिरिवच्छ—जाव—दप्पणा, सव्वरयणामया अच्छा—जाव—पडिरूवा।

१००. विजयद्वार के ऊपर अनेक आठ-आठ मंगल द्रव्य कहे गये हैं यथा—स्वस्तिक, श्रीवत्स यावत् दर्पण, ये सभी मंगल द्रव्य सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ, निर्मल यावत् प्रतिरूप हैं।

१०१. विजयस्स णं दारस्स उप्पिं बहवे कण्हचामरज्झया—जाव—सव्वरयणामया अच्छा—जाव—पडिरूवा।

१०१. विजयद्वार के ऊपर अनेक कृष्ण चामरों की ध्वजायें हैं यावत् जो सर्वात्मना रत्नमय स्वच्छ यावत् प्रतिरूप हैं।

१०२. विजयस्स णं दारस्स उप्पिं बहवे छत्तातिछत्ता तहेव।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३३

१०२. विजयद्वार के ऊपर अनेक छत्रातिछत्र हैं, जिनका वर्णन पूर्व में किये छत्रातिछत्रों के वर्णन के अनुसार जानना चाहिये।

### विजयदारस्स णामहेउ—

१०३. प० से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ ? 'विजए णं दारे, विजए णं दारे !'

उ० गोयमा ! विजए णं दारे विजए णामं देवे महिड्ढीए —जाव— महाणुभावे पलिओवमठिईए परिवसइ ।

से णं तत्थ चउण्हं सामाणियसाहस्सीणं, चउण्हं अग्गमहिसीणं सपरिवाराणं, तिण्हं परिसाणं, सत्तण्ह अणियाणं, सत्तण्हं अणियाहिवईणं, सोलसण्हं आयरक्खदेवसाहस्सीणं, विजयस्स णं दारस्स, विजयाए रायहाणीए, अण्णेसिं च बहूणं विजयाए रायहाणीए वत्थव्वगाणं देवाणं देवीण य आहेवच्चं —जाव— दिव्वाइं भोगभोगाइं भुञ्जमाणे विहरइ ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"विजए दारे, विजए दारे ।" —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३४

### विजयद्वार के नाम का हेतु—

१०३. प्र० हे भगवन् ! ऐसा आप किस कारण से कहते हैं कि यह विजयद्वार है, यह विजयद्वार है ?

उ० हे गौतम ! विजयद्वार को विजयद्वार कहने का कारण यह है कि वहाँ ऋद्धि सम्पन्न यावत् महातेजस्वी और पल्योपम की स्थिति वाला विजय नामक देव रहता है ।

वह विजयदेव चार हजार सामानिक देवों, सपरिवार चार अग्रमहिषियों, तीन परिषदाओं, सात अनीकों—सेनाओं, सात अनीकाधिपतियों, सोलह हजार आत्मरक्षक देवों तथा विजयद्वार की विजया नामक राजधानी तथा उस विजया नामक राजधानी में निवास करने वाले और दूसरे बहुत से देव-देवियों का आधिपत्य करते हुए यावत् दिव्य भोग भोगते हुए विचरण करते हैं ।

इस कारण गौतम ! विजयद्वार को विजयद्वार कहते हैं ।

### विजयदारस्स सासयत्तं—

१०४. 'अदुत्तरं च णं गोयमा ! विजयस्स णं दारस्स सासए णामधेज्जे पण्णत्ते—जण्ण कयाइ णत्थि—जाव—णिच्चे विजए दारे । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३४

### विजयद्वार की शाश्वतता—

१०४. अथवा हे गौतम ! विजयद्वार यह शाश्वत नाम कहा गया है, 'यह विजयद्वार कभी नहीं था' ऐसा नहीं है, यावत् नित्य है ।

### विजयारायहाणीए ठाणं पमाणं य—

१०५. प० कहि णं भंते ! विजयस्स देवस्स विजया णामं रायहाणी पण्णत्ता ?

उ० गोयमा ! विजयस्स णं दारस्स पुरत्थिमेणं तिरियमसंखेज्जे दीव-समुद्दे वीइवइत्ता, अण्णंमि जंबुद्दीवे दीवे बारस-जोयणसहस्साइं ओगाहित्ता—एत्थ णं विजयस्स देवस्स विजया णाम रायहाणी पण्णत्ता—बारसजोयणसहस्साइं आयाम-विक्खंभेणं, सत्ततीसजोयणसहस्साइं नव य अडयाले जोयणसए किंचि विसेसाहिए परिक्खेवेण पण्णत्ते । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३५

### विजया राजधानी का स्थान और प्रमाण—

१०५. प्र०—हे भगवन् ! विजयदेव की विजया नामक राजधानी किस स्थान पर कही गई है ? अर्थात् कहाँ पर स्थित है ?

उ०—हे गौतम ! विजयद्वार की पूर्व दिशा में तिर्यग् असंख्यात द्वीप समुद्रों का अतिक्रमण करने के बाद प्राप्त अन्य जम्बूद्वीप में बारह हजार योजन जाने पर विजय देव की विजया नामक राजधानी कही गई है—यह विजया राजधानी लम्बाई-चौड़ाई में बारह हजार योजन की है, तथा इसका परिक्षेप कुछ अधिक सैंतीस हजार नौ सौ अड़तालीस योजन प्रमाण कहा गया है ।

### विजयारायहाणीए पागारस्स पमाणं—

१०६. सा णं एगेण पागारेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता ।

से णं पागारे सत्ततीसं जोयणाइं अद्धजोयणं च उड्ढं उच्चत्तेणं, मूले अद्धतेरसजोयणाइं विक्खंभेणं, मज्झेऽत्थ सक्कोसाइं छ जोयणाइं विक्खंभेणं, उप्पिं तिण्णि सद्धकोसाइं जोयणाइं विक्खंभेणं, मूले विच्छिण्णे, मज्झे संखित्ते, उप्पिं तणुए, बाहिं वट्टे, अंतो चउरंसे, गोपुच्छसंठाणसंठिए सव्वकणगामए अच्छे—जाव—पडिरूवे ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३६

### विजया राजधानी के प्राकार का प्रमाण—

१०६. यह राजधानी एक प्राकार—कोट से चारों ओर घिरी हुई है ।

यह प्राकार ऊँचाई में साढ़े सैंतीस योजन ऊँचा है, मूल में साढ़े बारह योजन का विस्तार वाला, मध्य में एक कोस सहित छह योजन का विस्तार वाला और ऊपर साढ़े तीन योजन का विस्तार वाला है । इस प्रकार मूल में विस्तृत, मध्य में संक्षिप्त-संकुचित और ऊपरी भाग में पतला होता गया है, बाह्य भाग में वृत्ताकार और भीतरी भाग में समचतुरस्र-चौरस है, आकार में गोपुच्छ के संस्थान वाला है, और सर्वात्मना स्वर्ण का बना हुआ स्वच्छ यावत् प्रतिरूप है ।

### कविसीसगाणं वण्णं पमाण य—

१०७. से णं पागारे णाणाविह पंचवण्णेहिं कविसीसएहिं उवसोभिए, तं जहा—किण्हेहिं—जाव—सुक्किलेहिं ।

तेणं कविसीसका अद्धकोसं आयामेणं पंचधणुसयाइं विक्खंभेणं, देसोणमद्धकोसं उड्ढं उच्चत्तेणं, सव्वमणिमया अच्छा—जाव—पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३५

### कंगूरों का वर्ण और प्रमाण—

१०७. इस प्राकार पर अनेक प्रकार के पंचरंगी कंगूरे शोभायमान हो रहे हैं, यथा—कृष्णवर्ण के यावत् श्वेत वर्ण के ।

ये कंगूरे आधे कोस के लम्बे और पाँच सौ धनुप के चौड़े हैं और कुछ कम आधे कोस के ऊँचे हैं, ये सभी कंगूरे सर्वात्मना मणियो से बने हुए, स्वच्छ यावत् प्रतिरूप हैं ।

### विजयारायहाणीए एगमेगाए बाहाए पणवीसं दारसयं—

१०८. विजयाए णं रायहाणीए एगमेगाए बाहाए पणुवीसं पणुवीसं दारसयं भवतीतिमक्खायं ।

तेणं दारा बावट्ठिं जोयणाइं अद्धजोयणं च उड्ढं उच्चत्तेणं, एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च विक्खंभेणं, तावतियं चेव पवेसेणं, सेया वरकणगथूभियागा ईहामिय० तहेव जहा विजए दारे —जाव—तवणिज्ज वालुगपत्थडा, सुहफासा, सस्सिरीया, सरूवा, पासाईया—जाव—पडिरूवा ।

### विजया राजधानी की प्रत्येक बाहा में एक सौ पच्चीस द्वार—

१०८. विजया राजधानी की एक-एक बाहा में एक सौ पच्चीस एक सौ पच्चीस द्वार होते हैं, ऐसा कहा गया है ।

ये प्रत्येक द्वार साढ़े बासठ योजन के ऊँचे, इकतीस योजन और एक कोस के विस्तार वाले हैं, और उतना ही विस्तार वाला प्रवेश मार्ग है, श्वेतवर्ण वाले हैं, और श्रेष्ठ सोने से बनी हुई स्तूपिकाओं-शिखरों से मंडित हैं, तथा इहामृग आदि के चित्रामों से चित्रित आदि जैसा वर्णन विजयद्वार का पूर्व में किया गया है उसी प्रकार इनका भी वर्णन करना चाहिये यावत् तपनीय स्वर्णमय बालुका बिछी हुई है, सुखद स्पर्श वाले, सश्रीक, रूप सम्पन्न, दर्शनीय यावत् प्रतिरूप है ।

१०९. तेसि णं दाराणं उभयपासिं दुहओ णिसीहियाए दो चंदण-कलसपरिवाडीओ पण्णत्ताओ, तहेव भाणियव्वं—जाव—वणमालाओ । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३५

१०९. इन द्वारों के दोनों ओर की दोनों नैषेधिकाओं पर दो-दो चन्दन कलशों की श्रेणियाँ कही गई हैं, इनका वर्णन भी पूर्व की तरह कहना चाहिये यावत् वनमालायें हैं ।

### पगंठगाणं पमाणं—

११०. तेसि णं दाराणं उभओ पासिं दुहओ णिसीहिआए दो दो पगंठगा पण्णत्ता, तेणं पगंठगा एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च आयाम-विक्खंभेणं, पण्णरसजोयणाइं अड्ढाइज्जे कोसे बाहल्लेणं पण्णत्ता । सव्ववइरामया अच्छा—जाव—पडिरूवा ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३५

### प्रकंठकों का प्रमाण—

११०. इन द्वारों के उभय पार्श्व की दोनों नैषिधिकाओं में दो-दो प्रकण्ठक पीठ विशेष कहे गये हैं, वे प्रकंठक एक कोस अधिक इकतीस योजन के लम्बे-चौड़े हैं, ढाई कोस अधिक पन्द्रह योजन के मोटे कहे गये हैं, तथा सर्वात्मना वज्ररत्नों से बने हुए, स्वच्छ यावत् प्रतिरूप हैं ।

### पासायवडिंसगाण पमाणं—

१११. तेसि णं पगंठगाणं उप्पि पत्तेयं पत्तेयं पासायवडिंसगा पण्णत्ता । तेणं पासायवडिंसगा एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च उड्ढं उच्चत्तेणं पण्णरसजोयणाइं अड्ढाइज्जे य कोसे आयाम-विक्खंभेणं सेसं तं चेव—जाव—समुग्गया । णवरं—बहुवयणं भाणियव्वं ।

### प्रासादवतंसकों का प्रमाण—

१११. इन प्रत्येक प्रकंठकों के ऊपर एक-एक प्रासादवतंसक कहे गये हैं, ये प्रत्येक प्रासादावतंसक ऊँचाई में एक कोस अधिक इकतीस योजन ऊँचे, अढाई कोस अधिक पन्द्रह योजन के लम्बे-चौड़े हैं, शेष वर्णन समुद्गक पर्यन्त पूर्व की तरह समझ लेना चाहिये, लेकिन अन्तर इतना है कि विजयद्वार के वर्णन में एक वचन का प्रयोग है और यहाँ बहुवचन का प्रयोग करना चाहिये ।

११२. विजयाए णं रायहाणीए एगमेगे दारे अट्ठसयं चक्कज्झयाणं —जाव—अट्ठसयं सेयाणं चउविसाणाणं णागवरकेऊणं,

११२. विजया राजधानी के प्रत्येक द्वार के ऊपर एक सौ आठ चक्र के चिह्न से अंकित ध्वजायें हैं यावत् श्रेष्ठ नाग के केतुभूत श्वेत चार दन्तों की आकृति के चिह्न से अंकित एक सौ आठ

एवामेव सपुव्वावरेणं विजयाए रायहाणीए एगमेगे दारे आसीयं आसीयं केउसहस्सं भवंतीतिमक्खायं ।

—जीवा० प० ३, उ० १ सु० १३५

ध्वजायें फहरा रही हैं, इस प्रकार सब मिलाकर उस विजया राजधानी के प्रत्येक द्वार पर एक हजार अस्सी, एक हजार अस्सी ध्वजायें कही गई हैं ।

## विजयारायहाणीए दाराण पुरओ सत्तरस भोमा—

११३. विजयाए णं रायहाणीए एगमेगे दारे (तेसि णं दाराणं पुरओ) सत्तरस भोमा पण्णत्ता ।

तेसि णं भोमाणं भूमिभागा उल्लोया य पउमलया—जाव—भत्तिचित्ता ।

तेसि णं भोमाणं बहुमज्झदेसभाए जे ते नवमनवमा भोमा ।

तेसि णं भोमाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं सीहासणा पण्णत्ता, सीहासण वण्णओ—जाव—दामा जहा हेट्ठा एत्थ णं अवसेसेसु भोमेसु पत्तेयं पत्तेयं भद्दासणा पण्णत्ता ।

## विजया राजधानी के द्वारों के आगे सतरह भौम—

११३. विजया राजधानी के उन प्रत्येक द्वार पर (द्वार के आगे) सतरह-सतरह भौम कहे गये हैं ।

इन भौमों के अन्दर की छत और अगासी में पद्मलता आदि यावत् चित्राम चित्रित हैं ।

इन भौमो के बीचोंबीच के भाग में नौवां भौम है ।

उन सब भौमों के बीचोंबीच अलग-अलग एक-एक सिंहासन कहा गया है । इन सब सिंहासनों का दाम पर्यन्त का वर्णन जैसा पूर्व में विजयद्वार के वर्णन में किया है, वैसा ही वर्णन यहां कर लेना चाहिये, यहाँ अवशेष भौमों में से प्रत्येक मे भद्रासन कहे गये हैं ।

११४. तेसि णं दाराणं उवरिमागारा सोलसविहेहिं रयणेहिं उवसोभिया, तं चेव—जाव—छत्ताइछत्ता ।

एवामेव पुव्वावरेण विजयाए रायहाणीए पंच दारसया भवंतीतिमक्खायं । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३५

११४. इन द्वारों के ऊपर का भाग सोलह प्रकार के रत्नों से उपशोभित है, और शेष वर्णन छत्रातिछत्र विजयद्वार के वर्णन जैसा ही समझ लेना चाहिये ।

इस प्रकार पूर्वापर आगे-पीछे के सब मिलाकर विजया राजधानी के पांच सौ द्वार होते हैं, ऐसा कहा गया है ।

## विजयारायहाणीए चउद्दिसिं चत्तारि वणसंडा—

११५. विजयाए णं रायहाणीए चउद्दिसिं पंचजोयणसयाइं अबाहाए—एत्थ णं चत्तारि वणसंडा पण्णत्ता, तं जहा—(१) असोगवणे, (२) सत्तवण्णवणे, (३) चंपगवणे, (४) चूतवणे ।

(१) पुरत्थिमेणं असोगवणे, (२) दाहिणेणं सत्तवण्णवणे, (३) पच्चत्थिमेणं चंपगवणे, (४) उत्तरेणं चूतवणे ।

तेणं वणसंडा साइरेगाइं दुवालसजोयणसहस्साइं आयामेणं पंच जोयणसयाइं विक्खंभेणं, पण्णत्ता । पत्तेयं पत्तेयं पागारपरिक्खित्ता किण्हा किण्होभासा, वणसंड वण्णओ भाणियव्वो । -जाव-बहवे वाणमंतरा देवा य देवीओ य आसयंति, सयंति, चिट्ठन्ति, णिसीयंति, तुयट्टन्ति, रमंति, ललंति, कीलंति, मोहंति, पुरापोराणाणं सुचिण्णाणं सुपरिक्कंताणं सुभाणं कम्माणं कडाणं कल्लाणं फलवित्तिविसेसं पच्चणुब्भवमाणा विहरंति । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३६

## विजया राजधानी के चार दिशा में चार वनखण्ड—

११५. विजया राजधानी की चारों दिशाओं में पांच सौ योजन आगे जाने पर चार वनखंड कहे गये हैं, यथा—(१) अशोकवन, (२) सप्तपर्णवन, (३) चंपकवन और (४) आम्रवन ।

इनमें से पूर्व दिशा में अशोकवन दक्षिण दिशा में सप्तपर्णवन, पश्चिम दिशा में चंपकवन और उत्तर दिशा में आम्रवन है ।

ये प्रत्येक वनखंड कुछ अधिक बारह हजार योजन के लम्बे और पांच सौ योजन के चौड़े कहे गये हैं, प्रत्येक वनखंड प्राकार-कोट से घिरा हुआ है और कृष्णवर्ण जैसा प्रतीत होता है, और छाया भी कृष्ण वर्ण की है, वनखंड का वर्णन (पूर्व में किये गये वनखंड वर्णन जैसा) कर लेना चाहिये—यावत्—बहुत से वाणव्यंतर देव और देवियां जहां सुखपूर्वक बैठती हैं, सोती हैं, खड़ी होती हैं, बैठी रहती हैं, लेटती हैं, रमण करती हैं, यथारुचि, मनोनुकूल कार्य करती हैं, क्रीड़ा करती हैं, इन्द्रियिक विषय सेवन करती हैं, और इस प्रकार से पूर्व जन्म में किये हुए सुआचरित, सुपरिक्रान्त शुभ कर्मों के, कल्याण रूप फलविशेषों का उपभोग करती हुई समय व्यतीत करती हैं ।

## पासायवडिंसगाणं पमाणं—

११६. तेसि णं वणसंडाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं पासायवडिंसगा पण्णत्ता। तेणं पासायवडेंसगा बावट्ठिं जोयणाइं अद्धजोयणं च उड्ढं उच्चत्तेणं, एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च आयाम-विक्खंभेणं अब्भुग्गयमूसिया तहेव-जाव-अंतो बहुसमरमणिज्जा भूमिभागा पण्णत्ता। उल्लोया, पउमलया, भत्ति-चित्ता भाणियव्वा।

## प्रासादावतंसकों का प्रमाण—

११६. इन वनखण्डों में से प्रत्येक वनखंड के मध्यातिमध्य भाग में अलग-अलग प्रासादावतंसक कहे गये हैं, इन प्रासादावतंसकों की ऊँचाई बासठ योजन और अर्धकोस की है, और लम्बाई-चौड़ाई एक कोस अधिक इकतीस योजन की है, ये भूमितल से ऊपर उठे हुए हैं, इत्यादि वर्णन पूर्व में आगत वर्णन के अनुरूप करना चाहिए—यावत्—अन्दर का भूमिभाग अत्यधिक समतल और रमणीय कहा गया है, ऊपर की छत पद्मलता आदि के चित्रों से चित्रित है आदि सभी वर्णन कहना चाहिए।

११७. तेसि णं पासायवडेंसगाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं सीहासणा पण्णत्ता, वण्णावासो सपरिवारा।

११७. इन प्रासादावतंसकों में से प्रत्येक के मध्यातिमध्य भाग में एक-एक सिंहासन कहा गया है, भद्रासनों आदि परिवार सहित इनका वर्णन करना चाहिये।

११८. तेसि णं पासायवडेंसगाणं उप्पिं बहवे अट्ठट्ठ मंगलगा, झया, छत्तातिछत्ता।

तत्थ णं चत्तारि देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठितीया परिवसंति। तं जहा—(१) असोए, (२) सत्तवण्णे, (३) चंपए, (४) चूते।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३६

११८. इन प्रासादावतंसकों के ऊपर आठ-आठ मंगलद्रव्य, ध्वजा, छत्रातिछत्र हैं।

वहाँ पर महा ऋद्धिसम्पन्न—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले चार देव निवास करते हैं, यथा—(१) अशोक वन में अशोक नाम का देव, (२) सप्तपर्णवन में सप्तपर्ण नाम का देव, (३) चंपकवन में चंपक नाम का देव, और (४) आम्रवन में चूत नाम का देव रहता है।

११९. तत्थ णं ते साणं साणं वणसंडाणं, साणं साणं पासायवडेंसयाणं साणं साणं सामाणियाणं, साणं साणं अग्गमहिसीणं, साणं साणं परिसाणं, साणं साणं आयरक्खदेवाणं आहेवच्चं -जाव-विहरंति।

११९. ये अशोक आदि देव अपने-अपने वनखंड का, अपने-अपने प्रासादावतंसक का, अपने-अपने सामानिक देवों का, अपनी-अपनी अग्रमहिषियों का, अपनी-अपनी परिषदाओं का और अपने-अपने आत्मरक्षक देवों का आधिपत्य करते हुए—यावत्—सुखपूर्वक रहते हैं।

१२०. विजयाए णं रायहाणीए अंतो बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते,-जाव-पंचवण्णेहिं मणीहिं उवसोभिए—तणसद्दविहूणे -जाव-देवा य देवीओ य आसयंति-जाव-विहरंति।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३६

१२०. विजया राजधानी का अन्तवर्ती भूमिभाग बहुत ही सम एवं रमणीय कहा गया है—यावत्—पाँच वर्णों की मणियों से उपशोभित है, तृण आदि के शब्द से रहित—यावत्—देव और देवियाँ विश्राम करती हैं—यावत्—सुखपूर्वक समय बिताती हैं।

## ओवरियालेणस्स पमाणं—

१२१. तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगे महं ओवरियालेणे पण्णत्ते, बारसजोयणसयाइं आयाम-विक्खंभेणं, तिन्नि जोयणसहस्साइं सत्त य पचाणउए जोयणसए किंचि विसेसाहिए परिक्खेवेणं, अद्धकोसं बाहल्लेणं, सव्व जंबूणयामए, अच्छे-जाव-पडिरूवे।

## उपकारिकालयन का प्रमाण—

१२१. इस बहुत अधिक सम और रमणीय भू-प्रदेश के ठीक बीचों-बीच के भाग में एक बहुत बड़ा उपकारिकालयन (सचिवालय, कार्यालय आदि) कहा गया है, जो बारह सौ योजन का लम्बा-चौड़ा है और परिक्षेप विशेषाधिक तीन हजार सात सौ पंचानवें योजन का है, इसकी मोटाई आधे कोस की है, और सर्वात्मना जाम्बूनद स्वर्ण से बना हुआ है, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

१२२. से णं एगाए पउमवरवेइयाए, एगेणं वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते,

१२२. वह उपकारिकालयन एक पद्मवरवेदिका और एक वनखंड से चारों ओर सर्वात्मना घिरा हुआ है।

पउमवरवेइयाए वण्णओ, वणसंड-वण्णओ-जाव-देवाय देवीओ य आसयंति-जाव-विहरंति ।

यहाँ पद्मवरवेदिका और वनखंड का वर्णन कर लेना चाहिये —यावत्—देव-देवियाँ बैठती है—यावत्—विचरण करती हैं ।

१२३. से णं वणसंडे देसूणाइं दो जोयणाइं चक्कवाल-विक्खंभेणं, ओवरियालयणसमपरिक्खेवेणं ।

१२३. इस वनखंड का चक्रवाल-विष्कम्भ—घेरा कुछ कम दो योजन का है, और उपकारिकालयन के बराबर परिक्षेप वाला है ।

तस्स णं ओवरियालयणस्स चउद्दिसिं चत्तारि तिसोवाण पडिरूवगा पण्णत्ता । वण्णओ ।

इस उपकारिकालयन के चारों ओर चार त्रिसोपान पंक्तियाँ कही गयी हैं, यहाँ त्रिसोपान का वर्णन करना चाहिए ।

१२४. तेसि णं तिसोवाण पडिरूवगाणं पुरओ पत्तेयं पत्तेयं तोरणा पण्णत्ता-जाव-छत्तातिछत्ता ।

१२४. इन शोभनीय तीन सोपानों में से प्रत्येक के आगे तोरण कहे गये हैं—यावत्—छत्रातिछत्र हैं ।

१२५. तस्स णं ओवरियालयणस्स उप्पिं बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते,-जाव-मणीहिं उवसोभिए । मणिवण्णओ, गंध-रस-फासो । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३६

१२५. इस उपकारिकालयन की ऊपरी छत का प्रदेश बहुत ही सम और रमणीय कहा गया है—यावत्—मणियों से शोभायमान हो रहा है, यहाँ मणियों का वर्णन तथा गंध रस और स्पर्श का वर्णन कहना चाहिये ।

## मूलपासायवडिंसस्स पमाणं—

## मूलप्रासादवतंसक का प्रमाण—

१२६. तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगे महं मूलपासायवडिंसए पण्णत्ते ।

१२६. इस बहु सम रमणीय भूमिभाग के मध्यातिमध्य भाग में एक विशाल मुख्य प्रासादावतंसक कहा गया है ।

से णं पासायवडिंसए बावट्ठिं जोयणाइं अद्धजोयणं च उड्ढं उच्चत्तेणं, एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च आयाम-विक्खंभेणं, अब्भुग्गयमूसियप्पहसिए, तहेव ।

वह प्रासादावतंसक बासठ योजन और आधे योजन का ऊंचा है, तथा एक कोस अधिक इकतीस योजन का लम्बाई-चौड़ाई वाला है, और ऐसा प्रतीत होता है कि अपनी ऊँचाई से आकाश-तल का स्पर्श करके उसका उपहास कर रहा है, इत्यादि वर्णन पूर्व में किये गये वर्णन के अनुरूप इसका भी समझना चाहिये ।

तस्स णं पासायवडिंसगस्स अंतो बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते,-जाव- मणिफासे उल्लोए ।

इस प्रासादावतंसक का अन्तवर्ती भूमिभाग अत्यन्तसम एवं रमणीय कहा गया है—यावत्—मणियों का स्पर्श और उल्लोक-चांदनी का वर्णन पूर्व की तरह करना चाहिये ।

१२७. तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभागे—एत्थ णं एगा महं मणिपेढिया पण्णत्ता ।

१२७. इस अत्यन्त सम एवं रमणीय भूमिभाग के अतिमध्यभाग में एक बहुत बड़ी मणिपीठिका कही गई है ।

सा य एगं जोयणमायाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं सव्वमणिमई अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

यह मणिपीठिका एक योजन की लम्बी चौड़ी है, और आधे योजन की मोटी है, तथा सर्वात्मना रत्नों से बनी हुई स्वच्छ——यावत्—प्रतिरूप है ।

तीसे णं मणिपेढियाए उवरिं एगे महं सीहासणे पण्णत्ते । एवं सीहासण-वण्णओ सपरिवारो ।

इस मणिपीठिका के ऊपर एक बहुत बड़ा सिंहासन कहा गया है, और भद्रासन आदि परिवारसहित इस सिंहासन का वर्णन करना चाहिए ।

१२८. तस्स णं पासायवडिंसगस्स उप्पिं बहवे अट्ठट्ठमंगलगा झया, छत्तातिछत्ता ।

१२८. इस प्रासादावतंसक के ऊपर अनेक आठ-आठ मंगलद्रव्य, ध्वजायें और छत्रातिछत्र हैं ।

से णं पासायवडेंसगा अण्णेहिं चउहिं तदद्धुच्चत्तप्पमाणमेत्तेहिं पासायवडेंसएहिं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते ।

यह प्रासादावतंसक अपनी ऊँचाई से आधी ऊँचाई वाले अन्य चार प्रासादावतंसकों द्वारा सर्वत सभी दिशाओं से परि-वेष्टित है ।

पासायवडिंसगाणं पमाणं—

१२९. ते णं पासायवडिंसगा एक्कतीसं जोयणाइं कोसं च उड्ढं उच्चत्तेणं अद्धसोलस जोयणाइं अद्धकोसं च आयामविक्खंभेणं अब्भुग्गतमूसियपहसियाविव विविहमणिरयण - भत्तिचित्ता तहेव, तेसि णं पासायवडिंसयाणं अंतो बहुसमरमणिज्जा भूमिभागा उल्लोया।

तेसि णं बहुसमरमणिज्जाणं भूमिभागाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं सीहासणं पण्णत्तं, वण्णओ।

तेसि परिवारभूता भद्दासणा पण्णत्ता, तेसि णं अट्ठट्ठमंगलगा झया छत्तातिछत्ता।

१३०. ते णं पासायवडिंसका अण्णेहिं चउहिं चउहिं तदद्धुच्चत्तपमाण-मेत्तेहिं पासायवडेंसएहिं सव्वतो समंता संपरिक्खित्ता।

१३१. ते णं पासायवडेंसका अद्धसोलसजोयणाइं अद्धकोसं च उड्ढं उच्चत्तेणं देसूणाइं अट्ठ जोयणाइं आयामविक्खंभेणं अब्भुग्गय-मूसियपहसियाविव विविहमणिरयणभत्तिचित्ता तहेव, तेसि णं पासायवडेंसगाणं अंतो बहुसमरमणिज्जा भूमिभागा उल्लोया, तेसि णं बहुसमरमणिज्जाणं भूमिभागाणं बहुमज्झ-देसभाए पत्तेयं पत्तेयं पउमासणा पण्णत्ता, तेसि णं पासायाणं अट्ठट्ठमंगलगा झया छत्तातिछत्ता।

१३२. ते णं पासायवडेंसगा अण्णेहिं चउहिं तदुद्धुच्चत्तपमाणमेत्तेहिं पासायवडेंसएहिं सव्वतो समंता संपरिक्खित्ता।

१३३. ते णं पासायवडेंसका देसूणाइं अट्ठ जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं देसूणाइं चत्तारि जोयणाइं आयामविक्खंभेणं अब्भुग्गतमूसिय-पहसियाविव विविहमणिरयणभत्तिचित्ता भूमिभागा उल्लोया भद्दासणाइं उवरिं मंगलगा झया छत्तातिछत्ता।

१३४. ते णं पासाय वडेंसगा अण्णेहिं चउहिं तदुद्धच्चत्तप्पमाणमेत्तेहिं पासायवडिंसएहिं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता।

ते णं पासायवडेंसगा देसूणाइं चत्तारि जोयणाइं उड्ढं

प्रासादावतंसकों का प्रमाण—

१२९. ये प्रासादावतंसक ऊँचाई में एक कोस अधिक इकतीस योजन ऊँचे हैं, तथा साढ़े पन्द्रह योजन और आधे कोस के लम्बे-चौड़े हैं, अपनी ऊँचाई से ऐसे प्रतीत होते हैं कि आकाश का स्पर्श करते हुए उसका उपहास ही कर रहे हैं, अनेक प्रकार के मणिरत्नों के चित्रामों से चित्रित है, इत्यादि वर्णन पूर्व में किये गये वर्णन के अनुरूप कहना चाहिये, इन प्रासादावतंसकों का अन्तर्वर्ती भूमिभाग अत्यधिक सम और रमणीय है, और चाँदनी—अगासी है, इत्यादि वर्णन करना चाहिये।

इन बहु सम रमणीय भूमिभागों के बीचों-बीच पृथक्-पृथक् सिंहासन कहे गये हैं, उनका वर्णन करना चाहिये।

इन सिंहासनों के परिवार-भूत अन्य भद्रासन कहे गये हैं, और उनके आठ-आठ मंगलद्रव्य ध्वजायें, छत्रातिछत्र हैं, (इत्यादि सबका वर्णन यहाँ पर करना चाहिये।)

१३०. ये प्रासादवतंसक भी अन्य चार-चार प्रासादावतंसकों से सर्व दिशाओं में घिरे हुए हैं, जिनकी ऊँचाई उन प्रासादावतंसको से आधी है।

१३१. ये सभी प्रासादावतंसक साधिक अर्ध कोस साढ़े पन्द्रह योजन के ऊँचे हैं, कुछ कम आठ योजन के लम्बे-चौड़े हैं, तथा अपनी ऊँचाई से आकाश का स्पर्श करते हुए ऐसे प्रतीत होते हैं, कि, उसका उपहास ही कर रहे हैं, विविध मणिरत्नों से बने चित्रों से चित्रित है, इत्यादि वर्णन पूर्ववत् करना चाहिये, इन प्रासादावतंसकों का भीतरी भाग बहुत ही सम और रमणीय है, और चाँदनी—अगासी है, उन बहु सम और रमणीय भूमिभागों के अति मध्य प्रदेश में पृथक्-पृथक् पद्मासन कहे गये हैं, उन प्रासादों के अग्र भाग में आठ-आठ मंगलद्रव्य; ध्वजायें छत्राति-छत्र हैं।

१३२. ये प्रासादावतंसक अपने से आधी ऊँचाई के प्रमाण वाले अन्य चार प्रासादावतंसकों द्वारा सर्वतः चारों दिशाओं में घिरे हुए हैं।

१३३. ये प्रासादावतंसक देशोन आठ योजन ऊँचे और देशोन चार योजन के लम्बे-चौड़े हैं, तथा अपनी ऊँचाई से आकाश मंडल का स्पर्श करते हुए मानो उसका उपहास करते हुए से प्रतीत होते हैं विविध मणि रत्नों से बने हुए अनेक प्रकार के चित्रों से चित्रित हैं, भूमिभाग, उल्लोकों, भद्रासनों के ऊपर अष्ट मंगलद्रव्य, ध्वजायें, छत्रातिछत्र इत्यादि वर्णन कर लेना चाहिये।

१३४. ये प्रासादावतंसक भी अपने से आधी ऊँचाई वाले और दूसरे चार प्रासादावतंसकों द्वारा चारों दिशाओं में घिर हुए हैं।

ये प्रासादावतंसक देशोन चार योजन के ऊँचे हैं, देशोन दो

उच्चत्तेणं, देसूणाइं दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, अब्भुग्गय-मूसिय० भूमिभागा, उल्लोया, पउमासणाइं, उवरिं मंगलगा, झया, छत्ताइछत्ता।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३६

## विजयदेवस्स सुहम्मा सभा वण्णओ—

१३५. तस्स णं मूल पासायवडेंसगस्स उत्तर-पुरत्थिमे णं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स सभा सुहम्मा पण्णत्ता। अद्धतेरस जोयणाइं आयामेणं छ सक्कोसाइं जोयणाइं विक्खंभेणं, णव जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं।

अणेगखंभसयसंनिविट्ठा, अब्भुग्गयसुकयवइरवेदिया, तोरण-वररइयसाल भंजिया, सुसिलिट्ठ, विसिट्ठ-लट्ठ-संठिय-पसत्थ वेरुलिय-विमलखंभा, णाणामणि-कणग-रयण-खइय-उज्जल-बहु-सम-सुविभत्त-चित्तरमणिज्ज-कुट्टिमतला, ईहामिय-उसभ-तुरग णर-मगर-विहग-वालग-किण्णर-रुरु-सरभ-चमर—कुंजर-वणलय-पउमलय-भत्तिचित्ता, खंभुग्गय वइरवेइया परिगया-भिरामा, विज्जाहर जमल-जुयलजंतजुत्ताविव, अच्चिसहस्स-मालणीया, रूवगसहस्स कलिया भिसमाणी, भिब्भिसमाणी, चक्खुलोयणलेसा, सुहफासा, सस्सिरीयरूवा।

कंचण-मणिरयण-थूभियागा, णाणाविह पंचवण्ण-घंटा-पडाग-परिमंडितग्गसिहरा, धवला, मिरीइकवचं विणिम्मुयंती लाउल्लोइयमहिया, गोसीस-सरसरत्तचंदण-दद्दरदिन्नपंचगुलि-तला, उवचियचंदण कलसा, चंदणघडसुकय-तोरण-पडिदुवार-देसभागा, आसत्तोसत्त-विउल-वट्ट-वग्घारिय-मल्लदामकलावा, पंचवण्ण-सरस-सुरभिमुक्क-पुप्फपुञ्जोवयारकलिया, कालागुरु-पवर-कुंदुरुक्क-तुरुक्क-धूवमघमघेंत-गंधुद्धुयाभिरामा-सुगंधवर-

योजन के लम्बे-चौड़े हैं, अपनी ऊँचाई से आकाश को स्पर्श करते हैं, समतल भूमिभाग है, उल्लोक, पद्मासन, ऊपर मंगल द्रव्य, ध्वजायें, छत्रातिछत्र इत्यादि वर्णन पहले किये गये वर्णन के जैसा ही समझना चाहिये।

## विजयदेव की सुधर्मा सभा का वर्णन—

१३५. इस मुख्य प्रासादावतंसक की उत्तर-पूर्व दिशा ईशानकोण में विजयदेव की सुधर्मा सभा कही गई है, यह सभा साढ़े-बारह योजन की लम्बी, कोसाधिक छह योजन (सवा छह योजन) की चौड़ी और ऊँचाई में यह नौ योजन की ऊँची है।

(यह) अनेक सैकड़ों खम्भों से सन्निविष्ट है, अच्छी तरह से बनी हुई वेदिका से युक्त है, जिसके श्रेष्ठ तोरण (मुख्य द्वार) पर (शोभानिमित्त) शाल भंजिकायें (काष्ठ से बनी पुत्तलिकायें) बनी हुई हैं, जिसके स्तम्भ अति सुघड़तापूर्वक लेप (पलस्तर) किये गये और विमल वैडूर्य मणियों से खचित हैं, जिसका भूमिभाग (फर्श) अनेक प्रकार की मणियों, स्वर्ण और रत्नों से खचित है, अर्थात् जिसके फर्श में मणिरत्न आदि जड़े हुए हैं, जिससे बड़ा ही उज्ज्वल समतल सुविभक्त और चित्ताकर्षक है, ईहामृग, वृषभ, अश्व, मनुष्य, मगर, पक्षी, सर्प, किन्नर, रुरु, सरभ, अष्टापद, चमरीगाय, हाथी, वनलता, पद्मलता आदि के चित्रों से चित्रित है, स्तम्भों के ऊपर वज्र की बनी हुई वेदिकाओं से अत्यन्त सुहावनी प्रतीत हो रही है, और स्तम्भों पर समश्रेणी में बने हुए विद्याधर युगल यन्त्रचालित जैसे प्रतीत होते हैं, अपनी चमचमाहट से हजारों सूर्य किरणों की माला जैसी प्रतीत होती है, हजारों रूपों से यह युक्त है, दीप्यमान, देदीप्यमान है, दर्शकों के नेत्रों को आकृष्ट करने वाली है, इसका स्पर्श सुखकारी है, इसका रूप बड़ा मनोहर है।

इसके शिखर स्वर्ण मणि और रत्नों के बने हुए हैं, अनेक प्रकार के घंटों और पंचवर्ण वाली पताकाओं से जिसके शिखरों के अग्रभाग मंडित हैं, ये शिखर धवल-श्वेत वर्ण के हैं, जिनसे ऐसी प्रतीत होती है कि मानो किरणरूपी कवचों को छोड़ रही है, अर्थात् चारों ओर से किरणें निकल रही हैं, इसका भीतरी भाग गोबर से लिपा हुआ और भीतें खड़िया मिट्टी से पुती होने से पवित्रता की प्रतीति होती है, इसकी भित्तियों पर गोशीर्ष और सरस रक्त चन्दन के हाथ के थापे लगे हुए हैं, मंगल के निमित्त जिसमें चन्दन कलश रखे हैं, इसके प्रत्येक द्वारों पर सुन्दरता से बनाये गये चन्दन कलशों से तोरण स्थापित किये गये हैं, जिसकी छत से लटकाई गई विपुल और गोलाकार मालाओं का समूह नीचे जमीन पर लटक रहा है, पांच वर्ण के सरस सुगन्धित पुष्प पुञ्जों से सुशोभित है, श्रेष्ठ कालागुरु, कुन्दुरुक्क, तुरुष्क धूप की महकती हुई गंध से जिसके ... सुगन्धित हो रहे हैं, उत्तम सुगन्ध से सुगन्धित हो रही है, जिसकी गंध की गुटिका जैसी

गंधिया, गंधवट्टिभूया, अच्छरगणसंघसंविकिन्ना-दिव्वतुडिय-मधुरसद्दसंपणाइया, सुरम्मा, सव्वरयणामयी अच्छा-जाव-पडिरूवा।

—जीवा० प०, ३ उ० १, सु० १३७

प्रतीत होती है, जो भिन्न-भिन्न देवगणों से खचाखच भरी हुई है, दिव्य वादित्रों के मधुर शब्दघोषों से जो प्रतिध्वनित हो रही है, देखने वालों को रमणीय प्रतीत होती है, सर्वात्मना रत्नमयी स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

## सोहम्माए सभाए तिदिसिं तओदारा—

१३६. तीसे णं सोहम्माए सभाए तिदिसिं तओदारा पण्णत्ता।

तेणं दारा पत्तेयं पत्तेयं दो दो जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, एगं जोयणं विक्खंभेण, तावइयं चेव पवेसेणं, सेया, वर-कणग थूभियागा,-जाव-वणमाला, दारवण्णओ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

## सुधर्मा सभा के तीन दिशाओं में तीन द्वार—

१३६. इस सुधर्मा सभा के तीन दिशाओं में तीन द्वार कहे गये हैं।

ये प्रत्येक द्वार दो-दो योजन ऊँचे, चौड़ाई में एक-एक योजन के हैं, और उतना ही प्रवेश करने का क्षेत्र है, इन द्वारों के उपरितन भाग श्वेत एवं श्रेष्ठ स्वर्ण के बने हुए हैं—यावत्—वनमाला के चित्र बने हैं, इसी प्रकार शेष द्वारों का वर्णन करना चाहिये।

## मुहमंडवाण पमाणं—

१३७. तेसि णं दाराणं पुरओ मुहमंडवा पण्णत्ता, तेणं मुहमंडवा, अद्धतेरसजोयणाइं आयामेणं, छ जोयणाइं सक्कोसाइं विक्खंभेणं, साइरेगाइं दो जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, मुहमंडवा अणेगखंभसय संनिविट्ठा,-जाव-उल्लोया, भूमिभाग-वण्णओ।

तेसि णं मुहमंडवाणं उवरिं पत्तेयं पत्तेयं अट्ठट्ठ मंगला पण्णत्ता, सोत्थिय-जाव-दप्पण०।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

## मुखमंडपों का प्रमाण—

१३७. इन द्वारों के आगे मुखमंडप कहे गये हैं, ये मुखमंडप साढ़े बारह योजन की लम्बाई और एक कोस अधिक छह योजन की चौड़ाई वाले हैं, और कुछ अधिक दो योजन के ऊँचे हैं, ये मुख मंडप अनेक सैकड़ों खम्भों से युक्त हैं—यावत्—उल्लोक एवं भूमिभाग इत्यादि का वर्णन करना चाहिये।

इन प्रत्येक मुख मंडपों के ऊपर आठ-आठ मंगलद्रव्य कहे गये हैं, यथा—स्वस्तिक—यावत्—दर्पण।

## पेच्छाघरमंडवाणं पमाणं—

१३८. तेसि णं मुहमंडवाणं पुरओ पत्तेयं पत्तेयं पेच्छा घरमंडवा पण्णत्ता।

तेणं पेच्छाघरमंडवा अद्धतेरस जोयणाइं आयामेणं,-जाव-दो जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं,-जाव-मणिफासो।

## प्रेक्षाघर मंडपों का प्रमाण—

१३८. इन प्रत्येक मुखमंडपों के आगे प्रेक्षागृह मंडप कहे गये हैं।

ये प्रेक्षागृह मंडप साढ़े बारह योजन के लम्बे—यावत्—ऊँचाई में दो योजन के ऊँचे हैं—यावत्—भूमिभाग का वर्णन मणियों के स्पर्श के वर्णन तक पूर्व के जैसा करना चाहिये।

१३९. तेसि णं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं वइरामय अक्खाडगा पण्णत्ता।

तेसि णं वइरामयाणं अक्खाडगाणं बहुमज्झदेसभाए पत्तेयं पत्तेयं मणिपीढिया पण्णत्ता।

ताओ णं मणिपीढियाओ जोयणमेगं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमईओ अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ।

तासि णं मणिपीढियाणं उप्पिं पत्तेयं पत्तेयं सीहासणा पण्णत्ता।

सीहासण,वण्णओ-जाव-दामा परिवारो।

१३९. प्रत्येक मुखमंडप के अतिमध्यभाग में वज्ररत्न से बने हुए अखाड़े कहे गये हैं।

इन वज्ररत्नमय अखाड़ों के बीचों-बीच अलग-अलग मणि-पीठिकायें कही गई हैं।

ये मणिपीठिकायें एक योजन की लम्बी चौड़ी और आधे योजन की मोटी है, सर्वात्मना रत्नमयी, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

इन प्रत्येक मणिपीठिकाओं पर अलग-अलग सिंहासन कहे गये हैं।

इन सिंहासनों का वर्णन—यावत्—मालाओं का भद्रासन आदि परिवारसहित वर्णन पूर्व के जैसा करना चाहिये।

१४०. तेसि णं पेच्छाघरमंडवाणं उप्पिं अट्ठट्ठमंगलगा, झया, छत्ताइछत्ता।

१४०. इन प्रेक्षागृह मंडपों के ऊपर आठ-आठ मंगल द्रव्य हैं, ध्वजायें हैं, छत्रातिछत्र हैं।

१४१. तेसि णं पेच्छाघरमंडवाणं पुरओ तिदिसिं तओ मणिपेढियाओ, पण्णत्ताओ।

ताओ णं मणिपेढियाओ दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, जोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमईओ अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ। —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

१४१. इन प्रेक्षागृह मंडपों के सामने तीन दिशाओं में तीन मणिपीठिकायें कही गई हैं।

ये मणिपीठिकायें दो योजन की लम्बी-चौड़ी और एक योजन की मोटी हैं, सभी सर्वात्मना रत्नमयी स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

### चेइयथूभाणं पमाणं—

१४२. तासि णं मणिपेढियाणं उप्पिं पत्तेयं पत्तेयं चेइयथूभा पण्णत्ता, तेणं चेइयथूभा दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, साइरेगाइं दो जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, सेया, संखंककुन्ददगरयामयमहियफेणपुञ्ज सण्णिकासा सव्वरयणामया अच्छा-जाव-पडिरूवा।

१४३. तेसि णं चेइयथूभाणं उप्पिं अट्ठट्ठमंगलगा, बहुकिण्हचामर, झया, पण्णत्ता छत्ताइछत्ता।

तेसि णं चेइयथूभाणं चउद्दिसिं पत्तेयं पत्तेयं चत्तारि मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ।

ताओ णं मणिपेढियाओ जोयणं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमईओ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

### चैत्यस्तूपों का प्रमाण—

१४२. इन प्रत्येक मणिपीठिकाओं के ऊपर अलग-अलग चैत्य स्तूप कहे गये हैं, ये चैत्य स्तूप दो योजन के लम्बे-चौड़े, और ऊँचाई में कुछ अधिक दो योजन के ऊँचे हैं, इनका वर्ण शंख, कुन्दपुष्प, जलकण, अमृत और मथित फेन पुंज के समान श्वेत है, ये सभी सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

१४३. इन चैत्य स्तूपों के ऊपर आठ-आठ मंगलद्रव्य, अत्यन्त कृष्णवर्णीय चामर आदि ध्वजायें छत्रातिछत्र कहे गए हैं।

इन प्रत्येक चैत्य स्तूपों की चारों दिशाओं की पृथक्-पृथक् चार मणिपीठिकायें कही गई हैं।

ये मणिपीठिकायें एक योजन की लम्बी-चौड़ी और आधे योजन की मोटी हैं, तथा सर्वात्मना मणिमयी हैं।

### चत्तारि जिणपडिमाओ—

१४४. तासि णं मणिपेढियाणं उप्पिं पत्तेयं पत्तेयं चत्तारि जिणपडिमाओ जिणुस्सेहपमाणमेत्ताओ पलियंकणिसण्णाओ थूभाभिमुहीओ सन्निविट्ठाओ चिट्ठन्ति, तं जहा—(१) उसभा, (२) वद्धमाणा, (३) चंदाणणा, (४) वारिसेणा।

### चार जिनप्रतिमायें—

१४४. इन प्रत्येक मणिपीठिकाओं के ऊपर अलग-अलग चार जिन प्रतिमायें हैं, जिनका उत्सेध जिनेश्वर के उत्सेध प्रमाण है, अर्थात् जिनका उत्सेध उत्कृष्ट पांच सौ धनुष और जघन्य सात हाथ का है, ये सब जिन प्रतिमायें पर्यंकासन से बैठी हुई हैं, और इनका मुख स्तूप के अभिमुख है, प्रतिमाओं के नाम इस प्रकार हैं—(१) ऋषभ, (२) वर्धमान, (३) चन्द्रानन, (४) वारिषेण।

१४५. तेसि णं चेइयथूभाणं पुरओ तिदिसिं पत्तेयं पत्तेयं मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ। ताओ णं मणिपेढियाओ दो दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, जोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमईओ अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

१४५. इन चैत्य स्तूपों के आगे तीन दिशाओं में अलग-अलग मणि-पीठिकायें कही गई हैं, ये मणिपीठिकायें दो-दो योजन की लम्बी-चौड़ी, एक योजन की मोटी, सर्वात्मना रत्नमयी, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं।

### चेइयरुक्खाणं पमाणं—

१४६. तासि णं मणिपेढियाणं उप्पिं पत्तेयं पत्तेयं चेइयरुक्खा पण्णत्ता, ते णं चेइयरुक्खा अट्ठ जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धजोयणं उव्वेहेणं, दो जोयणाइं खंधी, अद्धजोयणं विक्खंभेणं छ जोय-

### चैत्यवृक्षों का प्रमाण—

१४६. इन प्रत्येक मणिपीठिकाओं के ऊपर अलग-अलग चैत्य वृक्ष कहे गये हैं, ये चैत्य वृक्ष आठ योजन ऊँचे हैं, उद्वेध की अपेक्षा (गहराई में) आधे योजन के हैं, इनके स्कन्ध दो योजन के [illegible] और [illegible] आधा योजन मोटा है, एक योजन

णाइं विडिमा, बहुमज्झदेसभाए अट्ठ जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, साइरेगाइं अट्ठ जोयणाइं सव्वग्गेणं पण्णत्ताइं।

की विडिमाएँ (वृक्ष के ठीक बीच में से निकलकर ऊपर की ओर फैलती हुई शाखाएँ) हैं, जिनकी बीच की लम्बाई-चौड़ाई आठ योजन की है, इसीलिए ये सभी चैत्य वृक्ष कुल मिलाकर कुछ अधिक आठ योजन के कहे गये हैं।

तेसि णं चेइयरुक्खाणं अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते, तं जहा—

इन चैत्यवृक्षों का वर्णन इस प्रकार का कहा गया है, यथा—

वइरामया मूला, रययसुपइट्ठिया विडिमा, रिट्ठामय विपुल कंदवेरुलिय-रुइलखंधा, सुजातरूवपढमगविसालसाली, णाणामणि-रयग-विविहसाहप्पसाह-वेरुलियपत्त तवणिज्जपत्त-वेंटा, जंबूणय-रत्त-मउय-सुकुमाल-पवाल-पल्लव-सोभंतवर-कुरग्गसिहरा, विचित्त मणि-रयण-सुरभिकुसुम-फलभर-णमिय-साला, सच्छाया, सप्पभासमिरीया सउज्जोया, अमयरस-समरस-फला, अहियं णयण-मण-णिव्वुइकरा, पासाईया-जाव-पडिरूवा।

इनकी मूल—जड़ें वज्ररत्न की हैं, चाँदी की इनकी विडिमायें मूल शाखाएँ हैं, रिष्ट रत्नमय इनके विपुल कन्द हैं, और वैडूर्य रत्न के स्कन्ध हैं, इनकी मूलभूत प्रथम विशाल शाखायें शुद्ध-श्रेष्ठ स्वर्ण की हैं, इनकी अनेक प्रकार की और दूसरी शाखा-प्रशाखाएँ नाना प्रकार के मणियों और रत्नों की हैं, इनके पत्ते वैडूर्य रत्न के हैं, और पत्तों के वृत्त-डठल तपे हुए स्वर्ण के हैं, जाम्बूनद-स्वर्ण विशेष से बने लाल रंग के मृदु मनोज्ञ इनके प्रवाल और पल्लव है, जिनमें इनके श्रेष्ठ अग्रशिखर सुशोभित हो रहे हैं, विचित्र मणियों के मणि-रत्नों के सुगन्धित कुसुमों और फलों के भार से इनकी शाखायें झुकी हुई हैं, इनकी छाया बड़ी भव्य है, प्रभा सहित है, किरणों सहित है, उद्योतसहित है, अमृत के समान रस वाले इनके फल हैं, अधिक-से-अधिक नयनों और मन को शांतिदायक है, दर्शनीय है—यावत्—प्रतिरूप हैं।

१४७. तेणं चेइयरुक्खा अन्नेहिं बहूहिं तिलय-लवय-छत्तोवग-सिरीस-सत्तवन्न-दहिवन्न-लोद्ध-धव-चंदण-नीव-कुडय-कयंब-पणस-ताल-तमाल-पियाल-पियंगु-पारावय-रायरुक्ख-नंदिरुक्खेहिं सव्वओ संपरिक्खित्ता।

१४७. ये चैत्य वृक्ष और भी बहुत से तिलक, लवंग, छत्रोपग, शिरीष, सप्तपर्ण, दधिपर्ण, लोध्र, धव, चन्दन, नींव, कुटज, कदंब, पनस, ताल तमाल, प्रियाल, प्रियंगु, पारावत, राजवृक्ष और नन्दी वृक्ष आदि वृक्षों से सर्वतः चारों ओर से घिरे हुए हैं।

तेणं तिलया-जाव-नंदिरुक्खा, मूलवंतो-जाव-सुरम्मा।

ये सब तिलक—यावत्—नन्दी वृक्ष पर्यन्त के सभी वृक्ष प्रशान्त मूल-जड़ वाले—यावत्—सुरम्य हैं।

तेणं तिलया-जाव-नंदिरुक्खा, अन्नेहिं बहूहिं पउमलयाहिं-जाव-सामलयाहिं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता, ताओ णं पउमलयाओ-जाव-सामलयाओ निच्चं कुसुमियाओ-जाव-पडिरूवाओ।

ये तिलक—यावत्—नन्दी वृक्षों पर्यन्त के सभी वृक्ष और भी अनेकों पद्मलताओं—यावत्—श्याम लताओं से चारों ओर से घिरे हुए, ये पद्मलतायें—यावत्—श्यामलतायें पर्यन्त की सभी लतायें कुसुमित—यावत्—प्रतिरूप हैं।

१४८. तेसि णं चेइयरुक्खाणं उप्पिं बहवे अट्ठट्ठमंगलगा झया छत्ताइछत्ता।

१४८. इन चैत्य वृक्षों के ऊपर बहुत से आठ-आठ मंगलद्रव्य हैं, ध्वजायें और छत्रातिछत्र हैं।

तेसि णं चेइयरुक्खाणं पुरओ, तिदिसिं तओ मणिपेढियाओ पण्णत्ताओ। ताओ णं मणिपेढियाओ, जोयणं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं सव्वमणिमईओ, अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ। — जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

इन चैत्य वृक्षों के आगे तीन दिशाओं में तीन मणिपीठिकायें कही गयी हैं, ये मणिपीठिकायें एक योजन की आयाम-विष्कम्भ वाली और आधे योजन की मोटी हैं, ये सभी मणिपीठिकायें सर्वात्मना मणियों से बनी हुई हैं, स्वच्छ-निर्मल—यावत्—प्रतिरूप हैं।

महिंदज्झयाणं पमाणं—

महेन्द्र ध्वजाओं का प्रमाण—

१४९. तासि णं मणिपेढियाणं उप्पिं पत्तेयं पत्तेयं महिंदज्झया अद्ध-ट्ठमाइं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धकोसं उव्वेहेणं, अद्ध-

१४९. इन प्रत्येक मणिपीठिकाओं के ऊपर अलग-अलग महेन्द्र ध्वजायें हैं, ये ध्वजायें साढ़े सात योजन की ऊँची हैं, आधे कोस

कोसं विक्खंभेणं, वइरामय-वट्ट-लट्ठ-संठिय-सुसिलिट्ठ-परिघट्ट-मट्ठ-सुपइट्ठिया, विसिट्ठा, अणेगवरपंचवण्ण कुडभीसहस्स-परिमंडियाभिरामा, वाउद्धुय विजय वेजयंतीपडागा, छत्तातिछत्त-कलिया, तुङ्गा, गगणतलमभिलंघमाणसिहरा, पासाईया -जाव-पडिरूवा ।

का इनका उद्वेध-गहराई है, आधे कोस का इनका विष्कम्भ है, तथा वज्ररत्न की बनी हुई हैं, इनका संस्थान गोल हैं, मनोज्ञ है, ये सब अपनी चिकनाई से ऐसी प्रतीत होती है कि मानो अच्छी तरह घिसी गई है, प्रमार्जित की गई है, सुप्रतिष्ठित हैं, अन्य ध्वजाओं की अपेक्षा विशिष्ट हैं, तथा ये सभी ध्वजायें अन्य अनेक श्रेष्ठ पचवर्णी की हजारों लघु पताकाओं से परिमंडित होने से देखने में सुन्दर है, वायु वेग से जिन पर निरन्तर विजय वैजयन्ती पताकायें उड़ती रहती हैं, जो छत्रातिछत्रों से युक्त और बहुत ऊँची है, गगनतल का उल्लंघन करने वाले जिनके शिखर है, दर्शनीय—यावत्—प्रतिरूप है ।

१५०. तेसि णं महिंदज्झयाणं उप्पि अट्ठट्ठमंगलगा झया छत्ताइछत्ता ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

१५०. इन महेन्द्र ध्वजाओं के ऊपर आठ-आठ मंगलद्रव्य, ध्वजायें और छत्रातिछत्र हैं ।

णंदा पोक्खरणियाणं पमाणं—

नन्दापुष्करणियों का प्रमाण—

१५१. तेसि णं महिंदज्झयाणं पुरओ तिदिसिं तओ णंदाओ पोक्खरिणीओ पण्णत्ताओ । ताओ णं पुक्खरिणीओ अद्धतेरसजोयणाइं आयामेणं, सक्कोसाइं छ जोयणाइं विक्खंभेणं, दस जोयणाइं उव्वेहेणं, अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ ।

पोक्खरिणी वण्णओ—

पत्तेयं पत्तेयं पउमवरवेइया परिक्खित्ताओ,

पत्तेयं पत्तेयं वणसंडपरिक्खित्ताओ,

वण्णओ-जाव-पडिरूवाओ ।

१५१. इन महेन्द्र ध्वजाओं के आगे तीन दिशाओं में नन्दा नाम की तीन पुष्करिणियां कही गई है, ये पुष्करिणियां साढ़े बारह योजन की लम्बी, एक कोस अधिक छह योजन की चौड़ी और दस योजन की गहरी है, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है ।

पूर्व के समान इन पुष्करिणियों का वर्णन कर लेना चाहिये ।

ये प्रत्येक पुष्करिणियां पद्मवरवेदिकाओं से परिवेष्ठित घिरी हुई है,

और ये प्रत्येक पद्मवरवेदिकायें भी वनखंडों से परिवेष्ठित है,

इन पद्मवरवेदिकाओं और वनखंडों का वर्णन पूर्व की तरह यहां भी—यावत्—प्रतिरूप पद तक करना चाहिये ।

१५२. तेसि णं पुक्खरिणीणं पत्तेयं पत्तेयं तिदिसिं तिसोवाण पडिरूवगा पण्णत्ता ।

तेसि णं तिसोवाण पडिरूवगाणं वण्णओ,

तोरणा भाणियव्वा, जाव छत्ताइछत्ता ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

१५२. इन पुष्करिणियों की तीन दिशाओं में अलग-अलग त्रिसोपान पंक्तियां कही गई है ।

इन त्रिसोपान प्रतिरूपकों का यहां वर्णन करना चाहिये तथा तोरणों का वर्णन करना चाहिये और यह वर्णन—यावत्—छत्रातिछत्र पद तक करना चाहिये ।

मणोगुलियाणं संखा—

मनोगुलिकाओं की संख्या—

### गोमाणसिआणं सखा—

१५४. सभाए णं सुहम्माए छ गोमाणसी साहस्सीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—पुरत्थिमेणं दो साहस्सीओ, एवं पच्चत्थिमेण वि, दाहिणेणं सहस्सं, एवं उत्तरेण वि।

तासु णं गोमाणसीसु बहवे सुवण्णरुप्पमया फलगा पण्णत्ता, -जाव-तेसु णं वइरामएसु नागदंतएसु बहवे रययामया सिक्कया पण्णत्ता।

तेसु णं रययामएसु सिक्कएसु बहवे वेरुलियामइओ धूवघडियाओ पण्णत्ताओ।

ताओ णं धूवघडियाओ कालागुरु-पवर-कुन्दुरुक्क तुरुक्क -जाव-घाण-मण-णिव्वुइकरेणं गंधेण सव्वओ समंता आपूरेमाणीओ चिट्ठन्ति।

### गोमानसिकाओं की संख्या—

१५४. इस सुधर्मा सभा में छह हजार गोमानसिकायें—(शैयारूप स्थान विशेष-आराम कुर्सी) कही गई हैं, ये इस प्रकार रखी हुई हैं—पूर्व दिशा में दो हजार इसी प्रकार पश्चिम दिशा में भी इतनी ही दक्षिण दिशा में एक हजार इसी प्रकार उत्तर दिशा में इतनी ही जानना चाहिए।

इन गोमानसिकाओं में अनेक स्वर्ण और चाँदी के बने हुए फलक—पटिये कहे गए हैं—**यावत्**—उन वज्ररत्नमय नागदंतकों पर बहुत से चाँदी के बने हुए छींके कहे गये है।

इन रजतमय छींकों में अनेक वैडूर्य रत्नों से बनी हुई धूपघटिकायें कही गई हैं।

ये धूपघटिकाएँ—धूपदान-श्रेष्ठ कालागुरु, कुन्दरुष्क, तुरुष्क—**यावत्**—घ्राण और मन को प्रफुल्लित करने वाली सुगन्ध से सभी दिशाओं को व्याप्त करती हैं।

१५५. सभाए णं सुहम्माए अंतो बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते -जाव-मणीणं फासो, उल्लोया, पउमलय-भत्तिचित्ता, -जाव-सव्व तवणिज्जमए अच्छे-जाव-पडिरूवे।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३७

१५५. सुधर्मा सभा का अन्तर्वर्ती भूमिभाग अत्यन्त सम और रमणीय कहा गया है—**यावत् मणिस्पर्श पद तक पूर्व की तरह भूमिभाग का वर्णन कर लेना चाहिये, उल्लोक-चाँदनी, पद्मलता आदि चित्रों से चित्रित—यावत्—वे सब** तपनीय स्वर्ण के बने हुए हैं, स्वच्छ—**यावत्**—प्रतिरूप है, (इत्यादि वर्णन विजयद्वार के वर्णन जैसा यहाँ कर लेना चाहिये।)

### माणवगे चेइयखंभे—

१५६. तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगा महं मणिपीढिया पण्णत्ता। सा णं मणिपीढिया दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, जोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमया। अच्छा-जाव-पडिरूवा।

१५७. तीसे णं मणिपीढियाए उप्पि—एत्थ णं माणवए णामं चेइयखंभे पण्णत्ते। अद्धट्ठमाइं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धकोसं, उव्वेहेणं, अद्धकोसं विक्खंभेणं, छ कोडीए छ लंसे, छ विग्गहिए वइरामय वट्ट लट्ठ संठिए एवं जहा महिंदज्झयस्स वण्णओ, पासाईए-जाव-पडिरूवे।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३८

### माणवक चैत्य स्तम्भ—

१५६. इस बहुसम रमणीय भूमिभाग के ठीक बीच में एक बहुत बड़ी मणिपीठिका कही गई है, यह मणिपीठिका दो योजन की लम्बी-चौड़ी, एक योजन मोटी, सर्वात्मना रत्नमयी, स्वच्छ—**यावत्—प्रतिरूप** है।

१५७. इस मणिपीठिका के ऊपर माणवक नाम का एक चैत्य स्तम्भ कहा गया है, जो साढ़े सात योजन ऊँचा, आधे कोस का उद्वेध वाला (जमीन के अन्दर) आधे कोस का विस्तार वाला है, इसके छह कोने हैं, छह संधियाँ हैं, और छह विग्रह वाला है, यह वज्ररत्न का बना हुआ है, गोल और सुन्दर है, जैसा पहले माहेन्द्र ध्वज का वर्णन किया गया है वैसा ही इसका वर्णन करना चाहिये, यह दर्शनीय है—**यावत्**—प्रतिरूप है।

### गोलवट्ट समुग्गएसु जिणसकहाओ—

१५८. तस्स णं माणवगस्स चेइयखंभस्स उवरिं छक्कोसे ओगाहित्ता, हेट्ठा वि छक्कोसे वज्जेत्ता, मज्झे अद्ध पंचमेसु जोयणेसु—एत्थ णं बहवे सुवण्णरुप्पमया फलगा पण्णत्ता।

### गोल डिब्बों में जिन-अस्थियाँ—

१५८. इस माणवक चैत्य स्तम्भ के ऊपर छह कोस आगे जाने पर और नीचे के भाग में भी छह कोस छोड़कर बीच में साढ़े चार योजन पर बहुत से स्वर्ण और चाँदी के फलक—पटिए कहे गए हैं।

से णं देवसयणिज्जे उभओ बिब्बोयणे दुहओ उण्णए, मज्झे णयगंभीरे सालिगण-वट्टीए, गंगा पुलिण वालु उद्दाल सालिसए, ओतवितक्खोमदुगुल्ल पट्ट-पडिच्छायणे, सुविरचियरयत्ताणे, रत्तंसुयसंवुए, सुरम्मे, आईणग-रूय-बूर-णवणीय-तूलफासमउए, पासाईए-जाव-पडिरूवे ।

इस देवशय्या के दोनों ओर (शिर और पैर की ओर) रखे तकिए दोनों छोरों पर ऊंचे, मध्यभाग में नत (पतले) और गम्भीर हैं, तथा सालिङ्गनवर्तिका—(सोते समय करवट के पास रखे जाने वाले तकिए) के समान है, वह शय्या गंगा नदी की वालु के सदृश इतनी सुकोमल है कि बैठने पर कटि तक शरीर धस जाता है, जो क्षोम (रुई से बनी) और रेशमी चादर से ढकी हुई है, पास में जिसके नीचे पैर पौंछने के लिये रजस्त्राण वस्त्र बिछा हुआ है, जो लाल वस्त्र से ढका हुआ है, जो देखने में रमणीय है, चर्मवस्त्र, रुई, बूर—सेमल की रुई, मक्खन आक की रुई के समान जिसका सुकोमल स्पर्श है, दर्शनीय—यावत्—प्रतिरूप हैं ।

तस्स णं देवसयणिज्जस्स उत्तर-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं एगा महई मणिपीढिया पण्णत्ता—साणं मणिपेढिया जोयणमेगं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमई अच्छा -जाव-पडिरूवा । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३८

इस देव शय्या की उत्तर-पूर्व दिशा-ईशानकोण में एक बहुत बड़ी मणिपीठिका कही गई है, वह मणिपीठिका एक योजन की लम्बी-चौड़ी, आधे योजन की मोटी, सर्वात्मना रत्नमयी, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप हैं ।

### खुड्डाए महिंदज्झयस्स पमाणं—

### क्षुद्र (लघु) महिन्द्रध्वज का प्रमाण—

१६२. तीसे णं मणिपीढियाए उप्पि—एत्थ णं एगं महं खुड्डए महिंदज्झए पण्णत्ते, अद्धट्ठमाइं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धकोसं उव्वेहेणं, अद्धकोसं विक्खंभेणं वेरुलियमय-वट्ट-लट्ठ संठिए तहेव-जाव-अट्ठट्ठमंगलगा, झया, छत्ताइछत्ता ।

१६२. इस मणिपीठिका के ऊपर एक विशाल क्षुद्र माहेन्द्र ध्वज कहा गया है, जो साढ़े सात योजन ऊँचा, जमीन के भीतर आधे कोस प्रमाण वाला कहा गया है, और इसका विष्कम्भ आधे कोस का है, यह माहेन्द्र ध्वज वज्ररत्न का बना हुआ है, और इसका आकार गोल तथा चिकना है, आठ-आठ मंगलद्रव्य, ध्वजायें, छत्रातिछत्र आदि तक इस ध्वज का वर्णन भी पूर्व में किये गये माहेन्द्र ध्वज के वर्णन के समान यहाँ करना चाहिये ।

### विजयदेवस्स चुप्पालयनामं पहरणकोसं—

### विजयदेव का चोपाल नामक शस्त्रागार—

१६३. तस्स णं खुड्डमहिंदज्झयस्स पच्चत्थिमेणं—एत्थ णं विजयस्स देवस्स चुप्पालए नामं पहरणकोसे पण्णत्ते, तत्थ णं विजयस्स देवस्स फलिहरयण पामोक्खा बहवे पहरण-रयणा संनिक्खित्ता चिट्ठन्ति । उज्जल सुणिसिय सुतिक्खधारा पासाईया-जाव-पडिरूवा ।

१६३. इस क्षुद्र माहेन्द्र ध्वज की पश्चिम दिशा में विजयदेव का चतुष्पाल (चौपाल) नामक शस्त्रागार कहा गया है, इस शस्त्रागार में विजयदेव के अनेक मुद्गर रत्न आदि प्रमुख शस्त्ररत्न रखे हुए हैं, ये शस्त्र बहुत ही उज्ज्वल, चमकीले, तेज और अत्यन्त तीक्ष्ण धार वाले प्रासादीय-दर्शनीय—यावत्—प्रतिरूप हैं ।

तीसे णं सभाए सुहम्माए उप्पि बहवे अट्ठट्ठमंगलगा झया, छत्ताइछत्ता । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १३८

इस सुधर्मा सभा के ऊपर अनेक आठ-आठ मंगल द्रव्य, ध्वजाएँ छत्रातिछत्र हैं ।

### सिद्धायतणस्स पमाणं—

### सिद्धायतन का प्रमाण—

१६४. सभाए णं सुहम्माए उत्तर-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं एगे महं सिद्धायतणे पण्णत्ते, अद्धतेरसजोयणाइं आयामेणं, छ जोयणाइं सकोसाइं विक्खंभेणं नव जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, -जाव-गोमाणसिया वत्तव्वया ।

१६४. सुधर्मा सभा के उत्तर-पूर्व दिग्भाग में एक विशाल सिद्धायतन कहा गया है । यह सिद्धायतन साढ़े बारह योजन लम्बा एक कोस सहित—छह योजन चौड़ा, और नौ योजन ऊँचा है । इत्यादि जैसा सुधर्मा सभा का कथन किया है वह सबका सब कथन गोमानसिका (शय्याकार स्थान विशेष) की वक्तव्यता तक यहाँ कर लेना चाहिये ।

रिट्ठामईओ रोमरोईओ,
तवणिज्जमया चुच्चुया, तवणिज्जमया सिरिवच्छा,

रिष्ट रत्न की इनकी रोमराजि है,
तपनीय स्वर्ण के इनके चुचुक (स्तन के अग्रभाग) और श्रीवत्स है,

कणगमयाओ बाहाओ,
कणगमईओ पासाओ,
कणगमईओ गीवाओ,
रिट्ठामए मंसु,
सिलप्पवालमया उट्ठा,
फलिहामया दंता,
तवणिज्जमईओ जीहाओ,
तवणिज्जमया तालुया,
कणगमईओ णासाओ,
अंतो लोहितक्ख परिसेयाओ,

स्वर्णमय इनकी बाँहें हैं,
स्वर्णमय पार्श्वभाग (पसलियों का भाग) है,
स्वर्णमयी इनकी ग्रीवा है,
रिष्ट रत्न के वर्ण जैसी इनकी मश्रु दाढ़ी-मूँछें हैं,
इनके ओठ शिलाप्रवाल-मूँगा के हैं,
इनके दाँत स्फटिकमणि के बने हुए हैं,
इनकी जीभ तपनीय स्वर्ण की बनी हुई है,
और इनका तालु भाग तपनीय स्वर्ण का बना हुआ है,
इनकी नासिका स्वर्ण की बनी हुई है,
नाक के भीतर की रेखा आदि भाग लोहिताक्ष रत्न का बना हुआ है,

अंकामयाइं अच्छीणि,
पुलगमईओ दिट्ठीओ,
रिट्ठामईओ तारगाओ,
रिट्ठामयाइं अच्छिपत्ताइं,
रिट्ठामईओ भमुहाओ,
कणगामया कवोला,
कणगामया सवणा,
कणगामया णिडाला,
वट्टा वइरामईओ सीसघडीओ,
तवणिज्जमईओ केसंतकेसभूमीओ,
रिट्ठामया उवरिमुद्धजा,

इनकी आँखें अंकरत्न की बनी हुई है,
इनकी दृष्टिका चितवन-पुलक-रत्न विशेष की बनी हुई है,
आँखों की तारिकायें कनीनिकायें, रिष्टरत्न की बनी हुई हैं,
आँखों की बरौनियाँ (अक्षिपत्र) रिष्ट रत्न की बनी हुई हैं,
और भौहें भी रिष्ट रत्न की बनी हुई हैं,
इनके कपोल-गाल स्वर्ण के बने हुए हैं,
इनके कान स्वर्ण के बने हुए हैं,
इनके भाल ललाट स्वर्ण के बने हुए हैं,
इनके मस्तक वर्तुलाकार वज्ररत्न के बने हुए हैं,
तपनीय स्वर्ण की इनकी केशभूमि (टाल चाँद),
और रिष्ट रत्न के इनके सिर के बाल हैं।

१६८. तासि णं जिणपडिमाणं पिट्ठओ पत्तेयं पत्तेयं छत्तधारपडिमाओ पण्णत्ताओ, ताओ णं छत्तधारपडिमाओ हिम-रयय-कुन्देंदु-सप्पकासाइं, सकोरेंटमल्लदामधवलाइं आतपत्ताइं सलीलं ओहारमाणीओ चिट्ठन्ति।

१६८. इन जिनप्रतिमाओं में से प्रत्येक जिनप्रतिमाओं के पीछे छत्र धारण करने वाली प्रतिमायें कही गई हैं, ये छत्रधारिणी प्रतिमायें हाव-भाव-विलासपूर्वक हिम, रजत, कुन्दपुष्प, और चन्द्रमा की प्रभा के समान श्वेत प्रभा वाले और कोरंट पुष्पों की माला से युक्त आतपत्रों को उत्साहपूर्वक उन प्रतिमाओं के ऊपर ताने हुए खड़ी है।

१६९. तासि णं जिणपडिमाणं उभओ पासिं पत्तेयं पत्तेयं चामरधारपडिमाओ पन्नत्ताओ, ताओ णं चामरधारपडिमाओ चंदप्पह-वइर-वेरुलिय-णाणामणि-कणग-रयण-विमल-महरिह-तवणिज्जुज्जल-विचित्तदंडाओ, चिल्लियाओ, संखंक-कुन्द-दगरय-अमय-मथित-फेण-पुंज सण्णिकासाओ सुहुमरययदीहवालाओ, धवलाओ चामराओ सलीलं ओहारमाणीओ चिट्ठन्ति।

१६९. इन जिन प्रतिमाओं में से प्रत्येक जिन प्रतिमा की दोनों बाजुओं में अलग-अलग चामरधारिणी प्रतिमायें कही गई हैं। ये चामरधारिणी प्रतिमायें इन प्रतिमाओं के ऊपर चन्द्रकान्त, वज्र, वैडूर्य आदि अनेक प्रकार की महामूल्यवान् मणियां, कनक आदि रत्नों और तपनीय स्वर्ण से बनी हुई उज्ज्वल कांतियुक्त, चित्र विचित्र डांडियां हैं, जिनकी ऐसे देदीप्यमान शंख, कुन्दपुष्प, जलकण, अमृत और मथित फेन पुंज के सदृश: चांदी के बारीक तारों जैसे लम्बे-लम्बे बालों वाले श्वेत-धवल-चामरों को विलास-पूर्वक ढोरती हुई खड़ी है।

१७०. तासि णं जिणपडिमाणं पुरओ दो दो नागपडिमाओ, दो दो जक्खपडिमाओ, दो दो भूतपडिमाओ, दो दो कुण्डधारपडिमाओ, विणओणयाओ, पायवडियाओ, पंजलिउडाओ संणिक्खित्ताओ चिट्ठंति। सव्वरयणामईओ अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ।

१७१. तासि णं जिणपडिमाणं पुरओ अट्ठसयं घंटाणं, अट्ठसयं चंदणकलसाणं, एवं अट्ठसयं भिंगारगाणं, अट्ठसयं आयंसगाणं, अट्ठसयं थालाणं, अट्ठसयं पातीणं, अट्ठसयं सुपइट्ठगाणं, अट्ठसयं मणगुलियाणं, अट्ठसयं वातकरगाणं, अट्ठसयं चित्ताणं, अट्ठसयं रयणकरंडगाणं, अट्ठसयं हयकंठगाणं-जाव-उसभकंठगाणं, अट्ठसयं पुप्फचंगेरीणं-जाव-लोमहत्थचंगेरीणं, अट्ठसयं पुप्फपडलगाणं, अट्ठसयं तेल्लसमुग्गाणं-जाव-धूवकडुच्छयाणं संणिक्खित्तं चिट्ठंति।

१७२. तस्स णं सिद्धायतणस्स उप्पिं बहवे अट्ठट्ठमंगलगा, झया, छत्ताइछत्ता, उत्तिमागारा, सोलसविहेहिं रयणेहिं उवसोभिया, तं जहा— रयणेहिं-जाव-रिट्ठेहिं।

— जीवा० प० ३, उ० २, सु० १३६

## एगा महा उववायसभा

१७३. तस्स णं सिद्धायतणस्स णं उत्तर-पुरत्थिमेणं एत्थ णं एगा महा उववायसभा पण्णत्ता, जहा सुहम्मा तहेव-जाव-गोमाणसीओ। उववायसभाए वि दारा, मुहमंडवा, सव्वं भूमिभागे तहेव-जाव-मणिफासो। (सुहम्मा सभा वत्तव्वया भाणियव्वा-जाव-भूमीए फासो)।

१७०. इन जिन प्रतिमाओं के सामने विनयावनत चरणों में झुकी हुई और हाथ जोड़े हुए दो-दो नाग प्रतिमायें, दो-दो यक्ष प्रतिमायें, दो-दो भूतप्रतिमायें, और दो-दो कुण्डधारिणी-आज्ञाकारिणी प्रतिमायें खड़ी हुई हैं, ये सभी प्रतिमायें सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ —यावत्— प्रतिरूप हैं।

१७१. इन जिन प्रतिमाओं के समक्ष एक सौ आठ घंटा, एक सौ आठ चन्दन कलश, एक सौ आठ भृंगारक—झारी, एक सौ आठ आदर्शक—दर्पण, एक सौ आठ थाली, एक सौ आठ सुप्रतिष्ठान, एक सौ आठ मनोगुलिका, एक सौ आठ वातकरक (कोरे घड़े), एक सौ आठ चित्र, एक सौ आठ रत्नकरंडक, एक सौ आठ अश्वकंठ—यावत्—वृषभकंठ, एक सौ आठ पुष्पचंगेरिकायें —यावत्— मयूरपिच्छिकायें, एक सौ आठ पुष्पपटलक और एक सौ आठ तैल समुद्गक —यावत्— धूपकडुच्छक-धूपदान रखे हुए हैं।

१७२. इन सिद्धायतन के ऊपर अनेक आठ-आठ मंगलद्रव्य, ध्वजायें और छत्रातिछत्र हैं, जो उत्तम आकार वाले और सोलह प्रकार के रत्नों से सुशोभित हैं, यथा—वैडूर्य रत्नों से —यावत्— रिष्टादि रत्नों से अर्थात् वैडूर्य आदि से लेकर रिष्ट रत्न पर्यन्त सोलह प्रकार के रत्नों से सुशोभित हैं।

## एक महान उपपातसभा-

१७३. उस सिद्धायतन के उत्तर पूर्व दिशा में - ईशान कोण में एक विशाल उपपात सभा कही गई है, जैसा वर्णन सुधर्मा सभा का है, उसी प्रकार का गोमानसियों तक समग्र वर्णन इसका भी समझना चाहिये, अर्थात् उपपात सभा के तीन द्वार हैं, उनके आगे मुखमंडप हैं इत्यादि सबका कथन यहां पर गोमानसियों के वर्णन तक करना चाहिये, उसके बाद उल्लोक का वर्णन और भूमिभाग का वर्णन मणियों के वर्णन तक करना चाहिये, (सुधर्मा सभा की समग्र वक्तव्यता भूमिभाग के स्पर्श तक यहाँ कथन करना चाहिये।)

**रिट्ठामईओ** रोमराईओ,
**तवणिज्जमया** चुच्चुया,**तवणिज्जमया** सिरिवच्छा,

**कणगमयाओ** बाहाओ,
**कणगमईओ** पासाओ,
**कणगमईओ** गीवाओ,
**रिट्ठामए** मंसु,
**सिलप्पवालमया** उट्ठा,
**फलिहामया** दंता,
**तवणिज्जमईओ** जीहाओ,
**तवणिज्जमया** तालुया,
**कणगमईओ** णासाओ,
**अंतो** लोहितक्ख परिसेयाओ,

**अंकामयाइं** अच्छीणि,
**पुलगमईओ** दिट्ठीओ,
**रिट्ठामईओ** तारगाओ,
**रिट्ठामयाइं** अच्छिपत्ताइं,
**रिट्ठामईओ** भमुहाओ,
**कणगामया** कवोला,
**कणगामया** सवणा,
**कणगामया** णिडाला,
**वट्टा** वइरामईओ सीसघडीओ,
**तवणिज्जमईओ** केसंतकेसभूमीओ,
**रिट्ठामया** उवरिमुद्धजा,

रिष्ट रत्न की इनकी रोमराजि है,
तपनीय स्वर्ण के इनके चुचुक (स्तन के अग्रभाग) और श्रीवत्स है,
स्वर्णमय इनकी बाँहें हैं,
स्वर्णमय पार्श्वभाग (पसलियों का भाग) है,
स्वर्णमयी इनकी ग्रीवा है,
रिष्ट रत्न के वर्ण जैसी इनकी मश्रु दाढ़ी-मूँछें हैं,
इनके ओठ शिलाप्रवाल-मूँगा के हैं,
इनके दाँत स्फटिकमणि के बने हुए हैं,
इनकी जीभ तपनीय स्वर्ण की बनी हुई है,
और इनका तालु भाग तपनीय स्वर्ण का बना हुआ है,
इनकी नासिका स्वर्ण की बनी हुई है,
नाक के भीतर की रेखा आदि भाग लोहिताक्ष रत्न का बना हुआ है,
इनकी आँखें अंकरत्न की बनी हुई है,
इनकी दृष्टिका चितवन-पुलक-रत्न विशेष की बनी हुई है,
आँखों की तारिकायें कनीनिकायें, रिष्टरत्न की बनी हुई हैं,
आँखों की बरौनियाँ (अक्षिपत्र) रिष्ट रत्न की बनी हुई हैं,
और भौहें भी रिष्ट रत्न की बनी हुई हैं,
इनके कपोल-गाल स्वर्ण के बने हुए हैं,
इनके कान स्वर्ण के बने हुए हैं,
इनके भाल ललाट स्वर्ण के बने हुए हैं,
इनके मस्तक वर्तुलाकार वज्ररत्न के बने हुए हैं,
तपनीय स्वर्ण की इनकी केशभूमि (टाल चाँद),
और रिष्ट रत्न के इनके सिर के बाल हैं।

**१६८. तासि णं जिणपडिमाणं पिट्ठओ पत्तेयं पत्तेयं छत्तधारपडिमाओ पण्णत्ताओ, ताओ णं छत्तधारपडिमाओ हिम-रयय-कुन्देंदु-मप्पकासाइं, सकोरेंटमल्लदामधवलाइं आतपत्ताइं सलीलं ओहारमाणीओ चिट्ठन्ति।**

१६८. इन जिनप्रतिमाओं में से प्रत्येक जिनप्रतिमाओं के पीछे छत्र धारण करने वाली प्रतिमायें कही गई हैं, ये छत्रधारिणी प्रतिमायें हाव-भाव-विलासपूर्वक हिम, रजत, कुन्दपुष्प, और चन्द्रमा की प्रभा के समान श्वेत प्रभा वाले और कोरंट पुष्पों की माला से युक्त आतपत्रों को उत्साहपूर्वक उन प्रतिमाओं के ऊपर ताने हुए खड़ी है।

**१६९. तासि णं जिणपडिमाणं उभओ पासिं पत्तेयं पत्तेयं चामरधारपडिमाओ पन्नत्ताओ, ताओ णं चामरधारपडिमाओ चंदप्पह-वइर-वेरुलिय-णाणामणि-कणग-रयण-विमल-महरिह-तवणिज्जुज्जल-विचित्तदंडाओ, चिल्लियाओ, संखंक-कुन्द-दगरय-अमय-मथित-फेण-पुंज सण्णिकासाओ सुहुमरययदीहवालाओ, धवलाओ चामराओ सलीलं ओहारमाणीओ चिट्ठन्ति।**

१६९. इन जिन प्रतिमाओं में से प्रत्येक जिन प्रतिमा की दोनों बाजुओं में अलग-अलग चामरधारिणी प्रतिमायें कही गई हैं। ये चामरधारिणी प्रतिमायें इन प्रतिमाओं के ऊपर चन्द्रकान्त, वज्र, वैडूर्य आदि अनेक प्रकार की महामूल्यवान् मणियों, कनक आदि रत्नों और तपनीय स्वर्ण से बनी हुई उज्ज्वल कांतियुक्त, चित्र विचित्र डांडियाँ हैं, जिनकी ऐसे दैदीप्यमान शंख, कुन्दपुष्प, जलकण, अमृत और मथित फेन पुंज के सदृश: चाँदी के बारीक तारों जैसे लम्बे-लम्बे बालों वाले श्वेत-धवल-चामरों को विलासपूर्वक ढोरती हुई खड़ी हैं।

१७०. तासि णं जिणपडिमाणं पुरओ दो दो नागपडिमाओ, दो दो जक्खपडिमाओ, दो दो भूतपडिमाओ, दो दो कुण्डधारपडिमाओ, विणओणयाओ, पायवडियाओ, पंजलिउडाओ संणिखित्ताओ चिट्ठन्ति। सव्वरयणामईओ अच्छाओ-जाव-पडिरूवाओ।

१७०. इन जिन प्रतिमाओं के सामने विनयावनत चरणों में झुकी हुई और हाथ जोड़े हुए दो-दो नाग प्रतिमायें, दो-दो यक्ष प्रतिमायें, दो-दो भूतप्रतिमायें, और दो-दो कुण्डधारिणी-आज्ञाकारिणी प्रतिमायें खड़ी हुई हैं, ये सभी प्रतिमायें सर्वात्मना रत्नमय, स्वच्छ —यावत्—प्रतिरूप हैं।

१७१. तासि णं जिणपडिमाणं पुरओ अट्ठसयं घंटाणं, अट्ठसयं चंदण-कलसाणं, एवं अट्ठसयं भिंगारगाणं, अट्ठसयं आयंसगाणं, अट्ठसयं थालाणं, अट्ठसयं पातीणं, अट्ठसयं सुपइट्ठगाणं, अट्ठसयं मणगुलियाणं, अट्ठसयं वातकरगाणं, अट्ठसयं चित्ताणं, अट्ठसयं रयणकरंडगाणं, अट्ठसयं हयकंठगाणं-जाव-उसभकंठगाणं, अट्ठसयं पुप्फचंगेरीणं-जाव-लोमहत्थ-चंगेरीणं, अट्ठसयं पुप्फपडलगाणं, अट्ठसयं तेल्लसमुग्गाणं-जाव-धूवकडुच्छयाणं संणिक्खित्तं चिट्ठन्ति।

१७१. इन जिन प्रतिमाओं के समक्ष एक सौ आठ घंटा, एक सौ आठ चन्दन कलश, एक सौ आठ भृंगारक—झारी, एक सौ आठ आदर्शक-दर्पण, एक सौ आठ पात्री, एक सौ आठ सुप्रतिष्ठान, एक सौ आठ मनोगुलिका, एक सौ आठ वातकरक (कोरे घड़े), एक सौ आठ चित्र, एक सौ आठ रत्नकरंडक, एक सौ आठ अश्वकंठा—यावत्—वृषभकंठा, एक सौ आठ पुष्पचंगेरिकायें —यावत्—मयूरपिच्छिकायें, एक सौ आठ पुष्पपडलक और एक सौ आठ तेल समुद्गक—यावत्—धूपकडुच्छक-धूपदान रखे हुए हैं।

१७२. तस्स णं सिद्धायतणस्स उप्पिं बहवे अट्ठट्ठमंगलगा, झया, छत्ताइछत्ता, उत्तिमागारा, सोलसविहेहिं रयणेहिं उवसोभिया, तं जहा—रयणेहिं-जाव-रिट्ठेहिं।

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १३९

१७२. इस सिद्धायतन के ऊपर अनेक आठ-आठ मंगलद्रव्य, ध्वजायें और छत्रातिछत्र हैं, जो उत्तम आकार वाले और सोलह प्रकार के रत्नों से सुशोभित हैं, यथा—वैडूर्य रत्नों से—यावत्—रिष्टादि रत्नों से अर्थात् वैडूर्य आदि से लेकर रिष्ट रत्न पर्यन्त सोलह प्रकार के रत्नों से सुशोभित हैं।

## एगा महा उववायसभा—

१७३. तस्स णं सिद्धाययणस्स णं उत्तर-पुरत्थिमेणं एत्थणं एगा महा उववायसभा पण्णत्ता, जहा सुहम्मा तहेव-जाव-गोमाण-सीओ। उववायसभाए वि दारा, मुहमंडवा, सव्वे भूमिभागे तहेव मणिफासो। (सुहम्मा सभा वत्तव्वया भाणियव्वा-जाव-भूमीए फासो)।

## एक महान उपपातसभा—

१७३. इस सिद्धायतन के उत्तर पूर्व दिशा में—ईशान कोण में एक विशाल उपपात सभा कही गई है, जैसा वर्णन सुधर्मा सभा का है, उसी प्रकार का गोमानसिकी तक समग्र वर्णन इसका भी समझना चाहिये, अर्थात् उपपात सभा के तीन द्वार है, उनके आगे मुखमंडप है, इत्यादि सबका कथन यहाँ पर गोमानसिका के वर्णन तक करना चाहिये, उसके बाद उल्लोक का वर्णन और भूमिभाग का वर्णन मणिस्पर्श के वर्णन तक करना चाहिये, (सुधर्मा सभा की समग्र वक्तव्यता भूमिस्पर्श तक का यहाँ कथन करना चाहिए।)

१७४. तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगा महा मणिपेढिया पण्णत्ता, साणं जोयणमेगं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं, सव्वमणिमई अच्छा -जाव-पडिरूवा।

१७४. इस बहुसम रमणीय भूमिभाग के मध्यभाग में एक विशाल मणिपीठिका कही गई है, वह एक योजन की लम्बी-चौड़ी, आधे योजन की मोटी, सर्वात्मना रत्नों की बनी हुई, स्फटिकमणि के समान स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

१७५. तीसे णं मणिपेढियाए उप्पिं—एत्थ णं एगे महं देवसयणिज्जे पण्णत्ते, तस्स णं देवसयणिज्जस्स वण्णओ।

१७५. इस मणिपीठिका के ऊपर एक विशाल देवशय्या कही गई है, इस देवशय्या का वर्णन पहले के समान करना चाहिये।

१७६. उववाय सभाए णं उप्पिं अट्ठट्ठमंगलगा, झया, छत्ताइछत्ता -जाव-उत्तिमागारा।

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४०

१७६. उपपात सभा के ऊपर आठ-आठ मंगलद्रव्य, ध्वजायें, छत्रातिछत्र हैं, जो रत्नों के बने हुए—यावत्—उत्तम आकार के हैं।

## हरयस्स पमाणं—

१७७. तीसे णं उववाय सभाए उत्तर-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं एगे महं

## ह्रद का प्रमाण—

१७७. इस उपपात सभा के उत्तर-पूर्व दिशा में-ईशान कोण में

हरए पण्णत्ते, सेणं हरए अद्धतेरसजोयणाइं आयामेणं, छ कोसाइं जोयणाइं विक्खंभेणं, दस जोयणाइं उव्वेहेणं, अच्छे -जाव-पडिरूवे । जहेव णंदाणं पुक्खरणीणं-जाव-तोरण-वण्णओ । —जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४०

एक विशाल ह्रद कहा गया है, वह ह्रद साढ़े बारह योजन का लम्बा, छ कोस सहित छह योजन का चौड़ा, दस योजन गहरा, स्वच्छ —यावत्—प्रतिरूप है। जैसा नन्दा पुष्करिणी का वर्णन पूर्व में किया गया है उसी प्रकार इस ह्रद का वर्णन भी तोरणों के वर्णन तक कर लेना चाहिये।

## एगा महा अभिसेयसभा—

## एक महा अभिषेक सभा—

१७८. तस्स णं हरयस्स उत्तर-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं एगा महा अभिसेयसभा पण्णत्ता, जहा सभासुहम्मा तं चेव निरवसेसं -जाव- गोमाणसीओ, भूमिभाए, उल्लोए तहेव ।

१७८. उस ह्रद के ईशानकोण में एक विशाल अभिषेक सभा कही गई है, जैसा सुधर्मासभा का वर्णन है, वह समग्र वर्णन गोमानसिका के वर्णन तक यहां भी करना चाहिये, उसके बाद यहां के भूमिभाग का व उल्लोक का वर्णन भी पूर्व के समान करना चाहिये।

१७९. तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगा महा मणिपेढिया पण्णत्ता. सा णं जोयणमेगं आयाम-विक्खंभेणं, अद्धजोयण बाहल्लेणं, सव्वमणिमया अच्छा -जाव-पडिरूवा ।

१७९. उस अभिषेक सभा के बहुसम रमणीय भूमिभाग के बीचों-बीच एक विशाल मणिपीठिका कही गई है, वह मणिपीठिका एक योजन की लम्बी-चौड़ी, आधे योजन की मोटी, सर्वात्मना रत्नों की बनी हुई, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है।

१८०. तीसे णं मणिपेढियाए उप्पिं—एत्थ णं एगे महं सीहासणे पण्णत्ते, सीहासण-वण्णओ, अपरिवारो । —जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४०

१८०. उस मणिपीठिका के ऊपर एक विशाल सिंहासन कहा गया है, इस सिंहासन का वर्णन भद्रासन आदि परिवार को छोड़कर करना चाहिये।

## विजयदेवस्स अभिसेक्कं भंडं—

## विजयदेव का अभिषेक पात्र—

१८१. तत्थ णं विजयदेवस्स सुबहु अभिसेक्के भंडे संणिक्खित्ते चिट्ठइ ।

१८१. उस सिंहासन पर विजयदेव का एक बहुत सुन्दर अभिषेक पात्र रखा हुआ है।

अभिसेयसभाए उप्पिं अट्ठट्ठमंगलए-जाव-उत्तिमागारा सोलसविहेहिं रयणेहिं उवसोभिया, तं जहा—रयणेहिं-जाव-रिट्ठेहिं । —जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४०

अभिषेक सभा के ऊपर आठ-आठ मंगल द्रव्य हैं—यावत्—उत्तम आकारवाले, सोलह प्रकार के रत्नों से सुशोभित हैं, यथा—वज्रदन्तों—यावत्—रिष्टरत्नों से सुशोभित हैं।

## एगा महा अलंकारियसभा—

## एक महान अलंकार सभा—

१८२. तीसे णं अभिसेयसभाए उत्तर-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं एगा महा अलंकारियसभा वत्तव्वया भाणियव्वा-जाव-गोमाणसीओ, मणिपेढियाओ, जहा अभिसेयसभाए उप्पिं सीहासणं सपरिवारं । —जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४०

१८२. इस अभिषेक सभा के उत्तर पूर्व दिग्भाग-ईशानकोण में एक श्रेष्ठ विशाल अलंकारिक सभा है, उसके प्रमाण, द्वारत्रय आदि का समग्र वर्णन—यावत्—गोमानसिका, मणिपीठिका पद तक पूर्व के समान करना चाहिये, तथा अभिषेक सभा में एक मणिपीठिका है, उस पर भद्रासन आदिरूप परिवार से रहित सिंहासन रखा है, इत्यादि जो वर्णन है, उसी प्रकार का वर्णन इस अलंकार सभा का करना चाहिये।

## विजयदेवस्स अलंकारियभंडे—

## विजयदेव का अलंकार पात्र—

१८३. तत्थ णं विजयस्स देवस्स सुबहु अलंकारिए भंडे संनिक्खित्ते चिट्ठन्ति । उत्तिमागारा. अलंकारियसभाए उप्पिं अट्ठट्ठमंगलगा, झया-जाव-छत्ताइछत्ता । —जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४०

१८३. इस सिंहासन पर विजयदेव का एक बहुत अच्छा अलंकार भांड रखा हुआ है, इस अलंकार सभा के ऊपर आकार प्रकार के आठ-आठ मंगल द्रव्य, ध्वजायें—यावत्—छत्रातिछत्र हैं।

### एगा महा ववसायसभा—

१८४. तीसे णं आलंकारिय सभाए उत्तर-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं एगा महा ववसायसभा पण्णत्ता।

अभिसेयसभा वत्तव्वया-जाव-अपरिवारं।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४०

### विजयदेवस्स एगं महं पोत्थयरयणं—

१८५. तत्थ णं विजयस्स देवस्स एगे महं पोत्थयरयणे संनिक्खित्ते चिट्ठइ। तत्थ णं पोत्थयरयणस्स अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते, तं जहा—रिट्ठामईओ कंबियाओ।

रयतामतातिं पत्तकाइं,
रिट्ठामयातिं अक्खराइं,
तवणिज्जमए दोरे,
णाणामणिमए गंठी,
वेरुलियमए लिप्पासणे,
तवणिज्जमयी संकला,

रिट्ठमए छादने,
रिट्ठामया मसी,
वइरामयी लेहणी,
रययामयाइं पत्तकाइं,
[अंकमयाइं पत्ताइं,]
रिट्ठामयाइं अक्खराइं, धम्मिए सत्थे।

१८६. ववसायसभाए णं उप्पिं अट्ठट्ठमंगलगा, झया, छत्ताइछत्ता, उत्तिमागारेति। —जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४०

### एगं महं बलिपेढं तस्स य पमाणं—

१८७. तीसे णं ववसायसभाए उत्तर-पुरत्थिमेणं—एत्थ णं एगे महं बलिपेढे पण्णत्ते, से णं दो जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं जोयणं वाहल्लेणं, सव्वरययामए अच्छे-जाव-पडिरूवे।

१८८. एत्थ णं तस्स णं बलिपेढस्स उत्तर-पुरत्थिमेणं एगा महई णंदा पुक्खरिणी पण्णत्ता, जं चेव माणं हरयस्स तं चेव सव्वं।

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४०

### विजयदेवस्स उववायं—

१८९. तेणं कालेणं तेणं समएणं विजए देवे विजयाए रायहाणीए,

### एक महान व्यवसायसभा—

१८४. इस अलंकार सभा के उत्तर-पूर्व ईशान-दिशा में एक विशाल व्यवसाय सभा कही गई है।

**इस व्यवसाय सभा का वर्णन भी भद्रासन आदि रूप परिवार से रहित सिंहासन तक अभिषेक सभा के वर्णन सदृश करना चाहिये।**

### विजयदेव का एक महान् पुस्तक रत्न—

१८५. इस सिंहासन पर विजयदेव का एक श्रेष्ठ-उत्तम-विशाल पुस्तक रत्न रखा हुआ है, इस पुस्तक रत्न का वर्णन इस प्रकार का कहा गया है, यथा—रिष्ट रत्न से बना हुआ जिसका आवरण पृष्ठ (पुट्ठा) है।

चाँदी से जिसके पृष्ठ (पन्ने) बने हैं।
रिष्ट रत्न से बने जिसमें अक्षर हैं।
डोरे (बाँधने की रस्सी) तपनीय स्वर्ण के बने हैं।
इन डोरों में अनेक मणियों की गांठें लगी हैं।
वैडूर्य रत्न के लिप्यासन-दावात हैं।
लिप्यासन में जो सांकल लगी है वह तपनीय स्वर्ण की बनी हुई है।
मषी-पात्र-दावात का ढक्कन रिष्टरत्न का बना हुआ है।
स्याही रिष्ट रत्न की बनी हुई है।
वज्ररत्न की बनी लेखनी है।
इसके पत्र चाँदी के बने हैं।
(अंकरत्न से इसके पत्र बने हैं।)
अक्षर रिष्ट रत्न के बने हुए हैं, और यह पुस्तकरत्न धर्म-शास्त्र है।

१८६. व्यवसाय सभा के ऊपर उत्तम आकार प्रकार के आठ-आठ मंगलद्रव्य ध्वजायें, और छत्रातिछत्र हैं।

### एक महा बलिपीठ और उसका प्रमाण—

१८७. इस व्यवसाय सभा के ईशानकोण में एक विशाल बलिपीठ कहा गया है, वह बलिपीठ दो योजन का लम्बा-चौड़ा, एक योजन मोटा, और सर्वात्मना चाँदी से बना हुआ स्वच्छ—**यावत्**—प्रतिरूप है।

१८८. इस बलिपीठ के उत्तर-पूर्व दिग्भाग में एक उत्तम विशाल नन्दा पुष्करिणी कही गई है, **जैसा पूर्व में पुष्करिणी की लम्बाई-चौड़ाई आदि का प्रमाण आदि कहा गया है, वैसा ही सब इस नन्दा पुष्करिणी का तथा ह्रदों का वर्णन समझना चाहिये।**

### विजयदेव का उपपात (जन्म)—

१८९. उस काल और उस समय में विजयदेव विजया राजधानी

उववायसभाए देवसयणिज्जंसि देवदूसंतरिए अंगुलस्स असंखेज्जइभागमेत्तीए बोंदीए विजयदेवत्ताए उववण्णे।

की उपपात सभा में देवदूष्य से अन्तरित देवशय्या पर अंगुल के असंख्यातवें भाग मात्र अवगाहना वाले शरीर से विजयदेव के रूप में उत्पन्न हुआ।

१६०. तए णं से विजए देवे अहुणोववण्णमेत्तए चेव समाणे पंचविहाए पज्जत्तीए पज्जत्तीभावं गच्छइ, तं जहा—(१) आहारपज्जत्तीए, (२) सरीरपज्जत्तीए, (३) इंदियपज्जत्तीए, (४) आणापाणु पज्जत्तीए, (५) भासा-मण-पज्जत्तीए।

१६०. इसके अनन्तर ही वह विजयदेव उत्पन्न होते ही पांच प्रकार की पर्याप्तियों से पर्याप्तिभाव को प्राप्त हुआ, वे पांच पर्याप्तियां इस प्रकार हैं—(१) आहारपर्याप्ति, (२) शरीर पर्याप्ति, (३) इन्द्रियपर्याप्ति, (४) श्वासोच्छ्वास पर्याप्ति और (५) भाषा-मनः पर्याप्ति।

१६१. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स पंचविहाए पज्जत्तीए पज्जत्ती भावं गयस्स इमे एयारूवे अज्झत्थिए चिंतिए पत्थिए मणोगए संकप्पे समुप्पज्जित्था।

किं मे पुव्वं सेयं ? किं मे पच्छा सेयं ?

किं मे पुव्विं करणिज्जं ? किं मे पच्छा करणिज्जं ?

किं मे पुव्विं वा पच्छा वा हियाए सुहाए खेमाए णिस्सेसाए अणुगामियत्ताए भविस्सइ त्ति कट्टु एवं संपेहेइ।

१६१. तदनन्तर पांच प्रकार की पर्याप्तियों से पर्याप्त भाव को प्राप्त उस विजयदेव के मन में इस प्रकार का आध्यात्मिक चिन्तित, प्रार्थित, मनोगत संकल्प उत्पन्न हुआ—

मुझे पहले क्या श्रेय रूप है, और पश्चात् क्या हितकर है ?

पहले मुझे क्या करना चाहिये और पीछे क्या करना चाहिये ?

पहले अथवा पीछे, हित के लिये, सुख के लिये, क्षेम के लिये, निःश्रेयस के लिये, और साथ में जाने योग्य कौन-सी वस्तु होगी? ऐसा उसने विचार किया।

१६२. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स सामाणिय परिसोववण्णगा देवा विजयस्स देवस्स इमं एयारूवे अज्झत्थियं, चिंतियं, पत्थियं, मणोगयं संकप्पं, समुप्पण्णं जाणित्ता जेणामेव से विजए देवे तेणामेव उवागच्छंति, तेणामेव उवागच्छित्ता विजयं देवं करयलपरिग्गहियं सिरसावत्तं मत्थए अंजलि कट्टु जएणं विजएणं वद्धावेंति, जएणं विजएणं वद्धावेत्ता एवं वयासी—

"एवं खलु देवाणुप्पियाणं विजयाए रायहाणीए सिद्धाययणंसि अट्ठसयं जिणपडिमाणं जिणुस्सेहप्पमाण मेत्ताणं संनिक्खित्तं चिट्ठन्ति।

सभाए य सुहम्माए माणवए चेइयखंभे वइरामएसु गोल-वट्टसमुग्गएसु बहूओ जिण सकहाओ संन्निक्खित्ताओ चिट्ठन्ति।

जाओ णं देवाणुप्पियाणं अन्नेसिं च बहूणं विजया रायहाणि वत्थव्वाणं देवाणं देवीग य अच्चणिज्जाओ वंदणिज्जाओ पूयणिज्जाओ सक्कारणिज्जाओ सम्माणणिज्जाओ कल्लाणं मंगलं देवयं चेइयं पज्जुवासणिज्जाओ—एयण्णं देवाणुप्पियाणं पुव्विं पि सेयं, एयण्णं देवाणुप्पियाणं पच्छा वि सेयं, एयण्णं देवाणुप्पियाणं पुव्विं पि करणिज्जं, एयण्णं देवाणुप्पियाणं पच्छा वि करणिज्जं, एयण्णं देवाणुप्पियाणं पुव्वि वा पच्छा वा हियाए-जाव-आणुगामियत्ताए भविस्सइ त्ति" कट्टु महया महया जय जय सद्दं पउंजंति।

१६२. तत्पश्चात् उस विजयदेव के सामानिक परिषदा-स्थानीय देव अर्थात् सामानिक देव विजय देव के उत्पन्न हुए इस प्रकार के इस आध्यात्मिक, चिन्तित, प्रार्थित और मनोगत संकल्प को जानकर जहाँ वह विजय देव था वहाँ पर आये, वहाँ आकर करयुगल को जोड़कर और मस्तक पर घुमाकर अंजलि पूर्वक उस विजय देव को जय-विजय शब्दों से बधाया और जय-विजय शब्दों से बधाकर इस प्रकार बोले—

'हे देवानुप्रिय ! आप की विजया राजधानी में स्थित सिद्धायतन में जिनोत्सेध प्रमाण वाली एक सौ आठ जिन प्रतिमाएँ विराजमान हैं, तथा—

सुधर्मा सभा के माणवक चैत्यस्तम्भ में वज्ररत्नों से निर्मित गोल वर्तुलाकार समुद्गकों में बहुत-सी जिनेन्द्र देवों की अस्थियाँ रखी हुई हैं।

ये (जिन प्रतिमायें और अस्थियाँ) आप देवानुप्रिय को एवं विजया राजधानी में निवास करने वाले और दूसरे अनेक देवों और देवियों के लिये अर्चनीय, वन्दनीय, पूजनीय, सत्कारणीय (सत्कार करने योग्य) सम्माननीय हैं, तथा कल्याण रूप, मंगलरूप, देवरूप और चैत्य रूप होने से पर्युपासना, सेवा करने योग्य हैं, ये सब आप देवानुप्रिय के लिये पूर्व में भी श्रेय रूप हैं, और ये सब पीछे भी आप देवानुप्रिय के लिये श्रेयस्कर हैं, अतएव आप देवानुप्रिय के लिये यह पहले भी करणीय हैं, और आप देवानुप्रिय के लिये बाद में भी करणीय—करने योग्य हैं, क्योंकि यह आप देवानुप्रिय को पहले और बाद में हित के लिये—यावत्—अनुगामीरूप से होगा, इस प्रकार कहकर उन्होंने जोर-जोर से जय-जय शब्दघोष किया।

१९३. तए णं से विजए देवे तेसिं सामाणियपरिसोववण्णगाणं देवाणं अंतिए एयमट्ठं सोच्चा णिसम्म हट्ठतुट्ठ-जाव-हियए देवसयणिज्जाओ अब्भुट्ठेइ, अब्भुट्ठित्ता दिव्वं देवदूसजुयलं परिहेइ, परिहित्ता देवसयणिज्जाओ पच्चोरुहइ, पच्चोरुहित्ता उववायसभाओ पुरत्थिमेणं दारेणं णिग्गच्छइ, णिग्गच्छित्ता जेणेव हरए तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता हरयं अणुपदाहिणं करेमाणे करेमाणे पुरत्थिमेणं तोरणेणं अणुप्पविसइ अणुप्पविसित्ता पुरत्थिमिल्लेणं तिसोवाणपडिरूवएणं पच्चोरुहइ, पच्चोरुहित्ता हरयं ओगाहेइ, ओगाहित्ता जलावगाहणं करेइ, करित्ता जलमज्जणं करेइ, करित्ता जलकिड्डं करेइ, करित्ता आयंते चोक्खे परमसूइभूए हरयाओ पच्चुत्तरइ, पच्चुत्तरित्ता जेणामेव अभिसेयसभा तेणामेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता अभिसेयसभं पदाहिणं करेमाणे करेमाणे पुरत्थिमिल्लेणं दारेणं अणुप्पविसइ, अणुप्पविसित्ता जेणेव सए सीहासणे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता सीहासणवरगए पुरत्थाभिमुहे सण्णिसण्णे ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४१

१९३. तत्पश्चात् वह विजयदेव सामानिक परिषदोपगत देवों के इस हितावह अर्थ को सुनकर और मन में निश्चय कर हृष्ट-तुष्ट —यावत्—हृदय प्रफुल्लित होता हुआ देवशय्या से उठा, उठकर दिव्य देवदूष्य युगल को पहना, पहनकर देवशय्या से नीचे उतरा, उतर कर उपपात सभा के पूर्व दिशावर्ती द्वार से बाहर निकला, निकलकर जहाँ ह्रद था, वहाँ गया, वहाँ जाकर ह्रद की बार-बार प्रदक्षिणा करता हुआ पूर्व तोरण द्वार से उसमें प्रविष्ट हुआ, अनुप्रवेश करके पूर्वदिशा भाग में स्थित त्रिसोपान पंक्ति से नीचे उतरा, उतरकर ह्रद में प्रविष्ट हुआ, प्रविष्ट होकर जलावगाहन-स्नान किया, स्नान करके शरीर का जलमर्दन किया, मर्दन करके जलक्रीडा की, जलक्रीड़ा करके आचमन द्वारा स्वच्छ, परमशुचिभूत होकर ह्रद से बाहर निकला, बाहर निकल कर जहाँ अभिषेक सभा थी, वहाँ आया, वहाँ आकर अभिषेक सभा की पुन:-पुन: प्रदक्षिणा करता हुआ पूर्व दिशा के द्वार से उसमें प्रविष्ट हुआ, प्रवेश करके जहाँ सिंहासन था, वहाँ आया और आकर उस श्रेष्ठ सिंहासन पर पूर्व दिशा की ओर मुख करके बैठ गया ।

## विजयदेवस्स इंदाभिसेयं—

१९४. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स सामाणियपरिसोववण्णगा देवा आभिओगिए देवे सद्दावेंति, सद्दावित्ता एवं वयासी—

"खिप्पामेव भो देवाणुप्पिया ! विजयस्स देवस्स महत्थं महग्घं महरिहं विपुलं इंदाभिसेयं उवट्ठवेह ।"

## विजयदेव का इन्द्राभिषेक—

१९४. तदनन्तर उस विजयदेव के सामानिक परिषदोपन्न देवों ने आभियोगिक देवों को बुलाया, और बुलाकर उनसे इस प्रकार कहा—

"हे देवानुप्रियो ! तुम लोग अतिशीघ्र विजयदेव का इन्द्राभिषेक करने के लिये महान अर्थवाली, महा मूल्यवान, महापुरुषों के योग्य, विपुल ऐसी इन्द्राभिषेकयोग्य सामग्री उपस्थित करो ।

१९५. तए णं ते आभिओगिआ देवा सामाणिय परिसोववण्णेहिं एवं वुत्ता समाणा हट्ठतुट्ठ-जाव-हियया करयलपरिग्गहियं सिरसावत्तं मत्थए अंजलिं कट्टु एवं देवा तहत्ति आणाए विणएणं वयणं पडिसुणंति, पडिसुणित्ता उत्तर-पुरत्थिमं दिसीभागं अवक्कमंति, अवक्कमित्ता वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहणंति, समोहणित्ता संखेज्जाइं जोयणाइं दंडं णिसरंति, तं जहा— रयणाणं जाव-रिट्ठाणं । अहा बायरे पोग्गले परिसाडंति, परिसाडित्ता अहा सुहुमे पोग्गले परियायंति, परियायित्ता दोच्चं पि वेउव्वियसमुग्घाएणं समोहणंति, समोहणित्ता—

(१) अट्ठसहस्सं सोवण्णियाणं कलसाणं,
(२) अट्ठसहस्सं रुप्पामयाणं कलसाणं,
(३) अट्ठसहस्सं मणिमयाणं कलसाणं,

१९५. तत्पश्चात् सामानिक परिषदोपपन्न देवों के द्वारा आज्ञापित वे आभियोगिक देव उन सामानिक देवों के आदेश को सुनकर हृष्ट-तुष्ट—यावत्—उल्लसित होकर दोनों हाथों को जोड़ मस्तक पर आवर्त करके अंजलिपूर्वक "हे देव ! हमें आपकी आज्ञा प्रमाण है, कहकर विनयपूर्वक आज्ञा वचनों को सुनते हैं, सुनकर उत्तर-पूर्व दिग्भाग में गये, वहाँ जाकर वैक्रिय समुद्‌घात द्वारा विकुर्वणा की, विकुर्वणा करके संख्यात योजन प्रमाण दंडाकार के रूप में आत्म-प्रदेशों को बाहर निकाला, यथा—रत्नों के—यावत्—रिष्टों के यथा बाहर-असार पुद्गलों को अलग किया, दूर हटाया दूर हटाकर यथा सूक्ष्म-सारभूत पुद्गलों को ग्रहण किया, ग्रहण करके पुनः दूसरी बार दुबारा भी वैक्रिय समुद्‌घात किया, समुद्‌घात करके—

(१) एक हजार आठ स्वर्ण के कलशों की,
(२) एक हजार आठ चाँदी के कलशों की,
(३) एक हजार आठ मणियों के कलशों की,

(४) अट्ठसहस्सं सुवण्ण-रुप्पामयाणं कलसाणं,
(५) अट्ठसहस्सं सुवण्ण-मणिमयाणं कलसाणं,
(६) अट्ठसहस्सं रुप्पामणिमयाणं कलसाणं,
(७) अट्ठसहस्सं सुवण्ण-रुप्पामयाणं कलसाणं,
(८) अट्ठसहस्सं भोमेज्जाणं कलसाणं,
(९) अट्ठसहस्सं भिंगारगाणं,
(१०) अट्ठसहस्सं आयंसगाणं,
(११) अट्ठसहस्सं थालाणं,
(१२) अट्ठसहस्सं पातीणं,
(१३) अट्ठसहस्सं सुपइट्ठगाणं[1],
(१४) अट्ठसहस्सं चित्ताणं,
(१५) अट्ठसहस्सं रयणकरंडगाणं,
(१६) अट्ठसहस्सं पुप्फचंगेरीणं-जाव-लोमहत्थ चंगेरीणं,
(१७) अट्ठसहस्सं पुप्फपडलगाणं-जाव-लोमहत्थ पडलगाणं,
(१८) अट्ठसयं सीहासणाणं,
(१९) अट्ठसयं छत्ताणं,
(२०) अट्ठसयं चामराणं,[2]
(२१) अट्ठसयं अवपडगाणं,
(२२) अट्ठसयं वट्टकाणं,
(२३) अट्ठसयं तवसिप्पाणं,
(२४) अट्ठसयं खोरकाणं,
(२५) अट्ठसयं पीणकाण,
(२६) अट्ठसयं तेल्लसमुग्गकाणं,
(२७) अट्ठसयं धूवकडुच्छुयाणं विउव्वंति ।

ते साभाविए विउव्विए य कलसे य-जाव-धूवकडुच्छुए य गेण्हंति, गेण्हित्ता विजयाओ रायहाणीओ पडिनिक्खमंति, पडिनिक्खमित्ता ताए उक्किट्ठाए-जाव-उद्धुत्ताए दिव्वाए देवगईए तिरियमसंखेज्जाणं दीव-समुद्दाणं मज्झं मज्झेणं वीयीवयमाणा वीयीवयमाणा जेणेव खीरोदे समुद्दे तेणेव उवागच्छंति, तेणेव उवागच्छित्ता खीरोदगं गिण्हंति, गिण्हित्ता जाइं तत्थ उप्पलाइं-जाव-सयसहस्सपत्ताइं ताइं गिण्हंति.

(४) एक हजार आठ स्वर्ण और चाँदी के कलशों की,
(५) एक हजार आठ स्वर्ण और मणियों के कलशों की,
(६) एक हजार आठ चाँदी और मणियों के कलशों की,
(७) एक हजार आठ स्वर्ण और चांदी के मिश्रित कलशों की,
(८) एक हजार आठ मिट्टी के कलशों की,
(९) एक हजार आठ भृङ्गारकों-झारियों की,
(१०) एक हजार आठ आदर्शकों-दर्पणों की,
(११) एक हजार आठ थालों की,
(१२) एक हजार आठ पात्रियों की,
(१३) एक हजार आठ सुप्रतिष्ठकों-बाजोटों की,
(१४) एक हजार आठ चित्रों की,
(१५) एक हजार आठ रत्न करंडकों की,
(१६) एक हजार आठ पुष्पचंगेरिकाओं की—**यावत्**—लोमहस्त-(मयूरपिच्छ) चंगेरिकाओं की,
(१७) एक हजार आठ पुष्पपटलों की—**यावत्**—लोमहस्तपटलकों की,
(१८) एक सौ आठ सिंहासनों की,
(१९) एक सौ आठ छत्रों की,
(२०) एक सौ आठ चामरों की,
(२१) एक सौ आठ अधपट्टकों की,
(२२) एक सौ आठ वर्तकों की,
(२३) एक सौ आठ तपःसिप्रों की,
(२४) एक सौ आठ क्षोरकों की—कटोरों की,
(२५) एक सौ आठ पीणकों की—समचतुरस्र पात्र विशेषों की,
(२६) एक सौ आठ तैल समुद्गकों की,
(२७) एक सौ आठ धूप कडुच्छकों की विकुर्वणा की ।

इन सबको स्वाभाविक रूप से विकुर्वित हुए कलशों को—**यावत्**—धूपकडुच्छकों को लिया, लेकर विजया राजधानी में से निकले, निकलकर वे अपनी इस उत्कृष्ट—**यावत्**—उद्धृत दिव्य देवगति से तिर्यग् असंख्यातद्वीप समुद्रों के बीच में से होकर चलते हुए—चलते हुए जहाँ क्षीरोदधि समुद्र था वहाँ आये, वहाँ आकर क्षीरोदक को पात्र में भरा, क्षीर सागर के जल को लेकर जितने भी वहाँ पर उत्पल—**यावत्**—शतपत्र, सहस्रपत्र, कमल थे उन

गिण्हित्ता जेणेव पुक्खरोदे समुद्दे तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता पुक्खरोदगं गेण्हंति, गिण्हित्ता जाइं तत्थ उप्पलाइं -जाव-सयसहस्सपत्ताइं ताइं गिण्हंति, गिण्हित्ता जेणेव समयखेत्ते, जेणेव भरहेरवयाइं वासाइं, जेणेव मागध-वरदाम-पभासाइं तित्थाइं तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता तित्थोदगं गिण्हंति, गिण्हित्ता तित्थमट्टियं गेण्हंति।

गेण्हित्ता जेणेव गंगा-सिंधु-रत्ता-रत्तवई सलीला तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सरितोदगं गेण्हंति, गिण्हित्ता उभओ तडमट्टियं गेण्हंति।

गेण्हित्ता जेणेव चुल्लहिमवत-सिहरि वासघरपव्वया तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सव्वतूवरे य, सव्व पुप्फे य, सव्व गंधे य, सव्व मल्ले य, सव्वोसहिसिद्धत्थए गिण्हंति, सव्वोसहिसिद्धत्थए गिण्हित्ता जेणेव पउमद्दह-पुण्डरीयद्दहा तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता दहोदग गेण्हंति, गेण्हित्ता जाइं तत्थ उप्पलाइं-जाव-सयसहस्सपत्ताइं ताइं गेण्हंति।

ताइं गेण्हित्ता जेणेव हेमवय-हेरण्णवयाइं वासाइं, जेणेव रोहिय-रोहियंस-सुवण्णकूल-रुप्पकूलाओ तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सलिलोदगं गेण्हंति, गेण्हित्ता उभओ तडमट्टियं गेण्हंति, गेण्हित्ता जेणेव सद्दावाति-मालवंत-परियागा वट्ट वेतड्ढ पव्वया तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सव्वतूवरे य, -जाव-सव्वोसहिसिद्धत्थए य गेण्हंति, गेण्हित्ता जेणेव महाहिमवंत-रुप्पिवासघरपव्वया उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सव्वपुप्फे तं चेव महा पउमद्दह-महापुण्डरीयद्दहा तेणेव उवागच्छंति।

उवागच्छित्ता जाइं तत्थ उप्पलाइं-जाव-सयसहस्सपत्ताइं ताइं गेण्हंति, गेण्हित्ता जेणेव हरिवासे रम्मावासे ति, जेणेव हरकंत-हरिकंत-णरकंत-णारिकंताओ सलिलाओ तेणेव उवागच्छति, उवागच्छित्ता सलिलोदगं गिण्हति, गेण्हित्ता उभओ तडमट्टियं गेण्हंति,

गेण्हित्ता जेणेव वियडावइ-गधावइ-वट्ट वेयड्ड पव्वया तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सव्वतूवरे य-जाव-सव्वोसहिसिद्धत्थए गेण्हंति, गेण्हित्ता जेणेव-णिसह-णीलवंत वासहर पव्वया तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता, सव्वतूवरे य-जाव-सव्वोसहिसिद्धत्थए य गेण्हंति।

गेण्हित्ता जेणेव तिगिच्छदह-केसरिदहा तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता जाइं तत्थ उप्पलाइं-जाव-सयसहस्सपत्ताइं ताइं

सबको लिया, उन्हें लेने के बाद जहाँ पुष्करोदधि था वहाँ आये वहाँ आकर पुष्करोदक ग्रहण किया, ग्रहण करके वहाँ जितने भी उत्पल—**यावत्**—शतदल-सहस्रदलकमल थे, उनको लिया, लेकर फिर वे जहाँ मनुष्य क्षेत्र था, उसमें भी जहाँ भरत और ऐरावत क्षेत्र थे, जहाँ मागध, वरदाम, प्रभास आदि तीर्थ थे, वहाँ आये, वहाँ आकर तीर्थोदक पात्रों में भरा, भरकर तीर्थों की मिट्टी ली।

मिट्टी लेने के बाद जहाँ गंगा, सिंधु, रक्ता-रक्तवती महानदियाँ थीं, वहाँ आये, वहाँ आकर सरितोदक पात्रों में भरा, सरितोदक लेकर नदियों के दोनों तटों की मिट्टी ली।

मिट्टी लेकर फिर जहाँ क्षुद्र हिमवान और शिखरी नामक वर्षधर पर्वत थे वहाँ आये, वहाँ आकर समस्त ऋतुओं की और रस विशेषों से युक्त वस्तुओं को समस्त पुष्पों को, समस्त गंधों को, समस्त मालाओं को, समस्त औषधियों और सिद्धार्थ को—सरसों को लिया, समस्त औषधियों और सरसों को लेकर जहाँ पद्मद्रह, पुण्डरिकद्रह थे वहाँ आये, वहाँ आकर द्रहोदक लिया और वहाँ जितने भी उत्पल—**यावत्**—शत सहस्रदल कमल थे, उनको लिया।

उनको लेने के बाद जहाँ हेमवत—हैरण्यवत क्षेत्र थे, जहाँ रोहित-रोहितांस क्षेत्र, सुवर्णकूला, रूप्यकूला, नदियाँ थी, वहाँ आये, वहाँ आकर नदियों का जल भरा और दोनो तटों की मिट्टी ली, मिट्टी लेने के बाद जहाँ शब्दापाति, माल्यवंत, प्रयाग, वृत-वैताढ्य पर्वत थे, वहाँ आये, वहाँ आकर सर्व रस विशेषों से युक्त वस्तुओं—**यावत्**—समस्त औषधियों और सरसों को लिया, लेने के बाद जहाँ महाहिमवन्त और रूप्य वर्षधर पर्वत थे, वहाँ आये, वहाँ आकर समस्त पुष्पों आदि को लिया और उसी प्रकार से जहाँ महापद्मद्रह, महा पुण्डरीकद्रह थे वहाँ आये।

वहाँ आकर जितने वहाँ उत्पल थे—**यावत्**—शत सहस्र कमल थे, उनको लिया, उनको लेकर जहाँ हरिवर्ष, रम्यक वर्ष थे, जहाँ हरकांता, हरिकांता, नरकांता, नारीकांता नदियां थीं वहाँ आये, वहाँ आकर नदियों का जल पात्रों में लिया, जल लेकर उन नदियो के दोनों तटों की मिट्टी ली।

मिट्टी लेने के बाद जहाँ विकटापति, गंधापति, वृत्तवैताढ्य पर्वत थे, वहाँ आये, वहाँ आकर सर्वरस विशेषों से युक्त सर्व ऋतुओं में उत्पन्न श्रेष्ठ वस्तुओं—**यावत्**—समस्त औषधियों व सिद्धार्थकों को लिया, उसके बाद जहाँ निषध, नील नामक वर्षधर पर्वत थे वहाँ आये. आकर सर्व ऋतुओं के उत्तम पुष्पों—**यावत्**—समस्त औषधियों और सर्षपों को लिया।

सर्षपों को लेने के बाद जहाँ तिगिच्छद्रह, केसरीद्रह थे वहाँ आये, वहाँ आकर उन्होंने वहाँ जितने उत्पल—**यावत्**—

गेण्हंति, गेण्हित्ता जेणेव पुव्व विदेहावर विदेह वासाइं, जेणेव सीयासीओयाओ महाणईओ जहा णईओ।

सहस्र पत्र कमल थे, उनको लिया, उनको लेकर जहाँ पूर्वविदेह और पश्चिमविदेह क्षेत्र थे, जहाँ सीता और सीतोदा महा-नदियाँ थीं।

जेणेव सव्व चक्कवट्टि विजया, जेणेव सव्वमागह-वरदाम-पभासाइं तित्थाइं तहेव।

जहाँ सर्व चक्रवर्तियों के विजेतव्य विजय थे, जहाँ पर सर्व मागध, वरदाम, प्रभास आदि तीर्थ थे वहाँ से जैसे पूर्व नदियों का जल, मिट्टी, कमल आदि लेने का वर्णन किया गया है, वैसा इन नदियों ह्रदों, तीर्थों के जल लेने आदि का सर्व वर्णन यहाँ भी कर लेना चाहिए।

जेणेव सव्ववक्खारपव्वया सव्व तुवरे य, जेणेव सव्वंतर-णईओ सलीलोदगं गेण्हंति, गेण्हित्ता तं चेव।

जहाँ वक्षस्कार पर्वत थे, वहाँ आये और वहाँ आकर सर्व ऋतुओं के पुष्पादिकों को लिया, फिर जहाँ सर्व अन्तर्वर्ती नदियाँ थीं वहाँ आये। वहाँ से भी पूर्व की तरह जल, दोनों तटों की मिट्टी आदि ली, इत्यादि का वर्णन करना चाहिये।

जेणेव मंदरे पव्वए, जेणेव भद्दसालवणे तेणेव उवागच्छंति सव्व तुवरे य-जाव-सव्वोसहिसिद्धत्थए य गिण्हंति, गेण्हित्ता; जेणेव णंदणवणे तेणेव उवागच्छइ. उवागच्छित्ता सव्व तुवरे य-जाव-सव्वोसहिसिद्धत्थए य सरसं च गोसीसचंदणं गिण्हंति, गिण्हित्ता जेणेव सोमणसवणे तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सव्व तुवरे य-जाव-सव्वोसहिसिद्धत्थ य सरसं च गोसीस चंदणं दिव्वं च सुमणदामं गेण्हंति, गेण्हित्ता जेणेव पंडगवणे तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता सव्व तूवरे य-जाव-सव्वो-सहिसिद्धत्थे य सरसं च गोसीस चंदणं दिव्वं च सुमणदामं दद्दरय-मलय सुगंधिए य गंधे गेण्हंति।

तत्पश्चात् जहाँ मन्दर पर्वत था और उसमें भी जहाँ भद्रशाल वन था, वहाँ आये, और वहाँ से भी रस प्रधान सर्वऋतुओं के पुष्पों-फलों—यावत्—सर्व औषधियों और सिद्धार्थकों को लिया, लेने के बाद जहाँ नन्दनवन था वहाँ आये, और वहाँ आकर सब ऋतुओं के पुष्पों-फलों—यावत्—सर्व औषधियों और सिद्धार्थकों को लिया, तथा सरस गोशीर्ष चन्दन को लिया, चन्दन को लेकर जहाँ सौमनसवन था वहाँ आये, वहाँ आकर सर्व ऋतुओं के पुष्पों-फलों आदि को—यावत्—सर्व औषधियों और सिद्धार्थकों-सरसों और सरस गोशीर्ष चन्दन एवं दिव्य सुमन मालाओं, मलय-चन्दन की गंध से मिश्रित अत्यन्त सुगन्धित गन्धद्रव्यों को लिया।

गेण्हित्ता एगओ मिलंति, मिलित्ता जंबुद्दीवस्स पुरत्थि-मिल्लेणं दारेणं णिगच्छंति, णिगच्छित्ता ताए उक्किट्ठाए-जाव-दिव्वाए देवगईए तिरियमसंखेज्जाणं दीव-समुद्दाणं मज्झं-मज्झेणं वीईवयमाणा वीईवयमाणा जेणेव विजया रायहाणी तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता विजयं रायहाणिं अणुप्प-याहिणं करेमाणा करेमाणा जेणेव अभिसेयसभा, जेणेव विजए देवे तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता करयल परिग्गहियं सिरसावत्तं मत्थए अंजलिं कट्टु जएणं विजएणं वद्धावेंति, विजयस्स देवस्स तं महत्थं महग्घं महरिहं विपुलं अभिसेयं उवट्ठवेंति।

इन सबको लेकर वे सब एक स्थान पर एकत्रित हुए, एकत्रित होकर जम्बूद्वीप के पूर्वद्वार से निकले, निकलकर वे अपनी उस उत्कृष्ट—यावत्—दिव्य देवगति से तिर्यग् असंख्यात द्वीप-समुद्रों के बीचोंबीच से चलते हुए जहाँ विजया राजधानी थी, वहाँ आये, वहाँ आकर विजया राजधानी की प्रदक्षिणा करते हुए जहाँ अभिषेक सभा थी, उसमें भी जहाँ विजयदेव था, वहाँ आये, वहाँ आकर दोनों हाथों को जोड़कर और मस्तक पर आवर्त कर के अंजलिपूर्वक जय-विजय शब्दों के द्वारा बधाया, और फिर विजय देव के अभिषेक की वह महार्थक, महामूल्यवान, महान पुरुषों के योग्य और विपुल सामग्री सामने रखी।

१६६. तए णं तं विजयदेवं चत्तारि य सामाणिय साहस्सीओ चत्तारि अग्गमहिसीओ सपरिवाराओ तिण्णि परिसाओ सत्त अणिया, सत्त अणियाहिवई, सोलस आयरक्खदेवसाहस्सीओ अन्ने य बहवे विजय रायहाणिवत्थव्वगा वाणमंतरा देवाय देवीओ य तेहिं साभाविएहिं उत्तरवेउव्विएहिं य वरकमलपइट्ठाणेहिं सुरभिवरवारि पडिपुण्णेहिं चंदण कयचच्चाएहिं आविद्धकंठ-

१६६. तदनन्तर (अभिषेक सामग्री उपस्थित करने के बाद) चार हजार सामानिक देवों, अपने परिवार सहित चार अग्रमहिषियों, तीन परिषदाओं, सातों प्रकार की अनीक-सेनाओं, सातों अनीका-धिपतियों, सोलह हजार आत्मरक्षक देव तथा विजयाराजधानी के निवासी और दूसरे भी अनेक वाण-व्यंतर देव-देवियों ने उन स्वाभाविक और उत्तर विक्रिया करके आभियोगिक देवों द्वारा उपस्थित श्रेष्ठ कमलों के ऊपर स्थापित, सुगन्धित, श्रेष्ठ जल से पूर्ण रूपेण भरे हुए, चन्दन के लेप से चित्रित (अर्थात् जिन पर

गुणेहिं पउमुप्पलपिहाणेहिं करयल सुकुमाल कोमल परिग्गहिएहिं अट्ठ सहस्साणं सोवण्णियाणं कलसाणं-जाव-अट्ठ सहस्साणं भोमेयाणं कलसाणं सव्वोदएहिं सव्वमट्टियाहिं सव्वतुवरेहिं -जाव-सव्वोसहिसिद्धत्थएहिं सव्विड्ढीए सव्वजुत्तीए सव्वबलेणं सव्वसमुदएणं सव्वायरेणं सव्वविभूतिए सव्वविभूसाए सव्वसंभमेणं सव्वोरोहेणं सव्वणाडएहिं सव्व पुप्फ-गंध-मल्लालंकार विभूसाए, सव्व दिव्वतुडियणिणाएणं, महया इड्ढीए, महया जुत्तीए, महया बलेणं, महया समुदएणं, महया तुरिय जमगसमग-पडुप्पवाइयरवेणं संख-पणव-पडह-भेरि-झल्लरि-खरमुहि-मुरव-मुयंग-दुंदुहि-हुडुक्कणिग्घोस-संनिनादियरवेणं महया महया इंदाभिसेगेणं अभिसिंचंति ।

चन्दन के लेप के थापे लगे हुए हैं) जिनके कंठों में सूत—कलावा (पंचरंगा सूत) बँधा हुआ है, पद्मकमलों के ढक्कन से ढके हुए और सुकुमाल कोमल हस्ततलों (हथेलियों में धारण किये हुए) ऐसे एक हजार आठ सौवर्णिक (स्वर्ण से बने हुए) कलशों—यावत्—एक हजार मिट्टी के कलशों से तथा सभी महानदियों, द्रहों, तीर्थ-सरोवरों, अन्तर्वर्ती नदियों आदि के जल और इन-इनके तटों की मिट्टी से एवं सभी ऋतुओं के पुष्पों-फलों—यावत्—सर्व औषधियों और सिद्धार्थकों आदि रूप अभिषेक सामग्री से तथा अपनी समस्त ऋद्धि, समस्त द्युति-कांति, समस्त सेना, समस्त परिवार आदि के साथ अत्यधिक आदरपूर्वक एवं समस्त विभूति, विभूषा, औत्सुक्य, अन्तःपुर सहित तथा अनेक प्रकार के नाटकों-उत्सवों के साथ, समस्त पुष्पों, गंधों, मालाओं और अलंकारों आदि के द्वारा की गई विभूषा-सजावट के साथ, समस्त दिव्य वाद्यों के निनाद पूर्वक, महान् ऋद्धि, महान् द्युति, महान् बल, महान् अभ्युदय एवं निपुण पुरुषों द्वारा एक साथ बजाये जा रहे उत्तम वाद्यों की ध्वनि तथा शंख, प्रणव, ढोल-पटह-नगाड़ा, भेरी, झल्लरी, खरमुखी (वाद्य विशेष), मुरज, मृदंग, दुन्दुभि, हुडुक्क—तवला आदि वाद्यों के समुदाय की निनाद ध्वनि पूर्वक बड़े ठाट-बाट से उस विजय देव का इन्द्राभिषेक किया ।

१९७. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स महया महया इंदाभिसेगंसि वट्टमाणंसि—

अप्पेगइया देवा णच्चोदगं णातिमट्टियं पविरलफुसियं दिव्वं सुरभिं रयरेणुविणासणं गंधोदगवासं वासंति ।

१९७. तत्पश्चात् जब इस प्रकार के अतिशय प्रभावक भव्य समारोहपूर्वक इस विजय देव का इन्द्राभिषेक हो रहा था तब ;

कितने ही देव जिसमें न तो अधिक जल का उपयोग होता हैं, और न कीचड़ होता है, इस प्रकार से रिमझिम-रिमझिम फुहारों के रूप में धूलि-मिट्टी को उपशमित करने के लिये दिव्य सुगंधित गंधोदक की वर्षा करते हैं ।

अप्पेगइया देवा णिहयरयं णट्ठरयं भट्ठरयं पसंतरयं उवसंतरयं करेंति ।

कितने ही देव उस विजय राजधानी को निहतरज वाली, नष्टरज वाली, भ्रष्टरज वाली, प्रशांत रज वाली और उपशांत रज वाली करते हैं, बनाते हैं ।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं सब्भितर-बाहिरियं आसिय-सम्मज्जिओवलित्तं सित्तसुइसम्मट्ठरत्यंतरावणवीहियं करेंति ।

कतिपय देव उस विजय राजधानी में भीतर-बाहर (सब तरफ) जल का छिड़काव कर साफ-सुथरा कर और लीप-पोतकर गलियों, बाजारों रास्तों को भली भाँति शुद्ध-पवित्र बनाते हैं ।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं मंचातिमंचकलियं करेंति,

कुछ एक देव विजया राजधानी को मंचातिमंच युक्त करते हैं ।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं णाणाविहरागरंजिय-ऊसिय जयविजय-वेजयंती-पडागातिपडागमंडियं करेंति ।

कितनेक देव विजया राजधानी को अनेक प्रकार के रंगों से रंगी हुई (रंगबिरंगी) जय-विजय सूचक और फहराती हुई विविध आकार-प्रकार वाली विजय वैजयन्ती पताकाओं से मंडित करते हैं ।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं लाउल्लोइयमहियं करेंति,

कितनेक देव विजया राजधानी को गोबर आदि से लीपते हैं ।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं गोसीस-सरसरत्त चंदण-दद्दर दिण्ण पंचंगुलितलं करेंति ।

कितनेक देव विजया राजधानी को सरस गोशीर्ष, रक्त चन्दन एवं दर्दर चन्दन के लेप के थापों से मंडित करते हैं ।

अप्पेगइया देवा विजय रायहाणिं उवचियचंदणकलसं चंदणघडसुकय-तोरण-पडिदुवारदेसभागं करेंति।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं आसत्तोसत्त-विपुल-वट्ट-वग्घारिय-मल्लदामकलावं करेंति।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं पंचवण्ण-सरस-सुरभि-मुक्क-पुप्फ-पुञ्जोवयारकलियं करेंति।

अप्पेगइया देवा विजयं रायहाणिं कालागुरु-पवर कुन्दुरुक्क-तुरुक्क-धूव-डज्झंत-मघमघेंत-गंधुद्धुयाभिरामं सुगंधवरगंधियं गंधवट्टिभूयं करेंति।

अप्पेगइया देवा हिरण्णवासं वासंति।

अप्पेगइया देवा सुवण्णवासं वासंति।

एवं रयणवासं वइरवासं पुप्फवासं मल्लवासं गंधवासं चुण्णवासं वत्थवासं आहरणवासं वासंति।

अप्पेगइया देवा हिरण्णविहिं भाइंति।

एवं सुवण्णविहिं रयणविहिं वइरविहिं पुप्फविहिं मल्लविहिं, चुण्णविहिं, गंधविहिं वत्थविहिं आभरणविहिं भाइंति।

अप्पेगइया देवा दुयं णट्टविहिं उवदंसेंति।

अप्पेगइया देवा बिलंबियं णट्टविहिं उवदंसेंति।

अप्पेगइया देवा दुय-विलंबियं णट्टविहिं उवदंसेंति।

एवं अंचियं णट्टविहिं, रिभियं णट्टविहिं, अंचियरिभियं णट्टविहिं, दिव्वं णट्टविहिं, आरभडं णट्टविहिं, भसोलं णट्टविहिं, आरभड-भसोलं णट्टविहिं, उप्पाय-णिवायपवुत्तं णट्टविहिं, संकुचिय-पसारियं णट्टविहिं, रियारियं णट्टविहिं, भंतसंभंतं णाम दिव्वं णट्टविहिं उवदंसेंति।

अप्पेगइया देवा चउव्विहवाइयं वादेंति, तं जहा—(१) ततं, (२) विततं, (३) घणं, (४) झुसिरं।

अप्पेगइया देवा चउव्विहं गेयं गायंति, तं जहा—(१) उक्खित्तयं, (२) पवत्तयं, (३) मंदायं (४) रोइदावसाणं।

अप्पेगइया देवा चउव्विह अभिणयं अभिणयंति, तं जहा—(१) दिट्ठंतियं, (२) पाडंतियं, (३) सामंतोवणिवाइयं, (४) लोगमज्झावसाणियं।

अप्पेगइया देवा पीणंति, अप्पेगइया देवा वुक्कारेंति, अप्पेगइया देवा तंडवेंति, अप्पेगइया देवा लासेंति, अप्पेगइया देवा पीणंति, वुक्कारेंति, तंडवेंति, लासेंति।

कितने ही देव विजया राजधानी के प्रत्येक घर के द्वार को चन्दन के कलशों और चन्दन के घटों से निर्मित तोरणों से मंडित करते हैं।

कितने ही देव विजया राजधानी को लटकती हुई बड़ी-बड़ी गोलाकार पुष्पमालाओं से शृंगारित करते हैं।

कितने ही देव विजया राजधानी को पंचरंगे सरस सुगंधित पुष्पों के पुंजों (गुलदस्तों) से सजाते हैं।

कितने ही देव विजया राजधानी को काले अगर, श्रेष्ठ कुन्दुरुष्क, तुरुष्क, धूप का अग्नि में प्रक्षेप करने पर महकती हुई गंध के उड़ने से मनमोहक और श्रेष्ठ सुगंध की गंधवर्तिका (अगरबत्ती) जैसी बनाते हैं।

कितने ही देव चाँदी की वर्षा बरसाते हैं।

कितने ही देव स्वर्ण की वर्षा करते हैं।

इसी प्रकार रत्नवर्षा, वज्ररत्नवर्षा, पुष्पवर्षा, माल्यवर्षा, गंधवर्षा, चूर्णवर्षा, वस्त्रवर्षा, और आभरण वर्षा बरसाते हैं।

कितने ही देव चाँदी का दान देते थे।

इसी प्रकार कितने ही देव स्वर्णदान, रत्नदान, वज्ररत्नदान, पुष्पदान, माल्यदान, सुगन्धित चूर्णदान, गंधदान, वस्त्रदान, आभरण दान देते हैं।

कितने ही देव द्रुत नाट्यविधि का प्रदर्शन करते हैं।

कितने ही देव विलम्बितनाट्यविधि का प्रदर्शन करते हैं।

कितने ही देव द्रुत विलम्बित नाट्यविधि का प्रदर्शन करते हैं।

"इसी प्रकार कितने ही देव अंचित नाट्यविधि का, रिभित नाट्यविधि का, अंचित-रिभित नाट्यविधि का, दिव्य नाट्य विधि का, आरभट नाट्यविधि का, भसोल नाट्यविधि का, आरभट-भसोल नाट्यविधि का, उत्पात-निपात प्रयुक्त नाट्य विधि का, संकुचित-प्रसारित नाट्यविधि का, गमनागमन रूप नाट्य-विधि का, भ्रान्त-संभ्रान्त नामक दिव्य नाट्य विधि का प्रदर्शन करते हैं।"

कितने ही देव चार प्रकार के वाद्यों को बजाते हैं, यथा—(१) तत, (२) वितत, (३) घन, (४) शुषिर।

कितने ही देव चार प्रकार के गीतों को गाते हैं, यथा—(१) उत्क्षिप्त, (२) प्रवृत, (३) मंद, (४) रोचितावसान।

कितने ही देव चार प्रकार के अभिनयों का अभिनय करते हैं, यथा—(१) दार्ष्टान्तिक, (२) पाटांतिक, (३) सामंतोविनिपातिक, (४) लोकमध्यावसान्तिक।

कितने ही देव अपने शरीर का स्थूल-आकार बनाते हैं, कितने ही देव गर्जना करते हैं, कितने ही देव तांडव नृत्य करते हैं, कितने ही देव नृत्य करते हैं, और कितने ही देव अपने शरीर को मांसल बनाते हैं, गर्जना करते हैं, तांडवनृत्य करते हैं और नृत्य करते हैं।

अप्पेगइया देवा अप्फोडेंति, अप्पेगइया देवा वग्गंति, अप्पेगइया देवा तिवेंति, अप्पेगइया देवा छिंदेंति, अप्पेगइया देवा अप्फोडेंति, वग्गंति, तिवेंति, छिंदेंति।

कितने ही देव ताल ठोकते हैं, कितने ही देव उछल-कूद करते हैं, कितने ही देव छलांग लगाते हैं, कितने ही देव छेदन-भेदन करते हैं, कितने ही देव ताल ठोकते हैं, उछल-कूद करते हैं, छलांग मारते हैं, और छेदन-भेदन करते हैं।

अप्पेगइया देवा हयहेसियं करेंति, अप्पेगइया देवा हत्थिगुलगुलाइयं करेंति, अप्पेगइया देवा रहघणघणाइयं करेंति, अप्पेगइया देवा हयहेसियं, हत्थिगुलगुलाइयं रहघणघणाइयं करेंति।

कितने ही देव घोड़े जैसे हिनहिनाते हैं, कितने ही देव हाथी जैसे गुड़गुड़ाहट करते हैं, कितने ही देव रथ जैसी घनघनाहट करते हैं, कितने ही देव घोड़े जैसी हिनहिनाहट करते हैं, हाथी जैसी गुडगुडाहट और रथ जैसी घनघनाहट करते हैं।

अप्पेगइया देवा उच्छोलेंति, अप्पेगइया देवा पच्छोलेंति, अप्पेगइया देवा उक्किट्ठीओ करेंति, अप्पेगइया देवा उच्छोलेंति, पच्छोलेति, उक्किट्ठीओ करेंति।

कितने ही देव हर्षातिरेक से उछलते हैं, कितने ही देव आँखे मटकाते हैं, कितने ही एक-दूसरे को गोदी में उठा लेते हैं, और कितने ही देव उछलते हैं, आँखें मटकाते हैं एवं एक-दूसरे को गोदी में उठा लेते हैं।

अप्पेगइया देवा सीहणादं करेंति, अप्पेगइया देवा पायदद्दरयं करेंति, अप्पेगइया देवा भूमिचवेडं दलयंति, अप्पेगइया देवा सीहणादं, पायदद्दरयं करेंति, भूमिचवेडं दलयंति।

कितने ही देव सिंहनाद करते हैं, कितने ही देव जोर-जोर से जमीन पर पैर पटकते हैं, कितने ही देव जमीन पर हाथों को पटकते हैं, और कितने ही देव सिंहनाद करते हैं, जमीन पर पैर पटकते हैं, एवं हाथों को पटकते हैं।

अप्पेगइया देवा हक्कारेंति, अप्पेगइया देवा वुक्कारेंति, अप्पेगइया देवा थक्कारेति, अप्पेगइया देवा पुक्कारेति, अप्पेगइया देवा नामाइं सावेंति, अप्पेगइया देवा हक्कारेंति, वुक्कारेति, थक्कारेंति, पुक्कारेति, णामाइं सावेंति।

कितनेक देव एक-दूसरे को पुकारते हैं, कितनेक देव बकरे की तरह बुगबुगाहट करते हैं, कितनेक देव थकथकाहट करते हैं, कितनेक देव फुत्कराहट करते हैं, कितनेक देव आपस में एक-दूसरे के नामों को सुनाने लगते हैं, और कितनेक देव आपस में एक-दूसरे को पुकारते हैं, बुगबुगाहट करते हैं, थकथकाहट करते हैं, फुत्कराहट करते हैं, और एक-दूसरे के नामों को सुनाते हैं।

अप्पेगइया देवा उप्पतंति, अप्पेगइया देवा णिवयंति, अप्पेगइया देवा परिवयंति, अप्पेगइया देवा उप्पयंति, णिवयंति, परिवयंति।

कितनेक देव ऊपर को उछलते हैं, कितनेक देव जमीन पर लोटपोट होते हैं, कितनेक देव बांके-तिरछे होते हैं, और कितनेक देव ऊपर उछलते हैं, लोटपोट होते हैं एवं बांके-तिरछे नमते हैं।

अप्पेगइया देवा जलेंति, अप्पेगइया देवा तवंति, अप्पेगइया देवा पतवंति, अप्पेगइया देवा जलेंति, तवंति, पतवंति।

कितनेक देव देदीप्यमान ज्वालाओं को प्रगट करने का रूपक दिखाते हैं, कितने ही देव महान तपस्वी होने का रूपक दिखाते हैं, और कितने ही देव अत्यधिक ज्वालाओं को प्रगट करने का रूपक दिखाते हैं, कितने ही देव ज्वाला प्रकट करते हैं तपस्वी होने का तथा अत्यधिक ज्वाला प्रकट करने का रूपक दिखाते हैं।

अप्पेगइया देवा गज्जेंति, अप्पेगइया देवा विज्जुयायंति, अप्पेगइया देवा वासेंति, अप्पेगइया देवा गज्जेंति, विज्जुयायंति, वासेंति।

कितनेक देव मेघ गर्जना जैसे दृश्य को उपस्थित करते हैं, कितने ही देव मेघ विद्युत के चमकने का दृश्य दिखाते हैं, कितने ही देव मेघवर्षा का दृश्य दिखाते हैं, और कितने ही देव मेघ गर्जना, विद्युत के चमकने (कोंधने) एवं मेघवर्षा का दृश्य उपस्थित करते हैं।

अप्पेगइया देवा देव-सन्निवायं करेंति, अप्पेगइया देवा देवुक्कलियं करेंति, अप्पेगइया देवा देवकहकहं करेंति, अप्पेगइया देवा देवदुहदुहं करेंति, अप्पेगइया देवा देवसन्निवायं देवुक्कलियं, देवकहकहं, देवदुहदुहं करेंति।

कितने ही देव एक-दूसरे के गले मिलते हैं, कितने ही देव खेल-कूद आदि क्रीड़ा करते हैं, कितने ही देव कहकहे लगाते हैं, कितने ही देव दुहदुहध्वनिघोष करते हैं, और कितनेक देव आपस में गले मिलते हैं, खेल-कूद आदि क्रीडा करते हैं, कहकहे लगाते हैं, एवं दुह-दुह घोष करते हैं।

अप्पेगइया देवा देवुज्जोयं करेंति, अप्पेगइया देवा विज्जुयारं करेंति, अप्पेगया देवा चेलुक्खेवं करेंति, अप्पेगइया देवा देवुज्जोयं विज्जुयारं चेलुक्खेवं करेंति।

कितने ही देव दिव्य उद्योत करते हैं, कितने ही देव आकाश को विद्युतमय (आतिशबाजी-फटाखों को फोड़ने की चमक जैसा) करते हैं, कितने ही देव वस्त्र के बने गुब्बारे उड़ाते हैं, और कितनेक देव दिव्य उद्योत करते हैं, आकाश को विद्युतमय करते हैं, और गुब्बारे उड़ाते हैं।

अप्पेगइया देवा उप्पलहत्थगया-जाव-सहस्सपत्तहत्थगया।

कितने ही देवों ने हाथों में कमल ले रखे हैं—**यावत्**—शतदल-सहस्रदल कमल ले रखे हैं।

अप्पेगइया देवा घंटाहत्थगया, कलसहत्थगया-जाव-धूव कडुच्छहत्थगया।

कितने ही देव हाथों में घंटा लिये हैं, कलश लिये हैं—**यावत्**—धूप का कडुच्छ धूपदान लिये हैं।

हट्ठतुट्ठा-जाव-हरिसवस विसप्पमाणहियया विजयाए रायहाणीए सव्वओ समंता आधावेंति परिधावेंति।

इस प्रकार से वे सबके सब देव हृष्ट-तुष्ट—**यावत्**—हर्षातिरेक से प्रफुल्लित हृदय वाले होकर विजया राजधानी के चारों ओर सभी दिशाओं में कभी इधर दौड़-भाग करते हैं, कभी उधर भागते हैं।

तए णं तं विजयं देवं चत्तारि सामाणिय साहस्सीओ चत्तारि अग्गमहिसीओ सपरिवाराओ-जाव-सोलस आयरक्ख देवसाहस्सीओ अण्णे य बहवे विजय रायहाणीवत्थव्वा वाणमंतरा देवा य देवीओ य तेहिं वरकमलपइट्ठाणेहिं-जाव-अट्ठसएणं सोवण्णियाणं कलसाणं तं चेव-जाव-अट्ठसएणं भोमेज्जाणं कलसाणं सव्वोदगेहिं सव्वमट्टियाहिं सव्वतुवरेहिं सव्व पुप्फेहिं-जाव-सव्वोसहि सिद्धत्थएहिं सव्विड्ढीए-जाव-निग्घोस नाइयरवेणं महया महया इंदाभिसेएणं अभिसिंचंति, अभिसिंचित्ता पत्तेयं पत्तेयं सिरसावत्तं मत्थए अंजलिं कट्टु एवं वयासी—

तत्पश्चात् चार हजार सामानिक देव, अपने-अपने परिवार सहित चार अग्रमहिषियाँ—**यावत्**—सोलह हजार आत्मरक्षक देव और दूसरे बहुत से विजय राजधानी के निवासी वाणव्यंतर देव और देवियाँ उन श्रेष्ठ कमलों पर रखे हुए—**यावत्**—एक सौ आठ स्वर्ण के कलशों के तथा पूर्व में बताये गये अनुसार—**यावत्**—एक सौ आठ मृत्तिका कलशों के समस्त पवित्र जल से महानदियों, ह्रदों, तीर्थसरोवरों के जल से, और उनके तटों की मिट्टी से सर्व ऋतुओं के समस्त पुष्पों से—**यावत्**—सर्व औषधियों और सिद्धार्थकों से, समस्त ऋद्धि—**यावत्**—वाद्यघोषों की नाद ध्वनिपूर्वक महान् इन्द्राभिषेक द्वारा उस विजय देव का अभिषेक करते हैं, और अभिषेक करने के बाद प्रत्येक ने नतमस्तक हो अंजलिपूर्वक इस प्रकार कहा—

'जय जय नंदा, जय जय भद्दा, जय जय नंद भद्दं ते अजियं जिणेहि, जियं पालियाहि, अजियं जिणेहिं सत्तुपक्खं, जियं पालेहिं मित्तपक्खं, जिय मज्झे वसाहि, तं देव! निरुवसग्गं, इंदो इव देवाणं, चंदो इव ताराणं, चमरो इव असुराणं, धरणो इव नागाणं, भरहो इव मणुयाणं बहूणि पलिओवमाइं बहूणि सागरोवमाइं चउण्हं सामाणियसाहस्सीणं-जाव-आयरक्ख देव साहस्सीणं विजयस्स देवस्स विजयाए रायहाणीए अण्णेसिं च बहूणं विजयरायहाणि वत्थव्वाणं वाणमंतराणं देवाणं देवीणं य आहेवच्चं-जाव-आणाईसर सेणावच्चं कारेमाणे पालेमाणे विहराहि'' त्ति कट्टु महया महया सद्दे णं जय जय सद्दं पउंजंति,''

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४१

''हे नन्द! आपकी जय हो, जय हो, हे भद्र! आपकी जय हो, जय हो, हे नन्द-भद्र! आपकी जय-विजय हो, आप अजित पर विजय प्राप्त करें, विजितों का पालन करें, अजित शत्रुपक्ष को विजित—वश में करें और जित मित्र पक्ष का पालन-पोषण रक्षण करें, जित-अनुकूल मित्रगण को बसाओ, हे देव! देवों में इन्द्र की तरह, ताराओं में चन्द्र की तरह, असुरों में चमर की तरह, नागों में धरण की तरह, और मनुष्यों में भरत की तरह निरुपसर्ग होकर विचरण करो, एवं अनेक पल्योपमों और सागरोपमों के समय तक चार हजार सामानिक देवों—**यावत्**—सोलह हजार आत्मरक्षक देवों के और विजयदेव की विजया राजधानी एवं विजया राजधानी के निवासी और दूसरे बहुत से वाण व्यंतर देव-देवियों के आधिपत्य—**यावत्**—आज्ञा-ऐश्वर्यत्व सेनापतित्व को करते हुए और उनको पालते हुए सुखपूर्वक समय यापन करो, इस प्रकार के स्वस्ति वचनों को कहकर बड़े जोर से जय-जयकार करते हैं।

१९८. तए णं से विजए देवे महया महया इंदाभिसेएणं अभिसित्ते समाणे सीहासणाओ अब्भुट्ठेइ, अब्भुट्ठेत्ता अभिसेयसभाओ पुरत्थिमेणं दारेणं पडिनिक्खमइ, पडिनिक्खमित्ता जेणामेव अलंकारियसभा तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता अलंकारियसभं अणुप्पयाहिणीकरेमाणे करेमाणे पुरत्थिमेणं दारेणं अणुपविसइ, अणुपविसित्ता जेणेव सीहासणे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता सीहासणवरगए पुरत्थाभिमुहे सण्णिसण्णे।

१९८. इसके बाद वह विजय देव जब महान् महोत्सव के साथ इन्द्राभिषेक से अभिषिक्त हो चुका तब सिंहासन से उठा और उठकर अभिषेक सभा के पूर्वी द्वार से बाहर निकला, निकलकर जहाँ अलंकार सभा थी वहाँ पर आया, वहाँ आकर अलंकार सभा की प्रदक्षिणा करते हुए पूर्व दिशा के द्वार से उसमें प्रविष्ट हुआ, प्रविष्ट होने के बाद जहाँ सिंहासन था, वहाँ आया, और वहाँ आकर पूर्वदिशा की ओर मुख करके उस श्रेष्ठ उत्तम सिंहासन पर बैठ गया।

१९९. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स सामाणिय-परिसोववण्णगा देवा आभिओगिए देवे सद्दावेंति सद्दावित्ता एवं वयासी—

"खिप्पामेव भो देवाणुप्पिया ! विजयस्स देवस्स आलंकारियं भंडं उवणेह।"

तेणेव ते आलंकारियं भंडं उवट्ठवेंति।

१९९. तत्पश्चात् उस विजय देव के सामानिक परिषदोपपन्न देवों ने आभियोगिक देवों को बुलाया और बुलाकर उनसे इस प्रकार कहा—

"हे देवानुप्रियो ! तुम शीघ्र ही विजय देव के आलंकारिक भांड को उपस्थित करो।

पूर्व वर्णन के समान वे आलंकारिक भांड को लेकर उपस्थित करते हैं।

२००. तए णं से विजए देवे तप्पढमयाए पम्हल सूमालाए दिव्वाए सुरभीए गंधकासाईए गायाइं लूहेइ, लूहित्ता सरसेणं गोसीस चंदणेणं गायाइं अणुलिंपइ, अणुलिंपित्ता तयाऽणंतरं च णं नासानीसासवायवज्झं चक्खुहरं वण्णफरिसजुत्तं, हयलालापेलवाइरेगं धवलं कणग-खइयंत कम्मं आगासफलियसरिसप्पभं अहतं दिव्वं देवदूसजुयलं णियंसेइ, णियंसित्ता हारं पिणिद्धेइ, पिणिद्धेत्ता एवं एकावलिं पिणिधति एकावलिं पिणिधेत्ता;

२००. तदनन्तर उस विजय देव ने सर्वप्रथम पद्मपराग अथवा हंस के पंखों के समान सुकुमाल दिव्य सुगन्धित कापायिक गंध से युक्त वस्त्र खंड (तौलिया) से शरीर को पोंछा, पोंछकर सरस गोशीर्ष चन्दन का शरीर पर लेप किया, अनुलेप करने के अनन्तर-नाक की निश्वास वायु से उड़ जाये ऐसे नेत्राकर्षक सुन्दर वर्ण और स्पर्श से युक्त, घोड़े की लीद से भी अधिक सुकोमल और श्वेत-धवल-शुभ्र सुनहरी बेल-बूटे वाले, और आकाश-स्फटिकमणि की प्रभा जैसी प्रभा वाले अनोखे, दिव्य, देवदूष्य युगल को पहना, देवदूष्य युगल को पहनकर फिर हार को पहना, हार को पहनने के बाद इसी प्रकार से एकावली (एक लड़ी) हार विशेष को पहना, एकावली को पहनकर फिर—

एवं एएणं अभिलावेणं मुत्तावलिं, कणगावलिं, रयणावलिं, कडगाइं, तुडियाइं अंगयाइं केयूराइं दसमुद्दियागंतकं कडिसुत्तकं तेअत्थिसुत्तगं मुरविं कंठमुरविं पालंबंसि कुण्डलाइं चूडामणिं चित्तरयणुक्कडं मउडं पिणिद्धेइ।"

"उसने इसी प्रकार से अभिलाप—कथनानुसार मुक्तावली, कनकावली, रत्नावली, करक, त्रुटित, अंगद, केयूर, दस मुद्रिकाओं, कटिसूत्र, त्रयस्त्रिसूत्र, (तिमनिया), मुरवि, आभूषण विशेष, कंठमुरवि, प्रलंब सूत्र—कंठ से पैर तक लटकने वाला आभूषण विशेष, कुण्डल, चूड़ामणि, नाना प्रकार के रत्नों से खचित उत्तम मुकुट आदि आभूषणों को यथास्थान पहना।

पिणिधित्ता गंठिम-वेढिम-पूरिम-संघाइमेणं चउव्विहेणं मल्लेणं कप्परुक्खयं पिव अप्पाणं अलंकिय-विभूसियं करेइ, करेत्ता दद्दर-मलय सुगंध गंधिएहिं गंधेहिं गायाइं सुक्किडइ, सुक्किडित्ता दिव्वं च सुमणदामं पिणिद्धइ।

आभूषणों को पहनकर ग्रथिम, वेष्टिम, पूरित और संघातिम इस प्रकार चार तरह की मालाओं से अपने को कल्पवृक्ष जैसा अलंकृत-विभूषित किया, विभूषित करके दद्दर मलय चन्दन की गन्ध से सुगन्धित गन्ध द्रव्यों से शरीर को सुवासित किया, सुवासित करके दिव्य पुष्पमाला को पहना।

२०१. तए णं से विजए देवे (१) केसालंकारेणं, (२) वत्थालंकारेणं,

२०१. तदनन्तर वह विजयदेव जब—(१) केशालंकार, (२)

(३) मल्लालंकारेणं, (४) आभरणालंकारेणं चउव्विहेणं अलंकारेणं अलंकिए विभूसिए समाणे पडिपुण्णालंकारे सीहासणाओ अब्भुट्ठेइ, अब्भुट्ठित्ता अलंकारिय सभाओ पुरित्थिमिल्लेणं दारेणं पडिनिक्खमइ, पडिनिक्खमित्ता जेणेव ववसाय सभा तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता ववसायसभं अणुप्पदाहिणं करेमाणे करेमाणे पुरित्थिमिल्लेणं दारेणं अणुपविसइ, अणुपविसित्ता जेणेव सीहासणे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता सीहासणवरगए पुरत्थाभिमुहे सण्णिसणे।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४२

वस्त्रालंकार, (३) माल्यालंकार, और (४) आभरणालंकार रूप चार प्रकार के अलंकारों से पूर्णतया अलंकृत विभूषित हो चुका तब सिंहासन से उठा, सिंहासन से उठकर पूर्व द्वार से होकर उस आलंकारिक सभा से बाहर निकला, बाहर निकलकर जहाँ व्यवसाय सभा थी वहाँ आया, वहाँ आकर व्यवसाय सभा की प्रदक्षिणा करते हुए पूर्व द्वार से उस व्यवसाय सभा में प्रविष्ट हुआ, प्रवेश करके जहाँ सिंहासन था, वहाँ आया, और वहाँ आकर पूर्व की ओर मुख करके उस श्रेष्ठ सिंहासन पर बैठ गया।

## विजयदेवस्स पोत्थयरयण-वायणं—

२०२. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स आभिओगियादेवा पोत्थयरयणं उवणेंति।

तए णं से विजए देवे पोत्थयरयणं गेण्हइ, गेण्हित्ता, पोत्थयरयणं मुयइ, मुएत्ता पोत्थयरयणं विहाडेइ, विहाडेत्ता पोत्थयरयणं वाएइ, वायत्ता धम्मियं ववसायं पगेण्हइ, पगेण्हित्ता पोत्थयरयणं पडिणिक्खवेइ, पडिणिक्खवित्ता सीहासणाओ अब्भुट्ठेइ, अब्भुट्ठित्ता ववसायसभाओ पुरत्थिमिल्लेणं दारेणं पडिणिक्खमइ, पडिणिक्खमित्ता जेणेव णंदा पोक्खरिणी तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता णदं पुक्खरिणिं अणुप्पयाहिणी करेमाणे पुरत्थिमिल्लेणं दारेणं अणुपविसइ, अणुपविसित्ता पुरत्थिमिल्लेणं तिसोवाणपडिरूवगएणं पच्चोरुहइ, पच्चोरुहित्ता हत्थं पायं पक्खालेइ, पक्खालित्ता एगं महं सेयं रययामयं विमलसलिलपुण्णं मत्तगयमहामुहाकिइसमाणं भिगारं पगिण्हइ, पगिण्हित्ता जाइं तत्थ उप्पलाइं पउमाइं-जाव-सयसहस्सपत्ताइं ताइं गिण्हइ, गिण्हित्ता णंदाओ पोक्खरिणीओ पच्चुत्तरेइ, पच्चुत्तरित्ता जेणेव सिद्धाययणे तेणेव पहारेत्थ गमणाए।

## विजयदेव का पुस्तकरत्न वांचन—

२०२. तत्पश्चात् उस विजयदेव के आभियोगिक देव पुस्तकरत्न को लाकर समक्ष रखते हैं।

तदनन्तर विजय देव ने उस पुस्तक रत्न को लिया, लेकर वेष्टन से बाहर निकाला, बाहर निकालकर खोला, खोलकर पुस्तक रत्न को वाँचा, वांचन करने के बाद धार्मिक व्यवसाय-प्रवृत्ति कार्य करने की अभिलाषा की, अभिलाषा करके—निश्चय करके पुस्तकरत्न को रख दिया, रखकर सिंहासन से उठा, उठकर पूर्वी द्वार से होकर व्यवसाय सभा से बाहर निकला, बाहर निकलकर जहाँ नन्दा पुष्करिणी थी वहाँ आया, वहाँ आकर नन्दा पुष्करिणी की प्रदक्षिणा करते हुए पूर्वी द्वार से उसमें प्रविष्ट हुआ, प्रविष्ट होकर पूर्व दिशावर्ती त्रिसोपान-प्रतिरूपक से नीचे उतरा, नीचे उतर कर पुष्करिणी के जल से हाथ-पैरों को धोया, हाथ-पैरों को धोकर मदोन्मत्त गजेन्द्र के महामुख-सूंड की आकृति के समान आकृति वाले और विमल जल से परिपूर्ण ऐसे एक श्रेष्ठ श्वेत चाँदी के बने हुए भृङ्गारक (जारी) को उठाया, भृङ्गारक को उठाने के बाद वहां जितने भी उत्पल, पद्म—यावत्—शतपत्र, सहस्रपत्र आदि कमल थे, उनको लिया, कमलों को लेकर नन्दा पुष्करिणी से बाहर निकला, बाहर निकलकर जहाँ सिद्धायतन था उस ओर गमन करने के लिए उद्यत हुआ।

२०३. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स चत्तारि सामाणिय-साहस्सीओ -जाव-अण्णे य बहवे वाणमंतरा देवा य देवीओ य अप्पेगइया उप्पल हत्थगया-जाव-सहस्सपत्त हत्थगया, विजयं देवं पिट्ठओ पिट्ठओ अणुगच्छंति।

२०३. तत्पश्चात् इस विजयदेव के चार हजार सामानिक देव—यावत्—और दूसरे भी अनेक वाण-व्यंतर देव और देवियाँ जिनमें से कितनेक हाथों में कमल लिये हुए थे—यावत्—कितनेक सहस्रपत्र कमल लिये थे, उस विजय देव के पीछे-पीछे चले।

२०४. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स बहवे आभिओगिया देवा देवीओ य कलस हत्थगया-जाव-धूवकडुच्छुय हत्थगया विजयं देवं पिट्ठओ पिट्ठओ अणुगच्छंति।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४२

२०४. उस विजय देव के बहुत आभियोगिक देव और देवियां हाथों में कलश लिये हुए—यावत्—धूप कडुच्छकों को लिये विजय देव के पीछे-पीछे चले।

## विजयदेवकयजिणपडिमाणं पूयणं—

२०५. तए णं से विजए देवे चउहिं सामाणिय साहस्सीहिं-जाव-

## विजयदेवकृत जिन प्रतिमा पूजन—

२०५. तत्पश्चात् वह विजयदेव चार हजार सामानिक देवों—

अण्णेहि य बहूहिं वाणमंतरेहिं देवेहि य देवीहि य सद्धिं संपरिवुडे सव्विड्ढीए-जाव-णिग्घोसणाइयरवेणं जेणेव सिद्धाययणे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता सिद्धायणं अणुप्पयाहिणी करेमाणे करेमाणे पुरत्थिमिल्लेणं दारेणं अणुपविसइ, अणुपविसित्ता जेणेव देवच्छंदए तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता आलोए जिणपडिमाणं पणामं करेइ,

यावत्—और दूसरे बहुत से वाण-व्यंतर देवों और देवियों से संपरिवृत होकर समस्त ऋद्धि—यावत्—वाद्यों के ध्वनिघोष के साथ जहाँ सिद्धायतन था, वहाँ आया, वहाँ आकर सिद्धायतन की प्रदक्षिणा करते हुए पूर्व दिशावर्ती द्वार से उसमें प्रविष्ट हुआ, प्रवेश करके जहाँ देवच्छन्दक था वहाँ आया, देवच्छन्दक के पास आकर दर्शन किये और फिर जिन प्रतिमाओं को प्रणाम किया।

करित्ता लोमहत्थगं गेण्हइ, गेण्हित्ता जिणपडिमाओ लोमहत्थएणं पमज्जइ, पमज्जित्ता सुरभिणा गंधोदएणं ण्हाणेइ, ण्हाणित्ता दिव्वाए सुरभिगंधकासाइए गायाइं लूहेइ, लूहित्ता सरसेणं गोसीसचंदणेणं गायाणि अणुलिंपइ, अणुलिंपेत्ता जिणपडिमाणं अहयाइं सेयाइं देवदूसजुयलाइं णियंसेइ, णियंसेत्ता अग्गेहिं वरेहिं य गंधेहि य मल्लेहि य अच्चेइ, अच्चित्ता पुप्फारुहणं गंधारुहणं मल्लारुहणं वण्णारुहणं चुण्णारुहणं आभरणारुहणं करेइ, करेत्ता आसत्तोसत्त विउलवट्टवग्घारिय मल्लदाम कलावं करेइ, करित्ता अच्छेहिं सण्हेहिं रययामयेहिं अच्छरसातंदुलेहिं जिणपडिमाणं पुरओ अट्ठट्ठमंगलए आलिहइ, आलिहित्ता कयग्गाहग्गहिय-करयल पब्भट्ठ विप्पमुक्केणं दसद्धवण्णेणं कुसुमेणं मुक्क पुप्फ पुञ्जोवयारकलियं करेइ,

प्रणाम करके मयूरपिच्छी ली, मयूरपिच्छी को लेकर उससे जिन प्रतिमाओं का प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके सुवासित गंधोदक से न्हवन-अभिषेक किया, अभिषेक करके दिव्य एवं सुरभिगंध से युक्त कापायिक वस्त्र खंड से इन प्रतिमाओं के शरीर को पोंछा, पोंछकर सरस गोशीर्ष चन्दन का शरीर पर लेप किया, लेप करके अहत-अपरिमर्दित (कोरा) श्वेत देवदूष्य युगल पहनाया, देवदूष्य युगल को पहनाकर उत्कृष्ट, उत्तम गंध द्रव्यों और मालाओं से अर्चना की, अर्चना करके सामने पुष्पों को चढ़ाया, गंध द्रव्यों को चढ़ाया, मालाओं को चढ़ाया, वर्ण को चढ़ाया, चूर्ण को चढ़ाया, और आभरणों को चढ़ाया, इन पुष्पादि को चढ़ाकर ऊपर से जमीन तक लटकती हुई लम्बी गोल गुथी हुई पुष्पमालाओं से विभूपित किया, विभूपित करके आकाश की तरह स्वच्छ, चिकने, रजत जैसी कांति वाले, अक्षत-अखंड तंडुलों—चावलों से जिन प्रतिमाओं के सामने अष्ट मंगल द्रव्यों का आलेखन किया। आलेखन करके केशपाश ग्रहण करने जैसे हाथों के आकार विशेष (खोवा) से ग्रहण किये जाने के कारण हथेलियों से नीचे गिरने से शेप रहे, पंचरंगे उन्मुक्त खिले हुए पुष्पों के पुंजों द्वारा पूजा की;

करित्ता चंदप्पभ वइर-वेरुलिय-विमल-दंड-कंचन-मणि-रयण-भत्तिचित्तं कालागुरु-पवर-कुन्दुरुक्क-तुरुक्क-धूवगंधुत्तमाणविद्धं धूमवट्टिं विणिम्मुयंतं वेरुलियामयं कडुच्छुयं पग्गहित्तु पयत्तेण धूवं दाऊण जिणवराणं अट्ठसय विसुद्ध गंथ जुत्तेहिं महावित्तेहिं अत्थजुत्तेहिं अपुणरुत्तेहिं संथुणइ, संथुणित्ता सत्तट्ठपयाइं ओसरइ, ओसरित्ता वामं जाणुं अंचेइ, अंचित्ता दाहिणं जाणुं धरणियलंसि णिवाडेइ, णिवाडित्ता तिक्खुत्तो मुद्धाणं धरणियलंसि णमेइ, णमित्ता ईसिं पच्चुण्णमइ, पच्चुण्णमित्ता कडय-तुडिय थंभियाओ भुयाओ पडिसाहरइ, पडिसाहरित्ता करयलपरिग्गहियं सिरसावत्तं मत्थए अंजलिं कट्टु एवं वयासी—

—पूजा करके चन्द्रकान्त, वज्र और वैडूर्य रत्नमय विमल दंड वाले, स्वर्ण मणि और रत्नों से बने हुए चित्रामों से चित्रित श्रेष्ठ कालागुरु, कुन्दरुक्क, तुरुक्क, धूप की उत्तम गंध से युक्त, धूमवर्तिका को छोड़ रहे, ऐसे वज्ररत्न से बने हुए धूप-कडुच्छुक को लेकर सावधानीपूर्वक उसमें धूप का प्रक्षेप करके विशुद्ध रचना से युक्त सार्थक, अपुनरुक्त ऐसे एक सौ आठ उत्तम छन्दों द्वारा स्तुति की, स्तुति करके सात-आठ पैर आगे सरक गया, सरक कर बायाँ घुटना ऊपर उठाया, बायाँ घुटना ऊपर उठाकर दाहिना घुटना जमीन पर टिकाया, टिकाकर तीन बार मस्तक को पृथ्वी तल पर झुकाया, नमाया, मस्तक को नमाकर फिर कुछ ऊँचा उठा, ऊँचा उठकर कटकों और त्रुटितों से स्तंभित भुजाओं को समेटा—एकत्रित किया, एकत्रित करके दोनों हाथों को जोड़ मस्तक पर आवर्त करके अंजलिपूर्वक उसने इस प्रकार कहा—

"णमोऽत्थु अरिहंताणं भगवंताणं-जाव-सिद्धिगइ णामधेयं

"अरिहन्त भगवन्तों—यावत्—सिद्धगति नामक स्थान को

ठाणं संपत्ताणं'' ति कट्टु वंदइ णमंसइ[1] वंदित्ता णमंसित्ता जेणेव सिद्धायतणस्स बहुमज्झदेसभाए तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता दिव्वाए उदगधाराए अब्भुक्खइ, अब्भुक्खित्ता सरसेणं गोसीसचंदणेणं पंचंगुलितलेणं मंडलं आलिहइ, आलिहित्ता चच्चए दलयइ, दलइत्ता कयग्गाहग्गहिय करयल-पब्भट्ठ विमुक्केणं दसद्धवण्णेणं कुसुमेणं मुक्कपुप्फ-पुञ्जोवयारकलियं करेइ, करित्ता धूवं दलयइ ।

प्राप्त भगवन्तों को मेरा नमस्कार हो, ऐसा कहकर उसने वन्दन और नमस्कार किया, वन्दना, नमस्कार करके जहाँ सिद्धायतन का मध्यातिमध्य भाग है, वहाँ आया, वहाँ आकर दिव्य उदक-धारा—जलधारा से सिंचन किया, सिंचन करके सरस गोशीर्ष चन्दन से हाथों को लिप्त करके मंडल का आलेखन किया, आलेखन करके अर्चना की, अर्चना करके केशपाश को झेलने जैसे हाथों में से गिरे हुए पुष्पों को छोड़कर शेष पंचरंगे उन्मुक्त खिले हुए पुष्पों के पुंज करके पूजा की, पूजा करके धूप जलाई ।

दलयित्ता जेणेव सिद्धाययणस्स दाहिणिल्ले दारे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता लोमहत्थयं गेण्हइ, गेण्हित्ता दार-चेडीयाओ य सालभंजियाओ य वालरूवए य लोमहत्थएणं पमज्जइ, पमज्जित्ता बहुमज्झदेसभाए सरसेणं गोसीस चंदणेणं पंचंगुलितलेणं अणुलिपइ, चच्चए दलयइ, दलइत्ता पुप्फारुहणं -जाव-आभरणारुहणं करेइ, करित्ता आसत्तोसत्तविउल वट्ट वग्घारिय-मल्ल-दाम-कलावं करेइ, कयग्गाहगहिय करयल-पब्भट्ठविमुक्केणं दसद्धवण्णेणं कुसुमेणं मुक्क पुप्फ पुञ्जोवयार कलियं करेइ, करेत्ता, धूवं दलयइ, दलइत्ता जेणेव मुहमंड-वस्स बहुमज्झदेसभाए तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता लोम-हत्थेणं पमज्जइ, पमज्जित्ता दिव्वाए उदगधाराए अब्भुक्खेइ, अब्भुक्खित्ता सरसेणं गोसीसचंदणेणं पंचंगुलितलेणं मंडलगं आलिहइ, आलिहित्ता चच्चए दलयइ, दलइत्ता कयग्गाहग्ग-हिय-करयलपब्भट्ठ-विमुक्केणं दसद्धवण्णेणं कुसुमेणं मुक्क पुप्फ पुञ्जोवयारकलियं करेइ, करित्ता धूवं दलयइ ।

धूप जलाकर जहाँ सिद्धायतन का दक्षिण द्वार था, वहाँ आया, आकर मयूरपिच्छी को लिया, मयूरपिच्छी को लेकर द्वार चेटिकारूप-ड्योढ़ीदार शाल भंजिकाओं-काष्ठ पुतलियों और व्याल रूपों का मयूरपिच्छी से प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके अतिमध्य देश भाग में सरस गोशीर्ष चन्दन से पांचों अंगुलियों के थापे लगाये, थापे लगाकर अर्चना की, अर्चना करके पुष्पों को चढ़ाया—यावत्—आभरणों को चढ़ाया, पुष्पों आदि को चढ़ाकर ऊपर से नीचे लटकती हुई ऐसी लम्बी वर्तुलाकार मालाओं को पहनाकर केशपाश को ग्रहण करने रूप हाथ के आकार में से गिरे हुए पुष्पों को छोड़कर शेष पंचरंगे उन्मुक्त खिले हुए पुष्पों के पुंज करके पूजा की, पूजा करके धूप जलाई, धूप जलाकर जहाँ मुख मंडप का मध्य भाग था, वहाँ आया, वहाँ आकर मयूरपिच्छी से प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके दिव्य जलधारा से सिंचन करके सरस गोशीर्ष चन्दन से हाथों को लिप्त करके मंडल का आलेखन किया, आलेखन करके अर्चना की, अर्चना करके केशपाश ग्रहण करने रूप हाथों के आकार से गिरे हुए पंचरंगी पुष्पों को छोड़कर शेष खिले हुए पुष्प पुंजों से पूजा की, पूजा करके धूप प्रक्षेप किया ।

दलइत्ता जेणेव मुहमंडवस्स पच्चत्थिमिल्ले दारे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता लोमहत्थगं गेण्हइ, गेण्हित्ता दार-चेडीओ य सालभंजियाओ य वालरूवए य लोमहत्थगेण पमज्जइ, पमज्जित्ता दिव्वाए उदगधाराए अब्भुक्खेइ, अब्भु-क्खित्ता सरसेणं गोसीसचंदणेणं पंचंगुलितलेणं मंडलगं आलिहइ, आलिहित्ता चच्चए दलयइ, दलयित्ता आसत्तोसत्त विउल वट्ट वग्घारिय मल्लं दामकलावं करेइ, करित्ता कयग्गाहगहिय करयल पब्भट्ठ विमुक्केणं दसद्धवण्णेणं कुसुमेणं मुक्क पुप्फ पुञ्जोवयारकलियं करेइ, करित्ता धूवं दलयइ ।

धूप प्रक्षेपण करके जहाँ मुख मंडप का पश्चिमी द्वार था, वहाँ आया, वहाँ आकर मयूरपिच्छी को लिया, मयूरपिच्छी को लेकर द्वार चेटिका रूप शालभंजिकाओं और व्याल रूपों का मयूरपिच्छी से प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके दिव्य जलधारा से सिंचन किया, सिंचन करके सरस गोशीर्ष चन्दन से हाथों को लिप्त कर मंडल-मांडना बनाया, मांडना बनाकर अर्चना की, अर्चना करके ऊपर से नीचे तक लटकती हुई लम्बी गोल मालाओं को पहनाया, पहनाकर केशपाश झेलने रूप हाथों के आकार विशेष से गिरे हुए पुष्पों को छोड़कर शेष पंचवर्णीय खिले हुए पुष्पों के पुंज द्वारा पूजा की, पूजा करके धूपदान में धूप जलाई ।

१ विजय देव के इस वर्णन में जिनप्रतिमाओं का और उनकी पूजा का विस्तृत वर्णन है। यह वर्णन आचारांग प्रथम श्रुतस्कन्ध के प्रथम अध्ययन में प्रतिपादित अहिंसा विधान से सर्वथा विपरीत है क्योंकि जिन पूजा में धूप, दीप, पुष्प आदि का प्रयोग निरवद्य नहीं है और सावद्य आराधना से जन्म, जरा, मरण के दुःखों से मुक्तिरूप-निर्वाण असंभव है। बहुत संभव है, जैन परम्परा में भक्तिमार्ग की स्थापना एवं सुव्यवस्था के लिए चैत्यवासी आचार्यों ने ऐसे वर्णन किये हैं ।

दलइत्ता जेणेव मुहमंडवगस्स उत्तरिल्ला णं खंभपंती तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता लोमहत्थगं परामुसति सालभंजियाओ दिव्वाए उदगधाराए सरसेणं गोसीसचंदणेणं पुप्फारुहणं-जाव-आसत्तोसत्त–जाव–मुक्क–पुप्फ–पुञ्जोवयारकलियं करेइ ;

धूप जलाकर जहां मुखमंडप की उत्तरदिशावर्ती स्तम्भ पंक्ति थी, वहाँ आया, वहाँ आकर मयूरपिच्छी से शालभंजिकाओं आदि का प्रमार्जन किया, दिव्य जलधारा का सिंचन किया, सरस गोशीर्ष चन्दन से मंडल बनाया, पुष्प चढ़ाये – यावत्—लम्बी मालायें पहनाईं—यावत्— उन्मुक्त, खिले हुए पुष्प पुंजों से पूजा की, पूजा करके धूप जलाई ;

करित्ता धूवं दलयइ, दलइत्ता जेणेव मुहमंडवस्स पुरित्थिमिल्ले दारे तं चेव सव्वं भाणियव्वं जाव दारस्स अच्चणिया, जेणेव दाहिणिल्ले दारे तं चेव ।

धूप जलाकर जहाँ मुखमंडप का पूर्वी द्वार था वहाँ आया, इत्यादि उसका सर्व वर्णन पहले किये गये वर्णन के अनुसार—यावत्—द्वार की अर्चना की; पद तक करना चाहिये, तत्पश्चात् दक्षिण द्वार का भी इस प्रकार वर्णन करना चाहिये।

२०६. जेणेव पेच्छाघरमंडवस्स बहुमज्झदेसभाए, जेणेव वइरामए अक्खाडए, जेणेव मणिपेढिया, जेणेव सीहासणे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता लोमहत्थगं गिण्हइ, गिण्हित्ता अक्खाडगं च सीहासणं च लोमहत्थगेण पमज्जइ, पमज्जित्ता दिव्वाए उदगधाराए अब्भुक्खेइ, अब्भुक्खित्ता पुप्फारुहणं-जाव-धूवं दलयइ ।

२०६. जहाँ प्रेक्षागृह मंडप का अतिमध्य देशभाग था, जहाँ वज्ररत्नों का बना अखाड़ा था, जहाँ मणिपीठिका थी, जहाँ सिंहासन था, वहाँ आया, वहाँ आकर मयूरपिच्छिका ली, मयूरपिच्छिका लेकर अक्षवाटक अखाड़े-व्यायामशाला, और सिंहासन का प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके दिव्य जलधारा से सिंचन किया, सिंचन करके पुष्प चढ़ाये – यावत्—धूप जलाई ।

जेणेव पेच्छाघर मंडव-पच्चत्थिमिल्ले दारे दारच्चणिया ।

जहाँ प्रेक्षागृह मंडप का पश्चिमी द्वार था वहाँ आया, इत्यादि द्वार-अर्चना का वर्णन पूर्व की तरह यहां भी करना चाहिये ।

उत्तरिल्ला खंभपंती तहेव, पुरित्थिमिल्ले दारे तहेव, जेणेव दाहिणिल्ले दारे तहेव ।

इसी प्रकार से उत्तर दिग्वर्ती स्तम्भ पंक्ति का भी पूर्व दिशा के द्वार का भी वर्णन करना चाहिये, जहाँ दक्षिणी द्वार था, उसका भी इसी प्रकार समस्त वर्णन कर लेना चाहिये ।

२०७. जेणेव चेइयथूभे तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता लोमहत्थगं गेण्हइ, गेण्हित्ता चेइयथूभं लोमहत्थएण पमज्जइ, पमज्जित्ता दिव्वाए उदगधाराए; सरसेणं गोसीसचंदणेण; पुप्फारुहणं, आसत्तोसत्त० जाव धूवं दलयइ ।

२०७. जहां चैत्य स्तम्भ था, वहाँ आया, वहाँ आकर मयूरपिच्छी को लिया, लेकर उस मयूरपिच्छी से चैत्य स्तम्भ का प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके दिव्य उदगधारा से सिंचन किया, सरस गोशीर्ष चन्दन से माँडना मांडा, पुष्प चढ़ाये, अच्छी बड़ी लटकती हुई मालाओं को पहनाया—यावत्—धूप जलाई ।

२०८. जेणेव पच्चत्थिमिल्ला मणिपेढिया—जेणेव जिण-पडिमा तेणेव उवागच्छइ, जिणपडिमाए आलोए पणामं करेइ, करित्ता लोमहत्थगं गेण्हइ, गेण्हित्ता तं चेव सव्वं जं जिणपडिमाणं जाव सिद्धिगइनामधेयं ठाणं संपत्ताणं वंदइ णमंसइ ।

२०८. जहाँ पश्चिम दिशावर्ती मणिपीठिका थी, जहाँ जिनप्रतिमा थी वहाँ आया, आकर जिनप्रतिमा के दर्शन कर प्रणाम किया, प्रणाम करके मयूरपिच्छी को लिया, लेकर इत्यादि जिनप्रतिमा सम्बन्धी समग्र वर्णन—यावत्—सिद्धगति नामक स्थान को प्राप्त भगवन्तों को वन्दना नमस्कार किया, इस पद तक पूर्व की तरह कहना चाहिये ।

एवं उत्तरिल्लाए वि ; एवं पुरित्थिमिल्लाए वि० एवं दाहिणिल्लाए वि; ।

इसी प्रकार से उत्तर दिशा भाग का भी पूर्व दिग्भाग का भी और दक्षिण दिशा भाग का भी वर्णन करना चाहिये ।

२०९. जेणेव चेइयरुक्खा दारविही य मणिपेढिया, जेणेव महिंदज्झए [illegible] ।

२०९. जहाँ चैत्यवृक्ष थे, द्वार थे, मणिपीठिका थी, तथा माहेन्द्र ध्वज और द्वार थे उन सम्बन्धी विधान आदि का वर्णन पूर्व के समान करना चाहिये ।

जेणेव दाहिणिल्ला णंदा पुक्खरिणी तेणेव उवागच्छइ, लोमहत्थगं गेण्हइ, चेइयाओ य, तिसोवाणपडिरूवए य, तोरणे य, सालभंजियाओ य, वालरूवए य लोमहत्थएण पमज्जइ, पमज्जित्ता दिव्वाए उदगधाराए सिंचइ, सरसेणं गोसीस-चंदणेणं अणुलिपइ, अणुलिंपित्ता पुप्फारुहणं जाव धूवं दलयइ दलयित्ता **सिद्धायतणं अणुप्पयाहिणं करेमाणे जेणेव उत्तरिल्ला णंदापुक्खरिणी तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता** तहेव महिंदज्झया, चेइयरुक्खो, चेइयथूभे, पच्चित्थिमिल्ला, मणि-पेढिया, जिणपडिमा एवं उत्तरिल्ला पुरत्थिमिल्ला, दक्खि-णिल्ला।

तत्पश्चात् जहाँ दक्षिण दिग्भाग की नन्दापुष्करिणी थी वहाँ आया, आकर मयूरपिच्छी ली और उस मयूरपिच्छी से चैत्यों का, त्रिसोपान, प्रतिरूपकों का, तोरणों का शालभंजिकाओं का और व्याल रूपों का प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके दिव्य उदक-धारा से सींचा, सरस गोशीर्ष चन्दन से लेप किया, लेप करके पुष्प चढ़ाये—**यावत्**—धूप जलाई, धूप जलाकर सिद्धायतन की प्रदक्षिणा करते हुए जहाँ उत्तरदिशा की नन्दा पुष्करिणी थी वहाँ आया, वहाँ आकर उसी प्रकार से माहेन्द्र ध्वज, चैत्यवृक्ष, चैत्यस्तम्भ, पश्चिम दिशा की मणिपीठिका, जिनप्रतिमा आदि का वर्णन करना चाहिये, **तथा उसी प्रकार से उत्तर पूर्व और दक्षिण दिशा सम्बन्धी द्वार, स्तम्भ, मुखमंडप, अर्चना आदि का वर्णन पूर्ववत् कहना चाहिए।**

पेच्छाघरमंडवस्स वि तहेव, जहा दक्खिणिल्लस्स पच्चत्थि-मिल्ले दारे-जाव-दक्खिणिल्ला णं खंभपंती, मुहमंडस्स त्रि तिण्हं दाराणं अच्चणिया भणिऊणं दक्खिणिल्लाणं खंभपंती।

**प्रेक्षागृह मंडपों का भी उसीप्रकार वर्णन करना चाहिए जैसा दक्षिण और पश्चिम दिशाओं के द्वारों का—यावत्—दक्षिण दिशा की स्तम्भ पंक्ति, मुखमंडप का भी और तीनों द्वारों की अर्चना कहनी चाहिए, दक्षिण दिशा की स्तम्भ पंक्ति।**

उत्तरे दारे, पुरच्छिमे दारे, सेसं तेणेव कमेण-जाव-पुरत्थि-मिल्ला णंदा पुक्खरिणी जेणेव सभा सुहम्मा तेणेव पहारेत्थ गमणाए।

**उत्तर द्वार, पूर्व द्वार का—यावत्—पूर्व दिशा की नंदा पुष्करिणी का शेष वर्णन पूर्व क्रमानुसार करना चाहिए। तत्पश्चात् जहाँ सुधर्मा सभा थी उसी ओर चलने को उद्यत हुआ।**

२१०. **तए णं तस्स विजयस्स चत्तारि सामाणिय साहस्सीओ**—[एयप्पभिइं जाव सव्विड्ढीए जाव णाइयरवेणं जेणेव सभा सुहम्मा तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता तं णं सभं सुहम्मं अणुप्पयाहिणी करेमाणे करेमाणे पुरत्थिमिल्लेणं दारेणं अणुप-विसइ, अणुपविसित्ता आलोए जिणसकहाणं पणामं करेइ, करित्ता जेणेव मणिपेढिया जेणेव माणवकचेइयखंभे, जेणेव वइरामया गोलवट्ट-समुग्गका तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता लोमहत्थयं गेण्हइ, गेण्हित्ता वइरामए गोलवट्टसमुग्गए लोम-हत्थएण पमज्जइ, पमज्जित्ता वइरामए गोलवट्टसमुग्गए विहा-डेइ, विहाडित्ता जिणसकहाओ लोमहत्थएणं पमज्जइ, पमज्जित्ता सुरभिणा गंधोदएणं तिसत्तखुत्तो जिणसकहाओ पक्खालेइ, पक्खालित्ता सरसेणं गोसीसचंदणेणं अणुलिंपइ, अणुलिंपित्ता अग्गेहिं वरेहिं गंधेहिं मल्लेहिं य अच्चिणइ, अच्चिणित्ता धूवं दलयइ, दलयित्ता वइरामएसु गोलवट्टसमु-ग्गएसु पडिणिक्खवेइ, पडिणिक्खवित्ता माणवकं चेइयखंभं लोमहत्थएणं पमज्जइ, पमज्जित्ता दिव्वाए उदगधाराए अब्भु-क्खेइ, अब्भुक्खित्ता सरसेणं गोसीस चंदणेणं चच्चए दलयइ, दलयित्ता पुप्फारुहणं-जाव-आसत्तोसत्त० कयग्गाह० धूवं दलयइ, दलयित्ता जेणेव सभाए सुहम्माए बहुमज्झदेसभाए तं चेव जेणेव सीहासणे तेणेव जहा दारच्चणिया।

२१०. तत्पश्चात् उस विजयदेव के चार हजार सामानिक देव [आदि—**यावत्**—सर्व ऋद्धि—**यावत्**—वाद्यध्वनिघोषों के साथ जहाँ सुधर्मा सभा थी वहाँ आये; वहाँ आकर सुधर्मा सभा की प्रदक्षिणा करते हुए पूर्वी द्वार से प्रवेश किया, प्रवेश करके जिनास्थियों के दर्शन कर प्रणाम किया, प्रणाम करके जहाँ मणिपीठिका थी जहाँ माणवक चैत्य-स्तम्भ था, जहाँ वज्र रत्नमय गोल-गोल समुद्गक थे, वहाँ आये, वहाँ आकर मयूरपिच्छी को लिया, मयूरपिच्छी को लेकर गोल वर्तुलाकार समुद्गकों का प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके वज्ररत्नमय गोल-गोल समुद्गकों को खोला, खोलकर मयूरपिच्छिका से जिनास्थियों का प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके सुगन्धित गन्धोदक से जिनास्थियों का इक्कीस बार प्रक्षालन किया, प्रक्षालन करके सरस गोशीर्ष चन्दन का लेप किया, लेप करके सर्वोत्तम श्रेष्ठ गंध और मालाओं से अर्चना की, अर्चना करके धूप जलाई, धूप जलाकर वापस वज्ररत्नमय गोल समुद्गकों में उन्हें रखा, उन्हें वापस रखकर माणवक चैत्य स्तम्भ का मयूर-पिच्छी से प्रमार्जन किया, प्रमार्जन करके दिव्य जल की धारा से सींचा, सींचकर सरस गोशीर्ष चन्दन से चर्चित किया—थापे लगाये, थापे लगाकर पुष्प चढ़ाये—**यावत्**—लटकती हुई लम्बी मालायें पहनाई, हाथों में लिये हुए विकसित पचरंगे फूलों के पुंजों से पूजा की, धूप जलाई धूप जलाकर जहाँ सुधर्मा सभा का अन्तिम मध्यभाग था, जहाँ सिंहासन था, वहाँ आये, **जैसे पूर्व में द्वार अर्चना की उसी प्रकार यहाँ कहना चाहिये।**

जेणेव देवसयणिज्जे तं चेव जेणेव खुड्डागे माहिंदज्झए तं चेव ।

जहाँ देवशय्या थी, जहाँ क्षुद्र, माहेन्द्रध्वज था, इत्यादि वर्णन पूर्व के समान वहाँ समझना चाहिये ।

२११. जेणेव पहरणकोसे चोप्पाले तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता पत्तेयं पत्तेयं पहरणाइं लोमहत्थएणं पमज्जइ, पमज्जित्ता सरसेणं गोसीसचंदणेणं तहेव सव्वं सेसंपि दक्खिणदारं आदिकाउं तहेव णेयव्वं जाव पुरित्थिमिल्ला णंदा पुक्खरिणी सव्वाणं सभाणं जहा सुहम्माए सभाए तहा अच्चणिया उववाय सभाए । णवरं-देवसयणिज्जस्स अच्चणिया सेसासु सीहासणाण अच्चणिया हरयस्स जहा णंदाए पुक्खरिणीए अच्चणिया ।

२११. जहाँ प्रहरणकोश (आयुधशाला) था, चौपाल थी, वहाँ आया, वहाँ आकर प्रत्येक प्रहरण (शस्त्र) को मयूरपिच्छी से पोंछा, पोंछकर सरस गोशीर्ष चन्दन से चर्चित किया, इत्यादि शेष वर्णन कर लेना चाहिये, दक्षिण द्वार आदि द्वारों का—यावत्—पूर्व दिशा को नन्दा पुष्करिणी तक सभी सभाओं का सुधर्मा सभा जैसा तथा अर्चना आदि का वर्णन पूर्ववत् जानना चाहिये, उपपातसभा का भी ऐसा ही वर्णन करना चाहिये, विशेष वहाँ देवशय्या की अर्चना तथा शेष सभाओं में सिंहासनों की अर्चना तथा ह्रदों की अर्चना नन्दा पुष्करिणी की अर्चना के समान समझना चाहिये ।

ववसायसभाए पोत्थयरयणं लोमहत्थएणं दिव्वाए उदगधाराए सरसेणं गोसीसचंदणेणं अणुलिंपइ, अग्गेहिं वरेहिं गंधेहिं य मल्लेहिं य अच्चिणइ अच्चिणित्ता सीहासणं लोमहत्थएणं पमज्जइ जाव धूवं दलयइ ।

तत्पश्चात् व्यवसाय सभा में आकर मयूरपिच्छिका से पुस्तक रत्न का प्रमार्जन किया, दिव्य जलधारा को सींचा, सींचकर सरस गोशीर्ष चन्दन का लेप किया, सर्वोत्तम श्रेष्ठ गंधद्रव्यों और मालाओं से अर्चना की, अर्चना करके मयूरपिच्छी से सिंहासन का प्रमार्जन किया—यावत्—धूप जलाई ।

सेसं तं चेव णंदाए जहा हरयस्स तहा

नन्दा पुष्करिणी के वर्णन की तरह ह्रदों का शेष वर्णन पूर्व के समान समझ लेना चाहिये ।

२१२. जेणेव बलिपीढं तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता अभिओगे देवे सद्दावेइ, सद्दावित्ता एवं वयासी—

"खिप्पामेव भो देवाणुप्पिया ! विजयाए रायहाणीए सिंघाडगेसु य, तिएसु य, चउक्केसु य, चच्चरेसु य, चउमुहेसु य, महापहपहेसु य, पासाएसु य, पागारेसु य, अट्टालएसु य, चरियासु य, दारेसु य, गोपुरेसु य, तोरणेसु य, वावीसु य, पुक्खरिणीसु य,-जाव-बिलपंतियासु य, आरामेसु य, उज्जाणेसु य, काणणेसु य, वणेसु य, वणसंडेसु य, वणराईसु य, अच्चणियं करेह, करेत्ता ममेयमाणत्तिय खिप्पामेव पच्चप्पिणह ।

२१२. तत्पश्चात् जहाँ बलिपीठ थी, वहाँ आया, आकर आभियोगिक देवों को बुलाया और बुलाकर उनसे इस प्रकार कहा—

"हे देवानुप्रियो ! तुम लोग शीघ्र ही विजया राजधानी के शृंगाटकों, त्रिकों, चतुष्कों, चौकों, चतुर्मुखों, राजमार्गों और मार्गों, प्रासादों, प्राकारों, अट्टालिकाओं, चरिकाओं (दुर्ग और नगर के बीच का मार्ग) द्वारों, गोपुरों, तोरणों, वापिकाओं, पुष्करिणियों—यावत्—बिलपंक्तियों (कूप-कुंआ) आरामों, उद्यानों काननों, वनों, वनखंडों और वनराजियों में जाकर अर्चना करो, अर्चना करके आज्ञानुसार कार्य सम्पन्न होने की शीघ्र सूचना दो ।

२१३. तए णं ते आभिओगिया देवा विजएणं देवेणं एवं वुत्ता समाणा-जाव-हट्ठतुट्ठा विणएणं पडिसुणेंति, पडिसुणित्ता विजयाए रायहाणीए सिंघाडगेसु य-जाव-अच्चणियं करेत्ता जेणेव विजए देवे तेणेव उवागच्छंति, उवागच्छित्ता एयमाणत्तियं पच्चप्पिणंति ।

२१३. तत्पश्चात् विजयदेव के द्वारा इस प्रकार से कहे जाने पर उन आभियोगिक देवों ने—यावत्—हृष्ट-तुष्ट होकर विनयपूर्वक स्वीकार किया, स्वीकार करके विजया राजधानी के शृंगाटकों आदि में आये—यावत्—अर्चना करके जहाँ विजयदेव था, वहाँ आये और वहाँ आकर आज्ञानुसार कार्य सम्पन्न होने की सूचना देते हैं ।

२१४. तए णं से विजए देवे तेसिं णं आभिओगियाणं देवाणं अंतिए एयमट्ठं सोच्चा णिसम्म हट्ठतुट्ठ चित्तमाणंदिय-जाव-हयहियए जेणेव णंदापुक्खरिणी तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता पुरत्थिमिल्लेणं तोरणेणं-जाव-हत्थ-पायं पक्खालेइ, पक्खालित्ता

२१४. तदनन्तर वह विजय देव उन आभियोगिक देवों की इस बात को सुनकर और अवधारित कर हृष्ट-तुष्ट और आनन्दित होता हुआ—यावत्—हर्षोल्लासपूर्वक जहाँ नन्दा पुष्करिणी थी वहाँ आया, वहाँ आकर पूर्व दिशावर्ती तोरण से—यावत्—हाथ-

आयंते चोक्खे परमसुइभूए णंदा पुक्खरिणीओ पच्चुत्तरइ, पच्चुत्तरित्ता जेणेव सभा सुहम्मा तेणेव पहारेत्थ गमणाए।

पैरों का प्रक्षालन किया, प्रक्षालन करके आचमन-कुल्ला आदि करने से अत्यन्त स्वच्छ-शुद्ध परम शुचिभूत होकर नन्दा पुष्करिणी से वापस बाहर आया, बाहर आकर जहाँ सुधर्मा सभा थी उसी ओर चलने को उद्यत हुआ।

२१५. तए णं से विजए देवे चउहिं सामाणिय साहस्सीहिं-जाव-सोलसहिं आयरक्खदेवसाहस्सीहिं सव्विड्ढीए-जाव-निग्घोस नाइयरवेणं जेणेव सभा सुहम्मा तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता सभं सुहम्मं पुरित्थिमिल्लेणं दारेणं अणुपविसइ, अणुपविसित्ता जेणेव मणिपेढिया तेणेव उवागच्छइ, उवागच्छित्ता सीहासण वरगए पुरच्छाभिमुहे सण्णिसण्णे।

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० २४२

२१५. तदनन्तर वह विजयदेव चार हजार सामानिक देवों—यावत्—सोलह हजार आत्मरक्षक देवों सहित अपनी समस्त ऋद्धि—यावत्—वाद्यों की घोष ध्वनिपूर्वक जहाँ सुधर्मा सभा थी वहाँ आकर पूर्व दिग्वर्ती द्वार से सुधर्मा सभा में प्रविष्ट हुआ, प्रवेश करके जहाँ मणिपीठिका थी, वहाँ आया, वहाँ आकर पूर्व दिशा की ओर मुख करके उस श्रेष्ठ सिंहासन पर बैठ गया।

## सुहम्माए सभाए विजयदेवस्स सपरिकरणिसीयणं—

## सुधर्मा सभा में विजयदेव का सपरिकर बैठना—

२१६. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स चत्तारि सामाणिय-साहस्सीओ अवरुत्तरेणं उत्तरेणं उत्तर-पुरत्थिमेणं पत्तेयं पत्तेयं पुव्वणत्थेसु भद्दासणेसु णिसीयंति।

२१६. तत्पश्चात् उस विजयदेव के चार हजार सामानिक देव पश्चिम-उत्तर, उत्तर-पूर्व दिशा—ईशानकोण में पहले से अलग-अलग रखे हुए प्रत्येक भद्रासन पर अनुक्रम से आकर बैठ गये।

२१७. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स चत्तारि अग्गमहिसीओ पत्तेयं पत्तेयं पुव्वणत्थेसु भद्दासणेसु णिसीयंति।

२१७, तत्पश्चात् उस विजय देव की चार अग्रमहिषियाँ पूर्व दिशा में पहले से रखे हुए एक-एक भद्रासन पर आकर बैठ गईं।

२१८. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स दाहिणपुरत्थिमेणं अब्भितरियाए परिसाए अट्ठ देवसाहस्सीओ पत्तेयं पत्तेयं पुव्वणत्थेसु भद्दासणेसु णिसीयंति।

२१८. तदनन्तर उस विजयदेव की आभ्यन्तरिक परिषदा के आठ हजार देव दक्षिण-पूर्व दिशा—आग्नेय कोण में पहले से ही रखे हुए अलग-अलग एक-एक भद्रासन पर बैठ गये।

२१९. एवं दक्खिणेणं मज्झिमियाए परिसाए दसदेवसाहस्सीओ जाव णिसीयंति।

२१९. इसी प्रकार से मध्यम परिषदा के दस हजार देव दक्षिण दिशा में—यावत् बैठ गये।

२२०. एवं दाहिण-पच्चत्थिमेणं बाहिरियाए परिसाए बारस देव-साहस्सीओ जाव णिसीदंति।

२२०. इसी प्रकार से दक्षिण-पश्चिम दिशा—नैऋत्य कोण में बाह्य परिषदा के बारह हजार देव—यावत्—बैठ गये।

२२१. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स पच्चत्थिमेणं सत्त अणियाहिवत्ती पत्तेयं पत्तेयं पुव्वणत्थेसु भद्दासणेसु णिसीयंति।

२२१. इसके बाद उस विजयदेव के सात अनीकाधिपति पश्चिम दिशा में पहले से रखे हुए एक-एक भद्रासन पर बैठ गये।

२२२. तए णं तस्स विजयस्स देवस्स पुरत्थिमेणं दाहिणेणं पच्चत्थिमेणं उत्तरेणं सोलस आयरक्खदेवसाहस्सीओ पत्तेयं पत्तेयं पुव्वणत्थेसु भद्दासणेसु णिसीयंति। तं जहा—पुरत्थिमेणं चत्तारि आयरक्खदेवसाहस्सीओ पत्तेयं पत्तेयं पुव्वणत्थेसु भद्दासणेसु णिसीयंति। एवं जाव उत्तरेणं।

२२२. तदनन्तर उस विजय देव के सोलह हजार आत्मरक्षक देव पूर्व दिशा में, दक्षिण दिशा में, पश्चिम दिशा में, और उत्तर दिशा में पहले से रखे हुए एक-एक भद्रासन पर बैठ गये, यथा—चार हजार आत्मरक्षक देव पहले से ही पूर्व दिशा में अलग-अलग रखे हुए प्रत्येक भद्रासन पर बैठे, इसी प्रकार से—यावत्—उत्तरदिशा में पूर्व से रखे हुए प्रत्येक भद्रासन पर बैठे।

तेणं आयरक्खा सन्नद्ध-बद्ध-वम्मिय-कवया, उप्पीलिय-सरासण-पट्टिया, पिणद्ध-गेवेज्ज-विमलवर-चिंधपट्टा, गहिया-

वे आत्मरक्षक देव अच्छी तरह कसकर शरीर पर वख्तर बाँधे हुए थे, उनके हाथों में शरासनपट्टिका (धनुष खींचने के समय हाथ की रक्षा के लिये बाँधा जाता चमड़े का पट्टा) बँधी हुई थी, गले में सुभट चिह्नपट रूप विमल और श्रेष्ठ ग्रैवेयक—हार रखा था, हाथों में प्रहार करने हेतु आयुध—शस्त्र लिये हुए थे, तीन स्थानकों (आदि, मध्य और अन्तरूप तीन स्थानों) में

उहपहरणा, तिणयाइं तिसंधीणि, वइरामया कोडीणि, धणूइं अहिगिज्झ परियाइय कंडकलावा णीलपाणिणो, पीयपाणिणो, रत्त-पाणिणो, चाव-पाणिणो, चारु-पाणिणो, चम्म-पाणिणो, खग्ग-पाणिणो, देउ-पाणिणो, पास-पाणिणो,

णील-पीय-रत्त-चाव-चारु-चम्म-खग्ग-दंड-पासवरधरा, आयरक्खा रक्खोवगा गुत्ता, गुत्तपालिया, जुत्ता-जुत्तपालिया पत्तेयं पत्तेयं समयओ विणयओ किंकरभूताविव चिट्ठंति ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४३

### विजयदेवस्स सामाणियाणं देवाणं य ठिई—

२२३. प०—विजयस्स णं भंते ! देवस्स केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! एगं पलिओवमं ठिई पण्णत्ता ।

२२४. प०—विजयस्स णं भंते ! देवस्स सामाणियाणं देवाणं केवइयं कालं ठिई पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! एगं पलिओवमं ठिई पण्णत्ता ।

एवं महिड्ढीए, एवं महज्जुईए, एवं महब्बले, एवं महायसे एवं महासुक्खे, एवं महाणुभागे विजए देवे विजए देवे ।

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४३

### जंबुद्दीवस्स वेजयंतं णाम दारं—

२२५. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवस्स वेजयंते णामं दारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स दक्खिणेणं पणयालीसं जोयणसहस्साइं अबाहाए जंबुद्दीवदीव-दाहिण-पेरंते लवणसमुद्द दाहिणद्धस्स उत्तरेणं—एत्थ णं जंबुद्दीवस्स दीवस्स वेजयंते णामं दारे पण्णत्ते ।

अट्ठजोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, सच्चेव सव्वा वत्तव्वया जाव णिच्चे ।

२२६. प०—कहि णं भंते ! रायहाणी ?

उ०—गोयमा ! दाहिणेणं जाव वेजयंते देवे, वेजयंते देवे ।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४४

नत, तीन सन्धियों वाले और वज्रमय कोटि (अग्रभाग) वाले ऐसे विशिष्ट धनुष बाण और तूणीर लिये थे, कितनेक आत्मरक्षक देव हाथ में नीले-नीले बाण, कितनेक पीले-पीले और कितनेक रक्त वर्ण के बाण लिये हुए थे, कितनेक देव हाथों में धनुष लिये हुए थे, कितनेक चारु—शस्त्र विशेष, कितनेक चर्म (चमड़े से बना कोड़ा), कितनेक खड्ग (तलवार), कितनेक दंड, कितनेक पाश (जाल) लिये हुए थे ।

और कितने ही देव श्रेष्ठ नील, पीत और रक्त वर्ण के बाणों, धनुषों, चारुओं, चर्मों, तलवारों, दंडों और पाशों को लिये हुए थे, ये आत्मरक्षक देव रक्षा कार्य में निरत—तत्पर रहते हैं, गुप्त वेश में, गुप्तरूप से कार्य करते हैं, अपने योग्य सहकारियों से युक्त होते हैं, और इनकी कार्य परम्परा एक-दूसरे से जुड़ी हुई होती है, और ये प्रत्येक समय विनयपूर्वक किंकर के जैसे होकर बैठते हैं ।

### विजयदेव के सामानिक देवों की स्थिति—

२२३. प्र०—हे भगवन् ! विजयदेव की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ०—हे गौतम ! विजय देव की स्थिति एक पल्योपम की कही गई है ।

२२४. प्र०—हे भगवन् ! विजय देव के सामानिक देवों की स्थिति कितने काल की कही गई है ?

उ०—हे गौतम ! एक पल्योपम की स्थिति कही गई है ।

**"इस प्रकार से विजयदेव की ऐसी महा ऋद्धि है, ऐसी महा द्युति है, ऐसा महाबल है, ऐसा महायश है, ऐसा महासुख है, और ऐसा महान् प्रभाव है ।**

### जम्बूद्वीप का वैजयन्त द्वार—

२२५. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप का वैजयन्त नामक द्वार कहाँ पर कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मन्दर पर्वत (सुमेरु पर्वत) की दक्षिण दिशा में पैंतालीस हजार योजन आगे जाने पर जम्बूद्वीप की दक्षिणदिशा के अन्त में और लवणसमुद्र के दक्षिणार्ध से उत्तर में जम्बूद्वीप का वैजयन्त नामक द्वार कहा गया है ।

यह वैजयन्त द्वार आठ योजन ऊँचा है, इत्यादि विजय द्वार के जैसी इसकी सब वक्तव्यता है—यावत्—नित्य है ।

२२६. प्र०—हे भगवन् ! वैजयन्त देव की राजधानी कहाँ पर है और क्या नाम है ?

उ०—गौतम ! दक्षिण और राजधानी है, उसका नाम वैजयन्ती है, और वहाँ का अधिपति वैजयन्त नामक देव है ।

जंबुद्दीवस्स जयंतं णामं दारं—

२२७. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवस्स दीवस्स जयंते णामं दारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पच्चत्थिमेण पणयालीसं जोयणसहस्साइं जंबुद्दीवपच्चत्थिम पेरंते लवणसमुद्दपच्चत्थिमद्धस्स पुरत्थिमेणं सीओदाए महाणदीए उप्पिएत्थ णं जंबुद्दीवस्स जयंते णामं दारे पण्णत्ते। तं चेव से पमाणं जयंते देवे पच्चत्थिमेणं से रायहाणी जाव महिड्ढीए।

—जीवा० प० ३, उ० १, सु० १४४

जम्बूद्वीप का जयन्तद्वार—

२२७. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप का जयन्त नामक द्वार कहाँ पर कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! जम्बूद्वीप के मन्दर पर्वत की पश्चिम दिशा में पैंतालीस हजार योजन आगे जाने पर जम्बूद्वीप के पश्चिमान्त में और लवणसमुद्र की पूर्व दिशा में सीतोदा महानदी के ऊपर जम्बूद्वीप का जयन्त नामक द्वार कहा गया है। इसके प्रमाण आदि का वर्णन विजयद्वार के वर्णन के जैसा जानना चाहिये। यहाँ के अधिपति का नाम जयन्त है, पश्चिम में राजधानी है—यावत्—महाऋद्धि वाला है।

जंबुद्दीवस्स अपराइयं णामं दारं—

२२८. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवस्स दीवस्स अपराइए णामं दारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! मंदरस्स उत्तरेणं पणयालीसं जोयणसहस्साइं अबाहाए जंबुद्दीवे दीवे उत्तरपेरंते लवणसमुद्दस्स उत्तरद्धस्स दाहिणेणं-एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे अपराइए णामं दारे पण्णत्ते।

तं चेव पमाणं। रायहाणी उत्तरेणं जाव अपराइए देवे चउण्ह वि अण्णंमि जंबुद्दीवे।[1]

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४४

जम्बूद्वीप का अपराजित द्वार—

२२८. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप का अपराजित नामक द्वार कहाँ कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! मन्दर पर्वत की उत्तर दिशा में पैंतालीस हजार योजन आगे जाने पर जम्बूद्वीप की उत्तर दिशा के अन्त में और लवणसमुद्र के उत्तरार्द्ध की दक्षिण दिशा में जम्बूद्वीप का अपराजित नामक द्वार कहा गया है।

इसके प्रमाण आदि का वर्णन विजयद्वार के वर्णन जैसा जानना चाहिये, उत्तर में राजधानी है—यावत्—अपराजित नामक देव वहाँ का अधिपति है।

[जम्बूद्वीप के इन चारों द्वारों के विषय में अन्य जो कुछ भी विशेष वक्तव्य है, वह यहाँ कहा जाता है।]

जंबुद्दीवस्स दारस्स दारस्स य अंतरं—

२२९. प०—जंबुद्दीवस्स णं भंते ! दीवस्स दारस्स य दारस्स य-एस णं केवइयं अबाहाए अंतरे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! अउणासीइं जोयणसहस्साइं बावण्णं च जोयणाइं देसूणं च अद्धजोयणं दारस्स य दारस्स य अबाहाए अंतरे पण्णत्ते।[2]

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४५

जम्बूद्वीप के एक द्वार से दूसरे द्वार का अन्तर—

२२९. प्र०—भगवन् ! जम्बूद्वीप के इन प्रत्येक द्वार से द्वार के बीच में कितनी दूरी का अन्तर कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! प्रत्येक द्वार से द्वार के बीच उन्यासी हजार और कुछ कम साढ़े बावन योजन का अबाधा—अन्तर जानना चाहिये।



१ जंबु० व० १, सु० ७, सु० ८। २ जंबु० व० १, सु० ९।
सूत्र ९ में एक गाथा अधिक है, गाहा—अउणासीइ सहस्सा, बावण्णं चेव जोअणा। ऊणं च अद्धजोअण, दारंतरं जंबुद्दीवस्स ॥

# सत्त वासा (खेत्त) वण्णओ—

### मणुआणं उप्पइठाणं—

२३०. प०—कहि णं भंते ! मणुस्साणं पज्जत्ताऽपज्जत्ताणं ठाणा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! अंतोमणुस्सखेत्ते पणतालीसाए जोयणसतसहस्सेसु अड्ढाइज्जे दीवसमुद्दे सु पण्णरससु कम्मभूमीसु तीसाए अकम्मभूमीसु छप्पण्णाए अंतरदीवेसु । एत्थ णं मणुस्साणं पज्जत्ताऽपज्जत्ताणं ठाणा पण्णत्ता।

उववाएणं लोयस्स असंखेज्जइभागे ।

समुग्घाएणं सव्वलोए ।

सट्ठाणेणं लोयस्स असंखेज्जइभागे ।

—पण्ण०, पद० २, सु० १७६

### जंबुद्दीवे सत्तवासा—

२३१. प०—जंबुद्दीवे णं भंते ! दीवे कतिवासा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! सत्तवासा पण्णत्ता, तं जहा—(१) भरहे, (२) एरवए, (३) हेमवए, (४) हिरण्णवए, (५) हरिवासे, (६) रम्मगवासे, (७) महाविदेहे ।[1]

—जंबु० वक्ख० ६, सु० १२५

२३२. जंबूमंदरस्स दाहिणेणं तओ वासा पण्णत्ता, तं जहा—(१) भरहे, (२) हेमवए, (३) हरिवासे ।

२३३. जंबूमंदरस्स उत्तरेणं तओ वासा पण्णत्ता, तं जहा—(१) रम्मगवासे (२) हिरण्णवए, (३) एरवए ।

—ठाण० ३, उ० १, सु० १९७

# सप्त वर्ष (क्षेत्र) वर्णन—

### मनुष्यों की उत्पत्ति के स्थान—

२३०. प्र०—भगवन् ! पर्याप्त और अपर्याप्त मनुष्यों के स्थान कहाँ हैं ?

उ०—गौतम ! मनुष्यक्षेत्र में हैं, पैंतालीस लाख योजन (लम्बे-चौड़े) अढ़ाई द्वीप में हैं, पन्द्रह कर्मभूमियों में, तीस अकर्मभूमियों में और छप्पन अन्तर्द्वीपों में हैं। इनमें पर्याप्त और अपर्याप्त मनुष्यों के स्थान हैं।

उपपात की अपेक्षा—लोक के असंख्यातवें भाग में उत्पन्न होते हैं।

समुद्घात की अपेक्षा—सम्पूर्ण लोक में समुद्घात करते हैं।

स्वस्थान की अपेक्षा—लोक के असंख्यातवें भाग में इनके स्थान हैं।

### जम्बूद्वीप में सात क्षेत्र—

२३१. प्र०—भगवन् ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप में कितने वर्ष (क्षेत्र) कहे गये हैं ?

उ०—गौतम ! सात वर्ष कहे गये हैं, यथा—(१) भरत, (२) ऐरवत (३) हैमवत, (४) हैरण्यवत, (५) हरिवर्ष, (६) रम्यक्वर्ष, (७) और महाविदेह ।

२३२. जम्बूद्वीप के मेरुपर्वत से दक्षिण में तीन वर्ष (क्षेत्र) कहे गये हैं, यथा—(१) भरत, (२) हैमवत, (३) हरिवर्ष ।

२३३. जम्बूद्वीप के मेरुपर्वत से उत्तर में तीन वर्ष (क्षेत्र) कहे गये हैं, यथा—(१) रम्यक्वर्ष, (२) हैरण्यवत, (३) ऐरवत ।

---

१ (क) ठाणं ७, सु० ५५५ । (ख) समवा० ७, सु० ३ । (ग) ठाणं ६, सु० ५२२ ।

जंबूद्दीवे दस खेत्ता—

२३४. जंबुद्दीवे दीवे दस खेत्ता, पण्णत्ता, तं जहा—(१) भरहे, (२) एरवए, (३) हेमवए, (४) हिरण्णवए, (५) हरिवासे, (६) रम्मगवासे, (७) पुव्वविदेहे, (८) अवरविदेहे, (९) देवकुरा, (१०) उत्तरकुरा।[1] —ठाणं १०, सु० ७२३

जम्बूद्वीप में दस क्षेत्र—

२३४. जम्बूद्वीप नामक द्वीप में दस क्षेत्र कहे गये हैं, यथा—(१) भरत, (२) ऐरवत, (३) हैमवत, (४) हैरण्यवत, (५) हरिवर्ष, (६) रम्यक्वर्ष, (७) पूर्वविदेह, (८) अपरविदेह, (९) देवकुरु, (१०) उत्तरकुरु।

जंबुद्दीव-खेत्ताणं आयाम-विक्खंभ-परिणाहेण तुल्लत्तं—

२३५. जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तर-दाहिणेणं दो वासा पण्णत्ता, बहुसमतुल्ला अविसेसमणाणत्ता अन्नमन्नं णाइवट्टंति आयाम-विक्खंभ-संठाण-परिणाहेणं, तं जहा—(१) भरहे चेव, (२) एरवए चेव।

एवमेएणमभिलावेणं (१) हेमवए चेव, (२) हेरण्णवए चेव।

एवमेएणमभिलावेणं (१) हरिवासे चेव, (२) रम्मयवासे चेव।

जम्बूद्वीप का आयाम-विष्कम्भ और परिधि की अपेक्षा से क्षेत्रों का तुल्यत्व—

२३५. जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मेरुपर्वत से उत्तर और दक्षिण में दो वर्ष (क्षेत्र) कहे गये हैं—वे अधिक समान एवं तुल्य हैं, विशेषता रहित हैं, नानापन से रहित हैं, आयाम-विष्कम्भ-संस्थान तथा परिधि की अपेक्षा से एक-दूसरे का अतिक्रमण नहीं करते हैं, यथा—(१) भरत और (२) ऐरवत।

इसी प्रकार ऐसे ही अभिलापक्रम से हैमवत और हैरण्यवत हैं।

इसी प्रकार ऐसे ही अभिलापक्रम से हरिवर्ष और रम्यक्वर्ष हैं।

२३६. जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स पुरत्थिम-पच्चत्थिमेणं दो खेत्ता पण्णत्ता, बहुसमतुल्ला-जाव-आयाम-विक्खंभ-संठाण-परिणाहेणं, तं जहा—(१) पुव्वविदेहे चेव, (२) अवरविदेहे चेव।

२३६. जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मेरुपर्वत से पूर्व और पश्चिम में दो क्षेत्र कहे गये हैं, वे अधिक समान एवं तुल्य हैं—यावत्—आयाम विष्कम्भ-संस्थान तथा परिधि की अपेक्षा से एक-दूसरे का अतिक्रमण नहीं करते हैं, यथा—(१) पूर्वविदेह और (२) अपरविदेह।

२३७. जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तर-दाहिणेणं दो कुराओ पण्णत्ताओ, बहुसमतुल्लाओ-जाव-आयाम-विक्खंभ-संठाण-परिणाहेणं, तं जहा—(१) देवकुरा चेव, (२) उत्तरकुरा चेव। —ठाणं० २, उ० ३, सु० ८६

२३७. जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मेरुपर्वत से उत्तर और दक्षिण में दो कुरा कहे गये हैं—वे अधिक समान एवं तुल्य हैं—यावत्—आयाम-विष्कम्भ-संस्थान तथा परिधि की अपेक्षा से एक-दूसरे का अतिक्रमण नहीं करते हैं, यथा—(१) देवकुरु (२) और उत्तरकुरु।....

जंबुद्दीवे पण्णरस कम्मभूमीओ—

२३८. प०—कति णं भंते! कम्मभूमीओ पण्णत्ताओ?

उ०—गोयमा! पण्णरसकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—पंच भरहाइं, पंच एरवयाइं, पंच महाविदेहाइं। —भग० स० २०, उ० ८, सु० १

पन्द्रह कर्मभूमियाँ—

२३८. प्र०—हे भगवन्! कर्मभूमियाँ कितनी कही गई हैं?

उ०—हे गौतम! कर्मभूमियाँ पन्द्रह कही गई हैं, यथा—पाँच भरत, पाँच ऐरवत, पाँच महाविदेह।

२३९. जंबुद्दीवे दीवे तओ कम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) भरहे, (२) एरवए, (३) महाविदेहे।

एवं धायइ संडे दीवे पुरत्थिमद्धे,

एवं धायइसंडे दीवे पच्चत्थिमद्धे,

२३९. जम्बूद्वीप नामक द्वीप में तीन कर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—(१) भरत, (२) ऐरवत, (३) महाविदेह।

इसी प्रकार धातकीखण्ड द्वीप के पूर्वार्ध में हैं।

इसी प्रकार धातकीखण्ड द्वीप के पश्चिमार्ध में हैं।

---

१ इस सूत्र में महाविदेह का नाम नहीं है किन्तु महाविदेह के चार विभाग (१. पूर्व विदेह, २. अपर—पश्चिम विदेह, ३. देवकुरु, ४. उत्तरकुरु के नाम गिनाकर दस की संख्या पूरी की गई है।

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ-पुरत्थिमद्धे,
एवं पुक्खरवरदीवड्ढ-पच्चत्थिमद्धे ।

—ठाणं ३, उ० ३, सु० १८३

इसी प्रकार पुष्करवर-द्वीपार्ध के पूर्वार्ध में हैं।
इसी प्रकार पुष्करवर-द्वीपार्ध के पश्चिमार्ध में हैं।

## जंबुद्दीवे तीस अकम्मभूमीओ—

२४०. प०—कति णं भंते ! अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ ?

उ०—गोयमा ! तीस अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—
पंच हेमवयाइं, पंच हेरण्णवयाइं, पंच रम्मगवासाइं, पंच देवकुरुओ, पंच उत्तरकुरुओ ।

—भग० स० २, उ० ८, सु० २

## तीस अकर्मभूमियाँ—

२४०. प्र०—हे भगवन् ! अकर्मभूमियाँ कितनी कही गई हैं ?

उ०—हे गौतम ! अकर्मभूमियाँ तीस कही गई हैं, यथा—पाँच हैमवत, पाँच हैरण्यवत, पाँच हरिवर्ष, पाँच रम्यक्वर्ष, पाँच देवकुरु, पाँच उत्तरकुरु।

२४१. जंबुद्दीवे दीवे छ अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) हेमवए, (२) हेरण्णवए, (३) हरिवासे, (४) रम्मगवासे, (५) देवकुरा, (६) उत्तरकुरा ।

एवं धायइसंडे दीवे पुरत्थिमद्धे णं छ अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—हेमवए-जाव-उत्तरकुरा ।

एवं धायइसंडे दीवे पच्चत्थिमद्धे णं छ अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—हेमवए-जाव-उत्तरकुरा ।

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ-पुरत्थिमद्धे णं छ अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—हेमवए-जाव-उत्तरकुरा ।

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ-पच्चत्थिमद्धे णं छ अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—हेमवए-जाव-उत्तरकुरा ।

—ठाणं ६, सु० ५२२

२४१. जम्बूद्वीप नामक द्वीप में छह अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—(१) हैमवत, (२) हैरण्यवत, (३) हरिवर्ष, (४) रम्यक्वर्ष, (५) देवकुरु, (६) उत्तरकुरु।

इसी प्रकार धातकीखण्डद्वीप के पूर्वार्ध में छह अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—हैमवत—यावत् उत्तरकुरु।

इसी प्रकार धातकीखण्डद्वीप के पश्चिमार्ध में छह अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—हैमवत—यावत्—उत्तरकुरु।

इसी प्रकार पुष्करवर द्वीपार्ध के पूर्वार्ध में छह अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—हैमवत—यावत्—उत्तरकुरु।

इसी प्रकार पुष्करवर द्वीपार्ध के पश्चिमार्ध में छह अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—हैमवत—यावत्—उत्तरकुरु।

२४२. जंबुद्दीवे दीवे देवकुरु-उत्तरकुरु-वज्जाओ चत्तारि अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) हेमवए, (२) हेरण्णवए, (३) हरिवासे, (४) रम्मगवासे ।[1]

—ठाणं ४, उ० १, सु० ३०२

२४२. जम्बूद्वीप नामक द्वीप में देवकुरु और उत्तरकुरु को छोड़कर चार अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—(१) हैमवत, (२) हैरण्यवत, (३) हरिवर्ष, (४) रम्यक्वर्ष।

२४३. जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स दाहिणेणं तओ अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) हेमवए, (२) हरिवासे, (३) देवकुरा ।

जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं तओ अकम्मभूमीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) उत्तरकुरा, (२) रम्मगवासे, (३) हेरण्णवए ।

एवं धायइसंडे दीवे पुरत्थिमद्धे वि अकम्मभूमीओ,

एवं धायइसंडे दीवे पच्चत्थिमद्धे वि अकम्मभूमीओ,

२४३. जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मेरुपर्वत से दक्षिण में तीन अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—(१) हैमवत, (२) हरिवर्ष, (३) देवकुरु।

जम्बूद्वीप नामक द्वीप के मेरुपर्वत से उत्तर में तीन अकर्मभूमियाँ कही गई हैं, यथा—(१) उत्तरकुरु, (२) रम्यक्वर्ष, (३) हैरण्यवत।

इसी प्रकार धातकीखण्ड द्वीप के पूर्वार्ध में भी (छह) अकर्मभूमियाँ हैं।

इसी प्रकार धातकीखण्ड द्वीप के पश्चिमार्ध में भी (छह) अकर्मभूमियाँ हैं।

---

१ स्थानांग ६, सूत्र ५२२ में जम्बूद्वीप में छह अकर्मभूमियाँ कही गई हैं किन्तु इस सूत्र में देवकुरु और उत्तरकुरु को छोड़कर केवल चार अकर्मभूमियाँ कहने का तात्पर्य क्या है ? यह अन्वेषणीय है।

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ-पुरत्थिमद्धे वि अकम्मभूमीओ,

इसी प्रकार पुष्करवर द्वीपार्ध के पूर्वार्ध में भी (छह) अकर्म भूमियाँ हैं।

एवं पुक्खरवरदीवड्ढ-पच्चत्थिमद्धे वि अकम्मभूमीओ।[1]
—ठाणं ३, उ० ४, सु० १९७

इसी प्रकार पुष्करवर द्वीपार्ध के पश्चिमार्ध में भी (छह) अकर्मभूमियाँ हैं।

## छप्पण्ण अन्तरदीवा—

## छप्पन अन्तरद्वीप—

२४४. जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स दाहिणेणं, चुल्लहिमवंतस्स वासहरपव्वयस्स चउसु विदिसासु, तिन्नि २ जोयणसयाइं ओगाहित्ता एत्थ णं चत्तारि अन्तरदीवा पण्णत्ता, तं जहा— एगूरूयदीवे, आभासियदीवे, वेसाणियदीवे, णंगोलियदीवे।

२४४. जम्बूद्वीप नामक द्वीप में मन्दर पर्वत के दक्षिण में, चुल्लहिमवन्तवर्षधर पर्वत की चारों विदिशाओं में तीन-तीन सौ योजन आगे जाने पर चार अन्तरद्वीप कहे हैं, यथा—एकोरुकद्वीप, आभाषिकद्वीप, वैषाणिकद्वीप और लांगूलिकद्वीप।

तेसु णं दीवेसु चउव्विहा मणुस्सा परिवसंति, तंजहा— एगूरूया, आभासिया, वेसाणिया, णंगोलिया।

उन द्वीपों में चार प्रकार के मनुष्य निवास करते हैं, यथा— एकोरुक, आभाषिक, वैषाणिक और लांगूलिक।

तेसि णं दीवाणं चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं चत्तारि २ जोयणसाइं ओगाहेत्ता एत्थ णं चत्तारि अंतरदीवा पण्णत्ता, तंजहा—हयकण्णदीवे, गयकण्णदीवे, गोकण्णदीवे, संकुलिकण्णदीवे, तेसु णं दीवेसु चउव्विया मणुस्सा परिवसंति, तं जहा—हयकन्ना, गयकन्ना, गोकन्ना, संकुलिकन्ना।

इन द्वीपों में चारों विदिशाओं में लवणसमुद्र में चार-चार सौ योजन आगे जाने पर वहाँ चार अन्तरद्वीप कहे हैं, यथा—हयकर्णद्वीप, गजकर्णद्वीप, गोकर्णद्वीप और शष्कुलिकर्णद्वीप। उन द्वीपों में चार प्रकार के मनुष्य निवास करते हैं, यथा—हयकर्ण, गजकर्ण, गोकर्ण और शष्कुलिकर्ण।

तेसि णं दीवाणं चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं पंच २ जोयणसयाइं ओगाहित्ता एत्थ णं चत्तारि अंतरदीवा पण्णत्ता, तंजहा—आयंसमुहदीवे, मेंढमुहदीवे, अओमुहदीवे, गोमुहदीवे। तेसु णं दीवेसु चउव्विहा मणुस्सा भाणियव्वा।

इन द्वीपों के चारों विदिशाओं में लवणसमुद्र में पाँच-पाँच सौ योजन आगे जाने पर वहाँ चार अन्तरद्वीप कहे हैं, यथा— आदर्शमुखद्वीप, मेंढमुखद्वीप अजामुखद्वीप और गोमुखद्वीप। इन द्वीपों में चार प्रकार के मनुष्य कहने चाहिए।

तेसि णं दीवाणं चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं छ छ जोयणसयाइं ओगाहेत्ता एत्थ णं चत्तारि अंतरदीवा पण्णत्ता, तं जहा— आसमुहदीवे, हत्थिमुहदीवे, सीहमुहदीवे, वग्घमुहदीवे। तेसु णं दीवेसु मणुस्सा भाणियव्वा।

इन द्वीपों में चारों विदिशाओं में लवणसमुद्र में छह-छह सौ योजन आगे जाने पर वहाँ चार अन्तरद्वीप हैं, यथा—अश्वमुखद्वीप हस्तिमुखद्वीप, सिंहमुखद्वीप और व्याघ्रमुखद्वीप। इन द्वीपों में (इन्हीं नामों वाले चार प्रकार के) मनुष्य कहने चाहिए।

तेसि णं दीवाणं चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं सत्त-सत्त जोयणसयाइं ओगाहेत्ता एत्थ णं चत्तारि अंतरदीवा पण्णत्ता, तं जहा–आसकन्नदीवे, हत्थिकन्नदीवे, अकन्नदीवे, कन्नपाउरणदीवे। तेसु णं दीवेसु मणुया भाणियव्वा।

इन द्वीपों से चारों विदिशाओं में लवणसमुद्र में सात-सात सौ योजन आगे जाने पर वहाँ चार अन्तरद्वीप हैं, यथा—अश्वकर्णद्वीप, हस्तिकर्णद्वीप, अकर्णद्वीप और कर्णप्रावरणद्वीप। इन द्वीपों में (चार प्रकार के) मनुष्य कह लेने चाहिए।

तेसि णं दीवाणं चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं अट्ठट्ठ जोयणसयाइं ओगाहेत्ता एत्थ णं चत्तारि अन्तरदीवा पण्णत्ता, तं जहा—उक्कामुहदीवे, मेहमुहदीवे, विज्जुमुहदीवे, विज्जुदंतदीवे। तेसु णं दीवेसु मणुस्सा भाणियव्वा।[2]

इन द्वीपों से चारों विदिशाओं में लवणसमुद्र में आठ-आठ सौ योजन अवगाहन करने पर वहाँ चार अन्तरद्वीप हैं, यथा— उल्कामुखद्वीप, मेघमुखद्वीप, विद्युन्मुखद्वीप और विद्युद्दन्तद्वीप। इन द्वीपों में मनुष्यों का कथन कर लेना चाहिए।

तेसि णं दीवाणं चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं णव-णव जोयणसयाइं ओगाहेत्ता एत्थ णं चत्तारि अन्तरदीवा पण्णत्ता,

इन द्वीपों से चारों विदिशाओं में नौ-नौ सौ योजन आगे जाने पर वहाँ चार अन्तरद्वीप कहे हैं, यथा-घनदन्तद्वीप, लष्टदन्त-

---

१ जम्बूद्वीप के मेरुपर्वत से दक्षिण एवं उत्तर में छह अकर्मभूमियाँ हैं—इसी प्रकार धातकीखण्ड के पूर्वार्ध-पश्चिमार्ध में तथा पुष्करवरद्वीपार्ध के पूर्वार्ध-पश्चिमार्ध में मेरु पर्वत से दक्षिण-उत्तर में छह-छह अकर्मभूमियाँ हैं—इस प्रकार तीस अकर्मभूमियाँ हैं।

२ [illegible] पृ० [illegible]।

तंजहा—घणदन्तदीवे, लट्ठदन्तदीवे, गूढदन्तदीवे, सुद्धदन्तदीवे। तेसु णं दीवेसु चउव्विहा मणुस्सा परिवसंति, तंजहा—घणदन्ता, लट्ठदन्ता, गूढदन्ता, सुद्धदन्ता।[1]

द्वीप गूढदन्तद्वीप और शुद्धदन्तद्वीप। इन द्वीपों में चार प्रकार के मनुष्य निवास करते हैं, यथा-घनदन्त, लष्टदन्त, गूढदन्त और शुद्धदन्त।

जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं सिहरिस्स वासहरपव्वयस्स चउसु विदिसासु लवणसमुद्दं तिन्नि-तिन्नि जोयणसयाइं ओगाहेत्ता एत्थ णं चत्तारि अन्तरदीवा पण्णत्ता, त जहा—एगूरुयदीवे, सेसं तहेव निरवसेसं भाणियव्वं-जाव-सुद्धदंता।[2] —ठा० ४, उ० २, सु० ३०४

जम्बूद्वीप के मन्दरपर्वत से उत्तर में शिखरिवर्षधर पर्वत की चारों विदिशाओं में, लवणसमुद्र में तीन-सौ योजन आगे जाने पर वहाँ चार अन्तरद्वीप हैं, यथा—एकोरुकद्वीप (आदि पूर्ववत्)। शेष सब वक्तव्यता (उसी प्रकार) कह लेनी चाहिए—यावत्—मनुष्य रहते हैं।

## जंबुद्दीवे तओ कम्मभूमीओ—

## जम्बूद्वीप में तीन कर्मभूमियां—

### जंबुद्दीवे भरहवासस्स अवट्ठिई पमाणं च—

### जम्बूद्वीप में भरतवर्ष की अवस्थिति और प्रमाण—

२८५. प०—कहि ण भंते! जंबुद्दीवे दीवे भरहे णामं वासे पण्णत्ते?

उ०—गोयमा! चुल्लहिमवंतस्स वासहरपव्वयस्स दाहिणेणं, दाहिणलवणसमुद्दस्स उत्तरेणं पुरत्थिमलवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिमलवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं, एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे भरहे णामं वासे पण्णत्ते।

खाणुबहुले, कंटकबहुले, विसमबहुले, दुग्गबहुले, पव्वयबहुले, पवायबहुले, उज्झरबहुले, णिज्झरबहुले, खड्डाबहुले, दरिबहुले, णईबहुले, दहबहुले, रुक्खबहुले, गुच्छबहुले, गुम्मबहुले, लयाबहुले, वल्लीबहुले, अडवीबहुले, सावयबहुले, तेणबहुले, तक्करबहुले, डिम्बबहुले, डमरबहुले, दुब्भिक्खबहुले, दुक्कालबहुले, पासंडबहुले, किवणबहुले, वणीमगबहुले, ईतिबहुले, मारिबहुले, कुवुट्ठिबहुले, अणावुट्ठिबहुले, रायबहुले, रोगबहुले, संकिलेसबहुले, अभिक्खणं-अभिक्खणं संखोहबहुले।

पाईण-पडीणायए, उदीण-दाहिणविच्छिन्ने, उत्तरओ पलियंकसंठाणसंठिए, दाहिणओ धणुपिट्ठसंठिए तिधा लवणसमुद्दं पुट्ठे, गंगासिंधूहिं महाणईहिं वेयड्ढेण य पव्वएण छब्भागपविभत्ते।

जंबुद्दीवदीवणउयसयभागे पंचछव्वीसे जोयणसए छच्च एगूणवीसइभाए जोयणस्स विक्खंभेण। —जम्बु० वक्ख० १, सु० १०

२८५. प्र०—भगवन्! जम्बूद्वीप नामक द्वीप में भरत नामक वर्ष (क्षेत्र) कहाँ कहा गया है?

उ०—गौतम! चुल्लहिमवन्त नामक वर्षधर पर्वत के दक्षिण में, दक्षिणी लवणसमुद्र के उत्तर में, पूर्वी लवणसमुद्र के पश्चिम में तथा पश्चिमी लवणसमुद्र के पूर्व में जम्बूद्वीप नामक द्वीप में भरतनामक वर्ष (क्षेत्र) कहा गया है।

यह क्षेत्र स्थाणु, कंटक, विषमभूमि, दुर्गप्रदेश, पर्वत, प्रपात, उज्झर, गड्ढे, गुफा, नदी, द्रह, वृक्ष, गुच्छ, गुल्म, लता, वल्लरी, अटवी, श्वापद, (हिंस्र जन्तु), स्तेन, (चोर) तस्कर, डिम्ब (स्वराजा का उपद्रव) डमर (परराजा का उपद्रव), दुर्भिक्ष, दुष्काल, पाखण्ड, कृपण, वनीपक (भिखारी), ईति, मारी, कुवृष्टि, राजा, रोग, संक्लेश, संक्षोभ, इत्यादि की बहुलता वाला है।

यह वर्ष क्षेत्र—पूर्व-पश्चिम में लम्बा, उत्तर-दक्षिण में चौड़ा, उत्तर में पर्यंक के आकार का, दक्षिण में धनुष की पीठ के आकार का तथा तीन तरफ लवण समुद्र से स्पृष्ट है। गंगा और सिंधु नामक महानदियों तथा वैताढ्य नामक पर्वत से यह छह भागों में विभक्त है।

जम्बूद्वीप नामक द्वीप के एक सौ नब्बे भाग करने पर $526\frac{6}{19}$ योजन का (भरत क्षेत्र का) विस्तार है।

---

१ [illegible]

२ [illegible]

समुद्दस्स पुरत्थिमेणं, एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे हिरण्णवए वासे पण्णत्ते।

समुद्र से पश्चिम में और पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में, जम्बूद्वीप नामक द्वीप में हैरण्यवत वर्ष कहा गया है।

एवं जह चेव हेमवयं तह चेव हेरण्णवयं पि भाणियव्वं। णवरं जीवा दाहिणेणं, उत्तरेणं धणुं अवसिट्ठं तं चेवत्ति।[1]
—जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

**जैसा हैमवतवर्ष का कथन किया है वैसा ही हैरण्यवतवर्ष भी कह लेना चाहिये। विशेष यह है कि इसकी जीवा दक्षिण में और धनुपृष्ठ उत्तर में है। शेष कथन वही है।**

## हेरण्णवयवासस्स णामहेऊ—

## हैरण्यवतवर्ष के नाम का हेतु—

३००. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—हेरण्णवएवासे हेरण्णवएवासे ?

३००. प्र०—भगवन् ! हैरण्यवतवर्ष को हैरण्यवतवर्ष क्यों कहते हैं ?

उ०—गोयमा ! हेरण्णवए णं वासे रुप्पी-सिहरीहिं वासहरपव्वएहिं दुहओसमवगूढे, णिच्चं हिरण्णं दलइ, णिच्चं हिरण्णं मुंचइ, णिच्चं हिरण्णं पगासइ।

उ०—गौतम ! हैरण्यवतवर्ष रुक्मि और शिखरी नामक वर्षधर पर्वतों से दोनों ओर से समवगूढ है अर्थात् संश्लिष्ट है। यह नित्य हिरण्य को प्रदान करता है। नित्य हिरण्य को त्यागता है तथा नित्य हिरण्य जैसा प्रकाशित होता है।

हेरण्णवए अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिईए परिवसइ।

यहाँ महर्द्धिक—**यावत्**—पल्योपम की स्थितिवाला हैरण्यवत नामक देव निवास करता है।

से एएणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—'हेरण्णवएवासे।"
—जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

इस कारण गौतम ! इसका नाम हैरण्यवतवर्ष, हैरण्यवतवर्ष कहा गया है।

## हरिवासस्स अवट्ठिई पमाणं च—

## हरिवर्ष का अवस्थिति और प्रमाण—

३०१. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे हरिवासे णामं वासे पण्णत्ते ?

३०१. भगवन् ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप में हरिवर्ष नामक वर्ष कहाँ कहा गया है ?

उ०—गोयमा ! णिसहस्स वासहरपव्वयस्स दक्खिणेणं, महाहिमवंतवासहरपव्वयस्स उत्तरेणं, पुरत्थिमलवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिमलवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे हरिवासे णामं वासे पण्णत्ते।

उ०—गौतम ! निषध वर्षधर पर्वत से दक्षिण में, महाहिमवन्त वर्षधर पर्वत से उत्तर में, पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में, और पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में जम्बूद्वीप नामक द्वीप में हरिवर्ष नामक वर्ष कहा गया है।

एवं-जाव-पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठे, अट्ठजोअणसहस्साइं चत्तारि अ एगवीसे जोयणसए एगं च एगूणवीसइभागे जोअणस्स विक्खंभेणं।[2]

यह—**यावत्**—पश्चिम की ओर से पश्चिमी लवणसमुद्र से स्पृष्ट है। इसकी चौड़ाई $८४२१\frac{१}{१९}$ योजन की है।

३०२. तस्स बाहा पुरत्थिम—पच्चत्थिमेणं तेरस जोअणसहस्साइं, तिण्णि अ एगसट्ठे जोअणसए, छच्च एगूणवीसइभाए जोअणस्स, अद्धभागं च आयामेणंति।

३०२. उसकी बाहु पूर्व-पश्चिम में—

$१३३६१\frac{६}{१९}\ \frac{१}{२}$ योजन लम्बी है।

३०३. तस्स जीवा उत्तरेणं पाईण-पडीणायया, दुहा लवणसमुद्दं पुट्ठा, पुरत्थिमिल्लाए कोडीए पुरत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठा पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठा

३०३. उसकी जीवा उत्तर में पूर्व-पश्चिम की ओर लम्बी और दोनों ओर से लवणसमुद्र से स्पृष्ट है। पूर्व की ओर पूर्वी लवणसमुद्र से स्पृष्ट है और पश्चिम की ओर पश्चिम की ओर पश्चिमी

---

१ (क) सम. ६७ सु. २। (ख) सम. ३७ सु. २। (ग) सम. ३८ सु. २।....

२ हरिवास-रम्मयाणं वासा अट्ठजोयणसहस्साइं साइरेगाइं वित्थरेणं पण्णत्ता।
—सम. सु. १२१

तेवत्तरिं जोअणसहस्साइं णव अ एगुत्तरे जोअणसए सत्तरस य एगूणवीसइभाए जोअणस्स अद्धभागं च आयामेणं ।[1]

३०४. तस्स धणू दाहिणेणं चउरासीइं जोअणसहस्साइं सोलस जोअणाइं चत्तारि एगूणवीसइभाए जोअणस्स परिक्खेवेणं ।[2]

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ८२

## हरिवासस्स आयारभावो—

३०५. प०—हरिवासस्स णं भंते ! वासस्स केरिसए आयारभाव-पडोयारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते-जाव-मणीहिं तणेहि अ उवसोभिए ।

एवं मणीणं तणाणं य वण्णो गंधो फासो सद्दो भाणिअव्वो ।

हरिवासे णं तत्थ तत्थ देसे तहिं तहिं बहवे खुड्डा खुड्डियाओ ।

एवं जो सुसमाए अणुभावो सो चेव अपरिसेसो वतव्वोत्ति । —जंबु० वक्ख० ४, सु० ८२

## हरिवासस्स णामहेऊ—

३०६. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ-'हरिवासे हरिवासे ?"

उ०—गोयमा ! हरिवासे णं वासे मणुआ अरुणा अरुणोभासा सेआ णं संखदलसण्णिकासा हरिवासे अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिइए परिवसइ ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ-"हरिवासे हरिवासे ।"

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ८२

## रम्मयवासस्स अवट्ठिई पमाणं च—

३०७. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे रम्मए णामं वासे पण्णत्ते ?

लवणसमुद्र से स्पृष्ट है । यह ७३९०१ $\frac{१७}{१९}$ $\frac{१}{२}$ योजन लम्बी है।

३०४. इसकी धनुःपीठिका दक्षिण में—

८४०१६ $\frac{४}{१९}$ योजन की परिधि में है ।

## हरिवर्ष का आकारभाव—

३०५. प्र०—भगवन् ! हरिवर्ष का आकारभाव (स्वरूप) कैसा कहा गया है ?

उ०—गौतम ! इसका आकार अत्यन्त सम और रमणीय भूमिभाग वाला कहा गया है—यावत्—मणियों तथा तृणों से सुशोभित है ।

मणियों और तृणों के वर्ण, गंध (रस) और स्पर्श तथा शब्द का वर्णन कर लेना चाहिये ।

हरिवर्ष में जगह-जगह—यत्र-तत्र अनेक छोटी-बड़ी वापिकाएँ हैं ।

इस प्रकार सुषमाकाल (द्वितीय आरे) की भाँति सम्पूर्ण वर्णन कहना चाहिये ।

## हरिवर्ष के नाम का हेतु—

३०६. प्र०—भगवन ! हरिवर्ष को हरिवर्ष क्यों कहते हैं ?

उ०—गौतम ! हरिवर्ष में (कुछ) मनुष्य अरुण वर्णवाले एवं अरुण कान्ति वाले हैं । (कुछ) मनुष्य शंखखण्ड के समान श्वेत वर्ण वाले हैं । यहाँ हरिवर्ष नामक महर्द्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थितिवाला देव रहता है ।

इस कारण गौतम ! हरिवर्ष-हरिवर्ष कहा जाता है ।

## रम्यक्वर्ष के अवस्थिति और प्रमाण—

३०७. प्र०—भगवन् ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप में रम्यक्वर्ष नामक वर्ष कहाँ कहा गया है ?

---

१ हरिवास-रम्मयवासयाओ णं जीवाओ तेवत्तरिं तेवत्तरिं जोयणसहस्साइं नव य एगुत्तरे जोयणसए सत्तरस य एगूणवीसइभागे जोयणस्स अद्धभागं च आयामेणं पण्णत्ता । —सम० ७३, सु०

२ हरिवास-रम्मयवासियाणं जीवाणं धणुपिट्ठा चउरासीं जोयणसहस्साइं सोलसजोयणाइं चत्तारि य भागा जोयणस्स परिक्खेवेणं पण्णत्ता । —सम० ८४, सु० ८

यहाँ हरिवर्ष की जीवा के धनुपृष्ठ की परिधि चोरासी हजार सोलह योजन तथा चार योजन के उन्नीस भाग जितनी कही है किन्तु सम० ८४, सूत्र ८ में हरिवर्ष रम्यक्वर्ष (दोनों में प्रत्येक) की जीवा के धनुपृष्ठ की परिधि चोरासी हजार सोलह योजन तथा एक योजन के चार भाग जितनी कही है ।

सम० ८४, सूत्र ८ का मूलपाठ ऊपर उद्धृत है; तुलना करें ।

उ०—गोयमा ! णीलवंतस्स उत्तरेणं, रुप्पिस्स दक्खिणेणं, पुरत्थिमलवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिमलवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं।

एवं जह चेव हरिवासं तह चेव रम्मयं वासं भाणिअव्वं। णवरं दक्खिणेणं जीवा, उत्तरेणं धणुं, अवसेसं तं चेव।[1]

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

उ०—गौतम ! नीलवन्त (वर्षधर पर्वत) से उत्तर में, रुक्मि (पर्वत) से दक्षिण में, पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में और पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में (रम्यक्वर्ष) हैं।

हरिवर्ष का जैसा कथन किया गया है वैसा ही रम्यक्वर्ष का कहना चाहिये। विशेष यह है कि इसकी जीवा दक्षिण में है। धनुःपृष्ठ उत्तर में, शेष वक्तव्यता यही है।

### रम्मयवासस्स णामहेऊ—

३०८. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—रम्मएवासे रम्मए वासे ?

उ०—गोयमा ! रम्मएवासे णं रम्मे रम्मए रमणिज्जे, रम्मए अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिइए परिवसइ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"रम्मएवासे रम्मएवासे।" —जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

### रम्यक्वर्ष के नाम हेतु—

३०८. प्र०—भगवन् ! रम्यक्वर्ष किस कारण से रम्यक्वर्ष कहलाता है ?

उ०—गौतम ! रम्यक्वर्ष अत्यन्त रम्य एवं रमणीय है, तथा रम्यक् नामक महर्द्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाला देव निवास करता है।

इस कारण गौतम ! यह रम्यक्वर्ष रम्यक्वर्ष कहलाता है।

### देवकुराए अवट्ठिई पमाणं च—

३०९. प०—कहि णं भंते ! महाविदेहे वासे देवकुरा णामं कुरा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! मंदरस्स पव्वयस्स दाहिणेणं, णिसहस्स वासहरपव्वयस्स उत्तरेणं, विज्जुप्पहस्स वक्खारपव्वयस्स पुरत्थिमेणं, सोमणसवक्खारपव्वयस्स पच्चत्थिमेणं एत्थ णं महाविदेहेवासे देवकुरा णामं कुरा पण्णत्ता।

पाईण-पडीणायया, उदीण-दाहिणविच्छिण्णा, अद्धचंद-संठाणसंठिया इक्कारस जोयणसहस्साइं अट्ठ य बायाले जोयणसए दोण्णि य एगूणवीसइभाए जोयणस्स विक्खंभेणं ति।

### देवकुरु का स्थान-प्रमाणादि—

३०९. प्र०—भगवन् ! महाविदेह वर्ष में देवकुरु नामक कुरु कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! मेरु पर्वत से दक्षिण में, निषध वर्षधर पर्वत से उत्तर में, विद्युत्प्रभ वक्षस्कार पर्वत से पूर्व में, तथा सोमनस वक्षस्कार पर्वत से पश्चिम में महाविदेह वर्ष में देवकुरु नामक कुरु कहा गया है।

यह पूर्व-पश्चिम में लम्बा, उत्तर-दक्षिण में चौड़ा है और अर्धचन्द्र संस्थान से स्थित है। इग्यारह हजार आठसौ बयालीस योजन तथा दो योजन के उन्नीस विभाग जितना इसका विष्कम्भ है।

३१०. तीसे णं जीवा उत्तरेणं पाईण-पडीणायया, दुहा वक्खारपव्वयं पुट्ठा—तं जहा—पुरित्थिमिल्लाए कोडीए पुरित्थिमिल्लं वक्खारपव्वयं पुट्ठा, पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं वक्खारपव्वयं पुट्ठा। तेवण्णं जोयणसहस्साइं आयामेणं ति।[2]

३१०. उसकी जीवा उत्तर की ओर पूर्व-पश्चिम में लम्बी है। दोनों ओर से वक्षस्कार पर्वत से स्पृष्ट है। यथा—पूर्वीय किनारे से पूर्वी वक्षस्कार पर्वत से स्पृष्ट है तथा पश्चिमी किनारे से पश्चिमी वक्षस्कार पर्वत से स्पृष्ट है। जीवा की लम्बाई त्रेपन हजार योजन है।

३११. तीसे णं धणुं दाहिणेणं सट्ठिं जोयणसहस्साइं चत्तारि अ अट्ठारसे जोयणसए दुवालस य एगूणवीसइभाए जोयणस्स परिक्खेवेणं।[3] —जंबु० वक्ख० ४, सु० ८७

३११. उसका धनुपृष्ठ दक्षिण में साठ हजार चारसौ अठारह योजन तथा बारह योजन के उन्नीस विभाग जितनी परिधि वाला है।

---

१ (क) सम. सु. १२१। (ख) सम. ७३, सु. १। (ग) सम. ८४, सु. ८।

२ देवकुरु—उत्तरकुरुयाओ णं जीवाओ तेवन्नं तेवन्नं जोयणसहस्साइं साइरेगाइं आयामेणं पण्णत्ताओ। —सम० ५३, सु०

३ 'जहा उत्तरकुराए वत्तव्वया जाव' इस संक्षिप्त वाचना की सूचना के अनुसार सु० ८७ से यहाँ पाठ की पूर्ति की गई है।

देवकुराए आयारभावो—

३१२. प०—देवकुराए णं भंते ! कुराए केरिसए आयारभाव पडोयारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते।

एवं पुव्ववण्णिआ जच्चेव सुसमसुसमावत्तव्वया सच्चेव णेयव्वा जाव (१) पउमगंधा, (२) मिअगंधा, (३) अममा, (४) सहा, (५) तेतली, (६) सणिचारी।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ९७

देवकुरु का आकारभाव (स्वरूप)—

३१२. प्र०—भगवन् ! देवकुरा नामक कुरा का आकारभाव (स्वरूप) कैसा कहा गया है ?

उ०—गौतम ! उसका भूमिभाग बहुत सम एवं रमणीय कहा गया है।

इस प्रकार पूर्ववर्णित सुषमासुषमा की जो वक्तव्यता है वही यहाँ समझ लेना चाहिए। यावत् (वहाँ छह प्रकार के मनुष्य हैं)। १ पद्मगंध, २ मृगगंध, ३ अमम, ४ सह, ५ तेतली और ६ शनैश्चारी।

देवकुराए णामहेऊ—

३१३. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—देवकुरा, देवकुरा ?

उ०—गोयमा ! देवकुराए देवकुरुणामं देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिईए परिवसइ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—देवकुरा, देवकुरा। अदुत्तरं च णं गोयमा ! देवकुराए सासए णामधेज्जे पण्णत्ते। —जंबु० वक्ख० ४, सु० १००

देवकुरु के नाम का हेतु—

३१३. प्र०—भगवन् ! देवकुरु को देवकुरु क्यों कहते हैं ?

उ०—गौतम ! देवकुरु में देवकुरु नामक महर्धिक—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाला देव रहता है।

इस कारण गौतम ! देवकुरु देवकुरु कहा जाता है।

अथवा—गौतम ! देवकुरु यह नाम शास्वत कहा गया है।

देवकुराए कूडसामलीपेढस्स ठाणाइं—

३१४. प०—कहि णं भंते ! देवकुराए कुराए कूडसामलिपेढे णामं पेढे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! मंदरस्स पव्वयस्स दाहिण-पच्चत्थिमेणं णिसहस्स वासहरपव्वयस्स उत्तरेणं, विज्जुप्पभस्स वक्खारपव्वयस्स पुरत्थिमेणं, सीओआए महाणईए पच्चत्थिमेणं, देवकुरुपच्चत्थिमद्धस्स बहुमज्झदेसभाए एत्थ णं देवकुराए कुराए कूडसामलीपेढे णामं पेढे पण्णत्ते।[1]

एवं जच्चेव जंबूए सुदंसणाए वत्तव्वया सच्चेव सामलीए वि भाणिअव्वा णामविहूणा।[2]

गरुलदेवे, रायहाणी दक्खिणेणं। अवसिट्ठं तं चेव।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १००

देवकुरु में कूटशाल्मलीपीठ के स्थानादि—

३१४. प्र०—भगवन् ! देवकुरु नामक कुरु में कूटशाल्मलीपीठ नामक पीठ कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! मेरुपर्वत से दक्षिण पश्चिम में, निषध वर्षधर पर्वत से उत्तर में, विद्युत्प्रभ वक्षस्कार पर्वत से पूर्व में, शीतोदा महानदी से पश्चिम मे तथा देवकुरु के पश्चिमार्ध के मध्य में देवकुरु नामक कुरु में कूटशाल्मलीपीठ नामक पीठ कहा गया है।

जम्बूसुदर्शन (वृक्ष) की भाँति शाल्मलीका भी, नाम को छोड़कर समस्त वर्णन कर लेना चाहिये।

यहाँ गरुड़ नामक देव (रहता है) (इस देव की) राजधानी दक्षिण में है। शेष वर्णन पूर्ववत् है।

३१५. तत्थ णं दो महइमहालया, महद्दुमा बहुसमतुल्ला, अविसेसमणाणत्ता अण्णमण्णं नाइवट्टन्ति आयाम-विक्खंभुच्चत्तोव्वेह-संठाण—परिणाहेणं तं जहा—कूडसामली चेव सुदंसणा चेव।

३१५. वहाँ दो विशाल महावृक्ष हैं, जो परस्पर सर्वथा तुल्य, विशेषतारहित, विविधतारहित, लम्बाई, चौड़ाई, ऊँचाई, गहराई, आकृति और परिधि में एक दूसरे का अतिक्रमण नहीं करते हैं, यथा—कूटशाल्मली और जंबूसुदर्शना।

—ठाणं ८, सु० ६३५

१ ठाणं १० सु० ७६४
२ (क) कूडसामलीणं अट्ठ जोयणाइं एवं चेव।
(ख) सम० ८ सु० ५

तत्थ णं दो देवा महिड्ढिया-जाव-पलिओवमट्ठिइया परिवसंति तं जहा—गरुले चेव वेणुदेवे, अणाढिए चेव जंबुद्दीवाहिवई। —ठाणं २ उ० ३, सु० ८९

वहाँ महाऋद्धि वाले—यावत्—पल्योपम की स्थिति वाले दो देव रहते हैं, यथा—वेणुदेव गरुड़ और अनाढिय। ये दोनों जम्बूद्वीप के अधिपति हैं।

### उत्तरकुरुस्स अवट्ठिई पमाणं च—

### उत्तरकुरु की अवस्थिति और प्रमाणादि—

३१६. प०—कहि णं भंते ! महाविदेहे वासे उत्तरकुरा णामं कुरा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं, णीलवंतस्स वासहरपव्वयस्स दक्खिणेणं, गंधमायणस्स वक्खारपव्वयस्स पुरत्थिमेणं, मालवन्तस्स वक्खारपव्वयस्स पच्चत्थिमेणं, एत्थ णं उत्तरकुरा णामं कुरा पण्णत्ता।

पाईण-पडीणायया, उदीण-दाहिणवित्थिन्ना, अद्धचंदसंठाणसंठिया, इक्कारस जोअणसहस्साइं अट्ठ य बायाले जोअणसए दोण्णि अ एगूणवीसइभाए जोअणस्स विक्खंभेणंति।

३१६. प्र०—भगवन् ! महाविदेह वर्ष में उत्तरकुरु नामक कुरु कहाँ कहा गया है ?

उ०—गौतम ! मन्दर पर्वत से उत्तर में, नीलवन्त वर्षधर पर्वत से दक्षिण में, गंधमादन वक्षस्कार पर्वत से पूर्व में और माल्यवन्त वक्षस्कार पर्वत से पश्चिम में उत्तरकुरु नामक कुरु कहा गया है।

वह पूर्व-पश्चिम में लम्बा, उत्तर-दक्षिण में चौड़ा, तथा अर्धचन्द्राकार है। वह ११८४२ $\frac{२}{१९}$ विष्कंभ वाला है।

३१७. तीसे णं जीवा उत्तरेणं पाईण-पडीणायया, दुहा वक्खारपव्वयं पुट्ठा, तं जहा—पुरत्थिमिल्लाए कोडीए पुरत्थिमिल्लं वक्खारपव्वयं पुट्ठा, पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं वक्खारपव्वयं पुट्ठा, तेवण्णं जोअणसहस्साइं आयामेणंति।[१]

३१७. उसकी जीवा उत्तर में पूर्व-पश्चिम में लम्बी है और दोनों ओर से वक्षस्कार पर्वत से स्पृष्ट है। यथा—पूर्वीय किनारे से पूर्वी वक्षस्कार पर्वत से स्पृष्ट है तथा पश्चिमी किनारे से पश्चिमी वक्षस्कार पर्वत से स्पृष्ट है। उसकी लम्बाई त्रेपन हजार योजन है।

३१८. तीसे णं धणुं दाहिणेणं सट्ठिं जोअणसहस्साइं चत्तारि अ अट्ठारसे जोअणसए दुवालस य एगूणवीसइभागे जोअणस्स परिक्खेवेणं।[२] —जंबु० वक्ख० ४, सु० ८७

३१८. उसका धनुःपृष्ठ दक्षिण में—

६०४१८ $\frac{१२}{१९}$ योजन की परिधि वाला है।

### उत्तरकुराए आयारभावो—

### उत्तरकुरु का आकारभाव (स्वरूप)—

३१९. प०—उत्तरकुराए णं भंते ! कुराए केरिसए आयारभावपडोयारे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते।

से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा-जाव-एवं एक्कोरुयदीववत्तव्वया-जाव-देवलोग-परिग्गहा णं ते मणुयगणा पण्णत्ता समणाउसो !

णवरि इमं णाणत्तं छ धणुसहस्स-मूसिता, दोछप्पन्ना पिट्ठकरंडसता, अट्ठमभत्तस्स आहारट्ठे समुप्पज्जति तिण्णि पलिओवमाइं देसूणाइं पलिओवमस्सासंखिज्जइभागेण ऊणगाइं जहन्नेणं, तिन्निपलिओवमाइं

३१९. प्र०—भगवन् ! उत्तरकुरा का आकारभाव (स्वरूप) कैसा कहा गया है ?

उ०—गौतम ! उसका भूभाग अत्यधिक सम एवं रमणीय कहा गया है।

चर्ममढेहुए मृदंगवाद्य के चर्मतल जैसा है—यावत्—एकोरुकद्वीप के कथन जैसा है—यावत्—हे आयुष्मन् श्रमण ! (उत्तरकुरा के) मनुष्य देवलोक में उत्पन्न होने वाले कहे गये हैं।

यहाँ विशेषता यह है कि वे छह हजार धनुष ऊँचे होते हैं, उनके दोसौ छप्पन पांसलियां होती हैं अष्टभक्त (तीन दिन) के बाद उन्हें आहार की इच्छा होती है उनका जघन्य आयु कुछ कम अर्थात् पल्योपम के असंख्यातवें भाग से कुछ कम तीन

१ सम० ५३, सु०।
२ जीवा. प० ३, उ० २, सु० १४७

उक्कोसेणं। एकूणपण्णराइंदियाइं अणुपालणा। सेसं जहा एगुरुयाणं।

पल्योपम का है और उत्कृष्ट तीन पल्योपम का है। वे उनपचास अहोरात्रपर्यन्त अपने बालयुगल का पालन-पोषण करते हैं। शेष वर्णन एकोरुकद्वीप (निवासी मनुष्यों) जैसा है।

३२०. उत्तरकुराएणं कुराए छव्विहा मणुस्सा अणुसज्जंति। तं जहा। (१) पम्हगंधा, (२) मियगंधा, (३) अम्ममा, (४) सहा, (५) तेयालीसे, (६) सणिच्चारी।[1]

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १४७

३२०. उत्तरकुरा नामक कुरा में छह प्रकार के मनुष्य निवास करते हैं—यथा—१ पद्म (कमल) जैसी गंधवाले, २ मृग (कस्तूरीमृग) जैसी गंधवाले, ३ ममत्वरहित, ४ सहनशील, ५ तेजस्तलीन (तेतली) ६ शनैश्चारी (शनैःशनै चलने वाले)।

### उत्तरकुराए णामहेऊ—

### उत्तरकुरु के नाम का हेतु—

३२१. प०—से केणट्ठेणं भंते। एवं वुच्चइ-उत्तरकुरा उत्तरकुरा।

उ०—गोयमा! उत्तरकुराए उत्तरकुरु णामं देवे महिड्ढीए -जाव-पलिओवमट्ठिइए परिवसइ। से तेणट्ठेणं गोयमा! एवं वुच्चइ—"उत्तरकुरा, उत्तरकुरा।"

अदुत्तरं च णं गोयमा! उत्तरकुराए सासए णामधेज्जे पण्णत्ते। —जंबु० वक्ख० ४, सु० ९१

३२१. प्र०—भगवन्! उत्तरकुरु-उत्तरकुरु क्यों कहा जाता है?

उ०—गौतम! उत्तरकुरु में उत्तरकुरु नामक महर्धिक —यावत्— पल्योपम की स्थिति वाला देव रहता है। इस कारण गौतम! उत्तरकुरु उत्तरकुरु कहा जाता है।

अथवा—गौतम! उत्तरकुरा यह नाम शास्वत कहा गया है।

३२२. देवकुरु-उत्तरकुरुएसु णं मणुया एगूणपन्नाराइंदिएहिं संपन्न-जोव्वण्णा भवंति। —सम ४९, सु० ९२

३२२. देवकुरु उत्तरकुरु में मनुष्य उनपचास अहोरात्रि में युवावस्था को प्राप्त होते हैं।

### उत्तरकुराए जंबुपेढस्स अवट्ठिई पमाणं च—

### उत्तरकुरा में जम्बूपीठ की अवस्थिति और प्रमाण—

३२३. प०—कहि णं भंते! उत्तरकुराए २ जंबूपेढे णामं पेढे पण्णत्ते?

उ०—गोयमा! णीलवंतस्स वासहरपव्वयस्स दक्खिणेणं मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं मालवंतस्स वक्खारपव्वयस्स पच्चत्थिमेणं, गंधमादणस्स वक्खारपव्वयस्स पुरत्थिमेणं, सीआए महाणईए पुरत्थिमिल्ले कूले—एत्थ णं उत्तरकुराए कुराए जंबूपेढे णामं पेढे पण्णत्ते।[2]

३२३. प्र०—हे भगवन्! उत्तरकुरा में जम्बूपीठ नामक पीठ कहाँ कहा गया है?

उ०—हे गौतम! नीलवंत वर्षधर पर्वत से दक्षिण में, मंदर पर्वत से उत्तर में, मालवंत वक्षस्कार पर्वत से पश्चिम में, गंधमादन वक्षस्कार पर्वत से पूर्व में शीता महानदी के पूर्वी किनारे पर उत्तरकुरा में जम्बूपीठ नामक पीठ कहा गया है।

---

१ जंबु० वक्ख० ४, सु० ८७

२ जम्बूपीठ से सम्बन्धित वर्णन आगमोदय समिति से प्रकाशित जीवाभिगम और जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति सूत्र में है—दोनों आगमों के वर्णनों में वाचना भेद से कहीं कहीं असमानता है।

जीवाभिगम सूत्र १५१ के मूलपाठ तथा टीका में—"जम्बूपीठ मन्दरपर्वत से उत्तरपूर्व में है"—ऐसा कहा है।

जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति-सूत्र ९० के मूलपाठ तथा टीका में—"जम्बूपीठ मन्दरपर्वत से उत्तर में है"—ऐसा कहा है।

तुलनात्मक अध्ययन के लिए देखें—दोनों आगमों के मूलपाठ और टीकापाठ।

मूलपाठ—प०—कहि णं भंते! उत्तरकुराए २ जंबुसुदंसणाए जंबुपेढे नामं पेढे पण्णत्ते?

उ०—गोयमा! जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरपुरच्छिमेणं......

टीकापाठ—कहि णं भंते! इत्यादि—क्व भदन्त! जम्बूद्वीपे द्वीपे उत्तरकुरुषु-जम्ब्वाहि द्वितीयं नाम सुदर्शनेति तत उक्तं सुदर्शनाया इति, जम्ब्वाः सम्बन्धि पीठं जम्बूपीठं नामपीठं प्रज्ञप्तं?

भगवानाह—गौतम! मन्दरस्य पर्वतस्य "उत्तरपूर्वेण" उत्तरपूर्वस्यां.... —जीवा० प्र० ३, सूत्र १५१

मूलपाठ—प०—कहि णं भंते! उत्तरकुराए २ जम्बूपेढे णामं पेढे पण्णत्ते?

उ०—गोयमा! णीलवंतवासहरपव्वयस्स दाहिणेणं, मंदरस्स उत्तरेणं........

टीकापाठ—क्वेत्यादि, क्व भदन्त! उत्तरकुरुषु जम्बूपीठं नाम पीठं प्रज्ञप्तं? निर्वचनसूत्रे गौतमेत्यामन्त्रणं गम्यं नीलवतो वर्षधरपर्वतस्य दक्षिणेन, मन्दरस्य पर्वतस्योत्तरेण........ —जंबु० वक्ष० ४, सूत्र ९०

पंच जोयणसयाइं आयाम-विक्खंभेणं, पण्णरस एक्कासीयाइं जोयणसयाइं किंचि विसेसाहियाइं परिक्खेवेणं, बहुमज्झदेसभाए बारस जोयणाइं बाहल्लेणं तयाणंतरं च णं मायाए मायाए पदेसपरिहाणीए सव्वेसु णं चरिमपेरंतेसु दो दो गाउयाइं बाहल्लेणं पण्णत्ते, सव्वजंबूणयामए अच्छे-जाव-पडिरूवे।

वह पांचसौ योजन का लम्बा-चौड़ा है, पन्द्रहसौ इक्यासी योजन से कुछ अधिक की उसकी परिधि है, मध्यभाग में वह बारह योजन का मोटा है। तदनन्तर थोड़े-थोड़े प्रदेश कम होते-होते सभी चरमान्तों में दो-दो गाउका मोटा कहा गया है। वह पूरा जम्बूनद स्वर्णमय है, स्वच्छ है—**यावत्**—प्रतिरूप है।

से णं एगाए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते, दुण्हं पि वण्णओ।

वह एक पद्मवरवेदिका और एक वनखण्ड से चारों ओर से घिरा हुआ है। दोनों के वर्णक भी यहाँ कहने चाहिए।

तस्स णं जंबूपेढस्स चउद्दिसिं एए चत्तारि तिसोवाणपडिरूवगा पण्णत्ता, वण्णओ-जाव-तोरणाइं।

उस जम्बूपीठ के चारों दिशाओं में चार जगह तीन-तीन सुन्दर पगथिए कहे गये हैं इनका वर्णक—**यावत्**—तोरण पर्यन्त है।

तस्स णं जंबूपेढस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं एगा महं मणिपेढिया पण्णत्ता, अट्ठ जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, चत्तारि जोयणाइं बाहल्लेणं मणिमई अच्छा-जाव-पडिरूवा।[1] —जंबु० वक्ख० ४, सु० ९०

उस जम्बूपीठ के मध्यभाग में एक मोटी मणिपीठिका कही गई है। वह आठ योजन की लम्बी-चौड़ी है। चार योजन की मोटी है। मणिमय है, स्वच्छ है—**यावत्**—प्रतिरूप है।

## जंबूसुदंसणाए अवट्ठिई पमाणं च—

## जम्बूद्वीप के सुदर्शन वृक्ष की अवस्थिति और प्रमाण—

३२४. तीसे णं मणिपेढियाए उवरि एत्थ णं महं जंबू सुदंसणा पण्णत्ता, अट्ठजोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धजोयणं उव्वेहेणं।

३२४. उस मणिपीठिका के ऊपर जम्बूद्वीप का (एक) महान् सुदर्शन वृक्ष कहा गया है, वह आठ योजन ऊपर की ओर ऊँचा है और आधा योजन भूमि में गहरा है।

तीसे णं खंधो दो जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धजोयणं बाहल्लेणं।

उसका स्कंध दो योजन ऊँचा है और आधा योजन मोटा है।

तीसे णं साला छ जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, बहुमज्झदेसभाए अट्ठजोयणाइ आयाम-विक्खभेणं, साइरेगाइं अट्ठजोयणाइं सव्वग्गेणं पण्णत्ता।

उसकी शाखा छह योजन ऊँची है, मध्यभाग में आठ योजन लम्बी-चौड़ी है, कुछ अधिक आठ योजन उसका पूर्ण प्रमाण है।

तीसे णं अयमेयारूवे वण्णावासे पण्णत्ते, वइरामयामूला, रययसुपइट्ठिय-विडिमा[2]-जाव-अहियमणणिव्वुइकरा पासाइया -जाव-पडिरूवा। —जंबु० वक्ख० ४, सु० ९०

उसका इस प्रकार वर्णन कहा गया है—वज्रमय इसके मूल हैं, इसकी रजतमय शाखायें सुप्रतिष्ठित हैं—**यावत्**—मन को चिन्ताओं को निवृत्त करने वाली हैं—**यावत्**—प्रतिरूप हैं।

जंबूए णं सुदंसणाए चउद्दिसिं चत्तारि साला पण्णत्ता, तं जहा—पुरत्थिमेणं, दक्खिणेणं, पच्चत्थिमेणं, उत्तरेणं।

जम्बु-सुदर्शन वृक्ष के चारों दिशाओं में चार शाखायें कही गई हैं, यथा—(१) पूर्व दिशा की शाखा, (२) दक्षिण दिशा की शाखा, (३) पश्चिमदिशा की शाखा, (४) उत्तरदिशा की शाखा।

तत्थ णं जे से पुरत्थिमिल्ले साले एत्थ णं भवणे पण्णत्ते, कोसं आयामेणं, एवमेव।

उनमें से पूर्व दिशा की शाखा पर एक भवन कहा गया है, वह एक कोश का लम्बा है, शेष इसी प्रकार है।

---

१ जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५१।

२ वइरामयमूला, रययसुपइट्ठियविडिमा एवं चेइयरुक्ख-वण्णओ जाव सव्वो रिट्ठामयविउलकंदा, वेरुलियरुइरखंधा, सुजाय-वरजायरूवपढमगविसालसाला, नानामणि-रयणविविह साहप्पसाहवेरुलियपत्ततवणिज्जपत्तबिंटा, जंबूणयरत्तमउयसुकुमालपवालपल्लवंकुरधरा, विचित्तमणि-रयणसुरहिकुसुमा। फलभारनमियसाला, सच्छाया सप्पभा सस्सिरीया सउज्जोया अहियं मणो णिव्वुइकरा ........पासाइया जाव पडिरूवा। —जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५१

णवरं—इत्थ सयणिज्जं, सेसेसु पासायवडेंसया सीहासणा य सपरिवारा इति[1]।

विशेष—यहाँ एक शय्या है, शेष शाखाओं पर प्रासादावतंसक हैं, और सिंहासन सपरिवार हैं।

**तेसि णं सालाणं बहुमज्झदेसभाए। एत्थ णं एगे महं सिद्धाययणे पण्णत्ते। कोसं आयामेणं, अद्धकोसं विक्खंभेणं, देसूणगं कोसं उद्धं उच्चत्तेणं। अणेगखम्भसयसण्णिविट्ठे-जाव-दारा पंचधणुसयाइं उद्धं उच्चत्तेणं-जाव-वणमालाओ।**

उन शाखाओं में मध्यभाग में एक महान् सिद्धायतन कहा गया है, वह एक कोश लम्बा है, आधा कोश चौड़ा है, कुछ कम एक कोश ऊपर की ओर ऊँचा है, अनेक शतस्तम्भों से युक्त है—यावत्—उसके द्वार पाँच सौ धनुष ऊँचे हैं—यावत्—उन पर वनमालायें हैं।

---

१ जंबूए णं सुदंसणाए चउद्दिसिं चत्तारि साला पण्णत्ता, तं जहा-पुरत्थिमेणं, दक्खिणेणं, पच्चत्थिमेणं, उत्तरेणं।
तत्थ णं जे से पुरत्थिमिल्ले साले—एत्थ णं एगे महं भवणे पण्णत्ते।
एगं कोसं आयामेणं, अद्धकोसं विक्खंभेणं, देसूणं कोसं उड्ढं उच्चत्तेणं। अणेगखंभसय० वण्णओ जाव भवणस्स दारं तं चेव पमाणं पंचधणुसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, अड्ढाइज्जाइं विक्खंभेणं-जाव-वणमालाओ। भूमिभागा, उल्लोया, मणिपेढिया पंचधणुसतिया, देवसयणिज्जं भाणियव्वं।
तत्थ णं जे से दाहिणिल्ले साले-एत्थ णं एगे महं पासायवडेंसए पण्णत्ते। कोसं च उड्ढं उच्चत्तेणं, अद्धकोसं आयाम-विक्खंभेणं। अब्भुग्गयमूसिय० अंतो बहुसम० उल्लोता० तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमिभागस्स बहुमज्झदेसभाए सीहासणं सपरिवारं भाणियव्वं।
तत्थ णं जे से पच्चत्थिमिल्ले साले-एत्थ णं पासायवडेंसए पण्णत्ते।
तं चेव पमाणं, सीहासणं सपरिवारं भाणियव्वं।
तत्थ णं जे से उत्तरिल्ले साले-एत्थ णं एगे महं पासायवडेंसए........पण्णत्ते, तं चेव पमाणं, सीहासणं सपरिवारं भाणियव्वं।
—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५२

आ० स० से प्रकाशित जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति के पृष्ठ ३२०—पंक्ति १३ से पृष्ठ ३३१ के पूर्वभाग की पंक्ति १ से ५ पर्यन्त तथा आ० स० से प्रकाशित जीवाभिगम-पृष्ठ २९५ के पूर्वभाग की पंक्ति ३ से १५ पर्यन्त के मूलपाठ की तुलना करने पर जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति के पाठ की अपेक्षा जीवाभिगम का पाठ संगत प्रतीत होता है।

आ० स० से प्रकाशित जम्बू० वृक्ष० ४ सूत्र ९० की वृत्ति में वृत्तिकार ने........'भवन एवं प्रासादावतंसक के प्रमाण के सम्बन्ध में विभिन्न ग्रन्थों के उद्धरण प्रस्तुत करते हुए जीवाभिगम में कथित प्रासाद एवं भवन के प्रमाण को सामान्य नियम से भिन्न माना है—

प्र०—"ननु भवनानि विषमायाम-विष्कम्भानि पद्मद्रहादिमूलपद्मभवनादिषु तथा दर्शनात्, प्रासादास्तु समायाम-विष्कम्भाः दीर्घवैताढ्य कूटगतेषु वृत्तवैताढ्यगतेषु विजयादि राजधानीगतेषु अन्येष्वपि विमानादिगतेषु च प्रासादेषु समचतुरस्रत्वेन समायाम-विष्कम्भत्वस्य सिद्धान्तसिद्धत्वात् तत्कथमत्र प्रासादानां भवनतुल्यप्रमाणता घटते ?

उ०—उच्यते—"ते पासाया कोसं समूसिआ, अद्धकोस-वित्थिण्णा" इत्यस्स पूज्यश्रीजिनभद्रगणिक्षमाश्रमणोपज्ञ-क्षेत्रविचार-गाथार्द्धस्यवृत्तौ।

"ते प्रासादाः क्रोशमेकं देशोनमितिशेषः समुच्छ्रिता—उच्चाः, क्रोशार्द्ध अर्द्धक्रोशं विस्तीर्णाः, परिपूर्णमेकं क्रोशं दीर्घाः" इतिश्री मलयगिरिपादाः।

तथा जम्बूद्वीपसमासप्रकरणे "प्राच्ये शाले भवनं, इतरेषु प्रासादाः, मध्ये सिद्धायतनं, सर्वाणि त्रिजगार्द्धमानानी" ति श्रीउमास्वातिवाचकपादाः।

तथा तपागच्छाधिराज पूज्यश्री सोमतिलकसूरिकृत-नव्यबृहत्क्षेत्रविचारसत्काया "पासाया सेसदिसासालासु वेअड्ढगिरिगयव्व तओ" इत्यस्या गाथाया अवचूर्णौ—"शेषासु तिसृषु शाखासु प्रत्येकमेकैकभावेन तत्र त्रयः प्रासादाः—आस्थानोचितानि मन्दिराणि देशोनं क्रोशमुच्चाः, क्रोशार्द्ध विस्तीर्णाः, पूर्णक्रोशं दीर्घाः" इति।

श्रीगुणरत्नसूरिपादाः यदाहु तदाशयेन प्रस्तुतोपाङ्गस्योत्तरत्र जम्बूपरिक्षेपक-वन-वापी-परिगत-प्रासाद-प्रमाण-सूत्रानुसारेण च इत्येवं निश्चिनुमो जम्बूप्रकरण-प्रासादा विषमायाम-विष्कम्भा इति। यत्त श्री जीवाभिगमसूत्रवृत्तौ—क्रोशमेकमूर्ध्व-मुच्चैस्त्वेन अर्द्धक्रोशं विष्कम्भेनेत्युक्तं तद्गम्भीराशयं न विद्मः।

मणिपेढिया पंचधणुसयाइं आयाम-विक्खंभेणं, अड्ढाइज्जाइं धणुसयाइं बाहल्लेणं।

तीसे णं मणिपेढियाए उप्पिं देवच्छंदए पंचधणुसयाइं आयाम-विक्खंभेणं, साइरेगाइं पंचधणुसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं। जिण-पडिमा वण्णओ णेयव्वो त्ति।

जंबू णं सुदंसणा मूले बारसहिं पउमवरवेइयाहिं सव्वओ.... समंता संपरिक्खित्ता। वेइयाणं वण्णओ।

जंबू णं सुदंसणा अण्णेणं अट्ठसएणं जंबूणं तयद्धुच्चत्तप्पमाणमेत्तेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता। तासि णं वण्णओ।

ता ओ णं जंबू छहिं पउमवरवेइयाहिं संपरिक्खित्ता[1]।

जंबूए णं सुदंसणाए उत्तरपुरत्थिमेणं उत्तरेणं उत्तरपच्चत्थिमेणं,—एत्थ णं अणाढियस्स देवस्स चउण्हं सामाणिअ साहस्सीणं... चत्तारि जंबूसाहस्सीओ पण्णत्ताओ।

तीसे णं पुरत्थिमेणं चउण्हं अग्गमहिसीणं चत्तारि जंबूओ पण्णत्ताओ।

गाहाओ—दक्खिणपुरत्थिमे दक्खिणेण, तह अवरदक्खिणेणं च।
अट्ठ दस बारसेव य, भवंति जंबू सहस्साइं॥

अणिआहिवाणं पच्चत्थिमेण, सत्तेव होंति जंबूओ।
सोलससाहस्सीओ, चउद्दिसिं आयरक्खाणं[2]॥

जंबूए णं सुदंसणा तिहिं जोयणसएहिं वणसंडेहिं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता[3]।

जंबूए णं पुरत्थिमेणं पण्णासं जोयणाइं पढमं वणसंडं ओगाहित्ता एत्थ णं एगे महं भवणे पण्णत्ते। कोसं आयामेणं सो चेव वण्णओ, सयणिज्जं च। ऐवं सेसासु वि दिसासु भवणा। —जंबु० वक्ख० ४, सु० ९०

मणिपीठिका पाँच सौ धनुष की लम्बी-चौड़ी है ढाई सौ धनुष की मोटी है।

उस मणिपीठिका के ऊपर देवछंदक पाँच सौ धनुष लम्बा-चौड़ा है, कुछ अधिक पाँच सौ धनुष ऊपर की ओर ऊँचा है, यहाँ जिन प्रतिमाओं का वर्णन जानना चाहिए।

जम्बू-सुदर्शन वृक्ष का मूल बारह पद्मवरवेदिकाओं से चारों ओर से घिरा हुआ है, यहाँ वेदिकाओं का वर्णन कहना चाहिए।

जम्बू-सुदर्शन वृक्ष अन्य एक सौ आठ जम्बू वृक्षों से चारों ओर से घिरा हुआ है, वे उससे प्रमाण में आधे ऊँचे हैं, यहाँ उनका वर्णन करना चाहिए।

वे जम्बूवृक्ष छह पद्मवरवेदिकाओं से घिरे हुए हैं।

जम्बू-सुदर्शन वृक्ष के उत्तर-पूर्व में (ईशानकोण में) उत्तर में और उत्तर-पश्चिम में (वायव्यकोण में) अनाधृत देव के चार हजार सामानिक देवों के चार हजार जम्बूवृक्ष कहे गये हैं।

उसके पूर्व में चार अग्रमहिषियों के चार जम्बूवृक्ष कहे गये हैं।

गाथार्थ—दक्षिण-पूर्व में (आग्नेयकोण में) आठ हजार जम्बूवृक्ष हैं, दक्षिण में दस हजार जम्बू वृक्ष हैं और दक्षिण-पश्चिम में (नैऋत्य कोण में) बारह हजार जम्बू वृक्ष है।

जम्बू-सुदर्शनवृक्ष से पश्चिम में सात अनिकाधिपतियों (सेनापतियों) के सात जम्बूवृक्ष हैं और उसके चारों दिशाओं में सोलह हजार (प्रत्येक दिशा में चार हजार) जम्बूवृक्ष आत्मरक्षक देवों के हैं।

जम्बू-सुदर्शन वृक्ष सौ-सौ योजन के तीन वनखण्डों से चारों ओर से घिरा हुआ है।

जम्बू-सुदर्शन वृक्ष से पूर्व में प्रथम वनखण्ड में पचास योजन जाने पर एक महान् भवन कहा गया है, वह एक कोश का लम्बा है, भवन और शयनीय का वर्णन पूर्व के समान है, इस प्रकार शेष दिशाओं में भी भवन है।

---

१ जीवाभिगम के सूत्र १५२ में यह पंक्ति नहीं है। इसके स्थान पर निम्नांकित पाठ है—

ताओ णं जंबूओ चत्तारि जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, कोसं चोव्वेधेणं, जोयणं खंधो, कोसं विक्खंभेणं, तिण्णि जोयणाइं विडिमा, बहुमज्झदेसभाए चत्तारि जोयणाइं विक्खंभेणं, सातिरेगाइं चत्तारि जोयणाइं सव्वग्गेणं, वइरामयामूला। सो चेव चेतियरुक्खवण्णओ।

२ जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५२ में ये गाथायें नहीं हैं।

३ तं जहा पढमेणं दोच्चेणं तच्चेणं....जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५२ में इतना पाठ अधिक है।

### जंबू-सुदंसणाए दुवालस णामाइं—

३२५. जंबूए णं सुदंसणाए दुवालस णामधेज्जा पण्णत्ता, तं जहा—
गाहाओ—

१ सुदंसणा २ अमोहा य ३ सुप्पबुद्धा ४ जसोहरा।
५ विदेहजंबू ६ सोमणसा ७ णियआ ८ णिच्चमंडिया॥
९ सुभद्दा य १० विसाला य ११ सुजाया १२ सुमणाविआ।
सुदंसणाए जंबूए, णामधेज्जा दुवालस॥

३२६. जंबूए णं अट्ठट्ठमंगलगा[1].... —जंबु० वक्ख० ४, सु० ९०

### जंबू सुदंसणाए णामहेऊ—

३२७. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"जंबू-सुदंसणा, जंबू-सुदंसणा ?

उ०—गोयमा ! जंबूए णं सुदंसणाए अणाढिए णामं जंबुद्दीवाहिवई परिवसइ महिड्ढीए।

से णं तत्थ चउण्हं सामाणिअसाहस्सीणं-जाव-आयरक्खदेवसाहस्सीणं—

जंबुद्दीवस्स णं दीवस्स जंबूए सुदंसणाए अणाढियाए रायहाणीए अण्णेसिं च बहूणं देवाणं य देवीण य-जाव-विहरइ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"जंबू-सुदंसणा, जंबू-सुदंसणा।"

अदुत्तरं च णं गोयमा ! जंबू-सुदंसणा-जाव-भुविं च भवइ य भविस्सइ य धुवा णिअआ सासया अक्खया अव्वया अवट्ठिआ णिच्चा।[2] —जंबु० वक्ख० ४, सु० ९०

### जम्बू-सुदर्शनवृक्ष के बारह नाम—

३२५. जम्बू-सुदर्शन वृक्ष के बारह नाम कहे गये हैं, यथा—
गाथार्थ—

(१) सुदर्शन, (२) अमोघ, (३) सुप्रबुद्ध, (४) यशोधर, (५) विदेहजम्बू, (६) सौमनस, (७) नियत, (८) नित्यमंडित, (९) सुभद्र, (१०) विशाल, (११) सुजात, (१२) सुमन। सुदर्शन जम्बू के ये बारह नाम हैं।

३२६. जम्बू-सुदर्शन वृक्ष पर आठ-आठ मंगल हैं।

### जम्बू-सुदर्शन वृक्ष के नाम का हेतु—

३२७ प्र०—हे भगवन् ! जम्बू-सुदर्शन यह (नाम) क्यों कहा जाता है ?

उ०—हे गौतम ! जम्बू-सुदर्शन वृक्ष पर जम्बूद्वीप का अधिपति अनाधृत नाम का महर्द्धिक देव रहता है।

वह चार हजार सामानिक देवों का—यावत्—(सोलह हजार) आत्मरक्षक देवों का—

—जम्बूद्वीप नामक द्वीप के जम्बू-सुदर्शनवृक्ष का, अनाधृता राजधानी का और अनेक देव-देवियों का—यावत्—आधिपत्य करता हुआ रहता है।

इसलिए हे गौतम ! यह जम्बू-सुदर्शन वृक्ष जंबू-सुदर्शन वृक्ष कहा जाता है।

अथवा हे गौतम ! यह जम्बू-सुदर्शन वृक्ष—यावत्—अतीत में था, वर्तमान में है और भविष्य में रहेगा, यह ध्रुव है, नित्य है, शास्वत है, अक्षय है, अव्यय है, अवस्थित है एवं नित्य है।

---

१ जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५२।

२ (क) प० - से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"जम्बू-सुदंसणा ?

उ०—गोयमा ! जम्बूए णं सुदंसणाए जम्बुद्दीवाहिवई अणाढिए णामं देवे महिड्ढीए—जाव—पलिओवमट्ठिईए परिवसइ।

से णं तत्थ चउण्हं सामाणिअसाहस्सीणं—जाव—आयरक्खदेवसाहस्सीणं।

जम्बुद्दीवस्स णं दीवस्स जम्बूए सुदंसणाए अणाढियाए य रायहाणीए—जाव—विहरति।

अदुत्तरं च णं गोयमा ! जम्बुद्दीवे दीवे तत्थ तत्थ देसे तहिं तहिं बहवे जम्बुरुक्खा जम्बुवणा जम्बूवणसंडा णिच्चं कुसुमिया—जाव—सिरीए अतीव उवसोभेमाणा उवसोभेमाणा चिट्ठंति।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"जम्बू-सुदंसणा, जम्बू-सुदंसणा"।

अदुत्तरं च णं गोयमा ! जम्बुद्दीवस्स सासए णामधेज्जे पण्णत्ते, जन्न कयावि णासि—जाव—णिच्चे।

—जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५२

(ख) जम्बुद्दीव प्रज्ञप्ति में निगमन सूत्र एक है और जीवाभिगम में दो हैं।

### जंबू-सुदंसणस्स चउसु विदिसासु चत्तारि चत्तारि णंदा पुक्खरिणीओ—

३२८. जंबूए णं सुदंसणाए उत्तर-पुरत्थिमेणं पढमं वणसंडं पण्णासं जोयणाइं ओगाहित्ता—एत्थ णं चत्तारि पुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) पउमा, (२) पउमप्पभा, (३) कुमुदा, (४) कुमुदप्पभा।

ताओ णं कोसं आयामेणं, अद्धकोसं विक्खंभेणं पंचधणुसयाइं उव्वेहेणं,[1] वण्णओ।

तासि णं मज्झे पासायवडेंसगा पण्णत्ता।

कोसं आयामेणं, अद्धकोसं विक्खंभेणं देसूणं कोसं उद्धं उच्चत्तेणं, वण्णओ, सीहासणा० सपरिवारा० एवं सेसासु विदिसासु।

गाहाओ—

१ पउमा २ पउमप्पभा चेव, ३ कुमुदा ४ कुमुदप्पहा।
१ उप्पलगुम्मा २ णलिणा, ३ उप्पला, ४ उप्पलुज्जला॥

१ भिंगा २ भिंगप्पणा चेव, ३ अंजणा ४ कज्जलप्पभा।
१ सिरिकंता २ सिरिमहिआ, ३ सिरिचंदा चेव सिरिनिलया॥[2]

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ९०

### जम्बू-सुदर्शन वृक्ष के चारों विदिशाओं में चार-चार नंदा पुष्करिणियाँ—

३२८. जम्बू सुदर्शन वृक्ष से उत्तर-पूर्व में (ईशानकोण में) प्रथम वनखंड में पचास योजन जाने पर चार पुष्करिणियाँ कही गई हैं, यथा—(१) पद्मा, (२) पद्मप्रभा, (३) कुमुदा, (४) कुमुद प्रभा।

वे एक कोश की लम्बी हैं आधे कोश चौड़ी हैं, पाँच सौ धनुष गहरी हैं, यहाँ इनका वर्णन कहना चाहिए।

इनके मध्यभाग में प्रासादावतंसक कहे गये हैं।

वे (प्रासादा०) एक कोश के लम्बे हैं, आधे कोश के चौड़े हैं, कुछ कम एक कोश के ऊँचे हैं, यहाँ इनका वर्णक है, सिंहासन के चारों ओर उसके जैसे अन्य सिंहासन भी अनेक है, इसी प्रकार शेष विदिशाओं में भी प्रासादावतंसक हैं।

गाथार्थ—

(१) पद्मा, (२) पद्मप्रभा, (३) कुमुदा, (४) कुमुदप्रभा।
(१) उत्पलगुल्मा, (२) नलिना, (३) उत्पला, (४) उत्पलुज्ज्वला।

(१) भृंगा, (२) भृंगप्रभा, (३) अंजना, (४) कज्जलप्रभा।
(१) श्रीकंता, (२) श्रीमहिता, (३) श्रीचन्दा, (४) श्रीनिलया।

### जंबू-सुदंसणस्स चउण्हं दिसा-विदिसाणं मज्झभागे अट्ठ कूडा—

३२९. जंबूए णं सुदंसणाए पुरित्थिमिल्लस्स भवणस्स उत्तरेणं उत्तर-पुरत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स दक्खिणेणं—एत्थ णं एगे महं कूडे पण्णत्ते।

अट्ठ जोयणाइं उद्धं उच्चत्तेणं, दो जोयणाइं उव्वेहेणं, मूले अट्ठ जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, वहुमज्झदेसभाए छ जोय-

### जम्बू-सुदर्शन वृक्ष के चार दिशा-विदिशाओं के मध्यभाग में आठ कूट—

३२९. जम्बू-सुदर्शन वृक्ष से पूर्वी भवन के उत्तर में और उत्तर-पूर्वी प्रासादावतंसक के दक्षिण में एक महान् कूट कहा गया है।

वह आठ योजन ऊपर की ओर ऊँचा है, दो योजन भूमि में गहरा है, मूल में आठ योजन लम्बा-चौड़ा है, मध्य में छः योजन

---

१ ....अच्छाओ सण्हाओ लण्हाओ घट्ठाओ मट्ठाओ णिप्पंकाओ....णीरयाओ—जाव—पडिरूवाओ, वण्णओ भाणियव्वो—जाव—तोरणत्ति, —जीवा० प० ३, उ० २. सु० १५२ में इतना पाठ अधिक है।

२ एवं दक्खिण-पुरत्थिमेणवि पण्णासं जोयणाइं ओगाहित्ता चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) उप्पलगुम्मा, (२) नलिना, (३) उप्पला, (४) उप्पलुज्जला, तं चेव पमाणं, तहेव पासायवडेंसगो, तप्पमाणो।
एवं दक्खिण-पच्चत्थिमेण वि पण्णासं जोयणाइं ओगाहित्ता चत्तारि णंदापुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ, तं जहा—(१) भिंगा, (२) भिंगणिभा, (३) अंजणा, (४) कज्जलप्पभा, तं चेव पमाणं, तहेव पासायवडेंसगो तप्पमाणो।
जम्बूए णं सुदंसणाए उत्तर-पच्चत्थिमे पढमं वणसंडं पण्णासं जोयणाइं ओगाहित्ता-एत्थ णं चत्तारि णंदाओ पुक्खरिणीओ पण्णत्ताओ तं जहा—(१) सिरिकंता, (२) सिरिमहिता, (३) सिरिचंदा चेव तहय, (४) सिरिणिलया, तं चेव पमाणं तहेव पासायवडेंसगो तप्पमाणो। —जीवा० प० ३, उ० २, सु० १५२

जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति का पाठ अति संक्षिप्त है और यह पाठ विस्तृत है।

णाइं आयाम-विक्खंभेणं उवरिं चत्तारि जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं।

गाहा—पणवीसऽट्ठारस बारसेव, मूले अ मज्झि उवरिं च।
सविसेसाइं परिरओ, कूडस्स इमस्स बोद्धव्वो॥

मूले विच्छिण्णे, मज्झे संखित्ते, उवरिं तणुए, सव्वकणगामए अच्छे-जाव-पडिरूवे। वेइया वणसंडवण्णओ, एवं सेसा वि कूडा इति।[1] —जंबु वक्ख० ४, सु० ९०

लम्बा-चौड़ा है, ऊपर चार योजन लम्बा-चौड़ा है।

गाथार्थ—इस कूट की मूल में कुछ अधिक पच्चीस योजन की परिधि है, मध्य में अट्ठारह योजन की परिधि है और ऊपर बारह योजन की परिधि जाननी चाहिए।

यह कूट मूल में विस्तृत है, मध्य में संक्षिप्त हैं, ऊपर पतला है, सम्पूर्ण स्वर्णमय है, स्वच्छ है—**यावत्**—प्रतिरूप है, यहाँ वेदिका और वनखण्ड का वर्णक है, इसी प्रकार शेष कूट है।

---

१ (१) जम्बूए णं सुदंसणाए पुरत्थिमिल्लस्स भवणस्स उत्तरेणं उत्तर-पुरत्थिमेणं पासायवडेंसगस्स दाहिणेणं-एत्थणं एगे महं कूडे पण्णत्ते।

अट्ठजोयणाइं उद्धं उच्चत्तणं, मूले बारसजोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं, मज्झे अट्ठजोयणाइं आयाम-विक्खभेणं, उवरिं चत्तारि जोयणाइं आयाम-विक्खंभेणं।

मूले सातिरेगाइं सत्तत्तीसं जोयणाइं परिक्खेवेणं, मज्झे सातिरेगाइं पणुवीसं जोयणाइं परिक्खेवेणं, उवरिं सातिरेगाइं बारस जोयणाइं परिक्खेवेणं।

मूले विच्छिण्णे मज्झे संखित्ते, उप्पि तणुए गोपुच्छसंठाणसंठिए सव्व जम्बूणयामए अच्छे—**जाव**—पडिरूवे।

से णं एगाए पउमवरवेइयाए एगेणं वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते **दोण्हवि वण्णओ**।

तस्स णं कूडस्स उवरि बहुसमरमणिज्जे भूमि भागे **पण्णत्ते—जाव—**आसयंति।

तस्स णं बहुसमरमणिज्जस्स भूमि भागस्स बहुमज्झदेसभाए एगं सिद्धायतणं कोसप्पमाणं **सव्वा सिद्धायतणवत्तव्वया**।

(२) जम्बूए णं सुदंसणाए पुरत्थिमिल्लस्स भवणस्स दाहिणेणं दाहिणपुरत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स उत्तरेणं-एत्थ णं एगे महं कूडे पण्णत्ते, **तं चेव पमाणं सिद्धायतणं च**।

(३) जम्बूए णं सुदंसणाए दाहिणिल्लस्स भवणस्स पुरत्थिमेणं, दाहिणपुरत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स पच्चत्थिमेणं-एत्थ णं एगे महं कूडे पण्णत्ते, **तं चेव पमाणं सिद्धायतणं च**।

(४) जम्बूए णं सुदंसणाए दाहिणिल्लस्स भवणस्स पच्चत्थिमेणं दाहिण-पच्चत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स पुरत्थिमेणं-एत्थ णं एगे महं कूडे पण्णत्ते, **ते चेव पमाणं सिद्धायतणं च**।

(५) जम्बूए णं सुदंसणाए पच्चत्थिमिल्लस्स भवणस्स दाहिणेणं दाहिणपच्चत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स उत्तरेणं-एत्थ णं एगे महं कूडे पण्णत्ते, **तं चेव पमाणं सिद्धायतणं च**।

(६) जम्बूए णं सुदंसणाए पच्चत्थिमिल्लस्स भवणस्स उत्तरेणं उत्तरपच्चत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स दाहिणेणं-एत्थं णं एगे महं कूडे पण्णत्ते, **तं चेव पमाणं सिद्धायतणं च**।

(७) जम्बूए णं सुदंसणाए उत्तरिल्लस्स भवणस्स पच्चत्थिमेणं उत्तरपच्चत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स पुरत्थिमेणं-एत्थ णं एगे महं कूडे पण्णत्ते, तं **चेव पमाणं सिद्धायतणं च**।

(८) जम्बूए णं सुदंसणाए उत्तरिल्लस्स भवणस्स पुरत्थिमेणं उत्तरपुरत्थिमिल्लस्स पासायवडेंसगस्स पच्चत्थिमेणं-एत्थ णं एगे महं कूडे पण्णत्ते, तं **चेव पमाणं तहेव सिद्धायतणं**।

जम्बू णं सुदंसणा अण्णेहिं बहूहिं तिलएहिं लउएहिं—**जाव**—एयरुक्खेहिं हिंगुरुक्खेहिं—**जाव**—सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता।

जम्बूए णं सुदंसणाए उवरिं बहवे अट्ठट्ठमंगलगा पण्णत्ता, तंजहा—**गाहा**—सोत्थिय-सिरिवच्छ....

किण्हा चामरज्झया—**जाव**—छत्तातिछत्ता। —जीवा प० ३, उ० २, सु १५२

आ० स० से प्रकाशित जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति के वक्ष० ४, सूत्र ९० में जम्बू-सुदर्शन वृक्ष से पूर्वी भवन के उत्तर में एवं उत्तर-पूर्वी प्रासादावतंसक के दक्षिण में स्थितकूट के मूल की परिधि पच्चीस योजन की कही है और मध्यभाग की परिधि अठारह योजन कही है, किन्तु जीवा० प्र० ३, उ० २, सुत्र १५२ में उक्त कूट के मूल की परिधि सेंतीस योजन से कुछ अधिक की कही है और मध्यभाग की परिधि पच्चीस योजन की कही है—इस प्रकार दोनों उपांगों में कूट के मूल एवं मध्य भाग की परिधि के प्रमाण में अन्तर है।

## अणाढिआ रायहाणीए अवट्ठिई पमाणं च—

३३०. प०—कहि णं भंते ! अणाढिअस्स देवस्स अणाढिआ णामं रायहाणी पण्णत्ता ?[1]

उ०—गोयमा ! जम्बुद्दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तरेणं जं चेव पुव्ववण्णिअं जमिगा-पमाणं तं चेव णेयव्वं-जाव-उववाओ अभिसेसो अनिरवसेसोत्ति।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ६०

## अनाधृता राजधानी की अवस्थिति और प्रमाण—

३३०. प्र—हे भगवन् ! अनाधृत देव की अनाधृता नाम की राजधानी कहां कही गई है ?

उ०—हे गौतम ! जम्बूद्वीप में मंदर पर्वत के उत्तर में—पूर्व वर्णित जमिका राजधानी के प्रमाण के समान अनाधृता राजधानी का प्रमाण जानना चाहिए—यावत्—अनाधृत देव का उपपात, अभिषेक आदि का सम्पूर्ण वर्णन यहाँ कहना चाहिए।

## दाहिणिल्ल-सीआमुहवणस्स अवट्ठिई पमाणं च—

३३१. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे महाविदेहे वासे सीआए महाणईए दाहिणिल्ले सीआमुहवणे णामं वणे पण्णत्ते ?

उ०—एवं जह चेव उत्तरिल्लं सीआमुहवणं तह चेव दाहिणं पि...भाणियव्वं।

णवरं—णिसहस्स वासहरपव्वयस्स उत्तरेणं, सीआए महाणईए दाहिणेणं, पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, वच्छस्स विजयस्स पुरत्थिमेणं-एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे महाविदेहे वासे सीआए महाणईए दाहिणिल्ले, सीयामुहवणे णामं वणे पण्णत्ते।

उत्तर-दाहिणायए—तहेव सव्वं।

णवरं—णिसहवासहरपव्वयंतेणं एगमेगूणवीसइभागं जोयणस्स विक्खंभेणं।

किण्हे किण्होभासे-जाव-महया गंधद्धाणिं मुअंते-जाव-आसयंति।

उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइयाहिं वणसंडेहिं सपरिक्खित्ते। इति दुण्ह वि वण्णओ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ९६

## दक्षिणी शीतामुखवन की अवस्थिति और प्रमाण—

३३१. हे भगवन् ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप के महाविदेह वर्ष में शीता महानदी के दक्षिण में शीता मुखवन नामक वन कहाँ कहा गया है ?

उ०—पूर्वोक्त उत्तर के शीतामुख वन के समान दक्षिण के शीतामुख वन का भी वर्णन कहना चाहिए।

विशेष—निषध वर्षधर पर्वत से उत्तर में, शीता महानदी से दक्षिण में, पूर्व लवणसमुद्र से पश्चिम में और वत्सविजय से पूर्व में जम्बूद्वीप नामक द्वीप के महाविदेह वर्ष में दक्षिणी शीतामुख वन नामक वन कहा गया है।

यह उत्तर-दक्षिण में लम्बा है—सब उसी प्रकार है।

विशेष—निषध वर्षधर पर्वत के समीप इसकी चौड़ाई एक योजन के १९ भाग में से एक भाग जितनी है।

यह कृष्ण-श्याम है कृष्णावभास-श्याम जैसा है—यावत्—यह अत्यधिक गन्ध छोड़ता है—यावत्—वहाँ देवता बैठते हैं।

यह दोनों ओर दो पद्मवरवेदिकाओं और दो वनखंडों से घिरा हुआ है। यहाँ दोनों (पद्मवरवेदिकाओं) का वर्णन कहना चाहिए)।

## उत्तरिल्लसीआमुहवणस्स अवट्ठिई पमाणं य—

३३२. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे महाविदेहे वासे सीआए महाणईए उत्तरिल्ले सीआमुहवणे णाम वणे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! णीलवंतस्स वासहरपव्वयस्स दक्खिणेणं, सीआए महाणईए उत्तरेणं पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पुक्खलावइ-चक्कवट्टिविजयस्स पुरत्थिमेणं-एत्थ णं सीआमुहवणे णामं वणे पण्णत्ते।

उत्तर-दाहिणायए, पाईण-पडीणविच्छिण्णे, सोलस जोयणसहस्साइं पंच य बाणउए जोअणसए दोण्णि अ

## उत्तरी शीतामुख वन की अवस्थिति और प्रमाण—

३३२. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप नामक द्वीप के महाविदेह क्षेत्र में शीता महानदी के उत्तर में शीतामुख वन नामक वन कहाँ कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! नीलवन्त वर्षधर पर्वत से दक्षिण में, शीता महानदी से उत्तर में पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में तथा पुष्कलावती चक्रवर्ती विजय से पूर्व में शीतामुख वन नाम का वन कहा गया है।

यह उत्तर-दक्षिण में लम्बा और पूर्व-पश्चिम में चौड़ा है, सोलह हजार पांच सौ बानवे [१६५९२] योजन तथा दो योजन

---

१ प० कहि णं भंते ! अणाढियस्स—जाव—समत्ता वत्तव्वया रायहाणीए महिड्ढीए। —जीवा प० ३, उ० २, सु० १५२

एगूणवीसइभाए जोयणस्स आयामेणं। सीआए महाणईए अंतेणं दो जोयणसहस्साइं नव य बावीसे जोयणसए विक्खंभेणं। तयणंतरं च णं मायाए मायाए परिहायमाणे परिहायमाणे णीलवंतवासहरपव्वयंतेणं एगं एगूणवीसइभागं जोअणस्स विक्खंभेणंति।

के उन्नीसवें भाग जितना लम्बा है, तथा शीता महानदी के समीप दो हजार नो सौ बावीस [२६२२] योजन जितना चौड़ा है, तदनन्तर क्रमशः कम होता होता नीलवन्तवर्षधर पर्वत के समीप एक योजन के उन्नीसवें भाग जितना चौड़ा रह गया है।

सेणं एगाए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं संपरिक्खित्तं। वण्णओ। सीआमुहवणस्स-जाव-देवा आसयंति। एवं उत्तरिल्लं....पासं समत्तं।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ६५

वह एक पद्मवरवेदिका तथा एक वनखण्ड से घिरा हुआ है, यहाँ वनखण्ड का वर्णन कहना चाहिए, वन का—यावत्—देवताओं के बैठने तक का वर्णन यहाँ कह लेना चाहिए, इस प्रकार उत्तर का विभाग समाप्त हुआ।

## जंबुद्दीवे सव्वपव्वयसंखा—

## जम्बूद्वीप में सभी पर्वत की संख्या—

३३३. प०—१—जंबुद्दीवे णं भंते! दीवे केवइया वासहरा पव्वया पण्णत्ता?

२—केवइया मंदरा पव्वया पण्णत्ता?

३—केवइया चित्तकूडा?

४—केवइया विचित्तकूडा?

५—केवइया जमगपव्वया?

६—केवइया कंचणगपव्वया?

७—केवइया वक्खारा?

८—केवइया दीहवेयड्ढा?

९—केवइया वट्टवेयड्ढा पण्णत्ता?

उ०—१—गोयमा! जंबुद्दीवेदीवे छवासहर पव्वया पण्णत्ता[1]।

२—एगे मंदरे पव्वए[2]।

३३३. प्र०—(१) हे भगवन्! जम्बूद्वीप में द्वीप में वर्षधर पर्वत कितने कहे गये हैं?

(२) मंदर पर्वत कितने कहे गये हैं?

(३) चित्रकूट कितने कहे गये हैं?

(४) विचित्रकूट कितने कहे गये हैं?

(५) यमक पर्वत कितने कहे गये हैं?

(६) काञ्चनक पर्वत कितने कहे गये हैं?

(७) वक्षस्कार पर्वत कितने कहे गये हैं?

(८) दीर्घ वैताढ्य पर्वत कितने कहे गये हैं?

(९) वृत्त वैताढ्य कितने कहे गये हैं?

उ०—(१) हे गौतम! जम्बूद्वीप में छ वर्षधर पर्वत कहे गये हैं।

(२) एक मंदर पर्वत।

---

१ जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति के इस सूत्र में वर्षधर पर्वत छह कहे गये हैं किन्तु स्थानांग ७, सूत्र ५५५ में तथा समवायांग ७, सूत्र ४ में वर्षधर पर्वत सात कहे गये हैं, इन दो विभिन्न मान्यताओं का सापेक्ष स्पष्टीकरण आवश्यक है।

जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति के संकलनकर्ता ने मन्दरपर्वत को वर्षधर पर्वत क्यों नहीं माना? और स्थानांग-समवायांग के संकलनकर्ता ने मन्दर पर्वत को वर्षधर पर्वत क्यों माना? ये प्रश्न उपेक्षणीय नहीं है।

तीनों आगमों के व्याख्याकार ऊपर लिखे प्रश्नों के सम्बन्ध में सर्वथा मौन हैं, तुलनात्मक अध्ययन के लिए स्थानांग-समवायांग के सूत्र क्रमशः यहाँ दिये गये हैं।

(क) जम्बुद्दीवे दीवे सत्त वासहरपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—(१) चुल्लहिमवंते, (२) महाहिमवंते, (३) निसढे, (४) नीलवंते, (५) रुप्पी, (६) सिहरी, (७) मंदरे। —स्थानांग ७, सु० ५५५

(ख) इहेव जम्बुद्दीवे दीवे सत्त वासहरपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—(१) चुल्लहिमवंते, (२) महाहिमवंते, (३) निसढे, (४) नीलवंते, (५) रुप्पी, (६) सिहरी, (७) मंदरे। —सम० ७, सु० ४

(ग) षट् वर्षधराः क्षुल्ल हिमवदादयः—

छह वर्षधर पर्वतों के नाम—

गाहा—हिमवंत-महाहिमवंतपव्वया निसढ-नीलवंता य।
रुप्पी सिहरी एए, वासहरगिरि मुणेयव्वा॥ —बृह० क्षेत्र० भाग १ गाथा २४

२ एक मंदर पर्वत (मेरु पर्वत) महाविदेह क्षेत्र में है।

३ एगे चित्तकूडे[1]।
४ एगे विचित्तकूडे।
५ दो जमगपव्वया[2]।
६ दो कंचणगपव्वयसया[3]।
७ वीसं वक्खारपव्वया[4]।
८ चोत्तीसं दीहवेयड्ढा[5]।
९ चत्तारि वट्टवेयड्ढा[6] पण्णत्ता।

एवामेव सपुव्वावरेणं जंबुद्दीवे दीवे दुण्णि अउणत्तरा पव्वयसया भवंतीतिमक्खायंति।

—जम्बु० वक्ख० १, सु० १२५

(३) एक चित्रकूट।
(४) एक विचित्रकूट।
(५) दो यमक पर्वत।
(६) दो सौ कांचनक पर्वत।
(७) बीस वक्षस्कार पर्वत।
(८) चोतीस दीर्घवैताढ्य।
(९) चार वृत्त वैताढ्य पर्वत कहे गये हैं।

इस प्रकार जम्बूद्वीप में पूर्व-पश्चिम के सब मिलाकर दो सौ उनहत्तर (२६९) पर्वत होते हैं—ऐसा कहा है।

## छ वासहरपव्वया—

३३४. प०—जंबुद्दीवे णं भंते! दीवे केवइया वासहरपव्वया पण्णत्ता?

उ०—गोयमा! जंबुद्दीवे छ वासहरपव्वया पण्णत्ता। तं जहा—

१ चुल्लहिमवंते, २ महाहिमवंते, ३ णिसढे, ४ नीलवंते, ५ रुप्पी, ६ सिहरी[7]।

—जंबु० वक्ख० ६, सु० १२५

## वर्षधर पर्वत छ हैं—

३३४. प्र०—हे भगवन्! जम्बूद्वीप में वर्षधर पर्वत कितने कहे गये हैं?

उ०—हे गौतम! जम्बूद्वीप में छ वर्षधर पर्वत कहे गये हैं, यथा—

(१) क्षुद्रहिमवान्, (२) महाहिमवान्, (३) निषध, (४) नीलवंत, (५) रुक्मी, (६) शिखरी।

३३५. जंबुद्दीवे दीवे सत्त वासहरपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—

१ चुल्लहिमवंते, २ महाहिमवंते, ३ णिसढे, ४ नीलवंते, ५ रुप्पी, ६ सिहरी, ७ मंदरे[8]। —ठाणं ७, सु० ५५५

३३५. जम्बूद्वीप द्वीप में सात वर्षधर पर्वत कहे गये हैं, यथा—

(१) क्षुद्रहिमवान्, (२) महाहिमवान्, (३) निषध, (४) नीलवंत (५) रुक्मी, (६) शिखरी, (७) मंदर।

---

१ "एकश्चित्रकूटः, एकश्चविचित्रकूटः एतौ च यमलजातकाविव द्वौगिरी देवकुरुवर्तिनौ।"

२ "द्वौ यमकपर्वतौ तथैवोत्तरकुरुवर्तिनौ।"

३ "द्वे काञ्चनकपर्वतशते देवकुरूत्तरवर्तिह्लददशकोभयकूलयोः प्रत्येकं दशदश काञ्चनकसद्भावात्"

"देवकुरु में ५ द्रह हैं और उत्तरकुरु में ५ द्रह हैं इन दस द्रहों में के प्रत्येक द्रह से पूर्व में दस योजन जाने के बाद दस-दस काञ्चनक पर्वत हैं इसी प्रकार पश्चिम में भी दस योजन जाने के बाद दस-दस काञ्चनक पर्वत है—ये सब दो सौ काञ्चनक पर्वत जम्बूद्वीप में हैं।

४ "तथा विंशतिर्वक्षस्कारपर्वताः, तत्र गजदन्ताकारा गन्धमादनादयश्चत्वारः, तथा चतुःप्रकारमहाविदेहे प्रत्येकं चतुष्क चतुष्कसद्भावात् षोडश चित्रकूटादयः सरलाः, द्वयेऽपि मिलिता यथोक्त सङ्ख्याकाः।"

बीस वक्षस्कार पर्वत महाविदेह में हैं।

आठ पूर्व महाविदेह में आठ पश्चिममहाविदेह में और चार गजदन्ताकार पर्वत, ये बीस वक्षस्कार पर्वत हैं।

५ "चतुस्त्रिंशद्दीर्घवैताढ्याः द्वात्रिंशद्विजयेषु भरतैरावतयोश्च प्रत्येकमेकैकभावात्।"

६ "चत्वारो वृत्तवैताढ्याः हैमवतादिषु चतुर्षु वर्षेषु एकैकभावात्।" —जंबू० वृत्ति०

७ जम्बुमंदरस्स दाहिणेण तओ वासहरपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—

(१) चुल्लहिमवंते, (२) महाहिमवंते, (३) णिसढे।

जम्बुमंदरस्स उत्तरेण तओ वासहरपव्वया पण्णत्ता; तं जहा—

(१) नीलवंते, (२) रुप्पी, (३) सिहरी। —ठाणं ३, उ० ४, सु० १९९

८ सत्त वासहरपव्वया पण्णत्ता, तं जहा—

(१) चुल्लहिमवंते, (२) महाहिमवंते, (३) णिसढे, (४) नीलवंते, (५) रुप्पी, (६) सिहरी, (७) मंदरे। —सम० ७, सु० ६

(१) चुल्लहिमवंत वासहरपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं च-

३३६. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे चुल्लहिमवंते णामं वासहरपव्वए[1] पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! हेमवयस्स वासस्स दाहिणेणं, भरहस्स वासस्स उत्तरेणं, पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिम-लवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं। एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे चुल्लहिमवंते णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते।

पाईण-पडीणायए, उदीण-दाहिणविथिण्णे।

दुहा लवणसमुद्दं पुट्ठे—

पुरत्थिमिल्लाए कोडीए पुरत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठे।

पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठे।

एगं जोयणसयं उड्ढं उच्चत्तेणं, पणवीसं जोयणाइं उव्वेहेणं।[2]

एगं जोयणसहस्सं बावण्णं च जोयणाइं दुवालस य एगूणवीसइभागे जोअणस्स विक्खंभेणं ति।

तस्स वाहा पुरत्थिम-पच्चत्थिमेणं पंच जोयणसहस्साइं तिण्णि अ पण्णासे जोयणसए पण्णरस य एगूणवीसइ भाए जोयस्स अद्धभागं च आयामेणं।

तस्स जीवा उत्तरेणं पाईण-पडिणायया-जाव-पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठा। चउव्वीसं जोयणसहस्साइं णव य बत्तीसे जोयणसए अद्धभागं च किंचि विसेसूणा आयामेणं पण्णत्ता[3]

तीसे धणुपट्ठे दाहिणेणं पणवीसं जोयणसहस्साइं दोण्णि अ तीसे जोयणसए चत्तारि अ एगूणवीसइभाए जोयणस्स परिक्खेवेणं पण्णत्ते।

रुअगसंठाणसंठिए सव्वकणगामए अच्छे सण्हे-जाव-पडिरूवे।

(१) क्षुद्रहिमवान् वर्षधरपर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

३३६. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप में क्षुद्रहिमवान् नाम का वर्षधरपर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! हैमवत क्षेत्र के दक्षिण में, भरत क्षेत्र के उत्तर में, पूर्वी लवणसमुद्र के पश्चिम में, पश्चिमी लवणसमुद्र के पूर्व में जम्बूद्वीप द्वीप में क्षुद्रहिमवान् नाम का वर्षधर पर्वत कहा गया है।

यह पूर्व-पश्चिम में लम्बा है, उत्तर-दक्षिण में चौड़ा है।

दोनों ओर से लवणसमुद्र से स्पृष्ट है।

पूर्वी कोण से पूर्वी लवणसमुद्र स्पृष्ट है।

पश्चिमी कोण से पश्चिमी लवणसमुद्र स्पृष्ट है।

यह एक सौ योजन ऊँचा है, पच्चीस योजन भूमि में गहरा है।

एक हजार बावन योजन और बारह योजन के उन्नीसवें भाग जितना चौड़ा है।

उसकी बाहु पूर्व तथा पश्चिम में पाँच हजार तीन सौ पचास योजन और पन्द्रह योजन के उन्नीसवें भाग एवं एक योजन के दो भाग जितनी लम्बी है।

उसकी जीवा उत्तर में है—पूर्व तथा पश्चिम में लम्बी है—यावत्—पश्चिमी कोण से पश्चिमी लवणसमुद्र से स्पर्शित है, चौबीस हजार नौ सौ बत्तीस योजन तथा एक योजन के दो भाग से कुछ कम लम्बी कही गई है।

उसका धनुपृष्ठ दक्षिण में है, उसकी परिधि पच्चीस हजार दो सौ तीस योजन तथा चार योजन के उन्नीसवें भाग जितनी कही गई है।

यह रुचक (एक आभूषण विशेष) के आकार से स्थित है, सारा पर्वत स्वर्णमय है, स्वच्छ है श्लक्ष्ण=चिकना है—यावत्—प्रतिरूप है।

---

१ वर्षे—उभयपार्श्वस्थिते द्वे क्षेत्रे धरतीति वर्षधरः क्षेत्रद्वयसीमाकारी गिरिरित्यर्थः। —जम्बू० वृत्ति

२ सव्वे वि णं चुल्लहिमवंत-सिहरि वासहरपव्वया एगमेगं जोयणसयं उड्ढं उच्चत्तेणं, एगमेगं गाउसयं उव्वेहेणं पण्णत्ता। —सम० १०० सु० ६

३ चुल्लहिमवंत-सिहरीणं वासहरपव्वयाणं जीवाओ चउव्वीसं चउव्वीसं जोयणसहस्साइं णवय बत्तीसे जोयणसए अट्ठतीसइभागं जोयणस्स किंचि विसेसाहिआओ आयामेणं पण्णता। —सम० २४, सु० २

उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइआहिं दोहि य वणसंडेहिं संपरिक्खित्ते। दुण्हवि पमाण[1] वण्णओ त्ति।

यह दोनों ओर दो पद्मवरवेदिकाओं से तथा दो वनखण्डों से घिरा हुआ है, यहाँ दोनों पद्मवरवेदिकाओं तथा दोनों वनखण्डों का प्रमाण और वर्णन कहना चाहिए।

चुल्लहिमवंतस्स वासहरपव्वयस्स उवरिं बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते। से जहाणामए आलिंगपुक्खरेइ वा-जाव-बहवे........वाणमंतरा देवा य देवीओ य आसयंति-जाव-विहरति।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ७२

क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत के ऊपर अतिसम रमणीय भूभाग कहा गया है, वह भूभाग चर्म से मंढे हुए मृदंग के तल जैसा सम है—यावत्—वहाँ अनेक वाणव्यन्तर देव-देवियाँ बैठते हैं—यावत्—विचरते हैं....

## चुल्लहिमवंत वासहरपव्वयस्स णामहेऊ—

## क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत के नाम का हेतु—

३३७. प०—से केणट्ठेणं भंते! एवं वुच्चइ—"चुल्लहिमवंते वासहरपव्वए, चुल्लहिमवंते वासहरपव्वए?

उ०—गोयमा! चुल्लहिमवंतेणं वासहरपव्वए महाहिमवंत-वासहरपव्वयं पणिहाय आयामुच्चत्तुव्वेह-विक्खंभ-परिक्खेवं पडुच्च ईसिं खुड्डतराए चेव, हस्सतराए चेव, णीअतराए चेव।

चुल्लहिमवंते अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिइए... परिवसइ।

से एएणट्ठेणं गोयमा! एवं वुच्चइ—"चुल्लहिमवंते वासहरपव्वए, चुल्लहिमवंते वासहरपव्वए।

अदुत्तरं च णं गोयमा! चुल्लहिमवंतस्स सासए णामधेज्जे पण्णत्ते। जं न कयाइ णासि-जाव-णिच्चे।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ७५

३३७. प्र०—हे भगवन्! क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत, क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत क्यों कहा जाता है?

उ०—हे गौतम! क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत महाहिमवान् वर्षधर पर्वत की अपेक्षा लम्बाई-ऊँचाई, भूमि में गहराई चौड़ाई और परिधि में कुछ कम है, लघु है, नीचा है।

क्षुद्र हिमवान् नाम का पल्योपम की स्थिति वाला महर्द्धिक देव—यावत्—वहाँ रहता है।

हे गौतम! इस कारण से क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत कहा जाता है।

अथवा हे गौतम! क्षुद्र हिमवान् यह नाम शाश्वत कहा गया है, जो कभी नहीं था—ऐसा नहीं है—यावत्—नित्य है....

## (२) महाहिमवंत वासहरपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं च—

## (२) महाहिमवान् वर्षधर पर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

३३८. प०—कहि णं भंते! जंबुद्दीवे दीवे महाहिमवंते णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते?

उ०—गोयमा! हरिवासस्स दाहिणेणं, हेमवयस्स वासस्स उत्तरेणं, पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिम-लवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं, एत्थ णं....जंबुद्दीवे दीवे महाहिमवंते णाम वासहरपव्वए पण्णत्ते।

पाईण-पडिणायए, उदीण-दाहिणविच्छिण्णे। पलिअंक-संठाणसंठिए—

दुहा लवणसमुद्दं पुट्ठे।

३३८. प्र०—हे भगवन्! जम्बूद्वीप द्वीप में महाहिमवान् नाम का वर्षधर पर्वत कहाँ कहा गया है?

उ०—हे गौतम! हरिवर्ष से दक्षिण में, हैमवत क्षेत्र से उत्तर में, पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में, पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में जम्बूद्वीप द्वीप में महाहिमवान् नाम का वर्षधर पर्वत कहा गया है।

यह पूर्व तथा पश्चिम में लम्बा है, उत्तर तथा दक्षिण में विस्तृत है, पल्यंक के आकार से स्थित है।

दोनों ओर लवणसमुद्र से स्पर्शित है।

---

१ जंबुद्दीवे दीवे मंदरस्स पव्वयस्स उत्तर-दाहिणेणं दो वासहरपव्वया बहुसमतुल्ला—जाव—परिणाहेणं, तं जहा—(१) चुल्लहिमवंते चेव, (२) सिहरी चेव।

एवं (१) महाहिमवंते चेव, (२) रुप्पि चेव।

एवं (१) निसढे चेव, (२) नीलवंते चेव।

—ठाणं २, उ० ३, सु० ८७

पुरत्थिमिल्लाए कोडीए पुरत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठे।

पूर्वी कोण से पूर्वी लवणसमुद्र स्पर्शित है।

पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठे।

पश्चिमी कोण से पश्चिमी लवणसमुद्र स्पर्शित है।

दो जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, पण्णासं जोयणाइं उव्वेहेणं[1],... चत्तारि जोयणसहस्साइं दोण्णि अ दसुत्तरे जोयणसए दस य एगूणवीसइभाए जोयणस्स विक्खंभेणं।

यह दो सौ योजन ऊँचा है, पचास योजन भूमि में गहरा है, चार हजार दो सौ दस योजन तथा दस योजन के उन्नीसवें भाग जितना चौड़ा है।

तस्स बाहा पुरत्थिम-पच्चत्थिमेणं, णव जोयणसहस्साइं दोण्णि अ छावत्तरे जोयणसए णव य एगूणविसइभाए जोअणस्स अद्धभागं च आयामेणं।

उसकी बाहु पूर्व तथा पश्चिम में नौ हजार दो सौ छिहत्तर योजन तथा नौ योजन के उन्नीसवें भाग एवं एक योजन के दो भाग जितनी लम्बी है।

तस्स जीवा उत्तरेणं पाईण-पडीणायया।

उसकी जीवा उत्तर में है, पूर्व तथा पश्चिम में लम्बी है।

दुहा लवणसमुद्दं पुट्ठा।

दोनों ओर लवणसमुद्र से स्पर्शित है।

पुरत्थिमिल्लाए कोडीए पुरत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठा।

पूर्वी कोण से पूर्वी लवणसमुद्र स्पर्शित है।

पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठा।

पश्चिमी कोण से पश्चिमी लवणसमुद्र स्पर्शित है।

तेवण्णं जोयणसहस्साइं णव य एगतीसे जोयणसए छच्च एगूणवीसइभाए जोयणस्स किंचि विसेसाहिए आयामेणं।[2]

त्रेपन हजार नौ सौ इकतीस योजन तथा छ योजन के उन्नीसवें भाग से कुछ अधिक लम्बी है।

तस्स धणुं दाहिणेणं सत्तावण्णं जोयणसहस्साइं दोण्णि अ तेणउए जोयणसए दस य एगूणवीसइभागे जोयणस्स परिक्खेवेणं।[3]

उसका धनुपृष्ठ दक्षिण में है, उसकी परिधि सत्तावन हजार दो सौ तिरानवें योजन तथा दस योजन के उन्नीसवें भाग जितनी है।

रुअगसंठाणसंठिए सव्वरयणामए अच्छे-जाव-पडिरूवे।

वह रुचक (एक आभूपण विशेष) के आकार से स्थित है, सारा पर्वत रत्नमय है स्वच्छ है—**यावत्**—प्रतिरूप है।

उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइयाहिं, दोहि अ वणसंडेहिं संपरिक्खित्ते।

वह दोनों ओर दो पद्मवरवेदिकाओं तथा दो वनखण्डों से घिरा हुआ है।

महाहिमवंतस्स णं वासहरपव्वयस्स उप्पिं बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते,-जाव-णाणाविह पंचवण्णेहिं मणीहिं तिणेहि य उवसोभिए-जाव-आसयंति सयंति य।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ७९

महाहिमवान् वर्षधर पर्वत के ऊपर अतिसम रमणीय भूभाग कहा गया है—**यावत्**—नाना प्रकार की पाँच वर्ण की मणियों से तृणों से सुशोभित है—**यावत्**—अनेक वाणव्यन्तर देव-देवियाँ—**यावत्**—वहाँ पर बैठते हैं; सोते हैं....

---

१ सव्वेवि णं महाहिमवंत-रुप्पीवासहरपव्वया दो-दो जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं पण्णत्ता, दो-दो गाउयसयाइं उव्वेहेणं पण्णत्ता।
—सम० १०२, सु० २

२ महाहिमवंत-रुप्पीणं वासहरपव्वयाणं जीवाओ तेवण्णं तेवण्णं जोयणसहस्साइं नव य एक्कतीसे जोयणसए छच्च एकूणविसइ भाए जोयणस्स आयामेणं पण्णत्ताओ।
—सम० ५३, सु० २

३ महाहिमवन्त-रुप्पीणं वासहरपव्वयाणं जीवाणं धणुपट्ठा सत्तावण्णं सत्तावण्णं जोयणसहस्साइं दोण्णि अ तेणउए जोयणसए दस य एकूणवीसइभाए जोयणस्स परिक्खेवेणं पण्णत्ता।
—सम० ५७, सु० ५

### महाहिमवंतवासहरपव्वयस्स णामहेऊ—

३३९. प०—से केणट्ठे णं भंते ! एवं वुच्चइ—"महाहिमवंते वासहरपव्वए, महाहिमवंते वासहरपव्वए ?"

उ०—गोयमा ! महाहिमवंतेणं वासहरपव्वए चुल्लहिमवंतं वासहरपव्वयं पणिहाय आयामुच्चत्तुव्वेह-विक्खंभ-परिक्खेवेणं महंततराए चेव, दीहतराए चेव।

महाहिमवंते अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवम-ट्ठिइए परिवसइ।[1] —जंबु० वक्ख० ४, सु० ८१

### महाहिमवान् वर्षधर पर्वत के नाम का हेतु—

३३९. प्र०—हे भगवन् ! महाहिमवान् वर्षधर पर्वत, महाहिमवान् वर्षधर पर्वत क्यों कहा जाता है ?

उ०—हे गौतम ! महाहिमवान् वर्षधर पर्वत क्षुद्र हिमवान् वर्षधर पर्वत की अपेक्षा लम्बाई ऊँचाई भूमि में गहराई चौड़ाई परिधि में बड़ा है, लम्बा है।

महाहिमवान् नाम का पल्योपम की स्थिति वाला महर्द्धिक देव—यावत्—वहाँ रहता है।

### (३) णिसहवासहरपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं च—

३४०. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे णिसहे णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! महाविदेहस्स वासस्स दक्खिणेणं, हरिवासस्स उत्तरेणं, पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिम-लवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं, एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे णिसहे णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते।

पाईण-पडीणायए, उदीण-दाहिणवित्थिण्णे।

दुहा लवणसमुद्दं पुट्ठे।

पुरत्थिमिल्लाए कोडीए पुरत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठे।

पच्चत्थिमिल्लाए कोडीए पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठे।

चत्तारि जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, चत्तारि गाउअसयाइं उव्वेहेणं[2] सोलसजोयणसहस्साइं अट्ठ य बायाले जोयणसए दोण्णि अ एगूणवीसइभाए जोयणस्स विक्खंभेणं।

तस्स बाहा पुरत्थिम-पच्चत्थिमेणं वीसं जोअणसहस्साइं एगं च पणसट्ठं जोअणसयं दुण्णि अ एगूणवीसइभाए जोअणस्स अद्धभागं च आयामेणं।

### (३) निषध वर्षधर पर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

३४०. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप द्वीप में निषध नाम का वर्षधर पर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! महाविदेह क्षेत्र से दक्षिण में, हरिवर्ष क्षेत्र से उत्तर में, पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में, पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में—जम्बूद्वीप द्वीप में निषध नाम का वर्षधर पर्वत कहा गया है।

यह पूर्व तथा पश्चिम में लम्बा है, उत्तर तथा दक्षिण में विस्तृत है।

दोनों ओर से लवणसमुद्र से स्पर्शित है।

पूर्वी कोण से पूर्वी लवणसमुद्र स्पर्शित है।

पश्चिमी कोण से पश्चिमी लवणसमुद्र स्पर्शित है।

यह चार सौ योजन ऊँचा है, चार सौ गाउ भूमि में गहरा है, सोलह हजार आठ सौ बियालीस योजन तथा दो योजन के उन्नीसवें भाग जितना चौड़ा है।

उसकी बाहु पूर्व तथा पश्चिम में बीस हजार एक सौ पैंसठ योजन तथा दो योजन के उन्नीसवें भाग एवं एक योजन के दो भाग जितनी लम्बी है।

---

1 से एएणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—'महाहिमवंते वासहरपव्वए, महाहिमवंते वासहरपव्वए।
अदुत्तरं च णं गोयमा ! महाहिमवंतस्स सासए णामधेज्जे ण कयाइ णासि—जाव—णिच्चे।

ये दो सूत्र पाठ आ० स० की प्रति में नहीं हैं।

2 (क) सव्वे वि णं णिसढ-णीलवंता वासहरपव्वया चत्तारि जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, चत्तारि गाउयसयाइं उव्वेहेणं पण्णत्ता।
—ठाणं ४, उ० २, सु० २६६

(ख) सव्वे वि णं णिसढ-णीलवंता वासहरपव्वया चत्तारि-चत्तारि जोयणसयाइं उड्ढं उच्चत्तेणं, चत्तारि-चत्तारि गाउयसयाइं उव्वेहेणं पण्णत्ता।
—सम० १०६, सु० २

तस्स जीवा उत्तरेणं पाईण-पडीणायया जाव-पच्चत्थिमिल्लं लवणसमुद्दं पुट्ठा. चउणवइं जोअणसहस्साइं एगं च छप्पण्णं जोअणसयं दुण्णि अ एगूणवीसइभाए जोयणस्स आयामेणं[1] ति।

तस्स धणुं दाहिणेणं एगं जोयणसयसहस्सं चउवीसं च जोअणसहस्साइं तिण्णि अ जोयणसए छायाले णव य एगूणवीसइभाए जोअणस्स परिक्खेवेणं ति।

रुअगसंठाणसंठिए सव्वतवणिज्जमए अच्छे-जाव-पडिरूवे।

उभओ पासिं दोहिं पउमवरवेइआहिं दोहि अ वणसंडेहिं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते।

णिसहस्स णं वासहरपव्वयस्स उप्पिं बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे पण्णत्ते,-जाव-आसयंति, सयंति।

—जम्बु० वक्ख० ४, सु० ८३

उसकी जीवा उत्तर में है, पूर्व तथा पश्चिम में लम्बी—यावत्—पश्चिमी लवणसमुद्र से स्पर्शित है, चौरानवें हजार एक सौ छप्पन योजन तथा दो योजन के उन्नीसवें भाग जितनी लम्बी है।

उसका धनुपृष्ठ दक्षिण में है, उसकी परिधि एक लाख चौवीस हजार तीन सौ छियालीस योजन तथा एक योजन के उन्नीसवें भाग जितनी है।

रुचक (एक आभूषण विशेष) के आकार से स्थित है, सारा पर्वत तपाये हुए स्वर्णमय है, स्वच्छ है—यावत्—प्रतिरूप है।

दोनों ओर दो पद्मवरवेदिकाओं से तथा दो वनखण्डों से सारा घिरा हुआ है।

निषध वर्षधर पर्वत के ऊपर अतिसमरमणीय भूभाग कहा गया है—यावत्—वहाँ अनेक वाणव्यन्तर देव-देवियाँ बैठते हैं शयन करते हैं।

### णिसढवासहरपव्वयस्स णामहेऊ—

३४१. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"णिसढे वासहरपव्वए, णिसढे वासहरपव्वए"?

उ०—गोयमा ! णिसहे णं पव्वए बहवे कूडा णिसहसंठाणसंठिया, (उसभसंठाणसंठिया)[2]।

णिसहे अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिईए परिवसइ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"णिसढे वासहरपव्वए, णिसढे वासहरपव्वए।[3]

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ८४

### निषध वर्षधर पर्वत के नाम का हेतु—

३४१. प्र०—हे भगवन् ! निषध वर्षधर पर्वत, निषध वर्षधर पर्वत क्यों कहा जाता है?

उ०—हे गौतम ! निषध पर्वत पर निषध—वृषभ आकार के अनेक कूट है।

निषध नाम का पल्योपम की स्थिति वाला महर्द्धिक देव—यावत्—वहाँ रहता है।

हे गौतम ! इस कारण से निषध वर्षधर पर्वत-निषध वर्षधर पर्वत कहा जाता है।

### (४) णीलवंतवासहरपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं च—

३४२. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे णीलवंते णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते?

उ०—गोयमा ! महाविदेहस्स वासस्स उत्तरेणं, रम्मगवासस्स दक्खिणेणं, पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिम-लवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं-एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे णीलवंते णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते।

### (४) नीलवन्त वर्षधर पर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

३४२. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप द्वीप में नीलवन्त नाम का वर्षधर पर्वत कहाँ कहा गया है?

उ०—हे गौतम ! महाविदेह क्षेत्र से उत्तर में, रम्यक् क्षेत्र से दक्षिण में, पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में, पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में—इस जम्बूद्वीप द्वीप में नीलवन्त नाम का वर्षधर पर्वत कहा गया है।

---

१ णिसढ-नीलवंतियाओ णं जीवाओ चउणवइं चउणवइं जोयणसहस्साइं एक्कं छप्पण्णं जोअणसयं दोण्णि अ एकूणवीसइभागे जोयणस्स आयामेणं पण्णत्ताओ। —सम० ९४, सु० १

२ "नितरां सहते स्कन्धे पृष्ठे वा समारोपितं भारमिति निषधो—वृषभः" —जम्बू० वृत्ति

३ अदुत्तरं च णं गोयमा ! णिसहस्स सासए णामधेज्जे पण्णत्ते, जं न कयाइ णासि—जाव—णिच्चे।
यह पाठ आ० स० की प्रति में नहीं है।

पाईण-पडीणायए, उदीण-दाहिणविच्छिण्णे ।

यह पूर्व तथा पश्चिम में लम्बा है, उत्तर तथा दक्षिण में विस्तृत हैं ।

णिसहवत्तव्वया णीलवंतस्स भाणियव्वा,[1] णवरं जीवा दाहिणेणं, धणु उत्तरेणं ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० ११०

निषध वर्षधर पर्वत के कथन के समान नीलवन्त वर्षधर पर्वत का कथन करना चाहिए, विशेष यह है कि नीलवन्त वर्षधर पर्वत की जीवा दक्षिण में है और धनुपृष्ठ उत्तर में है ।

## णीलवंतवासहरपव्वयस्स णामहेऊ—

## नीलवन्त वर्षधर पर्वत के नाम का हेतु—

३४३. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"णीलवंते वासहर-पव्वए, णीलवंते वासहरपव्वए ?

३४३. प्र०—हे भगवन् ! नीलवन्त वर्षधर पर्वत क्यों कहा जाता है ?

उ०—गोयमा ! णीले णीलोभासे णीलवंते अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिईए परिवसइ ।

उ०—हे गौतम ! नीले वर्ण वाला, नीले प्रकाश वाला नीलवन्त नाम का पल्योपम स्थिति वाला महर्द्धिक देव—यावत्—वहाँ रहता है ।

सव्व वेरुलिआमए णीलवंते-जाव-णिच्चे, त्ति ।

—जम्बु० वक्ख० ४, सु० ११०

सारा पर्वत वैडूर्य रत्नमय है, नीलवन्त नाम—यावत्—नित्य है ।

## (५) रुप्पी वासहरपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं च—

## (५) रुक्मी वर्षधर पर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

३४४. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे रुप्पी णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते ।

३४४. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप द्वीप में रुक्मी नाम का वर्षधर पर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—गोयमा ! रम्मगवासस्स उत्तरेणं, हेरण्णवयवासस्स दक्खिणेणं, पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिम-लवणसमुद्दस्स पुरत्थिमेणं—एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे रुप्पी णामं वासहरपव्वए पण्णत्ते ।

उ०—हे गौतम ! रम्यक् क्षेत्र से उत्तर में, हैरण्यवत क्षेत्र से दक्षिण में, पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में, पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में इस जम्बूद्वीप द्वीप में रुक्मी नाम का वर्षधर पर्वत कहा गया है ।

पाईण-पडीणायए, उदीण-दाहिणविच्छिण्णे ।

यह पूर्व तथा पश्चिम में लम्बा है, उत्तर तथा दक्षिण में विस्तृत है ।

एवं जा चेव महाहिमवंत-वत्तव्वया सा चेव रुप्पिस्स वि ।[2]

महाहिमवान् वर्षधर पर्वत का जो कथन है वही रुक्मी वर्षधर पर्वत का है ।

णवरं—दाहिणेणं जीवा, उत्तरेणं धणु, अवसेसं तं चेव ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

विशेष यह है कि इसकी जीवा दक्षिण में है और धनुपृष्ठ उत्तर में है, शेष सब उसी प्रकार है ।

## रुप्पी वासहरपव्वयस्स णामहेऊ—

## रुक्मी वर्षधर पर्वत के नाम का हेतु—

३४५. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"रुप्पी वासहरपव्वए, रुप्पी वासहरपव्वए ?"

३४५. प्र०—हे भगवन् ! रुक्मी वर्षधर पर्वत रुक्मी वर्षधर पर्वत क्यों कहा जाता है ?

---

१ (क) ठाणं ४, उ० २, सु० २९९ निषध पर्वत के टिप्पण के समान ये टिप्पण हैं ।
(ख) सम० १०६, सु० २ " " "
(ग) सम० ९८, सु० १ । " " "

२ (क) सम० १०२ सु० २ । महाहिमवंत पर्वत के टिप्पण के समान ये टिप्पण हैं ।
(ख) सम० ५३, सु० २ । " " "
(ग) सम० ५७, सु० ५ । " " "

उ०—गोयमा ! रुप्पी णाम वासहरपव्वए रुप्पी, रुप्पप्पभे, रुप्पभासे, सव्वरुप्पामए ।

रुप्पी अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिईए परिवसइ ।

से एएणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"रुप्पी"[1] वासहर-पव्वए, रुप्पी वासहरपव्वए ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

उ०—हे गौतम ! रुक्मी नाम का वर्षधर पर्वत रुप्य रुप्यप्रभ प्रकाशित एवं सम्पूर्ण पर्वत रुप्यमय है ।

रुक्मी नाम का पल्योपम स्थिति वाला महर्द्धिक देव—यावत्—वहाँ रहता है ।

हे गौतम ! इस कारण से रुक्मी वर्षधर पर्वत, रुक्मी वर्षधर पर्वत कहा जाता है ।

## (६) सिहरी वासहरपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं च—

३४६. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे सिहरी णामं वासहर-पव्वए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! हेरण्णवयस्स उत्तरेणं, एरावयस्स दाहिणेणं, पुरत्थिम-लवणसमुद्दस्स पच्चत्थिमेणं, पच्चत्थिम-लवण-समुद्दस्स पुरत्थिमेणं ।

एवं जह चुल्लहिमवंतो तह चेव सिहरी वि,[2] णवरं—जीवा दाहिणेणं, धणु उत्तरेणं, अवसिट्ठं तं चेव ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

## (६) शिखरी वर्षधर पर्वत का अवस्थिति और प्रमाण—

३४६. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप द्वीप में शिखरी नाम का वर्षधर पर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! हैरण्यवत क्षेत्र से उत्तर में, ऐरवत क्षेत्र से दक्षिण में, पूर्वी लवणसमुद्र से पश्चिम में, पश्चिमी लवणसमुद्र से पूर्व में....

क्षुद्रहिमवान् वर्षधर पर्वत का जो कथन है वैसा ही शिखरी वर्षधर पर्वत का है, विशेष यह है कि इसकी जीवा दक्षिण में है और धनुपृष्ठ उत्तर में है, शेष सब उसी प्रकार है ।

## सिहरी वासहरपव्वयस्स णामहेऊ—

३४७. प०—से केणट्ठेणं भंते ! एवं वुच्चइ—"सिहरिवासहरपव्वए, सिहरिवासहरपव्वए ?

उ०—गोयमा ! सिहरिम्मि वासहरपव्वए बहवे कूडा सिहरि-संठाणसंठिया, सव्वरयणामया[3] ।

सिहरी अ इत्थ देवे महिड्ढीए-जाव-पलिओवमट्ठिईए परिवसइ ।

से तेणट्ठेणं गोयमा ! एवं वुच्चइ—"सिहरिवासहर-पव्वए, सिहरिवासहरपव्वए ।[4]

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १११

## शिखरी वर्षधर पर्वत के नाम का हेतु—

३४७. प्र०—हे भगवन् ! शिखरी वर्षधर पर्वत शिखरी वर्षधर पर्वत क्यों कहा जाता है ?

उ०—हे गौतम ! शिखरी वर्षधर पर्वत पर शिखरी नामक वृक्ष के आकार से स्थित अनेक कूट हैं, वे सब रत्नमय है ।

शिखरी नाम का पल्योपम की स्थिति वाला महर्द्धिक देव—यावत्—वहाँ रहता है ।

हे गौतम ! इस कारण से शिखरी वर्षधर पर्वत, शिखरी वर्षधर पर्वत कहा जाता है ।

---

१ अदुत्तरं च णं गोयमा ! रुप्पी वासहरपव्वयस्स सासए णामधेज्जे पण्णत्ते, जं ण कयाइ णासि—जाव—णिच्चे ।
यह पाठ आ० स० की प्रति में नहीं है ।

२ (क) सम० १०० सु० ६ । चुल्लहिमवान् पर्वत के टिप्पण के समान ये टिप्पण है ।
(ख) सम० २४ सु० २ । ,, ,, ,,

३ ....शिखरिणि पर्वते बहूनि कूटानि शिखरी-वृक्षस्तत्संस्थानसंस्थितानि सर्वरत्नमयानि सन्तीति तद्योगाच्छिखरी ।....
—जम्बू० वृत्ति

४ अदुत्तरं च णं गोयमा ! सिहरि वासहरपव्वयस्स सासए णामधेज्जे पण्णत्ते, जं ण कयाइ णासि—जाव—णिच्चे ।
यह पाठ आ० स० की प्रति में नहीं है ।

एगे मंदरे पव्वए—

मंदरपव्वयस्स अवट्ठिई पमाणं च—

३४८. प०—कहि णं भंते ! जंबुद्दीवे दीवे महाविदेहे वासे मंदरे णामं पव्वए पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! उत्तरकुराए दक्खिणेणं, देवकुराए उत्तरेणं, पुव्वविदेहस्स वासस्स पच्चत्थिमेणं, अवरविदेहस्स वासस्स पुरत्थिमेणं, जंबुद्दीवस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं जंबुद्दीवे दीवे मंदरे णामं पव्वए पण्णत्ते।

णवणउति जोयणसहस्साइं उद्धं उच्चत्तेणं[1], एगं जोयणसहस्सं उव्वेहेणं।[2]

मूले दसजोयणसहस्साइं णवइं च जोयणाइं दस य एगारसभाए जोयणस्स विक्खंभेणं।[3]

धरणितले दसजोयणसहस्साइं विक्खंभेणं।[4]

तयणंतरं च णं मायाए मायाए परिहायमाणे परिहायमाणे उवरितले एगं जोयणसहस्सं विक्खंभेणं।[5]

मूले एक्कतीसं जोयणसहस्साइं णव य दसुत्तरे जोयणसए तिण्णि अ एगारसभाए जोयणस्स परिक्खेवेणं।

धरणितले एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्च तेवीसे जोयणसए परिक्खेवेणं।[6]

उवरितले तिण्णि जोयणसहस्साइं एगं च बावट्ठं जोयणसयं किंचि विसेसाहियं परिक्खेवेणं।

मूले वित्थिण्णे, मज्झे संखित्ते, उवरिं तणुए गोपुच्छ-संठाणसंठिए सव्वरयणामए अच्छे सण्हे-जाव-पडिरूवे।

मंदर पर्वत एक है—

मंदर पर्वत की अवस्थिति और प्रमाण—

३४८. प्र०—हे भगवन् ! जम्बूद्वीप द्वीप के महाविदेह क्षेत्र में मन्दर नाम का पर्वत कहाँ कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! उत्तरकुरु से दक्षिण में देवकुरु से उत्तर में पूर्व महाविदेह क्षेत्र से पश्चिम में, पश्चिम महाविदेह क्षेत्र से पूर्व में जम्बूद्वीप के ठीक मध्यभाग में मन्दर नाम का पर्वत कहा गया है।

यह निन्यानवे हजार योजन ऊँचा है, एक हजार योजन भूमि में गहरा है।

मूल में इसकी चौड़ाई दस हजार और नव्वे योजन तथा दस योजन के इग्यारवें भाग जितनी है।

भूतल पर इसकी चौड़ाई दस हजार योजन जितनी है।

तदनन्तर थोड़ा-थोड़ा कम होते-होते ऊपर के तल की चौड़ाई एक हजार योजन जितनी है।

मूल में इसकी परिधि इकतीस हजार नो सौ दस योजन और तीन योजन के इग्यारवें भाग जितनी है।

भूतल पर इसकी परिधि इगतीस हजार छ सौ तेवीस योजन की है।

ऊपर के तल की परिधि तीन हजार एक सौ बासठ योजन से कुछ अधिक की है।

यह मूल में विस्तृत, मध्य में संक्षिप्त, ऊपर पतला, गो-पुच्छ के आकार का सारा पर्वत रत्नमय स्वच्छ, चिकना—यावत्—प्रतिरूप है।

---

१ मंदरे णं पव्वए णवणउतिं जोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं पण्णत्ते। —सम० ९९, सु० १

२ जम्बुद्दीवे दीवे मंदरे पव्वए दसजोयणसयाइं उव्वेहेणं, पण्णत्ते। —ठाणं १०, सु० ७१९

३ मंदरे णं पव्वए मूले दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं पण्णत्ते। —सम० १०, सु० ३

४ (क) धरणितले दसजोयणसहस्साइं विक्खंभेणं। —ठाणं १० सु० ७१९

(ख) मंदरे णं पव्वए धरणितले दस जोयणसहस्साइं विक्खंभेणं पण्णत्ते। —सम० १२३

५ (क) उवरिं दसजोयणसयाइं विक्खंभेणं। —ठाणं १०, सु० ७१९

(ख) मंदरे णं पव्वए धरणितलाओ सिहरतले एक्कारसभागपरिहीणे उच्चत्तेणं पण्णत्ते। —सम० ११, सु० ७

भावार्थ—मेरु पर्वत की ऊँचाई भूतल से शिखर पर्यन्त निन्यानवे हजार योजन की है इस ऊँचाई के इग्यारवें भाग हीन शिखर का विष्कम्भ है, अर्थात्—भूतल पर मेरु पर्वत का विष्कम्भ दस हजार योजन का है और शिखर पर एक हजार योजन का है।

६ मंदरे णं पव्वए धरणितले एक्कतीसं जोयणसहस्साइं छच्च तेवीसे जोयणसए किंचिदेसूणे परिक्खेवेणं पण्णत्ते। —सम० ३१, सु० २

से णं एगाए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ते, वण्णओ ति ।

—जंबु० वक्ख० ४, सु० १०३

## मंदरचूलिआए पमाणं—

३४९. पंडगवणस्स बहुमज्झदेसभाए—एत्थ णं मंदरचूलिआ णामं चूलिआ पण्णत्ता ।

चत्तालीसं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं ।[1]

मूले वारसजोयणाइं विक्खंभेणं[2], मज्झे अट्ठजोयणाइं विक्खंभेणं[3], उप्पिं चत्तारि जोयणाइं विक्खंभेणं ।[4]

मूले साइरेगाइं सत्ततीसं जोयणाइं परिक्खेवेणं,

मज्झे साइरेगाइं पणवीसं जोयणाइं परिक्खेवेणं,

उप्पिं साइरेगाइं बारसजोयणाइं परिक्खेवेणं ।

मूले वित्थिण्णा, मज्झे संखित्ता, उप्पिं तणुआ, गोपुच्छ-संठाणसंठिआ, सव्ववेरुलिआमई, अच्छा-जाव-पडिरूवा ।

साणं एगाए पउमवरवेइयाए एगेण य वणसंडेणं सव्वओ समंता संपरिक्खित्ता, इति ।

उप्पिं बहुसमरमणिज्जे भूमिभागे-जाव-सिद्धाययणं ।

बहुमज्झदेसभाए कोसं आयामेणं, अद्धकोसं विक्खंभेणं, देसूणगं कोसं उड्ढं उच्चत्तेणं, अणेगखंभसयसन्निविट्ठा,-जाव-धूवकडुच्छुगा । —जंबु० वक्ख० ४, सु० १०६

## मंदरपव्वयस्स तओ कंडा—

३५०. प०—मंदरस्स णं भंते ! पव्वयस्स कइ कंडा पण्णत्ता ?

उ०—गोयमा ! तओ कंडा पण्णत्ता, तं जहा—१ हिट्ठिल्ले कंडे, २ मज्झिल्ले कंडे, ३ उवरिल्ले कंडे ।

प०—मंदरस्स णं भंते ! पव्वयस्स हिट्ठिल्ले कंडे कतिविहे पण्णत्ते ?

उ०—गोयमा ! चउव्विहे पण्णत्ते, तं जहा—१ पुढवी, २ उवले, ३ वइरे, ४ सक्करा,

यह एक पद्मवरवेदिका तथा एक वनखण्ड से चारों ओर से घिरा हुआ है, यहां पद्मवरवेदिका तथा वनखण्ड का वर्णन कहना चाहिए ।....

## मंदरचूलिका का प्रमाण—

३४८. पंडक वन के मध्य में मंदरचूलिका नाम की चूलिका कही गई है ।

यह चालीस योजन की ऊँची है ।

मूल में बारह योजन चौड़ी है, मध्य में आठ योजन चौड़ी है ऊपर चार योजन चौड़ी है ।

मूल में इसकी परिधि सैंतीस योजन से कुछ अधिक की है।

मध्य में इसकी परिधि पच्चीस योजन से कुछ अधिक की है

ऊपर इसकी परिधि बारह योजन से कुछ अधिक की है।

मूल में विस्तृत, मध्य में संक्षिप्त, ऊपर से पतली, गो-पुच्छ के आकार की सारी चूलिका वैडूर्य रत्नमय, स्वच्छ—यावत्—प्रतिरूप है ।

वह एक पद्मवरवेदिका और एक वनखण्ड से चारों ओर से घिरी हुई है ।

चूलिका के ऊपर बहुतसम रमणीय भूभाग पर—यावत्—सिद्धायतन है ।

वह मध्यभाग में एक कोश लम्बा, आधा कोश चौड़ा कुछ कम एक कोश ऊँचा है, सैंकड़ों स्तम्भों से सन्निविष्ट—यावत्—धूपदानियों से युक्त है....

## मेरु पर्वत के तीन काण्ड—

३५०. प्र०—हे भगवन् ! मंदर पर्वत के कितने काण्ड कहे गये हैं ?

उ०—हे गौतम ! तीन काण्ड कहे गये हैं, यथा—(१) नीचे का काण्ड, (२) मध्य का काण्ड, (३) ऊपर का काण्ड ।

प्र०—हे भगवन् ! मंदर पर्वत के नीचे का काण्ड कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—हे गौतम ! चार प्रकार का कहा गया है, यथा—(१) पृथ्वी, (२) पाषाण, (३) वज्र—अत्यन्त कठोर पाषाण, (४) शर्करा—रेत ।

---

१ मंदरचूलिया णं चत्तालीसं जोयणाइं उड्ढं उच्चत्तेणं पण्णत्ता । —सम० ४०, सु० २

२ मंदरस्स णं पव्वयस्स चूलिया मूले दुवालसजोयणाइ विक्खंभेणं पण्णत्ता । —सम० १२, सु० ६

३ मंदरचूलिया णं बहुमज्झदेसभाए अट्ठ जोयणाइं विक्खंभेणं पण्णत्ता । —ठाणं० ८ सु० ६३६

४ मंदर चूलिया णं उवरिं चत्तारि जोयणाइं विक्खंभेणं पण्णत्ता । —ठाणं उ० २ सु० २९९

प०—मज्झिमिल्लेणं भंते ! कंडे कतिविहे पण्णत्ते ?

प्र०—हे भगवन् ! बीच का काण्ड कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—गोयमा ! चउव्विहे पण्णत्ते तं जहा १ अंके, २ फलिहे, ३ जायरुवे, ४ रयए,

उ०—हे गौतम ! चार प्रकार का कहा गया है, यथा—(१) अंक—रत्न, (२) स्फटिक, (३) स्वर्ण, (४) रजत—चांदी।

प०—उवरिल्ले णं भंते ! कंडे कतिविहे, पण्णत्ते ?

प्र०—हे भगवन् ! ऊपर का काण्ड कितने प्रकार का कहा गया है ?

उ०—गोयमा ! एगागारे पण्णत्ते, सव्व जंबूणयामए।

उ०—हे गौतम ! एक प्रकार का कहा गया है, सारा काण्ड जम्बूनद—स्वर्णमय है।

प०—मंदरस्स णं भंते ! पव्वयस्स हेट्ठिल्ले कंडे केवइअं बाहल्लेणं पण्णत्ते ?

प्र०—हे भगवन् ! मंदर पर्वत नीचे का काण्ड कितना मोटा—ऊँचा कहा गया है ?

उ०—गोयमा ! एगं जोयणसहस्सं बाहल्लेणं पण्णत्ते।

उ०—हे गौतम ! एक हजार योजन ऊँच कहा गया है।

प०—मज्झिमिल्ले णं भंते ! कंडे केवइयं बाहल्लेणं पण्णत्ते ?

प्र०—हे भगवन् ! बीच का काण्ड कितना ऊँचा कहा गया है ?

उ०—गोयमा ! तेवट्ठि जोयणसहस्साइं बाहल्लेण पण्णत्ते।

उ०—हे गौतम ! ऊपर का काण्ड कितना ऊँचा कहा गया है।

प०—उवरिल्लेणं भंते ! कंडे केवइयं बाहल्लेणं पण्णत्ते ?

प्र०—हे भगवान् ! ऊपर का काण्ड कितना ऊँचा कहा गया है ?

उ०—गोयमा ! छत्तीसं जोयणसहस्साइं बाहल्लेणं पण्णत्ते। एवामेव सपुव्वावरेणं मंदरे पव्वए एगं जोयणसयसहस्सं सव्वग्गेणं पण्णत्ते।[1] —जम्बु० वक्ख० ४, सु० १०८

उ०—हे गौतम ! छत्तीस हजार योजन ऊँचा कहा गया है। इस प्रकार पहले पीछे के सब मिलाकर पूरा मंदर पर्वत (सर्वाग्र) एक लाख योजन ऊँचा कहा गया है....

मंदरस्स णं पव्वयस्स पढमे कंडे एगसट्ठि जोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं पण्णत्ते। —सम० ६१, सु० २

मंदर पर्वत का प्रथम काण्ड इकसठ हजार योजन ऊँचा कहा गया है....

अत्थस्स (मंदरस्स) णं पव्वयरण्णो बितिए कंडे अट्ठतीसं जोयणसहस्साइं उड्ढं उच्चत्तेणं होत्था।[2] —सम० ३८, सु० ३

मंदर पर्वतराज का द्वितीय काण्ड अड़तीस हजार योजन ऊँचा कहा गया है....

---

१ दस दसाइं जोयणसहस्साइं सव्वग्गेणं पण्णत्ते। —ठाणं० १० सु० ७१९

२ आ० स० से प्रकाशित जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति के वक्षस्कार ४ के सूत्र १०८ में मंदर पर्वत के तीन काण्ड कहे गये हैं।
प्रथम काण्ड का बाहल्य (मोटाई-ऊँचाई) १००० एक हजार योजन है।
द्वितीय काण्ड का बाहल्य ६३००० त्रेसठ हजार योजन है।
तृतीय काण्ड का बाहल्य ३६००० छत्तीस हजार योजन है।
तीनों का संयुक्त बाहल्य १०००,०० एक लाख योजन है।
समवायांग सम० ६१, सूत्र २ तथा सम० ३८, सूत्र ३ में मंदर पर्वत के दो काण्ड कहे गये हैं।
प्रथम काण्ड की ऊँचाई ६१००० इकसठ हजार योजन है और द्वितीय काण्ड की ऊँचाई ३८००० अड़तीस हजार योजन है।
दोनों आगमों के अनुसार चूलिका के बाहर दो काण्ड हैं किन्तु उनकी ऊँचाई की योजन संख्या भिन्न-भिन्न है, इस मतान्तर की चर्चा जम्बूद्वीप प्रज्ञप्ति के वृत्तिकार ने की है।